वर्ण्यस्य साम्यमन्येन स्वतः सिद्धेन धर्मतः ।
भिन्नेन सूर्यभीष्टेन वाच्यं यत्रोपमैकदा ॥

स्वतो भिन्नेन स्वतः सिद्धेन विद्वत्सम्मतेन अप्रकृतेन सहप्रकृतस्य यत्र धर्मतः सादृश्य सोपमा। स्वतः सिद्धेनेत्यनेनोत्प्रेक्षानिरास । अप्रसिद्धस्याप्युत्प्रेक्षायामनुमानत्व-घटनात् । स्वतो भिन्नेनेत्यनेनानन्वयनिरास । वस्तुनं एकस्यैवानन्वये उपमानोपमेयत्व-घटनात् । सूर्यभीष्टेनेत्यनेन हीनोपमादिनिरास ।

अर्थात्—स्वतः पृथक् तथा स्वतः सिद्ध आचार्योंके द्वारा अभिमत अप्रकृतके साथ प्रकृतका एक समय धर्मतः सादृश्य वर्णन करना, उपमालंकार है। इस लक्षणमें 'स्वतः सिद्धेन' यह विशेषण नहीं दिया जाता तो उत्प्रेक्षामें भी उपमाका लक्षण घटित हो जाता, क्योंकि स्वतः अप्रसिद्धका भी उत्प्रेक्षामें अनुमान उपमानत्व होता है। इसी प्रकार 'स्वतः स्वतोभिन्नेन' यदि लक्षणमें समाविष्ट न किया जाता तो अनन्वयमें भी उपमाका लक्षण प्रविष्ट हो जाता, क्योंकि एक ही वस्तुको उपमान और उपमेय रूपसे अनन्वयमें कहा जाता है। यदि उपमाके उक्त लक्षणमें 'सूर्यभिष्टेन' पदका समावेश नहीं किया जाता तो हीनोपमामें भी उपमाका उक्त लक्षण प्रविष्ट हो जाता। अतः उपमाके लक्षणमें 'सूर्यभिष्टेन' आचार्याभिमत दिया गया है।

उपमाका यह लक्षण पदसार्थकपूर्वक दिया गया है। आचार्य अजितसेनने प्रत्येक पदकी सार्थकता दिखलाकर अन्य अलंकारोंके साथ उसके पृथक्त्वकी सिद्धि की है। उनके लक्षणका प्रत्येक पद अन्य अलंकारोंसे पृथक्त्व घटित करता है। उक्त लक्षणमें 'धर्मतः' पद श्लेषालंकारका व्यवच्छेदक है, क्योंकि श्लेषमें केवल शब्दोंकी समता मानी जाती है, गुण और क्रियाकी नहीं। स्पष्ट है कि अजितसेनका उक्त लक्षण अव्याप्ति, अतिव्याप्ति और असम्भव इन तीनों दोषोंसे रहित है।

उपमालंकारके पूर्णोपमा और लुप्तोपमाके अतिरिक्त, धर्मोपमा, वस्तूपमा, विपर्यासोपमा, अन्योपमा, नियमोपमा, अनियमोपमा, समुच्चयोपमा, अतिशयोपमा, मोहोपमा, संशयोपमा, निश्चयोपमा, श्लेषोपमा, सन्तानोपमा, निन्दितोपमा, प्रशंसोपमा, आचिख्यासोपमा, विरोधोपमा, प्रतिषेधोपमा, चटूपमा, तत्त्वाख्यानोपमा, असाधारणोपमा, अभूतोपमा, असम्भावितोपमा, विक्रियोपमा, प्रतिवस्तूपमा आदि अनेक भेद किये हैं।

पूर्णोपमाके श्रौती और आर्थी, भेदोंका भी कथन किया है। पूर्णोपमाके वाक्यगा, समासगा और तद्धितगाके भेदसे श्रौती और आर्थी इन दोनोंके तीन तीन भेद बतलाये गये हैं। सादृश्यवाचक शब्दोंमें, इव, वा, यथा, समान, निभ, तुल्य, सकाश, नीकाश, प्रतिरूपक, प्रतिपक्ष, प्रतिद्वन्द्व, प्रत्यनीक, विरोधी, सदृक्, सदृश, सदृक्ष, सम, सवादी, सजातीय, अनुवादी, प्रतिबिम्ब, प्रतिच्छन्द, सरूप, सम्मित, सलक्षणभ, सपक्ष, प्रख्य, प्रतिनिधि, सवर्ण, तुलित, कल्प, देशीय, देश्य, वत्की गणना की है। उपमाका बहुत

१ अलंकार चिन्तामणि, ज्ञानपीठ संस्करण, ४।१८ तथा उसके आगेका गद्यभाग, पृ. सं. १२० ।

ही विस्तारके साथ विवेचन किया गया है। यह विवेचन अन्य अलंकार ग्रन्थोंसे भिन्न न होनेपर भी विशिष्ट अवश्य है।

अलंकारचिन्तामणिके इस परिच्छेदमें कुल बहत्तर अलंकारोंका स्वरूप और उदाहरण आया है। अजितसेनकी अलंकारनिरूपणसम्बन्धी यह प्रमुख विशेषता है कि वे लक्षणोंमें प्रयुक्त पदोंकी सार्थकता दिखलाते हैं। यहाँ उदाहरणार्थ रूपक अलंकारकी परिभाषाको लिया जा सकता है। इस अलंकारकी परिभाषामें जितने पद प्रयुक्त हैं, वे सभी अन्य अलंकारोंमें लक्षणको घटित नहीं होने देते हैं। बताया है—

अतिरोहितरूपस्य व्यारोपविषयस्य यत्।
उपरञ्जकमारोप्यं रूपकं तदिहोच्यते ॥

मुखं चन्द्र इत्यादौ मुखमारोपस्य विषयः आरोप्यश्चन्द्रः अतिरोहितरूपस्येत्यनेन विषयस्य संदिह्यमानत्वेन तिरोहित-रूपस्य संदेहस्य, भ्रान्त्या विषयतिरोधानरूपस्य भ्रान्तिमतः अपह्नवेनारोपविषयतिरोधानरूपस्यापह्नवस्यापि च निरासः। व्यारोप-विषयस्येत्यनेनोत्प्रेक्षादेरध्यवसायगर्भस्योपमादीनामनारोपहेतुकानां व्यावृत्तिः ॥ उपरञ्ज-कमित्येतेन परिणामालंकारनिरासः।[1]

जहाँ प्रत्यक्ष, अतिरोहित, आरोपके विषयका आरोप्य विषय उपरंजक होता है वहाँ रूपक अलंकार माना जाता है। 'मुखं चन्द्रः' इत्यादि उदाहरणमें आरोपका विषय है मुख और आरोप्य है चन्द्रमा। अतिरोहित रूप इस विशेषणका सन्निवेश होनेसे विषयके सन्दिह्यमान होनेके कारण तिरोहित रूप विषयवाले सन्देहालंकार भ्रान्तिके कारण, विषयके तिरोधानवाले भ्रान्तिमानालंकार अपह्नवसे आरोप विषयके तिरोधानके कारण अपह्नव अलंकारोंमें रूपकका लक्षण घटित नहीं होगा। 'व्यारोपविषयस्य' इस पदके उपादानके कारण अध्यवसाय, गर्भ, उत्प्रेक्षा आदि अलंकारोंकी एवं अनारोपहेतुक उपमादि अलंकारोंकी व्यावृत्ति हुई है।

'उपरञ्जकम्', इस पदके सन्निविष्ट होनेसे रूपकका यह लक्षण परिणामालंकारके लक्षणसे व्यावृत्त होता है, क्योंकि परिणामालंकारमें प्रकृतिका उपयोगी होनेसे आरोप्य-माणका अन्वय होता है न कि प्रकृतिके उपरंजक होनेके कारण।

आरोपमें सदा दो वस्तुएँ होती हैं—आरोपविषय तथा आरोप्यमाणविषयी। उपमामें हम इन्हींको क्रमशः उपमेय तथा उपमान कहते हैं। उपमान, उपमेय का सदा उपस्कार करता है। अतः एक दृष्टिसे उपमेयको आधेयगुण तथा उपमानको गुणधाता माना जाता है। जब कवि मुखकी उपमा चन्द्रसे देता है तो चन्द्रके सौन्दर्यकी मुखमें प्रतीति होती है। इस सादृश्य प्रतीतिके पश्चात् उपमाका कार्य विश्रान्त हो जाता है। रूपकमें मुखको कवि जब चन्द्र कहता है तो चन्द्र-सौन्दर्यकी मुखमें अभेदेन सादृश्य प्रतीति होती है। इसीप्रकार मुखमें कवि जब चन्द्रकी सम्भावना करता है तो चन्द्र

१ अलंकारचिन्तामणि, ज्ञानपीठ संस्करण, ४।१०४, पृ सं १४३।

सम्बन्धी सिद्धान्तको उत्पत्तिवाद माना है। संवेदनोंके संयोगसे स्थायी भाव और स्थायी भावोंसे रसकी उत्पत्ति होती है। संवेदनोंके अन्तर्गत ही विभाव भी आते हैं। कटाक्ष आदि अनुभाव भावको प्रतीतियोग्य बनाते हैं।

रसके स्वरूपनिर्धारणके पश्चात् विभाव, अनुभाव एवं संचारी भावोंकी परिभाषाएँ अंकित की गयी हैं। भाव ज्ञान और क्रियाके बीचकी स्थिति है। यह एक प्रकारका विकार है। कोई विकार स्वयं उत्पन्न नहीं होता और न सहजमें उसका नाश होता है। एक विकार दूसरे विकारोंको उत्पन्न करता है। जो व्यक्ति पदार्थ बाह्य-परिवर्तन या विकार मानसिक भावोंको उत्पन्न करते हैं, उनको विभाव कहते हैं। और जो शारीरिक विकार क्रियाके प्रारम्भिक रूप होते हैं वे अनुभाव कहलाते हैं। स्थायीभाव, संचारीभाव, विभाव और अनुभाव ये चारों ही रस के अंग हैं। इस सन्दर्भमें सात्त्विक भावोंका स्वरूप, उनके भेद एवं परिभाषाएँ प्रतिपादित की गयी हैं। संचारी भावोंके अन्य अलंकारशास्त्रियोंके समान तैंतीस भेद बतलाये तथा इन भेदोंका उदाहरण सहित लक्षण भी निरूपित किया है।

तदनन्तर शृंगाररसको अंकुरित और पल्लवित करने वाली कामजन्य दस अवस्थाओंका निरूपण किया गया है। इस सन्दर्भ में रसके नौ प्रधान भेदोंका उपभेदों सहित सोदाहरण कथन किया है। शृंगार, हास्य, करुण आदि रसोंकी सामग्रीका भी कथन आया है। आचार्य अजितसेनने रसोंके वर्ण, देवता, पारस्परिक विरोधी रस, आदिका विचार किया है। एक सौ चौंतीसवें पद्यसे एक सौ तैंतालीसवें पद्य तक रीतियों एवं काव्य-पाकोंका वर्णन आया है। गुणसहित, सुगठित, शब्दावलीयुक्त सन्दर्भ को रीति कहा है। रीतिका अर्थ विशिष्ट लेखन-पद्धति है। अजितसेनने इसका सम्बन्ध समासके साथ माना है। रीतिके तीन भेद हैं—१ वैदर्भी, २ गौडी और ३ पांचाली।

वैदर्भी रीति—सन्दर्भके पारुष्य काठिन्यसे रहित छोटे-छोटे समास वाली तथा कर्कश शब्दावलीसे रहित होती है। इस रीतिमें सभी गुण और रसोंका समावेश पाया जाता है। ओजोगुण और कान्तिगुणोंसे परिपूर्ण वैदर्भी रीति होती है। समस्त पाँच-छह पद वाली ओज-कान्ति-सौकुमार्य, माधुर्य गुणयुक्त पांचाली रीति होती है। सम्पूर्ण रीतियोंसे मिश्रित, कोमल समाससे युक्त, अधिक संयुक्त अक्षरोंसे रहित, अत्यन्त स्वल्प घोष अक्षर वाली लाटी रीति होती है।

शय्या और पाकका निरूपण एक सौ उन्तालीसवें पद्यसे एक सौ तैंतालीसवें पद्य तक किया गया है। पदोंके अनुगुण रूप वाली मैत्रीको शय्या और अर्थों की गम्भीरताको पाक कहते हैं। पाक दो प्रकारका होता है, द्राक्षापाक और नारिकेलपाक। बाहर और भीतर दृश्यमानरस वाले पाक को द्राक्षापाक और केवल भीतर छिपे हुए रस वाले पाक को नारिकेल पाक कहते हैं। इन पाकोंके उदाहरण भी आये हैं।

तदनन्तर काव्य-सामग्रीका निरूपण किया गया है। इस सामग्रीमें रस, गुण, अलंकार, पाक, रीति आदिका कथन आया है। अर्थनिरूपणके पूर्व वचनका महत्त्व

स्वीकार किया गया है और अलंकारशास्त्रियोंने शब्द, पद, वाक्य, खण्ड-वाक्य और महा-वाक्यको वचन बताया है। शब्दके रूढ, यौगिक और योगरूढ भेदोंका कथन किया है। इसी प्रसंगमें पद, वाक्य, खण्ड-वाक्य और महावाक्यके लक्षण और उदाहरण भी आये हैं। ग्रन्थकारने एक सौ पचपनवें पद्यमें व्यंजनावृत्तिका स्वरूप-कथन किया है। यह तीन प्रकारकी होती है—१ शब्द-शक्तिमूला, २ अर्थ-शक्तिमूला और ३ उभयशक्तिमूला।

प्राकरणिक अर्थमें पर्यवसित होने वाली अभिधावृत्ति अप्राकरणिक अर्थका बोध करानेमें समर्थ नहीं हो सकती है। अत. कविके इस प्रकारके अर्थका बोध व्यजना नामक व्यापार द्वारा होता है। अतएव इन पद्यो द्वारा अजितसेनने व्यजनावृत्तिका अस्तित्व सिद्ध किया है।

रसकी स्थितिका बोध कराने वाली कौशिकी, आरभटी, सात्वती और भारती वृत्तियोंका निरूपण आया है। और इन वृत्तियोंके भेद-प्रभेद भी बतलाये गये हैं। एक सौ तिहत्तरवें पद्यमें व्यग्यार्थके अप्रधान, प्रधान और अस्पष्ट रहनेके कारण काव्यके मध्यम, उत्तम और अधम्य भेद बतलाये गये हैं। व्यंग्यार्थके मुख्य न होने पर मध्यम या गुणीभूत व्यग्य, व्यग्यार्थके मुख्य रहने पर उत्तम या ध्वनिकाव्य और व्यंग्यार्थके अस्पष्ट रहने पर अधम या चित्रकाव्य कहा जाता है। इस प्रकार लक्ष्य, व्यग्य और व्यग्यर्थका निरूपण हुआ है। एक सौ नब्बेवें पद्यसे गुण और दोषोंका निरूपण किया गया है। काव्यके महत्त्वको घटानेका कारण शब्द और अर्थमें रहने वाला दोष है। इस प्रकार पद और वाक्य-दोषोंके साथ अर्थ-दोषो का भी कथन आया है। अजितसेनने चौबीस वाक्य-दोष माने हैं—

१ छन्दश्च्युत—छन्दोभंग।
२ रीतिच्युत—रसके अनुरूप रीतिका अभाव।
३. यतिच्युत—यतिभग।
४ क्रमच्युत—शब्द या अर्थका क्रमसे न होना।
५ अंगच्युत—क्रियापदसे रहित।
६ शब्दच्युत।
७ सम्बन्धच्युत—समागत पदोंका परस्परमें अन्वयाभाव।
८ अर्थच्युत—आवश्यक वक्तव्यका अभाव।
९. सन्धिच्युत।
१० व्याकीर्ण—विभक्तियोंमें आपसमें अन्वयाभाव।
११. पुनरुक्त—पुनरावृत्ति।
१२. अस्थित समास—समासका अनौचित्य।
१३. विसर्गलुप्त।
१४ वाक्याकीर्ण—एक वाक्यके पद दूसरे वाक्यमें व्याप्त हो।
१५. सुवाक्यगर्भित—बीचमें अन्य वाक्योंका आना।

१६ पतत प्रकर्षता—शैथिल्य ।
१७ प्रक्रमभग—नियमभग ।
१८ न्यूनोपमदोष—उपमेयकी अपेक्षा उपमानकी न्यूनता ।
१९ उपमाधिक—उपमेयकी अपेक्षा उपमानकी अधिकता ।
२० अधिकपद ।
२१ भिन्नोक्ति ।
२२ भिन्नलिंग ।
२३ समास-पुनराप्त—समास वाक्यको पुन शब्द द्वारा जोडना ।
२४ अपूर्ण दोष—सम्पूर्ण क्रियाका अन्वयाभाव ।

अर्थदोष अठारह प्रकारके बताये गये हैं—

१ एकार्थ—कथित अर्थसे अभिन्न होना ।
२ अपार्थ—वाक्यार्थसे रहित ।
३ व्यर्थ—प्रयोजनरहित ।
४ भिन्नार्थ—परस्पर सम्बन्धसे रहित वाक्यार्थ ।
५ अक्रमार्थ—वाक्यार्थ पूर्वापर क्रमका अभाव ।
६ परुषार्थ—क्रूरतायुक्त अर्थ ।
७ अलकारहीनार्थ—अलकाररहित अर्थ ।
८ अप्रसिद्धोपमार्थ—उपमानकी अप्रसिद्धि ।
९ हेतुशून्य—कारणरहित अर्थ ।
१० विरस—अप्रस्तुत रसका कथन ।
११ सहचरभ्रष्ट—सदृश पदार्थके उल्लेखका अभाव ।
१२ सशयाढ्य—वाक्यार्थमें सन्देह ।
१३ अश्लील—लज्जाजनक अर्थ ।
१४ अतिमात्र—असम्भव अर्थ ।
१५ विसदृश—असदृश उपमान ।
१६ उपमाहीन—उपमानका उपमेयकी अपेक्षा अपकृष्ट या उत्कृष्ट होना ।
१७ सामान्य साम्य—उपमान, उपमेयकी समानता ।
१८ विरुद्ध—दिशा इत्यादिकी विरुद्धता ।

इनके अतिरिक्त देशविरुद्ध, लोकविरुद्ध, आगम, स्ववचन, प्रत्यक्षविरोध, अवस्था-विरोध, नामदोष आदिका भी निरूपण किया गया है ।

गुणके वर्णन-प्रसगमे चौबीस गुणोका उल्लेख आया है । इन गुणोके सोदाहरण स्वरूप विवेचित हुए है ।

१ श्लेष—अनेक पदोकी एक पदके समान स्पष्ट प्रतीति ।
२ भाविक—प्रतीतिरूप भावका समावेश ।

३ सम्यतत्त्व—पदतुल्य अर्थोका समावश।
४ समता—विपमताहीन कथन।
५ गाम्भीर्य—ध्वन्यर्थका समावश।
६ रीति—पतत्त प्रकर्ष दोषका अभाव।
७ उक्ति—भणितिका समावश।
८ माधुर्य—माधुर्यपूर्ण पदोका सन्निवश।
९ सुकुमारता—अनुस्वारसहित कोमल-कान्त पदावलीका सन्निवश।
१० गति—स्वरका आरोह व अवरोह।
११ समाधि—अन्य धर्मका अन्य स्थानम आरोप।
१२ कान्ति—पद उज्ज्वलता।
१३ औजित्य—दृढबन्धता।
१४ अर्थव्यक्ति—अर्थस्पष्टता।
१५ औदार्य—विकटाक्षरबन्धता।
१६ प्रसाद—परिमित अर्थ प्रतीति।
१७ सौक्ष्म्य—गुण रीति निरूपण।
१८ ओज—समासकी बहुलता।
१९ विस्तर—पद विस्तार।
२० सूक्ति—च्युत-सस्कार दोषका अभाव।
२१ प्रौढ—कथनका सम्यक परिपाक।
२२ उदात्तता—प्रशसनीय विशेषणोंसे पद युक्तता।
२३ प्रयान—प्रिय पदार्थका प्रतिपादन।
२४ सक्षपक—अभिप्रायका सक्षपम प्रस्तुतीकरण।

नायकके गुणोका वर्णन करनके पश्चात धीरोदात्त धीरललित, धीरशान्त और धीरोद्धत नायकोका उदाहरणपूर्वक स्वरूप निर्धारण किया गया ह। शृगाररसकी अपेक्षामे दक्षिण शठ धृष्ट और अनुकूल य चार नायकके भद बतलाय गय ह और इन चारोका सोदाहरण कथन किया गया है। नायकके कुल अडतालीस भद मान गय है और इनके सहायक विदूषक विट और पीठमर्द बतलाय गय हैं।

नायकोंके वर्णनके पश्चात स्वकीया परकीया और सामान्या इन तीनो नायिकाओ के लक्षण एवं उदाहरण वर्णित है। परकीया नायिकाके अन्योढा और कन्या य दो भद एव स्वकीयाके मुग्धा मध्या और प्रगल्भा य तीन भद सोदाहरण प्रतिपादित किय गय ह। मध्या नायिकाके धीरा अधीरा और धीरा-धीरा भद उदाहरणपूर्वक निरूपित है। विशेषरूपसे नायिकाओके आठ भद बतलाय गय है।

१ स्वाधीनपतिका।
२ वासकसज्जिका।

३ कलहान्तरा ।
४. खण्डिता।
५ विप्रलब्धा ।
६ प्रोषितभर्तृका ।
७ विरहोत्कण्ठिता ।
८ अभिसारिका ।

इन सभी नायिकाओके स्वरूपवर्णनके अनन्तर दूतियाँ, स्त्रियोके सात्त्विकभाव, हाव-भाव, स्त्रियोके स्वाभाविक अलकार, ललित, किलकिंचित् विभ्रम, कुट्टमित, मोट्टायित, बिब्बोक, विच्छित्ति, और व्याहृतके लक्षण एव उदाहरण आये है ।

इस पचम परिच्छेदमे काव्यशास्त्रसम्बन्धी सभी आवश्यक चर्चाएँ समाविष्ट हैं । वक्रोक्ति अलकारका कथन इस ग्रन्थमें दो सन्दर्भोमे आया है—तृतीय परिच्छेद और चतुर्थ परिच्छेद मे । इसमे पुनरुक्तिकी शका नही की जा सकती । यत वक्रोक्ति शब्दशक्तिमूलक और अर्थशक्तिमूलक होता है । तृतीय परिच्छेदमे शब्दशक्तिमूलक और चतुर्थ परिच्छेदमे अर्थशक्तिमूलक वक्रोक्ति निरूपित है ।

इस अलकारग्रन्थमे नाटकसम्बन्धी और ध्वनिसम्बन्धी विषयोको छोड शेष सभी अलकारशास्त्र सम्बन्धी विषयोका कथन किया गया है ।

प्रस्तुत ग्रन्थ दो भागोमे विभक्त किया जा सकता है—लक्षण और लक्ष्य—उदाहरण—लक्षण-सम्बन्धी सभी पद्य अजितसेनके द्वारा विरचित है । और लक्ष्य-सम्बन्धी श्लोक महापुराण, हरिवशपुराण, आत्मानुशासन, जिनशतक, धर्मशर्माभ्युदय एव मुनिसुव्रतकाव्य आदि ग्रन्थोसे लिये गये है । ग्रन्थकारने स्वय निम्नलिखित पद्यमे उक्त तथ्यको स्वीकृत किया है—

अत्रोदाहरण पूर्वपुराणादिसुभाषितम् ।
पुण्यपुरुषसस्तोत्रपर स्तोत्रमिद तत. ॥[1]

अर्थात् इस अलकार ग्रन्थमे अलकारोके उदाहरण प्राचीन पुराणग्रन्थ, सुभाषित ग्रन्थ एव पुण्यात्मा शलाकापुरुषोके स्तोत्रोसे उपस्थित किये गये है । अत यह ग्रन्थ भी एक प्रकारसे स्तोत्रग्रन्थ है ।

अलकारचिन्तामणिमे 'उक्तञ्च' लिखकर वाग्भट्टालकारके पद्य भी उद्धृत किये गये हैं ।

ग्रन्थकार—

इस ग्रन्थके रचयिता आचार्य अजितसेन है । ग्रन्थकर्ताके नामका निर्देश निम्नप्रकार उपलब्ध होता है—

---

१ अलकारचिन्तामणि, ज्ञानपीठ सस्करण, १/१ पृ २ ।

अत्र एकाद्यङ्क-क्रमेण पठिते सति अजितसेनेन कृतचिन्तामणि. भरतयशसीति गम्यते।[1] चक्रबन्धके उदाहरणमें भी अजितसेनका नामोल्लेख आया है। अतः यह निर्विवाद है कि इस ग्रन्थके रचयिता आचार्य अजितसेन हैं। जैन साहित्यमें अजितसेन नामके आठ आचार्योंका उल्लेख प्राप्त होता है। श्रवणबेलगोलके शिलालेख अड़तीस, सड़सठ, और चौवनमें अजितसेनका निर्देश आया है। मैसूर प्रान्तके प्राचीन जैन स्मारकोंमें अजितसेनके सम्बन्धमें निम्नलिखित तथ्य उपलब्ध होते हैं।

"नं ४०, सन् १०७७ मानस्तम्भपर—चट्टलदेवीने कमलभद्र पण्डितदेवके चरण धोकर भूमि दी। पचकूट जिनमन्दिरके लिए विक्रमसान्तरदेवने अजितसेन पण्डितदेवके चरण धोकर भूमि दी।"[2]

"नं ३, सन् १०९० के लगभग पोम्पग्राम—इस स्मारकको अपने गुरु मुनि वादीभसिंह अजितसेनकी स्मृतिमें महाराज मारसान्तरवंशीने स्थापित किया। यह जैन आगमरूप समुद्रकी वृद्धिमें चन्द्रमासमान था।"[3]

"नं १९२, सन् ११०३—चालुक्य त्रिभुवनमल्लके राज्यमें उपवंशी भुजबलि-सान्तरने पोम्बुच्चमें पचबस्ति बनवायी। उसीके सामने बनन्दूरमें चट्टलदेवी और त्रिभुवनमल्ल-सान्तरदेवने एक पाषाणकी वस्ति द्रविलसंघ अरुङ्गलान्वयके अजितसेन पण्डितदेव-वादिघरट्टके नामसे बनवायी।"[4]

"नं ८३, सन् ११९७ ई—चामराज नगरमें पार्श्वनाथ वस्तिमें एक पाषाण-पर। जब द्वारावती (हलेबीडु) में वीरगंग विष्णुवर्द्धन बिट्टिग होयसलदेव राज्य करते थे तब उनके युद्ध और शान्तिके महामन्त्री चाव और अरसिकब्बेपुत्र पुनीश राजदण्डाधीश था। यह श्री अजितमुनियतिका शिष्य जैन श्रावक था। तथा यह इतना वीर था कि इसने टोडको भयवान किया, कोंगोंको भगाया, पल्लवोंका वध किया मलयालोंका नाश किया, कालराजको कम्पायमान किया तथा नीलगिरिके ऊपर जाकर विजय की पताका फहरायी।"[5]

"नं १०३, सन् ११२०, सुकदरे ग्राममें लक्कम्म मन्दिरके सामने पाषाण-पर।—माला एचलेके पुत्र अत्रेयगोत्री अक्किसेट्टिने अपने सुकदरे ग्राममें एक जिनालय बनवाया व उसके लिए एक सरोवर भी बनवाया, तथा दयापालदेवके चरण धो कर भूमि दान की। इसके गुरु अजितमुनियति थे जो द्रविलगणमें हुए जिसमें समन्तभद्र, भट्टाकलंक, हेमसेन, वादिराज, व मल्लिषेण मलधारी हुए।"[6]

"नं ३७, सन् ११४७, तोरणबागिलुके उत्तर खम्भेपर।—जगदेकमल्लके

१ अलंकारचिन्तामणि, पृ स १४, ३/१८२ के आगेका गद्य।
२ मद्रास व मैसूर प्रान्तके प्राचीन जैन स्मारक, पृ १९०।
३ वही, पृ स २९१।
४ वही, पृ स ३२६।
५ वही, पृ स १८६।
६ वही, पृ स २०२।

राज्य मे राजा तैलसान्तर जगदेकदानी हुए। भार्या चट्टलदेवी इनके पुत्र श्री वल्लभराज या विक्रमसान्तर त्रिभुवनदानी पुत्री पम्पादेवी थी। पम्पादेवी महापुराणमें विदुषी थी.... पम्पादेवी ने अष्टाविधार्चन महाभिषेक व चतुर्भक्ति रची। यह द्रविलसंघ नन्दिगण अरुंगलान्वय, अजितसेन, पण्डितदेव या वादीभसिंहकी शिष्या श्राविका थी। पम्पादेवीके भाई श्री वल्लभराजने वासुपूज्य सो देवके चरण धोकर दान किया।"[1]

'न १३०, करीब सन् ११४७ ई इस बस्तिके द्वारपर। श्री अजितसेन भट्टारकका शिष्य बडा सरदार पर्मादि था। उसका ज्येष्ठ पुत्र भीमय्य, भार्या देवल थे। उनके दो पुत्र थे—मसन सेट्टि और मारिसेट्टि। मारिसेट्टिने दोरसमुद्रमें एक उच्च जैन-मन्दिर बनवाया।"[2]

"न १ सन् ११६९ ई ग्राम बन्दियर (?) में जैन बस्तिके पाषाणपर। इस समय होयसल बल्लालदेव दोरसमुद्रमें राज्य कर रहे थे। यहाँ मुनि वंशावली दी है। श्री गौतम भद्रबाहु, भूतबलि, पुष्पदन्त, एकसन्धि, सुमति भ, समन्तभद्र, भट्टाकलंकदेव, बक्रग्रीवाचार्य, वज्रनन्दि भट्टारक सिंहनन्द्याचार्य, परिवादिमल्ल, श्रीपालदेव, कनकसेन, श्री वादिराज, श्री विजयदेव, श्रीवादिराजदेव, अजितसेन, पण्डितदेव."[3]

उपर्युक्त अभिलेखोंमें उल्लिखित अजितसेनका समय ई सन् १०७७ से ई सन् ११७० तक है। इस प्रकार तिरानवे वर्षोंका काल उनका कार्य-काल आता है। यदि इस कार्यकालके पूर्व बीस-पचीस वर्षकी आयुके भी रहे हो तो उनका आयुकाल एक सौ अठारह वर्षके करीब पहुँच जाता है। अभिलेखोंमे स्पष्ट लिखा हुआ है कि विक्रम सान्तरदेवने अजितसेनको मान्यता प्रदान की। इस प्रकार अजितसेनका समय ईसवी सन् की ग्यारहवी-बारहवी शती सिद्ध होता है। पर अलकारचिन्तामणिके रचयिताने जिनसेन, हरिचन्द्र, वाग्भट, अर्हद्दास, और पीयूषवर्ष आदि आचार्योंके श्लोक उद्धृत किये हैं। इन उल्लिखित आचार्योंमें अर्हद्दासका समय विक्रमकी तेरहवी शतीका अन्तिम चरण है। अत अजितसेनका समय इसके पश्चात् होना चाहिए। पोम्बुच्चसे प्राप्त पूर्वोक्त अभिलेखोंमें निर्दिष्ट अजितसेनका समय ईसवी सन्‌की बारहवी शती है। अत उक्त अजितसेन अलकारचिन्तामणिके रचयिता नही हो सकते।

श्रवणबेलगोलके तीन अभिलेखोंमे अजितसेनका उल्लेख आया है। अभिलेख सख्या अडतीसमे बताया गया है कि गगराज मारसिंहने कृष्णराज तृतीयके लिए गुर्जर देशको जीता था। उसने कृष्णराजके विपक्षी अल्लका मद चूर किया, विन्ध्य पर्वतकी तलहटीमें रहनेवाले किरातोंके समूहको जीता और मान्यखेटमें कृष्णराजकी सेनाकी रक्षा की। इन्द्रराज चतुर्थका अभिषेक कराया, पातालमल्लके कनिष्ठ भ्राता वज्जलको पराजित किया, वनवासी नरेशकी धनसम्पत्तिका अपहरण किया, माटूरवशका मस्तक झुकाया और

१ मद्रास व मेसूर प्रान्तके प्राचीन जैन स्मारक, पृ स ३११।
२ वही, पृ स ३०३।
३ वही, पृ सं २०१।

नोलम्ब कुलके नरेशोंका सर्वनाश किया । इतना ही नहीं उसने उच्चंगि दुर्गको स्वाधीन कर शबराधिपति नरसका संहार किया चोड नरेश राजादित्यको जीता एवं चेर चोड पाण्डय और पल्लव नरेशोंको परास्त किया । इसने अनेक जैन मन्दिरोंका निर्माण कराया । अन्तमें राज्यका परित्याग कर अजितसेन भट्टारकके समीप तीन दिवस तक सल्लेखना व्रतका पालन कर बंकापुरमें देहोत्सर्ग किया । लिखा है —

धर्म ( म )ङ्गल नमस्य नडयिसिवलियसोन्दवय राज्यम पत्तुविट्टु बङ्कापुरदोल अजितसेनभट्टारकर श्रीपादसन्निधियोल आराधनाविधियिमरुदे ब नोन्तु समाधिय साधिसिद ॥[1]

यह अभिलेख शक संवत् ८९६ का है । अत अजितसेनका समय ईसवी सनकी दशम शती सिद्ध होता है । इस प्रकार यह अजितसेन भी अलंकारचिन्तामणिके रचयिता नहीं हो सकते हैं । शकसंवत ९६२ में चन्द्रगिरिपर प्राप्त एक अभिलेखमें अजितसेनका नामोल्लेख मिलता है । इनके शिष्य चामुण्डके पुत्र जिनदेवणने बेलगोलमें एक जिन मन्दिरका निर्माण कराया था । इस अभिलेखमें निर्दिष्ट अजितसेन भी अलंकार चिन्तामणिके रचयिता सम्भव नहीं है ।

मल्लिषेणप्रशस्तिमें अजितसेनका नाम उपलब्ध होता है । यह अजितसेन तार्किक और नैयायिक थे । इस कारण इनकी उपाधि वादीभसिंह थी । मल्लिषेणप्रशस्ति पार्श्वनाथमन्दिरके एक स्तम्भपर शकसंवत १०५०में अंकित की गयी है । अत अजितसेनका समय ईसवी सनकी बारहवीं शती सिद्ध होता है । इसमें सन्देह नहीं कि यह अजितसेन राजाओंके द्वारा मान्य प्रभावशाली जैनागमम प्रवीण विद्वान रहे हैं । प्रशस्तिमें लिखा है—

सकल भुवनपालानम्र मूर्द्धावबद्ध
स्फुरित मुकुट चूडालीढपादारविन्द ।
मदवदखिल वादीभेन्द्रकुम्भप्रभेदी
गणभृदजितसेनो भाति वादीभसिंह ॥[2]

अलंकारचिन्तामणिका रचनाकाल बारहवीं शतीके पश्चात होना चाहिए । अतएव मल्लिषेणप्रशस्तिमें निर्दिष्ट अजितसेन भी अलंकारचिन्तामणिके रचयिता नहीं है ।

अलंकारचिन्तामणिके रचयिता अजितसेन अन्य अलंकारग्रन्थ शृंगारमंजरी के भी रचयिता हैं । डा ज्योतिप्रसाद जैन अजितसेनका परिचय देते हुए लिखा है कि अलंकारचिन्तामणिके रचयिता अजितसेन यतीश्वर दक्षिणदेशान्तर्गत तुलुव प्रदेशके निवासी सेनगण पोगरिगच्छके मुनि सम्भवतया पार्श्वसेनके प्रशिष्य और पद्मसेनके गुरु महासेनके सधर्मा या गुरु थे ।[3]

---

१ जैन शिलालेख संग्रह प्रथम भाग अभिलेख सं ८ पृ सं २० ।
२ जैन शिलालेख संग्रह प्रथम भाग अभिलेख सं० ५० पद्य ५७ पृ सं १११
३ जैनसन्देश शोधांक २ नवम्बर २० सन् १९५८ पृ सं ७९ ।

अजितसेनके नामसे शृंगारमंजरी नामक एक लघुकाय अलंकारग्रन्थ भी प्राप्त है। इस ग्रन्थमें तीन परिच्छेद हैं। कुछ भण्डारों की सूचियोंमें यह ग्रन्थ 'रायभूप' की कृतिके रूपमें उल्लिखित है। किन्तु स्वयं ग्रन्थकी प्रशस्तिसे स्पष्ट है कि शृंगारमंजरीकी रचना आचार्य अजितसेनने शीलविभूषणा रानी विट्ठलदेवीके पुत्र और 'राय' नामसे विख्यात सोमवंशी जैन नरेश कामिरायके पढ़नेके लिए संक्षेपमें की है। प्रशस्तिपद्य निम्नप्रकार है—

राज्ञी विट्ठलदेवीति ख्याता शीलविभूषणा।
तत्पुत्रः कामिरायाख्यो 'राय' इत्येव विश्रुतः॥
तद्भूमिपालपाठार्थमुदितेयमलंक्रिया।
संक्षेपेण बुधैर्येषा यद्‌त्रास्ति (?) विशोध्यताम्[1]॥

शृंगारमंजरीकी दो प्रतियाँ उपलब्ध हैं। एक प्रतिके अन्तमें 'श्रीमदजितसेनाचार्य-विरचिते शृङ्गारमञ्जरीनामालङ्कारे तृतीयः परिच्छेदः' तथा दूसरी प्रतिमें 'श्रीसेनगणाग्रगण्यतपोलक्ष्मीविराजिताजितसेनदेवयतीश्वरविरचितः शृङ्गारमञ्जरीनामालंकारोऽयम्' लिखा है। विजयवर्णीने राजा कामिरायके निमित्त शृंगारार्णवचन्द्रिका ग्रन्थ लिखा है। सोमवंशी कदम्बोंकी एक शाखा बंगवंशके नामसे प्रसिद्ध हुई। दक्षिण कनड जिले तुलु प्रदेशके अन्तर्गत बंगवाडपर इस वंशका राज्य था। बारहवीं-तेरहवीं शतीके तुलुदेशीय जैन राजवंशोंमें यह वंश सर्वमान्य सम्मान प्राप्त किये हुए था। इस वंशके एक प्रसिद्ध नरेश वीर नरसिंहबंगराज (११५७-१२०८ ई.) के पश्चात् चन्द्रशेखर-बंग और पाण्ड्यबंगने क्रमशः राज्य किया। तदनन्तर पाण्ड्यबंगकी बहन रानी विट्ठलदेवी (१२३९-४४ ई.) राज्यकी संचालिका रही। और सन् १२४५ में इस रानी विट्ठलम्बाका पुत्र उक्त कामिराय प्रथमबंगनरेन्द्र राजा हुआ। विजयवर्णीने उसे गुणार्णव और राजेन्द्रपूजित लिखा है। प्रशस्तिमें बताया है—

स्याद्वादधर्मपरमामृतदत्तचित्त
सर्वोपकारिजिननाथपदाब्जभृङ्ग।
कादम्बवंशजलराशिसुधामयूख
श्रीरायबङ्गनृपतिर्जगतीह जीयात्॥
गर्वारूढविपक्षदक्षबलसंघातादभुताडम्बरा-
मन्दोद्गर्जनघोरनीरदमहासंदोहझञ्झानिल।
प्रोद्यद्भानुमयूखजालविपिनव्रातानलज्वालसा-
दृश्योद्भासुरवीरविक्रमगुणस्त्वं रायबङ्गोद्भव॥
कीर्तिस्ते विमला सदा वरगुणा वाणी जयश्रीपरा
लक्ष्मीः सर्वहिता सुखं सुरसुखं दानं निधानं महत्।

---

१ जैनग्रन्थ प्रशस्ति संग्रह प्रथम भाग वीर सेवा मन्दिर, ई. सन् १९५४ पृ. ९० पद्य ४६, ४७।

ज्ञानं पीनमिदं पराक्रमगुणस्तुङ्गो नयः कोमलो-
ऽप्य कान्ततर जयन्तनिभमो श्रीरायभूमीश्वर ॥[1]

कामिरायको विजयवर्णीने पाण्ड्यवङ्गका भागिनेय बताया है। लिखा है—

तस्य श्रीपाण्ड्यवङ्गस्य भागिनेयो गुणार्णव ।
विट्ठलाम्बामहादेवीपुत्रो राजेन्द्रपूजित ॥[2]

इसमे सन्देह नही कि अजितसेन सेनगणके विद्वान् थे।

स्थितिकाल—डॉ ज्योतिप्रसाद जैनने ऐतिहासिक दृष्टिसे अजितसेनके समयपर विचार किया है। उन्होंने अजितसेनको अलकारशास्त्रका वेत्ता कवि और चिन्तक विद्वान् बतलाया है।

अजितसेनने अलकारचिन्तामणिमे समन्तभद्र, जिनसेन, हरिचन्द्र, वाग्भट और अर्हद्दास आदि आचार्योंके ग्रन्थोके उद्धरण प्रस्तुत किये है। हरिचन्द्रका समय दशम शती, वाग्भटका ग्यारहवी शती और अर्हद्दासका तेरहवी शतीका अन्तिम चरण है। अतएव अजितसेनका समय तेरहवी शती होना चाहिए। डॉ ज्योतिप्रसादजीका अभिमत है कि अजितसेनने ईसवी सन् १२४५के लगभग शृगारमजरीकी रचना की है, जिसका अध्ययन युवक नरेश कामिराय प्रथम वगनरेन्द्रने किया और उसे अलकारशास्त्रके अध्ययनमे इतना रस आया कि उसने ईसवी सन् १२५०के लगभग विजयकीर्तिके शिष्य विजयवर्णी से शृगारार्णवचन्द्रिकाकी रचना करायी। आश्चर्य नही कि उसने अपने आदि विद्यागुरु अजितसेनको भी इसी विषयपर एक अन्य विशद ग्रन्थ लिखने की प्रेरणा की हो, और उन्होंने अलकारचिन्तामणिके द्वारा शिष्यकी इच्छा पूरी की हो।

अर्हद्दासके मुनिसुव्रत काव्यका समय लगभग १२४० ई है। और इस काव्यग्रन्थकी रचना महाकवि प आशाधरके सागारधर्मामृतके पश्चात् हुई है। आशाधर ने सागारधर्मामृतको ई सन् १२२८ में पूर्ण किया है। अलकारचिन्तामणिमे आदि-पुराणके उद्धरण आये है और आदिपुराणके रचयिता जिनसेनके समयकी उत्तरावधि आठ सौ पचास ईसवीके लगभग है। धर्मशर्माभ्युदयकी रचना नेमिनिर्वाण काव्यसे पूर्व हो चुकी है। और नेमिनिर्वाण काव्य वाग्भटालकारका पूर्ववर्ती है। वाग्भटालकारके रचयिता वाग्भट गुजरातके सोलकी नरेश जयसिंह सिद्धराज ( ई सन् १०९४-११४२ ई ) के समयमे हुए है। मुनिसुव्रत काव्यके रचयिता अर्हद्दास प. आशाधरके समकालीन है। ये आशाधर जीकी सूक्तियो और सद्ग्रन्थोके भक्त अध्येता थे और उन्हे गुरुवत् समझते थे। प आशाधर जीका निश्चित समय १२१०-४३ ईसवी है। अत अर्हद्दासका समय भी ईसवी सन् १२४०-५० ई के आस-पास निश्चित है।

आशाधर जीने सागारधर्मामृतकी रचना १२२८ ईसवीमें पूर्ण की है। अत मुनिसुव्रतकाव्यके रचयिता अर्हद्दासके काव्यग्रन्थोके उद्धरण अलकारचिन्तामणि में

---

१ शृगारार्णवचन्द्रिका, ज्ञानपीठ सस्करण, १०।१९५।१९७ पृ स १२०।

२ वही, १।१६।

विद्यमान रहनेसे *अलंकारचिन्तामणिका रचनाकाल ईसवी सन् १२५०-६० के मध्य* है और इस ग्रन्थके रचयिता अजितसेन पाण्ड्यवंशकी बहन रानी विट्ठलदेवीके पुत्र कामिराय प्रथम वंगनरेन्द्रके गुरु हैं।

## भरतमुनिका नाट्यशास्त्र और अलंकारचिन्तामणि

अलंकारशास्त्रके प्रथम आचार्यका स्थान उपलब्ध ग्रन्थोंके आधारपर महामुनि भरतको प्रदान किया जा सकता है। काव्यके लक्षण ग्रन्थोंमें सर्वप्रथम हमें इन्हींका नाट्यशास्त्र उपलब्ध होता है। यद्यपि काव्यमीमांसामें राजशेखरने शास्त्रसंग्रह नामक प्रथम अध्यायके प्रारम्भमें भरतमुनिके साथ सुवर्णनाभ, कुचमार, स्वयम्भू आदिके नामोंका भी उल्लेख किया है। लिखा है—

तत्र कविरहस्यं सहस्राक्षः समाम्नासीत्, औक्तिकमुक्तिगर्भः, रीतिनिर्णयं सुवर्णनाभः, आनुप्रासिकं प्रचेता, यमो यमकानि, चित्रं चित्राङ्गदः, शब्दश्लेषं शेषः, वास्तवं पुलस्त्यः, औपम्यमौपकायनः, अतिशयं पाराशरः, अर्थश्लेषमुतथ्यः, उभयालंकारिकं कुबेरः, वैनोदिकं कामदेवः, रूपकनिरूपणीयं भरतः, रसाधिकारिकं नन्दिकेश्वरः, दोषाधिकरणं धिषणः, गुणौपादानिकमुपमन्युः, औपनिषदिकं कुचमारः—इति। ततस्ते पृथक्-पृथक् स्वशास्त्राणि विरचयाचक्रुः।[1]

अर्थात् सहस्राक्ष इन्द्रने कविरहस्य, उक्तिगर्भने उक्तिविषयक ग्रन्थ, सुवर्णनाभने रीतिविषयक, प्रचेताने अनुप्राससम्बन्धी, यमने यमकसम्बन्धी, चित्रांगदने चित्रकाव्यविषयक, शेषने शब्दश्लेषविषयक, पुलस्त्यने स्वभावोक्तिविषयक, औपकायनने उपमालंकारसम्बन्धी, पाराशरने अतिशयोक्तिसम्बन्धी, उतथ्यने अर्थश्लेषविषयक, कुबेरने अलंकारविषयक, कामदेवने विनोदविषयक, भरतने नाट्यविषयक, नन्दिकेश्वरने रसविषयक, धिषण बृहस्पतिने दोषविषयक, उपमन्युने गुणविषयक, और कुचमारने औपनिषदिक सम्बन्धी ग्रन्थरचना की है।

राजशेखरके इस कथनमें कुछ कल्पित नामावली भी हो सकती है, पर सुवर्णनाभ, कुचमार, नन्दिकेश्वर आदि ऐतिहासिक नाम है, जिनका समर्थन वात्स्यायनके कामसूत्र और भरतमुनिके नाट्यशास्त्रसे होता है। इसमें सन्देह नहीं कि उपलब्ध अलंकारशास्त्रमें सबसे प्राचीन भरतमुनिका नाट्यशास्त्र ही है। यतः इसका उल्लेख महाकवि कालिदासके विक्रमोर्वशीय नाटकमें आया है।[2]

नाट्यशास्त्रका विषय दृश्यकाव्य मीमांसा है। पर काव्यके श्रव्य और दृश्य इन दोनों भेदोंका निरूपण किया गया है। यह ग्रन्थ सैंतीस अध्यायोंमें विभक्त है। छठे अध्यायमें रस, सातवेंमें स्थायीभाव, व्यभिचारीभाव, चौदहवेंमें लक्षण और

---

१ काव्यमीमांसा, बिहार राष्ट्रभाषा परिषद् पटना, सन् १९५४, प्रथम अध्याय, पृ स ४।

२ मुनिना भरतेन यः प्रयोगो भवतीष्वष्टरसाश्रयः प्रयुक्तः।
ललिताभिनयं तमद्य भर्ता मरुतां द्रष्टुमनाः स लोकपालः ॥—विक्रमोर्वशीय, २।१८।

उदाहरण, सोलहवेंमें अलंकार, काव्यके दोष-गुण, और काव्यलक्षण, सत्रहवेंमें प्राकृतादि-भाषाएँ, अठारहवेंमें दस प्रकारके रूपक, बीसवेंमें भारतीय, सात्वती, कैशिकी और आरभटी वृत्तियाँ एवं बाईसवेंमें हाव-भाव, हेला, नायक-नायिकादि भेद-निरूपण, विद्यमान हैं। इस बाईसवें अध्यायमें श्रव्यकाव्यसे सम्बन्ध रखनेवाले तथ्योंका निरूपण भी आया है। शेष अध्यायोंमें नाट्याभिनय सम्बन्धी कथन आये हैं।

भरतमुनिने काव्यकी परिभाषा निम्नप्रकार उपस्थित की है—

मृदुललितपदार्थं गूढशब्दार्थहीनं
बुधजनसुखयोग्यं बुद्धिमन्नृत्तयोग्यम्।
बहुरसकृतमार्गं सन्धिसन्धानयुक्तं
भवति जगति योग्यं नाटकं प्रेक्षकाणाम्॥[1]

उक्त लक्षणका विश्लेषण करनेपर काव्यमें निम्नलिखित सात गुणोंका रहना परमावश्यक है—

१ कोमल और मनोरम पदावली।
२ गूढ शब्द और अर्थका अभाव।
३ सर्वजनग्राह्यता।
४ युक्तियुक्तता।
५ नृत्यमें उपयोग किये जानेकी योग्यता।
६ रसयुक्तता।
७ सन्धिसन्धानयुक्तता।

काव्यके उपर्युक्त सात विशेषणोंमें प्रथम, तृतीय विशेषणों द्वारा भरतमुनिने प्रसाद, माधुर्य आदि गुणोंपर प्रकाश डाला है। द्वितीय विशेषणसे दोषमुक्तताका बोध होता है। चतुर्थ विशेषणमें अलंकारादिका ग्रहण है। षष्ठ विशेषण द्वारा काव्यका रसयुक्त होना बताया गया है। पंचम और सप्तम विशेषणों द्वारा दृश्यकाव्यके लिए उपयोगी विषयोंका प्रतिपादन किया गया है। भरतमुनिके उपर्युक्त कथनसे काव्यशास्त्र-के अन्तर्गत गुण, रस, अलंकार, शैली, दोषाभावका ग्रहण किया गया है। इन्होंने रसकी परिभाषा एवं रसास्वादनकी प्रक्रियाका विस्तारपूर्वक वर्णन किया है। षष्ठ अध्याय में रसोंका विस्तारपूर्वक कथन आया है। इनका अभिमत है कि रसके बिना जगत्में कोई भी सन्दर्भ उपलब्ध नहीं हो सकता है। रस-निष्पत्तिके सन्दर्भमें विचार करते हुए लिखा है—

"विभावानुभावव्यभिचारिसंयोगाद्रसनिष्पत्तिः। को वा दृष्टान्त इति चेत्—उच्यते यथा नानाव्यञ्जनौषधिद्रव्यसंयोगाद्रसनिष्पत्तिः, तथा नानाभावोपगमाद्रसनिष्पत्तिः। यथा

---

१ नाट्यशास्त्र, वाराणसी, सन् १९२९ १७।१२३।

गुडादिभिर्द्रव्यैर्व्यञ्जनैरोषधीभिश्च षड् रसा निर्वर्त्यन्ते, एव नानाभावोपहिता अपि स्थायिनो भावा रसत्वमाप्नुवन्ति।"[1]

भरतमुनिने ध्वनि और गौणीभूत व्यग्यका विवेचन नही किया है। रस विवेचन सन्दर्भमे आठ नाट्यरसोको ही माना है। शान्तरसको रसके रूपमे सकोचपूर्वक स्वीकार किया है। इन्होने रति, हास, शोक, क्रोध, उत्साह, भय, जुगुप्सा तथा विस्मय ये आठ स्थायी भाव माने है। निर्वेद, ग्लानि, शका, असूया, मद, श्रम, आलस्य, दैन्य, चिन्ता आदि तैंतीस व्यभिचारी भाव और स्तम्भ, स्वेद-रोमाच, स्वरसाद, वेपथु, वैवर्ण्य, अश्रु तथा प्रलय ये सात्त्विक भाव बतलाये है। आठ स्थायी, तैंतीस सचारी या व्यभिचारी और आठ सात्त्विक ये कुल मिलाकर उनचास भाव है जो काव्य या नाट्यरसके कारणभूत है। रसके सम्बन्धमें भरतमुनि ने शृगार, रौद्र, वीर और बीभत्स इन चार रसोका उत्पादक अर्थात् मूलरस माना है। शेष चार हास्य, करुण, अद्भुत और भयानकको क्रमश उक्त रसोंसे उत्पन्न होनेवाला कहा है। इन्होने लिखा है—

> शृगाराद्धि भवेद्धास्यो रौद्राच्च करुणो रस।
> वीराच्चैवाद्भुतोत्पत्ति बीभत्साच्च भयानक॥[2]

अर्थात् शृगारसे हास्य, रौद्रसे करुण, वीरसे अद्भुत और बीभत्ससे भयानक रसकी उत्पत्ति होती है। इस कथनकी पुष्टि करते हुए भरतमुनिने लिखा है कि जो शृगारकी अनुकृति है, वही हास्यरस है, जो रौद्रका कर्म है वही करुण रस है। वीरका कर्म अद्भुत रस कहलाता है। बीभत्सका दर्शन ही भयानक रस कहा जाता है। इस तथ्यका स्फोटन करनेपर अवगत होता है कि शृगारमे उत्पत्तिहेतुत्व अनुकृतिके कारण है। उदाहरणार्थ एक वृद्ध एव विकलाग नायक तथा षोडशी नायिकाके शृगारको लिया जा सकता है। यहाँ शृगार रति न उत्पन्न कर हासको ही उत्पन्न करता है। इसी कारण शृगारको हास्यका उत्पादक कहा है। रौद्रका कर्म करुणरस कहा गया है। इसमें उत्पत्तिहेतुत्व फलसे सम्बन्धित है। रौद्र रसका फल या परिणाम वध या बन्धन आदि है। ये वध-बन्धनादि पीडित पक्षके लिए करुणाजनक है, इसी कारण रौद्रसे करुणकी उत्पत्ति मानी गयी है। वीररससे अद्भुतरसकी उत्पत्ति मानने मे भी उत्पत्तिहेतुत्व फलसे ही सम्बन्धित है। पर यह रौद्रवाले उत्पत्तिहेतुत्वसे भिन्न है। इसमें एक रस दूसरे रसको ही फल मानकर प्रवृत्त होता है। वीररसमे कारणीभूत उत्साह जगत्को विस्मित करता है। फलस्वरूप इससे अद्भुत रसका जन्म होता है। बीभत्स द्वारा भयानक रसकी उत्पत्ति माननेमे उत्पत्तिहेतुत्व समान विभवत्वसे सम्बन्धित है। बीभत्स रसमे रुधिरप्रवाहादि विभाव, मरण मूर्च्छा आदि व्यभिचारी तथा मुख सिकोडना

---

१ नाट्यशास्त्रम् वाराणसी १९२५ षष्ठ अध्याय ३१ कारिकासे आगेका गद्य पृ स ७१।
२ वही षष्ठ अध्याय पद्य ३९ ३८।
३ नाट्यशास्त्र वाराणसी, १९२५, ६-३१, पृ ७२।

आदि अनुभाव, भयानक रसमें भी होते हैं। अगोंका कटना तथा रक्तका प्रवाहित होना आदि देखकर एक पक्षमें भयकी भी उत्पत्ति होती है।

भरतमुनिने रसोके वर्ण, देवता आदिका भी कथन किया है। भरतमुनिने आठ नाट्यरसोके अतिरिक्त शान्तरसका भी विवेचन किया है। रसाध्यायके अन्तमें आठ ही रसोंका उपसंहार किया है। इससे ध्वनित होता है कि शान्तरसका प्रकरण कभी बादमे जोड़ा गया है। शम, स्थायी भाववाले मोक्ष प्रवर्तक रसको शान्तरस कहा है। इसे तत्त्वज्ञान, वैराग्य तथा चित्तशुद्धि आदि विभावोंसे उत्पन्न होनेवाला कहा गया है। यम, नियम, अध्यात्म, ज्ञान, ध्यान, धारणा, उपासना, दया तथा प्रव्रज्याग्रहण आदि इसके अनुभाव बताये गये हैं। निर्वेद, स्मृति, धृति, शौच, स्तम्भ तथा रोमाच आदि इसके व्यभिचारी भाव कहे हैं। नाट्यशास्त्रमें रति आदि भावोंको विकृति तथा शमको प्रकृति कहा गया है। इसके अनुसार अपने-अपने निमित्त प्राप्त करके रति आदि भाव शान्तसे ही उत्पन्न होते है और निमित्तोंके अभावमें पुन शान्तरसमें मिल जाते है।

अलंकारके विचारप्रकरणमें चार ही अलंकारोंका निर्देश आया है। उपमा, रूपक, दीपक और यमक, इन चारोके भेदोंका भी निरूपण हुआ है। काव्यदोषोंमें दस दोषोकी गणना की है—१. गूढार्थ, २. अर्थान्तर, ३ अर्थहीन, ४ भिन्नार्थ, ५ एकार्थ, ६ अविलुप्तार्थ, ७. न्यायादपेत, ८ विषम, ९ विसन्धि और १० शब्दच्युत। गुणोमे १ श्लेष, २. प्रसाद, ३. समता, ४. समाधि, ५. माधुर्य, ६. ओज, ७. सौकुमार्य, ८. अर्थ व्यक्ति, ९ उदात्त और १०. कान्तिकी गणना की है।

अलंकारचिन्तामणिमें नाट्यशास्त्रमें प्रतिपादित सभी काव्यांग निरूपित है। नाट्यशास्त्रमें काव्यकी जो परिभाषा अंकित की गयी है उसकी अपेक्षा अलंकार-चिन्तामणिमें निरूपित काव्य-परिभाषा विशिष्ट है। इस अलंकारशास्त्रमें अलंकार, रस, रीति, गुण और व्यंग्यार्थसे समन्वित काव्य माना है। श्रुतिकटु आदि दोषोका अभाव भी आवश्यक माना गया है। काव्य-परिभाषा निम्न प्रकार है—

> शब्दार्थालंकृतीद्धं नवरसकलितं रीतिभावाभिरामम्
> व्यङ्ग्याद्यर्थं विदोषं गुणगणकलितं नेतृसद्वर्णनाढ्यम्।
> लोको द्वन्द्वोपकारि स्फुटमिह तनुतात् काव्यमग्र्यं सुखार्थी
> नानाशास्त्रप्रवीणः कविरतुलमतिः पुण्यधर्मोरुहेतुम्॥[1]

उपर्युक्त परिभाषाका स्फोटन करनेपर निम्नलिखित तत्त्व निष्पन्न होते हैं—

१. शब्दालंकार और अर्थालंकारोंसे युक्त।

२. शृंगारादि नवरससहित।

३ वैदर्भी इत्यादि रीतियोंसे युक्त।

---

१ अलंकार चिन्तामणि, ज्ञानपीठ संस्करण, पृ. सं. २. १।७।

४. सम्यक् प्रयोगोंसे युक्त।
५. व्यंग्यादि अर्थोंसे समन्वित।
६. प्रसाद-माधुर्य आदि गुणोंसे युक्त।
७. नायकके चरित्रवर्णनसे संपृक्त।
८ उभय लोक हितकारी।
९. सुस्पष्टतायुक्त।
१०. दोषशून्य।

नाट्यशास्त्र और अलंकारचिन्तामणिकी काव्यपरिभाषा पर तुलनात्मक दृष्टिसे विचार करने पर ज्ञात होता है कि अलंकारचिन्तामणिकी काव्यपरिभाषा नाट्यशास्त्रकी काव्यपरिभाषाकी अपेक्षा विशिष्ट है। इस परिभाषामें रीति, गुण और अलंकारोंका समन्वय किया गया है तथा व्यग्यार्थको काव्यका अनन्य तत्त्व माना है।

भरत मुनिने नाट्यशास्त्र में काव्यहेतुओंका विचार नही किया है। पर अलंकारचिन्तामणि में काव्यहेतुओंकी चर्चा की गयी है। जिसके द्वारा काव्यरचना मे कविको सफलता प्राप्त होती है, अर्थात् जिसका होना कवि मे परमावश्यक है उसे काव्यका हेतु बताया है। अजितसेनने काव्यरचनामें व्युत्पत्ति, प्रज्ञा और प्रतिभा इन तीनको कारण माना है। शास्त्रोंका अभ्यास भी काव्यनिर्माणमे हेतु है। व्युत्पत्ति के अन्तर्गत छन्दशास्त्र, अलकारशास्त्र, गणित, कामशास्त्र, व्याकरणशास्त्र, शिल्पशास्त्र, तर्कशास्त्र एव अध्यात्मशास्त्रोंमे गुरु परम्परासे प्राप्त उपदेश द्वारा अर्जित निपुणता-बहुज्ञता, व्युत्पत्ति है। व्युत्पत्तिके अभावमें कोई भी कवि श्रेष्ठ काव्यकी रचना नही कर सकता। प्रतिभावान् कवि भी विभिन्न शास्त्रोंके परिज्ञानाभावमें लोकोपयोगी काव्य रचनेमे असमर्थ रहता है। यही कारण है कि अजितसेनने काव्यहेतुओंमें व्युत्पत्तिको पहला स्थान दिया है। लिखा है—

व्युत्पत्त्यभ्याससस्कार्या शब्दार्थघटनाघटा।
प्रज्ञा नवनवोल्लेखशालिनी प्रतिभास्य धीः ॥[1]

व्युत्पत्ति के साथ अभ्यासके सस्कारको भी काव्यप्रतिभाके लिए आवश्यक माना है। अजितसेन ने काव्यरचनामें प्रज्ञा और प्रतिभाको भी कारण माना है। प्रज्ञाका तात्पर्य रचना गुम्फनकी क्षमता है। इसीको कोशमें 'त्रैकालिकी बुद्धि प्रज्ञा' कहा गया है। और प्रतिभाके अन्तर्गत नवीन-नवीन विषयोंको कल्पित करनेकी क्षमता मानी गयी है। कल्पनाको मूर्तरूप प्रदान करनेवाली शक्ति प्रज्ञा कही जाती है। इस प्रकार आचार्य अजितसेनने शक्तिको दो अशोंमें विभक्त कर दिया है—प्रज्ञा और प्रतिभा। यह सत्य है कि प्रतिभा नैसर्गिकी होती है, यह जन्मजात है, अध्ययन या चिन्तनसे इसे प्राप्त नही

१. अलकारचिन्तामणि, ज्ञानपीठ सस्करण, १।६,पृ स ३।

किया जा सकता। इस प्रकार काव्यहेतुओका विचार अलकारचिन्तामणिमे विशेषरूपसे किया गया है जो भरतमुनिके नाट्यशास्त्रमें उपलब्ध नही है।

अलकारचिन्तामणिमे नाट्यके भेद भी वर्णित हैं। जब कि भरतमुनिने अपने नाट्यशास्त्रमें श्रव्य और दृश्य इन दो ही भेदोका निरूपण किया है। ध्वनि और गौणीभूत व्यग्यका निरूपण दोनो ही ग्रन्थोमे नही आया हैं। नवरसोका कथन भरतमुनि ने विस्तारसे किया है, पर अल्कारचिन्तामणिमें सक्षेपमें नवरसोका कथन सागोपाग रूपमें किया गया है। रीतियोके सम्बन्धमे भी अलकारचिन्तामणिम चर्चा आयी है। गुणसहित सुगठित शब्दावलीयुक्त सन्दर्भको रीति कहा है।[१] यह रीतिकी परिभाषा बहुत ही स्पष्ट और काव्योपयोगी है। इसमें रीतिका आधार गुणोको स्वीकार किया गया है। रीतियोमे वैदर्भी, गौडी और पाचालीका सोदाहरण कथन आया है। इस ग्रन्थमें काव्यसामग्रीका भी निरूपण आया है। इस सामग्रीके अन्तर्गत रीतिया, काव्यपाक, अलकार, वृत्तियाँ रस आदिका निरूपण हुआ है। वाच्य लक्ष्य और व्यग्य इन तीनो प्रकारके अर्थोका सोदाहरण निरूपण है। लक्षणा और व्यजनाके भेद-प्रभेदोका भी कथन आया है। शब्दशक्तिमूलक व्यजना और अर्थशक्तिमूलक व्यजनाके स्वरूप और उदाहरण भी आये है।

रसोकी स्थितिका बोध करानेवाली तथा रचनाओमे विद्यमान वृत्तियाँ दोनो ग्रन्थोमें समान रूपसे वर्णित हैं। दोषोका कथन नाट्यशास्त्रकी अपेक्षा अलकारचिन्तामणिमें विस्तारपूर्वक आया है। इस ग्रन्थ में सत्रह पददोष, चौबीस वाक्यदोष, अठारह अर्थदोष वर्णित है। जहाँ भरतमुनिने केवल दस दोषोका कथन किया है वहाँ अलकारचिन्तामणिम लगभग पैंसठ दोषोका निरूपण हुआ है।

भरतमुनिने दस गुणोका वर्णन किया है। पर अल्कारचिन्तामणिम चौबीस गुणोका सोदाहरण प्रतिपादन किया गया है। नाट्यशास्त्रमें वर्णित श्लेष प्रसाद, समता, समाधि, माधुर्य, ओज, पद-सौकुमार्य, अर्थ-व्यक्ति उदारता और कान्ति, ये दस गुण अलकारचिन्तामणिके चौबीस गुणोमे समाविष्ट है। गुणोकी परिभाषाएँ दोनो ही ग्रन्थोमें आयी है।

नायक नायिकाके भेद एव स्वरूप भी प्राय दोनो ग्रन्थोमे समान हैं। स्त्रियोके सात्त्विक भाव और सत्त्वज अल्कार भी प्राय दोनों ग्रन्थोम तुल्य है। नाट्यशास्त्रम नाटक सम्बन्धी नियम एव छन्दशास्त्र-सम्बन्धी विधिविधान अलकारचिन्तामणिकी अपेक्षा विशिष्ट हैं। अलकारोके स्वरूप और उदाहरणकी दृष्टिसे अल्कारचिन्तामणि नाट्यशास्त्रसे बहुत आगे हैं। शब्दाल्कारोकी तो अनूठी मीमासा आयी है। अर्थाल्कारोमें बहत्तर अलकारोकी परिभाषाएँ अकित की गयी हैं। अलकारचिन्तामणिके रसप्रकरणका स्रोत यह नाट्यशास्त्र है, इसीके आधारपर रसकी मीमासा की गयी प्रतीत होती है।

१ अलकारचिन्तामणि ज्ञानपीठ सस्करण ६।१२४।

इस प्रकार नाट्यशास्त्र और अलकारचिन्तामणिकी तुलना करनेपर यह निष्कर्ष निकलता है कि नाट्यशास्त्र जहाँ नाटकके विधि-विधानको प्रमुखता देता है वहाँ अलकार-चिन्तामणिमें काव्य-प्रयोजन, काव्यहेतु, काव्यस्वरूप, काव्यके भेद-प्रभेद, अलकार, शब्द-शक्तियाँ, रीतियाँ, गुण-दोष आदिका सुस्पष्ट विवेचन आया है।

## अग्निपुराण और अलकारचिन्तामणि

अग्निपुराणमे अध्याय ३३७–३४७ तक काव्यशास्त्रीय सामग्री सकलित है। ३३७वें अध्यायके प्रारम्भमें काव्यकी परिभाषा और उसका महत्त्व प्रतिपादित है। तदनन्तर गद्यकाव्यका लक्षण और उसके भेद-प्रभेदोका सम्यक् निरूपण किया गया है। अनन्तर पद्यकाव्यके भेदोंका उल्लेख कर महाकाव्यका विस्तृत और अन्य भेदोका सक्षिप्त स्वरूप दिया गया है।

तीन सौ अड़तीसवें अध्यायमें रूपकके भेदोका उल्लेख कर नाटक प्रकार, अर्थ-प्रकृतियाँ, नाटकीय सन्धियाँ तथा तत्सम्बन्धी अन्य सामग्री उल्लिखित है। अध्यायके अन्तमें श्रेष्ठ नाटकके गुण एव उसमें अपेक्षित देश-कालका भी निर्देश किया गया है।

३३९वें अध्यायमे रस, स्थायी भाव, आलम्बन तथा उद्दीपन विभावके निरूपणके पश्चात नायक-नायिका भेदकी चर्चापर प्रकाश डाला गया है। ३४०वें अध्यायमे रीति तथा वृत्तिके लक्षणोके अनन्तर उनके भेदोपर प्रकाश डाला गया है। ३४१वें अध्यायमें नायिकाओंकी चेष्टाओंका विभाजन प्रस्तुत किया है, तत्पश्चात् नृत्यकलामें प्रयुक्त होनेवाले अगोकी चेष्टाओ तथा हाव-भावोका परिगणन किया गया है।

३४२वे अध्यायमे चतुर्विध अभिनयोंके निरूपणके उपरान्त शृगारादि रसोके लक्षण निर्दिष्ट किये गय हैं। तदनन्तर अलकारका स्वरूप निर्धारित किया है और उसके भेदोके उल्लेखके साथ-साथ शब्दालकारके नौ भेदोके लक्षण अकित किये हैं। ३४३वें ३४४वें अध्यायमे अनुप्रास, यमक, चित्र और बन्ध अलकारोका भेदोपभेद सहित वर्णन किया है। अध्यायमे अर्थालकारोके आठ भेदोका स्वरूप सहित वर्णन किया है। ३४५वें अध्यायमे उभयालकारोका वर्णन आया है। ३४६वें अध्यायमे गुणकी परिभाषा, उसका महत्त्व एव भेद-प्रभेदो की चर्चा है। इस अध्यायमे सात शब्दगुण, छह अर्थगुण तथा छह शब्दार्थगुण बतलाये गये है।

३४७वे अध्यायमे काव्यदोपोका निरूपण आया है। सर्वप्रथम वक्तृवाचकके भेदसे सात प्रकारके दोप बतलाये गये हैं। तत्पश्चात् उनके भेद-प्रभेदोके लक्षण निरूपित कर दोपोका परिहार दिया गया है। इस प्रकार अग्निपुराणमे काव्य, नाटक रस, रीति, अभिनय, अलकार, गुण-दोपका वर्णन आया है।

इसमें सन्देह नही कि अग्निपुराणोमे यह काव्य विषय सग्रहीत हैं। इस सग्रहमे अलकारोके भेद-प्रभेद इतने सूक्ष्म, विस्तृत और वैज्ञानिक है कि पाठक आश्चर्यचकित रह जाता है। इस ग्रन्थमें शब्दालकारके छाया, मुद्रा, उक्ति, युक्ति गुम्फन, वाकोवाक्य,

अनुप्रास, चित्र, और दुष्कर ये नौ भेद बतलाये हैं। इनमें छायाके चार उपभेद हैं—१ लोकोक्ति, २ छेकोक्ति, ३ अर्भकोक्ति और ४ मत्तकोक्ति। उक्ति अलंकारके विधि, निषेध, नियम, अनियम, विकल्प और परिसंख्या ये छह उपभेद हैं। मुक्तिके पदगत, पदार्थगत, वाच्यगत, वाच्यार्थगत, विषयगत और प्रकरणगत ये छह भेद बतलाये हैं। गुम्फनके शब्दगत, अर्थगत और शब्दार्थगत ये तीन भेद, वाकोवाक्यके, ऋजुवाकोवाक्य, और वक्र-वाकोवाक्य ये दो भेद, अनुप्रासके वर्णगत, पदगत और वाक्यगत ये तीन भेद, चित्रके प्रश्न, प्रहेलिका, गुप्तपद, च्युतपद, दत्तपद, समस्या और बन्ध ये सात भेद, दुष्करके विदर्भ और नियम ये दो भेद, बन्धके गोमूत्रिका, अर्द्धभ्रमण, सर्वतोभद्र, कमल, चक्र, चक्राब्ज, दण्ड और मुरज ये आठ भेद एवं मुद्राका एक ही भेद है। इस प्रकार अग्निपुराणमें शब्दालंकारोंकी चौंतीस या अड़तीस संख्या वर्णित है।

अलंकारचिन्तामणिके साथ अग्निपुराणके काव्यशास्त्रीय अंश की तुलना करने-पर अवगत होता है कि अग्निपुराणमें जो काव्यकी परिभाषा अंकित की गयी है उसकी अपेक्षा अलंकारचिन्तामणिकी काव्यपरिभाषा अधिक व्यापक है। अग्निपुराणमें अलंकार-गुणयुक्त और दोषोंसे मुक्त वाक्यको काव्य कहा है।[1] इस परिभाषामें रस और रीतिको स्थान नहीं दिया गया है। महाकाव्यके वर्ण्य-विषयोंका निर्देश भी अलंकारचिन्तामणिका अग्निपुराणके काव्यशास्त्रीय भागकी अपेक्षा विशिष्ट है। अग्निपुराणमें महाकाव्यमें वर्ण्य नगर, समुद्र, पर्वत, ऋतु, चन्द्र, सूर्य, आश्रम, पादप, उद्यान, जलक्रीडा, मद्यपानादि उत्सव, दूती-वचन, कुलटाओंके विस्मयजनक चित्र आदिका वर्णन आवश्यक बताया है।[2] पर इस सन्दर्भमें यह नहीं बताया गया है कि उक्त वस्तुओंका वर्णन किस प्रकार और किस रूपमें होना चाहिए। अलंकारचिन्तामणिमें केवल वर्ण्य-विषयोंकी तालिका ही नहीं दी गयी है अपितु इन विषयोंका वर्णन किस रूपमें होना चाहिए यह भी बतलाया गया है। इस प्रकार महाकाव्यका स्वरूप केवल बाह्य दृष्टिसे ही वर्णित नहीं है अपितु उसकी आत्मापर भी प्रकाश डाला गया है।

काव्य-हेतुओंका कथन भी स्पष्ट रूपसे अग्निपुराणके काव्यशास्त्रीय भागमें उपलब्ध नहीं होता। पर अलंकारचिन्तामणिमें काव्य-हेतुओंका स्पष्ट वर्णन आया है।

अग्निपुराणके काव्यशास्त्रीय भागमें नाटक-सम्बन्धी तथ्य निरूपित हैं, पर अलंकारचिन्तामणिमें इनका अभाव है। रसकी परिभाषा, रसके भेद, उनके रूप-रंग, देवता आदिका जितना और जैसा वर्णन अलंकारचिन्तामणिमें उपलब्ध होता है वैसा अग्निपुराणके काव्यशास्त्रीय भागमें नहीं।

---

१ संक्षेपाद्वाक्यमिष्टार्थव्यवच्छिन्ना पदावली।
काव्यं स्फुरदलंकारं गुणवद्दोषवर्जितम्।
यो निर्देशच लोकश्च सिद्धमर्थादयोनिजम्॥—अग्निपुराणका काव्यशास्त्रीय भाग, प्रथम अध्याय, (३३७ अध्याय) पद्य ६, ७।

२ वही, १/३०।

अग्निपुराणमें नाट्यशास्त्रके समान ही चार रसोको कारण और चारको कार्य माना गया है। यह सन्दर्भ अलकारचिन्तामणिमें भी प्राप्त है। अग्निपुराणमे यो तो नव रसोकी चर्चा आयी है पर शान्तरसको वह स्थान प्राप्त नही है जो स्थान अल्कार-चिन्तामणिमें प्राप्त है। स्थायी भावाकी आठ ही सख्या मानी गयी है। लिखा है—

स्थायिनाऽष्टौ रतिमुखा स्तम्भाद्या व्यभिचारिण ।
मनोऽनुकूलेऽनुभव सुखस्य रतिरिष्यते ॥[1]

अर्थात् रत्यादि आठ स्थायी भाव कहलाते हैं और स्तम्भादि आठ व्यभिचारी भाव। सुखके मनोनुकूल अनुभवको रति कहते हैं। शान्तरसके स्थायी भावका स्पष्ट उल्लेख इस ग्रन्थम उपलब्ध नही होता है। इसमें सन्देह नही कि अलकारचिन्तामणिका रस प्रकरण अग्निपुराणके काव्यशास्त्रीय भागकी अपेक्षा अधिक समृद्ध है।

रीति और वृत्तिका निरूपण दोनो ही ग्रन्थोम प्राय समान है। अग्निपुराणके काव्यशास्त्रीय भागमे नाटक और नृत्यसम्बन्धी उल्लेख विशिष्ट हैं। सत्त्वाश्रय, वागाश्रय, अगाश्रय और आरहणाश्रय ये चार प्रकारके अभिनय भी अग्निपुराणके काव्यशास्त्रीय भागमें विशिष्ट रूपमें प्राप्त होते है। शृगारके भद प्रभद एव शृगार-सम्बन्धी अन्य बातें दोनो ग्रन्थोमे प्राय तुल्य है।

अनुप्रास अलकारका जितना विस्तृत विवरण अलकारचिन्तामणिम पाया जाता है उतना विस्तृत विवरण अग्निपुराणके काव्यशास्त्रीय भागमें उपलब्ध नही होता है। इसी प्रकार यमकके ग्यारह भदाका सोदाहरण निरूपण, अल्कारचिन्तामणिमें आया है। अग्निपुराणके काव्यशास्त्रीय भागमें भी यमकके मूलत दो भद बतलाये हैं—अव्यपेत और व्यपेत। अव्यपेतके आठ भेद और व्यपेतके भी आठ भद बतलाये गये हैं। पादभेद-की अपेक्षा पादादि, पादमध्य, पादान्त, काचीयमक, ससर्गयमक, विक्रान्तयमक, पादादि-यमक, आम्रडित, चतुर्व्यवसित, तथा मालायमक आदि दस प्रकारके भेद बताये गये हैं। यो तो यमकके अनेक भद हो जाते है। अजितसेनने भी अलकारचिन्तामणिमें यमककी इसी प्रकार मीमासा प्रस्तुत की है।

अर्थालकारके प्रकरणम प्रधान रूपसे आठ अर्थालकारोका ही निर्देश आया है स्वरूप, सादृश्य, उत्प्रेक्षा, अतिशय, विभावना, विरोध, हेतु और सम। अलकार-चिन्तामणिमे बहत्तर अर्थालकारोका स्वरूप विवचन आया है। अर्थालकारोके स्वरूप विवेचनकी दृष्टिसे अलकारचिन्तामणि विशेष महत्त्वपूर्ण है। उपमाके भद प्रभेद, दोनो ही ग्रन्थोमें वर्णित है।

गुण और दोष प्रकरण भी दोनो ग्रन्थोमे आये है। अग्निपुराणमें शब्दगुण, अर्थगुण और शब्दार्थगुण ये तीन भद सामान्य गुणके किये है। शब्दगुणके श्लेष, लालित्य, गाम्भीर्य, सुकुमारता, उदारता, सत्य और यौगिकी ये सात भेद किय गये

१ अग्निपुराणका काव्यशास्त्रीय भाग ३/१३ पृ ३।

है। इस प्रकार गुणोंकी वर्णन-प्रणाली अग्निपुराणके काव्यशास्त्रीय भागकी, अलंकार-चिन्तामणिकी अपेक्षा भिन्न है। अलंकारचिन्तामणिमें चौबीस गुणोंका विवेचन आया है। गुणोंकी परिभाषा और उदाहरण भी प्रस्तुत किये गये हैं।

दोष प्रकरण दोनों ही ग्रन्थोंमें वर्णित है पर अलंकारचिन्तामणिका दोष-प्रकरण अग्निपुराणके दोष-प्रकरणकी अपेक्षा अधिक विस्तृत और स्पष्ट है। अजितसेनने पद, वाक्य और अर्थ-दोषोंका विस्तारपूर्वक वर्णन किया है। अलंकारचिन्तामणिमें अग्निपुराणके समान ही कविसमयका भी निरूपण आया है।

## भामहका काव्यालंकार और अलंकारचिन्तामणि

उपलब्ध काव्यनियम ग्रन्थोंमें नाट्यशास्त्र और अग्निपुराणके पश्चात् अलंकार शास्त्रपर लिखा गया आचार्य भामहका काव्यालंकार ग्रन्थ है। यह ग्रन्थ छह परिच्छेदोंमें विभक्त है और लगभग चार सौ पद्य हैं। प्रथम परिच्छेदमें काव्य-प्रशंसा, काव्य-साधन, काव्यलक्षण, काव्यभेद और काव्यदोषोंका निरूपण आया है। द्वितीय परिच्छेदमें शब्दालंकार और अर्थालंकारोंका निरूपण है। इस परिच्छेदमें अनुप्रास, लाटानुप्रास यमकके भेद, यमककी विशेषताएँ, रूपक, एकदेश विवर्त्ति, दीपक, उपमा, उपमाके भेद, उपमाके दोष, आक्षेप, अर्थान्तरन्यास, व्यतिरेक, विभावना, समासोक्ति, अतिशयोक्ति, वक्रोक्ति, हेतु-सूक्ष्म, यथासंख्य, उत्प्रेक्षा और स्वभावोक्तिका स्वरूप प्रतिपादित हुआ है।

तृतीय परिच्छेदमें प्रेयस्, रसवत्, ऊर्जस्वी, पर्यायोक्ति, समाहित, उदात्त श्लिष्ट, अपह्नुति, विशेषोक्ति, विरोध, तुल्ययोगिता, अप्रस्तुत-प्रशंसा, व्याजस्तुति, निदर्शना, उपमारूपक, सहोक्ति, परिवृत्ति, सन्देह, अनन्वय, ससृष्टि, भाविक और आशी अलंकारोंके स्वरूप वर्णित हैं। द्वितीय और तृतीय परिच्छेदमें अनुप्राससे आशी अलंकार तक अड़तीस अलंकारोंके स्वरूप आये हैं। भामहने लाटानुप्रास और प्रतिवस्तूपमाको उपमाके भेदोंमें परिगणित किया है। यदि इनकी पृथक् गणना की जाये तो चालीस अलंकारोंका स्वरूपविश्लेषण इस अलंकारशास्त्रमें आया है।

चतुर्थ परिच्छेदमें अपार्थ, व्यर्थ, एकार्थ, ससंशय, अपक्रम, शब्दहीन यतिभ्रष्ट, भिन्नवृत्त, विसन्धि, देशविरोधि, कालविरोधि, कलाविरोधि, न्यायविरोधि और आगम-विरोधी दोषोंका सोदाहरण लक्षण आया है। पंचम परिच्छेदमें प्रतिज्ञाहीन आदि दोषोंके निरूपणका प्रयोजन, प्रमाणकी आवश्यकता, भेद, तथा विषय, प्रतिज्ञाके दोष, काव्यहेतुके दोष और दोषोंकी त्याज्यताका विवेचन आया है।

षष्ठ परिच्छेदमें शब्द-शुद्धि विषयक शिक्षाका निरूपण है। इस प्रकरणमें अपोहवादका खण्डन और काव्योपयोगी शब्दोंपर विचार किया गया है।

उपर्युक्त विषय वर्णनसे यह स्पष्ट है कि भामहने भी अपने काव्यालंकारमें अलंकारशास्त्र सम्बन्धी समस्त विषयोंका समावेश किया है। जिस प्रकार अलंकार-

चिन्तामणिमें नाटक और ध्वन्यर्थको छोड दिया गया है, उसी प्रकार इस काव्यालंकारमें भी। दोनो ग्रन्थोकी काव्य-परिभाषापर विचार करते है तो इस काव्यालकारमे निरूपित काव्य-परिभाषाकी अपेक्षा अलकारचिन्तामणिकी काव्य-परिभाषा अधिक स्पष्ट और व्यापक है। काव्यालकारमें 'शब्दार्थौ सहितौ काव्य'[1] अर्थात् शब्द और अर्थ इन दोनोके साहित्य—सहभावको काव्य कहा है। भामहकी यह परिभाषा सूत्र रूपमे है। अत इसे समझना साधारण पाठकके लिए सुसाध्य नही है। अजितसेनने काव्यकी परिभाषा बहुत ही स्पष्ट और व्यापक रूपमें प्रस्तुत की है। इस परिभाषासे काव्यका कोई भी उपकरण छूटता नही है।

काव्यहेतुओंका वैसा स्पष्ट चित्रण काव्यालकारमे नही उपलब्ध होता है, जैसा अलकारचिन्तामणिमे। काव्यालकारमें 'काव्य तु जायते जातु कस्यचित्प्रतिभावत'[2] से प्रतिभाहेतु नि सृत होता है। प्रतिभा त्रिकालदर्शिनी है और है नवनवोन्मेषशालिनी। प्रतिभाहेतुके अनन्तर अध्ययनीय विषयोकी गणना की गयी है जिससे व्युत्पत्ति हेतु नि सृत होता है। अभ्यासहेतुका उल्लेख भी किया है।[3] भामहने विषयके अनुसार काव्यके चार भेद किये है, १ देव या राजाओके इतिवृत्तपर आश्रित, २ कल्पित, ३ कलाश्रित और ४ शास्त्राश्रित। पुन काव्यके पाँच भेद बतलाये है, १. महाकाव्य, २ नाटक, ३ आख्यायिका, ४. कथा और मुक्तक। काव्योका यह वर्गीकरण अलकार-चिन्तामणिके प्राय तुल्य ही है। अलकारचिन्तामणिमे काव्यभेदोके निम्नलिखित आधार वर्णित है—

१ छन्दके सद्भाव और अभाव-सम्बन्धी आधार।
२ भाषाका आधार।
३ विषयका आधार।
४ स्वरूप विधानका आधार।

छन्दके सद्भाव और अभावके आधारपर काव्यके गद्य और पद्य ये दो भेद होते है। भाषाके आधारपर सस्कृत, प्राकृत, पैशाची और अपभ्रश ये चार भेद है। विषयके आधारपर ख्यातिवृत्त, कल्पितवस्तु, कलाश्रित और शास्त्राश्रित ये चार भेद है। स्वरूप-विधानके अनुसार महाकाव्य, रूपक, आख्यायिका, कथा और मुक्तक ये पाँच भेद है। इस प्रकार काव्योके भेद-प्रभेद प्राय दोनो अलंकार ग्रन्थोमें तुल्य है। महाकाव्यका स्वरूपविधान अलकारचिन्तामणिका काव्यालकारकी अपेक्षा विशिष्ट है। काव्यालकारमें प्रथम परिच्छेदकी उन्नीसवी कारिकासे बाईसवी कारिका तक महाकाव्यका स्वरूप आया है। इस स्वरूपमे बताया है कि कथानक सर्गोमें विभक्त हो और विषय किसी महान् चरित्रसे सम्बद्ध हो, पचसन्धि समन्वित, एव मन्त्रणा, दूत सम्प्रेषण, युद्ध आदिका

---

१ काव्यालकार, बिहार राष्ट्रभाषा परिषद् पटना, १।१६।
२ वही १।५।
३ वही १।६ तथा १।१०।

वर्णन भी महाकाव्यमे आवश्यक है। अलंकारचिन्तामणिमे सर्ग-बन्धत्वका कथन नही है, पर जिन वर्ण्य विषयोका निर्देश किया गया है उनके अध्ययनसे सर्ग-बद्धता सिद्ध हो जाती है। इसी प्रकार सन्धि-समन्वयका कथन नही आया है। किन्तु उसके प्रतिपाद्य विषयोका जैसा वर्णन है उसका सद्भाव सन्धि-समन्वयके विना सम्भव नही है। यह सत्य है कि अलंकारचिन्तामणिके महाकाव्य स्वरूपमे स्थापत्य-सम्बन्धी तथ्योकी कमी है। वर्ण्य-विषयोकी चर्चा विस्तारपूर्वक आयी है, पर रूपगठनके सम्बन्धमे विचार नही किया है। भामह और अग्निपुराण दोनो ही ग्रन्थ इस दिशामें अलकारचिन्तामणिसे आगे है। जहाँ तक प्रतिपाद्य विषयोका प्रश्न है वहाँ तक अजितसेनको कोई भी अलकार-शास्त्री स्पर्श नही कर सका है।

कविसमयोका वर्णन भी अलकारचिन्तामणिका भामहके काव्यालकारकी अपेक्षा विस्तृत है। शब्दालंकारके स्वरूप निर्धारण और विवेचनमें अलकारचिन्तामणि भामहके काव्यालंकारसे बहुत आगे है। भामहने शब्दालकार और अर्थालंकार मिलाकर कुल चालीसका ही स्वरूप विवेचन किया है। पर अलकारचिन्तामणिमे शब्दालकारके भेदोको जोड दिया जाये तो दोनो प्रकारके कुल सौ अलकारोका स्वरूप निर्धारण आया है। इस प्रकार अलंकार विवेचनकी दृष्टिसे अलकारचिन्तामणिमे काव्यालकारकी अपेक्षा कई विशेषताएँ है। सादृश्य और साधर्म्यका शास्त्रीयकथन अलकारचिन्तामणिमे पाया जाता है, भामहके काव्यालकारमें नही।

गुण निरूपण सन्दर्भ भी अलकारचिन्तामणिका काव्यालकारकी अपेक्षा अधिक पुष्ट है। अलंकारचिन्तामणिमे चौबीस गुणोका स्वरूप विश्लेषण आया है। अजितसेनने गुणोके स्वरूपनिर्धारणमे भी पदोकी सार्थकतापर पूरा ध्यान रखा है। भामहने द्वितीय परिच्छेदके प्रारम्भमे केवल तीन कारिकाओ द्वारा गुणोका कथन किया है। यह चर्चा इतनी अपर्याप्त है कि इससे उनकी गुणसम्बन्धी धारणाका परिज्ञान नही होता। गुणका क्या स्वरूप है, उसकी काव्यमे क्या उपयोगिता है तथा काव्यके अन्य तत्त्वोके साथ उसका क्या सम्बन्ध है आदि जिज्ञासाएँ अपूर्ण ही रह जाती है। इन्होने ओज, माधुर्य और प्रसाद इन तीन गुणोका विश्लेषण किया है। सक्षेपमे यह कहा जा सकता है कि भामहके काव्यालंकारमे गुणसम्बन्धी सूक्ष्मता और गम्भीरताका अभाव है, जब कि अलकारचिन्तामणिमें गुणोका विस्तारपूर्वक वर्णन आया है।

कविता हृदयग्राही और प्रभावोत्पादक दोषोके अभावसे ही हो सकती है। भामहने चतुर्थ और पचम परिच्छेदमे दोषोका व्यापक वर्णन किया है। इन दोनो परिच्छेदोमें ग्यारह दोषोका कथन किया गया है। अलकारचिन्तामणिके दोष प्रकरणके साथ तुलना करनेपर प्रतीत होता है कि अलकारचिन्तामणिका यह प्रकरण अधिक वैज्ञानिक और व्यापक है। यो तो काव्यालकारमें प्रतिपादित दोष प्रकरण भी सागोपाग है। इसमे न्यायविरोधी दोषोका भी निरूपण किया गया है। पर अलकारचिन्तामणिमे पदगत और वाक्यगत दोषोके विवेचनमे वाक्यशुद्धिपर पूरा प्रकाश डाला गया है। अर्थ-

दोषोकी पृथक् चर्चा कर दोष प्रकरणको सांगोपांग बनाया है। अलंकारचिन्तामणिमें शब्दशक्तियोंका भी निरूपण है। भामहने अपने काव्यालंकारमें इन शक्तियोंपर विचार नहीं किया है।

## दण्डीकृत काव्यादर्श और अलंकारचिन्तामणि

दण्डीने काव्यादर्श नामक ग्रन्थ लिखा है। इस ग्रन्थमें तीन परिच्छेद हैं। प्रथम परिच्छेदमें काव्यपरिभाषा, काव्यभेद, महाकाव्य लक्षण, गद्यके प्रभेद, कथा, आख्यायिका, मिश्रकाव्य, भाषाप्रभेद, वैदर्भी आदि मार्ग, अनुप्रास, गुण और काव्यहेतुओंका विवेचन है। द्वितीय परिच्छेदमें पैंतीस अर्थालंकार सोदाहरण निरूपित हैं। तृतीय परिच्छेदमें यमक, गोमूत्र आदि चित्रबन्ध काव्य, प्रहेलिका और दस दोषोंका निरूपण आया है। तुलनात्मक दृष्टिसे विचार करनेपर ज्ञात होता है कि भामहका न्यायदोष प्रकरण यदि दण्डीसे अधिक महत्त्वपूर्ण है तो दण्डीका अलंकार, रीति और गुण विवेचन भामहकी अपेक्षा अधिक परिष्कृत और उपयोगी है। दण्डी ऐसे प्रथम अलंकारशास्त्री हैं जिन्होंने अपने समस्त पूर्ववर्तियोंसे अधिक अलंकारोंके उपभेदोंका एवं गुण और रीतिका विस्तृत निरूपण किया है। यहाँ यह ध्यातव्य है कि दण्डीने अलंकारोंके उपभेदोंके वर्णनमें अपने पूर्ववर्ती आचार्योंका अनुसरण नहीं किया है। दण्डीकी मौलिकता कई दृष्टियोंसे है। इन्होंने चम्पूकाव्यकी परिभाषा भी लिखी है।

दण्डी द्वारा निरूपित काव्यहेतुओं और अलंकारचिन्तामणिके काव्यहेतुओंपर तुलनात्मक दृष्टिसे विचार किया जाये तो अवगत होगा कि दण्डीने प्रतिभा, श्रुतज्ञान और अभ्यासको काव्यहेतु माना है। अलंकारचिन्तामणिमें भी उक्त तीनों काव्यहेतुओं-का निरूपण आया है। पर अन्तर यह है कि दण्डी प्रतिभाके अभावमें भी केवल निपुणता और अभ्यासको काव्यरचनाका हेतु मानते हैं। उन्होंने लिखा है—

न विद्यते यद्यपि पूर्ववासना
गुणानुबन्धि प्रतिभानमद्भुतम्।
श्रुतेन यत्नेन च वागुपासिता
ध्रुवं करोत्येव कमप्यनुग्रहम्॥
तदस्ततन्द्रैरनिशं सरस्वती
श्रमादुपास्या खलु कीर्तिमीप्सुभिः।
कृशे कवित्वेऽपि जनाः कृतश्रमा
विदग्धगोष्ठीषु विहर्तुमीशते॥[1]

दण्डीका अभिप्राय यह है कि काव्याकृतिमें मौलिकताका निर्माण आहार्यप्रतिभा द्वारा होता है। यह प्रतिभा काव्यशास्त्र श्रवण, काव्यशास्त्र चिन्तन एवं काव्यशास्त्र

१. काव्यादर्श १।१०४-१०५।

भावनाके द्वारा सम्भाव्य है। यदि नैसर्गिकी प्रतिभाकी उपलब्धि न भी हो तो भी उसमें काव्य और काव्यविद्याके श्रवण, मनन एवं निदध्यासनकी साधनासे कविताकी शक्ति प्राप्त की जा सकती है। नैसर्गिक प्रतिभाका स्थान उन्नत रहनेपर भी आहार्य प्रतिभाको भूला नहीं जा सकता है। शब्द और अर्थको सुन्दर बनानेके लिए काव्य उपकरणोंका प्रयोग आहार्य, प्रतिभा द्वारा भी किया जा सकता है। लोकरंजक तत्त्व जो कि किसी भी काव्यकृतिके लिए परमावश्यक धर्म है शास्त्रोंके अध्ययन मनन द्वारा प्राप्त किया जा सकता है। पर अजितसेनने अलंकारचिन्तामणिमें प्रतिभाको काव्यनिर्माणके लिए आवश्यक हेतु माना है। उन्होंने लिखा है—

व्युत्पत्त्यभ्याससंस्कार्या शब्दार्थघटनाघटा।
प्रज्ञा नवनवोल्लेखशालिनी प्रतिभास्य धीः ॥[1]

अर्थात् काव्यरचनाके व्युत्पत्ति प्रज्ञा और प्रतिभा ये तीन कारण हैं। निपुणता या अभ्यास प्रज्ञाके अन्तर्गत समाहित है। अतएव दण्डीकी अपेक्षा अजितसेन काव्य हेतुओंके निरूपणकी दृष्टिसे अधिक स्पष्ट है। दण्डीकी मान्यताका अनुसरण परवर्ती किसी भी आचार्यने नहीं किया है।

दण्डीने काव्यका लक्षण निम्न प्रकार लिखा है—

शरीरं तावदिष्टार्थव्यवच्छिन्ना पदावली[2]

अर्थात् इष्टार्थक अलंकारसहित और गुणयुक्त पदावली काव्य है। इस प्रकार दण्डीने काव्यके शरीरका तो कथन किया है पर काव्यकी आत्माको छोड़ दिया है। अतः यह काव्य परिभाषा अपूर्ण है। अजितसेनने अलंकारचिन्तामणिमें रसको काव्यका आत्मा माना है। इन्होंने काव्य परिभाषामें काव्यशरीरके साथ काव्यकी आत्माका भी निरूपण किया है। अलंकारचिन्तामणिकारका अभिमत है—

रसं जीवितभूतं तु प्रवक्ष्यामो ध्रुवं धुना।
विभावादिचतुष्केण स्थायीभावः स्फुटो रसः ॥[3]

अर्थात् काव्यकी आत्मा रस है। बड़े-बड़े प्रबन्धकाव्योंका आनन्द रससे ही प्राप्त होता है। रसके अभावमें कोई भी कृति काव्यका स्थान प्राप्त नहीं कर सकती है। स्थायीभाव विभाव, अनुभाव और संचारीभावों द्वारा रसकी निष्पत्ति होती है। जिस प्रकार परिपाकको प्राप्त हो जानेसे नवनीत ही घृतरूपमें परिणत हो जाता है उसी प्रकार स्थायीभाव ही विभाव, अनुभाव और संचारीभावके संयोगसे रसरूपमें परिणत हो जाता है। अजितसेनके इस वर्णनमें स्पष्ट है कि वे काव्यमें शब्दार्थशरीरके साथ रसरूप आत्माका अस्तित्व भी स्वीकार करते हैं।

---

१. अलंकारचिन्तामणि, ज्ञानपीठ संस्करण १।६।
२. काव्यादर्श, चौखम्बा संस्करण १।१०।
३. अलंकारचिन्तामणि, ज्ञानपीठ संस्करण ५।८३।

दण्डीने काव्यमूल्याकनके सिद्धान्तमें वैदर्भ और गौडीय मार्गोका निरूपण किया है। श्लेष, प्रसाद, समता, माधुर्य, सुकुमारता, अर्थव्यक्ति, उदारता, ओज, कान्ति और समाधि ये दस गुण वैदर्भ मार्गके प्राण हैं।[1] गौडी मार्गमे प्राय इनका विपर्यय लक्षित होता है।[2] दण्डीने निर्भ्रान्त शब्दोमें रीतिमें व्यक्तित्वकी सत्ता स्वीकार की है। इन्होने रीति और गुणका सम्बन्ध स्थापित कर वैदर्भकाव्यको सत्काव्य माना है। इनकी दृष्टिमें अर्थव्यक्ति—अर्थकी स्फुट प्रतीति करानेकी शक्ति[3], औदार्य, प्रतिपाद्य अर्थमें उत्कर्षका समावेश[4] और समाधि—एक वस्तुके धर्मका दूसरी वस्तुमें सम्यक् रूपसे आधान,[5] ये तीन गुण काव्यके लिए अनिवार्य धर्म है। क्योकि अर्थव्यक्तिहीन काव्य हृदयगम नही हो सकता। औदार्यरहित होकर वह इतिवृत्त मात्र रह सकता है, पर हृदयाह्लादक, सत्काव्य नही। समाधि तो दण्डीको दृष्टिसे काव्यसर्वस्व है।[6] दण्डी काव्यकी परिभाषामें दोषको उपेक्षणीय नही मानते। उनका कथन है—

तदल्पमपि नोपेक्ष्य काव्ये दुष्टं कथचन।
स्याद्वपु सुन्दरमपि श्वित्रेणैकेन दुर्भगम्॥[7]

स्पष्ट है कि दण्डी दोषरहित और अलकारसहित शब्दार्थको काव्य मानते है। इनकी दृष्टिमें रसका उतना महत्त्व नही है, जितना अलकारचिन्तामणिकारकी दृष्टिमे है। यो तो काव्यादर्शमे—'काम सर्वोऽप्यलकारो रसमर्थे निषिञ्चति।"[8] अर्थात् अलकारोको रसके उत्कर्ष कहकर काव्यमें रसका अस्तित्व स्वीकार किया है। अतएव सक्षेपमें यही कहा जा सकता है कि अलकारचिन्तामणिका काव्यस्वरूप, काव्यादर्शके काव्यस्वरूपकी अपेक्षा अधिक व्यापक और स्पष्ट है।

अलकार विवेचनकी दृष्टिसे दोनो ग्रन्थोकी तुलना करनेपर अवगत होता है कि दण्डीने अलकारका कोई विशेष लक्षण प्रतिपादित नही किया है। अलकार निरूपणके प्रारम्भमें लिखा है—'काव्यशोभाकरान् धर्मानलकारान् प्रचक्षते'[9] यहाँ काव्यशोभाकर धर्मको अलकार कहा है। और शृगारादि रसयुक्त रचनाको मधुर गुणवाली बतलाकर अलकार और रसका सम्बन्ध स्थापित किया है। पर अजितसेनने अलकारचिन्तामणिके

१ श्लेष प्रसाद समता माधुर्य सुकुमारता।
अर्थव्यक्तिरुदारत्व ओज कान्तिसमाधय॥
इति वैदर्भमार्गस्य प्राणा दश गुणा स्मृता।—काव्यादर्श, व्रजरत्नदास अनूदित काशी, १९८८ सवत् १।४१ ४२।
२ वही, १।४२।
३ वही १।७३।
४ वही, १।७६।
५ वही, १।९३।
६ वही, १।१००।
७ वही १।७।
८ वही १।६२।
९ वही, २।१।

चतुर्थ परिच्छेदमें शब्दार्थसौन्दर्यके कारणको अलंकार कहा है। अलंकारचिन्तामणिमें बतलाया है कि चारुताका हेतु अलंकार है। लिखा है—



> चारुत्वहेतुना येन वस्त्वलंक्रियतेऽङ्गवत्।
> हारकान्त्यादिभिः प्रोक्तः सोऽलंकारः कवीशिभिः ॥[1]

अतएव स्पष्ट है कि अलंकारचिन्तामणिमें अलंकारके स्वरूपके साथ उनके वर्गीकरणका आधार भी निबद्ध किया गया है। काव्यादर्शके समान रसवत और प्रेयस अलंकारकी गणना भी अलंकारचिन्तामणिमें की गयी है।[2] दण्डीने समस्त अलंकारोंका मूल अतिशयोक्तिको माना है। पर अलंकारचिन्तामणिमें विभिन्न अलंकारोंके मूलभूत आधारका पृथक् पृथक् विवेचन किया है। काव्यादर्शमें लिखा है—

> अलंकारान्तराणामप्येकमाहुः परायणम्।
> वागीशमहितामुक्तिमिमामतिशयाह्वयाम् ॥[3]

स्पष्ट है कि दण्डी अतिशयोक्तिको सम्पूर्ण अलंकार वर्गका एकमात्र परम आश्रयस्थान मानते हैं। अलंकारचिन्तामणिमें अतिशयोक्ति और उत्प्रेक्षामें अध्यवसायमूलक सादृश्य विषम, विशेषोक्ति, विभावना, चित्र, असंगति, अन्योन्य, व्याघात, तद्गुण, भाविक और विशेषालंकारोंमें विरोधमूलक सादृश्य, परिसंख्या, अर्थापत्ति, विकल्प, यथासंख्य और समुच्चय अलंकारोंमें वाक्य-न्यायमूलत्व, उदात्त, विनोक्ति, स्वभावोक्ति, सम, समाधि, पर्याय, परिवृत्ति, प्रत्यनीक और तद्गुणमें लोक व्यवहारमूलत्व, अर्थान्तरन्यास, काव्यलिंग और अनुमानमें तर्कन्यायमूलत्व, दीपक, सार, कारणमाला, एकावली और मालामें शृंखलावैचित्र्यमूलत्व एवं मीलन, वक्रोक्ति, व्याजोक्ति अलंकारोंमें अपह्नवमूलत्व प्रतिपादित किया गया है। परिकर और समासोक्तिमें विशेषण-वैचित्र्यहेतुकता मानी गयी है। उपमा, अनन्वय, सन्देह, भ्रान्तिमान, अपह्नुति और उल्लेखमें भेद साधर्म्यहेतुकता तथा प्रतीप, प्रतिवस्तूपमा, सहोक्ति, निदर्शना, दृष्टान्त, दीपक और तुल्ययोगितामें अभेद, साधर्म्यहेतुकता स्वीकार की है। अलंकारोंका पारस्परिक भेद भी सहेतुक और स्पष्ट रूपमें वर्णित है।[4] दण्डीने अलंकार और गुणका समावेश मार्गके अन्तर्गत किया है। इन्होंने गुण और अलंकारमें भेदका निरूपण नहीं किया है।[5] अलंकारचिन्तामणिमें गुण और अलंकारमें परस्पर भेद माना है। अजितसेनने लिखा है—"गुणः संघटनाश्रितया शब्दार्थाश्रित्यलंक्रिया" अर्थात् संघटनाका आश्रय लेकर गुण काव्यकी शोभाकी वृद्धिगत करता है और शब्दार्थका आश्रय लेकर अलंकार।

---

१ अलंकारचिन्तामणि ज्ञानपीठ संस्करण ४।१।
२ काव्यादर्श, काशी संस्करण, २।२७५।
३ वही २।२२०।
४ अलंकारचिन्तामणि ज्ञानपीठ संस्करण, चतुर्थ परिच्छेद, पृ० सं० ११३ से ११८ तक।
५ काव्यादर्श काशी संस्करण, १।४२ १।१०१, २।३।
६ अलंकारचिन्तामणि, ज्ञानपीठ संस्करण, ४।२।

अलकारचिन्तामणिकी इस उक्ति से यह स्पष्ट है कि गुण काव्यमें अत्यन्त शोभाका उपबृहण करता और अल्कार शब्द एव अर्थको चमत्कृत करता है। केवल गुण काव्यके शोभाकारक हो सकते हैं, पर केवल अलकार नही। दण्डीने न तो गुणको परिभाषा ही निर्धारित की है और न गुण और अलकारका भेद ही बतलाया है। दण्डी द्वारा निरूपित गुणोका क्रम और लक्षण भी अल्कारचिन्तामणिकी अपेक्षा भिन्न हैं। अजितसेनने चौबीस गुण बतलाये है और इन गुणोका सोदाहरण स्वरूप अकित किया है।

अल्कारचिन्तामणिका दोष प्रकरण भी काव्यादर्शके दोष प्रकरणकी अपेक्षा अधिक और विशिष्ट है। दोषोकी सख्या, उनकी परिभाषाएँ भी भिन्न रूपमें आयी हैं। रीतियोका निरूपण दोनो ग्रन्थोमें समान रूपसे पाया जाता है। रीतिकी परिभाषा काव्यादर्शमें उपलब्ध नही है पर अलकारचिन्तामणिमें रीतिकी परिभाषा स्पष्ट रूपमे आयी है। अजितसेनने रीतिके सम्बन्धमे लिखा है—'गुणसश्लिष्टशब्दौघसदर्भो रीतिरिष्यते'[1] अर्थात् गुणसहित सुगठित शब्दावलीयुक्त सन्दर्भको रीति कहते है। अजितसेनने रीतिकी इस परिभाषामें दो तत्त्वोको आधार माना है—

१ गुण, और २ समास।

वैदर्भी रीतिमे काठिन्यरहित छोटे छोटे समासवाली पदावलीको प्रमुखता दी है। गौडीमें ओजगुण और कान्तिगुणको महत्त्व दिया गया है तथा पाचालीमें कोमल समाससे युक्त और अधिक सयुक्ताक्षरोके अभावको महत्त्व दिया है। इस प्रकार रीतिके सम्बन्धमे दण्डीसे अधिक सामग्री अजितसेनने उपस्थित की है।

## उद्भटका काव्यालकारसारसग्रह और अलकारचिन्तामणि

उद्भटका एक लघुकाय ग्रन्थ काव्यालकारसारसग्रह उपलब्ध है। इस ग्रन्थका प्रकाशन भण्डारकर ओरिएण्टल रिसर्च इन्स्टीट्यूट पूना द्वारा हुआ है। उद्भटने रसका अधिक विवेचन नही किया और न रसको काव्यकी आत्मा ही माना है। उन्होंने रसवत् अल्कारकी परिभाषामें रसोका केवल नामोल्लेख मात्र किया है। उद्भटने गुण और अल्कारमें एक ही स्वभाव स्वीकार किया है। वे दोनो ही काव्यसौन्दर्यके वर्द्धक है और दोनोका ही सम्बन्ध शब्द और अर्थ दोनोके साथ है। इनमें भेद केवल यही है कि ये काव्यके भिन्न भिन्न अग है। इसी कारणसे इनका पृथक्-पृथक् निर्देश किया जाता है। उद्भटने न काव्यहेतुओपर विचार किया है न रीति, वृत्ति आदिपर ही। अत काव्यालकारसारसग्रहकी अपेक्षा अल्कारचिन्तामणिमें विषय तो अधिक निरूपित है ही, साथ ही वैज्ञानिक दृष्टिसे काव्य उपकरणोपर विचार किया गया है। अल्कारोके वर्गीकरणका आधार उनके स्वरूप, उदाहरण और पारस्परिक भेद निश्चयत अलंकार-चिन्तामणिके विशिष्ट हैं। रसोका जैसा स्पष्ट और सक्षिप्त विवेचन अलकारचिन्तामणिमें पाया जाता है, वैसा अलकारसारसग्रहमे नही।

---

१ अलकारचिन्तामणि, ज्ञानपीठ सस्करण ४।१३४।

उदभटने उदाहरण स्वरचित दिये हैं और अपने उदाहृत ग्रन्थका नाम कुमारसम्भव बतलाया है। यह कुमारसम्भव महाकवि कालिदास विरचित कुमारसम्भवसे भिन्न है। यद्यपि दोनो रचनाओंमें पर्याप्त साम्य हैं। श्री पी वी काणेने संस्कृत काव्यशास्त्रका इतिहास शीर्षक ग्रन्थमें लिखा है—'दोनो रचनाओंमें पर्याप्त साम्य है। शब्दो और भावोमे ही नही किन्तु घटनाओंमें भी वे एक-दूसरे से मिलते है।'[1]

उदभटके काव्यालकार सारसग्रहमें कोई नया मौलिक तथ्य उपलब्ध नही होता है। जिन तथ्योका विवेचन भामह, दण्डी आदिने किया है तथा अग्निपुराण और नाट्यशास्त्रमे जो अलकारसम्बन्धी तथ्य उपलब्ध होते है उन्ही तथ्योका समावेश काव्यालकारसारसग्रहमें पाया जाता है। अलकारचिन्तामणिमें मौलिकता अधिक है, इसमें शास्त्रीय चिन्तन भी उपलब्ध होता है।

## वामनका काव्यालकारसूत्रवृत्ति और अलकारचिन्तामणि

वामनने सूत्रशैलीमें काव्यालकारसूत्रवृत्ति नामक ग्रन्थकी रचना की है। इस ग्रन्थमे पाँच अधिकरण बारह अध्याय और तीन सौ उन्नीस सूत्र है। प्रथम अधिकरणमे काव्यलक्षण, काव्यप्रयोजन, अधिकारी, रीति और काव्यके अग द्वितीयमें दोष तृतीयमें गुण चतुर्थमे अलकार और पचममे काव्यसमय तथा शब्दशुद्धि प्रकरण है। शब्दशुद्धि प्रकरणमें भामहके षष्ठ परिच्छेदके साथ अधिक साम्य है। इन्होने तैतीस अलकारोका निरूपण किया है जिनमे इकतीस इनके पूर्ववर्ती भामह और दण्डी द्वारा निरूपित हैं। वक्रोक्ति एव व्याजोक्ति ये दो अलकार इनके द्वारा नवीन आविष्कृत है।

वामनने काव्यालकारसूत्रवृत्तिमें काव्यहेतुके लिए काव्याग शब्दका प्रयोग किया है। इन्होने काव्यके तीन हेतु माने है—१ लोक, २ विद्या और ३ प्रकीर्ण। लोकका अर्थ है लोक-व्यवहार। विद्यासे शब्दशास्त्र, कोश, छन्दशास्त्र, कला, दण्डनीति आदि विषयोंका ग्रहण होता है। प्रकीर्णके अन्तर्गत लक्ष्यज्ञान, अभियोग, वृद्धसेवा, अवेक्षण, प्रतिभान और अवधान आते है। लक्ष्यज्ञानका अर्थ है दूसरोके काव्यमे परिचय अभियोगसे तात्पर्य है काव्यरचनामें प्रयास तथा काव्यकलाकी शिक्षा देने योग्य गुरुजनोकी सेवा, वृद्धसेवा है, उपयुक्त पदाका चयन और अनुपयुक्त पदोका त्याग अवेक्षण कहलाता है, प्रतिभान तो कवित्वका बीज है। यह एक जन्मान्तरगत सस्कारविशेष है जिसके बिना काव्यसम्भव नही होता।

वामनके काव्यालकारसूत्रवृत्ति और अलकारचिन्तामणिके तुलनात्मक अध्ययनसे यह स्पष्ट होता है कि वामनका उक्त विवेचन विचित्र है। अलकारचिन्तामणिमे लोक और शास्त्रको पृथक्-पृथक् ग्रहण न कर व्युत्पत्तिके अन्तर्गत स्थान दिया गया है। इसीको अन्यत्र निपुणता कहा है। वामनके मतानुसार लोक-व्यवहार ज्ञान और

---

१ संस्कृत काव्यशास्त्रका इतिहास हिन्दी अनुवाद मोतीलाल बनारसीदास दिल्ली सन् १९६६ पृ १८३।

शास्त्रज्ञान पृथक्-पृथक् काव्यके हेतु नही है अपितु इन दोनोके समवेत प्रभावरूप निपुणता ही कविकर्ममें सहायक हो सकती है। अलंकारचिन्तामणिमें अजितसेनने अभ्यासके साथ व्युत्पत्ति, प्रज्ञा और प्रतिभाको काव्यरचनाका हेतु माना है। जहाँ तक प्रतिभाका प्रश्न है वहाँ तक अलंकारचिन्तामणि और काव्यालंकारसूत्रवृत्ति दोनो ही एकमत है। वस्तुत अलकारचिन्तामणिमे कविकी योग्यताके अन्तर्गत प्रतिभा, वर्णनक्षमता, शास्त्राभ्यास एवं व्युत्पत्तिको परिगणित किया है। वामनने भी प्रकीर्ण, लोक और विद्याके अन्तर्गत अलंकारचिन्तामणिमे निरूपित कवियोग्यताको ही विवेचित किया है। लोकानुभव और शास्त्रज्ञान वर्णनक्षमता और शास्त्राभ्यासके तुल्य हैं। इस प्रकार काव्यहेतुओके सम्बन्धमे विचार-विनिमय प्राप्त होता है।

वामनकी मौलिक उद्भावनाओंमें 'रीतिरात्मा काव्यस्य'[१], अर्थात् काव्यकी आत्मा रीतिको बतलाना है। वामनके पूर्व भरत, भामह, दण्डी किसी भी आचार्यने रीतिको काव्यकी आत्मा नही माना है। दण्डीने रीतिके लिए मार्ग शब्दका प्रयोग किया है और वैदर्भी एव गौडीया ये दो रीतियाँ मानी है। वामनने पाचाली रीतिकी उदभावना की है। इसमें सन्देह नही कि पूर्वाचार्योंकी अपेक्षा वामनका रीति-विवेचन अधिक साहित्यिक है। इसकी परिधिमें शब्दचमत्कार, अलंकारसम्पदा और अर्थस्वारस्यका भी समावेश हो जाता है। इन्होने रीतिको शब्द सौन्दर्य, उक्ति सौन्दर्य और अर्थसौन्दर्यका संयुक्त पर्याय स्वीकार किया है।

वामनने शब्दगुण और अर्थगुणकी पृथक् उद्भावना की है। गुणोकी परिभाषाएँ भी इनकी नूतन हैं। अर्थगुणोके अन्तर्गत अर्थकी प्रौढि, उक्ति-वैचित्र्य तथा रसदीप्तिका भी समावेश कर गुणोका स्वरूप अधिक समृद्ध और व्यापक कर दिया है।

अलकारचिन्तामणिके साथ रीति और गुणोकी तुलना करनेपर अवगत होता है कि अजितसेन रीति-विवेचनमें वामनसे प्रभावित है। यद्यपि इन्होने रीतिको काव्यकी आत्मा नही माना, पर वैदर्भी, गौडी और पाचाली रीतियोके लक्षण इन्हीके तुल्य है। रीतिकी सामान्य परिभाषा भी काव्यालंकारसूत्रवृत्तिसे प्रभावित है। वामनने वैदर्भी रीतिको जहाँ समग्रगुणयुक्त बताया है, वहाँ अलंकारचिन्तामणिमें 'मुक्तसदर्भपारुष्यानतिदीर्घसमासिकों'[२] सन्दर्भके पारुष्य-काठिन्यसे रहित छोटे-छोटे समासवाली तथा कर्कश शब्दावलीसे रहित रीतिको वैदर्भी रीति कहा है। काव्यालंकारसूत्रवृत्तिमें शुद्ध वैदर्भी रीतिकी यही परिभाषा बतलायी गयी है, अतः रीति-विवेचनके लिए अलंकारचिन्तामणिपर वामनका ऋणभार प्रतीत होता है।

गुण-विवेचनमें अलकारचिन्तामणिकी पद्धति काव्यालंकारसूत्रवृत्तिकी पद्धतिसे भिन्न है। अलंकारचिन्तामणिमे अर्थगुण और शब्दगुणका पार्थक्य स्वीकार नही किया गया है। यतः शब्दगुण और अर्थगुणकी परिभाषाओमें परस्पर संक्रमण होता है।

१. काव्यालंकारसूत्रवृत्ति, १।२।६।
२. अलकारचिन्तामणि, ज्ञानपीठ सस्करण, ५।१३६।

अलंकारचिन्तामणिमें चौबीस गुणोंका वर्णन किया है। अलंकार और गुणका भेद वामनने स्थापित किया है। इनके पूर्व अलंकार और गुणोंका भेद स्थापित नहीं हो सका था। भरत, भामह और दण्डीने गुणोंको भी अलंकारके समान शोभाकारक माना है। दण्डीने काव्यचमत्कारके सभी रूपोंको अलंकार कहा है। इनके अनुसार माधुर्य ओज आदि गुण भी अलंकारके अन्तर्गत हैं। वामन, गुणोंको भावात्मक तथा दोषोंको उनका विपर्यय मानते हैं।

अलंकारचिन्तामणिमें भी अलंकार और गुणोंका भेद प्रतिपादित हुआ है। दोषोंका निरूपण करनेके पूर्व लिखा है—'गुणानां भेदं सूचयन्तो दोषाः कथ्यन्ते'[1] अर्थात् गुणोंके भेद कहते हुए दोषोंका वर्णन किया जा रहा है। दोष और गुणकी परिभाषा पृथक्-पृथक् रूपमें अलंकारचिन्तामणिमें आयी है।[2]

अलंकारप्रसंगमें वामनका वैशिष्ट्य मूलतः दो उद्भावनाओंपर आधृत है। एक तो उन्होंने उपमाको समस्त अलंकारोंका मूल माना है और समस्त अप्रस्तुत विधानका उपमा प्रपंचके रूपमें वर्णन किया है। दूसरे वक्रोक्तिको लक्षणासादृश्यगर्भा कहा है। वक्रोक्तिके सम्बन्धमें यह इसीलिए महत्त्वपूर्ण उद्भावना है कि इससे ध्वनिसिद्धान्तका संकेत प्राप्त होता है। इन्होंने कान्तिगुणके विवेचनमें प्रकारान्तरसे रसको कान्तिका आधार बताया है।

अलंकारचिन्तामणिका अलंकार प्रकरण वामनसे अधिक विस्तृत है। शब्दालंकारोंका इतना विशद वर्णन काव्यालंकारसूत्रवृत्तिमें नहीं आया है। अलंकारोंके वर्गीकरणका आधार भी अलंकारचिन्तामणिमें मनोवैज्ञानिक है। अजितसेनकी दृष्टिमें भिन्न भिन्न अलंकार वर्गोंके पीछे विभिन्न प्रवृत्तियोंकी प्रेरणा सन्निहित रहती है। अतएव अलंकारचिन्तामणिकी स्थापनाएँ अधिक तर्कसंगत हैं। अलंकारचिन्तामणिमें काव्यके मूल और गौण तत्त्वोंका स्पष्ट विवेचन हुआ है। इतना ही नहीं अलंकारचिन्तामणिमें नायक-नायिकाके भेदोंकी मीमांसा भी विशिष्ट है। कवि, गमक, वादी और वाग्मीका स्वरूपनिर्धारण भी अलंकारचिन्तामणिका अपना निजी है। अलंकारोंके पारस्परिक भेदोंका निरूपण भी अलंकारचिन्तामणिमें आया है। इस तरहके कथनका काव्यालंकार सूत्रवृत्तिमें नितान्त अभाव है।

## रुद्रटका काव्यालंकार और अलंकारचिन्तामणि

रुद्रटका अलंकार शास्त्रमें प्रतिष्ठित और उच्च स्थान है। इन्होंने काव्यालंकार नामक ग्रन्थमें काव्यके सभी तत्त्वोंपर प्रकाश डाला है। यह ग्रन्थ सोलह अध्यायोंमें विभक्त है। प्रथम अध्यायमें काव्य प्रयोजन, काव्य-हेतु द्वितीयमें काव्य-लक्षण, रीति, भाषा-भेद, वक्रोक्ति आदि शब्दालंकार, तृतीयमें यमकालंकार, चतुर्थमें श्लेषालंकार,

---

१ अलंकारचिन्तामणि ज्ञानपीठ संस्करण ५।१६०।

२ वही चतुर्थ परिच्छेद पद्य सं० १२ तथा गद्यांश पृष्ठ ११२।

पंचममें चित्रकाव्य, षष्ठमें शब्द-दोष, सप्तम, अष्टम, नवम तथा दशम अध्यायोंमें अर्थालंकार, एकादशमें अर्थालंकारदोष, द्वादश, त्रयोदश, चतुर्दश और पंचदश अध्यायोंमें रस और नायिकाभेदादिका निरूपण है और षोडश अध्यायमें महाकाव्य, प्रबन्ध आदिका लक्षण आया है।

रुद्रटने वैज्ञानिक सिद्धान्तपर अलंकारोंका वर्गीकरण किया है। इन्होंने पाँच शब्दालंकार और अट्ठावन अर्थालंकारोंका निरूपण किया है। रुद्रटने अर्थालंकारोंको चार वर्गोंमें विभक्त किया है—

१ वास्तव वर्ग—इस वर्गमें तेईस अलंकार प्रतिपादित हैं।
२ औपम्य वर्ग—इस वर्गमें इक्कीस अलंकार निरूपित हैं।
३ अतिशय वर्ग—इस वर्गमें बारह अलंकार आये हैं।
४ श्लेष वर्ग—इस वर्गमें एक श्लेषालंकार आया है।

इस प्रकार सत्तावन और एक चकर, सब मिलाकर अट्ठावन अलंकारोंमें सात अलंकार ऐसे हैं जो दो दो वर्गोंमें एक ही नामसे दिखलाये गये हैं जैसे सहोक्ति, समुच्चय और उत्तर। ये तीनों वास्तव और अतिशय दोनों वर्गोंमें सम्मिलित हैं। इसी प्रकार उत्प्रेक्षा एवं पूर्व, औपम्य और अतिशय दोनों वर्गोंमें हैं। श्लेषको भी अर्थालंकार और शब्दालंकार दोनोंमें पृथक्-पृथक् गिनाया गया है। इस प्रकार उक्त आठ अलंकारोंको कम कर देनेपर पचास अर्थालंकार और पाँच शब्दालंकार, कुल पचपन अलंकारोंका नामोल्लेख हुआ है। रुद्रटने अपने पूर्ववर्ती भामह और दण्डी आदिसे केवल छब्बीस अलंकार ही ग्रहण किये हैं। शेष उन्तीस अलंकार रुद्रट द्वारा निरूपित हैं। और उनमें बहुतसे महत्त्वपूर्ण अलंकार रुद्रटके उत्तरकालीन आचार्योंने स्वीकार किये हैं। रुद्रटने भी अर्थालंकारोंमें वक्रोक्तिको विशेष अलंकार स्वीकार किया है और इसकी परिभाषा सादृश्य लक्षणके आश्रित मानी है। इस प्रकार रुद्रटने कई नवीनताएँ प्रस्तुत की हैं।

अलंकारचिन्तामणिके साथ तुलना करनेपर ज्ञात होगा कि रुद्रटके काव्यालंकारमें शक्ति, व्युत्पत्ति और अभ्यास इन तीनोंको काव्यका हेतु स्वीकार किया है। काव्यालंकारमें लिखा है—

तस्यासारनिरासात्सारग्रहणाच्च चारुणकरणे।
त्रितयमिदं व्याप्रियते शक्तिर्व्युत्पत्तिरभ्यासः ॥[1]

अलंकारचिन्तामणिमें भी काव्यहेतु प्रायः इसी प्रकार वर्णित हैं। रुद्रटने काव्यउत्पत्तिके लिए प्रतिभापर उतना बल नहीं दिया है, जितना अलंकारचिन्तामणिमें दिया गया है। अलंकारचिन्तामणिके रचयिता अजितसेन, प्रज्ञा और प्रतिभाको काव्यसृजनके लिए आवश्यक मानते हैं।

रुद्रटने काव्यपरिभाषामें भामहका अनुसरण किया है। उन्होंने 'ननु शब्दार्थौ

---

१ काव्यालंकार १।१४।

काव्यम्'[1] अर्थात् दोषरहित और अलंकारसहित शब्दार्थको काव्य कहा है। रुद्रट काव्यमें रसकी स्थिति भी परमावश्यक मानते हैं। उन्होंने लिखा है—

तस्मात्तत्कर्तव्यं यत्नेन महीयसा रसैर्युक्तम्।[2]

अलंकारचिन्तामणिकी काव्यपरिभाषामें भी अलंकार, रस, रीति, व्यंग्यार्थ, दोषशून्यत्व और गुणयुक्तताको काव्य कहा है। अतएव काव्य-परिभाषाकी दृष्टिसे अलंकारचिन्तामणिमें निरूपित काव्यकी परिभाषा काव्यालंकारकी अपेक्षा अधिक स्पष्ट और व्यापक है। अलंकारचिन्तामणिमें रीतिकी परिभाषा अंकित की गयी है और तीन प्रकारकी रीतियोंके स्वरूप एवं उदाहरण आये हैं। पर रुद्रटके काव्यालंकारमें रीतिकी परिभाषा अंकित नहीं है और रीतिके चार भेद बतलाये हैं—१ वैदर्भी, २ पाचाली, ३ लाटी और ४ गौडी। काव्यालंकारमें काव्यमें प्रयुक्त होनेवाली प्राकृत, संस्कृत, मागधी, पैशाची, शौरसेनी और अपभ्रंश इन छह भाषाओंका उल्लेख आया है, पर अलंकारचिन्तामणिमें संस्कृत, प्राकृत, पैशाची और अपभ्रंश इन चार भाषाओंका ही उल्लेख है। अलंकारचिन्तामणिमें चित्रालंकारके बयालीस भेद बतलाये हैं और इन समस्त भेदोंका स्वरूपनिर्धारण उदाहरणसहित आया है। जहाँ काव्यालंकारमें चक्रबन्ध, मुरजबन्ध, अर्धभ्रम, सर्वतोभद्र, मात्राच्युतक और प्रहेलिकाका निरूपण किया है, वहाँ अलंकारचिन्तामणिमें चित्रालंकारके अनेक भेद वर्णित हैं। चक्रबन्ध, पद्मबन्ध, काकपद-चित्र, गम्भूत्रिकाबन्ध सर्वतोभद्र, शृंखलाबन्ध, नागपाशबन्ध, मुरजबन्ध, पादमुरज-बन्ध, इष्टपादमुरजबन्ध अर्धभ्रम, दर्पणबन्ध, पट्टबन्ध, लिंगालबन्ध, परशुबन्ध, भृंगार-बन्ध, छत्रबन्ध और हारबन्ध जैसे अनेक बन्धोंका कथन आया है। इसमें सन्देह नहीं कि काव्यालंकारकी अपेक्षा अलंकारचिन्तामणिका चित्रालंकार अनेक दृष्टियोंसे महत्त्वपूर्ण है।

जहाँ काव्यालंकारमें वक्रोक्ति, यमक, अनुप्रास और श्लेषका सामान्य वर्णन आता है, वहाँ अलंकारचिन्तामणिमें इन अलंकारोंका विशेष वर्णन उपलब्ध होता है। यमकालंकारके ग्यारह प्रमुख भेद निरूपित हैं। काव्यालंकारमें अनुप्रासकी मधुरा, ललिता प्रौढा, परुषा और भद्रा ये पाँच वृत्तियाँ वर्णित हैं, पर अलंकारचिन्तामणिमें इन वृत्तियोंका उल्लेख नहीं आया है। अर्थालंकारोंका निरूपण समान होते हुए भी कतिपय भिन्नताएँ प्राप्त होती हैं। काव्यालंकारमें अट्ठावन अलंकारोंके स्वरूप उदाहरणमें आये हैं। पर अलंकारचिन्तामणिमें बहत्तर अर्थालंकारोंके स्वरूप आये हैं।

काव्यालंकारमें दस रसोंका निरूपण किया गया है। अलंकारचिन्तामणिमें नौ रस ही वर्णित हैं। रुद्रटने प्रेयस नामक दसवाँ रस माना है। इसे अलंकारचिन्तामणि-में अलंकारमें परिगणित किया है। शृंगारका लक्षण और उसके सम्भोग एवं विप्रलम्भ नामक दो प्रकार नायकके गुण और उसके सहायकोंका वर्णन एवं नायक-नायिका भेद

---

१ काव्यालंकार २।१, पृ० ८।

२ वही, १२।२ पृ० १५०।

दोनोंमे समान है। इसी प्रकार विप्रलम्भ शृंगार, खण्डिता आदि नायिकाओंके स्वरूप भी वर्णित किये गये है।

इसी प्रकार रुद्रटका व्याजश्लेप, अलकारचिन्तामणिमें व्याजस्तुति, रुद्रटका जाति अलकार, अलकारचिन्तामणिमें स्वभावोक्ति एवं रुद्रटका पूर्व अलंकार, अलकार-चिन्तामणिमें अतिशयोक्तिके रूपमे आया है। दोपोका वर्णन प्राय तुल्य है। अलंकार-चिन्तामणिमे दोपोका पूर्णतया विस्तार है। काव्यालकारमे केवल नौ अर्थदोप और चार उपमादोप वर्णित हैं।

सक्षेपमें काव्यालंकार और अलकारचिन्तामणिमें निम्नलिखित विशेषताएँ उपलब्ध हैं—

१. काव्यालंकारमें रीतियोको महत्त्व नही दिया है पर अलंकारचिन्तामणिमें रीतियोका महत्त्व वर्णित है।

२. काव्यालकारमें गुणोका विवेचन नही आया है जब कि अलंकारचिन्तामणिमें चौबीस गुणोका विवेचन किया गया है।

३ काव्यालंकारमें भाव नामक अलंकारका प्रतिपादन किया है जो व्यंग्यार्थके सिद्धान्तके समीप है। अलंकारचिन्तामणिमे भाविक अलकारका स्वरूप आया है। यह स्वरूप प्राय भाव अलकारके स्वरूपके तुल्य है। जहाँ अत्यन्त विचित्र चरित्र-वर्णनसे अतीत और अनागत वस्तुओंकी वर्तमानके समान प्रतीति हो वहाँ भाविक अलंकार होता है। भावनातिरेकके कारण वस्तुके अदृश्य रहनेपर भी उसकी प्रत्यक्षके समान प्रतीति होती है।

४ काव्यालंकारमें काव्यकी परिभाषा अपूर्ण और अविकसित है।

५ महाकाव्यके स्वरूप-निर्धारणमें काव्यालंकारसे अलकारचिन्तामणि अधिक आगे है।

६. दोप-विवेचन भी अलंकारचिन्तामणिका अधिक समृद्ध है।

■ शब्दालकारोंका अलंकारचिन्तामणिमें अनूठा निरूपण आया है।

## राजशेखर कृत काव्यमीमासा और अलकारचिन्तामणि

काव्य-मीमासा अठारह अध्यायोंमें विभक्त है। काव्यके समस्त वर्णनीय विपयो-का अत्यन्त सारगर्भित आलोचनात्मक शैलीमें प्रतिपादन हुआ है। प्रथम अध्यायमें पूर्वाचार्योंकी परम्पराका निर्देश करनेके पश्चात् अठारह अध्यायोके नाम दिये गये है। नामानुसार ही इन अध्यायोंमें विपयोंका वर्णन आया है। नाम निम्न प्रकार हैं—

१. शास्त्र संग्रह।
२. शास्त्र निर्देश।
३. काव्य-पुरुषकी उत्पत्ति।
४. पद-वाक्य विवेक।

५. पाठ-प्रतिष्ठा।
६. अर्थानुशासन।
७. वाक्य विवेक।
८. कवि विशेष।
९ कविचर्या।
१० राजचर्या।
११ काकु प्रकार।
१२ शब्दार्थहरणोपाय।
१३. कवि समय
१४. देश-काल विभाग।
१५ भुवन कोश।

इन विषयोंका अठारह अध्यायोंमें निरूपण आया है। द्वितीय अध्यायमें वाड्मय के दो प्रकार बतलाये हैं—पौरुषेय और अपौरुषेय। पौरुषेय वाड्मयमें चौदह विद्याएँ वर्णित हैं। इनके निर्देशानुसार साहित्य विद्या भी पन्द्रहवीं विद्या है। इसमें चौदह विद्याओंका सार तत्त्व निहित है। प्रसगवश सूत्र, भाष्य, वार्तिक, टीका, विवृति, कारिका एव पंजिका आदिकी सरल सुन्दर व्याख्याएँ प्रस्तुत की गयी हैं। तृतीय अध्यायमें काव्यपुरुषकी उत्पत्ति, उसका विकास, रीति, वृत्ति, प्रवृत्ति आदिका सरस वर्णन पौराणिक रूपसे करते हुए काव्यको दर्शनशास्त्रके समान परम पुरुषार्थ मोक्षका साधन सिद्ध किया है। काव्य दो प्रकारके हैं—दृश्य और श्रव्य। दृश्य काव्योंकी प्रामाणिकता भरतके नाट्यशास्त्र द्वारा सिद्ध होती है। नाट्यके तीन प्रधान अंग हैं—वेश-विन्यास, विलास विन्यास और वचन विन्यास। इन तीनोंका नाम प्रवृत्ति, वृत्ति और रीति है। इनमें वेश विन्यास और नृत्यगीत, हाव-भाव आदि विलास विन्यास मुख्य रूपसे दृश्य काव्यके उपयोगी होते हैं। परन्तु रीति या रचना शैली दृश्य और श्रव्य दोनों काव्योंमें समान रूपसे उपलब्ध होती है। रीतिके देशोंकी काव्यरचना पद्धतिके आधार पर गौडी, पाचाली और वैदर्भी, ये तीन भेद बतलाये गये हैं।

चतुर्थ अध्यायमें अधिकारी या काव्यविद्याके शिष्योंकी मीमांसा की गयी है। काव्यअधिकारियोंके तीन भेद बतलाये गये हैं। एक वे हैं जो पूर्वजन्मके सस्कारवश स्वभावत. बुद्धिमान् होते हैं। दूसरे वे हैं जो गुरूपदेश, शास्त्राभ्यास एव परिश्रम द्वारा कविताशक्ति प्राप्त करते हैं। इन्हें आहार्यबुद्धि कहा जाता है। तीसरे वे दुर्बुद्धि शिष्य हैं, जिन्हें विरचिसम गुरुके प्राप्त होनेपर भी ज्ञानोपलब्धि नहीं होती। इन्हें मन्त्र, तन्त्र या देवाराधनसे कविंत्वशक्ति उपलब्ध होती है।

प्रतिभाके सम्बन्धमें राजशेखरने विचार करते हुए इसके दो भेद किये हैं। एक कारयित्री और दूसरी भावयित्री। जिसके द्वारा निर्माण या रचना की जाती है वह कारयित्री प्रतिभा है और काव्यके गुण-दोषोंका विवेचन करनेवाली भावयित्री प्रतिभा

है। राजशेखरने समालोचकोंके चार भेद बतलाये हैं—१. अरोचकी २ सतृणाभ्यवहारी ३ मत्सरी और ४ तत्त्वाभिनिवेशी। अरोचकोंको कोई भी रचना अच्छी नही लगती। जिनमे गुण-दोष विवेचनकी क्षमता नही होती वे सतृणाभ्यवहारी कहे जाते हैं। मत्सरीके लिए तो उत्तमोत्तम रचना भी दूषित प्रतीत होती है। ऐसे समालोचक विरले ही होते है जो निष्पक्ष भावसे दूसरोकी रचनाओपर विचार प्रकट करते हैं। इस श्रेणीके आलोचक तत्त्वाभिनिवेशी कहे जाते है। पचम अध्यायके आरम्भमें प्रतिभा और व्युत्पत्तिकी सूक्ष्म मीमासा की गयी है। आगे चलकर तीन प्रकारके कवि बताये गये है। शास्त्रकवि, काव्यकवि और उभयकवि। शास्त्रकवि तीन प्रकारके होते हैं और काव्यकवि आठ प्रकार के। नामानुसार ही इनका स्वरूप स्पष्ट होता है।—

१ रचनाकवि।
२ शब्दकवि।
३ अर्थकवि।
४ अलकारकवि।
५ उक्तिकवि।
६ रसकवि।
७ मार्गकवि।
८ शास्त्रार्थ कवि।

इस अध्यायका अन्तिम प्रकरण पाक प्रकरण है। पाकके सम्बन्धमें मीमासा करते हुए इन्होने अनेक आचार्योंके मतोंकी समीक्षा की है। राजशेखरने नौ प्रकारके काव्यपाक माने है। षष्ठ अध्यायमे पदो और वाक्योकी व्याख्या, उनके लक्षण और उदाहरण दिये गये है। स्थूल रूपसे पदके पाच और वाक्यके दस भेद बतलाय है। वाक्यके व्यापार अभिधाके तीन भेद है। इसी अध्यायमें काव्यका लक्षण भी दिया गया है तथा काव्यकी उपादेयता और अनुपादेयतापर भी विचार किया गया है। सप्तम अध्यायमें तीन प्रकारके वाक्य और काकुका विशिष्ट वर्णन किया है। अष्टम अध्यायमें काव्यार्थके स्रोतोंका वर्णन करते हुए मुख्य रूपसे श्रुति, स्मृति, इतिहास, दर्शन, अर्थ-शास्त्र, धनुर्वेद और कामशास्त्र आदि बारह स्रोत बतलाये गये है। नवम अध्यायमें अनेक विषयोंकी सूक्ष्म आलोचना करते हुए अर्थकी व्यापकता और उसके अवान्तर सूक्ष्मतम विषयोंकी दार्शनिक एव वैज्ञानिक मीमासा की गयी है। काव्यरचनामें सरसता और नीरसता कविके शब्दो द्वारा होती है अर्थ द्वारा नही। कवि अपनी अलौकिक शक्ति द्वारा कठोर और नीरस विषयको भी कोमल एव कमनीय बना देता हैं। इसके अनन्तर मुक्तक और प्रबन्ध भेदसे दो प्रकारके काव्यार्थ बताये है।

दशम अध्यायमें कविचर्या और राजचर्याका वर्णन आया है। कविताकी सस्कृत, प्राकृत, अपभ्रंश और पैशाची भाषाएँ प्रधान मानी गयी हैं। कवियोके रहन-सहन, आचरण व्यवहार, लेखन-सामग्री आदिका विस्तृत निरूपण है। एकादश अध्यायमें

अपहरण सम्बन्धी सूक्ष्म मीमांसा की है। शब्दका अपहरण किस-किस स्थितिमें कैसे किया जाता है, किस प्रकारका शब्दहरण क्षम्य और उचित है, कौन सा अक्षम्य और अनुचित है, आदि बातोंपर विचार किया गया है। शब्दहरणके पांच भेद हैं।— १. पदहरण २ पादहरण ३ अर्धहरण ४. वृत्तहरण और ५ प्रबन्धहरण। इसी अध्यायमें चार प्रकारके कवि बतलाये हैं—१. उत्पादक कवि २ परिवर्तक कवि ३. आच्छादक कवि और ४ सवर्गक कवि।

द्वादश अध्यायमें अर्थ-हरण सम्बन्धी मीमांसा है। इस अध्यायमें अर्थके तीन भेद बतलाये हैं—१. अन्ययोनि, २ निह्नुतयोनि और ३ अयोनि।

अन्ययोनि अर्थके दो भेद हैं—प्रतिबिम्बकल्प और आलेख्यप्रख्य। निह्नुतयोनि अर्थ भी दो प्रकारका है—तुल्यदेहि तुल्य और परपुरप्रवेशसदृश। इन चार प्रकारके अर्थोका निबन्धन करनेवाले कवि भी चार प्रकारके होते हैं—१. भ्रामक २ चुम्बक ३. कर्षक और ४ द्रावक। पांचवां अयोनि या मौलिक अर्थरचना करनेवाला कवि चिन्तामणि है। चिन्तामणि कवि भी तीन प्रकारका होता है—लौकिक, अलौकिक और मिश्र। त्रयोदश अध्यायमें आलेख्य, प्रख्य, तुल्य, देहितुल्य और परपुरप्रवेश-सदृश अर्थापहरणोंका भेद-प्रभेद सहित निरूपण किया है। अर्थहरणके बत्तीस भेद बतलाये गये हैं। इनके त्याग और ग्रहणका भली-भाँति ज्ञान होना ही कवित्व है। चतुर्दश, पञ्चदश और षोडश अध्यायोंमें कविसमयका वर्णन आया है। कविसमय, कवियोंका परम्परागत साम्प्रदायिक नियम है। राजशेखरने प्राचीन और अर्वाचीन विद्वानोंके नियमोंका निर्देश किया है। कविसमय तीन प्रकारके बतलाये गये है—(१) स्वर्गीय (२) भौम और (३) पातालीय। इनमें भौम या पार्थिव कविसमय चार प्रकारका है—(१) जातिरूप (२) गुणरूप (३) क्रियारूप और (४) द्रव्यरूप। इन चारोंमें प्रत्येकके तीन-तीन भेद हैं—(१) असत् (२) सत और (३) नियम। इस प्रकार चतुर्दश और पञ्चदश अध्यायोंमें भौम कवि-समयकी विस्तृत विवेचना और षोडश अध्यायमें स्वर्गीय एवं पातालीय कविसमयोंका वर्णन किया है। सप्तदश और अष्टादश अध्यायोंमें क्रमशः देश और कालके परिज्ञानका कथन आया है।

काव्यमीमांसाका यह उपलब्ध अंश 'कवि रहस्य'के नामसे प्रसिद्ध है। 'काव्य-मीमांसा'की पूर्वोक्त विषय सामग्रीका अध्ययन करनेसे यह स्पष्ट ज्ञात होता है कि 'काव्यमीमांसा' और 'अलंकारचिन्तामणि' इन दोनों ग्रन्थोंकी विषय-वस्तु भिन्न है। काव्यमीमांसामें रस, गुण, दोष और अलंकारोंके प्रतिपादनको प्रमुखता नहीं दी गयी है, जब कि 'अलंकारचिन्तामणि'में उक्त विषयोंकी मीमांसाको मुख्यता दी गयी है। काव्यमीमांसामें शास्त्रसंग्रह, शास्त्रनिर्देश आदि आधारभूत तथा गम्भीर विषयोंका प्रधान रूपसे वर्णन किया गया है। प्रसंगवश रस, अलंकार आदिका विश्लेषण होता गया है, पर प्रमुखता इन विषयोंको नहीं है।

काव्यमीमांसामें प्रतिभा और व्युत्पत्ति दोनों संयुक्त रूपसे काव्यरचनामें

उपकारिणो मानी गयी है। लिखा है—

"प्रतिभाव्युत्पत्ती मिथ समवेते श्रेयस्यौ" इति यायावरीय [१]।

अलकारचिन्तामणिमें भी प्रतिभा और व्युत्पत्तिको काव्यनिर्माणका हेतु बताया है। यद्यपि इस ग्रन्थमें अभ्यास और वर्णनक्षमताको भी स्थान दिया है, पर इन दोनोको शक्तिके अन्तर्गत माना जा सकता है। शक्ति कर्तृरूप है और प्रतिभा एव व्युत्पत्ति कर्मरूप। शक्तिशालीमे ही प्रतिभा उत्पन्न होती है तथा शक्तिसम्पन्न ही व्युत्पन्न होता है। प्रतिभा शब्दोके समूहको, अर्थोके समुदायको, अलकारो एव सुन्दर उक्तियोको तथा अन्यान्य काव्य सामग्रीको हृदयके भीतर प्रतिभासित करती है। जो प्रतिभाहीन है, वह अप्रत्यक्ष पदार्थकी कल्पना नही कर सकता। प्रतिभासम्पन्न कवि ही अतीत और अनागतको प्रत्यक्षवत् अभिव्यक्त करता है। अत अलंकारचिन्तामणिमें वर्णनक्षमता द्वारा शक्तिकी उद्भावना की गयी है। अजितसेनने लिखा है—

प्रतिभोज्जीवनो नानावर्णनानिपुण कृती।
नानाभ्यासकुशाग्रीयमतिर्व्युत्पत्तिमान् कवि [२]॥

यह विषय काव्यमीमासाके तुल्य है। अलकारचिन्तामणिमें 'अभ्यास'को भी आवश्यक माना है, पर काव्यमीमासामे अभ्यासको उतना महत्त्व नही दिया है। दोनों ग्रन्थोमे निम्नलिखित समताएँ विद्यमान हैं—

१. काव्यपाकोका निरूपण।
२ रीतियोका वर्णन।
३ अलकार और गुणोकी काव्यमे स्थिति।
४ कविसमय।

## विषमताएँ

१. काव्यमीमासामें शास्त्रचिन्तनकी प्रधानता है, पर अलकारचिन्तामणिमें अलकार, रस, गुण, दोष, वृत्ति आदिके वर्णन की।

२ काव्यमीमासामें आलोचकों, कवियों एव शब्द-अर्थाहरणका विषय आया है, अलकारचिन्तामणिमें इसका सर्वथा अभाव है।

३ कविचर्या और राजचर्याका काव्यमीमासामें समावेश है, पर अलकार-चिन्तामणिमें इसका अभाव है।

४. काव्यमीमासामें कविसमयोंका विस्तारपूर्वक वर्णन आया है, पर अलकार-चिन्तामणिमें केवल निर्देशमात्र ही मिलता है।

५ काव्य परिभाषा के अन्तर्गत काव्यमीमासामें अलकार और गुणयुक्त वाक्य-रचनाको स्थान दिया है, पर अलकारचिन्तामणिमें रसका भी समावेश किया गया है।

---

१ काव्यमीमांसा–बिहार राष्ट्रभाषा परिषद् सस्करण, पंचम अध्याय, पृ ३६।
२ अलंकारचि तामणि—१।८।

## भोजका सरस्वतीकण्ठाभरण एवं अलंकारचिन्तामणि

भोज के सरस्वतीकण्ठाभरणमें ध्वनि और दृश्य काव्यके विषयको छोड़कर काव्यके रस, अलंकारादि सभी विषयोंका विस्तृत निरूपण आया है। ग्रन्थ पाँच परिच्छेदोंमें विभक्त है। प्रथम परिच्छेद दोष-गुण विवेचन नामक है। इसमें पदके सोलह, वाक्यके सोलह, वाक्यार्थके सोलह दोष निरूपित हैं। पुनः शब्दके चौबीस तथा अर्थके चौबीस गुण भी प्रतिपादित हुए हैं। द्वितीय परिच्छेदमें चौबीस शब्दालंकारोंका स्वरूप विवेचन आया है। तृतीय परिच्छेदमें चौबीस अर्थालंकार और चतुर्थ परिच्छेदमें चौबीस उभयालंकारोंका स्वरूप प्रतिपादित है। पंचम परिच्छेदमें रस, भाव और नायक नायिकादि भेद निरूपित हैं।

सरस्वतीकण्ठाभरणमें शब्दालंकारोंका प्रकरण बहुत विस्तृत है। इसमें छाया, मुद्रा, उक्ति, युक्ति, गुम्फना, वाकोवाक्य आदि चौबीस शब्दालंकार प्रतिपादित हैं। अलंकारोंका वर्गीकरण भी इस ग्रन्थका मौलिक है। अर्थालंकारोंके अन्तर्गत जैमिनिके षट्प्रमाणोंका निर्देश अलंकारके रूपमें इस ग्रन्थमें आया है। वैदर्भी आदि रीतियोंको शब्दालंकारोंके अन्तर्गत रखा गया है। इस प्रकार सरस्वतीकण्ठाभरणका वर्ण्य विषय *अलंकारचिन्तामणिके समान ही निबद्ध हुआ है।*

तुलनात्मक दृष्टिसे विचार करनेपर अवगत होता है कि सरस्वतीकण्ठाभरणमें सोलह पद-दोष वर्णित हैं, पर अलंकारचिन्तामणिमें सत्रह पद-दोषोंका स्वरूप विश्लेषण आया है। इन दोषोंमें दोनों ग्रन्थोंमें असाधु, अप्रयुक्त, अपुष्टार्थ, निरर्थ, अन्यार्थ, गूढपदपूर्वार्थ, विरुद्धाशय, ग्राम्य, क्लिष्ट, संशय और अप्रतीति तो समान रूपमें वर्णित हैं। अलंकारचिन्तामणिमें अयुक्त, अश्लील, च्युतसंस्कार, परुष, विमृष्टकरणीयांश और अवाचक नये रूपमें विवेचित हैं। पददोषोंकी तुलना करनेसे यह स्पष्ट ज्ञात होता है कि दोनों ग्रन्थोंका लक्ष्य प्रायः तुल्य है। अलंकारचिन्तामणिमें दोषकी परिभाषा अंकित की गयी है पर सरस्वतीकण्ठाभरणमें दोषकी परिभाषा नहीं आयी है।

सरस्वतीकण्ठाभरणमें सोलह वाक्यदोष प्रतिपादित हैं। पर अलंकारचिन्तामणिमें चौबीस वाक्यदोषोंका कथन आया है। इन दोषोंमें शब्दच्युत, क्रमच्युत, सन्धिच्युत, पुनरुक्ति, व्याकीर्ण, वाक्यसंकीर्ण, भिन्नलिंग, भिन्नवचन न्यूनपद अधिकपद, छन्दच्युत, यतिच्युत दोष तो समान हैं। इनके लक्षण भी प्रायः तुल्य हैं। पर शेष वाक्यदोष अलंकारचिन्तामणिमें विशिष्ट हैं। अजितसेनने रीतिच्युत, क्रमच्युत, सम्बन्धच्युत, अर्थच्युत, विसर्गलुप्त, अस्थिति-समास, सुवाक्यगर्भित, पतत्प्रकर्षता, उपमाधिक, समास और अपूर्ण दोषोंके लक्षण अधिक लिखे हैं। संख्या अधिक होनेके साथ दोषोंका वैज्ञानिक कथन भी आया है।

सरस्वतीकण्ठाभरणमें सोलह वाक्यार्थ दोष आये हैं, पर अलंकारचिन्तामणिमें अठारह अर्थदोषोंका स्वरूप प्रतिपादित है। इनमें एकार्थ, अपार्थ, परुष, अलंकारहीनता,

अतिमात्र, विरस विसदृश, अश्लील, विरुद्ध और सदाशाद्य ये दोष दोनो ग्रन्थाम समानरूपसे वर्णित है। सरस्वतीकण्ठाभरणम विरुद्ध दोषके प्रत्यक्षविरुद्ध, आगमविरुद्ध, अनुमानविरुद्ध देश-काल-लोकविरुद्ध, युक्तिविरुद्ध, धर्मशास्त्रविरुद्ध, अर्थशास्त्रविरुद्ध आदि कई भेद किये है। अलकारचिन्तामणिमें इस प्रकारके दोषभेदोका अभाव है।

इस प्रकार दोष वर्णनकी दृष्टिसे सरस्वतीकण्ठाभरण और अलकारचिन्तामणिम पर्याप्त साम्य है। दोनो अलकारग्रन्थोकी कथन शैली भी तुल्य है।

सरस्वतीकण्ठाभरणमें शब्दगुण और अर्थगुणोका पृथक् पृथक् उल्लेख आया है और इन दोनो ही प्रकारके गुणोके चौबीस चौबीस भेद किये है। अलकारचिन्तामणिमे शब्दगुण और अर्थगुणका भद न कर सामान्यतया गुणके चौबीस भेद बतलाये है। गुणोके नाम परिभाषा एव प्रतिपादन शैली तुल्य है। अन्तर इतना ही है कि सरस्वतीकण्ठाभरणम शब्दगुण और अर्थगुणो की परिभाषाएँ शब्द और अर्थकी दृष्टिसे रखकर निबद्ध की गयी है, पर अलकारचिन्तामणिमें सामान्य दृष्टिसे ही निरूपण किया है।

सरस्वतीकण्ठाभरणका यह प्रकरण अलकारचिन्तामणिसे अधिक समृद्ध है। विस्तारके साथ सूक्ष्म मीमासा भी उपलब्ध है। दोष किस सन्दर्भमें किस प्रकार गुणत्व को प्राप्त करते है यह भी इस ग्रन्थमे प्रतिपादित है। भोजने प्रत्येक दोषके गुणत्वपर चिन्तन किया है ऐसा चिन्तन अलकारचिन्तामणिमें नही पाया जाता है।

सरस्वतीकण्ठाभरके द्वितीय परिच्छेदम शब्द, अर्थ और शब्द अर्थके आश्रयसे अलकारोके स्वरूपका निर्धारण किया गया है। शब्दालकारके चौबीस भेदोमे जाति, गति, रीति, वृत्ति, छाया, मुद्रा उक्ति, युक्ति, भणिति, गुम्फना, शय्या, पठिति, यमक, श्लेष, अनुप्रास, वृत्ति चित्र, गूढ प्रश्नोत्तर, काव्यादिभ्युत्पत्ति, श्रव्यकाव्य, दृश्यकाव्य, चित्राभिनयकी गणना की है। अलकारचिन्तामणिम इतने उपभेद नही किये गये है, पर.मूल चित्र, वक्रोक्ति, अनुप्रास और यमकके विवेचन प्रसगम सरस्वतीकण्ठाभरणके सभी भद सम्मिलित हो गये है। इस अलकार ग्रन्थमें चित्रालकारके अनेक भेदोमे ४२ भेदोको प्रमुखता दी गयी है और इन सभीका सोदाहरण निरूपण किया गया है।

शब्दालकारका प्रकरण अलकारचिन्तामणिका सरस्वतीकण्ठाभरणसे अधिक महत्त्वपूर्ण है। इसमें अलकारोके उपभेदोकी सख्या इतनी अधिक वर्णित है जिससे सरस्वतीकण्ठाभरणके चौबीस भेद उनके अन्तर्भूत हो जाते है। सरस्वतीकण्ठाभरणम वृत्ति, रीति, दृश्यकाव्य, अभिनय आदिको भी शब्दालकारके अन्तर्गत रखा है, पर यह उचित प्रतीत नही होता। वृत्ति और रीतियोका अपना पृथक् अस्तित्व है उसी प्रकार अभिनय, दृश्य काव्य, श्रव्य काव्य आदिको भी शब्दालकारोके अन्तर्गत रखना उचित नही है। अलकारचिन्तामणिम रीतिके तीन भेद है और सरस्वतीकण्ठाभरणम रीतिके छह भद वर्णित है—वैदर्भी पाचाली, गौडी, अवन्तिका लाटीया, और मागधी। वृत्तिके भी छह भद आये है—कैशिकी, आरभटी, भारती, सात्वती, मध्यमा कैशिकी और मध्यमा आरभटी। इस प्रकार सरस्वतीकण्ठाभरणम अलकारचिन्तामणिकी अपेक्षा जहाँ-

तहाँ भिन्नता पायी जाती है। सरस्वतीकण्ठाभरणके तृतीय परिच्छेदमें चौबीस अर्थालंकारोंका निरूपण किया गया है। और चतुर्थ परिच्छेदमें चौबीस उभयालंकार वर्णित है। इस प्रकार अर्थालंकारके अड़तालीस भेदोंका निरूपण किया गया है। दोनों ग्रन्थोंमें अलंकारोंकी नामावली समान है तथा परिभाषाएँ भी प्राय समान रूपमें निबद्ध हैं। अलंकारचिन्तामणिमें अलंकारोंकी संख्या बहत्तर है, अत सरस्वतीकण्ठाभरणके उपभेदोंको मिला देनेपर कोई विशेष अन्तर दिखलाई नही पड़ता है।

सरस्वतीकण्ठाभरणके पंचम परिच्छेदमें रस, भाव और विभावादिका विवेचन आया है। इस विवेचनमें दोनों ग्रन्थोंकी समान पद्धति है। तथा रस-भावोंका निरूपण भी तुल्य रूपमें हुआ है। अलंकारचिन्तामणिमें रसकी परिभाषा जैन दर्शनकी दृष्टिसे अंकित की गयी है। सरस्वतीकण्ठाभरणमें रसकी स्पष्ट रूपमें वही परिभाषा नही आयी है। भोजने शृंगार रसको सबसे प्रमुख रस माना है और इसीके सद्भावसे काव्यको सरस बतलाया है—

शृङ्गारी चेत्कवि काव्ये जात रसमय जगत्।
स एव चेदशृङ्गारी नीरस सर्वमेव तत्[1]॥

शृंगारका विस्तारपूर्वक वर्णन सरस्वतीकण्ठाभरणमें आया है। अलंकारचिन्तामणिमें शृंगार रसका वर्णन तीन-चार पद्योंमें किया गया है तथा इसी सन्दर्भमें नायिकाओंके स्वकीया, परकीया, अनूढा, और वाराङ्गना, ये चार भेद किये गये हैं। अन्य रसोंका निरूपण प्रायः समान रूपमें हुआ है। इस प्रकार यह स्पष्ट है कि अजितसेनने अलंकारचिन्तामणिके प्रणयनमें सरस्वतीकण्ठाभरणसे सहायता अवश्य ग्रहण की है। विषयवस्तुकी दृष्टिसे दोनों ग्रन्थ तुल्य हैं।

## मम्मट का काव्यप्रकाश और अलंकारचिन्तामणि

आचार्य मम्मटके काव्यप्रकाशको व्यापक प्रतिष्ठा प्राप्त है। इस ग्रन्थके प्रकाशके समक्ष पूर्ववर्ती सभी आचार्यों के ग्रन्थ निष्प्रभ हो गये हैं। काव्यप्रकाशमें १४२ कारिकाएँ दस उल्लासों मे विभक्त है। प्रथम उल्लासमें काव्य प्रयोजन, काव्य हेतु, काव्यका सामान्य लक्षण और उसके तीन भेद, सोदाहरण वर्णित है। द्वितीय उल्लासमें शब्दके वाचक, लक्ष्य और व्यंग्य इन तीनों अर्थोंका तथा चौथे तात्पर्यार्थका स्पष्टीकरण किया गया है। इसके पश्चात् लक्षणा और व्यंजनाका विस्तारपूर्वक निरूपण है। तृतीयमें पूर्वोक्त, वाच्य आदि तीनों अर्थोंकी व्यंजकताका निदर्शन है। चतुर्थमें ध्वनिके भेद, रस, स्थायीभाव, विभाव एवं व्यभिचारी भावोंकी स्पष्टता और ध्वनिभेदोंका निरूपण आया है। पंचममें काव्यके द्वितीय भेद गुणीभूत व्यंग्यका विषय और व्यंजनाका प्रतिपादन हुआ है। इस उल्लासमें महिमभट्टके ध्वनि विषयक मतकी मीमांसा भी की गयी है। षष्ठ उल्लासमें शब्दके भेद और अलंकारोंका विभाजन है। सप्तम दोष प्रकरण है।

१ सरस्वतीकण्ठाभरणम् निर्णयसागर प्रेस, बम्बई १९३४, ५।१।

अष्टममे गुण और अलकारोका स्वरूप एव गुण और रीतिके विवेचनमे अन्य आचार्योके मतोकी समालोचना है। नवममे शब्दालकारके वक्रोक्ति आदि आठ विशेष भेद निरूपित हैं। दशममे उपमा आदि बासठ अलकारोके विशेष भेद निरूपित हैं। सम्भवत मम्मटने अतद्गुण मालादीपक, विनोक्ति, सामान्य और सम इन पांच अलकारोकी नवीन उद्भावना की है।

मम्मटकी विशेषता इस बातमे है कि उन्होने रस, अलकार, गुण और रीतिका काव्यमें क्या स्थान है और उन की क्या उपयोगिता है। इस पर विचार किया है। इन्होने ध्वनि, गुणीभूत व्यग्य और अलकारोको उत्तम, मध्यम और अधम काव्यकी सज्ञासे निर्दिष्ट किया है। इन्होने ध्वनिकारो द्वारा व्यग्यार्थ और व्यजनाके आधार पर प्रतिपादित ध्वनिसिद्धान्तका पुनर्मूल्याकन उपस्थित किया।

अलकारचिन्तामणिकी काव्यप्रकाशके साथ तुलना करनेपर अवगत होता है कि काव्यप्रकाशमे निरूपित काव्यहेतु और काव्यस्वरूप अलकारचिन्तामणिके तुल्य हैं। काव्यप्रकाशमें—'तद्दोषौ शब्दार्थौ सगुणावनलकृती पुन क्वापि'[1] अर्थात् शब्दो और अर्थोमे दोषाभाव, गुणोका सद्भाव अवश्य हो, चाहे अलकार कही कही पर न भी हो। इस परिभाषामें रसका अस्तित्व भी स्वीकार किया गया है। अलकारचिन्तामणिमें काव्यपरिभाषा उपर्युक्त काव्य परिभाषासे अधिक स्पष्ट आयी है। इसमें काव्यके सभी अगोका समावेश किया गया है। यह सत्य है कि काव्यप्रकाशमे प्रतिपादित काव्यहेतु अलकारचिन्तामणिकी तुलनामें अधिक सुस्पष्ट और तर्कसगत है।

काव्यप्रकाशमें लक्षणा और व्यजनाका विस्तारपूर्वक विवेचन आया है, किन्तु अलकारचिन्तामणिमे सक्षेपमे ही कथन किया है। तात्पर्यार्थकी मान्यता भी काव्यप्रकाशकी अलकारचिन्तामणिमे उपलब्ध नही होती। साकेतिक अर्थ एव लक्ष्यार्थकी तर्कपूर्वक सिद्धिका भी अलकारचिन्तामणिमे अभाव है।

ध्वनि और गुणीभूत व्यग्यका विवेचन अलकारचिन्तामणि मे नही पाया जाता है, काव्यप्रकाशमे इसका विस्तार है। गुण और अलकारके भेदका प्रतिपादन दोनो ग्रन्थोमें आया है। गुणोका जितना विस्तृत निरूपण अलकारचिन्तामणिमे उपलब्ध है, उतना काव्यप्रकाशमे नही।

काव्यप्रकाशके सप्तम उल्लासमे वर्णित दोष अलकारचिन्तामणिके तुल्य हैं पददोष वाक्यदोष और अर्थदोषोकी मीमासा भी प्राय तुल्य है।

शब्दालकारोका जितना विस्तृत और स्पष्ट चित्रण अलकारचिन्तामणिमे पाया जाता है, उतना काव्यप्रकाशमे नही। काव्यप्रकाशमे वक्रोक्ति, अनुप्रास, यमक चित्र और पुनरुक्तवदाभासकी गणना शब्दालकारके अन्तर्गत की गयी है। अलकारचिन्तामणिमें शब्दालकारके चित्र, वक्रोक्ति, अनुप्रास और यमक ये चार भेद बतलाये गये हैं।

---

१ काव्यप्रकाश प्रथम उल्लास सूत्र १।

चित्रालंकारके व्यस्त, समस्त, द्विव्यस्त, द्विसमस्त, व्यस्त-समस्त, द्विव्यस्त-समस्त, द्विसमस्तक-सुव्यस्तक, एकालाप, प्रभिन्नक, भेद्यभेदक, प्रश्नोत्तर, भग्नोत्तर आदि बयालीस भेद बताये हैं और इन सभीकी परिभाषाएँ अंकित की हैं। चित्रालंकारके अन्तर्गत ही चक्रबन्ध, पद्मबन्ध, सर्वतोभद्र, शृंखलाबन्ध, नागपाश, मुरजबन्ध, अनन्तरपादमुरजबन्ध, इष्टपादमुरजबन्ध, गोमूत्रिकाबन्ध, अर्धभ्रम आदि बन्धोंका स्वरूप विवेचन आया है। प्रहेलिका, अर्थप्रहेलिका, शब्दप्रहेलिका, स्पष्टान्धक प्रहेलिका, अन्तरालापक, बहिरालापक तथा विविध प्रकारके प्रश्नोत्तरोंका समावेश भी चित्रालंकारमें किया है। काव्यप्रकाशमें इस प्रकारके विवेचनका अभाव है।

अलंकारचिन्तामणिके तृतीय परिच्छेदमें वक्रोक्ति, अनुप्रास और यमक इन तीनों अलंकारोंकी भेद-प्रभेद सहित मीमांसा की गयी है। यह मीमांसा बहुत कुछ अंशोंमें काव्यप्रकाशके तुल्य है।

अलंकारचिन्तामणिके प्रथम परिच्छेदमें कविशिक्षाका जैसा विस्तृत वर्णन आया है वैसा काव्यप्रकाशमें नहीं है। महाकाव्यके वर्ण्य-विषयोंका ऐसा स्पष्ट प्रतिपादन अन्यत्र उपलब्ध नहीं होता है।

काव्यप्रकाशके दशम उल्लासमें अर्थालंकारोंका निरूपण आया है। मम्मटने अपने पूर्ववर्ती आचार्योंकी अपेक्षा अर्थालंकारोंकी संख्याकी वृद्धि की है और इकसठ अर्थालंकारोंके स्वरूप निरूपित है। अलंकारचिन्तामणिमें बहत्तर अर्थालंकारोंके स्वरूप और उदाहरण आये हैं। इस ग्रन्थमें अलंकारोंके वर्गीकरणका आधार भी प्रतिपादित किया गया है जब कि काव्यप्रकाशमें आधारका उल्लेख नहीं है। रस-प्रकरण दोनों ग्रन्थोंका प्रायः समान है। स्थायी भाव, विभाव, अनुभाव और संचारी भावोंका निरूपण भी समान रूपमें प्राप्त है। अलंकारचिन्तामणिमें रसाभास, भावाभास, भाव-शान्ति, भावोदय, भावसन्धि और भावशबलताका जहाँ अभाव है वहाँ काव्यप्रकाशमें इनका विवेचन उपलब्ध होता है।

## वाग्भटालंकार और अलंकारचिन्तामणि

वाग्भट प्रथमने वाग्भटालंकारकी रचना की है। इस ग्रन्थमें पाँच परिच्छेद हैं। प्रथम तीन परिच्छेदोंमें काव्यलक्षण, काव्यहेतु, कविशिक्षा, कविसमय, काव्योपयोगी संस्कृतादि चार भाषाएँ, काव्यका गद्य-पद्यमय विभाग, पद-वाक्य-दोष-गुणोंके वर्णन करनेके पश्चात् चतुर्थ परिच्छेदमें अलंकारोंका विवेचन किया गया है। पंचम परिच्छेदमें नवरस, नायक-नायिकादि भेद निरूपित हैं।

वाग्भटालंकारकी अलंकारचिन्तामणिके साथ तुलना करनेपर ज्ञात होता है कि वाग्भटालंकारकी काव्यपरिभाषा अलंकारचिन्तामणिकी काव्यपरिभाषाके समकक्ष है। वाग्भटने लिखा है—

साधुशब्दार्थसन्दर्भं गुणालंकारभूषितम् ।
स्फुटरीतिरसोपेतं काव्यं कुर्वीत कीर्तये ॥[1]

अर्थात् यश प्राप्तिके लिए कविको ऐसे काव्यकी रचना करनी चाहिए, जो साधु शब्द और अर्थसे परिपूर्ण हो। इतना ही नहीं उस काव्यमें प्रसादादिगुण, उपमादि अलंकार, वैदर्भी आदि रीतियां, और शृंगार आदि नव रसोंको भी स्पष्ट रूपसे विद्यमान रहना चाहिए।

इस परिभाषाकी तुलना अलंकारचिन्तामणिके साथ करनेपर स्पष्ट प्रतीत होता है कि *अलंकारचिन्तामणिमें शब्दान्तरके साथ यही प्रतिपादित है।*

काव्य उत्पत्तिके हेतु भी दोनों ग्रन्थोंमें प्राय तुल्य हैं। वाग्भटालंकारमें प्रतिभा, व्युत्पत्ति और अभ्यासको काव्योत्पत्तिका हेतु माना है। लिखा है—

प्रतिभा कारणं तस्य व्युत्पत्तिस्तु विभूषणम् ।
भृशोत्पत्तिकृदभ्यास इत्याद्यकविसंकथा ॥[2]

समस्यापूर्तिको दोनों ही ग्रन्थोंमें काव्य माना गया है तथा इसकी परिभाषाएँ और समस्यापूर्ति करनेके विधिनिषेधात्मक नियम भी वर्णित हैं। कविशिक्षाका कथन वाग्भटालंकारमें भी आया है, पर यह अत्यन्त संक्षिप्त है। अलंकारचिन्तामणिमें कविशिक्षाका विस्तार पूर्वक निरूपण आया है। काव्य-भाषाओंकी व्यवस्था, दोनों ही ग्रन्थोंमें तुल्य है। *दोष-प्रकरण, अलंकारचिन्तामणिका वाग्भटालंकारकी अपेक्षा विशेष विस्तृत है। वाग्भटालंकारमें आठ प्रकारके पद-दोष, नौ प्रकारके वाक्यदोष, आये हैं। अलंकारचिन्तामणिमें पद दोष, वाक्यदोष और अर्थदोषोंका विस्तारपूर्वक विवेचन आया है।*

वाग्भटालंकारमें भामह और दण्डीके समान उदारता, समता, कान्ति, अर्थ-व्यक्ति, प्रसन्नता समाधि, श्लेष ओज, माधुर्य और सुकुमारता ये दस गुण वर्णित हैं। पर अलंकारचिन्तामणिमें चौबीस गुणोंका निरूपण किया गया है। अतः वाग्भटालंकार-की अपेक्षा अलंकारचिन्तामणिका गुण दोष प्रकरण पर्याप्त समृद्ध है। वाग्भटालंकारमें चित्र वक्रोक्ति, अनुप्रास और यमक, इन चार शब्दालंकारोंका कथन आया है जो अलंकारचिन्तामणिके शतांशके तुल्य भी नहीं है। अलंकारचिन्तामणिमें शब्दालंकारोंका बहुत ही स्पष्ट और विस्तृत निरूपण आया है। वाग्भटालंकारमें पैंतीस अर्थालंकारोंके स्वरूप आये हैं। वाग्भटालंकारका रस प्रकरण भी अलंकारचिन्तामणिकी अपेक्षा बहुत संक्षिप्त है। दोनों ही ग्रन्थोंमें शृंगार रसके सन्दर्भमें नायक-नायिकाओंके भेद भी आये हैं। इस प्रकार वाग्भटालंकार और अलंकारचिन्तामणि इन दोनों ग्रन्थोंकी विषय-वस्तु प्राय तुल्य है। जहाँ *अलंकारचिन्तामणिमें तीन रीतियां वर्णित हैं वहाँ वाग्भटालंकारमें गौडी और वैदर्भी ये दो रीतियाँ ही निरूपित हैं।* ध्वनि और नाटकके

१ वाग्भटालंकार चौखम्भा संस्करण १९५७ १२।
२ वही १३।

सम्बन्धमें इन दोनों ही ग्रन्थोंमें विचार नहीं किया गया है। इतना ही नहीं अलंकार-चिन्तामणिमें वाग्भटालंकारके कई पद्य भी सिद्धान्त कथनके लिए उद्धृत किये हैं। अलंकारचिन्तामणिके प्रणयनमें वाग्भटालंकारसे सहायता अवश्य ली गयी है।

## हेमचन्द्राचार्यका काव्यानुशासन और अलंकारचिन्तामणि

आचार्य हेमचन्द्रने सूत्रशैलीमें काव्यानुशासन नामक ग्रन्थकी रचना की है। इसपर अलंकारचूडामणि नामक वृत्ति और विवेक नामक टीकाएँ भी उन्हींके द्वारा लिखी गयी हैं। काव्यानुशासनमें आठ अध्याय हैं जिनमें शब्द अर्थके लक्षण, लक्ष्यादि भेद, रस-दोष, तीन गुण, छह शब्दालंकार उन्तीस अर्थालंकार एवं नायिकादि भेद निरूपित किये गये हैं।

प्रथम अध्यायमें काव्यकी परिभाषा, काव्यके हेतु काव्य-प्रयोजन आदिपर समुचित प्रकाश डाला गया है। प्रतिभाके सहायक व्युत्पत्ति और अभ्यास शब्द तथा अर्थका रहस्य, मुख्यार्थ, गौणार्थ, लक्ष्यार्थ तथा व्यंग्यार्थका तात्त्विक विवेचना की गयी है। प्रतिभा और प्रज्ञाको आचार्य हेमने तुल्यार्थक माना है। नयी-नयी कल्पना करने-वाली प्रज्ञा ही प्रतिभा कहलाती है। काव्यकी परिभाषा निबद्ध करते हुए लिखा है—

अदोषौ सगुणौ सालंकारौ च शब्दार्थौ काव्यम्।[1]

अर्थात् दोषरहित गुणसहित सालंकार कृतिको काव्य कहते हैं। हेमकी यह परिभाषा मम्मटके काव्यप्रकाशका अनुसरण करती है।

द्वितीय अध्यायमें रस, स्थायीभाव, व्यभिचारीभाव तथा सात्त्विकभावोंका वर्णन आया है। इसमें काव्यकी श्रेणियाँ, उत्तम, मध्यम तथा अधम बतलायी गयी हैं। इसी अध्यायमें रस, भाव, रसाभास, भावाभास भी वर्णित हैं। रसके सम्बन्धमें आचार्य हेमने गहरा विचार किया है। इन्होंने काव्यके गुण-दोष, अलंकार आदिका अस्तित्व रसकी कसौटीपर ही बतलाया है। रसके जो अपकर्षक हैं वे दोष हैं, जो उत्कर्षक हैं वे गुण हैं और जो रसाश्रित हैं वे अलंकार हैं। अलंकार यदि रसोपकारक हैं तभी उनकी काव्यमें गणना हो सकती है। रस-बाधक अथवा उदासीन होनेपर उनकी गणना दोषोंके अन्तर्गत आती है। हेमका रस विवरण बहुत ही सोपपत्तिक है।

तृतीय अध्यायमें शब्द, वाक्य, अर्थ तथा रसके दोषों पर प्रकाश डाला गया है। आरम्भमें काव्य-दोषोंका वर्णन किया है। चतुर्थ अध्याय काव्यगुणोंसे सम्बन्धित है। ओज, माधुर्य, एवं प्रसाद इन तीनों गुणोंका उदाहरणसहित स्वरूप बतलाया है। इनके अनुसार काव्यके तीन ही गुण होते हैं, पाँच अथवा दस नहीं। चतुर्थ अध्यायमें अनुप्रास, यमक, चित्र, श्लेष, वक्रोक्ति और पुनरुक्तवदाभास, इन छह शब्दालंकारोंका वर्णन आया है। यमकके भेद-प्रभेद भी निरूपित हुए हैं। श्लेषालंकारका स्वरूप तो बतलाया ही गया है साथ ही उसके उपभेद भी निरूपित हैं।

---

[1] काव्यानुशासनम्, निर्णयसागर प्रेस बम्बई १९३४ पृष्ठ १६।

षष्ठ अध्यायमें उपमा, उत्प्रेक्षा, रूपक, निदर्शना, दीपक, अन्योक्ति, पर्यायोक्ति, अतिशयोक्ति, आक्षेप, विरोध, सहोक्ति, समासोक्ति, जाति, व्याजस्तुति, श्लेष, व्यतिरेक, अर्थान्तरन्यास, सन्देह, अपह्नुति, परिवृत्ति, अनुमान, स्मृति, भ्रान्ति, विषम, सम, समुच्चय, परिसंख्या, कारणमाला और संकर, इन उनतीस अर्थालंकारोंका वर्णन आया है। रस और भावसे सम्बन्धित रसवत्, प्रेयस्, ऊर्जस्वि, समाहित अलंकारोंको छोड़ दिया गया है। इन्होंने स्वभावोक्तिके लिए जाति तथा अप्रस्तुत प्रशंसाके लिए अन्योक्ति शब्द प्रयुक्त किये हैं।

सप्तम अध्यायमें नायक एवं नायिका-भेद-प्रभेदोंपर पर्याप्त प्रकाश डाला गया है। नायकके गुण और प्रतिनायकको परिभाषा दी गयी है। नायिकाओंके स्वाधीनपतिका, प्रोषितभर्तृका, खण्डिता, कलहान्तरिता, वासकसज्जा, विरहोत्कण्ठिता, विप्रलब्धा एवं अभिसारिका नायिकाओंका भी वर्णन आया है।

अष्टम अध्यायमें काव्यको प्रेक्ष्य तथा श्रव्य दो भागोंमें विभाजित किया है। गद्य-पद्यके आधारपर काव्य-विभाजन नहीं किया है। संस्कृत, प्राकृत और अपभ्रंशके साथ ग्राम्य-भाषाको भी काव्यभाषा कहा है। प्रेक्ष्यके पाठ्य और गेय दो वर्ग किये गये हैं। श्रव्यके महाकाव्य, आख्यायिका, कथा, चम्पू और अनिबद्ध ये पाँच भेद किये हैं। कथाके आख्यान, निदर्शन, प्रवल्लिका, मन्थल्लिका, मणिकुल्या, परिकथा, खण्डकथा, सकलकथा, उपकथा तथा बृहत्कथा ये दस भेद बताये हैं।

पाठ्यके बारह भेद बताये हैं—१. नाटक, २ प्रकरण, ३ नाटिका, ४. समवकार, ५ ईहामृग, ६. डिम, ७ व्यायोग, ८. उत्सृष्टिकांक, ९ प्रहसन, १०. भाण, ११ वीथी और १२ सट्टक। गेयके १ डोम्बिका, २ भाण, ३ प्रस्थान, ४ शिंगक, ५ भाणिक, ६. प्रेरण, ७. रामक्रीड, ८. हल्लीसक, ९ रासक, १० श्रीगदित और ११ रागकाव्य, ये ग्यारह भेद बतलाये हैं। इनका वर्णन अलंकार-चूडामणि वृत्तिमें किया गया है। महाकाव्यकी परिभाषा भी इसी अध्यायमें अंकित की गयी है।

काव्यानुशासन और अलंकारचिन्तामणिके तुलनात्मक अध्ययनसे यह स्पष्ट है कि काव्यानुशासन प्रायः संग्रह ग्रन्थ है और अलंकारचिन्तामणि मौलिक। काव्यानुशासनपर मम्मटके काव्यप्रकाशका पूरा प्रभाव है। काव्यके कारणोंका विवेचन करते हुए आचार्य हेमने केवल प्रतिभाको ही काव्यका हेतु कहा है। व्युत्पत्ति और अभ्यासको छोड़ दिया गया है। शक्ति अथवा प्रतिभाको दोनों ग्रन्थोंमें हेतु माना गया है, अतः प्रतिभा नैसर्गिकी होती है, इसके अभावमें काव्यरचना सम्भव नहीं है। आचार्य हेमने "लोकशास्त्रकाव्येषु निपुणता व्युत्पत्तिः"—लोक-शास्त्र तथा काव्यमें प्रावीण्य प्राप्त करना व्युत्पत्ति बताया है। अलंकारचिन्तामणिमें छन्दश्शास्त्र, अलंकारशास्त्र, गणित, कामशास्त्र, व्याकरण-शास्त्र, शिल्पशास्त्र, तर्कशास्त्र एवं अध्यात्मशास्त्रोंमें निपुणता प्राप्त करना व्युत्पत्ति कहा है। अजितसेन काव्यरचनाके लिए तीनों हेतुओंको आवश्यक मानते हैं। काव्यपरिभाषा-

में जिस प्रकार आचार्य हेम गुण, दोष, अलंकारका अस्तित्व रसकी कसौटीपर स्वीकार करते हैं, उसी प्रकार अजितसेन भी। इनके काव्यपरिभाषामें रसका समावेश किया गया है।

मम्मटने ध्वनिको महत्त्व दिया है और हेम एवं अजितसेन रसको महत्त्व देते हैं। अतएव रसवादीकी दृष्टिसे काव्यानुशासन और अलंकारचिन्तामणि दोनों तुल्य हैं।

अलंकार प्रकरणमें हेमचन्द्रने उन्तीस अलंकारोंका प्रतिपादन किया है जब कि अलंकारचिन्तामणिमें बहत्तर अलंकार प्रतिपादित हैं। अलंकारोंके पारम्परिक भेदोंका निरूपण भी अलंकारचिन्तामणिमें विशिष्ट है। उपमालंकारका लक्षण काव्यानुशासनके उपमालक्षणकी अपेक्षा विशिष्ट है। काव्यानुशासनमें "हृद्यं साधर्म्यमुपमा" अर्थात् सौन्दर्याग हृद्य साधर्म्यपर जोर दिया गया है। पर अलंकारचिन्तामणिमें—"स्वतो भिन्नेन स्वतः सिद्धेन विद्वत्संमतेन अप्रकृतेन सह प्रकृतस्य यत्र धर्मतः सादृश्यं सोपमा"[1] अर्थात् स्वतः से भिन्न, स्वतः सिद्ध विद्वत्संमत, अप्रकृतके साथ प्रकृतका जहाँ धर्मरूपसे सादृश्य रहे वहाँ उपमालंकार होता है। यहाँ स्वतः सिद्धेन पदमें उत्प्रेक्षामें और 'स्वतो भिन्नेन' पदमें अनन्वयमें उपमाके लक्षणकी व्यावृत्ति सिद्ध की है। धर्मतः पद द्वारा श्लेषालंकार और सूर्यमिष्टेन पद द्वारा हीनोपमाका निराकरण किया है। अतः उपमाका लक्षण काव्यानुशासनकी अपेक्षा अधिक व्यापक है। हेमचन्द्रने अनन्वयका समावेश उपमामें, और तुल्ययोगिताका समावेश दीपकमें किया है।

शब्दालंकारोंकी दृष्टिसे तो अलंकारचिन्तामणि अनूठा ग्रन्थ है। इतना स्पष्ट और विस्तृत विवरण काव्यानुशासनकी तो बात ही क्या, अलंकारशास्त्रके किसी एक ग्रन्थमें उपलब्ध नहीं होता। काव्यानुशासनमें दृश्यकाव्यका विवेचन अलंकारचिन्तामणि-की अपेक्षा अधिक है। इसी प्रकार कथाकाव्यके भेद भी काव्यानुशासनमें अधिक वर्णित है।

## वाग्भट द्वितीयका काव्यानुशासन और अलंकारचिन्तामणि

यह काव्यानुशासन पाँच अध्यायोंमें विभक्त है। इन अध्यायोंमें काव्यप्रयोजन, कविसमय, काव्यलक्षण, दोष, गुण, रीति, चौंसठ अर्थालंकार, छह शब्दालंकार, नवरस और उनके विभाव, अनुभाव, व्यभिचारीभाव एवं नायक-नायिकादि भेद निरूपित हैं। विषयसामग्रीकी दृष्टिसे यह काव्यानुशासन अलंकारचिन्तामणिके तुल्य है। जितने विषयोंका समावेश इस काव्यानुशासनमें किया गया है, प्रायः उतने ही विषय अलंकार-चिन्तामणिमें भी पाये जाते हैं। अलंकारचिन्तामणिमें काव्यानुशासनकी अपेक्षा निम्न-लिखित विशेषताएँ प्राप्त होती हैं—

१. चित्रालंकारका विशेष वर्णन आया है।

२. चित्रालंकारके बयालीस भेदोंका काव्यानुशासनमें अभाव है।

---

१ अलंकारचिन्तामणि, ज्ञानपीठ संस्करण, चतुर्थ परिच्छेद, पृ १२०, पद्य १८ के आगेका गद्य।

३ यमक अलंकारका स्पष्ट स्वरूप और उसके भेद प्रभेद अलंकारचिन्तामणिमें विशिष्ट हैं।

४ कविशिक्षाका विशेष वर्णन अलंकारचिन्तामणिमें समाविष्ट है।

५. महाकाव्यके वर्ण्य-विषयोंका प्रतिपादन विशेष रूपमें आया है।

६. अर्थालंकारोंके वर्गीकरणका आधार काव्यानुशासनम नही है जब कि अलंकारचिन्तामणिमें पाया जाता है।

७ रसी,—रसवत, प्रेयस्, सूक्ष्म, आदि अलंकारोंका विशेष विवेचन आया है।

## विश्वनाथका साहित्यदर्पण और अलंकारचिन्तामणि

आचार्य विश्वनाथका साहित्यदर्पण अत्यन्त लोकप्रिय और अलंकार शास्त्रकी दृष्टिसे समृद्ध है। यह ग्रन्थ दस परिच्छेदोंमें विभक्त है। प्रथम परिच्छेदमें काव्य-प्रयोजन, काव्य-लक्षण आदि है। द्वितीयमें वाक्य-लक्षण एवं अभिधा, लक्षणा और व्यंजना, तृतीयमें रस-भाव और नायक नायिका भेद, चतुर्थमें ध्वनि और गुणीभूत व्यंग्यके भेद, पंचममें व्यंजनाकी स्थापना, षष्ठमें दृश्य-काव्य, नाटकादिका विस्तृत विवेचन, सप्तममें दोष निरूपण, अष्टममें तीन गुण, नवममें वैदर्भी आदि रीतियाँ एवं दशममें बारह शब्दालंकार, सत्तर अर्थालंकार और सात रसवदादि अलंकार, इस प्रकार नवासी अलंकारोंका निरूपण है।

इस एक ही ग्रन्थमें काव्यके दृश्य और श्रव्य दोनों भेदोंका विस्तृत निरूपण हुआ है। यद्यपि यह सत्य है कि विश्वनाथके इस साहित्यदर्पणमें मौलिकता कम है और संग्रहकी प्रवृत्ति अधिक है। दृश्य काव्यका विषय नाट्यशास्त्र और धनंजयके दशरूपकपर अवलम्बित है। इसी प्रकार रस, ध्वनि और गुणीभूत व्यंग्यका विषय ध्वन्यालोक और काव्यप्रकाशसे प्रभावित है। अलंकार प्रकरण विशेषतया काव्यप्रकाश और रुय्यकके अलंकारसर्वस्वसे अनुप्राणित है। अलंकारोंकी संख्या एवं उनका पूर्वापरक्रम भी रुय्यकके तुल्य है। शब्दालंकारोंमें श्रुत्यनुप्रास अन्त्यानुप्रास और भाषासम, ये तीन नये अलंकार लिखे हैं। अर्थालंकारोंमें निश्चय और अनुकूल ये दो नवीन अलंकार आये हैं। साहित्यदर्पणमें काव्यप्रकाश द्वारा निरूपित काव्य-परिभाषाका खण्डन किया है। इन्होंने 'वाक्यं रसात्मकं काव्यम्' द्वारा काव्यकी आत्मा रसको कहा है।

अलंकारचिन्तामणिमें भी काव्यकी आत्मा रसको स्वीकार किया गया है। लिखा है 'रस जीवितभूतम्'[1] अर्थात् काव्यका जीवनभूत-आत्मा रस है। काव्यकी परिभाषामें भी 'नवरसकलितम्'[2] कहा गया है। इसमें सन्देह नहीं कि अलंकार-चिन्तामणिमें निरूपित काव्यपरिभाषामें गुण, अलंकार, दोषाभाव, रीति एवं रसको यथोचित स्थान दिया गया है। यह परिभाषा एकांगी नहीं है, सर्वांगपूर्ण है। साहित्य-

---

१ अलंकार चिन्तामणि, ज्ञानपीठ संस्करण ५।८३।
२ वही, १।७।

दर्पणमें रसात्मक वाक्यको काव्य लिखा है, पर कहीं-कहीं, शब्दचमत्कार युक्त भी काव्य देखा जाता है, अलंकारको काव्य-परिभाषामें समाविष्ट न करनेके कारण चमत्कारशून्यतापत्ति आ सकती है। अतः तुलनात्मक दृष्टिसे विचार करनेपर अलंकारचिन्तामणिकी काव्य-परिभाषा अधिक व्यापक है। साहित्य दर्पणमें रसात्मक वाक्यको काव्य कहकर रसाभास, भावाभास आदि, काव्य-परिभाषामें कठिनाईसे ही समाविष्ट हो सकेंगे।

साहित्य-दर्पणमें निरूपित अभिधा, लक्षणा और व्यञ्जनाका अलंकारचिन्तामणिमें उल्लेखमात्र आया है। रस, भाव, और नायक-नायिकादि भेदोंका निरूपण दोनों ही ग्रंथोंमें समान रूपसे वर्णित है। ध्वनि और गुणीभूत व्यंग्यके भेदोंका निरूपण साहित्य-दर्पणमें विशिष्ट है। इसी प्रकार दृश्य-काव्यका विवेचन भी साहित्य-दर्पणमें विशिष्ट है।

दोष निरूपण और गुण-विवेचन प्रकरण अलंकारचिन्तामणिका साहित्य दर्पणकी अपेक्षा कम समृद्ध नहीं है। साहित्यदर्पणमें जहाँ तीन गुणोंका निर्देश आया है वहाँ अलंकारचिन्तामणिमें चौबीस गुणोंकी मीमांसा की गयी है।

शब्दालंकारोंका प्रकरण साहित्यदर्पणकी अपेक्षा अलंकारचिन्तामणिमें अधिक समृद्ध और विकसित है। चित्रालंकारमीमांसा तो अत्यन्त मौलिक है। अर्थालंकारोंके वर्गीकरणका आधार एवं अर्थालंकारोंके पारस्परिक भेद, अलंकारचिन्तामणिमें बहुत ही स्पष्ट रूपमें प्रतिपादित है। अलंकार प्रकरण साहित्यदर्पणमें कम उपादेय नहीं है। अर्थालंकार प्रायः दोनों ग्रन्थोंमें समान हैं और परिभाषाओंमें भी विशेष अन्तर नहीं है। गुण, रीति आदिकी स्थापनाकी दृष्टिसे अलंकारचिन्तामणिकी मौलिकता अक्षुण्ण है। ग्रन्थकार जिस विषयकी मीमांसा आरम्भ करता है, उस विषयकी सांगोपांग विवेचना करता है। अतः संक्षेपमें यही कहा जा सकता है कि साहित्य दर्पणमें ध्वनि, गुणीभूत व्यंग्य, दृश्य काव्य, अलंकारचिन्तामणिकी अपेक्षा विशिष्ट है।

महाकाव्यकी परिभाषामें साहित्यदर्पणकारने महाकाव्यके रूपगठन, और प्रणयनप्रक्रियापर विशेष विचार किया है। कथावस्तुका सानुबन्ध होना आवश्यक माना है। अलंकारचिन्तामणिमें प्रतिपाद्य विषयोंकी रूपरेखा तो दी गयी है, पर महाकाव्यके शिल्पपर विचार नहीं किया है। अतः साहित्यदर्पणकी महाकाव्य परिभाषा अधिक व्यापक है।

## विजयवर्णीकी शृंगारार्णवचन्द्रिका और अलंकारचिन्तामणि

शृंगारार्णवचन्द्रिका दश परिच्छेदोंमें विभक्त है। प्रथम परिच्छेदमें वर्णगणफल-का विचार किया है। इसमें गणनिर्माणकी विधिके साथ गणोंका शुभाशुभ फलादेश भी प्रतिपादित है। इस परिच्छेदमें ६३ पद्य हैं। वर्णोंका फलादेश बतलाते हुए लिखा है—

अकारादिक्षकारान्ता वर्णास्तेषु शुभावहाः।
केचित् केचित् अनिष्टाश्च वितरन्ति फलं नृणाम्॥

ददात्यवर्णः संप्रीतिमिवर्णो मुदमुद्वहेत् ।
कुर्यादुवर्णो द्रविण तत स्वरचतुष्टयम् ॥
अपख्यातिफल दद्यादेच. सुखफलावहा ।
ङञबिन्दुविसर्गास्तु पदादौ सभवन्ति नो ॥[1]

अर्थात् सामान्यत अकारसे लेकर क्षकार पर्यन्त सभी वर्ण शुभ हैं, पर इनमें कुछ वर्ण अनिष्टफल देते हैं। काव्यादिमें प्रयुक्त अवर्ण प्रीतिप्रद, इवर्ण आनन्दप्रद, उवर्ण धनप्रद , ऋ, ॠ, ऌ और ॡ अपख्यातिप्रद और ए ऐ, ओ, औ सुखप्रद हैं। ङ, ञ, बिन्दु और विसर्गका पदादिमें अस्तित्वाभाव रहता है। क, ख, ग, घ लक्ष्मीप्रद, चकार क्षयदाप्रद, छ प्रीति-सौख्यप्रद, जकार मित्रलाभकृत्, झ भयप्रद, ट-ठ दु खप्रद, ड शोभाप्रद, ढ अशोभाप्रद, ण भ्रमणप्रद, त सुखदायक, थ युद्धप्रद, द-ध सुखप्रद, न प्रतापप्रद, प भयप्रद, फ सन्तोषप्रद, ब मृत्युप्रद, भ क्लेशकारक, म दाहकारक, य श्रीप्रद, रेफ दाहकृत्, ल-व व्यसनदायक, श सुखप्रद, ष खेददायक, स सुखप्रद, ह दाहप्रद और क्षवर्ण सर्व समृद्धिदायक हैं।

इस प्रकार वर्ण और गण सम्बन्धी कविशिक्षा इस परिच्छेदमें निरूपित है। कविशिक्षाकी दृष्टिसे यह परिच्छेद उपादेय है।

द्वितीय परिच्छेदमें काव्यगत शब्दार्थका निश्चय किया गया है। काव्यहेतुओंमें प्रतिभा-शक्ति, व्युत्पत्ति और अभ्यासका कथन किया गया है। रोचिक, वाचिक, आर्य, शिल्पिक, मार्दवानुग, विवेकी और भूषणार्थी ये सात प्रकारके कवि बतलाये गये हैं। इसके पश्चात् चार प्रकारका अर्थ निरूपित है—(१) मुख्यार्थ (२) लक्ष्यार्थ (३) गौणार्थ और (४) व्यग्यार्थ। इन सभी अर्थोंकी मीमासा भी की है। इस परिच्छेदमें ४२ पद्य हैं।

तृतीय परिच्छेद रसभाव निश्चय है, इसमें १३० पद्य हैं। नौ स्थायीभाव, तैंतीस सचारी भाव, आठ सात्त्विक भाव एव नव रसोकी मीमासा की गयी है। वियोगश्रृगार-के पूर्वानुराग, मान, प्रवास और करुण ये चार भेद बतलाये हैं। सयोगश्रृगारके सन्दर्भमें प्रीति, शक्ति, सकल्प, जागरण आदि दस अवस्थाओका निरूपण आया है। इस परिच्छेदमें नौ रसोका विस्तारपूर्वक स्वरूप निरूपण आया है।

चतुर्थ परिच्छेद नायकभेदनिश्चय नामक है। इनमें नायकके गुण और धीरोदात्त, धीरललित, धीरशान्त एवं धीरोद्धत भेदोका स्वरूप अंकित है। इसी परिच्छेदमें नायिकाओके भेद निरूपित हैं। १६३ पद्योंमें नायक-नायिकाओंके भेदोंका स्वरूप निर्धारित किया गया है।

पञ्चम परिच्छेद 'दशगुणनिश्चय' है। इसमें सुकुमारत्व, औदार्य, श्लेष, कान्ति, प्रसन्नता, समाधि, ओज, माधुर्य, अर्थव्यक्ति और साम्यक इन दस गुणोका स्वरूप निरूपित है। इसमें ३१ पद्य हैं।

१. शृङ्गारार्णव चन्द्रिका, भारतीय ज्ञानपीठ सस्करण, ११.६-३८।

षष्ठ परिच्छेद 'रीतिनिश्चय' है। इसमें १७ पद्योंमें वैदर्भी, गौडी, लाटी और पांचाली रीतियोंका स्वरूप वर्णित है। सप्तम परिच्छेद 'वृत्तिनिश्चय' है। इसमें १२ पद्य हैं। और कैशिकी, आरभटी, भारती और सात्वती इन चार वृत्तियोंका स्वरूप निर्धारित किया गया है। अष्टम परिच्छेद 'शय्यापाक निश्चय' है। इसमें दस पद्य हैं। इस परिच्छेदमें शय्या और द्राक्षापाक तथा नारिकेलपाक आदि पाकोंका स्वरूप प्रतिपादित है।

नवम परिच्छेद 'अलंकारनिर्णय' है। इसमें ३१० पद्य हैं। इसमें यमक, चित्र, वक्रोक्ति और अनुप्रास ये चार शब्दालंकार और स्वभावोक्ति, रूपक, हेतु, दीपक, उत्प्रेक्षा, अर्थान्तरन्यास, व्यतिरेक, विभावना, आक्षेप, अतिशयोक्ति, सूक्ष्म, समास, उदात्त, अपह्नुति, प्रेयस्, रसवत्, ऊर्जस्व, तुल्ययोगिता, पर्यायोक्ति, सहोक्ति, परिवृत्ति, श्लेष, निदर्शन, व्याजस्तुति, आशी, समुच्चय, वक्रोक्ति, अनुमान, विषम, अवसर, प्रतिवस्तूपमा, सार, भ्रान्तिमान, संशय, एकावली, परिकर, परिसंख्या, प्रश्नोत्तर, संकर आदि अर्थालंकारोंके लक्षण और उदाहरण निबद्ध हैं।

दशम परिच्छेद 'गुणदोषनिर्णय' है। इसमें पददोष, वाक्यदोष, अर्थदोष और गुणोंका निरूपण आया है। इसमें १९७ पद्य हैं।

अलंकारचिन्तामणि और शृङ्गारार्णवचन्द्रिकाकी विषय सामग्रीकी तुलना करनेसे अवगत होता है कि इन दोनों ग्रन्थोंमें वर्णित विषय प्रायः समान हैं। पर अलंकारचिन्तामणिमें विषय प्रतिपादनकी पद्धति आचार्यकी है। अजितसेन सिद्धान्त स्थापना करते समय स्वतः विषय मीमांसा करते चलते हैं। अलंकारचिन्तामणिका अलंकार प्रकरण शृङ्गारार्णवचन्द्रिकाकी अपेक्षा कई दृष्टियोंसे विशद है। इसमें अलंकारोंका वर्गीकरण निश्चित आधार पर किया गया है तथा स्वरूप निर्धारणमें लक्षण के पदोंकी सार्थकता पर भी विचार किया है। प्रत्येक लक्षणको अव्याप्ति, अतिव्याप्ति और असम्भव दोषसे रहित निबद्ध किया है। अलंकारोंका पारस्परिक भेद इस रचनामें विद्यमान है, पर शृंगारार्णव चन्द्रिकामें इस प्रकारकी मीमांसाका अभाव है।

महाकाव्यके वर्ण्य विषय, काव्यकी परिभाषा, चित्रालंकारका निरूपण, यमकके भेद-प्रभेद, गुणालंकारमें पारस्परिक भेद, दोषोंका सोदाहरण तर्क पूर्वक निरूपण अलंकारचिन्तामणिमें आया है, पर शृंगारार्णवचन्द्रिकामें इन बातोंका अभाव है।

अलंकारचिन्तामणिका प्रत्येक विषय विज्ञानके धरातल पर प्रतिष्ठित है। विचार करने की पद्धति मौलिक है। भामह, भोज, मम्मट आदिके ग्रन्थोंसे सामान्य सिद्धान्त ग्रहण कर भी आचार्यने मौलिकताका पूरा निर्वाह किया है। अलंकार प्रकरणके प्रारम्भमें शास्त्रीय चर्चाएँ निबद्ध हैं। यों ही अलंकारोंके लक्षणोंका कथन नहीं किया है। इसमें सन्देह नहीं कि अजितसेन इस ग्रन्थकी रचनामें भोजके सरस्वतीकण्ठाभरणसे प्रभावित हैं। शब्दालंकारोंका विस्तृत विवेचन भी भोजके आधारपर किया गया प्रतीत होता है। महाकाव्योंके वर्ण्यविषयोंका निरूपण आचार्य अजितसेनकी प्रतिभाका फल

है। प्रथम परिच्छेदका विषय अभी तक प्राप्त आर्ष अलंकारके किसी ग्रन्थमें उपलब्ध नहीं है। सम्भवतः इस प्रकारके विषयका प्रतिपादन साहित्यदर्पणके किसी संस्करणके पादटिप्पणोंमें प्राप्त है।

रसकी परिभाषा जैनदर्शनके आलोकमें अंकित की गयी है। विभाव, अनुभाव, संचारी और स्थायीभावोंका स्वरूप सामान्यतः अन्य अलंकार ग्रन्थोंके तुल्य है। रीतिकी परिभाषा इस ग्रन्थकी बहुत ही स्पष्ट और व्यापक है।

## निष्कर्ष

संस्कृतके अलंकारशास्त्रियोंने काव्यके तत्त्वों एवं उपकरणों पर विस्तारपूर्वक विचार किया है। अग्निपुराणकी काव्य-परिभाषामें इष्टार्थ, संक्षिप्त वाक्य, अलंकार, गुण और दोष ये पाँच बातें समाविष्ट हैं। इस परिभाषा द्वारा काव्यकी बाह्य रूपरेखा स्पष्ट होती है, अन्तरंग स्वरूपपर प्रकाश नहीं पड़ता है। भामहने शब्द, अर्थका संयोग काव्य कहा है। यह परिभाषा अत्यन्त व्यापक है। इसके क्षेत्रमें काव्यके अतिरिक्त शास्त्र, इतिहास, भूगोल, विज्ञान आदि सभी समाविष्ट हो जाते हैं। अतएव यह अतिव्याप्ति दोषसे दूषित है। दण्डीने इष्ट अर्थको प्रकट करनेवाली पदावलीको काव्य कह कर उसके शरीर मात्रपर प्रकाश डाला, आत्माका स्पर्श न किया। यही भाव ध्वन्यालोककार आनन्दवर्द्धनाचार्यका भी था। वामनने काव्यके भीतर समस्त सौन्दर्यको समाविष्ट करनेका प्रयत्न किया। इन्होंने काव्यके लिए अलंकारको काव्यतत्त्व माना तथा रीतिको काव्यकी आत्मा प्रतिपादित किया। मम्मटने काव्यको दोषहीन, गुणयुक्त और कभी-कभी अलंकारसे रहित शब्दार्थ कहा। इस लक्षणके भीतर दो विशेषताएँ निषेधात्मक हैं और उनमें भी एक अनिश्चित है। अदोष शब्दार्थ क्या है? सम्भवतः ऐसा काव्य कोई न हो जिसमें दोष न मिल सके। अनेक गुणोंसे युक्त काव्यमें भी कोई न कोई दोष निकाला जा सकता है। कहीं-कहीं अलंकारसे रहित होना लक्षण-की कोई विशेषता नहीं हो सकती। सगुण शब्द भी काव्यकी कोई महत्त्वपूर्ण विशेषता प्रकट नहीं करता क्योंकि गुण बड़ा व्यापक अर्थ देने वाला शब्द है, और काव्यगुणोंसे युक्त होना काव्य है। यह परिभाषा अपने ही अंगसे अंगीको स्पष्ट करनेवाली है। काव्यको एक निश्चित क्षेत्रमें बाँधती हुई भी यह परिभाषा काव्यका तात्त्विक और मार्मिक स्वरूप स्पष्ट नहीं कर पाती।

हेमचन्द्रने दोषहीनता गुण और अलंकारकी अनिवार्यता काव्य-परिभाषाके अन्तर्गत रखे हैं। यह परिभाषा एक सीमित क्षेत्रको ही अपने भीतर समाविष्ट कर पाती है। अलंकार, गुण और दोष ये स्वयं शास्त्रीय शब्द हैं। अतः इस लक्षणके द्वारा काव्यकी धारणा स्पष्ट नहीं हो पाती है। शब्दार्थ काव्य है, यह माननेपर कविका उद्देश्य हलका और शब्दार्थके चमत्कार तक ही सीमित रह जाता है, कोई गम्भीर उद्देश्य पूर्ण नहीं हो पाता है। विश्वनाथ रसयुक्त वाक्यको काव्य मानते हैं। इसका

एक अर्थ तो यह हो सकता है कि जिस वाक्यमें रस निहित हो वह काव्य है। इस अवस्थामें रसको काव्यमें अनिवार्यता सिद्ध होती है। इससे काव्यका क्षेत्र अत्यन्त संकीर्ण हो जाता है। अनेक ऐसी काव्यकृतियाँ जिनमें रसकी पूर्ण निष्पत्ति नही है पर अलंकार और उक्ति वैचित्र्यका चमत्कार विद्यमान है, काव्यश्रेणीमें परिगणित नही की जा सकेंगी।

इन सभी काव्य-परिभाषाओंको अपने भीतर समाविष्ट कर अलंकारचिन्तामणिमें जो काव्य-परिभाषा अंकित की गयी है वह अतिव्याप्ति और अव्याप्ति दोषोंसे रहित है। इस ग्रन्थमें शब्दालंकार और अर्थालंकारोंसे युक्त शृंगारादि नवरसोंसे सहित, वैदर्भी इत्यादि रीतियोंके सम्यक् प्रयोगसे सुन्दर, व्यंग्यादि अर्थोंसे समन्वित, श्रुतिकटु इत्यादि दोषोंसे शून्य, गुणयुक्त, नायकके चरित-वर्णनसे सपृक्त, अथवा किसी विषयसे सम्बद्ध उभयलोक हितकारी एवं सुस्पष्ट काव्य कहा है। यह परिभाषा सभी प्रकारकी काव्य-कोटियोंमें घटित होती है। अलंकारचिन्तामणिमें शब्दालंकार, अर्थालंकार, रीति, वृत्ति, गुणदोषशून्यता, रसोंकी स्थिति एवं चमत्कारको काव्यस्वरूपके अन्तर्गत परिगणित किया है।

काव्यकारणोंके विवेचनमें भी प्रज्ञा और प्रतिभा इन दोनोंको स्थान देकर अजितसेनने अपनी मौलिकताका परिचय दिया है। अलंकारचिन्तामणिके अध्ययनसे यह ज्ञात होता है कि शास्त्रीय कारणोंके अतिरिक्त आत्माभिव्यक्ति, सौन्दर्यके प्रति आकर्षण और कौतुकको भी काव्य-रचनाका प्रेरक माना है। काव्यके तीन प्रकारके कारण है—१. प्रेरक २ निमित्त और ३. उपादान। प्रेरक कारण कविकी सामाजिक, पारिवारिक या वैयक्तिक परिस्थितियाँ तथा उसकी प्रकृति है, जिससे उसे काव्यरचनाकी प्रेरणा प्राप्त होती है। निमित्त कारण कविकी प्रतिभा है। यह प्रतिभा कविकी उर्वर कल्पना, सूक्ष्म सौन्दर्यानुभूति, संवेदनशीलता, शब्द और अर्थ तत्त्वकी सूक्ष्म परख और सहज स्वन अभिव्यंजनशीलताके रूपमें देखी जाती है। उपादान कारण लोकशास्त्रके व्यापक ज्ञान, सत्संग, श्रवण, मनन और अभ्यासके रूपमें माना गया है। ये तीनों कारण अलंकार-चिन्तामणिमें संकेतित है।

अलंकारचिन्तामणिमें अलंकारोंका प्रयोग नितान्त स्वाभाविक माना है। किसी तथ्य, अनुभूति, घटना या चरित्रकी प्रभावपूर्ण अभिव्यक्तिके लिए अलंकारोंका उपयोग अपेक्षित है। अलंकार, वाणीके साधारण कथन न होकर चमत्कारपूर्ण उक्ति है। ये कथनकी ललित भंगिमा है। जिस उक्तिमें कोई बाँकापन दिखता है, वही उक्ति अलंकार बन जाती है। उक्ति-वैचित्र्यके अनेक रूप हो सकते है। ये ही विभिन्न अलंकार है। यही कारण है कि अलंकारचिन्तामणिमें अलंकारोंके वर्गीकरणका आधार निरूपित किया गया है। साम्य, विरोध, शृंखला, न्याय, कारण-कार्य-सम्बन्ध, निषेध और गूढार्थ प्रतीतिमूलक ये चमत्कारके आधार है। इन आधारोंपर ही अलंकारोंके विभिन्न वर्ग निश्चित किये गये है। अलंकारचिन्तामणिमें प्रतिपादित अलंकारोंकी परिभाषाएँ

पद-सार्थकतापूर्वक अंकित की गयी हैं और उनके पारस्परिक अन्तरोंका भी प्रतिपादन हुआ है। रस, गुण, रीति, वृत्ति आदिका विवेचन भी संक्षिप्त और तर्कसंगत है। चित्रालंकार सम्बन्धी धारणाएँ नितान्त मौलिक हैं।

## प्रस्तुत सम्पादन

अलंकारचिन्तामणिका सम्पादन दो हस्तलिखित प्रतियों और एक मुद्रित प्रतिके आधारपर किया गया है। मुद्रित प्रति सन् १९०७ में सोलापुरसे प्रकाशित हुई थी। यह प्रति अनेक स्थानोंपर अशुद्ध और त्रुटिपूर्ण थी। शेष दो हस्तलिखित प्रतियोंका विवरण निम्न प्रकार है—

'क' प्रति—यह कन्नड लिपिमें अंकित ताडपत्रीय प्रति है। ताडपत्रकी लम्बाई और चौडाई १२ × २½′ है। प्रतिमें कुल सत्तर पत्र हैं। प्रतिपत्र आठ पंक्तियाँ हैं और प्रति पंक्तिमें तिरसठ-चौंसठ अक्षर हैं। प्रतिके लेखनका समय नहीं दिया गया है। अनेक स्थानोंपर पाद-टिप्पणियाँ कन्नड भाषामें लिखी गयी हैं। यह प्रति पर्याप्त शुद्ध और प्रामाणिक है। यह प्रति मूडबिद्रीके ग्रन्थागारमें प्राप्त की गयी है। प्रतिकी स्थिति साधारण है। बीच-बीचमें कुछ अक्षर उखडे हुए हैं। मार्जिनमें टिप्पणियाँ भी जहाँ-तहाँ उपलब्ध हैं। इन टिप्पणियोंमें कन्नड भाषामें कठिन शब्दोंके अर्थ अंकित किये गये हैं।

'ख' प्रति—मूडबिद्रीकी अन्य ताडपत्रीय प्रतिसे प्रतिलिपि की गयी है। इसकी पृष्ठसंख्या २११ है। प्रतिपृष्ठ लम्बाई और चौडाई १२½″ × ७½″ है। प्रतिपत्र छब्बीस पंक्तियाँ और प्रति पंक्ति दस अक्षर हैं। यह प्रतिलिपि शक-संवत् १७३० की पाण्डुलिपिके आधारपर की गयी है। जिस प्रति से यह प्रति लिखी गयी है उसमें शक-संवत्‌का उल्लेख आया है। लिखा है—

> शकाब्दे नगमूपभाजि विभवे माघे सितं चारुणि,
> सप्तम्यामुरुपद्मपण्डितिरिद मे शान्तराजो लिख।
> शास्त्र सत्वविचक्षवर्त्यभिधयान्यातोऽजन्मार्हतो,
> भारद्वाजकुलो ह्यशेधिवमनात् सद्‌दृनकुमार्केस्सुभम् ॥

यह प्रति शक सं. १७३०, विभव संवत्सर माघ शुक्ला सप्तमीको शान्तराजने लिखी है। इसमें स्पष्ट है कि 'ख' प्रतिकी आधारभूत ताडपत्रीय प्रति शक-संवत् १७३० में प्रतिलिपि की गयी है। सोलापुर द्वारा प्रकाशित प्रति इसी प्रतिके आधारपर सम्भवतः मुद्रित की गयी है। यद्यपि इस प्रतिमें भी कई महत्त्वपूर्ण पाठान्तर प्राप्त हैं। यह प्रति श्री पं. के. भुजबलीजीके सहयोग से उपलब्ध हुई है।

'ग' प्रति—सोलापुर द्वारा मुद्रित प्रतिकी संज्ञा 'ग' है। इस प्रति से भी सम्पादनमें सहयोग प्राप्त हुआ है। इसका प्रकाशन सन् १९०७ ईसवीमें हुआ है। 'क' और 'ख' प्रतियोंकी अपेक्षा 'ग' प्रतिमें कोई विशेषता उपलब्ध नहीं है।

शुद्ध पाठोंकी दृष्टिसे 'क' प्रति सबसे अधिक उपयोगी है। अतएव सम्पादन कार्यमें उक्त दाताओंकी अपेक्षा 'क' प्रतिसे विशेष सहायता प्राप्त हुई है।

## अनुवाद

प्रस्तुत ग्रन्थका अनुवाद-कार्य सबसे प्रथम सम्पन्न किया गया है। अनुवादके लिए न तो कोई संस्कृत टिप्पण ही उपलब्ध हुआ और न संस्कृत-व्याख्या ही। अर्थके स्पष्टीकरणके हेतु शाब्दिक अनुवाद करनेका प्रयास किया गया है। कहीं-कहीं भावानुवाद भी किया गया है। मूलानुगामी अनुवाद करनेकी पूर्णतया चेष्टा की गयी है।

## आत्म-निवेदन

अलंकारचिन्तामणिके सम्पादन और अनुवादमें अनेक व्यक्तियोंसे प्रेरणा एवं सहयोग प्राप्त हुआ है। सर्वप्रथम मैं ग्रन्थमाला सम्पादक और नियामक आदरणीय डॉ. हीरालालजी जैन एवं आदरणीय डा. ए. एन. उपाध्येके प्रति कृतज्ञता ज्ञापित करता हूँ। इन दोनों विद्वानोंकी उदार नीतिके कारण ही यह ग्रन्थ पाठकोंके समक्ष प्रस्तुत हो रहा है।

इस ग्रन्थका प्राक्कथन हिन्दी और संस्कृत साहित्यके मूर्धन्य विद्वान् आचार्य श्री देवेन्द्रनाथ शर्मा, प्रोफेसर एवं अध्यक्ष, हिन्दी विभाग, पटना विश्वविद्यालय, पटनाने लिखनेकी कृपा की है, इसके लिए मैं आचार्य प्रवरके प्रति हार्दिक कृतज्ञता व्यक्त करता हूँ। मेरी धारणा है कि उनका प्राक्कथन इस ग्रन्थको समझनेमें सहायक होगा।

अलंकारचिन्तामणिका अनुवाद-कार्य सम्पन्न होनेके पश्चात् मेरे निजी पुस्तकालयसे पुस्तकोंकी चोरी हुई जिसमें अनुवाद सम्बन्धी एक रजिस्टर भी चोरी चला गया। फलतः यह ग्रन्थ जितना शीघ्र पाठकोंके समक्ष प्रस्तुत हो सकता था, नहीं हो सका। पुनः अनुवाद-कार्य सम्पन्न करनेमें मुझे पर्याप्त समय लगा।

अलंकारचिन्तामणिका शब्दालंकार सम्बन्धी प्रकरण अत्यन्त गूढ़ है। अतः इस प्रकरणके कई श्लोकोंके अर्थ मुझे स्पष्ट नहीं हो सके। मैंने इन पद्योंके स्पष्टीकरणके लिए श्री पं. पन्नालालजी साहित्याचार्य, सागरसे पत्राचार द्वारा सहयोग प्राप्त किया। पं. जीने मेरी शंकाओंका पूर्णतया समाधान किया अतः मैं उनके प्रति अपना हार्दिक आभार व्यक्त करता हूँ।

पाण्डुलिपि तैयार करनेमें प्रिय शिष्य डा. कछेदीलाल एम. ए., पी-एच. डी., साहित्याचार्यसे सहयोग प्राप्त हुआ है। अतएव उन्हें भी मैं साधुवाद देता हूँ।

प्रूफ संशोधनमें मेरे सहयोगी विद्वान् डा. रामनाथ पाठक 'प्रणयी', एम. ए., पी-एच. डी., साहित्य-व्याकरण-आयुर्वेदाचार्य, श्री पं. कमलाकान्त जी उपाध्याय, साहित्य-व्याकरण-वेदान्ताचार्य, श्री महादेव चतुर्वेदी, व्याकरणाचार्य एवं उनके सहयोगियोंने सहयोग प्रदान किया है, इसके लिए मैं उक्त विद्वानोंका हृदयसे आभारी हूँ।

इस ग्रंथके सम्पादन एवं अनुवादकी प्रेरणा श्री डा. दरबारीलालजी कोठिया एम. ए., पी-एच. डी., जैनदर्शन शास्त्राचार्य वाराणसीसे निरन्तर प्राप्त होती रही और उन्हींकी प्रेरणाके फलस्वरूप यह कार्य सम्पन्न हुआ है। अतएव उनके तथा अन्य प्रेरक श्री डा. गोकुलचन्द्रजी एम. ए., पी-एच. डी., जैनदर्शनाचार्य के प्रति भी मैं आभार व्यक्त करना अपना पुनीत कर्तव्य समझता हूँ।

भारतीय ज्ञानपीठके मन्त्री श्री बाबू लक्ष्मीचन्द्रजी के प्रति भी कृतज्ञता ज्ञापित करता हूँ जिनकी कृपासे यह ग्रन्थ ज्ञानपीठ-द्वारा प्रकाशित हो रहा है।

अन्य मित्र और शिष्य वर्गने भी प्रेरणा देकर मेरे शैथिल्यको दूर कर मुझसे यह कार्य कराया अतएव उनका भी मैं आभार स्वीकार करता हूँ। इस वर्गमें डा. शिवनारायण प्रसाद भगत एम. बी. बी. एस., डी. टी. एम. (कलकत्ता), डा. मुरली मनोहर प्रसाद एम. ए., पी-एच. डी., डा. गदाधर सिंह एम. ए., पी-एच. डी., श्री डा. जगन्नाथ पाठक और डा. के. एन. ब्रह्मचारी प्रधान हैं।

प्रस्तावना लिखनेमें जिन आचार्यों के ग्रन्थोंका उपयोग किया गया है उनके प्रति भी आभार व्यक्त करता हूँ।

प्रतियाँ उपलब्ध करनेमें श्री पं. के. भुजबलीजी शास्त्री मूडबिद्रीसे सहयोग प्राप्त हुआ है। अतएव शास्त्रीजीके प्रति नतमस्तक हो आभार प्रकट करता हूँ।

चित्रालंकारके अन्तर्गत विभिन्न बन्धोंके नक्शे पटना कलमके अन्तिम धनी श्री महावीरप्रसाद वर्माने तैयार किये हैं। अतएव मैं उनका भी आभार स्वीकार करता हूँ।

गणतन्त्र दिवस १९७३ —नेमिचन्द्र शास्त्री

## विषय-सूची

[ General Editorial on Page I–6 ]



# अलंकारचिन्तामणिः

## प्रथमः परिच्छेदः

श्रीमते सर्वविज्ञानसाम्राज्यपदशालिने।
धर्मचक्रेशिने सिद्धशान्तये ऽस्तु नमो नमः ॥१॥
जगदानन्दिनी तापहारिणी भारती सतीम्।
श्रीमती चन्द्ररेखाभा नमामि विबुधप्रियाम् ॥२॥
श्रीमत्समन्तभद्रादिकविकुञ्जरसञ्चयम्।
मुनिवन्द्यं जनानन्दं नमामि वचनश्रियै ॥३॥
अलंकारमलंकारचिन्तामणिसमाह्वयम्।
इष्टालंकारदं सूरिचेतोरञ्जनदं ब्रुवे ॥४॥

### हिन्दी अनुवाद

*मंगलाचरण—शान्तिनाथ भगवान्‌को नमस्कार—*

सम्पूर्ण विज्ञानरूपी साम्राज्यपदको सुशोभित करनेवाले केवलज्ञानी, धर्मचक्रके स्वामी, धर्मोपदेष्टा, धर्मचक्रप्रवर्तक एवं अनन्तचतुष्टयरूपी अन्तरंग और समवशरण, दिव्यध्वनि आदि बहिरंग लक्ष्मीवान् श्रीमान् शान्तिनाथ भगवान्‌को नमस्कार हो ॥१॥

सरस्वती–जिनवाणीको नमस्कार—

संसारको आनन्द प्रदान करनेवाली, जगत्-सन्तापको दूर करनेवाली, विद्वानोंको प्रिय, चन्द्रमाकी रेखाके समान स्वच्छ प्रकाशमान—श्वेत वर्णवाली और सभी प्रकारकी शोभासे युक्त भगवती सरस्वती—जिनवाणीको नमस्कार करता हूँ ॥२॥

समन्तभद्रादि कवियोंको नमस्कार—

वाणीकी समृद्धि-प्राप्ति करनेके हेतु—कवित्व-सिद्धिके लिए मैं मुनिसमूहसे वन्दनीय सम्पूर्ण मानव-समाजको आनन्दित करनेवाले एवं ज्ञानादि लक्ष्मीयुक्त समन्तभद्रादि श्रेष्ठ कविवृन्दको नमस्कार करता हूँ ॥३॥

*ग्रन्थप्रणयनकी प्रतिज्ञा—*

इष्ट—अभीष्ट अलंकार ज्ञानको प्राप्त करानेवाले और विद्वानोंके चित्तको अनुरंजित करनेवाले अलंकारचिन्तामणि नामक इस अलंकार ग्रन्थकी रचना करता हूँ ॥४॥

---

१. जिनानन्दम्–क।

अत्रोदाहरणं पूर्वपुराणादिसुभाषितम् ।
पुण्यपूरुषसस्तोत्रपरं स्तोत्रमिद तत ॥५॥

सन्त सन्तु मम प्रसन्नमनसो वाचा विचारोद्यता·
सूतेऽम्भ कमलानि तत्परिमल वाता वितन्वन्ति यत् ।
किं वाभ्यर्थनयानया यदि गुणोऽस्त्यासा ततस्ते स्वय
कर्तार प्रथम न चेदथ यश प्रत्यर्थिना तेन किम् ॥६॥

शब्दार्थालकृतीद्ध नवरसकलित रीतिमाधाभिरामम्
व्यग्याद्यर्थं विदोष गुणगणकलित नेतृसद्वर्णनाढ्यम् ।
लोको द्वन्द्वोपकारि स्फुटमिह तनुतात्[1] काव्यमग्य[2] सुखार्थी
नानाशास्त्रप्रवीण. कविरतुलमति पुण्यधर्मोरुहेतुम् ॥७॥

---

ग्रन्थके स्तोत्रत्वकी सिद्धि—

इस अलकार ग्रन्थमें अलकारोके उदाहरण प्राचीन पुराण ग्रन्थ, सुभाषित-ग्रन्थ एव पुण्यात्मा शलाकापुरुषोके स्तोत्रोंसे उपस्थित किये गये है, अत यह ग्रन्थ भी एक प्रकारसे स्तोत्र ग्रन्थ है ॥५॥

सज्जन-प्रशसा और आत्मलघुता—

वाणीके विचार करनेमें तत्पर—काव्यके गुण-दोषाके विचार करनेमें समर्थ सज्जन विद्वान् मुझपर प्रसन्न हो, क्योकि जल कमलोंको उत्पन्न करता है और पवन उन कमलोको सुगन्धको दूर-दूर तक व्याप्त कर देता है। आशय यह है कि कवि काव्य-रचना करता है और सहृदय आलोचक उसके गुणोका विस्तार करते हैं।

अथवा सज्जनोसे इस प्रकारकी प्रार्थना करनेकी आवश्यकता नही, यत मेरी इस वाणीके विलासमें यदि गुण हैं, तो वे स्वय ही मेरे इस अल्कार ग्रन्थका विस्तार करेगे। यदि मेरे इस अलकार ग्रन्थमें कोई गुण नही है, तो अपकीर्ति फैलानेवाले इस अलकार ग्रन्थके विस्तारसे—प्रसारसे क्या लाभ ? ॥६॥

काव्यका स्वरूप—

सुख चाहनेवाला, अनेक शास्त्रोंका ज्ञाता और अत्यन्त प्रतिभाशाली कवि शब्दालकार और अर्थालकारोंसे युक्त, शृगारादि नव रसोसे सहित, वैदर्भी इत्यादि रीतियोके सम्यक् प्रयोगसे सुन्दर, व्यग्यादि अर्थोसे समन्वित, श्रुतिकटु इत्यादि दोषोसे शून्य, प्रसाद, माधुर्य आदि गुणोसे युक्त, नायकके चरितवर्णनसे सम्पृक्त, उभयलोक हितकारी एव सुस्पष्ट काव्य ही उत्तम काव्य होता है। तात्पर्य यह है कि कवियोंको पूर्वोक्त लक्षणोंसे युक्त काव्यका प्रणयन करना चाहिए ॥७॥

---

१ तनुताम्–क । २. काव्यमुग्रम्–ख ।

प्रतिभोज्जीवनो नानावर्णनानिपुणः कृती।
नानाभ्यासकुशाग्रीयमतिर्व्युत्पत्तिमान् कविः ॥८॥
व्युत्पत्त्यभ्याससंस्कार्या शब्दार्थघटनाघटा[१]।
प्रज्ञा नवनवोल्लेखशालिनी प्रतिभास्य धीः ॥९॥
छन्दोऽलंकारशास्त्रेषु गणिते कामतन्त्रके।
शब्दशास्त्रे कलाशास्त्रे तर्काध्यात्मादितन्त्रके ॥१०॥
पारम्पर्योपदेशेन नैपुण्यपरि[३]शालिनी।
प्रतिपत्तिर्विशेषेण व्युत्पत्तिरभिधीयते ॥११॥

कविकी योग्यता—

प्रतिभाशाली, विविध प्रकारकी घटनाओंके वर्णन करनेमें दक्ष, सभी प्रकारके व्यवहारमें निपुण, नानाप्रकारके शास्त्रोंके अध्ययनसे कुशाग्रबुद्धिको प्राप्त एवं व्याकरण, न्याय आदि ग्रन्थोंके अध्ययनसे व्युत्पत्तिमान् कवि होता है। आशय यह है कि कविकी योग्यतामें आचार्यने प्रतिभा, वर्णनक्षमता, अनेक शास्त्रोंका अभ्यास एवं व्युत्पत्तिको परिगणित किया है ॥८॥

काव्यरचनाके हेतु—

ग्रन्थोंके अभ्यास[४]—अध्ययनसे संस्कृत—उत्पन्न व्युत्पत्ति[५], शब्द और अर्थयुक्त रचनाके गुम्फनकी क्षमतारूपी प्रज्ञा[६] एवं प्रतिक्षण नये-नये विषयोंको कल्पित करनेकी शक्तिरूपी बुद्धि प्रतिभा कहलाती है। काव्यरचनामें व्युत्पत्ति, प्रज्ञा और प्रतिभा ये तीन कारण हैं। यहाँ यह ध्यातव्य है कि मम्मट आदि आचार्योंने जिसे निपुणताकी संज्ञा दी है, उसे ही प्रकारान्तरसे प्रज्ञा कहा है। निपुणता शब्दका अभिप्राय शब्द और अर्थयुक्त काव्यरचना करनेकी क्षमता से है। प्रज्ञा और निपुणता में अन्तर है, प्रज्ञामें निपुणतासे अधिक भाव निहित है। कल्पनाजन्य सभी प्रकारके चमत्कारोंका समावेश प्रज्ञामें होता है ॥९॥

व्युत्पत्तिका स्वरूप—

छन्दशास्त्र, अलंकारशास्त्र, गणित, कामशास्त्र, व्याकरणशास्त्र, शिल्पशास्त्र, तर्कशास्त्र—न्यायशास्त्र एवं अध्यात्मशास्त्रोंमें गुरुपरम्परासे प्राप्त उपदेश द्वारा अर्जित निपुणता—बहुज्ञताको व्युत्पत्ति कहते हैं ॥१०–११॥

---

१. लौकिकव्यवहारेषु निपुणता व्युत्पत्ति.–'ख'प्रतौ टिप्पण्याम्। २ घटनास्फुटा–क। ३. परिशालिनी–क। ४ काव्यविच्छित्तया पुन. पुन. प्रवृत्तिरभ्यास.। ५ लोकव्यवहारेषु निपुणता व्युत्पत्तिः। ६. त्रैकालिकी बुद्धिः प्रज्ञा।

गुरूणामन्तिके नित्यं काव्ये यो रचनापर. ।
अभ्यासो भण्यते सोऽयं तत्कामें[1] कश्चिदुच्यते ॥१२॥

जनानां दृष्टव्यापारैश्छन्दोऽभ्यासो यथा—

अम्भोभि. संभृतः कुम्भ शोभते पश्य भो सखे ।
शुभः शुभ्रपटो भाति सितिमानं प्रपश्य भोः ॥१३॥

वधू रमेव भातीयं नरो भाति स्मरो यथा ।
उखा भात्यन्नपूर्णेयं सखा भाति विधूपमः ॥१४॥

शय्योत्थितः कृतस्नानो वराक्षतसमन्वित. ।
गत्वा देवार्चनं कृत्वा श्रुत्वा शास्त्रं गृहं गतः ॥१५॥

एवमत्रैव छन्दांस्यभ्यसेत्[2] ॥

मनश्छन्दोऽन्तरे[3] यथा—

सा भासते चन्द्रमसः कलेयं, जिनेशिनो वागिव मन्मनोज्ञा ।
प्रत्यर्थिपृथ्वीभृदनेकदन्तिकण्ठीरवोऽभूद्भरतेशचक्री ॥१६॥

---

अभ्यासका स्वरूप और उदाहरण—

प्रतिदिन काव्यज्ञ गुरुओंके समीपमें रहकर काव्यरचना करनेकी साधना करना अभ्यास कहलाता है। काव्यरचना सम्बन्धी कार्यविशेषमें सलग्न या प्रवृत्त रहना अभ्यासके अन्तर्गत है ॥१२॥

मनुष्योंके देखे हुए कार्यकलापसे छन्दका अभ्यास विना किसी अर्थविशेषके किया जा सकता है। यथा—

हे मित्र, जलसे अच्छी तरह भरा हुआ घडा सुशोभित हो रहा है, इसे देखो। पतला स्वच्छ वस्त्र चमक रहा है, हे मित्र! इसकी उज्ज्वलताको ठीक तरहसे देखो ॥१३॥

यह वधू लक्ष्मीके समान शोभित हो रही है और यह मनुष्य कामदेवके समान प्रतीत हो रहा है। अन्नसे भरी हुई बटुली शोभा पा रही है। चन्द्रमाके समान मित्र शोभित हो रहा है ॥१४॥

शय्यासे उठा हुआ मानव स्नान कर सुन्दर अक्षतोंसे युक्त पात्र लेकर देवपूजा सम्पन्न कर और शास्त्रोंका श्रवण कर घर आ गया ॥१५॥

इस प्रकार उपर्युक्त विधियोंसे अर्थका विशेष विचार किये विना केवल छन्दोंका अभ्यास करना चाहिए।

यह वह चन्द्रमाकी कला मेरे मनको सुन्दर प्रतीत होनेवाली जिन भगवान्‌की वाणीके समान सुशोभित हो रही है। भरतचक्रवर्ती शत्रुराजाओंके असह्य हाथियोंके लिए सिंहके समान मानमर्दक हुआ ॥१६॥

---

१. तत्क्रम'—क। २. छन्दस्यभ्यसेत्—क। ३. पुनश्छन्दोऽन्तरे—क।

चादयो न प्रयोक्तव्या विच्छेदात्परतो यथा ।
नमो जिनाय शास्त्राय [1]कुकर्मपरिहारिणे ॥१७॥
धातुनामविभक्तीना क्वचिन्मध्ये यतिच्युति ।
मुक्ताक्षरपरत्वेऽपि श्लथोच्चार्याः क्वचिद्यथा ॥१८॥
जिनेशपदयुग [2] वन्दे भक्तिभरसन्नत[3] ।
समस्ताघविनाश स्वामिन धर्मोपदेशिनम् ॥१९॥
मुनये सर्वविद्येशाय नमो धर्मशालिने ।
सुरासुरार्च्यश्रीशाय प्राय सर्वं न तद्भवेत् ॥२०॥
विकस्वरो[4]पसर्गेण विच्छेद श्रुतिसौख्यकृत् ।
यथाऽर्हत्पदयुग्म प्रणमामि सुरपूजितम् ॥२१॥

**'च' अव्ययकी व्यवस्था—**

विच्छेद हो जानेके अनन्तर 'च' आदि अव्ययोका प्रयोग नही करना चाहिए। जैसे—कुकर्म—अशुभ कर्मोको दूर करनेवाले जिनेन्द्र भगवान् और जिनवाणीको नमस्कार है। इस पद्यमें 'शास्त्राय'के पश्चात् 'च' प्रयोग किया जाना चाहिए, किन्तु 'विच्छेदात् परतो' नियमके अनुसार 'च' का प्रयोग नही हुआ। अतएव 'जिनाय शास्त्राय' का अर्थ जिनप्रणीत शास्त्र भी सम्भव है ॥१७॥

**यतिच्युति और श्लथ-उच्चारण व्यवस्था और उदाहरण—**

अविभक्तिक धातुओ के भेद—मध्यमें कही-कही यतिच्युति दोष होता है। कही सयुक्ताक्षरके परमें रहनेपर भी उच्चारणकी शिथिलता रहती है अर्थात् यति-भग होता है ॥१८॥

भक्तिके आधिक्यसे विनम्र मैं सम्पूर्ण पापोको नष्ट करनेवाले, धर्मोपदेशक भगवान् जिनेन्द्रके दोनो चरणोको वन्दना करता हूँ।

इस पद्यमें 'वन्दे' इस क्रियापदके मध्यमें 'व' पर यति है, अत. यहाँ यति-च्युति नामक दोष है और इस पद्यके तृतीय चरणमें 'श,' 'स्वा' पर शिथिलतापूर्वक उच्चारण किया जाता है, अत उच्चारण-शैथिल्य यहाँ पर है ॥१९॥

देव और दानवोसे पूज्य, अन्तरग और बहिरग लक्ष्मीके अधिपति, धर्मनिष्ठ और समस्त विद्याओके स्वामी मुनिराजको नमस्कार है। प्राय सब कुछ वह नही हो सकता। इस पद्यमें प्रथम चरणमें 'विद्येशाय' पदमें 'शा' वर्णपर प्रथम चरणकी समाप्ति होनेसे 'यतिच्युति' तथा 'सुरासुरार्च्य' पदमें सयुक्ताक्षर रहनेसे श्लथोच्चारण है ॥२०॥

**उपसर्गविच्छेदकी व्यवस्था—**

प्रादि उपसर्गका विच्छेद कर्णसुखद होता है। जैसे देवताओसे पूजित जिनेश्वर

---

१. शास्त्राय च कर्मपरिहारिणे–क। २. युग्म–क। ३ भरतसन्नत –क। ४. एक-स्वरोपसर्गेण–क।

पद[1] यथा यथा तोषः सुधियामुपजायते ।
तथा तथा सुमाधुर्यनिमित्तं यतिरुच्यते ॥२२॥

भारती मधुराऽल्पार्थसहिताऽपि मनोहरा ।
तमस्समूहसकाशा पिकीव मधुरध्वनिः ॥२३॥

तानि वर्ण्यानि कथ्यन्ते महाकाव्यादिषु स्फुटम् ।
कविवृन्दारकैर्यानि प्रबन्धेषु बबन्धिरे ॥२४॥

भूभुक्पत्नी पुरोधा कुलवरतनुजामात्यसेनेशदेश-
ग्रामश्रीपत्तनाब्जाकरशरधिनदोद्यानशैलाटवोद्धाः ।
मन्त्रो दूतः प्रयाणं समृगयतुरगेभर्त्विनेन्द्वाश्रमाजि-
श्रीवोवाहा वियोगास्सुरतवरसुरापुष्कला नर्मभेदाः[2] ॥२५॥

---

भगवान्‌के चरणयुगलको नमस्कार करता हूँ। इस पद्यमें 'प्रणमामि' क्रियापदमें-से 'प्र' उपसर्गका विच्छेद करने पर 'नमामि' कर्णसुखद है ॥२१॥

यतिमाधुर्यकी व्यवस्था—

जैसे जैसे पदकी समाप्तिपर यति रहनेसे विद्वानोंको आनन्द प्राप्त होता है, वैसे-वैसे यतिको माधुर्यका कारण माना जाता है। आशय यह है कि यतिसौम्य ही यतिमाधुर्यका कारण है ॥२२॥

माधुर्यका महत्त्व—

*अल्प अर्थवाली भी मधुरवाणी अत्यन्त कृष्ण वर्णवाली मधुर ध्वनि करनेवाली* कोयलके समान मनका हरण करनेवाली होती है ॥२३॥

महाकाव्यके वर्ण्यविषय—

महाकवियोंने अपने बड़े-बड़े प्रबन्धग्रन्थोंमें जिन वर्णनीय विषयोंका निर्देश किया है, महाकाव्योंमें उन वर्णनीय विषयोंका अत्यन्त स्पष्ट रीतिसे वर्णन किया जाता है ॥२४॥

राजा, राजपत्नी—महिषी, पुरोहित, कुल, श्रेष्ठपुत्र या ज्येष्ठपुत्र, अमात्य, सेनापति, देश ग्राम सौन्दर्य, नगर, कमल-सरोवर धनुष, नद, वाटिका, वनोद्‌ीस पर्वत, मन्त्र—शासन सम्बन्धी परामर्श, दूत, यात्रा, मृगया—आखेट, अश्व, गज, ऋतु, सूर्य, चन्द्र, आश्रम, युद्ध, कल्याण, जन्मोत्सव, वाहन, वियोग, सुरत—रति-क्रीड़ा, सुरापान, नाना प्रकारके क्रीड़ा-विनोद आदि महाकाव्यके वर्ण्य विषय हैं ॥२५॥

---

१ एव—क। २ पुष्पवन्नर्मभेदा —क।

नृपे यशः [१]प्रतापाज्ञेऽसत्सन्निग्रहपालने ।
संधिविग्रहयानादिशस्त्राभ्यासनयक्षमा ॥२६॥
अरिषड्वर्गजेतृत्वं धर्मरागो दयालुता ।
प्रजारागो जिगीषुत्वं धैर्यौदार्यगभीरता ॥२७॥
अविरुद्धत्रिवर्गत्वं सामादिविनियोजनम् ।
त्यागसत्यसदाशौचशौर्यैश्वर्योद्यमादय ॥२८॥
देव्यां त्रपा विनीतत्वव्रताचारसुशीलताः ।
प्रेमचातुर्यदाक्षिण्यलावण्यकलनिस्वना ॥२९॥
दयाशृङ्गारसौभाग्यमानमन्मथविभ्रमाः ।
पत्तलोपरिसद्गुल्फनखजङ्घासुजानुभिः ॥३०॥
ऊरुश्रोणीसुरोमालीवलित्रितयनाभय ।
मध्यवक्षःस्तनग्रीवाबाहुसाङ्गुलिपाणय ॥३१॥
रदनाधरगण्डाक्षिभ्रूभालश्रवणानि च ।
शिरोवेणीकवर्यादिगतिजात्यादिरेव[२] च ॥३२॥

राजाके वर्णनीय गुण—

कीर्ति, प्रताप, आज्ञापालन, दुष्टनिग्रह—दुष्टोंको दण्ड, शिष्ट-पालन—सज्जनोंकी रक्षा, सन्धि—मेल-मिलाप, विग्रह—युद्ध, यान—आक्रमण, शस्त्र इत्यादिका पूर्ण अभ्यास, नीति, क्षमा, काम-क्रोधादि षड्रिपुओंपर विजय, धर्मप्रेम, दयालुता, प्रजाप्रीति, शत्रुओंको जीतनेका उत्साह, धीरता, उदारता, गम्भीरता, धर्म-अर्थ-काम प्राप्तिके अनुकूल उपाय, साम-दाम-दण्ड विभेद इत्यादि उपायोंका प्रयोग, त्याग, सत्य, सदा पवित्रता, शूरता, ऐश्वर्य और उद्योग आदिका वर्णन राजाके विषयमें करना चाहिए। आशय यह है कि महाकाव्यमें राजाका वर्णन आवश्यक है। कवि राजाके वर्णनमें उपर्युक्त बातोंका समावेश करता है ॥२६–२८॥

देवी—महिषीके वर्णनीय गुण—

लज्जा, नम्रता, व्रताचरण, सुशीलता, प्रेम, चतुराई, व्यवहारनिपुणता, लावण्य, मधुरालाप, दयालुता, शृंगार, सौभाग्य, मान, काम-सम्बन्धी विविध चेष्टाएँ, पैर, तलवा, गुल्फ (एड़ी), नख, जंघा, सुन्दर घुटना, ऊरु, कटि, सुन्दर रोमपंक्ति, त्रिवलि, नाभि, मध्यभाग, वक्षस्थल, स्तन, गर्दन, बाहु, अंगुलि, हाथ, दाँत, ओष्ठ, कपोल, आँख, भौंह, ललाट, कान, मस्तक, वेणी इत्यादि अंग-प्रत्यंगों तथा गमनरीति एवं जाति आदिका वर्णन देवी—महिषीके सम्बन्धमें करना चाहिए ॥२९-३२॥

१. प्रतापाज्ञाधत्सन्निग्रह""क। २. जात्यादयोऽपि च–क प्रतौ।

पुरोहिते निमित्तादिशास्त्रवेदित्वमार्जवम्
विपदा प्रतिकर्तृत्व सत्यवाक्शुचितादयः ॥३३॥

कुमारे राजभक्तिश्रीकलाबलविनीतता ।
शस्त्रशास्त्रविवेकित्वबाह्याङ्गविहृतादय ॥३४॥

मन्त्री शुचि क्षमो श्रोऽनुद्धतो बुद्धिभक्तिमान् ।
आन्वीक्षिक्यादिविद्दक्षस्वदेशजहितोद्यमो ॥३५॥

सेनापतिरभीरस्त्रशस्त्राभ्यासे च वाहने ।
राजभक्तो जितायास सुधीरपि जयो रणे ॥३६॥

देशे मणिनदीस्वर्णधान्याकरमहाभुव ।
ग्रामदुर्गजनाधिक्यनदीमातृकतादयः ॥३७॥

---

राजपुरोहितके वर्णनीय गुण—

शकुन और निमित्तशास्त्रका ज्ञाता, सरलता, आपत्तियोंको दूर करनेकी शक्ति, सत्यवाणी, पवित्रता प्रभृति गुणोंका वर्णन पुरोहितके विषयमें करना अपेक्षित है ॥३३॥

राजकुमारके वर्णनीय गुण—

राजाकी भक्ति, सौन्दर्ययुक्त, अनेक प्रकारकी कलाओंका ज्ञान, बल, नम्रता, शस्त्रप्रयोगका ज्ञान, शास्त्रका अभ्यास, सुडौल हाथ, पैर आदि अंग एव क्रीडा-विनोद प्रभृतिका राजकुमारके सम्बन्धमें वर्णन करना चाहिए ॥३४॥

राजमन्त्रीके वर्णनीय गुण—

राजमन्त्री पवित्र विचारवाला, क्षमाशील, वीर, नम्र, बुद्धिमान्, राजभक्त, आन्वीक्षिकी आदि विद्याओंका ज्ञाता, व्यवहारनिपुण एव स्वदेशमें उत्पन्न वस्तुओंके उद्योगमें प्रयत्नशील अथवा स्वदेशमें उत्पन्न और उद्योगशील राजमन्त्रीको होना चाहिए ॥३५॥

सेनापतिके वर्णनीय गुण—

निर्भय, अस्त्र-शस्त्रका अभ्यास, अस्त्रप्रयोग, अश्वादिकी सवारीमें पटु, राजभक्त, महान् परिश्रमी, विद्वान् एव युद्धमें विजय प्राप्त करनेवाला इत्यादि बातोंका सेनापतिके विषयमें वर्णन करना चाहिए ॥३६॥

देशके वर्णनीय विषय—

देशमें पद्मरागादि मणियाँ, नदी, स्वर्ण, अन्नभण्डार, विशाल भूमि, गाँव, किला, जनबाहुल्य, नहर इत्यादि सिंचाईके साधनोंका वर्णन करना चाहिए ॥३७॥

ग्रामे धान्यसरोवल्लीतरुगोपुष्टि[1]-चेष्टितम्
ग्राम्यमौग्ध्यघटीयन्त्रे केदारपरिशोभनम् ॥३८॥

पुरे प्राकारतच्छीर्षवप्राट्टालकखातिका ।
तोरणध्वजसौधाध्ववाप्यारामजिनालयाः ॥३९॥

सरोवरेऽब्जभङ्गाम्बुलहरीगजकेलयः ।
हंसचक्रद्विरेफाद्यास्तीरोद्यानलतादयः ॥४०॥

अब्धौ विद्रुममुक्तोर्मिपोतेभमकरादयः ।
सरित्प्रवेशसंक्षोभकृष्णाब्जाध्मापितादयः ॥४१॥

नद्यामम्बुधियायित्वं हंसमीनाम्बुजादयः ।
विरुतं तटवल्लर्यो नलिन्युत्पलिनीस्थितिः ॥४२॥

ग्रामके वर्णनीय विषय—

गाँवमें अन्न, सरोवर, लता, वृक्ष, गाय, बैल इत्यादि पशुओंकी अधिकता अथवा मस्ती तथा उनकी चेष्टाएँ, ग्रामीणोंकी सरलता, अज्ञानता, घटीयन्त्र एवं क्यारी आदिकी शोभाका वर्णन करना चाहिए ॥३८॥

नगरके वर्णनीय विषय—

नगरमें परकोटा—चहारदीवारी, उसका उपरिभाग, दुर्गप्राचीर, अट्टालिका, खाई, तोरण, ध्वजा, चूनेसे पोते गये बड़े-बड़े महल, राजपथ, बावड़ी, बगीचा और जिनालय इत्यादिका वर्णन करना चाहिए ॥३९॥

सरोवरके वर्णनीय विषय—

सरोवरमें कमल, तरंग, कमलपुष्प तोड़ना, गजक्रीडा, हंस-हंसी, चक्रवाक, भ्रमर इत्यादि एवं तीरप्रदेशमें स्थित उद्यान, लता, पुष्पादिका वर्णन करना चाहिए ॥४०॥

समुद्रके वर्णनीय विषय—

समुद्रमें विद्रुम, मणि, मुक्ता, तरंग, जलपोत, जलहस्ति, मगर, नदियोंका प्रवेश और संक्षोभ—चन्द्रोदयजन्य हर्ष, कृष्ण कमल, गर्जन इत्यादिका वर्णन करना चाहिए ॥४१॥

नदीके वर्णनीय विषय—

नदीके वर्णनमें समुद्रगमन, हंसमिथुन, मछली, कमल, पक्षियोंका कलरव, तटपर उत्पन्न हुई लताएँ, कमलिनी, कुमुदिनी इत्यादिकी स्थितिका वर्णन कवियोंको करना चाहिए ॥४२॥

---

१. गोपुष्टिचेष्टितम्—ख ।

उद्याने कलिकापुष्पफलवल्लीकृताद्रय[1] ।
पिकालिकेकिचक्राद्या पथिकक्रीडनस्थितिः ॥४३॥

अद्रौ शृङ्गगुहारत्नवनकिन्नरनिर्झराः ।
सानुधातुसुकूटस्थमुनिवशसुमोच्चयाः ॥४४॥

अरण्येऽहिहरिव्याघ्रवराहहरिणादयः ।
द्रुमा भल्लूकघूकाद्या गुल्मवल्मीकपर्वता. ॥४५॥
मन्त्रे[2] पञ्चाङ्गतोपायशक्तिनैपुण्यनीतयः[3] ।
दूते स्वपरपक्षश्रीदोषवाक्कौशलादयः ॥४६॥

उद्यानके वर्णनीय विषय—

उद्यानमें कलिका, कुसुम, फल, लताओंसे युक्त कृत्रिम पर्वतादि तथा कोयल, भ्रमर, मयूर, चक्रवाक एव पथिकक्रीडाका वर्णन करना चाहिए ॥४३॥

पर्वतके वर्णनीय विषय—

पर्वतके वर्णन प्रसगमे शिखर, गुफा, बहुमूल्य रत्न, वनवासी किन्नर, झरना, सानु, गैरकादि धातु, उच्च शिखर पर निवास करने वाले मुनि, कुसुमोकी अधिकता आदिका वर्णन करना अपेक्षित है ॥४४॥

वनके वर्णनीय विषय—

वन-वर्णनके प्रसगमें सर्प, सिंह, व्याघ्र, सूअर, हरिण तथा विविध तरुओ के साथ भालू, उल्लू इत्यादि का और कुञ्ज, वल्मीक एव पर्वत इत्यादिका वर्णन करना आवश्यक है ॥ ४५ ॥

मन्त्रके अन्तर्गत वर्णनीय विषय—

मन्त्रमें (१) कार्यारम्भ करनेका उपाय, (२) पुरुष और द्रव्य-सम्पत्ति, (३) देश-कालका विभाग, (४) विघ्न-प्रतीकार और (५) कार्यसिद्धि इन पाँचो अंगोका, साम, भेद, दान और दण्ड इन चार उपायोका, प्रभाव, उत्साह और मन्त्र इन तीन शक्तियोका, कुशलता तथा नीतिका वर्णन करना चाहिए। मन्त्र शक्तिको ज्ञानबल, प्रभु-शक्तिको कोशबल और सेनाबल एवं उत्साहशक्तिको विक्रमबल कहा गया है ॥४५½॥

दूतके वर्णनीय विषय—

दूतका वर्णन करते समय उसकी स्व-पर पक्षके वैभव तथा दोष आदिकी जानकारी एव वाणीका चातुर्य आदिका वर्णन करना आवश्यक है ॥ ४६ ॥

१. वल्लिक–ख। २. तुम्रे-ख। ३. शक्तिषाड्गुण्यनीतय–क तथा ख।

प्रयाणेऽश्वखुरोद्भूतरजोवाद्यरवध्वजाः ।
भूकम्पो रथहस्त्यादिसंघट्टः पृतनागतिः ॥४७॥
मृगयायां मृगत्राससञ्चारादि-कुदृष्टिभिः ।
कृतं संसारभीरुत्वजननाय वदेत् क्वचित् ॥४८॥
अश्वे वेगित्वसल्लक्ष्मगतिजात्युच्चतादयः ।
गजेऽरिव्यूहभेदित्वकुम्भमुक्तामदालयः ॥४९॥
मधौ दोलानिलालिश्री-झङ्कार-कलिकोद्गमाः ।
सहकारविटप्यादि-सुमनोमञ्जरीलताः ॥५०॥
निदाघे मल्लिकातापसरःपथिकशोषिताः ।
मरीचिकामृगभ्रान्तिः प्रपा सत्रयोषितः ॥५१॥

विजययात्राके वर्णनीय विषय—

शत्रु विजयके लिए की जानेवाली यात्राके लिए घोड़ोंके खुरोंसे उठी हुई धूलि, रणभेरी, कोलाहल, ध्वज-कम्पन या ध्वजाओंका लहराना, पृथिवी-कम्पन, रथ, हाथी, उष्ट्र आदिके समूह-संघर्ष एवं सेनाकी गमनरीतिका वर्णन करना अपेक्षित है ॥ ४७ ॥

मृगयाके वर्णनीय विषय—

हरिणोंका भय, पलायन तथा बुरी दृष्टिसे चितवन आदिके द्वारा जगत्‌में भय उत्पन्न करनेके लिए वर्णन किया जा रहा है। अतः मृगयाके वर्णन-प्रसंगमें उक्त तथ्योंका वर्णन करना अपेक्षित है ॥४८॥

घोड़ेके वर्णनीय विषय—

घोड़ाका वर्णन करते समय उसके तीव्र वेग, देवमणि आदि शुभ लक्षण, रेचक आदि पाँच प्रकारकी गतियाँ; वाह्लीक, काम्बोज आदि जातियाँ एवं उच्चता आदिका वर्णन अपेक्षित है ।

गजके वर्णनीय विषय—

गजका वर्णन करते समय गज-द्वारा शत्रुनिर्मित व्यूहका तोड़ना, गण्डस्थल, गज-मुक्ता, मद एवं मदसे आकृष्ट भ्रमरोंका वर्णन करना चाहिए ॥ ४९ ॥

वसन्त ऋतुके वर्णनीय विषय—

वसन्त ऋतुमें दोला, मलयानिल, भ्रमर-वैभवकी झंकार, कुड्मलकी उत्पत्ति, आम्र, मधूक आदि वृक्ष, पुष्प, मञ्जरी एवं लता आदिका वर्णन करना चाहिए ॥ ५० ॥

ग्रीष्म ऋतुके वर्णनीय विषय—

ग्रीष्म ऋतुका वर्णन करते समय मल्लिका, उष्मा-गर्मी, सरोवर, पथिक,

---

१. सल्लक्ष्मगतिजा–क तथा ख।

वर्षासु घनकेकिश्रीझञ्झानिलसुवा.कणाः ।
हंसनिर्गतिकेतक्यः कदम्बमुकुलादयः ॥५२॥

शरदोन्द्विनसुव्यक्तिहंसपुङ्गवहृष्टयः ।
शुभ्राभ्रस्वच्छवाः पद्मसप्तच्छदजलाशयाः ॥५३॥

हेमन्ते हिमसलग्नलतामुनितपं प्रभा ।
शिशिरे च शिरोपाब्जदाहशैत्यप्रकृष्टयः ॥५४॥

द्युमणावरुणत्वाब्जचक्रवाकाक्षिहृष्टयः ।
तमःकुमुदतारेन्दुप्रदीपकुलटार्तयः ॥५५॥

---

शुष्कता, मृगतृष्णा, मृगमरीचिका, प्रपा–प्याऊशाला तथा कूप या सरोवरसे जल भरनेवाली नारियोंका चित्रण करना चाहिए ॥ ५१ ॥

वर्षा ऋतुके वर्णनीय विषय—

वर्षा ऋतुमें मेघ, मयूर, वर्षाकालीन सौन्दर्य, झझावात, वृष्टिके जलकण–फुहार और बौछार, हंसोंका निर्गमन, केतकी-कदम्बादिकी कलिकाएँ और उनके विकासका चित्रण करना चाहिए। अर्थात् उक्त तथ्योंका चित्रण वर्षा ऋतुके वर्णनमें करना अपेक्षित है ॥ ५२ ॥

शरद् ऋतुके वर्णनीय विषय—

शरद् ऋतुका चित्रण करते समय चन्द्रमा और सूर्य की स्वच्छ किरणोंका, हंसोंके आगमनका, वृषभादि पशुओंकी प्रसन्नताका, श्वेत घनका, स्वच्छ जलका, कमल–सप्तवर्ण आदि पुष्पोंका एवं जलाशय आदिका वर्णन करना चाहिए ॥ ५३ ॥

हेमन्तके वर्णनीय विषय—

हेमन्त ऋतुके वर्णनमें हिमयुक्त लताओं, मुनियोंकी तपस्या एवं कान्ति आदिका चित्रण करना चाहिए ॥ ५३½ ॥

शिशिर ऋतुके वर्णनीय विषय—

शिशिर ऋतुमें शिरीष और कमलका विनाश एवं अत्यधिक शैत्यका विस्तृत वर्णन करना आवश्यक है ॥ ५४ ॥

सूर्यके वर्णनीय विषय—

सूर्यका वर्णन करते समय उसकी अरुणिमा, कमलका विकास, चक्रवाकोंकी आँखोंकी प्रसन्नता, अन्धकारका नाश, कुमुदिनीका संकोचन, तारा-चन्द्रमा-दीपककी प्रभावहीनता एवं कुलटाओंकी पीड़ाका चित्रण अपेक्षित है ॥ ५५ ॥

---

१. ननु–ख।

[1]चन्द्रेऽभ्रकुलटाचक्रचोरध्वान्तवियोगिनाम् ।
आर्तिरुज्ज्वलता-वार्धिकैरवेन्द्रश्महृष्टय ॥५६॥
आश्रमे मुनिपादान्ते सिंहेभैणादिशान्तता ।
सर्वर्तुफलपुष्पादिशोभाङ्गीकृतपूजनम् । ५७॥
युद्धे तूर्यनिनादासिस्फुलिङ्गशरसंघयः ।
छिन्नातपत्रवर्मेभरथध्वजभटादय ॥५८॥
जन्मे नामकल्याणेगर्भावतरणादिकम् ।
तत्रेन्द्रदन्तिमेर्वब्धिविद्याश्रेणीसुररवादय ॥५९॥
विवाहे स्नानशुभ्राङ्गभूषाशोभनगीतय ।
विवाहमण्डपो वेदी नाट्यवाद्यरवादय ॥६०॥

चन्द्रमाके वर्णनीय विषय—

चन्द्रमाके वर्णनमें मेघ, कुलटा, चकवा-चकवी, चोर अन्धकार और वियोगियों-की मर्मव्यथा तथा उज्ज्वलता, समुद्र, कैरव और चन्द्रकान्तमणिकी प्रसन्नताका वर्णन अपेक्षित है ॥ ५६ ॥

आश्रमके वर्णनीय विषय—

आश्रमके चित्रणमें मुनियोंके समीप सिंह, हाथी और हिरण आदिकी शान्तता, सभी ऋतुओंमें प्राप्त होनेवाले फल-पुष्प आदिकी शोभा एवं इष्टदेवके पूजन आदिका चित्रण करना अपेक्षित है ॥ ५७ ॥

युद्धके वर्णनीय विषय—

युद्धका वर्णन करते समय तुर्य आदि बाजोंकी ध्वनि, तलवार आदिकी चमक, धनुषकी प्रत्यंचापर बाण चढाना, छत्रभंग, कवचभेदन, गज, रथ एवं सैनिकोंका वर्णन करना चाहिए ॥ ५८ ॥

जन्मकल्याणकके वर्णनीय विषय—

जन्मकल्याणकका वर्णन करते समय गर्भावतरणादिका वर्णन और जन्माभिषेक-के समय ऐरावत हाथी, सुमेरु पर्वत, समुद्र, देवों-द्वारा जयत-जयध्वनि एवं विद्याधर आदिका जन्मोत्सवमें सम्मिलित होना आदि बातोंका चित्रण करना चाहिए ॥ ५९ ॥

विवाहके वर्णनीय विषय—

विवाहका वर्णन करते समय स्नान, शरीरकी स्वच्छता, अलंकार, सुमधुर गीत, विवाह मण्डप, वेदी, नाटक, नृत्य एवं वाद्योंकी विविध ध्वनिका निरूपण करना आव-श्यक है ॥ ६० ॥

१ चन्द्रेऽम्बुकुल—क तथा ख । २ कल्याण गर्भनि स्वाससौनचिन्ता—क ।

विरहे तापनिःश्वासमनश्चिन्ताकृशाङ्गताः ।
शिशिरोष्ण्यनिशादैर्घ्यं जागराहासहानयः ॥६१॥
सुरते सीत्कृतिग्रीवानखदन्तक्षतादयः ।
काञ्चीकङ्कणमञ्जीररवमर्त्यायितादयः ॥६२॥
स्वयंवरे सुसन्नाहो मञ्चमण्डपकन्यकाः ।
तस्यां भूपान्वयख्याति-सम्पदाकारवेदनम् ॥६३॥
मधुपानेऽलिमाश्रित्य भ्रमप्रेमादिरुच्यताम् ।
महान्तो न सुरां दूष्यां पिबन्ति पुरुदोषतः ॥६४॥
पुष्पोपचयने पुष्पावचयो वक्रसूक्तयः ।
गोत्रस्खलनमाश्लेषः परस्परविलोकनम् ॥६५॥

विरहके वर्णनीय विषय—

विरहका वर्णन करते समय उष्ण निःश्वास, मानसिक चिन्ता, शरीरकी दुर्बलता, शिशिर ऋतुमें गर्मीकी अधिकता, रात्रिकी दीर्घता, रात्रि जागरण, हँसी और प्रसन्नताके अभावका चित्रण करना चाहिए ॥ ६१ ॥

सुरतके वर्णनीय विषय—

सीत्कार, कण्ठालिंगन, नखक्षत, दन्तक्षत, करधनी कंकण मंजीरकी ध्वनि और स्त्रीका पुरुषके समान आचरण अर्थात् विपरीत रति आदिका वर्णन सुरत वर्णनके प्रसंगमें करना चाहिए ॥ ६२ ॥

स्वयंवरके वर्णनीय विषय—

स्वयंवर वर्णनके अवसरपर सुन्दर नगाड़ा, मञ्च, मण्डप, कन्या तथा स्वयंवरमें पधारे हुए राजाओंके वंश प्रसिद्धि, यश, सम्पत्ति, रूप-लावण्य, आकृति प्रभृतिका चित्रण करना चाहिए ॥ ६३ ॥

मदिरापानके वर्ण्य विषय—

मदिरापानके अवसरपर भ्रमरको लक्ष्य कर भ्रान्ति और प्रेमादिका स्पष्ट वर्णन करना चाहिए। महापुरुष मदिराको रागादि दोषके उत्पादक होनेके कारण उसे नहीं पीते हैं। मदिरापानके वर्णन प्रसंगमें व्यंग्य और सूक्ष्य द्वारा प्रेम, रति एवं अन्य क्रिया-व्यापारोंका उल्लेख करना आवश्यक है ॥ ६४ ॥

पुष्पावचयके वर्ण्य विषय—

पुष्पावचयके अवसरपर पुष्पचयन, परस्पर वक्रोक्ति, गोत्रस्खलन—कहना कुछ चाहते हैं, पर मुखसे कुछ और ही निकलता है, परस्पर आलिंगन एवं रागभावपूर्वक अवलोकन इत्यादिका वर्णना करना अपेक्षित है ॥ ६५ ॥

१ हारहानयः–ख। २ व ख।

अम्भ केलौ जलक्षोभो[1] हंसचक्रापसर्पणम् ।
भूषाच्युतिपयोबिन्दुलग्नास्य जलजभ्रमाः ॥६६॥

वर्ण्यंदिङ्मात्रता प्रोक्ता यथालङ्कारतन्त्रकम् ।
वर्णनाकुशलैश्चिन्त्यमनेकविधमस्ति तत् ॥६७॥

चन्द्रार्कोदयमन्त्रदूतसलिलक्रीडाकुमारोदयो-
द्यानाम्भोधिपुरर्तुशैलसुरताजीना प्रयाणस्य च ।
वर्ण्यत्व मधुपाननायकपदव्योर्विप्रलम्भस्य च
काव्येऽष्टादशसङ्ख्यक युतविवाहस्यापि केचिद्विदु ॥६८॥

कवीना समयस्त्रेधा निबन्धोऽप्यसतस्सतः ।
अनिबन्धस्सजात्यादेर्नियमेन समासत ॥६९॥

---

जलक्रीडाके वर्ण्य विषय—

जल-क्रीडाके अवसर पर जलसक्षोभ-जलमन्थन, हंस और चक्रवाकका वहाँसे हटना, धारण किये हुए हारादि अलकारोंका गिर पडना, जलकण जलसीकरयुक्त मुख, एव भ्रम इत्यादिका वर्णन करना चाहिए ॥ ६६ ॥

वर्ण्य विषयोंका उपसहार—

यहाँ अलकारशास्त्रके अनुसार वर्णनीय विषय अत्य त सक्षेप रूपमे उपस्थित किये गये है । इनके वर्णन करनेके अनेक भेद है । वर्णन करनेमें निपुण कविवरोंको स्वय विचार कर इनका चित्रण करना चाहिए ॥ ६७ ॥

अन्य आचार्योंके मतानुसार काव्यके वर्ण्यविषय—

कुछ आचार्य, (१) चन्द्रोदय, ( २ ) सूर्योदय, ( ३ ) मन्त्र, (४) दूत, ( ५ ) जलक्रीडा, (६) राजकुमारका अभ्युदय, (७) उद्यान, (८) समुद्र (९) नगर, (१०) वसन्तादि ऋतुएँ, ( ११ ) पर्वत, ( १२ ) सुरत, ( १३ ) समर-युद्ध, ( १४ ) यात्रा, ( १५ ) मदिरापान, ( १६ ) नायक-नायिकाकी पदवी, ( १७ ) वियोग, ( १८ ) और विवाह, इन अठारह विषयोको काव्यका वर्ण्यविषय मानते है ॥ ६८ ॥

कवि समयके भेद—

कविसमय तीन प्रकारका है—(१) जो वस्तु ससारमें नही है उसका उल्लेख, ( २ ) जो वस्तु ससारमें है, उसका अनुल्लेख ( ३ ) और समान जातिवाले पदार्थोका सक्षेपमें नियमानुसार वर्णन करना कविसमयके अन्तर्गत है ॥ ६९ ॥

---

१ जलक्षोभ –ख ।

असतोऽपि निबन्धो यथा—

गिरौ रत्नादि-हंसादि-स्तोकपद्माकरादिषु ।
नीरे भाद्य खगङ्गाया जलजाद्य नदोष्वपि ॥७०॥
तमस सूच्यभेद्यत्व मुष्टिग्राह्यत्वमुच्यते ।
[illegible] ॥७१॥
[illegible]

कृष्णत्वमपकीर्त्यादौ रक्तत्व कोपरागयोः ॥७२॥
चतुष्ट्व[2] समुद्रस्य वियोग कोकयोर्निशि ।
चकोराणा सुराणा च ज्योत्स्नावासो[3] निगद्यते ॥७३॥
रमायाः पद्मवासित्व राज्ञो वक्षसि च स्थितिः ।
समुद्रमथन तत्र सुरेन्द्रश्रीसमुद्भव ॥७४॥

असत्में सत्वर्णन सम्बन्धी कविसमयका उदाहरण—

सभी पर्वतोपर रत्नादिको उपलब्धि, छोटे-छोटे जलाशयोमें भी हसादि पक्षियोका वर्णन, जलमें तारकावलीका प्रतिबिम्ब, आकाशगगा एवं अन्य नदियोंमें भी कमल आदिकी उत्पत्तिका वर्णन लोक या शास्त्रमें देखा या सुना न जानेके कारण कवियोका असत निबन्ध–असत् पदार्थोका वर्णन कहलाता है ॥ ७० ॥

अन्धकारको सुईसे भेदन करने योग्य, उसका मुष्टिग्राह्यत्व, ज्योत्स्ना—चन्द्र-किरणोको अञ्जलिमें पकड़ने योग्य अथवा घडोमें भरने योग्य इत्यादि तथ्योका वर्णन करना असत् वस्तुओका वर्णन करना ही कहा जायेगा ॥ ७१ ॥

असद् वर्णन रूप कविसमयका अन्य उदाहरण—

प्रतापके वर्णनमे उसे रक्त या उष्ण कहना, कीर्तिमें हसादिकी धवलता, अयशम कालिमा, क्रोध और प्रेमकी अवस्थामें रक्तिमाका वर्णन करना असत् वर्णन कवि समय है । कवि समयके अनुसार प्रतापको रक्त, कीर्तिको शुक्ल, अपयशको कृष्ण एव क्रोध-प्रेमको अरुण माना जाता है ॥ ७२ ॥

समुद्रकी चार सख्या, चकवा चकवीका रात्रिमें वियोग, चकोर पक्षी और देव-ताओका चन्द्रिकामें निवासका वर्णन, असद् वर्णनके अन्तर्गत है । कविसमयानुसार रात्रिमें चकवा चकवीका वियोग, चकोर पक्षी द्वारा ज्योत्स्नाका पान एव चन्द्रमामें देवोका निवास माना गया है ॥ ७३ ॥

लक्ष्मीका कमल तथा राजाके वक्ष स्थलपर निवास, समुद्र मन्थन एव समुद्र-मन्थनसे चन्द्रकी उत्पत्तिका वर्णन असद् वस्तुवर्णन कविसमय है ॥ ७४ ॥

१ कीर्ति –ख । २ चतुष्कत्वम्–क, ख । ३. ज्योत्स्नापानम्–ख । ४ सुधेन्दुश्रो–क, ख ।

सतोऽप्यनिबन्धो यथा—
चन्दने फलपुष्पे च सुरभौ मालतीसुमम् ।
शुक्ले पक्षे तमोऽशुक्ले ज्योत्स्नाफलमशोकके ॥७५॥

रक्तिमा कामिदन्तेषु हरितत्वं च कुन्दके ।
दिवानिशोत्पलाब्जाना विकासित्वं न वर्ण्यताम् ॥७६॥

नियमेन निबन्धो यथा—
सामान्येन तु धावल्यं पत्रपुष्पाम्बुवाससाम् ।
चन्दनं मलयेष्वेव मधावेव पिकध्वनिम् ॥७७॥

अम्बुदाम्बुधिकाकाहिकेशभृङ्गेषु कृष्णताम् ।
बिम्बबन्धूकनीरेषु[1] सूर्यबिम्बे च रक्तताम् ॥७८॥

---

सद्वस्तुओंकी अनुपलब्धि सम्बन्धी कविसमयका उदाहरण—

चन्दन वृक्षमें फल और पुष्पके होनेपर भी उसका वर्णन नही करना, वसन्त ऋतुमें मालती कुसुमके होनेपर भी उसका वर्णन नही करना, शुक्ल पक्षमें अन्धकारके रहनेपर भी उसका वर्णन नही करना, कृष्णपक्षमें चन्द्र-ज्योत्स्नाके रहनेपर भी उसका वर्णन न करना एवं अशोकवृक्षमें फलके होनेपर भी उसका वर्णन नही करना सद्वस्तुके अनुल्लेख सम्बन्धी कविसमय है ॥ ७५ ॥

कामी नर-नारियोके दाँतोमें लाली, कुन्द-कुसुममें हरीतिमा और रात्रिमें विकसित होनेवाले कुमुद इत्यादिके दिनमें विकसित होनेपर भी वर्णन न करना सद्-वस्तुका अनुल्लेख होनेसे कविसमय है ॥ ७६ ॥

अनेक स्थानोंमें प्रचलित व्यवहारोका किसी विशेष स्थानमें वर्णन करना और अन्यत्र रहनेपर भी वर्णन नही करना । यथा—

नियमेन उल्लेखरूप कविसमयका उदाहरण—

अन्य वस्तुओके श्वेत होनेपर भी सामान्यतया पत्र, पुष्प, जल और वस्त्रकी शुक्लता, अन्य पर्वतोपर चन्दनकी उपलब्धि होनेपर भी मलयाचलपर चन्दनका वर्णन, अन्य ऋतुओंमें कोयलकी ध्वनि होनेपर भी वसन्त ऋतुमें ही उसका वर्णन करना नियमेन उल्लेखरूप कविसमय है ॥ ७७ ॥

मेघ, समुद्र, काक, सर्प, केश, भ्रमरमें ही कृष्णता एवं बिम्बाफल, बन्धूकपुष्प, मदिरा और सूर्यके बिम्बमें रक्तताका वर्णन सद्वस्तुओका नियमेन उल्लेखरूप कविसमय है ॥ ७८ ॥

---

१ नीरेज–ख ।

रव नाट्य मयूराणां वर्षास्वेव विवर्णयेत् ।
नियमस्य विशेषोऽन्य. कश्चिदत्र प्रकाश्यते ॥७९॥

शुभ्रमिन्द्रद्विपं ब्रूयात्त्रीणि सप्त चतुर्दश ।
भुवनानि चतस्रोऽष्टौ दश वा ककुभो मता ॥८०॥

वबौ डलौ रलौ चैते यमके श्लेषचित्रयो ।
भिद्यन्ते विसर्गानुस्वारौ चित्राय न मतौ ॥८१॥

यमकस्योदाहरणम्—
बलोद्धो भरतश्चक्री बलीशो विबभौ भुवि ।
मडम्भादिकमायेत्नमळम्बादिपेत्ति पुरु ॥८२॥

यद्यपि अन्य ऋतुओंमें भी मयूर बोलते और नृत्य करते हैं, तो भी वर्षा ऋतुमें ही उनके बोलन और नृत्य करनेका उल्लेख करना, अन्य ऋतुओंमें नहीं, नियमेन उल्लेखकी दूसरी विलक्षणता कही जायेगी ॥ ७९ ॥

ऐरावत हाथीको श्वेत वर्णित करना, भुवन तीन, सात या चौदह मानना, दिशाएँ चार, आठ या दस मानना, सद्वस्तुका नियमेन उल्लेखरूप कविसमय है ॥ ८० ॥

यमक, श्लेष और चित्रकाव्य सम्बन्धी व्यवस्था—

यमक, श्लेषालंकार और चित्रकाव्यमें व ब, ड ल और र ल वर्णोंकी परस्परमें एकता मानी जाती है, भिन्नता नहीं। चित्रकाव्यमें विसर्ग और अनुस्वार परिगणित नहीं होते हैं। अर्थात् अनुस्वार और विसर्गकी अधिकता होनेपर भी चित्रालंकार नष्ट नहीं होता ॥ ८१ ॥

यमकका उदाहरण—

बलि अर्थात् नाभिके नीचे स्थित रेखा विशेषोंसे शोभित और बली—बलवान् मनुष्योंका स्वामी भरतचक्रवर्ती पृथिवीपर सुशोभित हुआ था। यहाँ 'बलीद्ध'—बलभि इद्ध' और 'बलीश'—'बलिना बलवतामीश' इन दोनों पदोंमें व तथा ब में भेद होते हुए भी यमकालंकार बनता है, क्योंकि 'ब' और 'व' में यमकमें भेद नहीं लिया जाता। दूसरी पंक्तिमें 'ड' और 'ल' के अभेदका दृष्टान्त दिया गया है। 'वादिपति'—'वादिना पति'—वादियोंके स्वामी गुरु—प्रथम तीर्थंकर ऋषभदेवने, 'आपन'—प्राप्त हुए, 'मडम्ब'—खेट, खर्वट, मडम्ब, पत्तन आदिमें 'अरम्'—अत्यधिक विहार किया था। 'विजहार' क्रियाकी योजना ऊपरसे करनी चाहिए। अथवा "आपन्न प्राप्त मडम्ब विहरन् वादिपति पुरु विबभौ" पाठमें 'विहरन्' क्रियाकी योजना करनी पड़ती है।

१ मडम्बादिकमापन्ना मडम्बादिपति—ख । २ मडम्बाधिपति—क, मलम्वादिपति—ख ।

त्रिवलिशोभितः अल वादिपर्तिविबभावित्यश्चापि सबध्यतेऽस्य विपरिणमनमिदम्[1]। विषमपदानामेवं सर्वत्र द्रष्टव्यम्।

उपमाश्लेषस्योदाहरणम्—

जडात्मा स्यात्सदाक्षोभी समुद्रो वा पुमान् लोके ॥८२½॥

चित्रस्योदाहरणम्—

इलापाला सुलातोला कलामालाकुलामिलाम् ॥८३॥

गोमूत्रिकाबन्धः। अष्टदलपद्म च। भूपालनशीला ईडा जिनस्तुतिः। इला इरा वाक् दिव्यध्वनिरिति वा। कलादियुतामिला भुव वा[2] वाचं च ददाति। इलापाला इला, (ईला वा) कलामालाकुलाम्, इला सुलातीत्यन्वयः[3]।

---

तीसरे चरणमें 'मडम्ब' और चौथे चरणमें 'मलम्ब' है, इस प्रकार ड और ल का भेद होनेपर भी यमकालंकार बन जाता है। इसी पंक्तिमें 'मडम्ब' और 'मलम्ब'में भी ब और व का अभेद मानकर यमकयोजना की गयी है॥ ८२॥

उपमा और श्लेषका उदाहरण—

समुद्रपक्षमें—'जलम् आत्मा यस्य सः'—'जलात्मा'—जल सहित और पुरुष पक्षमें—'जडः आत्मा यस्य स जडात्मा'—जिसकी आत्मा जड है अर्थात् मूर्ख। मूर्ख व्यक्ति सदा क्षुब्ध रहता है और समुद्र भी सदा क्षुब्ध—तरंगयुक्त रहता है।

यहाँ ड और ल में अभेद मानकर श्लेष द्वारा यमककी योजना की गयी है। वस्तुतः प्रस्तुतमें यहाँ श्लेष ही है, पर व्याख्यानुसार यमक भी घटित हो जाता है।

उपमालङ्कारमें यमक घटित करनेके लिए 'वा' का 'वत्' लेना होगा और यह अर्थ निष्पन्न होगा—

समुद्रके समान जडात्मा व्यक्ति सदा क्षुब्ध—चंचल रहता है॥ ८२½॥

चित्रालंकारके उदाहरण—

र और ल तथा ड और ल का अभेद बताया गया है। ड और ल के अभेद सम्बन्धी उदाहरणमें 'सुलातोला'के स्थानमें 'सुलाडोडा' पाठ मानना पड़ता है। ड और ल में अभेद होनेके कारण गोमूत्रिका और अष्टदल बन्धमें अन्तर नहीं होता।

'इलापाला—भूपालनशीला ईडा—जिनस्तुति'—कलामालाकुलामिराम् कलामालया आकुलाम् इराम् दिव्यवाचम् सुलाति मुददाति' इस व्याख्यामें 'कलामालाकुलामिराम्' में र और ल में अभेद होनेसे चित्रालंकार बनता है। 'कलामालाकुलामिराम्' यह (विसर्गानुस्वारौ चित्राय नो मतौ) का उदाहरण है। यतः अनुस्वारकी विशेषता रहते हुए भी अलंकार स्वीकृत है। ल और र के दृष्टान्तमें—'इलापाला सुलातीरा—

---

१. विवरणमिदम्—क-ख। २ [illegible] ति। ३. क-ख नास्ति।

वर्णभेद विजानीयात्कविः काव्यमुखे पुनः ।
सद्वर्णं सद्गणं[1] कुर्यात्संपत्संतानसिद्धये ॥८४॥
वर्ण्यवर्णकयोर्लक्ष्मीः शीघ्रमेवोपजायते ।
अन्यथैतद्द्वयस्यापि दुःखसततिरञ्जसा ॥८५॥
झाज्जाच्चोच्छाट्ठाभ्या ढणथपबभमैराल्लवात्पाद्[3]लाभ्याम्,
संयुक्तेऽक्षं[4] विना स्यादशुभमितरतो वर्णतोभद्रमिद्धम् ॥८५½॥
मोभूर्नोगोयंभोवाः शशधरयुगलं मङ्गलं तोऽशुभः खं-
जोरस्सो भासुरग्निः पवन इदममद्र त्रयं चादिकानाम् ॥८६॥

कुलामाला कुलाभिलाम्' पाठ रहेगा । इलापालनशीला—पृथ्वीपाल; इरा वाणी कला-माला कुलामिला भूमि सुलाति—ददाति' व्याख्यान होगा ।

जिनेन्द्र भगवान्की स्तुति दिव्यवाणी प्रदान करती है । जो व्यक्ति भक्ति विभोर होकर जिन भगवान्की स्तुति करता है—गुणस्तवन करता है, उसे दिव्यवचन शक्ति प्राप्त होती है ॥ ८३ ॥

काव्य रचनाके नियम—

कविको काव्य-रचनाके प्रारम्भमें ही वर्णों के स्वरूप भेदको सम्यक् प्रकार जान लेना चाहिए । सम्पत्ति और सन्तानके इच्छुक कवि काव्यके प्रारम्भमे शुभ वर्ण और शुभ गणोका प्रयोग करें ॥ ८४ ॥

काव्यके प्रारम्भमें उक्त वर्ण और उत्तम गणका प्रयोग करनेसे पाठक और काव्यनिर्माता कविको शीघ्र ही सम्पत्तिकी प्राप्ति होती है तथा जो कवि सद्वर्ण और शुभगणका काव्यके प्रारम्भमें प्रयोग नही करता, उसकी तथा काव्यपाठकी सम्पत्ति और सन्ततिकी क्षति होती है ॥ ८५ ॥

वर्णोंका शुभाशुभत्व—

झ, ज, च, छ, ट, ठ, ढ, ण, थ, प, फ, ब, भ म, र, ल, व और द में ये वर्ण क्ष और क्ष के बिना अन्य वर्णोंके साथ संयुक्त रहनेपर काव्यादिमें इनका प्रयोग अशुभ माना जाता है तथा उक्त वर्णोंके अतिरिक्त अन्य वर्णों का सयोग काव्यारम्भमें शुभकारक होता है ॥ ८५½ ॥

*गणोंके देवता और उनका फल—*

मगणके देवता भूमि, नगणके स्वर्ग, भगणके जल और यगणके देवता चन्द्रमा है । इन चारो गणोको माङ्गलिक माना गया है । इनका काव्यारम्भमें प्रयोग शुभ-कारक है ।

१. सद्गुण-ख वर्तते । २. ख्लू चाज्ञा-ख । ३. क्षाद्घलाभ्याम्-क ।
४. सयुक्तैः क्षं-क-ख प्रतौ । ५. भानुरग्निः-क ।

मगणादीना भूरित्यादयोऽधिदेवता –
बिन्दुमर्गौ पदादौ न कदाचन जगो[१] पुन ।
[२]भषान्तावपि विधेते काव्यादौ न कदाचन ॥८७॥
आभ्या सप्रीतिरीभ्यामुँद्भूवेदूभ्या घन पुन ।
ऋलृचतुष्टयतोऽकीर्तिरेच सौख्यकरा स्मृता ॥८८॥

---

तगणके देवता आकाश, जगणके सूर्य, रगणके अग्नि और सगणके देवता पवन हैं। ये चारों अशुभ हैं, अत काव्यारम्भमें इनका प्रयोग वर्जित है। तगणको मध्यस्थ— अर्थात् सामान्य माना गया है ॥ ८६ ॥

गणदेवता और फलबोधक चक्र—

| नाम | स्वरूप | देवता | फल | शुभाशुभत्व |
|---|---|---|---|---|
| यगण | ।ऽऽ | जल | आयु | शुभ |
| मगण | ऽऽऽ | पृथ्वी | लक्ष्मी | शुभ |
| तगण | ऽऽ। | आकाश | शून्य | अशुभ |
| रगण | ऽ।ऽ | अग्नि | दाह | अशुभ |
| जगण | ।ऽ। | सूर्य | रोग | अशुभ |
| भगण | ऽ।। | चन्द्रमा | यश | शुभ |
| नगण | ।।। | स्वर्ग | सुख | शुभ |
| सगण | ।।ऽ | वायु | विदेश | अशुभ |

पदारम्भमें त्याज्य वर्ण—

पदके प्रारम्भमें बिन्दु विसर्ग, ज और ग का व्यवहार नहीं करना चाहिए। इसी प्रकार काव्यके प्रारम्भमें भ और ष वर्णका प्रयोग सर्वथा त्याज्य है ॥ ८७ ॥

काव्यके प्रारम्भमें स्वरवर्णोंके प्रयोगका फल—

काव्यके प्रारम्भमें 'अ' या 'आ' के होनेसे अत्यन्त प्रसन्नता, इ या ई के होनेसे आनन्द, उ या ऊ के होनेसे धनलाभ ऋ, ॠ, लृ लॄ के होनेसे अपयश एव ए ऐ ओ, औ के रहनेसे कवि, नायक तथा पाठकको महान् सुख होता है ॥ ८८ ॥

---

१ डजौ–ख। २ भवान्तावपि–ख। ३ भ्यामुद्भवेदूद्भ्याम्– ख।

कादिवर्णचतुष्कोच्छ्रीरपकीर्तिश्चकारतः ।
छकारात्प्रीतिसौख्ये द्वे मित्रलाभो जकारतः ॥८९॥
झाद्भीर्मृत्यू ततः[2] खेदष्ठाद्दुःखं शोभनं तु डात् ।
ढोऽशो भादो भ्रमो णात्तु सुखं तात्थाद्रणं दधौ ॥९०॥
सुखदौ नात्प्रतापो भीः[3] सुखान्तक्लेशदाहदः ॥
पवर्गो याद्रमा रेफाद्दाहो व्यसनदौ लवौ ॥९१॥
शषाभ्यां सुखखेदौ च सहौ च सुखदाहदौ ।
लस्तु व्यसनदः क्षस्तु सर्ववृद्धिप्रदो भवेत् ॥९२॥
एवं प्रत्येकमुक्तास्ते वर्णास्सत्यफलप्रदाः ।
त्याज्यं स्याद्वर्णसंयोगस्तैलकर्पूरयोगवत् ॥९३॥
प्रत्येकं तु गणा ज्ञेयास्सदसत्फलदा यथा ।
याद्धनं रान्चभीदाहो स शून्यफलदो मतः ॥९४॥

काव्यादिमें व्यंजनवर्णोंके प्रयोगका फल—

काव्यके प्रारम्भमें क, ख, ग, घ के रहनेसे लक्ष्मी, चकार रहनेसे अयश, छकार रहनेसे प्रीति और सुख दोनोंकी प्राप्ति तथा जकारके रहनेसे मित्रलाभ होता है ॥८९॥

काव्यादिमें झ के रहनेसे भय तथा, ठ के रहनेसे कष्ट, ठ के रहनेसे दुःख, ड के रहनेसे शुभ फल, ढ के रहनेसे शोभाहीनता, द के रहनेसे भ्रान्ति, ण के रहनेसे सुख, त और थ के रहनेसे युद्ध एवं द और ध के रहनेसे सुखकी प्राप्ति होती है ॥ ९० ॥

काव्यके प्रारम्भमें न के रहनेसे प्रतापकी वृद्धि, पवर्गके रहनेसे भय, सुखकी समाप्ति, कष्ट और जलन, य के होनेसे लक्ष्मीकी प्राप्ति, रेफके रहनेसे जलन एवं ल और व के रहनेसे अनेक प्रकारकी आपत्तियोंकी उपलब्धि होती है ॥ ९१ ॥

काव्यारम्भमें श के रहनेसे सुख, ष से कष्ट, स के रहनेसे सुख, ह से जलन, ल से नाना प्रकारके क्लेश और क्ष के रहनेसे सभी प्रकारकी वृद्धि होती है ॥ ९२ ॥

इस प्रकार सत्य फलके प्रदान करनेवाले सभी वर्णोंका विवेचन किया गया है। तैल और कर्पूरके सम्मिश्रणके समान अशुभाक्षरोंका संयोग काव्यादिमें सर्वथा त्याज्य है ॥ ९३ ॥

गणोंके प्रयोग और उनका फलादेश—

अभीष्ट और अनिष्टफल देनेवाले प्रत्येक गणके फलको अवगत कर लेना चाहिए। काव्यारम्भमें यगणका प्रयोग होनेसे धनकी प्राप्ति, रगणके रहनेसे भय और जलन तथा सगणके होनेसे शून्य फलकी प्राप्ति होती है अर्थात् सुख और दुःख प्राप्त नहीं होते, सर्वथा फलाभाव रहता है ॥ ९४ ॥

१ चतुष्कतोऽकीर्ति –क। २ ट्त –ख। ३. भि –ख।

भात्मुख जान्तुजा सात्तु क्षयो रेशुभदो नमौ।
वदन्ति देवता शब्दा भद्रादीनि च ये तु ते ॥९५॥
गणाद्वा वर्णतोऽप्याऽपि नैव निन्द्या कवीश्वरैः।
एतद्वर्णाभिविन्यासः काव्यं पद्यादितस्त्रिधा ॥९६॥
सच्छन्दोऽच्छन्दसी पद्यगद्ये मिश्रं तु तद्युगम्।
निबद्धमनिबद्धं वा कुर्यात्काव्यमुखं कविः ॥९७॥
आशीरूपं नमोरूपं वस्तुनिर्देशनं च वा।
स्वकाव्यमुखे स्वकृतं पद्यं निबद्धं परकृतमनिबद्धम्।
अन्यकाव्यसुशब्दार्थच्छाया नो रचयेत्कविः॥
स्वकाव्ये सोऽन्यथालोके पश्यतोहरतामटेत् ॥९८॥

---

काव्यादिमें भगणके होनेसे सुख, जगणके प्रयोगसे रोग सगणसे विनाश नगणके प्रयोगसे धनलाभ और मगणके प्रयोगसे शुभफलकी प्राप्ति होती है।

देवता, भद्र या मगल प्रतिपादक शब्द कवियो द्वारा निन्द्य नही मान गय है। आशय यह है कि अशुभ और निन्द्य वर्ण या गण भी देवता भद्र और मगलवाचक होने-पर त्याज्य नही है ॥ ९५ ॥

पवर कवियोंके द्वारा गण अथवा वर्णसे भी भद्र मगल इत्यादि अथके प्रतिपादन करनेवाले शब्द अशुभ फलप्रद नही मान गय। अत य काव्यादिमें निन्द्य नही है।

काव्यके भेद—

इस प्रकार वर्णोंकी रचनासे सुन्दर काव्य पद्य गद्य और मिश्रके भदसे तीन प्रकारका होता ह ॥ ९६ ॥

काव्यके तीन भेद और रचना करनेकी विधि—

काव्यके तीन भेद हैं—( १ ) छन्दोमय, ( २ ) अछन्दोमय ( ३ ) और गद्य पद्य मिश्रित। कवि काव्यका प्रारम्भ निबद्ध—स्वरचित और अनिबद्ध—पर रचित गद्य पद्य या मिश्रित रूप—चम्पूसे करता है। आशय यह है कि पद्य गद्य और चम्पूके भदसे का य तीन प्रकारका होता है। कवि काव्य रचनाका प्रारम्भ अपन द्वारा रचित छन्द या गद्यसे अथवा अन्य कवियो द्वारा रचित छन्द या गद्यसे करता है ॥ ९७ ॥

काव्यारम्भका नियम—

काव्यका आरम्भ आशीर्वादात्मक नमस्कारात्मक और वस्तु निर्देशात्मक रूप मगलसे करना चाहिए।

काव्यका प्रारम्भ स्वरचित छन्द या गद्यसे करना निबद्ध और अन्य कवियो द्वारा रचित छन्द या गद्यसे करना अनिबद्ध कहलाता है।

कविको अपनी रचनामें दूसरके काव्यके सुन्दर शब्द या अर्थकी छायाको ग्रहण-

समस्यापूरणं कुर्यात्परशब्दार्थगोचरम् ।
पराभिप्रायवेदित्वान्न कविर्दोषमृच्छति ॥९९॥

अस्ति स्त सन्ति तस्या कुचकलशतटे नास्ति न स्तो न सन्ति ।

एतत्समस्यापूरणं यथा–

शुभ्रश्रीहारयष्टि शिशिरकरकलाकान्तिदीप्तिर्द्विरेफा-
स्सारामोदाब्जशङ्काजठरगवृषभप्राभवात्कालिमास्या ।
श्रीमन्नाभिप्रियाया नखरहृतिकरोन्मर्दने घर्मपाथा-
स्यस्ति स्त सन्ति तस्या कुचकलशतटे नास्ति न स्तो न सन्ति ॥१००॥

---

कर काव्यरचना नहीं करनी चाहिए, ऐसा करनेसे वह लोकमें पश्यतोहर—चोर कहलाता है ॥ ९८ ॥

समस्यापूर्तिकरनेका औचित्य—

कवि दूसरे कवियोके शब्द और अर्थ लेकर समस्यापूर्ति कर सकता है। समस्यापूर्तिमें पराभिप्राय—अन्य कवियोके भावकी अभिज्ञता होनेसे दोष नहीं माना जाता है। तात्पर्य यह है कि अन्य कवियोके शब्द या अर्थका आधार ग्रहण ,करनेपर भी समस्यापूर्ति में कविको चोर नहीं माना जा सकता है। समस्यापूर्ति करना कविकर्ममें शामिल है ॥ ९९ ॥

समस्यापूर्तिका उदाहरण—

गर्भस्थ आदि तीर्थंकर पुरुदेवके प्रभावसे श्रीमान् नाभिराजकी प्रिया इस मरुदेवीके कुचकलशके प्रान्तभागमें शुभ्रहार यष्टिकी कान्ति व्याप्त है अर्थात शुभ्रहारकी कान्तिसे कुचकलश शोभित हो रहे हैं। कुचकलशोकी अत्यन्त सुगन्धके कारण कमलकी भ्रान्ति होनेसे भ्रमर एकत्र हो गये हैं। यहाँ कविने कृष्ण चूचुकका वर्णन करते हुए कुचकलशको सुगन्धियुक्त और कृष्ण वर्णके चूचुकोको भ्रमर कहा है तथा भ्रान्तिमानका आरोप किया है।

नाभिप्रिया मरुदेवीके कुचकलशतटमें कालिमा नहीं है। गर्भावस्थामें स्तन कृष्णवर्णके हो जाते हैं, पर आदि तीर्थंकरके गर्भमें रहनेके कारण मरुदेवीके स्तनमें कालिमाका अभाव है और न नखक्षत और करोमर्दन सम्बन्धी पीडा ही है। गर्भावस्था की श्रान्तिके कारण उत्पन्न होनेवाले स्वेदबिन्दु भी नहीं है। "यहाँ अस्ति स्त सन्ति तस्या कुचकलशतटे नास्ति स्तो न सन्ति" द्वारा समस्या पूर्ति की गयी है ॥ १०० ॥

---

१. शशिकला–ख।

मानस्तम्भो नटति नितरा, सूर्यबिम्बस्य मूर्ध्नि-

कान्त्या दीप्त्या जिनवरमहाबिम्बवृत्याचितेऽस्य[1]

मूलं गत्वा महयति रवौ बिम्बवृन्दं जिनानाम्।

मानस्तम्भं पुरुजिनगते सत्पदीति स्तुतोऽभू-

न्मानस्तम्भो नटति नितरा सूर्यबिम्बस्य मूर्ध्नि ॥१०१॥

नभसि नलिनपत्रे दन्तिन संचरन्ति–

पुरुजिनवरवाणी सर्वभाषास्वभावा

प्रगतनिखिलदोषानन्तसौख्यप्रदा सा।

सकलनयगभीरा स्यान्मृषा[2] स्याद्यदीति।

नभसि नलिनपत्रे दन्तिन संचरन्ति ॥१०२॥

---

इस प्रकारकी समस्या-पूर्ति करनेसे कविकी मौलिकतामें न्यूनता नहीं आती है और न कवि चोर ही कहलाता है। नवीन अर्थकी योजना कर समस्याकी पूर्ति करना कवि-कर्ममें समादरणीय माना गया है॥

समस्यापूर्तिका अन्य उदाहरण—

अन्य समस्या—'मानस्तम्भो नटति नितरां सूर्यबिम्बस्य मूर्ध्नि"—सूर्य बिम्बके ऊपर मानस्तम्भ नृत्य कर रहा है' की पूर्ति की गयी है।

मानस्तम्भके मूलमें जिन प्रतिमाएँ होती हैं। सूर्यनामक ज्योतिष्क देव जब उन प्रतिमाओंकी पूजा करनेके लिए मानस्तम्भके मूलमें गया, तब उन प्रतिमाओंकी कान्ति और दीप्ति उस सूर्य देवपर पड़ी, जिससे वह आकाशस्थित सूर्यके समान ही चमकने लगा। उस समय उस मानस्तम्भकी इस तरह स्तुति की गयी कि सूर्य बिम्बके मस्तकपर मानस्तम्भ अच्छी तरह नृत्य करता हुआ विद्यमान है॥ १०१॥

इस प्रसंगमें की गयी समस्यापूर्ति में कल्पनाजन्य अपूर्व चमत्कार है। कविने सूर्य बिम्बके मस्तकपर मानस्तम्भके नृत्य करनेका सहेतुक निरूपण किया है। अतएव इस पद्यमें समस्या-पूर्ति रहनेपर भी मौलिकता प्राप्त होती है।

समस्यापूर्तिका अन्य उदाहरण—

अन्य समस्या—"नभसि नलिनपत्रे दन्तिनः संचरन्ति"—आकाशमें कमल पत्र-पर हाथी घूम रहे हैं—की पूर्ति निम्न प्रकार की है।

सर्वभाषामयी, सभी प्रकारके दोषोंसे दूर, असीम सुख प्रदान करनेवाली, समस्त नयोंसे युक्त गम्भीर आदि तीर्थंकरकी वाणी [illegible] और असत्य हो जाये तो आकाशमें कमलपत्रपर हाथी घूमने लगें॥ १०२॥

---

१ चितेऽस्य–ख। २ स्यान्मृषास्यात्–ग।

एवमेकैकत्र द्विगाणि पंचषाणि वा पद्यानि [1]कृत्वाऽभ्यसेत् ॥

इति शिक्षानुग सर्वरसभावविशारदः।
शब्दाद्यदोषसंप्रीतो महाकविरतोऽपरे ॥१०३॥

मध्यमादय –

केचित्सौशब्द्यमिच्छन्ति केचिदर्थस्य संपदम्।
केचित्समासभूयस्त्वं परे [2] व्यस्तां पदावलीम् ॥१०४॥

मृदुबन्धार्थिनः केचित् स्फुटबन्धैषिणः परे।
मध्यमा केचिदन्येषां रुचिरन्यैव लक्ष्यते ॥१०५॥

कवित्वमातनोति यस्त्रिषष्टिपुरुषाश्रितम्।
त्रिषष्टिधाममण्डितं त्रिविष्टपोघमेष्यति ॥१०६॥

इत्यलंकारचिन्तामणौ कविशिक्षाप्ररूपणो नाम
प्रथमः परिच्छेदः ॥ ॥

---

इसी प्रकार दो-तीन या पांच-छः पदोंकी रचना करके काव्य-प्रणयनका अभ्यास करना चाहिए।

महाकविका स्वरूप—

उपर्युक्त काव्य शिक्षाका अनुकरण करनेवाला; सम्पूर्ण शृंगार, हास्यादि रस और भाव इत्यादिका विशेषज्ञ, शब्द-अर्थ इत्यादि समस्त काव्यांगोंकी जानकारीसे प्रसन्न चित्तवाला महाकवि होता है और उक्त लक्षणोंसे भिन्न लक्षणवाला मध्यम या जघन्य कवि होता है ॥ १०३ ॥

मध्यमादि कवि—

कोई कवि शब्दसौन्दर्य, कोई अर्थसौन्दर्य, कोई अधिक समास-युक्त पद और कोई समासरहित पदसमूहकी अभिलाषा करते हैं ॥ १०४ ॥

कोई कवि कोमल रचनाको पसन्द करते हैं, कोई स्फुट-प्रसाद गुण विशिष्ट रचना करना चाहते हैं, कोई मध्यम ढंगकी रचनाकी अभिलाषा करते हैं और अन्य कवि किसी दूसरी प्रकारकी ही इच्छा रखते हैं ॥ १०५ ॥

जो महाकवि त्रिषष्टि शलाकापुरुषोंसे सम्बद्ध अपनी कविताका प्रणयन करता है, वह त्रेसठ पटलोंसे युक्त स्वर्गको प्राप्त करता है। १०६ ॥

अलंकार चिन्तामणिमें कवि शिक्षा प्ररूपण नामक
प्रथम परिच्छेद समाप्त हुआ ॥ १ ॥

---

१ कृत्वा कृत्वा-क। २. परि–ख।

## द्वितीयः परिच्छेदः

अथ तावद्‌ब्रुवे शब्दालंकारं तं चतुर्विधम् ।
चित्रवक्रोक्त्यनुप्रासयमकाश्रितभेदतः ॥१॥

धीरोष्ठ्यबिन्दुमद्‌बिन्दुच्युतकादित्वताऽद्भुतम् ।
करोति यत्तदप्रोक्तं चित्रं चित्रविदां यथा[1] ॥ २ ॥

तच्च बहुविधम्—
उभे व्यस्तसमस्ते च द्विर्व्यस्तद्विःसमस्तके ।
उक्तं[3] व्यस्तसमस्तं च द्विर्व्यस्तं च समस्तकम् ॥३॥

द्विः समस्तकसुव्यस्तमेकालापं प्रभिन्नकम् ।
भेद्यभेदकमोजस्वि सालंकारं च कौतुकम् ॥४॥

प्रश्नोत्तरसमं पृष्टप्रश्नभग्नोत्तरं तथा ।
आदिमध्योत्तराभिख्येऽन्तोत्तरमपह्नुतम् ॥५॥

---

शब्दालंकारके भेद—

कविशिक्षाके अनन्तर चित्र, वक्रोक्ति, अनुप्रास और यमक भेदवाले चार प्रकारके शब्दालंकारका निरूपण करता हूँ ॥ १ ॥

चित्रालंकार—

धीरोष्ठ्य, बिन्दुमद, बिन्दुच्युतकादि अनेक ऐसे अलंकार हैं जिन्हें देखसुनकर आश्चर्य होता है, अतः इस प्रकारके अलंकारको चित्रालंकार कहते हैं ॥ २ ॥

चित्रालङ्कारके अनेक भेद हैं—

चित्रालंकारके अनेक भेद—

( १ ) व्यस्त ( २ ) समस्त ( ३ ) द्विःव्यस्त ( ४ ) द्विः समस्त ( ५ ) व्यस्त समस्त ( ६ ) द्वि व्यस्त समस्त ( ७ ) द्विः समस्तक-सुव्यस्त ( ८ ) एकालापक ( ९ ) प्रभिन्नक ( १० ) भद्य-भेदक ( ११ ) ओजस्वी ( १२ ) सालङ्कार ( १३ ) कौतुक ( १४ ) प्रश्नोत्तर ( १५ ) पृष्टप्रश्न ( १६ ) भग्नोत्तर ( १७ ) आद्युत्तर ( १८ )

---

१ निरोष्ठ्य–ख । २ त्वतोऽद्भुतम्–क त्वताच्युतम्–ख । ३. उक्तं व्यस्तसमस्तं च–क ।

विषम वृत्तनामापि नामाख्यात च तार्क्यकम् ।
सौत्र शाब्दिकशास्त्रार्थं[1] वर्णवाक्योत्तरे तथा ॥६॥

श्लोकवाक्योत्तर खण्ड पादोत्तरसुचक्रके ।
पद्म काकपद चापि गोमूत्र सर्वतः शुभम्[2] ॥७॥

गतप्रत्यागत चापि वर्द्धमानाक्षर तथा ।
ह्रीयमानाक्षर चापि शृङ्खल नागपाशकम् ॥८॥

चित्र सशुद्धमन्यत्तु सप्रहेलिकमीरितम् ॥८½॥
पृथक् पृथक् पदे पृष्ठ यत्तद्व्यस्त निगद्यते ।॥९॥

समस्त मेलनेनात्र पदाना पृष्टमुच्यते ॥९½॥
क[3] पूजावाचकः शब्द कर्मभृत विधि वदे[4] ॥१०॥

मेदिनीवाचकः शब्द कः पद्मवदनेऽम्बिके ॥१०½॥
स्वयम्भूः । व्यस्तजाति ॥

---

मध्योत्तर ( १९ ) अन्तोत्तर ( २० ) अपह्नुत ( २१ ) विषम ( २२ ) वृत्त ( २३ ) नामाख्यातम् ( २४) तार्किक ( २५ ) सौत्र ( २६ ) शाब्दिक ( २७ ) शास्त्रार्थ ( २८ ) वर्णोत्तर ( २९ ) वाक्योत्तर (३०) श्लोकोत्तर ( ३१ ) खण्ड ( ३२ ) पदोत्तर ( ३३ ) सुचक्रक ( ३४ ) पद्म ( ३५ ) काकपद ( ३६ ) गोमूत्र ( ३७ ) सर्वतोभद्र ( ३८ ) गत-प्रत्यागत ( ३९ ) वर्द्धमान ( ४० ) ह्रीयमानाक्षर ( ४१ ) शृखल और (४२) नागपाशक ये शुद्ध चित्रालकार है। इनके अतिरिक्त अर्थप्रहेलिका तथा अर्थप्रहेलिका भेदसे और भी अनेक भेद सम्भव है ॥ ३–८½ ॥

व्यस्त और समस्त चित्रालकारके लक्षण—

पृथक् पृथक् पदोसे जो प्रश्न किया जाय उसे व्यस्त, एकमें मिले हुए पदोंसे जो प्रश्न किया जाये उसे समस्त चित्रालकार कहते है ॥ ९½ ॥

व्यस्त चित्रालकारका उदाहरण—

पूजावाचक शब्द कौन है ? कर्म होनेवाले विधिका पर्याय कौन है ? पृथिवी-वाचक शब्द कौन है ? पद्मवदन—कमलमुख और अम्बिक अर्थवाले कौन शब्द है ? ॥ १०½ ॥

उत्तर—स्वयम्भू—

---

१. शास्त्रोत्थे–ख । २ सर्वतोभद्रम्—इति टिप्पण्याम्–ख । ३ पूजार्थं वदतीति द्वितीयाविभक्त्यन्तम् । ४. विधिपर्यायम्–विश्लेषण–ख ।

कल्याणेषु सुरैः कोऽर्च्य कमनीयेषु देवि भो ।
स्मर्तॄणामपि कर्तॄणा मुक्तिसौख्यप्रदो महान् ॥११३॥
तीर्थंकर । समस्तजातिः ।
समासपदभङ्गेन द्वि पृष्ट व्यस्तमेव वा ।
समस्त यत्तदाख्यात द्विर्व्यस्त द्वि समस्तकम् ॥१२३॥

नारायणसुसवुद्धि का चन्द्रमसि को वसेत् ।
मुक्तिकान्तापरिष्वक्त कि पद कीदृशो घरेत् ॥१३३॥
अकलङ्क । आकलङ्क । अकल अशरीरपदम् । क परमात्मा ।
द्विर्व्यस्तजाति
जिनमानम्रनीकौको नायकार्जितसत्क्रमम् ।
कमाहु करिण चोद्धलक्षण कीदृश विदु ॥१४३॥

---

समस्त चित्रालकारका उदाहरण—

हे देवि ! मनोहर गर्भ, जन्म, तप, ज्ञान और निर्वाण कल्याणकोमें देवोके द्वारा कौन पूज्य है ? स्मरण करनेवाले और कार्य करनेवालोको महान मुक्तिसुख प्रदान करने वाला कौन है ? ॥ ११३ ॥

उत्तर—तीर्थङ्कर ।

द्विर्व्यस्त और द्वि समस्त चित्रालकारके लक्षण—

समस्त पदोका विभाग कर दो बार पूछा जाय तो उसे द्विर्व्यस्त चित्रालकार और समस्त पदोमें ही दो बार पूछा जाये तो उसे द्वि समस्त चित्रालकार कहते हैं ॥१२३॥

द्विर्व्यस्त जाति चित्रालकारका उदाहरण—

नारायणमें सुसम्बुद्धि क्या है ? चन्द्रमामें कौन रहता है ? मुक्ति कान्तासे समालिंगित किस प्रकारके पदको धारण करता है ? ॥ १३३ ॥

उत्तर—अकलङ्क । आकलङ्क । अकल अशरीरपदम् । क परमात्मा । अर्थात् कलक रहित । आकलङ्क —बहुत बडा कलक-चिह्न । अकलम्—अशरीम, पदम—अभाव शरीराभाव—निकलक ( सिद्ध परमात्मा निकलक - शरीर रहित हैं । )

द्वि समस्तजाति चित्रालकारका उदाहरण—

इन्द्रादि देवो द्वारा नम्रीभूत हो नमस्कार किये गये और पुण्यका अर्जन करनेवाले जिनेन्द्रको क्या कहा गया है ? उद्धत हाथीको कैसा कहा गया है ॥ १४३ ॥

---

१. पुरै—ख । २ विभागेन व्यवच्छेदेन च—ख । ३ भवेत्—ख । ४ प्रनाकौको—ख ।
५ नायकार्चितसत्क्रमम्—ख ।

सुरवरदम्। सुरेभ्यो वरमभीष्टं ददाति। शोभना रवा रदा यस्य। द्विःसमस्तजाति ॥

उभयार्थप्रदं पृष्ठं[1] पदं पदविभागतः।
समुदायेन च प्रोक्तं तद्व्यस्तकसमस्तकम् ॥१५३॥

आतपोत्तप्तपान्थानां किं तृष्णां विच्छिनत्ति भोः।
त्यजन्ति मुनयो घोराः किं किं पापकरं मतम् ॥१६३॥

कन्दर्परञ्जनम्। कं गर्वरागद्वयम्[2]। व्यस्तसमस्तजाति ॥

व्यासद्वयसमासाभ्यां द्विर्व्यस्तैकसमस्तकम्[3]।
स्याद् द्विसमस्तकव्यस्तं द्विसमासेतरैकतः ॥१७३॥

निस्स्वतोपायः को मूर्ध्नभ्रान्त्यै[4] का किं शुभ्रं[5] रणे।
मार्वा का किं कुलं स्तुत्यं किं सदस्तीर्थकारिणाम् ॥१८३॥

---

उत्तर—सुरवरदम—देवताओंको अभिलषित पदार्थ देनेवाला। सुन्दर शब्द और दाँतवाला अर्थात् उद्घलक्षण गज भी सुरवरदम्—'शोभना रवा रदा यस्य' कहलाता है।

व्यस्तक समस्तक चित्रालंकारका लक्षण—

पदके विभागसे पूछा गया पद यदि दो अर्थोंका प्रतिपादक हो अथवा समुदायसे भी पूछा गया पद दो अर्थोंका प्रतिपादक हो तो उसे व्यस्तक-समस्तक चित्रलंकार कहते हैं ॥ १५३ ॥

व्यस्तक समस्तक चित्रालंकारका उदाहरण—

आतपसे पीडित पथिकोंकी तृष्णाको कौन दूर करता है? घोर मुनीश्वर किसका त्याग करते हैं? पापकारक क्या माना गया है? ॥ १६३ ॥

उत्तर—कन्दर्परञ्जनम्—कामदेवको प्रसन्न करनेवाला। कं गर्वरागद्वयम्—गर्व स्मर राग द्वय। कम—जलम्—जल ( पथिकोंकी तृषाको जल शान्त करता है )

द्विर्व्यस्तक समस्तक और द्वि समस्तक व्यस्तक चित्रालंकारके लक्षण—

दो व्यस्तपद और एक समस्तपदसे जिसे कहा जाये उसे द्विर्व्यस्तक समस्तक तथा दो समस्त और एक व्यस्तपदसे जिसे कहा जाय, उसे द्वि समस्तक व्यस्तक चित्रलंकार कहते हैं ॥ १७३ ॥

द्विर्व्यस्तक समस्तक और द्वि समस्तक व्यस्तक चित्रालंकारके उदाहरण—

निधनोंके सन्तोषके लिए क्या है? मस्तकमें भ्रान्तिका कारण क्या है? युद्धमें

---

१ प्रद दृष्ट पदम्–क। २ गर्वरागद्वयम्–स्मरराग –इति क-ख। ३ व्यस्तपदद्वयम्, समस्तपदमेकम्–ख। ४ भ्रान्त्य–क-ख। ५ का शुभं रणम्–क-ख। ६ सर्वेभ्यो हिता –इति विशेषणम्।

राजराजविराजितम् । रा वित्तम् । जरा । जविभिरश्वैः शोभितम् ।
राजराज चक्रिणम् । विराति विशेषेण अनुगृह्णातीतिराजराजविरा
दिव्यभाषा । अजितम् । द्विर्व्यस्तसमस्तजातिः[1] ॥
एकश्रुतिप्रकारेण भिन्नार्थकथकं वचः ।
द्विः समस्तप्रभेदेन तदेकालापकं मतम् ॥१९३॥
किमाहुः सरलोत्तुङ्गः सच्छायतरुसंकुलम् ।
कलभाषिणि किं कान्तं तवाङ्ग सालकाननम् ॥२०३॥
सालवनम् । अलकसहितमुखम् ॥
क्व कीदृक् शस्यते रेखा तवाणुभ्रूः सुविभ्रमे ।
करिणी च वदान्येन पर्यायेण करेणुका ॥२१३॥

शुभप्रद क्या है ? सभीका हितकारक कौन है ? कौन कुल प्रशसनीय है ? तीर्थङ्करोकी सभा कैसी है ? ॥ १८३ ॥

उत्तर—राजराजविराजितम । रा—धन जरा—वृद्धावस्था जविभि —वेग-शाली अश्वै —घोडोसे शोभित । राजराजम—विष्णु अथवा सम्राट ।

विराति—विशेषेण—अनुगृह्णाति इति राजराजविरा—दिव्यभाषा । अजितम—अजेय । अर्थात उपर्युक्त प्रश्नोका उत्तर ' राजराजविराजितम पद है किन्तु इसका अर्थ प्रसगानुकूल ग्रहण करना पडगा ।

एकालापक चित्रालकारका लक्षण—

एक सुननके क्रिया-भेदसे तथा दो बार समासके रूपमें परिणत भदसे भिन्न-भिन्न अथको कहनवाले वचनको एकालापक चित्रालकार कहा गया है ॥ १९३ ॥

एकालापक चित्रालकारका उदाहरण—

सीधे और ऊँचे अधिक छायावाले वृक्षोसे व्याप्त क्या है ? हे मधुर बोलनवाली तेरे अगम मनोरम—प्रिय क्या है ? ॥ २०३ ॥

उत्तर—सालकाननम—अर्थात साल वृक्षका जगल । ( २ ) सुदर केशोसे युक्त मुख ।—यह एकालापकका उदाहरण है।

अन्य उदाहरण—

हे लघु भौंहवाली तथा सुदर विलासवाली, तुम्हारी रखा कहाँ और कैसी प्रशसनीय है ? यह पद एसा होना चाहिए, जिसके अन्य पर्यायवाचक शब्दका अर्थ करिणी हो ? ॥ २१३ ॥

---

१ अग्रे—लक्ष्मीहस्तोऽम्बुजानां को निलय कोऽङ्घ्रिरिन्दिरा । का मयूखोऽपि को ब्रूहि चित्रकाव्यविशारदे ॥ क ख । पद्माकर पद्ममाया हस्त पद्मानामाकरो निलय । पद—अङ्घ्रि । मा—लक्ष्मी । करो मयूख द्विस्समस्तव्यस्तजाति ।

एतदप्येकालापकम् ॥

शब्दार्थलिङ्गवाग्भिश्च विभक्त्या यत्समासत
व्यस्त विभिन्नमाख्यात तत्प्रभिन्न मनीषिभि· ।।२२३॥
आमन्त्र्यता महावैरिवृन्द शब्दोऽपराधवाक् ।
कोऽमराणा प्रजायेत तीर्थनाथसमुद्भवे ॥२३३॥
महाराग । महार अरीणा वृन्दमारम् ॥ आगः शब्दार्थलिङ्गभिन्नम् ॥

शब्दार्थलिङ्गभिन्नम् ॥

सबुद्धि विप्रकृष्टार्थे कुरु ब्रह्मोच्यते च क ।
प्रजाना घातकः को वा भूपति परिभाष्यते ॥२४३॥

दूराज[1] । शब्दार्थभिन्नम्

कीदृश नन्दन मेरोस्सप्तम्या मेघवाचकम् ।
किं पद सुस्पृहा कस्मै कुर्वते वद कामुका· ॥२५३॥

---

उत्तर—'करेणु" अर्थात् करे—हस्ते णु —रेखा—हाथमें रेखा प्रशसनीय होती है। इसका दूसरा अर्थ करेणुका—युवती हस्तिनी ।

प्रभिन्नक चित्रालकार—

शब्द, अर्थ, चिह्न, वचन और विभक्तिके द्वारा, जो सक्षेपसे पृथक्-पृथक् अनेक प्रकारकी बातें कही गयी हो, उन्हें विद्वानोंने प्रभिन्नक चित्रालकार कहा है ॥ २२३ ॥

शब्दार्थलिंगभिन्न चित्रालकारका उदाहरण—

प्रबल शत्रु समूहको कौन आमन्त्रित करता है ? अपराधवाली वाणीका कौन शब्द है ? तीर्थकरोके उत्पन्न होनेपर देवताओंमें कौन सा भाव उत्पन्न होता है ? ॥ २३३ ॥

उत्तर—महाराग —अत्यधिक रागवाला । अरीणा—शत्रुओके, वृन्दम्—समूहको आरम्—शस्त्रम्—शस्त्र और क्षत । आग । यहाँ शब्द, अर्थ और लिंग भिन्न-भिन्न है ।

शब्दार्थभिन्न चित्रालकारका उदाहरण—

ब्रह्माका वाचक ऐसा कौन सा शब्द है, जो दूरार्थ सम्बोधनमें प्रयुक्त होता है ? प्रजाओंका घातक कौन राजा कहा जाता है ? ॥ २४३ ॥

उत्तर—दूराज । सम्बोधन दूरार्थे है दूर । अज ब्रह्मा । दुष्टश्चासौ राजा च दूराज । दुष्ट राजा । यहाँ शब्द और अर्थ भिन्न-भिन्न है ॥

शब्दार्थ लिंगविभक्तिभिन्न-चित्रालकारका उदाहरण—

सुमेरुका नन्दन वन कैसा है ? सप्तमीका मेघवाचक पद कौन है ? कामुक व्यक्ति किसकी इच्छा करते है ? ॥ २५३ ॥

---

१ सबोधन दूरार्थे हे दूर । अज ब्रह्मा । दुष्टश्चासौ राजा च दूराज —विश्लेषणम् ।

महासुरतरुचये[1]। शब्दार्थलिङ्गविभक्तिभिन्नम्।

शोभमानं नभः कीदृक् कस्तापयति देहिनम्।
के जिनेशसमुत्पत्तिसमये कृतसंभ्रमाः ॥२६॥

सुरविभवः। शब्दार्थवचनभिन्नम्।

एकेनैवार्थभेदेन रचयन्ति प्रभिन्नकम्।
केचिन्मृदुधियस्ते च नदृताः सूरिभिर्यथा ॥२७॥

कः कम्पयति चेतांसि सर्वेषां वैरिणां भृशम्।
सुरासुरनरादीनां कस्तोषयति मानसम् ॥२८॥

वीरोदयः ॥

---

उत्तर—महासुखरुचये—बड़े बड़े कल्प वृक्ष समूहवाला नन्दन वन है। कल्पवृक्ष पक्षमे चये समस्यन्त है। कामुक पक्षमें अत्यधिक निधुवन—मैथुनकी रुचि है।—"महच्च तत् सुरतं च निधुवनं तस्य रुचये प्रीतये"—व्युत्पत्ति सम्भव है।

शब्दार्थवचन चित्रालंकारका उदाहरण—

कैसे आकाशकी शोभा होती है? शरीर धारियोंको कौन कष्ट देता है? जिनेश्वरके जन्म समयमें विशेष उत्साहवाले कौन हुए हैं? ॥ २६ ॥

उत्तर—सुरविभव—'नभःपक्षे शोभनश्चासौ रविश्च सुरविस्तेन शोभनम्।' सूर्योदय विशिष्ट आकाशकी शोभा होती है। 'प्राणिपक्षे—ससारस्तापयति' संसार प्राणियोंको कष्ट देता है। 'जिनोत्पत्तिपक्षे सुराणां विभवो नाथा देवेन्द्राः" इन्द्रोंको जिनोत्पत्तिके समय विशेष उत्साह होता है। यह शब्दार्थ वचन भिन्नका उदाहरण है।

प्रभिन्नक चित्रालंकारके सम्बन्धमें अन्य विचारणीय—

कोई सुकोमल बुद्धिवाले कवि एक ही प्रकारके अर्थभेदसे प्रभिन्नक चित्रालंकारकी रचना करते हैं, पर आचार्योंने इस पक्षको मान्यता नहीं दी है॥ २७ ॥

समस्त शत्रुओंके अन्तःकरणको कौन अत्यधिक कम्पित करता है? देव, दानव और मानवोंके अन्तःकरणको कौन सन्तुष्ट करता है? ॥ २८ ॥

उत्तर—वीरोदय—शत्रुपक्षे—'वीराणामुदयः शूरोत्पत्तिः' शूरपुरुषोंकी उत्पत्ति शत्रुओंके अन्तःकरणको कम्पित करती है। देव-दानवपक्ष—'वीरस्योदयः वर्धमानस्वामिनः उत्पत्तिः'—महावीर स्वामीका जन्म देव दानव मानवको आनन्दित करनेवाला है।

---

१ नन्दनवनपक्षे महान्तः सुरतरवो यस्य तत्। कल्पवृक्षपक्षे सप्तम्यन्तः चये इति। कामुकानां पक्षे महच्च तत् सुरतं च निधुवनं तस्य रुचये प्रीतये।

शब्दार्थभेदतोऽवश्य प्रभिन्नं सुविरच्यताम् ।
वचोलिङ्गविभक्तीना भेदस्तूच्येत[1] शक्तितः ॥२९॥

यत्र प्रश्ने निबध्येते विशेषणविशेष्यके[2] ।
भेद्यभेदकमाख्यात तदिद सूरिभिर्यथा ॥३०॥

केशेषु प्रसितः कायतल्व्यपगमस्पृहः ।
क क्लेशमेति कस्तुष्टः प्रासादतलनिष्ठित. ॥३१॥

कुमज्जनः । कुत्सितस्नान । भूसहितो राजा । भेद्यभेदकजातिः ।
यत्पृष्ट दीर्घवृत्ते न युताल्पाक्षरमुत्तरम् ।
तदोजस्वीति भाषन्ते पण्डिता खण्डितार्तय ॥३२॥

---

प्रभिन्नकके विषयमें अन्य आवश्यक तथ्य—

शब्द और अर्थके भेदसे प्रभिन्नककी रचना अवश्य करनी चाहिए। वचन, लिंग और विभक्तियोके भेदको भी यथाशक्ति कहना चाहिए ॥ २९ ॥

भेद्य-भेदक चित्रालङ्कारका लक्षण—

जिस प्रश्नमें विशेषण और विशेष्यका निबन्धन किया गया हो, विद्वानोने उसे भेद्य-भेदक कहा है ॥ ३० ॥

उदाहरण—

केशोके सँवारनेमें सलग्न, शरीरके निचले भागमें स्पृहा रहित कौन व्यक्ति क्लेश प्राप्त करता है और प्रासाद-भवनके उपरिभागमें बैठा हुआ कौन सन्तुष्ट होता है ? ॥ ३१ ॥

उत्तर—कुमज्जन,—"पुरुषपक्षे कुत्सित स्नान यस्य सः कण्ठस्थान."—कुत्सित स्नान—कण्ठस्नान करनेवाला पुरुष क्लेश प्राप्त करता है और 'राजपक्षे कुरस्यास्तीति कुमान् कुमांश्चासौ जनश्च पृथिव्या सहितो राजा'—पृथ्वी सहित राजा प्रासादोपरि स्थित होनेसे सन्तुष्ट होता है ॥

ओजस्वी जाति—चित्रालङ्कारका लक्षण—

लम्बे समासवाले पदसे प्रश्न किया गया हो और अल्पाक्षरपदसे उत्तर दिया गया हो तो उसे दुःख दूर करनेवाले पण्डितोने ओजस्वी अलंकार कहा है ॥ ३२ ॥

---

१ भेदस्तु उच्येत-ख । २. विशेष्यते-ख ।

तेज. सङ्क्षोभकारि स्फुटतरवनितापाङ्गबाणैर्न विद्ध-
स्तद्वाग्रज्ज्वप्रबद्धो मनसि वचसि चाङ्गे तदासङ्गदूरः ।
को मूढ प्राणिचित्तभ्रमणकरमहाश्वभ्रदुःखप्रदायी
कस्माज्जात सदोष सकलजनततिप्राणहारी च वेद ॥३३॥

असुरत ॥ न विद्यते सुष्टु तदभिलाषमात्र रत यस्य स
शालासुरात् ओजस्विजाति ।
यत्रोपमादयो नानाऽलंकारास्सन्ति च स्फुटम् ।
कविभि. कथ्यते तद्धि सालकारसमाह्वयम् ॥३४॥

प्रियकारिणि का देवि त्वमेव प्रियकारिणी
विवेकिनीव काऽम्ब (त्व) सार्वा का त्वमिवाम्बिके ॥३५॥

---

उदाहरण—

धजको नष्ट करनेवाले नारीके कटाक्ष बाणसे कौन घायल नही होता ? नारीकी वाणीरूपी रस्सीसे कौन नही बन्धनमें पड़ता ? मन, वचन और शरीरसे नारीकी सगतिसे कौन दूर रहता है ? प्राणियोके चित्तको भ्रमित करनेवाला महानरकके समान कष्टप्रद कौन मूर्ख है ? समस्त मानव समूहके प्राणको हरण करनेवाला वद दोषयुक्त क्यो हुआ ? ॥ ३३ ॥

उत्तर—असुरत —'पुरुषपक्षे सुरतक्रोडारहित '—इच्छानुसार सुरत—मैथुन क्रीडासे रहित । वदपक्षमें—'शालासुराज्जात '—शालासुर या शखासुर से उत्पन्न। यह ओजस्विजातिका उदाहरण है ।

सालकारचित्रका लक्षण—

जिसमें उपमा, रूपक आदि अनेक अलङ्कारोको स्पष्ट प्रतीति हो, विद्वान् कवियो- ने उसे सालङ्कार चित्र कहा है ॥ ३४ ॥

उदाहरण—

हे प्रियकारिणी देवि ! तुम कौन हो तुम ही प्रिय करनेवाली हो । हे अम्ब ! विवेकशालिनीके समान तुम कौन हो ? हे अम्बिके ! तुम्हारे समान सभीको हितकारिणी कौन है ? ॥ ३५ ॥

---

१ चेत कप्रतौ तथा खप्रतौ । २ तद्वाग्वज्रप्रबद्धो खप्रतौ । ३ पुरुषपक्षे सुरतक्रीडा- रहित वेदपक्षे शालासुराज्जात (?) शखासुराज्जात इति बोध्यम । ४ कागासुरात् इति कप्रतौ, कालासुरात इति ख । ५ त्वमिव कप्रतौ, त्वमिव इति ख । ६ कापि त्वं इति ख ।

सामगो। सा[1] लक्ष्मीः। अमगो। अमति जानातीत्यमा सा चासौ गौ सरस्वतीति भावः। सामोक्तिः। उपमा॥

प्राहुः[3] क्षमारूपमुनीशमूर्ति का वीरदिव्यध्वनिशीतभानोः।
अग्रे कवीना वचनं किमहो गण महावीरहरेः कमाहुः॥३६॥

कुम्भं। कु भुव, भं नक्षत्र। करिपिण्ड। रूपकं॥ सालंकारजातिः॥

वृत्तेन लघुना पृष्टं प्रचुराक्षरमुत्तरम्।
यत्तत्तद्वेदिनः प्राहुः कौतुकं कौतुकावहम्॥३७॥

केऽनिलाः श्रीर्हरेर्लज्जा देहसबोधनं कथम्।
भक्षणार्थे च कः शब्दः कीदृग् रत्नत्रय वद॥३८॥

कामास्त्रपातनोदनं। काः। अनिलाः। मा श्रीः। अः विष्णुः। त्रपा। तनौ। अदनम्। कौतुकजातिः।

---

उत्तर—सामगो। सा लक्ष्मीः—वह लक्ष्मी। जाननेवाली अर्थात् सरस्वती। सामोक्ति—प्रियवच—मधुरवाणी। यहाँ उपमालंकार रहनेसे सालङ्कार चित्र है।

रूपक आलंकारजन्य चित्रका उदाहरण—

वीरप्रभुकी दिव्यध्वनि स्वरूप चन्द्रमाको क्षमारूप मुनीशमूर्ति किसे कहा गया है? कवियोके समक्ष पापरूप वचन क्या है? महावीररूपी हरिका गण किसे कहा गया है?॥३६॥

उत्तर—कुम्भम्—कु भुवं—पृथिवीको। भम्—नक्षत्रं—ताराओको। करिपिण्डम्—गजगण्डस्थल। यहाँ रूपक अलङ्कार होनेसे सालङ्कारचित्र है।

कौतुक चित्रालंकारका लक्षण—

लघुवृत्त द्वारा प्रश्न किये जानेपर अधिक अक्षरो द्वारा जो उत्तर हो, विषयज्ञ विद्वानोने कुतूहल उत्पन्न करनेवाले उस पदको कौतुकचित्र कहा है॥३७॥

उदाहरण—

अनिल कौन है? हरिकी लज्जा क्या है? देहका सम्बोधन कैसा होता है? भक्षण अर्थमें कौन शब्द है? रत्नत्रय कैसा है? बतलाइए॥३८॥

उत्तर—कामास्त्रपातनोदनम्। काः अनिलाः; मा—श्रीः, अः—विष्णु भगवान् त्रपा तनौ। अदनम्—भोजन। यहाँ प्रश्नाक्षरपद अल्प विस्तारवाला है और उत्तरपद अधिक अक्षरवाला है।

---

१. सा च लक्ष्मीर्निगद्यते। एन विष्णुना सहिता सा लक्ष्मीः॥ २. प्रियवचः।
३. रूपमुनीशमूर्ति का (क)। ४. श्री हरिर्लज्जा (ख)।

प्रश्नाक्षरसदृशत्वमुत्तरे यत्र गद्यते ।
प्रश्नोत्तरसम प्रोक्त[1] न देवकविकुञ्जरै ॥३९॥
शोभा भवति कीदृक्षे खे सरस्वति विद्रुमा ।
क्व सन्तोत्यादिकप्रश्ने विचिन्त्योत्तरमुच्यताम् ॥४०॥
भानि नक्षत्राणि अस्मिन् भवतीत्युत्तरम् ॥ भो सरस्वति, उत्तरवचन पक्ष ( सरस्वति[2] ) समुद्र ॥ प्रश्नोत्तरसमजाति ॥
उत्तर यत्र सूच्चार्यं प्रश्नस्तस्यानुयुज्यते ।
पृष्टप्रश्न समाख्यात प्रश्नोत्तरविशारदै ॥४१॥
श्री स्मरो भूर्युधश्चेति प्रोक्तमुत्तरमत्र तु ।
प्रत्येक पृच्छता चक्रितेजोदग्धा क्वका स्थिता ॥४२॥
केकिराजय[3] । का ई । क इ । इरा । अजेय[4] । के जल । अरिराजय । पृष्टप्रश्नजाति ।

---

प्रश्नोत्तरसम चित्रका लक्षण—

जिस उत्तरम प्रश्नाक्षरके समान ही अक्षर हो, उसे श्रेष्ठ कवियोने प्रश्नोत्तरसम चित्र कहा है ॥ ३९ ॥

उदाहरण—

कसे आकाशमें शोभा होती है ? हे सरस्वति ! विद्रुममणि कहा प्राप्त होती है ? अच्छी तरह विचारकर उत्तर दीजिए ॥ ४० ॥

उत्तर—भानि नक्षत्राणि अस्मिन्भवतीत्युत्तरम्—नक्षत्र जिसमें हो वह आकाश शोभित होता है । समुद्र—विद्रुममणि समुद्रमें प्राप्त होते हैं । यह प्रश्नोत्तर समजातिका उदाहरण है ।

पृष्ट प्रश्नजाति चित्रका लक्षण—

जिसमें उत्तरका अच्छी तरहसे उच्चारण कर उसका प्रश्न भी पीछेसे जोडा जाता है उसे प्रश्नोत्तर विशारद पृष्ट प्रश्न कहते हैं ॥ ४१ ॥

उदाहरण—

लक्ष्मी कामदेव पृथिवी और युध य उत्तर दिय जाय तथा इनके पीछे चक्रि, तेज दग्ध क्व और का भी जोड जायें ॥ ४२ ॥

उत्तर—केकिराजय—का + ई = के—लक्ष्मी कौन । क + इ = काम कौन । इरा = भूमि । अजय = पराजय अथवा अजय । के = जले—पानीमें । अरिराजय = शत्रुश्रेणी । पृष्ट प्रश्नजाति चित्रका उदाहरण है ।

---

१ तदेव कवि । २ सरस्वति इति भागो क नास्ति । ३ केरिराजय क ख । ४ अजय ख ।

इदं वदेति संप्रोक्ते भङ्क्त्वा यत्रोत्तरं वदेत् ।
तद्भग्नोत्तरमाख्यातं[1] काकुवाच्यैव गोपितम् ॥४३॥
[2]केभ्यो [3]हितकरो भोस्त्वमिवामन्त्र्यतां कवे ।
[4]प्रशस्ताभ्यर्हितत्वाद्यः को भवानिव सज्जनः ॥४४॥

सज्ज । भोः शब्दशासन । जैत्रे जः प्रतिपत्तव्यः । शम्बरे शब्दशासने इत्यभिधानात् । न: अस्मभ्यं कविभ्यः । भग्नोत्तरजातिः ।

पृष्टं यत्प्रश्नवाक्ये स्यादादिमध्यान्तसुस्थितम् ।
उत्तरं त्रिविधं तत्स्यादादिमध्यान्तपूर्वकम् ॥४५॥
मुदितो देवलोकस्य का तीर्थंकरजन्मतः ।
रागान्धीकृतचित्तानां चेतो व्याधिः कुतः सदा ॥४६॥
मुत् आनन्दः इतः स्मरात् । आद्युत्तरजातिः ।

---

भग्नोत्तरचित्रका लक्षण—

यह कहो इस प्रकार पूछनेपर पद-विच्छेदकर उत्तर दिया जाये और काकुध्वनिसे जो गुप्त रखा जाये, उसे विद्वानोंने भग्नोत्तरचित्र कहा है ॥ ४३ ॥

उदाहरण—

कौन किनके लिए हितकारी है ! हे कवि ! तुम्हारे समान किसे आमन्त्रित किया जाय ? प्रशंसनीय और पूजनीय होनेके कारण सज्जनोंके समान आप कौन हैं ? ॥४४॥

उत्तर—सज्जः—हे शब्दशासन । ज शब्दका प्रयोग जैत्र ( विजयशील ) शम्बर—काम और शब्दशासनके अर्थमें होता है । ऐसा अभिधान—शब्दकोशमें कहा गया है । यह भग्नोत्तर जातिका उदाहरण है ।

आदि-मध्य-उत्तरजाति चित्रका लक्षण और उदाहरण—

जिस प्रश्नवाक्यमें पूछा हुआ प्रश्न आदि, मध्य और अन्तमें सुस्थिर हो, उसका उत्तर भी आदि, मध्य और अन्त रूप हो सकता है ॥ ४५ ॥

तीर्थंकर भगवान्‌के जन्म लेनेसे प्रसन्न देवलोकको क्या हुआ ? सर्वदा रागान्ध चित्तवालोंको मानसिक रोग क्यों होता है ? ॥ ४६ ॥

उत्तर—मुदितः—मुद्=आनन्द । इतः=स्मरात्—कामदेवसे । यह आद्युत्तर जातिका उदाहरण है ।

---

१. वाचैव क ख । २ तेभ्यो ख । ३ हितकरः को भो त्वमीवा इति ख । ४ प्रशस्ताभ्यर्हितत्वादयः ख ।

वनं [1]पुष्पादिभी रम्यं कुर्यात् को मधुरेणदृक् ।
अपाङ्गवीक्षितैः कामिजनं तोषयतीह का ॥४७॥
मधुः मधुमासः । एणदृक् एणाक्षी । मध्योत्तरजातिः ॥
किं किमस्त्री द्वितीयाया रूपं को भूमिपालकः ।
कामिनो संगतो नित्यं के नु तुष्यन्ति कामिनः ॥४८॥
अन्तोत्तरजातिः ।
सुस्थितं प्रश्नवाक्येऽपि पादान्तर[2]वियोगिनि ।
कथितापह्नुतं यत्र नोत्तरं तद्विभाषितम् ॥४९॥
[3]अभ्यते शमिना किं [4]भो. केन मोमुह्यते जगत् ।
मुक्तिकान्तापरिष्वङ्गं[5] धाम केनाप्यते वद ॥५०॥
शं सुखं । इना कामेन । मिलित्वा व्रतिना ।

---

कौन पुष्पादिके द्वारा वनको सुन्दर बना सकता है ? इस संसारमें कटाक्षावलोकनसे कौन कामियोंको सन्तुष्ट करती है ॥ ४७ ॥

उत्तर—मधु—मधुमासः—चैत्र । एणदृक्—मृगनयनी । मध्योत्तर जातिका उदाहरण है ।

अन्तोत्तरका उदाहरण—

'किम्' शब्दके स्त्रीलिंगके द्वितीया विभक्ति में कौन रूप होता है ? राजा कौन है ? तथा सर्वदा स्त्रीसङ्गसे कौन सन्तुष्ट होते हैं ? ॥ ४८ ॥

उत्तर—काम् + इन = कामिनः । अन्तोत्तर जातिका उदाहरण है ।

कथितापह्नुत चित्रका लक्षण—

अन्य पादसे रहित होनेपर भी जिस प्रश्नवाक्यमें अच्छी तरहसे स्थित उत्तर वैकल्पिक न हो उसे कथितापह्नुत कहते है ॥ ४९ ॥

उदाहरण—

इन्द्रिय निग्रही होनेसे किसकी प्राप्ति होती है ? यह सारा संसार किससे मोहित हो रहा है ? मुक्तिरमाकी प्राप्ति हो जानेसे कौन स्थान मिलता है ? हे महानुभाव ! बतलाइये ॥ ५० ॥

उत्तर—शम्—शान्ति या सुख । इना—कामदेव द्वारा । शमिना—प्रशान्त स्थान द्वारा या व्रतीद्वारा ।

यह कथितापह्नुत जातिका दृष्टान्त है, जिस जातिमें उत्तर कथित रहता है, परन्तु स्पष्ट लक्षित नहीं होता, उसे कथितापह्नुत जाति कहते हैं ।

---

१. पुष्टादिभी ख । २ पादान्तरसुयोगिनो क-ख । ३ लभ्यते ख । ४. भो ख ।
५. परिष्वङ्ग ख ।

वायुपक्षे[1] हरिक्ष्मासु स्मरे संबुद्धयः कवौ ।
का ब्रूहि विस्रशून्याङ्ग नो भात्यपि विकस्वरे ॥५१॥

विस्रशून्याङ्ग । भो आमगन्धिन्[2] । तनुरहित । पक्षे विकस्वरे । इत्यत्र विस्र' विशब्दसकाररेफमात्रत्रयं त्यजन् । तथा च । कवे इति स्थितम् । क । वे अ । को । ए । कवे ( ? ) इत्युत्तरं । कथितापह्नुतजातिः[3] ॥

वैषम्यं यत्र बन्धस्य विषमं तन्निरूप्यते ।
वृत्तनाम[4] भवेत्प्रश्नवृत्तनामोत्तराद्धि[5] यत् ॥५२॥

विनक्ष्यन्ति[6] जना लोके के[7] नेष्टगुणसञ्चयाः ।
सदुत्तरसमुद्भूतः शब्दः कः पशुवाचकः ॥५३॥

---

यहाँ प्रश्न है कि हे विस्रशून्याङ्ग ! हे सड़ी गन्धवाले शरीरसे रहित ! कहो तो वायु, पक्षि, विष्णु, पृथ्वी, काम और कवि शब्दमें सम्बुद्धि—सम्बोधनके एक वचनका क्या रूप होता है । विकस्वरे—स्पष्ट होनेपर भी समझमें नहीं आ रहा है ।

एक बार विस्रशून्याङ्गे—इस पदको भगवान्‌की माताका सम्बोधन मान लिया जाय—विस्रगन्धेन आमगन्धेन शून्यमङ्गम् यस्यास्तत्सम्बुद्धौ, समास किया जाय और दूसरी बार उसे विकस्वरेका विशेषण सप्तम्यन्त मान लिया जाय और पुरु पक्षमें अर्थ किया जाय—विस्रेण—विसकाररेफेण रहिते विकस्वरे अर्थात् विकस्वर शब्दमेंसे वि, स और र को छोड़ देनेपर 'कवे' शेष रहता है । श्लोकगत प्रश्नोका उत्तर 'कवे' है । वायु शब्दका सम्बुद्धि क ( क ), पक्षि शब्दका वे ( वि ) और हरि—विष्णुका 'अ' अकारो वासुदेवे स्मात्—संधि करनेपर क + वे + अ—पूर्वरूप सन्धि होनेसे 'कवे' रूप शेष रहा । यही उत्तर है ॥ ५१ ॥

वृत्त एवं विषम वृत्त नामक चित्रका लक्षण—

जिसमें रचनाकी विषमता प्रतीत हो उसे विषम और जिसमें प्रश्न वृत्तके नामसे ही उत्तरको प्रतीति हो जाय उसे वृत्त कहते हैं ॥ ५२ ॥

उदाहरण—

इस लोकमें अनुचित गुणोका संचय करनेवाले कौन नष्ट होंगे ? अथवा उचित गुणोका संचय करनेवाले कौन नष्ट नहीं होंगे ? इनके उत्तरमें उत्पन्न पशुवाचक शब्द कौन है ? ॥ ५३ ॥

---

१. वायुपक्षि ■ । २. आमगन्धि क-ख । ३. कथितापह्नुतजातिः ख । ४. वृत्तानाम ख । ५ वृत्तनामन्त्वराद्धि ख । ६. विनश्यन्ति क-ख । ७. ते नष्टगुण....ख ।

सावरागाः । अव समन्ताद् रञ्जनमवरागः तेन सहिता । सो ओकार-सहिता । अरा रा इति शब्दरहिता । गा इत्यत्र विसर्जनीय स्थित एव तथा सति गौरिति रूपसिद्धिः । विषमजाति ॥

सबोधन किं सुरलोकनाथे भ्रमद्द्विरेफा सुरभिस्फुटा का ।[2]
का याति नाकाज्जिनपूजनार्थं वृत्त [3]किमाद्यूह्युपजातिलक्ष्म ॥५४॥

[4]इन्द्रमालावृत्तजाति ॥

सुप्तिङन्तप्रभेदेन सुयोगित्वाद्द्विधोत्तरम् ॥
एकमेव भवेद् यत्र तन्नामाख्यातमुच्यते ॥५५॥

[5]सेविता विह्वल कर्त्तुं का क्षमा सुचिर घट ।
नाम्भो धरति[6]कोदृक्ष शास्त्र कुरुथ धोधना ॥५६॥

---

उत्तर—सावरागा । अच्छी तरहसे रञ्जनको अवराग कहते हैं तथा अवरागसे जो युक्त हो, उसे सावराग कहते हैं । सो = ओकारसहित । अरा—रा इति शब्दरहित —शब्दहीन । 'गा' इस शब्दमें विसर्ग है हो और प्रथमा विभक्तिमें 'गौ' यह रूप बनता है । अर्थात् पूर्वत रागो व्यक्ति नष्ट होते हैं । उत्तरसे पशुवाचक 'गौ' शब्दकी उत्पत्ति होती है ।

इन्द्रमाला वृत्तजातिका उदाहरण—

सुरलोकनाथमें सम्बोधन क्या है ? सुगंधिकी स्फुटतासे आकृष्ट हो भ्रमण करने-वाले भ्रमर किसपर आते हैं ? स्वर्गसे जिनपूजनके लिए कौन आती है ? उपजाति लक्षण वाला वृत्त कौन है ? ॥ ५४½ ॥

उत्तर—इन्द्र + माला = इन्द्रमाला । सुरलोकनाथका सम्बोधन इन्द्र है, मालाकी गन्धसे भ्रमर आकृष्ट होते हैं । स्वर्गसे जिनपूजनके लिए इन्द्रमाला—देवाङ्गनाएँ आती हैं अथवा इन्द्र-समूह पूजा करने आता है ।

नामाख्यात चित्रका लक्षण—

जिसमें एक ही सु' के सम्बन्धके कारण सुबन्त और तिङन्तके भेदसे दो प्रकार का उत्तर प्रतीत हो, उसे नामाख्यात चित्र कहते हैं ॥ ५५½ ॥

उदाहरण—

सेवन करनेपर कौन चीज मनुष्यको विह्वल कर देती है ? कैसा घट अधिक समयतक जल-धारण नहीं कर सकता ? बुद्धिमान् कैसे शास्त्रको रचना करते हैं ? ॥ ५६½ ॥

---

१ सा ओ ( अ ) कारसहिता—ख । २ ता-ख । ३ किमाद्यूह्युपजाति–ख । ४ इन्द्रमालावृत्तनामजाति –क ख । ५ सेवित्वा विह्वल । ६ कीदृविक क-ख ।

सुराम । सुरा । आम । सुरामः दद्म ।
यामिनीप्रतिमायोगे कीदृश यतिना कुलम् ।
क वन्दन्ते सुरा नित्य काम किमकरोत्सुधीः ॥५७॥

अभ्यभव । अभि भयरहित[1] । अभव ससारहीनजन[2] । अभ्यभव
निराकरोमि स्म । एव सवलकारेषु बोद्धव्यम् ॥ नामाख्यातजातिः ।
सकँत सूत्रत शब्दादुद्भव[3] शास्त्रवाक्यतः ।
तार्क्यं सौत्र च शाब्द च [4]शास्त्रार्थं चेति तद्भवेत् ॥५८॥

मुनिसबोधन कीदृक् को वधूजनतोषकृत् ।
जैनेभ्यो रोचते सर्वकुवादिभ्यो न को वद ॥५९॥

अनेकान्त । न विद्यते इ काम यस्यासौ अनिः तस्य सबोधनम् ।
तार्क्यजाति ॥

---

उत्तर—सुराम । सुरा—मदिरा सेवनसे मनुष्य विह्वल हो जाता है । आम —कच्चा घडा अधिक समयतक जलको धारण नही कर सकता है । बुद्धिमान् व्यक्ति सभीका हित करनवाले शास्त्रकी रचना करते हैं । सुराम —दद्म ।

रात्रि प्रतिमायोग धारण करनपर यतियोका समूह कैसा रहता है ? देव निरन्तर किसकी पूजा करते हैं ? विद्वान व्यक्तिन किसकी इच्छा की है ? ॥ ५७½ ॥

उत्तर—अभ्यभव—अभि अर्थात रात्रि प्रतिमायोग धारण करनेवाले यतियोका समूह निर्भय रहता है । अभवम्—ससारहोनरत्न—द्रव्यकर्म भावकम और नोकर्म रहित सिद्धोको देव नित्य वन्दना करत है । अभ्यभव—निराकरोमि—बुद्धिमान् व्यक्ति सन्देह निराकरण करनकी इच्छा करत है । इस प्रकार सभी अलकारामें समझना चाहिए । यह नामाख्यातजातिका उदाहरण है ।

तार्क्य सौत्र शाब्द शास्त्रवाक्य चित्रक लक्षण—

यदि तर्क, सूत्र शब्द और शास्त्रवाक्यसे उदभव—उत्पत्ति प्रतीत हो तो उन्हें क्रमश तार्क्य, सौत्र, शाब्द और शास्त्रार्थ चित्र कहते है ॥५८½॥

उदाहरण—

मुनियोका सम्बोधन कैसा होता है ? वधूजनोको कौन सन्तुष्ट करता है ? जैनियोको अच्छा लगता है और समस्त कुवादियोको नही, ऐसा कौन है ? बतलाइए ॥५९½॥

उत्तर—अनकान्त । जिसम विषयवासना नही है, उसे 'अनि' कहत है और उसका सम्बोधनम 'अन' होता है । यही मुनियोके लिए सम्बोधनपद है । कान्त—प्रिय

---

१ भयहीन–क । २ जिन–क । ३ शब्दाद्युदभव–क । ४ शास्त्रोत्य–ख ।

उक्तस्य नुः परामृष्टौ कः [१]शब्दो भेदवाचि किम् ॥
अव्ययं केन नातोषि सूत्रं किं प्रक्रियास्थितम् ॥६०॥

सहार्थेन । सौत्रजातिः ॥

न [२]श्लाघ्यते मुनिः कस्मै सुबन्तं किं निगद्यताम् ।
अकाराद्यनुबन्धाना धातूना नाम किं वद ॥६१॥

परस्मैपदम् । मुनि परस्मै न श्लाघते स्वगुणाधिकं धर्मं न ज्ञापयति अपितु स्वनिन्दा परप्रशसा [३]च करोतीत्यर्थः । [४]शाब्दीजातिः ॥

[५]श्रावेण गमयेत्कालं कया वृक्षः पतत्यधः ।
क कीदृशं सुधी[६]ग्राह्यो धर्मः सारतरो वद ॥६२॥

दयामूलं दयादानेन अमूल ।

---

वधूजनोको सन्तुष्ट करता है। जैनोंको अनकान्त रुचिकर होता है और कुवादियोको नही। यह तार्क्यजाति चित्रका उदाहरण है।

कही हुई बातके विचारमें कौन शब्द है ? भेदवाचक अव्यय कौन है ? किससे सन्तोष नही हुआ ? प्रक्रियामें विद्यमान सूत्र कौन है ? ॥६०½॥

उत्तर—सहार्थेन । कही हुई बातके विचारमें सहार्थ शब्द है। भेदवाचक अव्यय सह है। अर्थ—धन-सम्पत्तिसे सन्तोष नही होता। प्रक्रियामें विद्यमान सूत्र 'सह' है। यह सौत्रजातिका उदाहरण है।

मुनि किससे आत्मप्रशसा नही करता है ? सुबन्तको क्या कहते हैं ? अकारादि इत्सज्ञक धातुको क्या कहते है ? बतलाइए ॥६१½॥

उत्तर—परस्मैपदम् । मुनि दूसरासे अपनी आत्मश्लाघा नही करते है। सुबन्तको पद कहते है। अकारादि अनुबन्धक धातुओका परस्मैपद कहते हैं। यह शाब्दी-जातिका उदाहरण है।

किस क्रियाको सुनकर समय व्यतीत करना चाहिए ? कौन वृक्ष नीचे गिर जाता है ? विद्वान्को कैसे अपनाना चाहिए ? धर्मका सार क्या है ? बतलाइए ॥६२½॥

उत्तर—दयामूल । दया—√दय क्रियाको सुनकर अर्थात दयाका आचरण करते हुए समय व्यतीत करना चाहिए। मूलरहित वृक्ष नीचे गिर जाता है। विद्वान्को दया और दान सम्मानपूर्वक अपनाना चाहिए। धर्मका सार दया और दान है।

---

१ शब्द—ख। २ श्लाघते—क ख। ३. ख चकारो नास्ति। ४. आत्मनेपदमिति वा पाठ तदनुसारेण डकाराद्यनुबन्धानामिति पाठ। आत्मने न श्लाघते मुनि। स्वश्लाघा न करोतीत्यर्थ। क-ख अधिक पाठ। ५ श्रावको क ख। ६ ग्राह्य—ख।

दयामूलो भवेद्धर्मो[1] दयाप्राणानुकम्पनम् ।
दयायाः परिरक्षार्थं गुणा शेषा. प्रकीर्तिताः ॥६३॥
इति शास्त्रोक्तत्वात् । शास्त्रजातिः ।
वर्ण एवोत्तरं वाक्यमेवोत्तरमुदीर्यते ।
वर्णोत्तरं भवेत्तत्तद्वाक्योत्तरमपि स्फुटम् ॥६४॥
लक्ष्मी का किं जलं विष्णुसंबुद्धि· कथमुच्यताम् ।
कस्त्यागः कीदृशो देशा· प्रावृट्काले वदाऽऽशु मे ॥६५॥
सावारय. । सा । वा. । अ । य· ॥ यस्त्यागे निलये वायौ यमे धातरि पातरि इत्यभिधानात् ॥ [2]आ समन्ताज्जलसहिताः ॥ वर्णोत्तरजातिः ॥
मेरौ लब्ध किमिन्द्राद्यै· स्वामिनाऽङ्गेऽस्य का कृता ।
शक्रेणाव्ययमप्यर्थं किं कृता पुरुणा च का ॥६६॥
सुदीक्षाऽपि । सुत् सवन । ईक्षा[3] निरीक्षण । अपि । सुदीक्षा । आपि प्राप्ता । वाक्योत्तरजाति· ।

---

दया मूलक धर्म होता है, प्राणियोपर अनुकम्पा करना दया है । दयाकी रक्षा—दयाधर्मका पूर्णतया पालन करनेके लिए ही शेष—सत्यता, पवित्रता, क्षमा आदि गुण कहे गये हैं ॥६३½॥

यह बात शास्त्रोंमें कही गयी है, अतः यह शास्त्र जातिचित्रका उदाहरण है ।

वर्णोत्तर और वाक्योत्तर चित्रोंके लक्षण—

वर्णमें ही जिसका उत्तर प्रतीत हो जाये, उसे वर्णोत्तर और वाक्यमें ही जिसका स्पष्ट उत्तर प्रतीत हो, उसे वाक्योत्तर कहते हैं ॥६४½॥

उदाहरण—

लक्ष्मी कौन है ? जल क्या है ? विष्णुका सम्बोधन क्या है ? त्याग कौन है ? वर्षाकालमें देश कैसे हो जाते हैं, यह मुझे शीघ्र बतलाइए ॥६५½॥

उत्तर—सावारय । सा—लक्ष्मी । वा—पानी । विष्णु सम्बोधन 'अ' । य—त्याग । त्याग, गृह, वायु, यम, ब्रह्मा और रक्षक आदि अर्थोंमें 'य.' का प्रयोग होता है, यह कोश में लिखा है । सावारय —अच्छी तरह जलसे परिपूरित वर्षा ऋतुमें देश होते हैं । यह वर्णोत्तर जातिका उदाहरण है ।

इन्द्र इत्यादि देवताओंने मेरु पर्वतपर क्या किया ? स्वामीने इसके अंगमें क्या किया ? इन्द्रसे भी व्यय नहीं होनेवाला धन क्या है ? पुरुने क्या किया ? ॥६६½॥

उत्तर—सुदीक्षापि । सुत्—सवन—अभिषेक । इन्द्रादि देवोंने मेरुपर जिनेन्द्रका जन्माभिषेक किया अथवा सवनं—सोमरसको चुलाया । स्वामीने इन्द्रादिके अंगोंका

---

१. भवेद्धर्म.–ख । २. आ समन्तात् जलसहिता.–ख । ३. निरीक्षणम्–ख ।

श्लोकार्द्धपादपात्र तु यत्नोत्तरमुदीर्यते ।
श्लोकार्द्धपादपूर्वं तदुत्तर त्रिविध मतम् ॥६७॥
का श्रद्धा मूढवृन्द किमभिविधिमुखेऽर्थे [1]पर कि निषेधे
संपत्तिर्व्योम का किं गिरिरपि कुलिश कोपपीडे पद किम् ।
युग्लज्जामन्त्रण किं चरति खगगण कुत्र [2]चामन्यदाव
कृष्ण [3]ब्रू हि च्युताशुर्विधुरपि जलदेनोच्यता कीदृशेन ॥६८॥
क पुमान् का च सबुद्धि पदार्थे लेटि किं पदम् ।
आवहे को मुनि कीदृग् दोषमुक्तो जिनेश्वर ॥६९॥

---

ईक्षा—निरीक्षण—निरीक्षण किया । इन्द्रसे भी व्यय नहीं होनेवाला धन—सुदीक्षा है । पुरु—आदितीर्थंकर ऋषभदेवने दीक्षा धारण की ।

यह वाक्योत्तर जातिका उदाहरण है ।

श्लोकार्द्धपादपूर्व चित्रका लक्षण और उसके भेद—

जिसमें केवल श्लोकका आधा पाद ही उत्तररूप प्रतीत हो, उसे श्लोकार्द्धपादपूर्व कहते है और इसके तीन भेद माने गये है ॥६७½॥

उदाहरण—

श्रद्धा क्या है ? मूढ—मूर्खसमूह कौन है ? सम्मुख अर्थ और निषेध अर्थमें कौन शब्द है ? आकाश तथा पर्वत के अर्थमें कौन शब्द है ? वज्र क्या है ? कोपसे पीडा अर्थमें कौन शब्द है ? लज्जासे युक्त आमन्त्रण क्या है ? पक्षियोका समूह कहाँ विचरण करता है ? अमन्य दाव क्या है ? कृष्ण को क्या कहते है ? कैसे मेघसे चन्द्रमा भी च्युताशु कहे जा सकते है ? ॥६८½॥

उत्तर—रुचि —रुचि ही श्रद्धा है । बुद्धिहीन ही मूर्खसमूह है । सम्मुख अर्थमें 'आ' और निषेध अर्थमें 'न' अव्यय प्रयुक्त है । सम्पत्ति अर्थमे सम्पत्, आकाश अर्थमें नभ और पर्वत अर्थमें अग शब्द व्यवहृत है । वज्रके अर्थमें अपद्रव या अनाई, कोपसे पीडित अवस्थामें आ, युध् वाचक शब्दका सम्बोधन रण, लज्जायुक्त आमन्त्रण—मन्दोक्ष—मन्द मूर्ख, उक्ष—बैल । खे—आकाशमें पक्षिसमूह विचरण करता है । अमन्य दाव—दावानल है । अम—कृष्णको कर्मकारकमें अम् कहते है । छादिना—आच्छादित करनेवाले मेघसे चन्द्रमा भी च्युताशु—नष्टकिरण कहा जाता है ।

पुरुष कौन है ? सम्बोधन-पद कौन है ? आ + $\sqrt{}$वह् का लेट्में कैसा रूप होता है ? मुनि कौन है ? दोषोसे रहित जिनेश्वर कैसा है ?॥६९½॥

उत्तर—'ना' पुरुष वाचक शब्द है । 'भाव' सम्बोधन है । आवह् लेट्का रूप है । मुनि तथा जिनेश्वर अनिक —विषय-वासनासे रहित निष्काम होते हैं ।

---

१ पर किं निषेधि—ख । २. चामन्यदाव —ख । ३ ब्रूहि—ख ।

रुचिरध्यानसंपन्नमोगोपद्रवमारण ।
मन्दाक्षखेदवाञ्छादिनानाभावावहानिकः ॥७०॥

रुचि. । अधि न विद्यते[1] धोर्यस्य तत् । आ । न । सम्पत् । नभः । [2] अगः । अपद्रवम् अनार्द्रम् । आ. । रण । मन्दोक्ष[3] । खे । दव । अ । छादिना । ना । भाव । आवह । अनिक- निष्कामः । श्लोकान्तरजाति- ।

का शास्त्रेण भवत्यनेकजनताऽऽनन्दी च कः कोकिला-
सेव्यं किं कुरुते[4] च निर्गुणगणं किं किं शरत्कालगम् ।
सबोध्येत सुनिर्मला धरति कः [5]केयूरमत्युज्ज्वल
कीदृक्षो वद रत्नदीप इह[6] भोः कीदृक् जिनः प्रोच्यताम् ॥७१॥

धीरानन्दनमालाति सुखदो रञ्जनातिगः ।
धी । रा । नन्दनम् । [7]आलाति । सुख[8] भो शोभनाकाश । दोः बाहुः ॥ अञ्जनातिग. कज्जलरहितः । खण्डोत्तरजाति ।

---

उपसंहार—

रुचि, अध्यान, सम्पत्, नभ, अग, अपद्रव, आ, रण, मन्दोक्ष, खे, दव, अं, छादिना, ना, भाव, आवह और अनिक, उपर्युक्त प्रश्नोंके उत्तर हैं ॥७०½॥

उक्त श्लोकोत्तर जातिके उदाहरण हैं ॥७०½॥

अन्य उदाहरण—

शास्त्रसे क्या होता है ? अनेक लोगोंको आनन्दप्रद क्या है ? कोयलसे सेवने योग्य क्या है ? गुणरहित मनुष्य क्या करता है ? शरत्कालिक स्वच्छ आकाशका सम्बोधन क्या है ? अत्यन्त सुन्दर केयूर ( अगद ) को कौन धारण करता है ? रत्नदीप कैसा होता है ? तथा जिन कैसा होता है ॥७१½॥

उत्तर—धीरानन्दनमालाति सुखदो रञ्जनातिग. । शास्त्रसे धी—बुद्धि उत्पन्न होती है । जनताको आनन्दप्रद 'रा' धन है । कोयलसे सेवनीय नन्दन—नन्दनवन है । गुणरहित मूर्ख 'आलाति' लोगोंको कष्ट देता है । शरत्कालिक आकाशके सम्बोधनमें सुख—शोभनाकाश शब्दका प्रयोग होता है । केयूर—अगदको बाहु धारण करती है । रत्नदीप 'अञ्जनातिग.'—कज्जलरहित होता है । जिनेशका चरित्र 'अञ्जनातिगः'—अठारह दोषोंसे रहित होता है ।

यह खण्डोत्तरजातिका उदाहरण है ।

---

१ न विद्योतते–ख । २. रुचि.–ख । इत्यधिको. पाठ. । ३. मन्दाक्ष–क-ख । ४. कुरुते मुनिर्गुणगण–क । ५. केयूरमत्युज्ज्वल–ख । ६. भो–क । ७. आलाति. –ख । ८. भो स्थाने भो कग्रन्थे सर्वत्र ।

कस्मादानीयते नोर कुतस्तृष्णापरिच्युति ॥
[1]प्रदाहोऽपि कुता वोर कोदृश कि तपोऽकरोत् ॥७२॥

[2]प्रहितो वारितो गत । प्रहित कूपात्। वारित जलात्। अगत. पर्वतात् ॥ पादोत्तरजाति ।

नयप्रमाणसबुद्धि॰ शम का श्रीमुखेऽपि सा ॥
कि निपेधेऽयय लोकनाशिनो दु खि[3] कि कुलम् ॥७३॥

क पुमानन्नसबुद्धि का च नश्वरनिस्वने ।
लटि किं पदमस्माकमित्यर्थे केन[4] नाश्यते ॥७४॥

---

पादोत्तरजाति चित्रका उदाहरण—

जल कहाँसे लाया जाता है ? तृषाको शान्ति कैसे होती है ? प्रदाह कैसे होता है ? वीर कसा होता है ? तपस्या कैसो होती है ? ७२½॥

उत्तर— प्रहित —कुँआसे जल लाया जाता है। 'वारित'—जलसे तृषा शान्त होती है। अगत —अग्निसे प्रदाह होता है। अडिग रहनवाला वीर होता है और अविचल भावसे तपस्या की जाती है।

यह पादोत्तरजातिका उदाहरण है।

नयप्रमाणका सम्बोधन क्या है ? शम—शान्ति क्या है ? वह श्रीमुखमें भी है। निपध अथमें अव्यय कौन है ? लोगोंको नाश करनवाली क्या है ? दु खीकुल कौन है ? ॥७३½॥

उत्तर—नयमान—नय प्रमाणका सम्बोधन। क्षमा—शम है। मा—लक्ष्मी है। निषेध अथम मा' अव्यय है। मारी—बीमारी लोगोंको नाश करनवाली है। आर्त्ति—पीडित कुल दु खी है।

पुरुष वाचक शब्द कौन है ? अन्नका सम्बोधन कौन है ? नश्वर और निस्वन अथम लेटमें कौन पद है ? अस्माकम्' इस अर्थ में कौन पद है, किससे नष्ट किया जाता है ॥७४½॥

उत्तर—'ना' पुरुप वाचक शब्द है। अन्नका सम्बोधन अशन है। नानाद—नश्यतीति नाश —जा नष्ट होता है, तस्य नाद—उसकी ध्वनि। √यो—अन्तकर्मणि धातुसे लट लकारमें मध्यमपुरुष एकवचनमें 'स्य'। अस्माकम—इस अर्थमें 'न' पद आता है। यन यमेन—यमसे लोग नष्ट किये जात हैं।

---

१ प्रवाहोऽपि –क। २ प्रहित वारित –ख। ३ कु –ख। ४ नास्यते –क।

वस्त्वशो बुद्धयते केन वक्षश्चक्र रमा च का ॥
[1]सवत्सरार्द्धसबुद्धिः का कथ जिन ईड्यते ॥७५॥
नयमानक्षमामानननमामार्यातिनाशन ॥
नशनादस्यनो येन नयेनोरोरिमायन ॥७६॥

नयमान । क्षमा । मानन लक्ष्मीमुख । मा । मारो । [2]आर्ति आर्तध्यान-मस्यास्तीति । [3]ना । अशन । नशनाद् नश्यतीति नशस्तस्य नाद । स्य पो अन्तकर्मणोति धातोर्मध्यमपुरुषः ॥ नः । येन यमेन । नयेन । उर. । अरि अराणि सन्त्यस्मिन्निति । मा । अयन । कथ जिन ईड्यते इति प्रश्नस्य सर्वश्लोकार्थः ॥ नयमाना पूज्यमाना क्षमा यस्यासौ नयमानक्षम तस्य सबोधन हे नयमानक्षम । न विद्यते मान उद्धृति परिमाण वा यस्यासौ अमानः तस्य सबोधन हे अमान । न प्रतिषेधवचनम् । मा अस्मदः इबन्तस्य रूपम् (?) आर्याणा साधूनाम् आर्तिः पीडा ता नाशयतीत्यार्यातिनाशन कर्तरि युट् बहुलवचनात् तत हे आर्याति-नाशन । नशनात्[4] विनाशनात् जातिजरामरणेभ्य इत्यर्थ । अस्य उत्सारय [5]असू क्षेपणे इत्यस्य धातोर्लोडन्तस्य रूपम् । नो प्रतिषेधे । येन कारणेन पूजाम् अह लभे [6]समाननेऽय विधि । न नो प्रतिषेधवचने अत्र सबन्धनीय । न नो नये । किं तु नये एव । द्वौ प्रतिषेधौ प्रकृतमर्थं गमयतः । न प्रतिषेधे । हे उरो महन् ।

---

किसी वस्तुका अश कैसे जाना जाता है ? वक्षस्थल वाचक शब्द कौन है ? चक्रको क्या कहते है ? लक्ष्मी कौन है ? सवत्सरार्द्धका सम्बोधनपद कौन है ? जिन क्या पूजे जाते है ? ॥७५॥

उत्तर—नयेन—नीतिसे वस्तुके अशको जाना जाता है। वक्षस्थल वाचक शब्द 'उर' है। अरि—अराणि सन्त्यस्मिन्निति—जिसमें चक्र हो, उसे अरि कहते हैं। लक्ष्मीवाचक शब्द 'रमा' है। सवत्सरार्द्धका सम्बोधनपद 'अयन' है।

'जिन कथ ईड्यत'—जिनकी स्तुति या पूजा क्यों की जाती है, इस प्रश्नका उत्तर निम्नलिखित पद्यमें निहित है—

हे प्रशसनीय क्षमायुक्त, मानरहित, सज्जनोंकी पीडा—जन्म, जरा और मरण-रूपी दु खोके दूर करनेवाले जिन—जिनेन्द्र हमारी जागतिक दु खोंसे रक्षा कीजिए, जिससे हम पूजाको प्राप्त करें। दो प्रतिषेध-वाचक शब्द प्राकरणिक अर्थका प्रतिपादन करते है ॥७६॥

जिसकी क्षमा पूज्यमान हैं, उसका सम्बोधनमें 'हे नयमानक्षम' रूप बनता है। उत्तम क्षमायुक्त, मान या परिमाणरहित। आर्य—सज्जनोंकी पीडाको नष्ट करनेवाले, जन्म-जरा-मरणको नष्ट करनेवाले, ऐसा कीजिए जिससे हम लोग भी पूजाको प्राप्त कर

---

१ सवत्सरार्ध –ख। २ आर्ति –ख। ३ न –ख। ४ विनशनात् –ख।
५. असु –ख। ६. नये –कग्रन्थे अधिक पाठ। ७ सम्मानने –क-ख।

अरिमाय अरिहिंसक। अरीन् अन्त शत्रून् मिनाति हन्तीति अरिमाय तत हे अरिमाय पूर्वोक्तोऽपि नात्रसबन्धनीयः। हे ननारिमाय। किमुक्त भवति हे नयमानक्षम। अमान। आर्यातिनाशन उरा ननारिमाय मा विनाशात् अस्य अपनय। येन ननो नये अह पूजा लभे इत्यर्थ।



चक्रं त्वालिख्य मध्ये विलिखतु सदृश वर्णमेक चतुष्क
तद्द्वारामु प्रलख्य प्रविलिखतु महादिक्षु चत्वारि विद्वान्।
मध्ये रुद्धानि सप्तेतरवरदिगरेष्वष्टरुद्धानि कुर्यात्
[1]कुर्याद् बाह्यासु दिक्षु प्रलिखतु विपमान् वा समीन् श्लोकचक्रे ॥७७॥
चक्रप्रश्नजाति ॥
सर्वोत्तरादिवर्णयेत् कृतकर्णिकमष्टभि ।
दलैर्द्विद्वयक्षरापूर्णैः पद्म तत्प्रणिगद्यते ॥७८॥
को दु खो स्यात् कुराजः को, जिनो मोहाय किं व्यधात्।
किमलुब्धकुल कीदृग्मुनि सिद्धो गुणा क्व न ॥७९॥

---

सके। यहाँ न और मो दोनो प्रतिषेध वाचक है, अत दोनो प्रतिषेध प्रकृत अथको चरितार्थ करते है।

उपर्युक्त श्लोकके खण्डश अर्थ करनेपर ७३, ७४, ७५वें पद्योमें पूछे गये प्रत्येक प्रश्नका उत्तर निहित है। ७६वें पद्य से 'कथ जिन ईडय' का उत्तर प्राप्त हो जाता है।

ये चक्रप्रश्नजातिके उदाहरण है।

चक्रबन्ध लिखनेकी विधि—

*विद्वान चक्र लिखकर उसके मध्यमें सदृश वर्ण 'न' लिखे। पश्चात उसके द्वारोमें चार वर्ण लिखे। अनन्तर महादिशाओमें चार वर्ण लिखे। मध्यम सात वण और आरा—चक्रोमें आठ वर्ण लिखे। विषम वर्णोको बाह्य दिशामें और सम वर्णोको चक्रमें लिखे ॥७७½॥*

पद्मबन्धका लक्षण—

अष्टदल कमल बनाकर उसकी कर्णिकामें ऐसे वणका वियास करे, जिसका सम्बन्ध अन्य समस्त उत्तर वर्णोके साथ हो। पश्चात दो दो वण कमलपत्रोमे लिखनसे पद्मबन्धकी रचना होती है ॥७८½॥

दु खी कौन होता है ? कुराज—दुष्टराजा कैसा होता है ? जिनेन्द्रन मोहके लिए क्या किया ? अलोभियाका कुल कैसा होता है ? मुनि कैसा होता है ? सिद्ध कसे होत है ? गुण कहा नही है ? ॥७९½॥

---

१ अरिमाय —ख। २ कुर्याद्वाह्यस्वष्टा विदिक्षु —क।

कुत्रास्ते गुणसंततिर्जिनपतिः कीदृक् च [1]यस्तार्किकः
कीदृग्धर्मबलादभूद्वरजिनो भारः कुतो नीयते।
कीदृक्षा मुनयो वनेऽपि सुगुरावायाति शिष्योऽपि च
कीदृक्षो बहुशस्यते बुधवरैः कीदृग्दरिद्रो वद ॥८०॥

अनयोऽकुप्यदशयः अकके मोहो नष्टोभियोमाय.। अनयः अयहीनः। नीतिहीन॰। अकुप्यत्कोप कृतवान्। न विद्यते कुप्यं कौशेयादिर्यस्य तत् अकुप्यं दरिद्रवृन्द तदिवाचरदकुप्यत्॥ अशयो निद्राहीनः। न श्यति न कृशं भवतीति अशं मुक्तिपद यातीति॥ अकति कुटिल चरतीति अकः स चासौ कश्च ब्रह्मा तस्मिन्। कको [2]लौल्य न यस्यासौ अकको मुनिस्तस्मिन्॥ अमोह॰॥ अमा [3]अपरिमिता ऊहा युक्तयो यस्य॥ अनष्ट.। पक्षे शकटात्। अभिय॰। अभियातीति च। अमाय लक्ष्मीपुण्याभ्या हीनश्च॥ पद्मप्रश्नजाति।

---

गुणसमूह कहाँ रहता है? जिनेश्वर कैसे होते है? अधिक तार्किक कैसा होता है? कर्मके बलसे भगवान् जिनेश्वर कैसे हुए? भार कैसे ढोया जाता है? मुनि वनमें कैसे रहते है? सद्गुरुके आनेपर शिष्य कैसा व्यवहार करता है? विद्वान् किसकी अधिक प्रशसा करते है? दरिद्र कैसा होता है? बतलाइए ॥८०३॥

उत्तर—अनयोऽकुप्यदशय अकके मोहो नष्टोभियोमाय। अनय—अयहीन—भाग्यरहित मनुष्य दु खी होता है। अनय—नीतिहीन—अन्यायपूर्वक आचरण करनेवाला राजा दुष्ट होता है। अकुप्यत्—जिनेन्द्रने मोहपर कोप—क्रोध किया। अकुप्यत्—जिसके पास धन नही—अलोभियोंका कुल दरिद्रके समान होता है। अशय—निद्रारहित मुनि होते है। अशय—नित्य मुक्तिपदको सिद्ध प्राप्त करते है। कुटिल आचरण करनेवाले ब्राह्मणमें गुण नही होते।

अकके—जिनकी कोई समता नही कर सके अर्थात् समान दृष्टिवालोंमें गुण निवास करते है। अमोह—मोहरहित जिनेश्वर होते है। अमा—असीम, ऊहा—तर्कणा शक्तिवाला तार्किक होता है। धर्मबलसे जिनेश्वर नष्ट नही होते। अनष्ट शकटात्—मजबूत गाडी द्वारा भार ढोया जाता है। अभिय—निर्भय होकर मुनि वनमें निवास करते हैं। अभिय—स्वागत—अच्छा शिष्य गुरुके आनेपर उठकर स्वागत करता है। अमाय—प्रपचरहित सरल स्वभाववाले व्यक्तिको विद्वान् प्रशसा करते हैं। अमाय—लक्ष्मी और पुण्यरहित दरिद्र होता है।

ये पद्म प्रश्नजातिचित्रके उदाहरण है।

---

१. कस्तार्किक. —क। २. लौल्यं यस्यासौ —क। ३. अपरिमितियुता ऊहा. —ख।

[1]आरग्वधाश्च के विद्याधरीणां का मनोहरः ॥
शोभमानानघः शान्तिर्दुष्कृपः कस्तमोहरः ॥८१॥

राजतरवः राजदमः राजसदयः। पक्षे राजतो [2]जयार्द्धे। तत्रत्यकाकिलारवः। पक्षे राज्ञां दमं रातीति। राजसमज्ञानं तेन सहिता दया यस्य। राज्ञः चन्द्रस्य नक्षत्राणां च [3]अनमयः उदयः ॥

काकस्येव पदं यत्र वर्णव्यावर्तनं भवेत् ॥
ऊर्ध्वाधः क्रमतो धीरैस्तत्काकपदमुच्यते ॥८२॥

[4]प्रथमपंक्तिप्रथमकोष्ठादारभ्य द्वितीयपंक्तिद्वितीयतृतीयौ पुनः प्रथमपंक्तिचतुर्थपञ्चमौ पुनर्द्वितीयपंक्तिषष्ठं पुनः प्रथमपंक्तिसप्तमाष्टमौ पुनर्द्वितीयपंक्तिनवमदशमौ ततः प्रथमपंक्तावेकादशं द्वितीयपंक्तौ द्वादशत्रयोदशौ प्रथमपंक्तिचतुर्दशपञ्चदशौ इति पठेत् ॥ पुनर्द्वितीयपंक्तिप्रथमकोष्ठादारभ्य प्रथमपंक्तिद्वितीयतृतीयादिक्रमेण तानि [7]त्रीणि वाक्यानि समर्पयेत् ॥ एतेषां वाक्यानामाद्यवर्णं [8]तत्तत्कोष्ठेषु पृथगेव स्थितं विद्यात्। काकपदजातिः ॥

---

आरग्वधा—अमलतास कौन है ? विद्याधरियोंके मनको हरण करनेवाला कौन है ? सुशोभित होनेवाला पापविहीन—पुण्यात्मा कौन है ? शान्ति क्या है ? दुष्कृप कौन है ? अन्धकारको दूर करनेवाला कौन है ॥८१॥

उत्तर—राजतरव —अमलतास सुन्दर वृक्ष है। कुबेरके उद्यानमें होनेवाली कोयलकी कूज विद्याधरियोंके मनका हरण करती है। राजाओंको दमन करनेवाला चक्रवर्ती पुण्यात्मा है। इन्द्रियोंका दमन—इन्द्रिय-निग्रह करना शान्ति है। राजस—अज्ञानसहित दया दुष्कृप है। राजदमल—देदीप्यमान प्रकाश अन्धकारको दूर करता है। अर्थात् चन्द्रमा और नक्षत्रों का उदय अन्धकारको दूर करनेवाला होता है।

काकपद चित्रका लक्षण—

जिस रचनाविशेषमें कौवेके पैरके समान ऊपर और नीचे अक्षरोंका व्यावर्तन—उलट पुलट हो उसे विद्वानोंने काकपद कहा है ॥८२॥

प्रथम पंक्तिके प्रथम कोष्ठकसे प्रारम्भ कर द्वितीय पंक्तिके द्वितीय तृतीय, पुनः प्रथम पंक्तिके चतुर्थ पंचम पुनः द्वितीय पंक्तिका षष्ठ, पुनः प्रथम पंक्तिके सप्तम, अष्टम अनन्तर द्वितीय पंक्तिके नवम, दशम, पश्चात् प्रथम पंक्तिके एकादश द्वितीय पंक्तिके द्वादश, त्रयोदश तदनन्तर प्रथम पंक्तिके चतुर्दश और पंचदश वर्णोंको लिखना चाहिए। पश्चात् द्वितीय पंक्तिके द्वितीय, तृतीय इत्यादि क्रमसे तीन तीन वाक्योंको लिखना

---

१ आरग्वधाश्च—क। २ विजयार्द्ध —क, जयार्ध —ख। ३ अयन अथ उदय —ख। ४ पाठक्रम कथ्यते प्रथमपंक्ति . क। ५ कोष्ठादारभ्य —ख। ६ काष्ठादारभ्य —ख। ७ त्रीणि त्रीणि —क। ८ तत्तत्कोष्ठेषु —ख।

यत्रैकान्तरित पाठ्यमूर्ध्वाध[1]क्रमतोऽक्षरम् ॥
तां हि गोमूत्रिकामाह सर्वविद्याविशारदः ॥८३॥
कस्त्याज्यो मुनिनास्य योगविषयः कः कीदृगामन्त्रणम्
[2]निस्वे सन्नररक्षके लिटि पद मुक्तिः क्व का पाण्डवे ।
सद्बुद्धि' सदसि प्रभोः सुखकरं का योधमालाऽश्मनः
सद्बुद्धिश्च किमृक्षमम्बरचर क क्वासतेऽष्टौ गुणाः ॥८४॥
कृष्णं ब्रूहि च कुत्सादिवाचि सबोधन च किम् ।
चन्द्रस्थे नित्यमिन्द्वादौ किं जिनः कथमीड्यते ॥८५॥
[3]राजीवोपमसत्पाद सन्मते कुरु शासनम् ।
आजीर्णोपलसत्स्वेदजन्म मेऽङ्कुशशातनम् ॥८६॥

---

चाहिए । इन वाक्योंका प्रथम अक्षर उन-उन कोठकोंमें पूर्व ही स्थित समझना चाहिए । इस प्रकार रचना करनेसे काकपद जाति चित्र बनता है ।

गोमूत्रिका चित्रका लक्षण और उदाहरण—

जिस रचनामें ऊपर और नीचेके क्रमसे अक्षर एकान्तरित करके पढे जायें, विद्वानोंने निश्चय ही उस रचनाविशेषको गोमूत्रिका कहा है ॥८३½॥

मुनियोंके द्वारा त्यागने योग्य क्या है ? मुनिका योगविषय कौन है ? दरिद्रके लिए सम्बोधन क्या है ? अच्छे मनुष्यके रक्षकके लिए लिट्में कौन पद है ? मुक्ति कहाँ है ? पाण्डवके लिए सम्बोधन क्या है ? सभामें स्वामीके लिए सुखकर क्या है ? योद्धाओंकी श्रेणी क्या है ? पत्थरके लिए सम्बोधन पद कौन है ? नक्षत्रका सम्बोधन क्या है ? आकाशगामी कौन है ? आठों गुण कहाँ हैं ? ॥८४½॥

कृष्णको क्या कहते हैं ? कुत्सादिवाचक शब्द कौन है ? चन्द्रमामें स्थितका सम्बोधन क्या है ? चन्द्रमामें निरन्तर क्या रहता है ? जिनेश्वर क्यों पूजे जाते हैं ? ॥८५½॥

उत्तर—रा —धन-सम्पत्ति मुनियोंके द्वारा त्याज्य है । जीव.—आत्मा मुनियों-का योगविषय है । अपम्—लक्ष्मीहीन दरिद्रका सम्बोधन है । सत्—सज्जनोंके रक्षकका सम्बोधन है, इसका लिट्में अद. पद होता है । सन्मते—सन्मत—सम्यक् सिद्धान्तके अनुसरणसे मुक्ति है । कुरुश पाण्डवोंका सम्बोधन है, इसका अर्थ है कौरवोंका

---

१. क्रमतोऽक्षर –ख । २. नि स्वे –ख । ३. जिन कथमीड्यते इत्युक्ते सर्वश्लोकार्थ. । राजीवोपमसत्पादराजीवस्य कमलस्य उपमे सतीपादे यस्य तस्य संबोधनम् । भो. सन्मते भो वर्धमानस्वामिन् । आजीर्णोपलसत्स्वेदजन्म आजीर्णे नाशे उपलसती प्रकाशे स्वेदश्च जन्म च स्वेदजन्मनी उपलसती स्वेदजन्मनी यस्य तस्य सबोधनम् । अंकुशशातनं अंकुशस्य स्मरस्य शातन नाशनं शास्त्रम् । मे कुरु ।

राः। जीव। अपम लक्ष्मीहीन॥ सत्य सर्त। पातीति॥ [1]अद कुरु कौरव [2]स्यति निराकरोतीति कुरुः॥ आजि रण ईर्णा गता। सत्। खेत् खे [3]एतेति॥ अजन्ममे [4]चन्महीनश्रीयुते॥ अ। कु। पापकुत्सेषदर्थेषु कु इत्यमरः। शश। अतन सततगमन। गोमूत्रिकाजाति।

एकेन वाऽथवा द्वाभ्यामक्षरैः सर्वदिग्गतैः।
उत्तरैर्यत्तदाख्यात सर्वतोभद्रमञ्जसा ॥८७॥

शम्भुस्मरारी लिटि किं च रूप शूरेश्वरामन्त्रणमत्र किं भोः।
करोति शीघ्र पलितानि का च द्वीपेऽत्र विद्यातति यत् किमिष्टम् ॥८८॥

वार्धक्ययग्वाक् च विहङ्गम को निस्वप्रतोषीदृगनिष्टकारी।
सवुध्यता कश्च सुरोऽपि चक्रधारा च मप- कथमत्र वाच्यः ॥८९॥

---

निराकरण करनेवाला। आसनम्—सिंहासन—समामें स्वामी—राजाके लिए सिंहासन सुखप्रद है। आजीर्णा-आजि रण ईर्णा गता—युद्धभूमिमें गयी हुई योद्धाओंकी पंक्ति ही श्रेणी है। उपल—पत्थरका सम्बोधन उपल है। सत—नक्षत्रका सम्बोधन सत् है। खेत्—आकाशगामी खेट—ग्रह है। अजन्म—जन्म-मरण रहित सिद्धामें आठ गुण निवास करते हैं।

कृष्णको 'अ' कहा जाता है। कुत्सा—निन्दावाचक शब्द 'कु' है। शश—खरहा चन्द्रमामें स्थितका सम्बोधन है। अतनम्—गमन—चन्द्रमामें निरन्तर गमन रहता है।—यह गोमूत्रिका जातिका उदाहरण है।

कमलके समान कोमल और सुन्दर चरणवाले हे वर्धमान स्वामी, आपने राग, द्वेष, मोह, जन्म, मरण आदि अठारह दोषोंको नष्ट कर दिया है, अतः आप मेरे लिए कामनाशक शास्त्रका उपदेश कीजिए ॥८६½॥

सर्वतोभद्र चित्रका लक्षण—

एक, दो या सभी दिशाओंमें स्थित उत्तरवाले अनेक अक्षरोंसे जो रचना विशेष की जाय, उसे विद्वानोंने सर्वतोभद्र कहा है ॥८७½॥

शम्भु और स्मरारि अर्थमें कौन शब्द है? लिट् लकारमें कौन रूप है? श्रेष्ठ वीरके लिए सम्बोधन क्या है? शीघ्र ही केश कैसे पक जाते हैं? इस भूमण्डलमें क्या चमकता है? ॥८८½॥

वृद्धावस्थासे युक्त वाणी क्या है? पक्षि-वाचक शब्द कौन है? निर्धनको सन्तुष्ट करनेवाला कौन है? नेत्रोंको कष्टकारक क्या है? देवताके लिए सम्बोधन क्या है? चक्रधाराको क्या कहते हैं? मप—मेंढेका वाचक शब्द कौन है? ॥८९½॥

---

१. आद—क। २ स्यति—ख। ३. एतीति—क। ४ जन्महीन—ख।

सबुध्यता ब्रह्मा कवाटयुग्म प्रणूयते कः सकलप्रजाभि. ।।
वाजी च रूप लिटि किं च लक्ष्मीप्रदायकामन्त्रणमत्र किं भो ।।९०।।
सबुध्यतामङ्गणमुत्तमोक्तिः का का च पंक्तिर्वनितेड्यते का।
रमा च का ऽऽमन्त्रणमुत्तमेशे श्रीवर्धमानेऽपि किमत्र वाच्यम् ।।९१।।

वीरराज। उश्च ईश्च वी उ शंभु । उ तापेऽव्ययमीशाने इति वैजयन्ती रराज। वीरराज। जरा। रवी। जरारवी जरया विशिष्ट आरवो जरारव असौ यस्य। वि.। रा। रज। शिरोवाजी शिरोदन्तरजो वाजी रजस् तथेत्यभिधानात् अकारान्तरजशब्दोऽस्ति ॥ अजर। अर। अविः। अज। अरर। अवी। अवनमव पालन सोऽस्यास्तीति ॥ जवी। अर। ईर। अजिर। वीरा विशिष्टा इरा वाक् ॥ राजी। वरा। ई। वरराज। वीरराज ॥ सर्वतोभद्रजातिः।

---

ब्रह्माका सम्बोधन क्या है ? कपाट—किवाडके जोडका वाचक शब्द कौन है ? सम्पूर्ण जगत किसे प्रणाम करता है ? घोडा कैसा श्लाघ्य होता है ? लिट लकारमें रूप कौन है ? लक्ष्मी वाचक शब्दका सम्बोधन क्या है ? ।।९०½।।

आँगन वाचक शब्दका सम्बोधन क्या है ? उत्तम पुरुषोंकी उक्ति कैसी होती है ? पंक्ति किसे कहते हैं ? कौन वनिता पूजी जाती है ? लक्ष्मी-प्रदायक शब्दका सम्बोधन कौन है ? उत्तम व्यक्तिके लिए सम्बोधन क्या है ? श्री वर्धमान स्वामीका सम्बोधन क्या है ? बतलाइए ।।९१½।।

उत्तर—वीरराज। उ—शम्भु, इ—काम उश्च इश्च वी—शम्भु और स्मरारिका वाचक शब्द है। रराज' यह लिट लकारका रूप है। शूरवर—श्रेष्ठ वीरका सम्बोधन वीरराज है। इसको उलटा करनेसे जरा शब्द निकला—जरा—वृद्धावस्था केशोंको पका देता है। भूमण्डलम रवि—सूर्य—प्रकाशित है अर्थात चमकता है।

वृद्धावस्थासे युक्त वाणीको जराठी कहते हैं। वि शब्द पक्षी वाचक है। निर्धनको सन्तुष्ट करनेवाला रा—धन है। नेत्रोंको कष्टकारक रज—धूलि है।

देवतावाचक शब्दका सम्बोधन अजर है। चक्रधारा-वाचक शब्द अर है। मेष अर्थात भेडा वाचक शब्द 'अवि' है।

ब्रह्मवाचक शब्दका सम्बोधन अज है। कपाटयुगल—किवाडोंकी जोडीका वाचक शब्द 'अरर' है। सभीका पालन-पोषण करनेवाला विष्णु समस्त जगतसे प्रणम्य है। जवी—वेगशाली अश्व प्रशंसित है। लिट लकारमें 'अर' रूप होता है। लक्ष्मीप्रदायक शब्दका सम्बोधन ईर' है। 'ईर' का अर्थ लक्ष्मी देनेवाला है।

आँगनवाचक शब्दका सम्बोधन 'अजिर' है। उत्तम पुरुषोंको उक्तिको वि + इरा—विशिष्ट वाणी कहा जाता है। पंक्तिवाचक शब्द 'राजी' है। वरा श्रेष्ठा नारीकी पूजा होती है। रमा—लक्ष्मी वाचक शब्द 'ई' है। श्रेष्ठ देवके लिए सम्बोधन 'वरराज' है। वर्धमान स्वामीका सम्बोधन 'वीरराज' है। यह सर्वतोभद्रजातिका उदाहरण है।

गतप्रत्यागतं तत्स्यात् प्रतिलोमानुलोमतः ।
यदुत्तरेण तन्मध्यवर्णलोपादनेकधा ॥९२॥
[1]धुनि: सचलता नृणां संबुध्येत कवीशिना ।
मुनि: संबुध्यतां लोकोत्कृष्टचारित्रमण्डितः ॥९३॥
[2]क्षोभिरव । वरभिक्षो ॥
का पुरोमौनिनो दीप्तिर्नृसुरासुरतोषिणी ।
पालितं केन षट्खण्डगतं भूचक्रमादितः ॥९४॥
नाशितेरभा । नाशिता इरा वाक् यस्यासौ नाशितेरः ।
मौनी तस्य भा । अन्यत्र भारतेशिना ॥
कोऽस्ति मध्ये सुनन्दाया कामिन्या [3]ऋषिमप्रभो ।
[4]नृसुरासुरनराधीशो कथं संबुध्यते पुरुः ॥९५॥
तनिमा कृशत्वम् । अन्यत्र । भो मानित ॥

---

गत प्रत्यागतका लक्षण—

उलटा और सीधा पढ़नेसे तथा उसके बीचके अक्षरके लोपवाले उत्तरसे अनेक प्रकारसे सम्पन्न रचना विधायको गत प्रत्यागत कहते हैं ॥९२½॥

कविराज—श्रेष्ठ कविके द्वारा अच्छी तरह चलते हुए मनुष्योंकी ध्वनि तथा लोकोत्कृष्ट चारित्रसे सुशोभित मुनिका सम्बोधन क्या है ? बतलाइए ॥९३½॥

उत्तर—क्षोभिरव अर्थात् चलते हुए मनुष्योंकी ध्वनिका सम्बोधन क्षोभिरव है । इसीको उलटकर पढ़नेसे 'वरभिक्षो'—श्रेष्ठ भिक्षुक मुनिका सम्बोधन है ।

मनुष्य, देव और दानवोंको सन्तुष्ट करनेवाली मौनी मौनव्रतधारी व्यक्तिकी कान्ति कैसी है ? तथा सर्वप्रथम षट् खण्ड पृथ्वीमण्डलका शासन किसने किया है ॥९४½॥

उत्तर—नाशितेरभा—नाशित—नष्ट की हुई है, इरा—वाणी जिसकी, उसे नाशितर—मौनी कहते हैं उसकी आभा 'नाशितेरभा' कहलाती है । मौनी—मौनव्रत धारीकी कान्ति नाशितेरभा कही जाती है । इसको उलटा पढ़नेसे हुआ—'भारतेशिना' अर्थात् सर्वप्रथम षट्खण्ड पृथ्वीमण्डलका शासन भरत चक्रवर्तीने किया ।

आदि तीर्थंकर ऋषभदेवकी कामिनी सुनन्दामें क्या है ? देव, दानव और मानवोंके अधीश कुरु ऋषभदेवका सम्बोधन क्या है ? ॥९५½॥

उत्तर—'तनिमा'—कृशत्व अर्थात् सुनन्दामें कृशता है अर्थात् वह कृशाङ्गी है । 'तनिमा' को उलटकर पढ़नेसे 'मानित' हुआ अर्थात् कुरुके लिए 'मानित' सम्बोधन है । 'भो मानित' का प्रयोग करना चाहिए ।

---

१ ध्वनि सचलता –क । २. क्षुभ सचलने । क्षुभ्यन्ति ते क्षोभिणः तेषां रवः । मूलग्रन्थे निम्नभागे । ३. वृषभस्य—मूलग्रन्थे पादभागे । ४ सुरासुरनराधीशो –ख ।

क पति सरिता पश्चान्मध्यवर्णविलोपतः ।
ब्रूहि लोके जित कीदृक् काऽवनि. काव्यकोविद ॥९६॥
सागर. । अन्यत्र मध्यवर्णलोपे सार । रसा ॥
मेरो कोपरि रम्याऽस्ति मध्यवर्णद्वयच्युते ।
धत्तेऽतिरसिका पद्म स्त्रीने कीदृग्रते रता ॥९७॥
नाकावली । नाली । लीना स्त्री रता प्रीता । इने भर्तरि विलीनेव स्थितेति भाव । गतप्रत्यागतजाति ॥
एकद्वित्र्यादयो वर्णजालयो यत्र वृद्धिगा ।
आदौ मध्येऽवसाने वा वर्धमानाक्षर च तत् ॥९८॥
आमन्त्रणाभिधायो क शब्दोऽहे[1] स्फुटभूपकः ।
सबुध्यता च को लोके निन्द्य पण्डितकुञ्जरै ॥९९॥
भोगान्ध । भो भोग ।

---

नदियोका पति कौन है ? बीचके अक्षरके लोप कर देनेपर विजयी सूचक शब्द कौन है ? पृथिवी वाचक शब्द कौन है ? कविवर बतलाइए ॥९६३॥

उत्तर—'सागर' नदियोका पति सागर—समुद्र है । 'सागर' में से बीचके अक्षर 'ग' का लोप कर देनेपर 'सार' शेष रहा । अत विजयी सूचक शब्द 'सार' है । 'सार'को उलटकर पढनेसे 'रसा' हुआ, यही पृथ्वी वाचक है ।

मेरुसे अच्छी तरह सटकर कौन स्थित है ? इसके उत्तरवाले शब्दमें-से मध्यके दो अक्षर हटा देनेपर अत्यन्त सरस होकर कमलको कौन धारण करती है ? कैसे प्रेमालु पतिमें स्त्री विलीन जैसी हो जाती है ? ॥९७३॥

उत्तर—नाकावली—स्वर्गपंक्ति सुमेरुसे अच्छी तरह सटी हुई है । 'नाकावली'में से बीचके दो वर्ण लुप्त कर देनेपर 'नाली'—कमलकी डण्ठी कमलको सरस होकर धारण करती है । इसको—'नाली' को उलटकर पढनेपर लीना—स्त्री पतिमें विलीन होती है । यह गतप्रत्यागत जातिका उदाहरण है ।

वर्धमानाक्षरका लक्षण—

जिस रचनाविशेषमें आदि, मध्य अथवा अन्तमें एक, दो या तीन अक्षरोकी वृद्धि हो जाये उसे वर्धमानाक्षर कहते हैं ॥९८३॥

सम्बोधनका वाचक शब्द कौन है ? सर्पको सुशोभित कौन करता है ? विद्वानोके द्वारा निन्दितका सम्बोधन कैसे किया जाता है ॥९९३॥

उत्तर—भोगान्ध —सम्बोधनवाचक शब्द 'भो' है । सर्पको भूपित करनेवाला भागफण है । लोकमें निन्दित व्यक्तिका सम्बोधन भोगान्ध—महाविषयी है ।

---

१. शब्दोऽहे —ख । २. नित्य —ख ।

का कृष्णवल्लभा लोके सम्बोधय महोत्तमम् ।
जिन तत्पूजने योग्यं किं काऽऽनन्देत्सरस्तटे ॥१००॥
सारसावली । सा । सार । सारस । मेलने । सारसपक्षिणा पंक्ति ॥

न पूज्य इति कस्त्याज्यो विवेकिभिरिहोच्यताम् ।
आद्यवर्णद्वयं दत्त्वा रणयोग्यादच के वद ॥१०१॥
समय । यं[2] घाता । आद्यवर्णद्वययोगे तुरगा ।

मानसाहारमश्नाति बहुकालमतीत्य क ।
मध्ये वर्णद्वयं दत्त्वा जिनकायश्च कीदृश ॥१०२॥
सुकुमार । सुर । मध्यवर्णद्वययोगे सुकुमार कोमल ।

---

लोकमें कृष्णकी प्रियतमा कौन है ? सर्वश्रेष्ठ जिनका सम्बोधन क्या है ? जिनके पूजन करने योग्य क्या है ? सरोवरके तटपर आनन्दित करनेवाली कौन है ॥१००१/२॥

उत्तर—सारसावली । सा—लक्ष्मी कृष्णकी प्रियतमा है । जिनका सम्बोधन 'हे सार' है । जिनकी पूजा सारस—कमलसमूहसे की जाती है । सरोवरके तटपर सारस पक्षियोकी अवली—श्रेणी आनन्दित करती है ।

पूजनीय नहीं होनेके कारण विवेकियोसे त्यागने योग्य इस संसारमें कौन है ? इस उत्तरके आदिम दो अक्षर जोड देनेपर युद्धके योग्य कौन होता है ? बतलाइए ॥१०११/२॥

उत्तर—समय । 'यस्त्याग नियमे वायौ यमे घातरि पातरि'—य —यम या ब्रह्मा त्यागने योग्य है । इस सन्दर्भमें यम अर्थ अधिक उपयुक्त है । 'य' के आदिमें 'सम' इन दो वर्णोंके जोडनेपर समय' हुआ, यह पद अश्ववाचक है, जो युद्धमें सहायक होता है ।

बहुत समय बीत जानेपर कौन मानसिक आहार ग्रहण करता है ? उत्तरवाचक इस शब्दके बीचमें दो वर्ण जोड देनेपर जिनेश्वरका शरीर वाचक शब्द बन जाता है, बतलाइए जिनेश्वरका शरीर कैसा होता है ? ॥१०२१/२॥

उत्तर—सुकुमार —सुर —देव, बहुत समय बीत जानेपर देवता मानसिक आहार ग्रहण करते हैं । इस 'सुर' शब्दके मध्यमें दो वर्ण कुमा जोडनेपर—सु + कुमा + र = सुकुमार—अत्यन्त मृदुल शब्द बनता है । यहा जिनेश्वरके शरीरका वाचक है अर्थात् जिनेश्वरका शरीर सुकुमार होता है ।

---

१ सा च लक्ष्मीनिगद्यत ॥ सारस सरसीरुहमित्यभिधानात्तन्नम ॥ पुष्कराह्वस्तु सारस हसविशेष । मूलग्रन्थे पादभागे । २ यस्त्याग नियमे वायौ यमे घातरि पातरि ॥ मूलग्रन्थे पादभागे ।

[1]किन्त्वा निन्द्या विहङ्गेषु पश्चादन्त्याक्षरद्वयम् ।
दानेन ब्रूहि तिर्यञ्चः किं श्रित्वैष्यन्ति मर्त्यताम् ॥१०३॥

काकतालीयम् । काकता वायसता । अन्त्यवर्णद्वययोगे काकतालीय न्याय श्रित्वा ।

माधवस्य प्रिया का स्यादाद्यन्ताक्षरयो पुनः ।
योगेन ब्रूहि देवेन्द्रा किमारुह्य चरन्त्यरम् ॥१०४॥

विमान । मा । आद्यन्ताक्षरयोगे विमानं । वर्धमानाक्षरजातिः ।

ह्रीयन्ते [2]वाऽऽदितो मध्यादन्ताद्वा वर्णजातय. ।
यत्रैकद्वित्रिकाद्यास्तद्धीयमानाक्षर [3]मतम् ॥१०५॥

पाण्डवानामरि कोऽभूद् वसन्ते पिकढौकित [4] ।
कामिचेतोहृर क का षष्ठी युष्मदि भूमनि ॥१०६॥

---

पक्षियोंमें निन्द्य क्या है ? इस उत्तरवाचक शब्दके अन्तमें दो वर्ण जोड देनेका किस न्यायको आश्रयकर दान देनेसे पक्षी भी मनुष्यको प्राप्त कर लेते हैं ? बतलाइए ॥१०३३॥

उत्तर—काकतालीयम्—पक्षियामें निन्द्य काकता—कौवापन है । इस 'काकता' के अन्तमे दो वर्ण जोडनेपर—काकता + लीय = काकतालीय—अचानक फलकी इच्छा-के विना दान देनेसे पक्षी भी मनुष्यताको प्राप्त कर लेते हैं ।

माधवको प्रियतमा कौन है ? इस उत्तर वाचक शब्दके आदि और अन्तमे एक-एक वर्ण जोड देनेपर क्या हो सकता है, जिसपर आरूढ होकर देवता आकाशमें विचरण करते हैं ॥१०४३॥

उत्तर—विमानम् । मा—लक्ष्मी, माधवकी प्रियतमा लक्ष्मी है । उत्तरवाचक इस 'मा' शब्दके आदि—अन्तम एक-एक वर्ण जोडनेपर वि + मा + न = विमानपर आरूढ होकर देवतालोग आकाशमें विचरण करते है ।

*हीयमानाक्षर चित्रका लक्षण—*

*जिस रचनाविशेषके आदि, मध्य और अन्तसे एक, दो या तीन वर्ण कम होते जायें, उसे हीयमानाक्षर चित्र कहते हैं ॥१०५३॥*

उदाहरण—

पाण्डवोका शत्रु कौन था ? वसन्तमें कोयलके आगमनसे कामियोके चित्तका हरण कौन करता है ? युष्मद् शब्दसे षष्ठी विभक्तिके बहुवचनमें कौन रूप बनता है ? १०६३॥

---

१. कस्य भाव किन्ता । मूलप्रतौ पादभागे । २. वादितो–ख । ३ मतम् इत्यस्य स्थाने खप्रतौ भवेत् । ४. ढौकत- –ख ।

[1]कौरवदुर्योधन । रव । व ।
शक्तितुष्टिद्वय कुर्यु के क्रियन्ते शरासने ।
के के वक्षसि राजन्ते राज्ञा को नि स्वनुष्टये ॥१०७॥

आज्याहारा घृतमिश्रिताहारा । रा ।
गोरेत्य नवमासान् क्व [2]पुरुदेव्या स्थित सुत ।
आद्यवर्णद्वय त्यक्त्वा नीचसबोधन कुरु ॥ १०८॥

उदरे ।
चकाराष्टमहस्रो का मुनिवृन्दारका भुवि ।
मध्यवर्णद्वय त्यक्त्वा का जायन्ते वदाऽगमात् ॥१०९॥

---

उत्तर—कौरव —दुर्योधन, पाण्डवोका शत्रु दुर्योधन था। उत्तरवाचक इस 'कौरव ' शब्दमें-से आदि वर्ण 'कौ' हटा देनेसे 'रव ' अवशेष रहता है। वसन्तमें कोयलका रव—कोकिलाध्वनि कामियोके चित्तका हरण करती है। 'कौरव.' शब्दमें-से आदिके दो वर्ण कम कर देनेपर 'व ' अवशिष्ट रहता है। युष्मद् शब्दसे षष्ठी विभक्तिके बहुवचनमें 'व ' रूप बनता है।

बल और सन्तोषको बढानेवाला कौन है ? धनुषपर क्या किया जाता है ? राजाओके वक्षस्थलपर कौन सुशोभित होते है ? निर्धनको कौन सन्तुष्ट करता है ? १०७½॥

उत्तर—आज्याहारा । आज्यम्—घृत बलवृद्धिकारक और सन्तोषप्रद होता है। धनुषपर ज्या—चाप ( डोरी ) को सजाया जाता है। राजाओके वक्षस्थलपर 'हारा ' स्वर्ण आदिके हार सुशोभित होते है। निधनको सन्तुष्ट करनेवाला 'रा '—धन है।

पुरुदेवी—मरुदेवीके यहाँ आकर पुत्र नवमास तक गर्भमे कहाँ रहा ? इस प्रश्नके उत्तरवाचक शब्दमें-से आदिके दो वर्ण हटा देनेपर 'नोच' का सम्बोधन हो जाता है ॥१०८½॥

उत्तर—'उदरे'—मरुदेवीके उदरमे पुत्र नवमास तक रहा। 'उदरे' शब्दमें-से आदिके दो वर्ण उ और द के हटानेपर 'रे' अवशिष्ट रह गया। यह 'रे' ही नीचका सम्बोधन है।

किस श्रेष्ठ मुनिने इस ससारमे अष्टसहस्रोकी रचना की। उत्तरवाचक इस शब्दके मध्यवर्ती दो वर्णोके हटा देनेपर आगमके अनुसार क्या होना चाहिए ? बतलाइए ॥१०९½॥

---

१. कौरव दुर्योधन —क-ख। २ मरुदेव्या —क।

विद्यानन्द । अन्यत्र विद सवित्तय ॥
सुरै क पूज्यते भक्त्या मुक्त्वाऽद्यन्ताक्षरद्वयम् ।
ब्रूहि किं कुरुते रम्यस्त्रीनितम्बेऽतिकामुक ॥११०॥
परमेष्ठी । रमे । ह्रीयमानाक्षरजाति ॥
यन्मिथोऽक्षरवर्तिन्या रेखयाऽन्तरितं स्फुटम् ।
तमाहु शृङ्खलाबन्ध भवशृङ्खलया च्युता ॥१११॥
सबोध्यो घ्राणगम्यो रुचिरयुवतिभि के परिष्वक्तकाया
सबोध्यो राजपथ्यो रिपुनिवहरणे को रतं कामिनोभिः ।
सबोध्य कः कुतो ग्लौकिरणगणनिभ श्लाघ्यते लोकत क
सर्वान्तर्बाह्यसङ्गव्यपगततनुक किंसम स्यान्मुनीश ॥११२॥

---

उत्तर—विद्यानन्द —विद्यानन्द आचार्यने अष्टसहस्रीकी रचना की है। उत्तर-वाचक इस 'विद्यानन्द' शब्दके मध्यवर्ती दो वर्णो 'द्या' और 'न' का त्याग करनेपर विद ' शब्द शेष रहा । विद —सवित्तय —ज्ञान ।

देवों द्वारा भक्तिपूर्वक कौन पूजा जाता है ? उत्तरवाचक इस शब्दके आदि और अन्तके दो वर्ण छोड देनेपर जो शब्द अवशिष्ट रहता है, वह अत्यन्त विषयीपुरुष द्वारा सुन्दर स्त्रीके नितम्बपर कौन सी क्रियाका सम्पादन करता है ॥११०½॥

उत्तर—परमेष्ठी—देवो द्वारा भक्तिपूर्वक परमेष्ठीकी पूजा होती है । उत्तरवाचक इस परमष्ठी शब्दम से आदि और अन्तके वर्ण हटा देनेपर 'रम' शेष रहता है । विषयी पुरुष सुन्दर रमणीके नितम्बोपर 'रमे'—रमण करता है ।

ये ह्रीयमानाक्षरजाति चित्रके उदाहरण हैं ।

शृङ्खलाबन्ध चित्रका लक्षण—

जो रचनाविशेष परस्पर अक्षरोमें स्थित रेखासे स्पष्ट व्यवहित हो, उसे ससार शृङ्खलासे मुक्त आचार्योने शृङ्खलाबन्ध कहा है ॥१११½॥

उदाहरण—

नासिकासे ग्रहण करने योग्यका सम्बोधन क्या है ? सुन्दर युवतियोंके द्वारा समालिंगित शरीरवाले कौन है ? शत्रुओके साथ युद्धमें राजाओके हितकारकका क्या सम्बोधन है ? सुरतके समय कामिनियोसे सम्बोधन करने योग्य कौन है ? चन्द्रमाकी किरणोके समान ससारमे कौन है ? लोकमें कौन श्लाघ्य है ? बाह्य और अभ्यन्तर परिग्रह त्यागी मुनि किसके समान होता है ? बतलाइए ॥११२½॥

---

१ तनुक —क ।

गन्धवाहसम । गन्ध । धवाः । वाह तुरङ्गम । हस । मया श्रिया सह वर्तते सम । पश्चान्मिलित्वोत्तरम् । शृङ्खलाजातिः ॥

के दहन्ति वनमार्तयन्ति के पूजयन्ति जिनमादराच्च के ।
आह्वयाशु हरितोपकारिणं सीरिणं विषमवृत्तमस्ति किम् ॥११३॥

दामावारानाम । दावा मारा । मारेण स्मरेणाक्रान्ता ।
वाना व्यन्तराः । राम । एकान्तरितशृङ्खलाजातिः ॥

नागाकारधरे बन्धे वर्णाः पाठ्याः कृतान्तरा ।
प्रोक्तवाक्योद्भवं श्रित्वा नागपाशं विदुश्च तत् ॥११४॥

वल्ल्या सम्बुध्यतां रम्यः कस्तापहरमुच्यताम् ।
कीदृक् मिथ्यारुचिः पुम्भ्यो वेश्यावीथी च कीदृशी ॥११५॥

---

उत्तर—गन्धवाहसम —गन्ध, नासिकासे ग्रहण करने योग्यका सम्बोधन है। धवा —पति, स्त्रियोंसे समालिंगित शरीरवाले पति हैं। वाह —अश्व, युद्धमें राजाओंके लिए हितकारक है। तुरङ्गम—अश्वके समान गमनक्रियामें प्रवीण पति स्त्रियोंके लिए सुरतकालमें सम्बोध्य है। हस—हास्य चन्द्रकिरणके समान स्वच्छ है। लोकमें सम - समता रखनेवाला श्लाघ्य है। गन्धवाहसम —पवनके समान अनासक्त सदा गतिमान् शरीरवाले परिग्रह त्यागी मुनीश्वर होते हैं। यह शृङ्खलाजातिका उदाहरण है।

वनको कौन जलाता है? कौन इधर-उधर घुमाकर पीडित करता है? जिनको अत्यन्त आदरसे कौन पूजते हैं? हरिको सन्तुष्ट करनेवाले बलभद्रका सम्बोधन क्या है? विषमवृत्त कौन है? बतलाइए ॥११३॥

उत्तर—दामावारानाम। दावा —दावाग्नि वनको जलाती है। मारा — कामदेव प्राणियोंको इधर-उधर घुमाकर पीडित करता है। वाना —व्यन्तर, जिनेन्द्रको अत्यन्त आदरके साथ पूजते हैं। राम—हरि—कृष्णको सन्तुष्ट करनेवाले बलभद्र या बलरामका सम्बोधन राम है। असमान वर्ण और मात्रावाला विषमवृत्त होता है। यह एकान्तरित शृङ्खलाजातिका उदाहरण है।

*नागपाश चित्रणका लक्षण—*

*सर्पाकृति धारण करनेवाले—बन्ध—रचना विशेषमें व्यवधान किये हुए वर्णोंको* पढ़ना चाहिए। इस रीतिका निर्मित वाक्यका आश्रय लेकर जो बन्धरचित होता है, उसे विद्वानोंने नागपाश कहा है ॥११४॥

लतामें रम्य लगनेवालेका सम्बोधन क्या होता है? तापहरण करनेवालेको क्या कहते हैं? पुरुषोंकी मिथ्याश्रद्धा कैसी होती है? वेश्याओंकी गली कैसी होती है? ॥११५॥

पल्लवकमहिता। [2]ऊर्ध्वमुखो सर्पाकृतीश्चतस्रो लेखा विलिख्य पुनर्मुख-पुच्छान्तरे तिर्यग्रेखाषट्कं विलिखेत्। तानीमान्येकविंशतिकोष्ठानि स्युः। ततः फणादारभ्य प्रतिपङ्क्तिपुच्छपर्यन्तं पृथक्—पृथगिमान् वर्णान्न्यसेत्।

प्रथमपङ्क्तिप्रथमकोष्ठाक्षरमारभ्य यावदन्तरं चतुरङ्गक्रीडाया गजपद-चारक्रमेणैकमिदं वाक्यं वाचयेत्। पुनस्तृतीयपङ्क्तिप्रथमकोष्ठादारभ्य तथैव वाचयेत्। अथ मध्यमपङ्क्तिप्रथमकोष्ठमारभ्य प्रथमपङ्क्तौ द्वितीयपङ्क्तौ वा [3]त्रिप्रचारक्रमे यावदन्तरं वाचयेत्। तदिदं त्रेधाविभक्तमपि एकरूपतया त्रिगुणित-नागपाशं स्यात्। प्रश्नोत्तरमिदं सप्तवर्णम्। [4]अन्यस्तु स्वबुद्ध्यनुसारेण न्यूनमधिकं वा वदेत्।

संस्कृतप्राकृताद्युक्तिवैचित्र्यं यत्र विद्यते।
[5]तच्चित्रमेकवर्ण्यं तु शुद्धं तत्परिभाष्यते ॥११६॥

---

उत्तर—पल्लवकमहिता। लतामें रम्य लगनेवालेका सम्बोधन पल्लव है। तापहरण करनेवालेको 'कम्'—जल कहते हैं। पुरुषोंकी मिथ्यारुचि अहितकारिणी होती है। वेश्याओंकी वीथी 'पल्लवकैः महिता'—विटोंसे संयुक्त होती है।

नागपाश रचनाकी विधि—

ऊपर मुखवाली सर्पाकृति चार रेखाओं द्वारा लिखकर मुख और पुच्छके बीचमें तिरछी छः रेखाओंको लिखना चाहिए। इस प्रकार रचना करनेसे इक्कीस कोष्ठक होते हैं। तदनन्तर फणसे प्रारम्भ कर प्रत्येक पंक्तिके पुच्छ तक पृथक्-पृथक् इन वर्णोंकी स्थापना करनी चाहिए। प्रथम पंक्तिके प्रथम कोष्ठकके अक्षरसे प्रारम्भ कर अन्तपर्यन्त चतुरंगक्रीडामें गजपदचारके क्रमसे इस एक वाक्यको बाँचना चाहिए। पुनः तृतीय पंक्तिके प्रथम कोष्ठसे प्रारम्भ कर उसी प्रकार बाँचना चाहिए। तदनन्तर मध्यम पंक्तिके प्रथम कोष्ठकसे प्रारम्भ कर या द्वितीय पंक्तिमें तीन आवृत्तिसे क्रमशः बाँचना चाहिए। तीन हिस्सोंमें विभक्त रहनेपर भी एकतारूप यह नागपाश त्रिगुणित हो सकता है। यह प्रश्नोत्तर सप्तवर्णवाला है। अपनी बुद्धिके अनुसार अन्य भी कम या अधिक अक्षरका बनाना चाहिए।

चित्रका लक्षण—

संस्कृत और प्राकृत भाषाके जिस रचनाविशेषमें उक्तिकी विचित्रता प्रतीत हो उसे चित्र कहते हैं। एक ही प्रकारका सादृश्य प्रतीत होनेपर उसे शुद्ध कहा जाता है ॥११६॥

---

१. पल्लव कम् अहिता। पल्लवकैः विटैः महिता पूजिता। षिड्ग पल्लवको विट इत्यभिधानात्। मूलग्रन्थे पादभागे। २. ऊर्ध्वमुखी–ख। ३. त्रिप्रचारक्रमेण–क। ४ अन्यत्तु–ख। ५ तच्चित्रमेकवाण्या तु–क।

सुखकरधर्मनिदेशी कः स्यात्सबोधयाशु बुधहरिणम् ।
[1]तित्थयर पूजणत्थ केण सदा जाति अमरिंदा ॥११७॥

[2]विमाणेन वि विशिष्टा मा लक्ष्मीः । अणनमण् दिव्यध्वनिर्यस्यासौ । विमाण् जिन । एण । तीर्थंकरपूजनार्थं केन सदा यान्ति अमरेन्द्रा इत्यस्य विमानेन । संस्कृतप्राकृतजातिः ॥

जहाति कीदृशी कान्तं वधूः सबुध्यता रिपुः ।
[3]यनेन्दुकरिव नाथ कान्तेय सँबुभुक्षेयिम् ॥११८॥

नीरतारे । रतान्निष्क्रान्ता नीरता अरे संस्कृतकर्णाटजातिः ।

संस्कृतप्राकृतापभ्रंशपैशाचिकभेदाच्चतस्रो भाषास्सन्ति ।

तदुक्तम्—

---

उदाहरण—

सुखप्रद धर्मका निदेश करनेवाला कौन है ? हे विद्वन् ! हरिणवाचक शब्दका सम्बोधन क्या है ? तीर्थंकरकी पूजा करनेके लिए देवेन्द्र लोग कैसे जाते हैं ॥११७½॥

उत्तर—विमाणेन—वि = विशिष्टा, मा = लक्ष्मी, विमा—अणनम—अण् = दिव्यध्वनि । विकमा अण् यस्य स —विमाण् = जिन, अर्थात् सुखप्रद धर्मका निदेश करनेवाले जिन हैं । हरिणवाचक शब्दका सम्बोधन एण है। तीर्थंकर पूजाके लिए इन्द्रगण विमान से जाते हैं ।

यह संस्कृत-प्राकृत जातिका उदाहरण है । पद्यका पूर्वार्ध संस्कृतमें है और उत्तरार्द्ध प्राकृतमें लिखा गया है ।

कैसी वधू अपने प्रियतमको छोड़ती है । रिपुवाचक शब्दका सम्बोधन क्या है ? बुभुक्षित पतिने कान्ताको क्यों बुलाया ? बतलाइए ॥११८½॥

उत्तर—नीरतारे—रतात् निष्क्रान्ता = नीरता—सुरतसे विरत वधूने प्रियतमको छोड़ा । शत्रुवाचक शब्दका सम्बोधन 'अरे' है । बुभुक्षित पतिने 'नीरतारे'—जल लानेके लिए कान्ताको बुलाया ।

यह संस्कृत-कर्णाटक जातिका उदाहरण है । पद्यका पूर्वार्ध संस्कृत भाषामें और उत्तरार्द्ध कर्णाटक भाषामें लिखा गया है । 'नीरतारे' शब्द भी कन्नड भाषाका है ।

काव्यरचनाके लिए भाषा-विषयक नियम

संस्कृत, प्राकृत, अपभ्रंश और पैशाचिक भेदसे चार प्रकारकी भाषाएँ होती हैं । कहा भी है—

---

१ तित्थयरपूजणठ–क । २. विमाणेण–क । ३ एनेन्दु करेवं–क । ४. कतिय–ख । ५ अस्य संस्कृत यथा—कथमाहूतवान् नाथ कान्ता वै सबुभुक्षित ॥ अस्य प्रश्नस्य उत्तरं कार्णाटभाषायां 'नीरतारे' इति तदर्थं जलमानय इति –कप्रतौ पादभागे ।

संस्कृतं प्राकृतं तस्यापभ्रंशो भूतभाषितम् ।
इति भाषाश्चतस्रोऽपि यान्ति काव्यस्य कायताम् ॥११९॥
संस्कृतं स्वर्गिणां भाषा शब्दशास्त्रेषु निश्चिता ।
प्राकृतं तज्जतत्तुल्यदेश्यादिकमनेकधा ॥१२०॥
अपभ्रंशस्तु यच्छुद्धं तत्तद्देशेषु भाषितम् ।
यद्भूतैरुच्यते किंचित्तद्भौतिकमिति स्मृतम् ॥१२१॥
इत्येतद्भाषाकुशलैश्चित्रमनेकधा कर्तव्यम् ।
चित्रजातिः ।
सव्वगुणसीलकलियो सव्वामरपूजियो महाबोहो ।
सव्वहिदमहुरवत्तो केणप्पा हुवदि परमप्पा ॥१२२॥
रयणत्तयेण । शुद्धप्राकृतम् ।

---

संस्कृत, प्राकृत, अपभ्रंश और भूतभाषा—पैशाची, ये चारों भाषाएँ काव्यको अगताको प्राप्त करती है ॥११९½॥

व्याकरण शास्त्रमें निश्चित की गयी संस्कृत देवभाषा है। संस्कृतके शब्दोंसे निर्मित और उसके तुल्य तत्तद्देशोंमें बोली जानेवाली प्राकृत भाषा अनेक प्रकारकी होती है। तात्पर्य यह है कि प्राकृतके तद्भव शब्द संस्कृत शब्दोंसे निर्मित हैं, क्योंकि वैयाकरणोंने प्राकृत भाषाके तद्भव शब्दोंका संस्कृत प्रकृति मानकर अनुशासन किया है। तत्सम शब्द संस्कृतके समान हैं। पर देश्य शब्दोंका सम्बन्ध संस्कृतके साथ नहीं है। अतएव स्पष्ट है कि प्राकृतभाषाकी उत्पत्ति संस्कृतसे नहीं हुई है, किन्तु वैयाकरणोंने सुविधाके लिए तद्भव शब्दोंको संस्कृत शब्दों द्वारा समझाया है ॥१२०½॥

विभिन्न स्थानोंमें अपभ्रष्टरूपसे ( अशुद्धरूपसे ) बोली जानेवाली भाषाको अपभ्रंश कहते हैं, जो भाषा भूतोंके द्वारा बोली गयी है, उसे भौतिक—पैशाची भाषा कहते हैं ॥१२१½॥

उक्त चारों भाषाओंमें कुशल कवियोंको अनेक प्रकारसे चित्रकाव्यकी रचना करनी चाहिए। यह चित्रजातिका उदाहरण है।

सम्पूर्ण गुण और शीलसे युक्त, समस्त देवों-द्वारा पूज्य, महाज्ञानी, सर्वहितकारी एवं मधुरभाषी यह जीवात्मा किस कारणसे परमात्मा होता है ? ॥१२२½॥

उत्तर—रयत्तयेण—रत्नत्रयेण अर्थात् सम्यग्दर्शन, सम्यग्ज्ञान और सम्यक् चारित्ररूप रत्नत्रय द्वारा यह जीवात्मा परमात्मा बनता है। यह शुद्ध प्राकृतका उदाहरण है।

---

१ अस्य संस्कृतं यथा—सर्वगुणशीलकलितः सर्वामरपूजितो महाबोधः । सर्वहितमधुरवक्ता केनात्मा भवति परमात्मा ॥१॥ मूलप्रतौ पादभागे । २ रत्नत्रयेण मूलप्रतौ पादभागे ।

वक्षोऽवक्षोजलक्ष्य वहति जगति क. को विनीतो निषेधे
को वर्णः कीदृश स्याद् बलमिह बलिना ग कुत स्यान्मृगाणाम्।
कस्तूरी स्यात् क्व जाता कुलममलकुल तत्कुतोऽभूद्यदूना
कीदृक्ष. स्याद्विधाता प्रथमजिनपति' क श्रिये नाभिजातः ॥१२३॥

ना। अभिजात। कुलीन। कुल्य कुलीनोऽभिजात इत्यभिधानात्। न। अभि। निर्भय। जात मातु कान्ताया वा। जायाजनन्योर्जा इति वचनात्। बाल्ये मातुः यौवने कान्तायाश्च सुखम्। नाभिजा। नाभौ जन्यते इति नाभिजा। अत विष्णो नाभिजात नाभेर्जात नाभिपद्मात्मभूर्ब्रह्मेत्युक्ते नाभिजात। निर्व्यस्तद्वि समस्तजाति.।

वर्णे क स्यात् स्फुटार्थे क्व च वसति रमा कीदृश स्याद् दरिद्र
कः शब्द स्याद्विकल्पे वदति रतिपति. पुंस्त्रियो के प्रशस्ये।
कोऽनान्त स्यासु मुख्यः क्व सति शिवसुख किं [1]कुशीकृत् प्रतीत
ताक्ष्यं कीदृग्गुहो वाऽऽदिमजिनवरत को जिनो वै जये य ॥१२४॥

---

इस ससारमें वक्षोज रहित वक्ष स्थलको कौन धारण करता है? नम्र कौन है? निषेधार्थक वर्ण कौन है? बलशालियोका बल कैसा होता है? मृगाको शान्ति कैसे मिलती है? कस्तूरी कहाँ होती है? यदुवंशियोका कुल निर्मल कैसे हुआ? विधाता कैसा है? प्रथम तीर्थंकर कौन है? लक्ष्मीके लिए कौन पुरुष अभिजात होता है? ॥१२३॥

उत्तर—ना—पुरुष वक्षोज—स्तनरहित वक्षस्थलको धारण करता है। अभिजात कुलीन नम्र होता है। कुल्य और कुलीन अभिजातके पर्यायवाची हैं। निषेध अर्थमें न का प्रयोग होता है। अभि—निर्भय, बलशालियोका बल निर्भय होता है। जात—माँसे या कान्तासे, जात शब्द माता और कान्ता वाचक है। जायाजनन्योर्जा—इस वचनके अनुसार उक्त अर्थ घटित होत है। हरिणाको बाल्यावस्थामें माँसे और युवावस्थामें कान्तासे शान्ति मिलती है। नाभिजा—नाभौ जायत इति नाभिजा—नाभिसे उत्पन्न होनेके कारण नाभिजा कहते हैं। कस्तूरी नाभिसे उत्पन्न होती है। अत—श्रीकृष्णसे यदुकुल निर्मल हुआ। ब्रह्माकी उत्पत्ति विष्णुकी नाभिसे है। प्रथम तीर्थकर 'नाभिजात'—नाभिराज पुत्र ऋषभदेव है। अभिजात ना—कुलीन मानव लक्ष्मीके लिए अभिजात होता है।

यह निर्व्यस्तद्वि समस्त जातिका उदाहरण है।

स्पष्ट अर्थमे कौन वर्ण है? रमा कहाँ रहती है? दरिद्र कैसा होता है? विकल्प अर्थमें कौन शब्द है? कामदेव कहता है कि स्त्री और पुरुषोमें कौन अत्यन्त प्रशस्य है? अन्त स्योमें कौन प्रधान है? मोक्ष सुख कैसे रहनेपर प्राप्त होते हैं? फाल कैसी प्रतीत

---

१ कुपीकृत –ख।

वै अव्यय स्फुटार्थे च। जये। अय न या श्री यस्य। या स्त्रिया पानमञ्जर्यो शोभालक्ष्म्योश्च निर्मितौ। वा रतिपति- कामो वदति किमिति पुंस्त्रियो पुरुषनार्यौ प्रशस्यौ प्रधाने बभूवतु। इत्युक्तवते कामाय स्तुतिकार उत्तर ददाति। हे ए। अजये विष्णुकमल अजो विष्णु या कमला। य यत्नवान्तस्था इति। वैजये। उ अ ए रुद्रब्रह्मकृष्णा॥ उश्च अश्च एश्च वै इति सिद्धम्॥ वाया त्रयाणा जयोऽभिभवनमर्थात्तेषा त्यजन त्यागस्तस्मिन् सति। अयो लोह। वैजयेय. वीना पक्षिणा जयो विजय विजयस्येय वैजयी ताम् ई रमा यातीति वैजयेय. गरुड। वैजयेय। विजया पार्वती शिवेत्यभिधानात्। विजया अजितजिनमाता तस्या अपत्यम्॥ त्रिव्यस्तत्रि समस्तजाति। इत्यादि-विशेषो बहुधा चिन्त्य।

होती है? गरुड कैसा होता है? कार्त्तिकेय कैसे हैं? आदि तीर्थंकरके पश्चात् कौन तीर्थंकर हुआ? ॥ १२४॥

उत्तर—वै जये य। स्फुटार्थक वर्ण वै है। जये—विजयमें रमाका निवास है। अय—अ-नहीं है या-लक्ष्मी पासमें जिसके—लक्ष्मी जिसके पास नहीं है, वह दरिद्र होता है (पान, मजरो शोभा लक्ष्मी और निर्मिति अर्थमें या शब्द आता है)। काम कहता है—कौनसे स्त्री-पुरुष प्रधान होते है? इस प्रकारका प्रश्न करनेपर स्तुतिकार उत्तर देते हैं कि स्त्री पुरुषोंमें 'अजो विष्णु, या कमला' विष्णु और लक्ष्मी प्रधान हैं और ये ही नर नारियोंमें प्रशस्य है। अन्तस्थोंमें 'य'—य वर्ण प्रधान है। वैजय'—उ+अ+ए—उ अव्यय ताप और ईशान अर्थमें, 'अकार'—ब्रह्मा विष्णु ईश, कमल, आनन और रण अर्थमें तथा 'ए' कार—तेज, जल, रात्रि, हर्म्य उदर और हरि अर्थमें प्रयुक्त होता है। अत उ अ ए—रुद्र, ब्रह्मा और कृष्ण, इन तीनोंके, 'जयोऽभिभवनम्' त्यागसे शिवसुख होता है। तात्पर्य यह है कि मोक्षसुख ब्रह्मा, विष्णु और रुद्र इन तीनों देवताओंके त्यागसे प्राप्त होता है। अर्थात् मोक्षसुख उक्त तीनों देवोंके आश्रयसे भिन्न है। 'अयो लोह' फाल लोहमय प्रतीत होती है। 'वैजये य'—वीना पक्षिणा जयो—पक्षियोंके विजयको विजय कहते हैं, विजय सम्बन्धी वस्तुको वैजयी कहा जाता है। उसको ईम-रमाको जो प्राप्त करता है उसे वैजयेय गरुड कहा जाता है। अर्थात् पक्षी जिसका जय-गान करते हैं और जो स्वयं लक्ष्मीवान है, वह गरुड है। 'विजया'—पार्वतीका नाम और उनके पुत्रको वैजयेय कहा जाता है। कार्तिकेय पार्वतीके

१ प्रशस्ये—क। २ अजश्च या च अजय। अजा विष्णुहरच्छागा इत्यमर। प्रथमप्रतौ पादभागे। ३ उतापेऽव्ययमीशाने॥ अकारो ब्रह्मविष्ण्वीशकमलेष्वाननं रणे॥ एकारस्तेजसि जले रात्रौ हर्म्योदरे हरौ। प्रथमप्रतौ पादभाग। ४ विजयाया अपत्य वैजयेयो गुह प्रथमप्रतौ पादभागे। ५ खप्रतौ शिव इति शब्दो नास्ति।

बाह्यान्तरार्थद्वितये हि यत्र यं कंचिदर्थं स्फुटमाभिगद्य ।
विवक्षितार्थं सुविगोपितोऽसौ प्रहेलिका सा द्विविधाऽर्थशब्दात् ॥१२५॥
नाभेरभिमतो राजंस्त्वयि रक्तो न कामुक ।
न कुतोऽप्यधरः कान्त्या यः सदौजो धरः स क ॥१२६॥

[1]अधरः। सदौजोधर। सतत तेजोधर. सामर्थ्याल्लभ्योऽधर अर्थ-प्रहेलिका।

भोः केतकादिवर्णेन सध्यादिसजुषाऽमुना।
शरीरमध्यवर्णेन त्वं सिंहमुपलक्षय ॥१२७॥

केतककुन्दनन्द्यावर्तादिवर्णेन। पक्षे केतकशब्दस्यादिवर्णेन के इत्यक्षरेण सध्यादिसजुषा रागेण सहितः सजुट्। सध्या आदिर्यस्यासौ सध्यादि-[2]सध्यादिरेव सजुट् सध्यादिसजुट् तेन। पक्षे सध्याशब्दादिवर्णं सकार जुषते

---

पुत्र है। 'विजया'—अजित जिनकी माता है, उसके पुत्रको 'वैजयेय' माना जायेगा। आशय यह है कि आदितीर्थंकरके बाद अजितनाथ तीर्थंकर हुए।

यह त्रिर्व्यस्त त्रिसमस्त जातिका उदाहरण है।

प्रहेलिकाका स्वरूप और भेद—

जिस रचना विशेषमें बाह्य और आभ्यन्तरिक दो प्रकारके अर्थ हो, उनमें जिस किसी अर्थको स्पष्ट कहकर विवक्षित अर्थको अत्यन्त गुप्त रखा जाये, उसको प्रहेलिका कहते हैं। शब्द और अर्थके भेदसे प्रहेलिकाएँ दो प्रकारकी होती हैं ॥ १२५ ॥

अर्थ प्रहेलिकाका उदाहरण—

वह कौन पदार्थ है, जो आपमें रक्त—आसक्त है और आसक्त होनेपर भी महाराज नाभिराजको अत्यन्त प्रिय है, कामुक—विषयी भी नहीं है, नीच भी नहीं है और कान्तिसे सदा तेजस्वी रहता है ॥ १२६ ॥

उत्तर—अधर —नीचेका ओठ ही है, वह रक्त—लाल वर्णका है, महाराज नाभिराजको प्रिय है, कामी भी नहीं है, शरीरके उच्च भागपर रहनेके कारण नीच भी नहीं है और कान्तिसे सदा तेजस्वी रहता है।

शब्दप्रहेलिकाका उदाहरण—

केतकी आदि पुष्पोंके वर्णसे, सन्ध्या आदिके वर्णसे एवं शरीरके मध्यवर्ती वर्णसे तुम अपने पुत्रको सिंह समझो ॥१२७॥

केतकी, कुन्द और नन्द्यावर्तादि वर्णसे, केतकी शब्दका आदिवर्ण 'के', सन्ध्याका

---

१ अधर नीच इति –क। २ सध्यादिरिव –क।

सेवते इति संध्यादि सजुट् तेन सकारेणेत्यर्थः। शरीरमध्यप्रदेशगतरक्तवर्णेन। पक्षे शरीरशब्दस्य मध्यवर्ती री इत्यक्षरेण। शब्दप्रहेलिका।

श्रीमत्समन्तभद्रार्यजिनसेनादिभाषितम्।
लक्ष्यमात्रं लिखामि स्वनामसूचितलक्षणम् ॥१२८॥

वटवृक्षः पुरोऽयं ते घनच्छायः स्थितो महान्।
इत्युक्तोऽपि न तं घर्मे श्रितः को ऽपि वदाद्भुतम् ॥१२९॥

वटवृक्षो न्यग्रोधपादपः। पक्षे वटो भो माणवक ऋक्षः भल्लूकः। घनच्छायो भूयनातपः। पक्षे मेघच्छायः। घर्मे निदाघे। [1]स्पष्टान्धकम्।

कः कीदृङ् न नृपैर्दण्ड्यः कः खे भाति [2]कुतोऽम्ब भीः।
भीरोः कीदृङ् निवेशस्ते नानागारविराजितः ॥१३०॥

नानागाः विविधापराधः। [3]अनागाः ना निर्दोषः पुमान्। रविः आजितः संग्रामात्। विविधगृहशोभितः। आदिविषममन्तरालापकप्रश्नोत्तरम्।

---

आदिवर्ण 'स' और शरीरका मध्यवर्ती वर्ण 'री' इन दोनों अक्षरोंके मिलनेसे 'केसरी' शब्द बनता है। यह केसरी 'सिंह' का वाचक है।

श्रीमान् समन्तभद्र और आचार्य जिनसेन इत्यादिके द्वारा कथित अपने नामसे ही लक्षणको सूचित करनेवाले केवल लक्ष्यको लिखता हूँ ॥१२८½॥

स्पष्टान्धकप्रहेलिकाका उदाहरण—

तुम्हारे सामने अत्यधिक छायावाला विशाल वटवृक्ष स्थित है, ऐसा कहनेपर भी निदाघ—ग्रीष्ममें धूपसे पीड़ित होनेपर भी अनेक व्यक्तियोंमें-से एक भी व्यक्ति उस वटवृक्षका आश्रय ग्रहण नहीं करता है, इस आश्चर्यको बतलाइए ॥१२९½॥

वटो + ऋक्षः—सन्धि विच्छेद करनेपर—हे बटो माणवक! तुम्हारे सामने मेघकी छायाके समान काला भालू स्थित है, ऐसा कहनेपर ग्रीष्म ऋतुमें धूपसे पीड़ित होनेपर भी कोई व्यक्ति उसके पास नहीं गया तो इसमें आश्चर्य ही क्या है।

अन्तरालापक प्रश्नोत्तरका उदाहरण—

राजाओंसे कौन और कैसा पुरुष दण्डनीय नहीं होता? आकाशमें कौन शोभमान होता है? कायरको भय किससे लगता है और हे भीरु, तेरा निवासस्थान कैसा है? ॥१३०½॥

उत्तर—नानागारविराजितः। नानागाः—अनेक प्रकारके अपराध; अनागाः ना—निर्दोष पुरुष, निर्दोष पुरुष अपराध न करनेके कारण दण्डनीय नहीं होता। रविः—सूर्य—आकाशमें सूर्य शोभमान होता है। अजितः—युद्धसे; कायरको युद्धसे

---

१. स्पष्टान्धकमिति प्रहेलिका प्रथमप्रतौ पादभागे। २. कुतोऽन्धधीः—ख। ३. आगो पराधो मन्तुश्चेति अन्तर्लापिका प्रथमप्रतौ पादभागे।

त्वत्तनौ काऽम्ब गम्भीरा राज्ञो दोर्लम्ब आ कुत ।
कीदृक् किं नु विगाढव्य त्वं च श्लाघ्या कथं सती ॥१३१॥

नाभिराजानुगाधिकम् । नाभिः आजानुऊरुपर्वपर्यन्तमिति यावत् । गाधिक गाधः [1]तलस्पर्शप्रदेश अस्यास्तीति गाधि तच्च तत् क जलम् । अधिक नाभिराजानुवर्तिनो चेत् । बहिरालापकमन्तर्विषम प्रश्नोत्तरम् ।

त्वमम्ब रेचितं पश्य नाटके सुरसान्वितम् ।
त्वमम्बरे चितं वेश्यपेटकं सुरसारितम् ॥१३२॥

चितं निचितम् । स्वम् आत्मीयम् । रेचितं वल्गितम् । वेश्यपेटकं [2]वेश्याना सबन्धिसमूहम् । सुरसारितं देवं प्रापितम् । गोमूत्रिका [3]अस्या बन्धविन्यासः पूर्ववत् ।

तवाम्ब किं वसत्यन्तः का नास्त्यविधवे त्वयि ।
का हन्ति जनमाद्यून वदाद्यैर्व्यञ्जनैः पृथक् ॥१३३॥

---

भय लगता है। नानागारविराजित —अनेक प्रकारके घरोंसे सुशोभित मेरा निवास-स्थान है।

बहिरालापक अन्तर्विषम प्रश्नोत्तरका उदाहरण—

हे अम्ब ! तुम्हारे शरीरमें गम्भीर क्या है ? महाराज नाभिराजकी भुजाएँ कहाँ तक लम्बी हैं ? कैसी और किस वस्तुमें अवगाहन—प्रवेश करना चाहिए ? और हे पतिव्रते ! तुम प्रशंसनीय किस प्रकार हो ॥१३१॥

उत्तर—नाभिराजानुगाधिकम्—नाभि —नाभि शरीरमें गम्भीर है। आजानु —घुटनोंपर्यन्त नाभिराजकी भुजाएँ लम्बी हैं। गाधिकम्—गाधि—कम गहर कम्—जलवाले तालाबमें अवगाहन करना चाहिए। नाभिराजानुग —नाभिराजकी अनुगामिनी—आज्ञाकारिणी होनेसे मैं प्रशस्य हूँ।

हे अम्ब ! उस नाटकमें होनेवाले सारसनृत्यको देखिए तथा देवों द्वारा लाये हुए और आकाशमें एक स्थानपर एकत्र हुए इस अप्सरासमूहको भी देखिए ॥१३२॥

चितम्—निचितम्—एकत्र हुए। स्वम्—आत्मीयम्—निजी। रेचितम्—हस्त-सचालनादि विभिन्न आंगिक क्रियाओंसे युक्त नृत्यको। वेश्यपटकम्—वेश्याओंके सम्बन्धियोंको—अप्सराओंको। सुरसारितम्—देवों द्वारा लाये हुए।

यह गोमूत्रिका बन्ध है।

हे माता, तुम्हारे गर्भमें कौन निवास करता है ? हे सौभाग्यवती ऐसी कौन सी वस्तु है, जो तुम्हारे पास नहीं है ? पेटू व्यक्तिको कौन सी वस्तु मार डालती है ? इन प्रश्नोंका उत्तर इस प्रकार दीजिए कि अन्तका व्यंजन एक सा हो और आदि व्यंजन भिन्न प्रकारका हो ॥ १३३ ॥

---

१ तलस्पर्शिप्रदेश –क। २. वेश्याना –ख। ३ बन्धविन्यास अस्या इति –ख।

जग्ले कयाऽपि सोत्कण्ठ किमप्याकुलमूर्च्छनम् ।
विरहेऽङ्गनया कान्त समागमनिराशया ॥१३८॥

व्यञ्जनच्युतकम् । जग्ले । गानपक्षे लकारे लुप्ते गौन चकार । ग्लै हर्षक्षये इति धातुः । सोत्कण्ठ गद्‌गदकण्ठम् । किमप्याकुलमूर्च्छनम् ईषदाकुलस्वरविश्राम यथा भवति तथा ।

क पञ्जरमध्यास्ते क परुषनिस्वन ।
क प्रतिष्ठा जीवाना क पाठ्योऽक्षरच्युत ॥१३९॥

अक्षरच्युतप्रश्नोत्तरम् ।

शुक पञ्जरमध्यास्ते काक परुषनि स्वन ।
लोक प्रतिष्ठा जीवाना श्लोक पाठ्योऽक्षरच्युत ॥१४०॥

प्रतिष्ठा आश्रय । पूर्वोक्तश्लोकस्य प्रश्नोत्तरमत्र द्रष्टव्यम् ।

---

प्रकट होता है। 'समाने अङ्के यस्या सा समाङ्गा। अर्थात् समान *अर्थाशो वाली* स्त्री शीत ऋतु में पुत्रकी कामना करती है।

इस पद्यमें उच्चारणकालमें मात्राच्युति है और अर्थकथन करते समय मात्राच्युति नही रहती, बल्कि सयोग रहता है।

व्यजनच्युतकका उदाहरण—

हे माता! कोई स्त्री अपने पतिके साथ विरह होनेपर उसके समागमसे निराश हो व्याकुल और मूर्छित होती हुई गद्‌गद स्वरसे कुछ खेदखिन्न हो रही है ॥१३८३॥

इस पद्यमें 'जग्ले' क्रियापद रहनेसे 'खेदखिन्न होने रूप' अर्थकी सगति घटित नही होती, अत 'ल' व्यजनको च्युतकर 'जगे' क्रियापद रहता है। अत पद्यका वास्तविक अर्थ निम्न प्रकार होगा—

हे देवि! कोई स्त्री पतिका विरह होनेपर उसके समागमसे निराश होकर स्वरोके उतार-चढावको व्यवस्थित करती हुई उत्सुकतापूर्वक कुछ गा रही है।

जगेका अर्थ 'गान चकार' गान गाया है। ग्लै हर्षक्षये धातुसे 'जग्ले' *क्रियापद निष्पन्न होता है। 'सोत्कण्ठम्' का अर्थ गद्‌गद कण्ठ और मूर्छनापूर्वक स्वरो* का उतार-चढाव करना है।

अक्षरच्युत प्रश्नोत्तरका उदाहरण—

हे माता! पिंजडेमें कौन रहता है? कठोर शब्द करनेवाला कौन है? जीवोका आधार क्या है? और अक्षरच्युत होनेपर भी पढने योग्य क्या है? ॥१३९३॥

पिंजडेमें शुक—तोता रहता है। कौवा कठोर शब्द करनवाला है। जीवो का आधार लोक है। अक्षरच्युत होनेपर भी श्लोक पढने योग्य है ॥१४०३॥

---

१ गजे —खप्रतौ अधिको पाठ ।

के मधुरारावा के पुष्पशाखिन ।
केनोह्यते गन्धः केवलेनाखिलार्थदृक् ॥१४१॥
द्व्यक्षरच्युतप्रश्नोत्तरम् ।
केकिनो मधुरारावा केसराः पुष्पशाखिन ।
केतकेनोह्यते गन्ध केवलेनाखिलार्थदृक् ॥१४२॥
केसराः नागकेसराः । केवलेन केवलज्ञानेन ।
का स्वरभेदेषु का रुचिह्रा रुजा ।
का रमयेत्कान्त का तारनिस्वना ॥१४३॥
सदेव ।
काकली स्वरभेदेषु कोमला रुचिह्रा रुजा ।
कामुकी रमयेत्कान्त काहला तारनिस्वना ॥१४४॥
का कला स्वरभेदेषु का मता रुचिह्रा रुजा ।
का मुहु रमयेत्कान्त का हता तारनिस्वना ॥१४५॥

---

मधुर शब्द करनेवाला कौन है ? सिंहकी ग्रीवापर क्या होते हैं अथवा पुष्पवृक्ष कौन है ? उत्तम गन्ध कौन धारण करता है ? और जीव सर्वज्ञ किसके द्वारा होता है ? ॥१४१॥

दो-दो अक्षर जोडकर निम्नप्रकार उत्तर दिया गया है —

मधुर शब्द करनवाले केकी—मयूर होते हैं। सिंहको ग्रीवापर केश होते हैं अथवा पुष्पवृक्ष केसर—नागकेसर है। उत्तम गन्ध केतकी-पुष्प धारण करता है और यह जीव केवलज्ञान होनेपर सर्वज्ञ हो जाता है ॥१४२॥

स्वरके समस्त भेदोंमें उत्तम स्वर कौन सा है ? शरीरकी कान्ति अथवा मानसिक रुचि नष्ट कर देनेवाला कौन सा रोग है ? पतिको कौन प्रसन्न कर सकती है ? उच्च तथा गम्भीर शब्द करनेवाला कौन है ? ॥१४३॥

स्वरके समस्त भेदोंमें वीणाका स्वर उत्तम है। शरीरको कान्ति अथवा मानसिक रुचिको नष्ट करनेवाला कामला—पीलिया रोग है। कामिनी—स्त्री पतिको प्रसन्न कर सकती है और उच्च तथा गम्भीर शब्द करनेवाला ढोल है ॥१४४॥

यहाँ सभी प्रश्नोका उत्तर दो अक्षर जोडकर दिया गया है।

स्वरभेदोंमें उत्तम स्वर कौन सा है ? कान्ति अथवा मानसिक रुचिको नष्ट करनेवाला रोग कौन-सा है ? कौन-सी स्त्री पतिको प्रसन्न कर सकती है ? ताडित होनेपर गम्भीर तथा उच्च शब्द करनेवाला बाजा कौन है ? ॥१४५॥

---

१ केनाखिलार्थदृक् –क-ख। २ केवलेन केवलज्ञानेन इति पाठो नास्ति –ख। ३ कमला –ख। ४. का मुहु रमयेत्कान्त –ख। ५ खप्रतौ का कला....इत्यादि १४५ श्लोको नास्ति।

एकाक्षरच्युतकच्युतेनोत्तरं तद्वत् । अस्य श्लोकस्य प्रश्नेषु तृतीयतृतीया-क्षराण्यपनीय काकलीस्वरभेदेष्विति श्लोकस्योत्तरेषु तृतीयतृतीयाक्षराण्यादाय तत्र मिलिते सत्युत्तरं भवति ।

का क श्रयते नित्यं का किं सुतप्रियाम् ॥ [1]काननेदानीं चररतम् ॥

एकोत्तराक्षरच्युतपादम् ॥ काननं कुत्सितवदनं । चर रतं रतविशेषं । एतौ ध्वन्यर्थौ ॥

कामुकः श्रयते नित्यं कामुको सुरतप्रियाम् ।
कान्तानने वदेदानीं चतुरक्षरविच्युतम् ॥१४६॥

संबुध्यसे कथं देवि किमस्त्यर्थे क्रियापदम् ।
शोभा च कीदृशी व्योम्नि भवतीदं निगद्यताम् ॥१४७॥

निह्नुतैकालापकम् । [3]अस्त्यर्थम् अस्तीत्यर्थो यस्य तत् । भवति इति संबोध्ये । भवतीति क्रियापदम् । भवति भानि [4]नक्षत्राण्यस्येति तस्मिन् । प्रहेलिकाप्रभृति इदं सर्वं पूर्वपुराणे [5]दिक्कन्याभिर्मरुदेव्यालस्यपरिहारगोष्ठ्यामुक्तम् ।

---

एकाक्षरच्युतक और एकाक्षरच्युतक है। प्रश्न पूर्वश्लोकके ही है। इस श्लोकके तृतीय अक्षरको हटाकर उसके स्थानमें प्रथम श्लोकके तृतीय अक्षरका उपयोगकर उत्तर दिया गया है।

किसी वनमें एक कौआ सम्भोगप्रिय काकली—कौवीका निरन्तर सेवन करता है।' इस पद्यमें चार अक्षर कम हैं उन्हें पूराकर उत्तर दीजिए।

प्रथमादि पादोंमें एक, दो, तीन और चार अक्षर क्रमशः च्युत—हीन हैं। कानन—कुत्सित मुख। चर—रत—रतिविशेषमें संलग्न। इनका ध्वन्यर्थ हुआ—

कान्तानन—सुन्दर मुखवाली। कामोपुरुष सम्भोगप्रिय कामिनीका सदा सेवन करता है। यह पद्य एकाक्षरच्युतक है ॥१४६½॥

निह्नुतेकालापकका उदाहरण—

हे देवि! तुम्हारा सम्बोधन क्या है? सत्ता अर्थको प्रकट करनेवाला क्रियापद कौन-सा है? कैसे आकाशमें शोभा होती है? यह बतलाइए ॥१४७½॥

उत्तर—'भवति' मेरा सम्बोधन है (भवती शब्दका सम्बोधन एकवचनमें 'भवति' रूप बनता है)। सत्ता अर्थको व्यक्त करनेवाला क्रियापद भी 'भवति' है। यह √भूसे लट् लकार प्रथम पुरुष एकवचनमें बनता है। भवति—भानि-नक्षत्र-

---

१ कनने—ख। २ एकोत्तराच्युतपादम्—ख। प्रथमादिपादेषु एकद्वित्रिचतुरक्षराणि क्रमेण च्युतानि। प्रथमप्रतौ पादभागे। ३ अस्त्यर्थम् इति पदं खप्रतौ नास्ति। ४ नक्षत्राण्यस्मिन्निति तस्मिन्—ख। ५. दिक्कन्यकाभिः—क-ख।

स्नात स्वमलगम्भीर जिनामितगुणार्णवम् ।
पूतश्रीमज्जगत्सार जना यात क्षणाच्छिवम् ॥१४८॥

मुरजबन्ध ।

[2]पूर्वार्धमूर्ध्वं पङ्क्तौ तु [3]लिखित्वार्द्ध पर त्वत ।
[4]एकान्तरितमूर्ध्वाधो मुरज [5]निगदेत् कवि ॥१४९॥

पूर्वार्द्धमेकपङ्क्त्याकारेण व्यवस्थाप्य पश्चाद्धमेकपङ्क्त्याकारेण तस्याध कृत्वा मुरजबन्धा निरूपयितव्य । प्रथमपङ्क्ते प्रथमाक्षर द्वितीयपङ्क्तेर्द्वितीयाक्षरेण सह द्वितीयपङ्क्ते प्रथममक्षर प्रथमपङ्क्तेर्द्वितीयाक्षरेण सह उभयपङ्क्त्यक्षरेषु सयोज्यमाचरमात् । स्नात इति क्रियापदम् । ष्णा शौचे इति लङन्तस्य धातो रूपम् ॥ सुष्ठु न विद्यत मल यस्य स स्वमल । गम्भीर अगाध स्वमलश्चासौ

---

सहित आकाश शोभित होता है। इस प्रकार उक्त समस्त प्रश्नोका उत्तर 'भवति' सपर्युक्त श्लोकमें छिपा है। अतएव यहा निह्नुतैकालापक है।

य प्रहेलिका इत्यादि सभी प्रश्न आदिपुराणमें जिनसेनाचार्यने देवागना और मरुदेवीकी ललितपरिहास गोष्ठो के रूपमे निबद्ध किय है। माता मरुदेवीने देवागनाओके प्रश्नों का उत्तर दिया है।

मुरजबन्धका उदाहरण—

हे भव्यजीवो ! जिनेन्द्रदेवका अपरिमित गुणसमुद्र अत्यन्त निर्मल गम्भीर, पवित्र, श्रीसम्पन्न और जगत का सारभूत है। तुम उसम एकाग्रचित्त होकर अवगाहन करो, उसके गुणोका पूर्णतया अपनाओ और शीघ्र शिव—मोक्ष को प्राप्त करो ॥१४८३॥

मुरजबन्ध का प्रक्रिया—

ऊपरको पक्तिमे पूर्वार्ध पद्यको लिखकर नीचे उत्तरार्द्धको लिखे। एक-एक अक्षरसे व्यवहित ऊपर और नीचे लिखनेसे मुरजबन्धकी रचना होती है ॥१४९३॥

पूर्वार्द्धके विषम सख्याङ्क वर्णोको उत्तरार्द्धके समसख्याङ्क वर्णोके साथ मिलाकर लिखनेमे श्लोकका पूर्वार्द्ध और उत्तरार्द्धके विषम सख्याङ्क वर्णो को पूर्वार्ध के समसख्याक वर्णोके साथ क्रमश मिलाकर लिखनेसे उत्तरार्द्ध बन जाता है। इसका स्पष्टीकरण यह है कि प्रथम पक्तिके प्रथमाक्षरको द्वितीय पक्तिके द्वितीयाक्षरके साथ द्वितीय पक्तिके प्रथमाक्षरको प्रथम पक्तिके प्रथमाक्षरके साथ दोनो पक्तियोके वर्णोकी समाप्तिपर्यन्त लिखना चाहिए।

१४८३ वें पद्यमें आया हुआ 'स्नात' यह क्रियापद है। √ष्णा—'शौच से लेट लकारका रूप स्नात बनता है। जिसमें अच्छी तरह मल—दोष न हो, वह स्वमल

---

१ उत्तमपुरुषैकवचनम प्रथमग्रन्थ पादभावे। २ पूर्वार्धमूर्ध्वपङ्क्तौ तु—क। ३ लिखित्वार्धपर त्वत —ख। ४ एकान्तरितमूर्ध्वाधो —ख। ५ निगदेत्कवि —क।

गम्भीरश्च स्वमलगम्भीर. त स्वमलगम्भीरम् । न मिताः अमिताः ।[1] अमितास्ते गुणाश्च अमितगुणाः जिनस्यामितगुणाः जिनामितगुणा एव अर्णवः समुद्रः। अथवा जिन एवामितगुणार्णव. तम् पूतः पवित्रः। श्रोमान् श्रोयुक्तः। जगतां सारः जगत्सारः पूतश्च श्रोमाश्च जगत्सारश्च पूतश्रीमज्जगत्सारस्तम् । जनाः लोका. । यात क्रियापदम् । या प्रापणे इत्यस्य धातोर्लेडन्तस्य प्रयोगः। क्षणात् अचिरात् अचिरेणेत्यर्थ । शिवं शोमन शिवरूपमित्यर्थः। किमुक्त भवति— हे जनाः जिनामितगुणार्णवं यात स्नात। अथवा जिनामितगुणार्णवं स्नात येन क्षणाच्छिव यात इति। शेषाणि पदानि जिनामितगुणार्णवस्य विशेषणानि ।

अभिषिक्तः सुरैर्लोकैस्त्रिभिर्भक्तिपरैर्न कैः।
वैसुपूज्य मैयोशेश त्वं सुपूज्यः कयीदृशः ॥१५०॥

---

कहलाता है। गम्भोरका अर्थ अगाध है। निर्मल और गम्भोर यह अर्थ 'स्वमल गम्भीरम्' पदका है। नमिता -अमिता —अपरिमित। अपरिमित गुणवाले जिन, अपरिमित गुण समुद्र—यत अर्णव पदसे समुद्रका अर्थ सूचित होना है अतएव 'जिनामितगुणार्णवम्' पदका अर्थ जिनदेवका अपरिमित गुण समुद्र है। यह गुण समुद्र—पूत —पवित्र है। श्रीमान्—श्रीयुक्त है। 'जगता सारः'—जगत्का सारभूत है। 'जना.'—'लोका.'—लोक। 'यात' यह क्रियापद है। 'क्षणात'—'अचिरात्'—शीघ्र ही, 'शिवम्, 'शिवरूपम्'—मोक्ष या आत्मकल्याणको। अत पदका अर्थ—हे जना·—हे भव्यजन, अपरिमित जिन गुण समुद्रमें स्नान करो। इस गुण समुद्रमें स्नान करनेसे शीघ्र ही शिव—मोक्षकी प्राप्ति होती है। शेष पवित्र, गम्भीर, निर्मल, श्रीसम्पन्न आदि विशेषणोंको अपरिमित जिन गुण समुद्रके साथ अन्वित कर लेना चाहिए।

अनन्तरपादमुरजयमकका उदाहरण—

हे प्रभो! जब देवोंने मेरु पर्वतपर के जाकर आपका अभिषेक किया और भवनवासी, व्यन्तर, ज्योतिष्क, मनुष्य तिर्यंच आदि तीनों लोकोंके प्राणियोंने आपको सेवा की, तब ऐसा कौन होगा, जो आपकी सेवा न करे? हे वासुपूज्य! आप मेरे लिए सर्वश्रेष्ठ ईश्वर हैं, आप पूजनीय हैं, आप जैसे अर्हत्स्वरूपसे भिन्न और कौन है, जो मेरा स्वामी हो सके ॥१५०½॥

---

१ 'अमिताश्च ते गुणाश्च' इति पदद्वयं सप्रतौ न नास्ति। २ भुक्त—क। ३ अमरदेवरो वासुरुच्यते। वासुना पूज्यो वासुपूज्य.। अथवा वसुपूज्यो नाम जिनजनकस्तस्य सवन्धो पुत्रो वासुपूज्य.। इत्यस्वे इत्यण्। अथवा व्युत्पत्तिर्न नास्ति। ४. वासुपूज्य. मयीदेश. —क।

अनन्तरपादमुरजः। प्रथमद्वितीययोस्तृतीयचतुर्थयोर्द्वयम्[1]। मयोशेशः मे मम त्वमेव ईशेश। क ईदृश.। युष्मत्सदृशः अन्ये[2] के।

क्रमतामक्रम क्षेम धीमतामर्च्यमश्रमम्।
[3]श्रीमद्विमलमर्च्चेम वामकाम नमक्षमम् ॥१५१॥

इष्टपादमुरजबन्धः। क्रमताम् व्रजताम्। अक्रम युगपत् क्षेम कुशल सुखम्। धीमता बुद्धिमताम्। अर्च्यं पूज्यम्। कर्तरि षष्ठी। अश्रम श्रमरहितम् अक्लेशम्। श्रीमाश्चासौ विमलश्च श्रीमद्विमलः। अतस्त श्रीमद्विमल परमतार्थकर प्रशादशम्। अर्च्चे क्रियापद लेडन्तम्। इम प्रत्यक्षवचनम्। वामे. प्रधाने[4] काम्यते इष्यते इति वामकाम। अतस्त वामकाम नम च। चशब्दोऽनुक्तोऽपि द्रष्टव्य। क्षम समर्थं क्रोधादिरहितमित्यर्थं। एतदुक्त भवति—श्रीमद्विमल सर्वविशेषण-विशिष्टमर्च्चे नम च। धीमता क्षेमं क्रमताम्। अक्रम सर्वेषां प्रणामादेव शान्तिर्भवति। मुरज।

---

प्रथम और द्वितीय तथा तृतीय और चतुर्थपादमें मुरजबन्ध है। मेरे लिए तुम्ही ईश्वर हो। तुम्हारे समान अन्य कौन है।

इष्टपादमुरजबन्धका उदाहरण

हे भव्यजन! एक साथ समस्त पदार्थोंको जाननेवाले, मंगलरूप, बुद्धिमानोंके पूज्य, खेदरहित, अनन्तशक्ति सहित और इन्द्र, चक्रवर्ती इत्यादि प्रधान पुरुषो द्वारा सेवनीय एव अन्तरग, बहिरग लक्ष्मीसे युक्त विमलनाथ तीर्थंकरकी पूजा-भक्ति करनी चाहिए। इस पूजा-भक्तिके फलस्वरूप तत्क्षण कुशल अथवा सुखको बिना किसी रुकावटके प्राप्त किया जा सकता है। यह बुद्धिमानोके द्वारा पूज्य है, परिश्रमसे रहित है और बडे-बडे पुरुष इसकी निरन्तर कामना करते है ॥१५१॥

'क्रमताम्'—प्राप्त हो, अक्रमम्—एक साथ क्षेम—कुशल या सुख। धीमताम्—बुद्धिमानोंका। 'अर्च्यम्'—पूज्य। धीमताम्'में कर्तरि षष्ठी विभक्ति हुई है। 'अश्रमम्'—क्लेश रहित, श्रीमान् और निर्मल। विमलनाथ तेरहव तीर्थंकर। अर्च—यह लिट लकारका रूप है। 'वामे'—प्रधान पुरुष चक्रवर्ती इत्यादि जिनकी सेवा करनेके इच्छुक है। 'क्षमम्'—क्रोधादि रहित। यह अर्थ निकला—सर्वविशेषणविशिष्ट विमलनाथ तीर्थंकरकी पूजा-भक्ति करनी चाहिए। इनकी पूजा करनेसे बुद्धिमान् व्यक्ति शीघ्र ही सुख-शान्ति प्राप्त करत है।

---

१ द्रष्टव्य —क। २. अन्य क —क। ३. श्रीमद्विमलमर्च्चेमम् इति—ख। विगतो मलो यस्मादसो विमल। अथवा विगता मा लक्ष्मीर्येषा ते विमा तत्त्वज्ञानहीना अनाथजीवा इत्यर्थ। तान् लात्यादत्ते अनुगृह्णातीति विमल। अथवा ध्यानकाले वि परमात्मान मलति धरतीति विमल.। मलि मल्लि धारणे ॥ प्रथमप्रतो पादभागे। ४. प्रदाने —ख।

सारासारासारसमाला सरसीयं सारं कूजत्यत्र वनान्ते सुरकान्ते।
सारासारानीरदमालानभसीयं तारं मन्द्रं [1]निस्वनतीतः स्वनसारा ॥३०॥
इह जहौ वसुधाशिविकासनं, पुरुतपोऽभि सुधाशिविकासनम्।
नमिसम स शितातलमायया वपगमार्थमिलातलमायया ॥३१॥
सं नेमोश्वरः वसुधाशिविकादिक हित्वा दोक्षार्थं शितातलमायया ॥
सा राजते चन्द्रविभोरसाध्वसा राजते कान्तितति: शरीरे।
सा राजते जन्तुगणातिमोमासा राजतेजोभिरमेयमूर्तिः ॥३२॥
रजतसमूहभूते। जन्तुगणस्यातिमोमासा वस्तु [6]विचारणा यस्यास्सका-
शात् सा चन्द्रकिरणे ॥
शुभा विभाति ते विभो महाविभाऽऽतिदेशक।
तनाविभातिमन्दगस्त्रिया विभाति मण्डपे ॥३३॥
गजवदतिशयितमन्दगतिभिः सुरकान्तादिभिः स्त्रीभिः शोभमानेऽपि महतो विशिष्टा निर्विकारा भा कान्तिः।
बभौ [10]शचिक्लृप्तसुमापहारः, तपःश्रियः कण्ठसमीपहारः।
दीक्षावने ससृतितापहारः, [11]सुरासुरालीनतमोपहारः ॥३४॥

---

देवो द्वारा अभिलषित इस वन प्रदेशके सरोवर में प्रशस्त आगमनवाली सारसोंकी पंक्ति शब्द कर रही है और इधर आकाश में गर्जना करती हुई श्रेष्ठ धारा-सम्पातवाली यह मेघमाला गुरुतर गम्भीर घोष कर रही है ॥३०॥

उस भगवान् नेमीश्वरने तीर्थंकर नामके सदृश महती तपस्याके कारण देवताओंको आनन्दित करनेवाले पृथ्वीके चतुरन्त मान शिविका का त्याग कर दिया और वे पृथ्वीतलकी मायाके निराकरणके लिए शिलातल पर आसीन हुए हैं ॥३१॥

अष्टम तीर्थंकर चन्द्रप्रभुके रजतनिर्मित शुभ्र शरीरपर मदरहित कान्ति शोभित होती है और उनको जीवसमूहके सम्बन्धमें विचारधारा चन्द्रमाकी ज्योत्स्नाके सदृश अमेय मूर्ति बनकर शोभित होती है ॥३२॥

हे रक्षक, उपदेशक प्रभो! गजके समान मन्द-मन्द गमन करनेवाली नारियोंसे सुशोभित मण्डपमें आपके शरीरपर शुभ महादीप्ति शोभित है ॥३३॥

दीक्षावनमें इन्द्राणी द्वारा विरचित चतुष्क पूरण ( चौक पूरनेका विधान ) तपोलक्ष्मीके कण्ठस्थित मणिहारके तुल्य है तथा यह चौक संसारके तापको हरण करने

---

१. सारधारा इत्यादि–ख। २. निस्वनतीति। ३. सु–ख। ४. शरीरी–ख। ५. रजतसमूहभूते वलात् कैलासगिरिसदृशे–क तथा ख। ६. विचारो–ख। ७. महाविभूतिदेशक–ख। ८. स्त्रप्तौ मन्द इति नास्ति। ९. महति–ख। १०. शुचिक्लृप्तसुमोपहारस्–ख। ११. सुरासुरालीस तमोपहार.–ख।

भूभृतिभूभृति सन्वति सेवा, शंसति शंसति तेन्वतिरम्यः ।
राजति राजतिरोभवकान्तिः, सन्मतिसन्मतिरोऽमवनाथ. ॥३५॥

भुवं मङ्गल स्वात्मनि तोषवृद्धि वा [3]बिभर्ति पुष्यति । सत्ताया मङ्गले वृद्धौ निवासे व्याप्तिसंपदो. । अभिप्राये च शक्तौ च प्रादुर्भावे गतौ च भू । इति धातुदर्पणे । राजनि श सुख [4]शंसति च सति । सन्मति प्रशस्तज्ञानो चासौ [5]वीरजिनश्च । अः रत्नत्रयहेतुः । [6]अकरो ब्रह्मविष्णवीशकमठेऽग्ङ्गणे रणे गौरवेऽन्तःपुरे हेतौ [7]भूषणे इत्यभिधानात् ॥

ततान तान खलु गायतीशे, ततान ताल च नटत्यधीशे ।
तताद्विवाद्येन सती सुभद्रा, तताऽस्य पद्मा पुरुषानुवृत्ता ॥३६॥

वा वानरो भ्रान्तिगतः [9]कुदृष्टः, काकायमाना कुचरित्रभाजः ।
भाभारपूर्णोरुवपुश्चरिष्णु, सासादनस्स्याच्युतदृष्टिरत्नः ॥३७॥

वन्दते [11]नरवरो जिनेश्वरं, बन्धदूरमकलङ्कमच्युतम् ।
बन्धुमस्य जगतो विदांवरं, सम्भ्रमीति स न संसृतौ सदा ॥३८॥

---

वाला तथा देव और दानवोंमें रहनेवाले अन्धकार रूपी मोह तिमिर को छिन्न करनेवाला है ॥३४॥

राजाके द्वारा सेवा प्रस्तुत किये जानेपर एवं सुखको व्यक्त करने पर शरीरसे अत्यन्त रमणीय चन्द्रमाको तिरस्कृत करनेवाली कान्तिके धारणकर्ता, रत्नत्रयके हेतु मोक्षके स्वामी तीर्थंकर सन्मति-वर्धमान सुशोभित हो रहे हैं ॥३५॥

तत आदि वाद्योंमें प्रवीण सुभद्राने पतिके गानके समय तानको छेड़ा और पतिके नृत्य करते समय उसने ताल दी। इस कारण उन भरत चक्रवर्तीको कुल-परम्परासे प्राप्त लक्ष्मी वृद्धिगत हुई ॥३६॥

संसारमें पड़ा मिथ्यादृष्टि व्यक्ति वानरके सदृश है और मिथ्याचारित्रवाले व्यक्ति कालके समान हैं। सम्यक् चारित्रवाले कान्ति समूहसे युक्त शरीरवाले होते हैं और सम्यक्त्वरूपी रत्नसे च्युत जन सासादन गुण स्थानवाले हैं ॥३७॥

बन्ध-रहित, अकलंक, अच्युत, इस जगत्‌के बन्धु ज्ञानियोंमें श्रेष्ठ भगवान् जिनेश्वरकी जो वन्दना करता है, वह इस संसारमें भ्रमण नहीं करता ॥३८॥

---

१. शरीरेणातिमनोज्ञः प्रथमप्रतौ पादभागे। २ मोक्षस्य प्रभु प्रथमप्रतौ पादभागे। ३ बिभर्ति–क ख। ४. शंसति च इत्यनन्तरं स्तुवति च पाठ–क तथा ख। ५. वीरजिनश्च–ख। ६. आकारो–ख। ७. भूषणेऽङ्गभावुमेऽव्ययोः इति नानार्थरत्नमालाया भास्कर'–ख। ८ ततान–ख। ९. कुदृष्टि.–क तथा ख। १०. काकायमान.–ख। ११. जिनवरो नरेश्वरम्–ख।

वीतराग जिनसार नमस्ते, पूततत्त्वपरवाक्य नमस्ते ।
[1]नूतपादवरपद्म नमस्ते, जातरूपधर वीर नमस्ते ॥३९॥

गायतो महिमाऽयते, गा यतो महिमाय ते ।
पद्मया म हि तायते, पद्मया सहितायते ॥४०॥

गायतस्तुतिं कुर्वतः महिमा माहात्म्यम् अयते गच्छति । गा. वाणीः यतः यस्मात् ॥ महिमानम् अयते महिम्ना अयते स्म वा महिमायः तस्य संबोधनम् । ते तव पदपादः । मया स हि तायते विस्तार्यते । पद्मया लक्ष्म्या सहिता आयतिः शरीरायामः यस्यासौ । अथवा पद्मेषु यातीति पद्मया हितेन सह वर्तमाना आयतिर्यस्यासौ सहितायति ।

[2]नतपीलासनाशोक सुमनोऽवर्षभासितः ।
भामण्डलासनाशोकसुमनोवर्षभासित. ॥४१॥

नताना प्रणताना पीडा व्याधयः ताः अस्यतीति [3]नतपीलासन । अशोक शोकहीन सुमनः [4]शोभनचेत शोभनबोध । अव रक्ष । ऋषभ आसितः स्थितः सन् ॥

इत्यलङ्कारचिन्तामणौ यमकादिवचनो तृतीयः परिच्छेदः ॥३॥

---

हे वीतराग जिनश्रेष्ठ, आपको नमस्कार है। हे पवित्र तत्व युक्त वचनवाले, श्रेष्ठ चरण कमलवाले सुवर्णघाती वीर, आप को नमस्कार है ॥३९॥

हे भगवन् ! आप स्वयं माहात्म्यको प्राप्त है, आपका शरीर भी लक्ष्मी से—सौन्दर्यसे युक्त है। अथवा—कमलो पर विहार करते समय देवगण आपके चरणोके नीचे कमलोकी रचना करते है। हे प्रभो ! जो आपका गुणगान करता है, उसकी वाणीको महत्त्व प्राप्त होता है और उसकी वाणी अनेक आयतियोसे पूर्ण होती है। अत. मैं भी आपके चरणकमलोको विस्तृत करता हूँ ॥४०॥

हे ऋषभदेव ! आप नम्र मनुष्योकी सासारिक व्यथाओको दूर करनेवाले तथा शोक-रहित हैं, आपका हृदय उत्तम है—लोककल्याणकारी भावनासे पूर्ण है। हे प्रभो ! आप भामण्डल, सिंहासन, अशोकवृक्ष पुष्पवृष्टि आदि अष्ट प्रातिहार्योंसे सुशोभित है ॥४१॥

इत्यलंकारचिन्तामणौ यमकादिवचनो नाम तृतीयपरिच्छेदः ॥३॥

---

१. सूतवाद –ख । २. नतपीडा–ख । ३. नतपीडासन–ख । ४. खप्रतौ शोभनचेत. पदं नास्ति ।

[1]श्रीमदनन्ततीर्थंकरेभ्यो नमः

## अथ चतुर्थः परिच्छेदः

चारुत्वहेतुना [2]येन वस्त्वलङ्क्रियतेऽङ्गवत् ।
हारकाञ्च्यादिभिः प्रोक्तः सोऽलङ्कारः कवीशिभिः ॥१॥
चारुत्वहेतुताया च गुणालंकारयोरपि ।
गुणः संघटनाश्रित्या शब्दार्थाश्रित्यलङ्क्रिया ॥२॥
शब्दार्थोभयभेदेन सामान्या त्रिविधा तु सा ।
तत्रार्थालङ्कृतिः प्रोक्ता चतुर्धा तु समासतः ॥३॥
प्रतीयमानशृङ्गाररसभावादिका मता ।
स्फुटा प्रतीयमानाऽन्या [3]वस्त्वौपम्यतदादिके ॥४॥

---

अलंकारका लक्षण—

हार और काञ्ची—करधनी इत्यादि आभूषणोंसे जैसे सुन्दर रमणीके अंग सुशोभित होते हैं, उसी प्रकार शब्दार्थ-सौन्दर्यके कारण जिससे वस्तुकी शोभा बढ़ती है, काव्यशास्त्रके विद्वानोंने उसे अलंकार कहा है ॥१॥

गुण और अलंकारमें भेद—

यद्यपि काव्यसौन्दर्यके कारण गुण और अलंकार दोनों हैं, तो भी संघटनाका आश्रय लेकर गुण काव्यकी शोभाको बढ़ाता है और शब्दार्थका आश्रय लेकर अलंकार शब्दार्थकी शोभाको बढ़ाता है ॥२॥

अलंकारके भेद—

वह अलंकृति-अलंकार सामान्यतया शब्दालंकार, अर्थालंकार और उभयालंकार-के भेदसे तीन प्रकारकी मानी गयी है। इन तीनों भेदोंमें अर्थालंकार संक्षेपमें चार प्रकारका माना गया है ॥३॥

अर्थालंकारोंके भेदोंका निर्देश—

(१) प्रतीयमान शृंगार-रस-भाव इत्यादि रूपवाली, (२) स्फुट प्रतीयमानके

---

१. श्रीमत्पञ्चगुरुभ्यो नमः. अथ अलङ्कारचिन्तामणौ चतुर्थः परिच्छेदः—ख। २. ऽनेन इति—ख। ३. वस्त्वौपम्ये तदादिके—क।

प्रेयोरसवदूर्जस्विसमाहितभाविकेषु रसभावादि प्रतीयते। उपमाविनोक्तिविरोधार्थान्तरन्यासविभावनोक्तिनिमित्तविशेषोक्ति — विषमसमचित्राधिका-ऽन्योन्यकारणमालैकावलीदीपकव्याघातमालाकाव्यलिङ्गानुमानयथासंख्यार्थापत्तिसारपर्यायपरिवृत्तिसमुच्चयपरिसंख्याविकल्पसमाधिप्रत्यनीकविशेषमीलनसामान्यासङ्गतितद्गुणातद्गुणव्याजोक्तिप्रतिपदोक्तिस्वभावोक्तिभाविकोदात्तेषु विपश्चिच्चेतोरञ्जनं स्फुटं प्रतीयमानं न विद्यते। व्याजस्तुत्युपमेयोपमासमासोक्तिपर्यायोक्त्याक्षेपपरिकरानन्वयातिशयोक्त्यप्रस्तुतप्रशंसानुक्तनिमित्तविशेषोक्तिषु वस्तुप्रतीयमानं काव्यालङ्कारत्वं याति। परिणामसन्देहरूपकभ्रान्तिमदुल्लेखस्मरणापह्नवोत्प्रेक्षातुल्ययोगितादीपकदृष्टान्तप्रतिवस्तूपमाव्यतिरेकनिदर्शनाश्लेषसहोक्तिषु गम्यमानौपम्यम्। एवमलङ्कारसादृश्यविभाग। भेदप्रधानमभेदप्रधानमुभयप्रधानमिति साधर्म्यं त्रिधा। तत्पुनरुपमानोपमेययोः सर्वतो भिन्नत्वाच्छाद्मेव न वास्तवमित्येके। तदसत्, साधर्म्यस्य वस्तुरूपत्वादन्यथा खरविषाणशशविषाणयोरप्युपमानोपमेयत्वप्रसङ्गात्।

---

अभाववाली, (३) प्रतीयमान वस्तुवाली, और (४) प्रतीयमान औपम्य आदि वाली—इस प्रकार अर्थालंकृति चार प्रकारकी होती है ॥४॥

अलंकारोंमें प्रतीयमानकी व्यवस्था—

प्रेयस्, रसवद्, ऊर्जस्वी, समाहित और भाविक अलंकारमें रस और भाव आदिकी प्रतीति होती है।

उपमा, विनोक्ति, विरोध, अर्थान्तरन्यास, विभावना, उक्तिनिमित्तविशेषोक्ति, *विषम, सम, चित्र, अधिक, अन्योन्यकारणमाला*, एकावली, दीपक, *व्याघात, माला*, काव्यलिंग, अनुमान, यथासंख्य, अर्थापत्ति, सार, पर्याय, परिवृत्ति, समुच्चय, परिसंख्या, विकल्प, समाधि, प्रत्यनीक, विशेष, मीलन, सामान्य, संगति, तद्गुण, अतद्गुण, व्याजोक्ति, प्रतिपदोक्ति, स्वभावोक्ति, भाविक और उदात्त अलंकारोंमें विद्वानोंके चित्तको आनन्दित करनेवाली वस्तु स्पष्टतया प्रतीयमान नहीं होती।

व्याजस्तुति, उपमेयोपमा, समासोक्ति, पर्यायोक्ति, आक्षेप, परिकर, अनन्वय, *अतिशयोक्ति, अप्रस्तुत प्रशंसा और अनुक्तनिमित्त विशेषोक्ति अलंकारोंमें वस्तु प्रतीयमान होकर काव्यालंकारत्वको प्राप्त होती है।*

परिणाम, सन्देह, रूपक, भ्रान्तिमान्, उल्लेख, स्मरण, अपह्नव, उत्प्रेक्षा, तुल्ययोगिता, दीपक, दृष्टान्त, प्रतिवस्तूपमा, व्यतिरेक, निदर्शना, श्लेष और सहोक्ति अलंकारोंमें औपम्य प्रतीयमान रहता है। इस प्रकार अलंकारोंमें सादृश्य—विभाग है।

---

१ समविषम इति–ख। २ ख प्रतौ केवल तद्गुण इति पदमस्ति। अतद्गुण इति पद नास्त। ३. प्रतीपवक्रोक्तिस्वभावोक्ति–ख। ४ स्वप्नानेता–ख।

उपमानन्वयौ स्यातामुपमानोपमास्मृती[1] ।
द्विसाधारणसाधर्म्यमालालङ्कृतयस्त्विमा ॥५॥
रूपक परिणामश्च सदेहो भ्रान्तिमानपि ।
अपह्नवस्तथोल्लेखो भेदसाधर्म्यहेतुका ॥६॥
प्रतीप-प्रतिवस्तूपमा सहोक्ति-निर्दर्शनाः ।
दृष्टान्तो दीपक तुल्ययोगिन्येत्यतिरेकत[2] ॥७॥

साधर्म्यके भेद—

साधर्म्य तीन प्रकारका होता है—(१) भेदप्रधान (२) अभदप्रधान (३) और भेदाभेदोभयप्रधान ।

सादृश्य भेदकी व्यवस्था—

*किसी आचार्यका मत है कि उपमान और उपमेयमें स्वत भिन्नता होनेके कारण सादृश्यमें शाब्दिक ही भद होता है, वास्तविक नही । इस मतकी समीक्षा करते हुए* कहते है कि यह कथन असत है—गलत है, क्योकि सादृश्य वस्तुस्वरूप होता है । यदि सादृश्यको वस्तुरूप न माना जाये, प्रत्युत शब्दगत माना जाये तो गर्दभ और खरगोशके शृगोमें भी उपमान-उपमेय भाव होन लगेगा । अत सादृश्य वस्तुरूप होता है शाब्दिक नही ।

उपमा और अनन्वय अलकार उपमान तथा उपमाकी स्मृतिवाले माने जायेगे । तात्पर्य यह है कि सादृश्यको केवल शब्दगम्य माननेपर उपमा और अनन्वय अलकार-की स्थिति स्पष्ट नही हो पायेगी । दो भिन्न वस्तुओके बीच सादृश्य या साधर्म्यका प्रतिपादन उपमा है और अनन्वयमें उपमेयको ही उपमान कहा जाता है । अत *वास्तविक सादृश्यके अभावमें उक्त दोनो अलकार उपमाकी स्मृतिवाले ही माने जायेंगे । आशय यह है कि जहाँ उपमान उपमेय वस्तुरूप नही है, बल्कि उपमान और उपमाकी स्मृतिमात्र ही रहती है, वहाँ उपमा और अनन्वय अलकार होते है । किन्ही दो समान-धर्मियोमें साधर्म्य दीख पडता है तो मालासहित निम्नलिखित अलकार हो जाते है । जैसे—मालारूपक, रूपक आदि ॥५॥*

इसी प्रकार परिणाम, सन्देह, भ्रान्तिमान, अपह्नुति, उल्लेख इत्यादि । पूर्वोक्त सभी अलकार भेदसाधर्म्यहतुक होते है ॥६॥

प्रतीप, प्रतिवस्तूपमा, सहोक्ति, निदर्शना, दृष्टान्त, दीपक तथा तुल्ययोगिता ये अलकार अतिरेक होनेसे अर्थात् साधर्म्यका आधिक्य होनेसे अभदसाधर्म्यहतुक होते है ॥७॥

१ –उपमेयोपमास्मृती–ख । २ तुल्ययोगाऽये व्यतिरेकत क–ख ।

अतिशयोत्प्रेक्षाद्वयमध्यवसायमूलम् । विषमविशेषोक्तिविभावना चित्रासङ्गत्यन्योन्यव्याघाततद्गुणभाविकविशेषाणां विरोधमूलत्वम् । परिसंख्यार्थापत्तिविकल्पयथासंख्यसमुच्चयाना वाक्यन्यायमूलत्वम् । उदात्तविनोक्तिस्वभावोक्तिसमसमाधिपर्यायपरिवृत्तिप्रत्यनीकतद्गुणानां लोकव्यवहारमूलत्वम् । अर्थान्तरन्यासकाव्यलिङ्गानुमानानि तर्कन्यायमूलानि ।

दीपकसारकारणमालैकावलीमालाना शृङ्खलावैचित्र्यहेतुकत्वम् । मीलनवक्रोक्तिव्याजोक्तय अपह्नवमूला ॥ परिकरसमासोक्ती विशेषणवैचित्र्यहेतू । इदानीमलङ्काराणा परस्परभेद कथ्यते । परिणामरूपकयोरारोपगर्भत्वेऽप्यारोप्यस्य प्रकृतोपयोगानुपयोगाभ्या भेद । उल्लेखरूपकयोरारोपगोचरस्यारोप्यस्व-

---

**अलंकारोंके मूलत्वका निरूपण—**

अतिशयोक्ति और उत्प्रेक्षामें अध्यवसाय मूलक सादृश्य होता है। विषम, विशेषोक्ति, विभावना, चित्र, असंगति, अन्योन्य, व्याघात, तद्गुण, भाविक और विशेषालकारोंमें विरोधमूलक सादृश्य होता है।

परिसख्या, अर्थापत्ति, विकल्प, यथासख्य और समुच्चय अलंकारोंमें वाक्यन्यायमूलत्व पाया जाता है।

उदात्त, विनोक्ति, स्वभावोक्ति, सम, समाधि, पर्याय, परिवृत्ति, प्रत्यनीक, तद्गुण इन अलकारोंमें लोकव्यवहारमूलत्व पाया जाता है।

अर्थान्तरन्यास, काव्यलिंग, और अनुमान अलंकारोंमें तर्कन्यायमूलत्व रहता है।

दीपक, सार, कारणमाला, एकावली और माला अलकारोंमें शृंखला वैचित्र्यमूलत्व रहता है।

मीलन, वक्रोक्ति, और व्याजोक्ति अलंकारोंमें अपह्नव मूलकता पायी जाती है। परिकर और समासोक्तिमें विशेषण वैचित्र्यहेतुकता विद्यमान रहती है।

तात्पर्य यह है कि सादृश्यके अतिरिक्त अलंकारोंके वर्गीकरणके आधार ग्रन्थकार ने निम्नलिखित निर्धारित किये है—

(१) अध्यवसायमूलकत्व (२) विरोधमूलकत्व (३) वाक्यन्यायमूलकत्व (४) लोकव्यवहारमूलकत्व (५) तर्कन्यायमूलकत्व (६) शृखलावैचित्र्य (७) अपह्नवमूलकत्व (८) विशेषणवैचित्र्यहेतुकत्व।

**अलंकारोंमें परस्पर भेद . परिणाम और रूपकमें भेद—**

परिणाम और रूपक इन दोनोंमें आरोप किया जाता है। परिणाममें आरोप्य विषयका प्रकृतमें उपयोग होता है, पर रूपकमें उसका उपयोग नहीं होता, यही भेद है।

**उल्लेख और रूपकमें भेद—**

उल्लेख और रूपकालंकारोंमें आरोप प्रत्ययका आरोप्य स्वभावके सम्भव और असम्भवके कारण दोनोंमें भेद है। अभिप्राय यह है कि दोनों आरोपमूलक अभेद प्रधान

भावसंभवासंभवाभ्यां वैलक्षण्यम्। भ्रान्तिमदपह्नवसन्देहानामारोपविषयस्य भ्रान्त्यपलापसंशयै भेदः। उपमानन्वयोपमेयोपमा साधर्म्यस्य वाच्यत्वात् सादृश्यमूलत्वेऽपि तुल्ययोगितानिदर्शनदृष्टान्तव्यतिरेकदीपकेभ्यो भिन्ना। उपमेयोपमाप्रतिवस्तूपमयोः साधारणधर्मस्य वाच्यत्वप्रतीयमानत्वाभ्यां भेद ॥ प्रतिवस्तूपमादृष्टान्तौ वस्तुप्रतिवस्तुबिम्बप्रतिबिम्बभावद्वयेन भिद्येते। दीपक-

---

सादृश्यगर्भ अर्थालंकार है। निरंगमाला रूपकमें अनेक उपमानोंका एक उपमेयमें आरोप-मान रहता है, उल्लेखमें एक वस्तुका परिस्थितिभेदसे अनेकधा वर्णन किया जाता है।

भ्रान्तिमान्, अपह्नुति और सन्देहमें अन्तर—

भ्रान्तिमान्, अपह्नव और सन्देहालंकारोंमें आरोप विषयकी भ्रान्ति, असत्य कथन एवं सन्देहके कारण परस्पर भेद है। उक्त तीनों ही सादृश्यगर्भ अभेदप्रधान आरोपमूलक अर्थालंकार हैं। भ्रान्तिमान्‌में मिथ्यात्व सादृश्यपर आधारित होता है और सन्देहमें मिथ्यात्वकी संशयावस्था सादृश्यमें स्वयं उत्पन्न होती है। भ्रान्तिमानके मूलमें भ्रान्ति है और सन्देहके मूलमें संशय। अपह्नुतिमें प्रकृत—प्रत्यक्षको निषेधवाचक शब्दों द्वारा छिपाया जाता है एवं उसमें अप्रकृतका चमत्कारवेष्टित आरोप या स्थापन किया जाता है।

उपमा, अनन्वय और उपमेयोपमामें अन्तर—

उपमा, अनन्वय और उपमेयोपमा नामक अलंकारोंमें साधर्म्यके वाच्य होनेके कारण यद्यपि सादृश्यमूलकता है, तो भी तुल्ययोगिता, निदर्शना, दृष्टान्त व्यतिरेक और दीपकालंकारोंमें सादृश्यके प्रतीयमान होनेके कारण भिन्नता है।

उपमेयोपमा और प्रतिवस्तूपमामें अन्तर—

उपमेयोपमा और प्रतिवस्तूपमा अलंकारोंमें साधारण धर्मके क्रमशः वाच्य और प्रतीयमान होनेके कारण भेद है।

प्रतिवस्तूपमा और दृष्टान्तमें परस्पर भेद—

प्रतिवस्तूपमामें वस्तु तथा प्रतिवस्तुका बिम्बभाव और दृष्टान्त अलंकारमें वस्तु प्रतिवस्तुका प्रतिबिम्ब भाव रहता है। अतः दोनों अलंकारोंमें परस्पर अन्तर है। आशय यह है कि दोनों ही सादृश्यगर्भ गम्यौपम्याश्रयमूलक वर्गके वाक्यार्थगत अर्था-लंकार हैं। दोनोंके उपमेय-वाक्य और उपमान वाक्य निरपेक्ष होते हैं। दृष्टान्तमें बिम्ब-प्रतिबिम्बभाव होता है, पर प्रतिवस्तूपमामें वस्तु-प्रतिवस्तुभाव। दृष्टान्तमें दो साधर्म्य रहते हैं, जिन्हें भिन्न भिन्न शब्दों द्वारा कहा जाता है, प्रतिवस्तूपमामें साधर्म्य एक ही रहता है, केवल दो भिन्न शब्दों द्वारा उनका कथन भर किया जाता है।

---

१ भावेन इति–ख।

तुल्ययोगितयोरप्रस्तुतप्रस्तुतानां समस्तत्वव्यस्तत्वाभ्यां भेदः। उत्प्रेक्षोपमयोरुपमानस्याप्रसिद्धप्रसिद्धत्वाभ्यां भेदः। उपमाश्लेषौ अर्थसाम्येन च भिद्येते। उपमानन्वयौ स्वतोऽभिन्नत्वाभ्यामुपमानोपमेययोर्भिन्नौ। उपमोपमेयोरुपमानोपमेयस्वरूपस्ययौगपद्यपर्यायाभ्यां भेदः। समासोक्त्यप्रस्तुतप्रशंसयोरप्रस्तुतस्य

दीपक और तुल्ययोगितामें परस्पर अन्तर—

दीपक और तुल्ययोगितामें अप्रस्तुत और प्रस्तुतके क्रमश समस्त और व्यस्त होनेके कारण परस्पर भेद है। आशय यह है कि दोनों सादृश्यगर्भ गम्यौपम्याश्रयमूलक वर्गके पदार्थगत अर्थालंकार हैं। दोनोंमें एक धर्माभिसम्बन्ध होता है। दोनों सादृश्य, साधर्म्य पद्धति द्वारा निर्दिष्ट होते हैं। दोनोंमें कथन एक वाक्यगत होता है, पर दीपकमें जहाँ प्रस्तुताप्रस्तुतका एक धर्माभिसम्बन्ध होता है, वहाँ तुल्ययोगितामें केवल प्रस्तुतका अथवा केवल अप्रस्तुत का।

उत्प्रेक्षा और उपमामें अन्तर—

उत्प्रेक्षा और उपमामें क्रमशः उपमानकी अप्रसिद्धि और प्रसिद्धिके कारण भिन्नता है। तात्पर्य यह है कि ये दोनों ही साधर्म्यमूलक अर्थालंकार हैं, पर उपमा है भेदाभेदतुल्यप्रधान और उत्प्रेक्षा अभेदप्रधान अध्यवसायमूलक है। उपमामें उपमेय और उपमानमें साम्यप्रतिपादन किया जाता है और उत्प्रेक्षामें उपमेयमें उपमानकी सम्भावना की जाती है। उपमामें साम्यभाव निश्चित है, पर उत्प्रेक्षामें अनिश्चित।

उपमा और श्लेषमें अन्तर—

उपमा और श्लेष अर्थसाम्यके कारण भिन्न हैं, ( क्योंकि श्लेषमें शब्दसाम्य होता है )।

उपमा और अनन्वयमें अन्तर—

उपमान और उपमेयके स्वतो भिन्न होनेके कारण उपमा और अनन्वय परस्पर भिन्न हैं।

उक्त दोनों भेदाभेदतुल्यप्रधान साधर्म्यमूलक अर्थालंकार हैं। उपमामें उपमेय और उपमान भिन्न-भिन्न होते हैं, अनन्वयमें उपमेय ही स्वयं उपमान होता है।

उपमा और उपमेयोपमामें भिन्नता—

उपमामें उपमेय एक ही बार दिखलाई पड़ता है, पर उपमेयोपमामें कभी उपमेय उपमान और कभी उपमान उपमेय हो जाता है, अतः उपमा और उपमेयोपमा भी परस्पर भिन्न हैं। तात्पर्य यह है कि उपमा एक वाक्यगत होती है और उपमेयोपमा

१. उत्प्रेक्षोपमयोरुपमानस्याप्रसिद्धत्वप्रसिद्धत्वाभ्यां भेद –ख। २. अर्थसाम्येन शब्दसाम्येन च–ख। ३. उपमानन्वयौ स्वतो भिन्नत्वाभिन्नत्वाभ्यामुपमेययोर्भिन्नौ–ख।

प्रतीयमानत्ववाच्यत्वाभ्यामन्यत्वम्। व्यग्यवाच्यद्वयस्य प्रस्तुतत्वे पर्यायोक्ति, अप्रस्तुतप्रशसा वाच्यस्याप्रस्तुतत्वे कथ्यते, ततस्ते भिन्ने। पक्षधर्मत्वव्या-प्त्याद्यसभवादनुमानतो भिन्न काव्यलिङ्गम्। साधारणगुणयोगित्वेन भेदादर्शने

---

द्विवाक्यगत। प्रथममें केवल उपमेयको उपमानसे समता बतायी जाती है और द्वितीयमें उपमेय और उपमान परस्पर एक दूसरेका उपमान और उपमेय बनते चलते हैं।

*समासोक्ति और अप्रस्तुतप्रशसामें अन्तर—*

समासोक्ति और अप्रस्तुतप्रशसामें अप्रस्तुतके प्रतीयमान और वाच्य होनेके कारण भिन्नता है। इन दोनो अलकारोंमें दो-दो अर्थोंकी प्रतीति होती है—एक वाच्यार्थ और दूसरा व्यग्यार्थ। अप्रस्तुतप्रशसामें अप्रस्तुत वाच्य रहता है और प्रस्तुत व्यग्य, पर समासोक्तिमें प्रस्तुत वाच्य रहता है और अप्रस्तुत व्यग्य। दोनो एक-दूसरे के विलोम हैं।

*पर्यायोक्ति और अप्रस्तुतप्रशसामें भिन्नता—*

व्यग्य और वाच्य इन दोनोके प्रस्तुत होनेपर पर्यायोक्ति अलकार होता है। केवल वाच्यके अप्रस्तुत होनपर अप्रस्तुतप्रशसा अलकार होता है, अत पर्यायोक्ति और अप्रस्तुतप्रशसा भिन्न-भिन्न अलकार हैं। आशय यह है कि पर्यायोक्तिमें वाच्यार्थ और व्यग्यार्थ दोनो प्रस्तुत रहते हैं, पर अप्रस्तुतप्रशसामें केवल वाच्यार्थ ही प्रस्तुत रहता है। पर्यायोक्तिमें वाच्यार्थकी प्रधानता होती है, पर अप्रस्तुतप्रशसामें व्यग्यार्थ की। प्रथममें वाच्य-वाचकभाव मूलत व्यजनाका भग्यन्तरमात्र कहा जाता है जबकि द्वितीयमें ऐसी बात नहीं होती।

*अनुमान और काव्यलिंगमें भिन्नता—*

अनुमानालकारमें पक्षधर्मता और व्याप्तिकी स्थिति रहती है, काव्यलिंगमें नहीं। अत ये दोनो भिन्न हैं। ये दोनो ही अलकार तर्कन्यायमूलक हैं। तात्पर्यसिद्धिके निमित्त थोडे अन्तरके साथ कारणका प्रयोग दोनोमें होता है। काव्यलिंगमें कार्य-कारणभाव वाच्य नहीं, व्यग्य होता है, पर अनुमानमें साध्य-साधनभाव वाच्य होता है। अनुमानमें समर्थक हेतु—कारक हेतु रहता है, किन्तु काव्यलिंगमें ज्ञापक हेतु होता है।

*सामान्य और मीलन अलकारमें भिन्नता—*

साधारण गुणका सम्बन्ध रहनेके कारण भेद प्रतीत न होनेपर सामान्य और उत्कृष्ट गुणके योजनाहीन गुणके प्रकाशित न होनेपर मीलितालकार होता है, अत ये दोनो परस्पर भिन्न हैं। भाव यह है कि सामान्य अभेदप्रधान अध्यवसायमूलक है और मीलित अभेदप्रधान आरोपमूलक। मीलितमें सबल वस्तु निर्बल वस्तुको छिपा लेती है, पर सामान्यमें दोनो वस्तुएँ एक-दूसरीसे घुल-मिल जाती है। मीलितमें साधर्म्यके कारण निर्बल वस्तु इस प्रकार छिप जाती है कि उसका भेद कुछ भी लक्षित नहीं होता, पर सामान्यमें यह भेद पूर्णत नहीं छिपता।

सति सामान्यम्, उत्कृष्टगुणयोजनहीनगुणतिरोहितत्वे मीलनम्। अन्ययोगव्यवच्छेदेनाभिप्रायाभावादुदात्तस्य परिसंख्यातोऽन्यत्वम्।

कार्यसिद्धौ काकतालीयत्वेन कारणान्तरसंभवे समाधिः। सिद्धावहमहमिकया हेतूना बहूना व्यापृतौ समुच्चय। ततस्तयोरन्यत्वम्। व्याजस्तुत्यपह्नुत्योरपलापस्य गम्यवाच्यत्वाभ्यां [1]श्लेषाणा भेदः सुगमः। मीलनसामान्यव्याजोक्तिषु साधर्म्यस्य कथंचित्सत्त्वेऽप्यविवक्षितत्वान्न गणना साधर्म्यमूलषु।

उदात्त और परिसंख्या अलंकारमें भेद—

अन्ययोगव्यवच्छेदके द्वारा कथित अभिप्राय परिसंख्या अलंकारमें होता है, उदात्तालंकारमें नहीं। अत. ये दोनों परस्परमें भिन्न हैं। अर्थात् एक वस्तुकी अनेकत्र स्थिति सम्भव रहनेपर भी अन्यत्र निषेध कर एक स्थानमें नियमन कर दिया जाये, वहाँ परिसंख्या अलंकार होता है। संस्कृतके अन्य अलंकारशास्त्रियोंने भी लोकसिद्ध वस्तुव्यवच्छेद और नैयायिक या मीमांसक सम्मत वस्तुव्यवच्छेदसे हटकर कल्पनाप्रसूत अन्यवस्तुव्यवच्छेदमें ही इस अलंकारको स्वीकार किया है। उदात्तमें अन्यका निषेध नहीं किया जाता है और लोकोत्तर वैभव अथवा महान् चरित्रकी समृद्धिका वर्ण्यवस्तुके अगरूपमें वर्णन किया जाता है।

समाधि और समुच्चय अलंकारमें भेद—

जहाँ काकतालीयन्याय—अचानकसे कारणान्तरके मिलनेसे कार्यसिद्धि हो जाये, वहाँ समाधि अलंकार होता है और अहं पूर्विकया अहं पूर्विकया' अनेक कारणोंके मिलनेसे कार्यसिद्धि सम्पन्न हो, वहाँ समुच्चय अलंकार होता है। समाधिमें आकस्मिक कारणान्तर या कर्त्ताके योगसे कार्यकी सिद्धि दिखलायी जाती है, पर समुच्चयमें कार्यसिद्धिके लिए एक समर्थ साधकके रहते हुए भी साधनान्तरका कथन किया जाता है। इसमें कार्यकी सिद्धि हेतु एक कारणके होते हुए भी अन्य कारणका समावेश स्वीकार किया जाता है। पर समाधिमें आकस्मिक रूपसे कारणान्तरका संयोग होता है।

व्याजस्तुति और अपह्नुतिमें भेद—

व्याजस्तुति और अपह्नुति इन दोनों अलंकारोंमें यद्यपि अपलाप—असत्य कथन रहता है, किन्तु व्याजस्तुतिमें वह प्रतीयमान और अपह्नुतिमें वाच्य होता है। अत. उक्त दोनों अलंकारोंमें भिन्नता है।

मीलन, सामान्य और व्याजोक्तिकी व्यवस्था—

मीलन, सामान्य और व्याजोक्तिमें साधर्म्यके कथंचित् रहनेपर भी अविवक्षित होनेके कारण साधर्म्यमूलकोंमें गणना नहीं की गयी है।

---

१ शेषाणा–ख।

इत्यलकारसाकर्यनिवर्तनम् ।

उपमानन्वयौ स्यातामुपमेयोपमास्मृती ।
रूपक परिणामश्च सदेहो भ्रान्तिमानपि ॥८॥
अपह्नवस्तथोल्लेखोत्प्रेक्षे अतिशयस्तथा ।
सहोक्तिश्च विनोक्तिश्च समासोक्तिस्तथा पुन. ॥९॥
वक्रोक्तिश्च स्वभावोक्तिर्व्याजोक्तिर्मीलन तथा ।
सामान्यतद्गुणातद्गुणविरोधविशेषका ॥१०॥
अधिक च विभावोऽपि विशेषोक्तिरसगति ।
[1]चित्रान्योन्यसामान्यानि तुल्ययोगित्वदीपकम् ॥११॥
प्रतिवस्तूपमा चापि दृष्टान्तोऽपि निदर्शना ।
व्यतिरेकस्तथा श्लेषस्तथा परिकर पुन ॥१२॥
आक्षेपश्च तथा व्याजस्तुतिरप्रस्तुतस्तुति ।
पर्यायोक्त प्रतीप चानुमान काव्यलिङ्गकम् ॥१३॥
अपि चार्थान्तरन्यासो यथासख्य पुनस्तथा ।
अर्थापत्तिस्तथातोऽपि परिसख्योत्तरे तथा ॥१४॥
विकल्पोऽलङ्कृती द्वे च समुच्चयसमाधितः ।
भाविकप्रेयसोरैस्य[2]थोर्जस्वी प्रत्यनीककम् ॥१५॥

---

इस प्रकार अलकारोंमें परस्परके साकर्यका निराकरण हुआ ।

अलकारचिन्तामणिके अनुसार अलंकार—

(१) उपमा, (२) अनन्वय (३) उपमेयोपमा, (४) स्मरण, (५) रूपक, (६) परिणाम, (७) सन्देह, (८) भ्रान्तिमान, (९) अपह्नव (अपह्नुति), (१०) उल्लेख, (११) उत्प्रेक्षा, (१२) अतिशयोक्ति, (१३) सहोक्ति, (१४) विनोक्ति, (१५) समासोक्ति, (१६) वक्रोक्ति, (१७) स्वभावोक्ति, (१८) व्याजोक्ति, (१९) मीलन (मीलित), (२०) सामान्य, (२१) तद्गुण, (२२) अतद्गुण, (२३) विरोध, (२४) विशेषक, (२५) अधिक, (२६) विभाव, (२७) विशेषोक्ति, (२८) असगति, (२९) चित्र, (३०) अन्यान्य, (३१) सामान्य, (३२) तुल्ययोगिता, (३३) दीपक, (३४) प्रतिवस्तूपमा, (३५) दृष्टान्त, (३६) निदर्शना, (३७) व्यतिरेक, (३८) श्लेष, (३९) परिकर, (४०) आक्षेप, (४१) व्याजस्तुति, (४२) अप्रस्तुतस्तुति (अप्रस्तुतप्रशसा), (४३) पर्यायोक्ति (४४) प्रतीप, (४५) अनुमान, (४६) काव्यलिंग, (४७) अर्थान्तरन्यास, (४८) यथा-सख्या, (४९) अर्थापत्ति, (५०) परिसख्या, (५१) उत्तर, (५२) विकल्प, (५३)

---

१ चित्रान्योन्यासमान्यानि–क ख । २ रसोऽस्यास्तीति रसी । रसवदलकार इत्यर्थ । प्रथमप्रतौ पादभागे ।

व्याघातश्चापि पर्याय सूक्ष्मोदात्तद्वय तथा ।
परिवृत्तिस्तथा कारणमालैकावली द्वीनम्[१] ॥१६॥

मालादीपकसारौ च तथा ससृष्टिसकरौ ।
उभयालकृतिस्त्वत्र ससृष्ट्यन्तर्भवा मता ॥१७॥

तत्र प्रथममनेकालकारहेतुत्वादुपमा निगद्यते ॥

वर्ण्यस्य साम्यमन्येन स्वतःसिद्धेन धर्मत[२] ।
भिन्नेन सूर्यभीष्टेन वाच्य यत्रोपमैकदा ॥१८॥

स्वतो भिन्नेन स्वत सिद्धेन विद्वत्समतेन अप्रकृतेन सह प्रकृतस्य यत्र धर्मत सादृश्य सोपमा । स्वत सिद्धेनेत्यनेनोत्प्रेक्षानिरास ॥ अप्रसिद्धस्याप्युत्प्रेक्षायामनुमानत्वघटनात्[३] ॥ स्वतो भिन्नेनेत्यनेनानन्वयनिरास । वस्तुन[४] एकस्यैवानन्वये उपमानोपमेयत्वघटनात्। सूर्यभीष्टेनेत्यनेन हीनोपमादिनिरासः।

---

समुच्चय, (५४) समाधि, (५५) भाविक, (५६) प्रेयस्, (५७) रसी ( रसवद ), (५८) ऊर्जस्वी, (५९) प्रत्यनीक, (६०) व्याघात, (६१) पर्याय, (६२) सूक्ष्म, (६३) उदात्त, (६४) परिवृत्ति, (६५) कारणमाला, (६६) एकावली, (६७) द्विकावली, (६८) माला, (६९) दीपक, (७०) सार, (७१) ससृष्टि और (७२) सकर। उभयालकार ससृष्टिके अन्तर्गत माना गया है ॥८–१७॥

*सर्व प्रथम अनेक अलकारोका कारण होनेसे उपमाका लक्षण कहा जाता है ।*

उपमालकारका लक्षण—

स्वत पृथक् तथा स्वत सिद्ध आचार्योंके द्वारा अभिमत अप्रकृतके साथ प्रकृतका एक समय धर्मत सादृश्य वर्णन करना उपमा अलकार है ॥१८॥

स्वत से भिन्न और स्वत सिद्ध विद्वत्सम्मत अप्रकृतके साथ प्रकृतका जहाँ धर्मरूपसे सादृश्य रहे, वहाँ उपमा अलकार होता है । इस लक्षणमें 'स्वत सिद्धेन' यह विशेषण नही दिया जाता तो उत्प्रेक्षामें भी उपमाका लक्षण घटित हो जाता । क्योकि स्वत अप्रसिद्धका भी उत्प्रेक्षामे अनुमान उपमानत्व होता है । इसी प्रकार 'स्वतोभिन्नेन' यदि लक्षणमें समाविष्ट न किया जाता तो 'अनन्वयम भी उपमाका लक्षण प्रविष्ट हो जाता, क्योकि एक ही वस्तुको उपमान और उपमेयरूपसे अनन्वयमे कहा जाता है । यदि उपमाके उक्त लक्षणमें 'सूर्यभीष्टेन' पदका समावेश नही किया जाता तो हीनोपमामें भी उपमाका उक्त लक्षण प्रविष्ट हो जाता, अत उपमाके लक्षणमें 'सूर्यभीष्टेन'—आचार्याभिमत पद दिया गया है ।

---

१ द्वयम्'–ख । २. गुणात् धर्मत –ख । ३. -उपमानत्वघटनात'–क-ख । ४ खप्रतौ वस्तुन इति पद नास्ति ।

उदाहरणम्[1]—

समुद्र इव गम्भीरः सुमेरुरिव सून्नतः।
दिग्दन्तीव च षट्खण्डधौरेयो भरतेश्वरः ॥१९॥

धर्मत इत्यनेन श्लेषनिरासः। श्लेषालंकारे शब्दसाम्यमात्रस्याङ्गीकारात्। न गुणक्रियासाम्यस्य। उदाहरणम्—

सन्मार्गे सुविराजन्ते तमोनिवहवारणाः।
गुणाना राजयो नानातारालय इव स्फुटाः ॥२०॥

अत्र ताराराजय इव गुणराजय इति नोपमा। सन्मार्गे इत्यत्र अर्थसाम्याभावात्। सन्[2] जैनो मार्गो रत्नत्रयरूपो यस्य मुनेः। तारापक्षे[3] नभसीति व्याख्यानात्। किंतु श्लेष एव। साम्यमन्येन वर्ण्यस्येत्यनेन प्रतीपालंकारव्यावृत्तिः। प्रतीपे उपमानत्वकल्पनादुपमेयस्य प्रकृतेन सहाप्रकृतस्य साधर्म्य-[4] वर्णनात्। उदाहरणम्—

---

उपमाका उदाहरण—

भरतेश्वर—भरतचक्रवर्ती समुद्रके समान गम्भीर, सुमेरुके समान अत्युन्नत एवं दिग्गज के समान छह खण्डके भारको धारण करनेमें समर्थ हैं ॥१९॥

उपमाके लक्षणमें 'धर्मतः' पद दिया गया है, जिससे यह लक्षण श्लेषालंकारमें घटित नहीं होता, क्योंकि श्लेषमें केवल शब्दोंकी समता मानी गयी है। गुण और क्रियाकी समता नहीं मानी जाती है।

उपमाका आधार सादृश्य है। सादृश्यको चमत्कृतिजन्य और सहृदयके लिए आह्लादक होना आवश्यक है, साथ ही उसे वाच्यरूपमें स्पष्टतः प्रकट होना भी अनिवार्य है, व्यंग्यरूपमें प्रतीयमान नहीं।

श्लेष और उपमाके स्पष्टीकरणका उदाहरण—

देदीप्यमान अनेक तारापंक्तियोंके समान अन्धकारसमूहको दूर करनेवाले गुणोंके धारी मुनिराज रत्नत्रयरूप मोक्षमार्गमें सुशोभित हो रहे हैं ॥२०॥

यहाँ ताराश्रेणीके समान गुणश्रेणी यह उपमा नहीं है। 'सन्मार्गे' यहाँ पर अर्थसाम्य नहीं होनेके कारण सत् मार्ग—रत्नत्रयरूपी मोक्षमार्गके धारी मुनिराज। तारापक्षमें 'सन्मार्ग'का अर्थ 'आकाशमें' है। उपर्युक्त श्लोकमें सादृश्य रहनेपर भी 'श्लेष' ही है, उपमा नहीं। यतः यहाँ 'धर्मतः' सादृश्यका अभाव है। जहाँ धर्मतः सादृश्य होगा, वहीं पर उपमाकी स्थिति सम्भव है।

---

१ उदाहरणमित्यस्य स्थाने 'उक्तं च' कप्रतौ अस्ति। २ खप्रतौ 'जैनो' इत्यस्य स्थाने समीचीन पदमस्ति। ३ खप्रतौ 'तारापक्ष' इत्यस्य स्थाने तादापेक्षे
४. साधर्म्यस्थाने साम्यपाठः—ख।

विशेषं न जनो वेत्ति किं कुर्मः कस्य भाष्यते ।
यन्महाभरतेशेन चन्द्रमा उपमीयते ॥२१॥

अत्र प्रकृतेन भरतेशेन अप्रकृतस्य चन्द्रमसः सादृश्यमिति प्रतीपालंकारो नोपमा। साम्यमित्यननोपमेयोपमानिराकरणम्। तस्यामुपमानोपमेययोरनेकदा सादृश्यवचनात्। उदाहरणम्।

सरस्वतीव भाति श्रीः श्रीरिवास्ति सरस्वती।
सुभद्रा ते इवाभाति, ते सुभद्रेव चक्रिणः॥२२।

अत्र सरस्वतीव श्रीः श्रीरिव सरस्वतीत्यनेनानेकदा इव शब्दद्वयेन ब्राह्मीलक्ष्मीसुभद्राणां साम्यं निरूप्यते इति उपमेयोपमा। वाच्यमित्यनेन केषांचिद्रूपकादिप्रतीयमानौपम्यानां निरासः। उदाहरणम्—

श्रीमते सकलज्ञानसाम्राज्यपदमीयुषे।
धर्मचक्रभृते भर्त्रे नमः संसारभीमुषे॥२३॥

---

उपमाके लक्षणमें "साम्यमन्येन-वर्ण्यस्य" इस अंशके रहनेसे उपमाका लक्षण प्रतीपालंकारमें घटित नहीं होता। प्रतीपमें उपमानत्वकी कल्पना की जाती है तथा उपमेयका प्रकृतके साथ अप्रकृतके साधर्म्यका वर्णन किया जाता है। यथा—

उदाहरण—

भरतचक्रवर्तीकी चन्द्रमासे उपमा दी जाती है, यह अनभिज्ञताका परिणाम है। लोक विशेष समझते नहीं, हम क्या करें? किसको क्या कहें? ॥२१॥

यहाँ प्रकृत भरतसे अप्रकृत चन्द्रमाका सादृश्य कहा गया है, इसलिए प्रतीपालंकार है, उपमा नहीं। उपमाके लक्षणमें 'साम्य' का समावेश किया गया है, अतएव यह लक्षण उपमेयोपमामें नहीं जाता है क्योंकि उसमें उपमान और उपमेयका अनेक बार सादृश्य कहा गया है।

उदाहरण—

भरतचक्रवर्तीमें लक्ष्मी सरस्वतीके समान और सरस्वती लक्ष्मीके समान, लक्ष्मी और सरस्वतीके समान सुभद्रा एवं सुभद्राके समान लक्ष्मी-सरस्वती सुशोभित होती हैं॥२२॥

यहाँ सरस्वतीके समान श्री, श्रीके समान सरस्वती इत्यादि अनेक बार आये हुए इव, इस दो बार शब्दसे भारती और सुभद्रामें समताका निरूपण हुआ है, अतएव यहाँ पर उपमेयोपमा अलंकार है।

उपमाके लक्षणमें 'वाच्यम्' पद द्वारा रूपक इत्यादिमें प्रतीयमान औपम्यका निराकरण किया गया है।

---

१ साम्यमेकदेत्यनेनोपमेयोपमा क-ख। २ खप्रतौ—चक्रिणो पाठः।

अत्र ज्ञानसाम्राज्यधर्मचक्रपदाना सामानाधिकरण्याप्रयोगान्यथानुपपत्त्या साम्य प्रतीयते इति नोपमा। किंतु रूपकालकार ॥

*प्रतापी किमय सूर्य सुकान्ति किमय विधु ।*
*मेरु किं निश्चलो वेति भरतो वीक्षितो जनै ॥२४॥*

अत्र भरतेशस्य सूर्यादीना चान्योऽन्यभेदप्रतीते- सशयहेतुत्वान्यथानुपपत्त्या सादृश्य लक्ष्यते इति नोपमा। किंतु सदेहालकार ।

*चन्द्रप्रभ नौमि यदङ्गकान्ति ज्योत्स्नेति मत्वा द्रवतोन्दुकान्त ।*
*चकोरयूथ पिबति स्फुटन्ति कृष्णेऽपि पक्षे किल कैरवाणि ॥२५॥*

अत्र चन्द्रप्रभाङ्गकान्तौ ज्योत्स्नाबुद्धि ज्योत्स्नासादृश्य विना न स्यादिति सादृश्यप्रतीतौ भ्रान्तिमदलकारः॥

*लक्ष्मीगृहमिति प्राज्ञा ब्राह्मीपदमिति प्रजा ।*
*कैलाखनिरिति प्रीता स्तुवन्ति सुपुरो पुरीम् ॥२६॥*

---

उदाहरण—

सम्पूर्ण ज्ञानरूपी साम्राज्यपदपर प्रतिष्ठित हुए, ससारके भयको दूर करनेवाले धर्मचक्रके धारणकर्ता श्रीमान ऋषभदेवको नमस्कार है ॥२३॥

यहाँ ज्ञानसाम्राज्य और धर्मचक्रपदोंमे सामानाधिकरण्य समताके बिना सर्वथा अनुपपन्न है, अत अन्यथानुपपत्तिसे समताकी प्रतीति होती है, अतएव उपमालकार नही है, किन्तु रूपकालकार है ।

यह विशेष तेजस्वी सूर्य है क्या ? यह सुन्दर शरीरवाला चन्द्रमा है क्या ? यह सुदृढ मेरु है क्या ? इस प्रकार भरतचक्रवर्ती मनुष्यो द्वारा देखे गये ॥२४॥

यहाँ भरतेशकी सूर्य इत्यादिके साथ परस्पर अभेदको प्रतीति होती है तथा सशयके कारण होनेसे अन्यथानुपपत्तिके द्वारा सादृश्य बोध पडता है अतएव उपमालकार न होकर सन्देहालकार है ।

उन चन्द्रप्रभ तीर्थंकरको नमस्कार करता हूँ, जिनके शरीरकी कान्तिको चन्द्रमाकी किरण मानकर चन्द्रकान्तमणि द्रवीभूत होता है, चन्द्रमाकी किरण समझकर ही चकोरोका समूह पान करता है और कृष्णपक्षमें कुमुद विकसित होते हैं ॥२५॥

यहाँ चन्द्रप्रभके अगकी कान्तिमें चन्द्रकिरणकी बुद्धि ज्योत्स्नाके सादृश्यके बिना नही हो सकती, अत सादृश्य प्रतीति होनेपर भ्रान्तिमान् अलकार है ।

प्राज्ञ—बुद्धिमान व्यक्ति देवनगरी—अमरावतीको लक्ष्मीका घर, प्रजागण सरस्वतीका स्थान और प्रेमी लोग कलाकी खान मानकर प्रशसा करते हैं ॥२६॥

---

१ सामानाधिकरण्ये प्रयोगा यथानुपपत्त्या–ख। २ ब्राह्मीगृहमिति–ख। ३ कलाखनिमिति–ख।

अत्र पुरे [1]गृहाद्यारोपः साम्यं विना न स्यादिति सादृश्यकल्पनादुल्लेखालंकारः ॥

न च मुक्तावली वक्षोलम्बमानादिचक्रिणः ।
वक्षोगृहनिवासिन्या [2]लक्ष्म्याः स्रक्कबरीगता ॥२७॥

अत्र वक्षोलम्बितमुक्तावलीमवलोक्य स्रगित्यारोपः । साम्यहेतुरेवेति साम्याक्षेपादपह्नवः । एवं तुल्ययोगिता दीपकं प्रतिवस्तूपमा चेति । दृष्टान्तसहोक्तिव्यतिरेकनिदर्शनेष्वपि सादृश्यगम्यत्वान्नोपमाशङ्का । अतो विश्वेभ्यः साम्यहेतुभ्यो विलक्षणेयमुपमा । सा तावद् द्विधा, पूर्णोपमा लुप्तोपमा चेति ।

उपमानोपमेयोरुधर्मसादृश्यवाचिनाम् ।
वा यथेवादिशब्दानां मता पूर्णा प्रयोगतः ॥२८॥
एकस्य वा द्वयोर्लुप्ता त्रयाणां वा विलोपतः ।
पूर्णोपमा पुनर्द्वेधा श्रौती चार्थीति भाषिता ॥२९॥

---

यहाँ नगरीमें घर इत्यादिका आरोप समताके बिना नहीं हो सकता है । अतएव सादृश्यकी कल्पनाके कारण उल्लेखालंकार है ।

भरत चक्रवर्तीके वक्ष स्थलपर लटकती हुई यह मोतीकी माला नहीं है, किन्तु उनके वक्ष स्थलरूपी घरमें निवास करनेवाली लक्ष्मीकी केशरचनाकी श्वेत पुष्पमाला है ॥२७॥

यहाँ वक्ष स्थलपर लटकती हुई मालाको देखकर मालाका आरोप समताके कारण हुआ है, अत समताके आक्षेपके कारण अपह्नव अलंकार है । इसी प्रकार तुल्ययोगिता, दीपक और प्रतिवस्तूपमामें भी समझना चाहिए । दृष्टान्त, सहोक्ति, व्यतिरेक और निदर्शना अलंकारोंमें भी सादृश्यकी प्रतीति होती है, अत उक्त स्थलोंपर उपमालंकारकी शंका नहीं है । इसलिए सम्पूर्ण साम्य हेतुओंकी अपेक्षा विलक्षण यह उपमा अलंकार होता है ।

उपमाके भेद—

उपमालंकारके मूलत दो भेद हैं—(१) पूर्णोपमा और (२) लुप्तोपमा ।

पूर्णोपमाका लक्षण—

उपमान और उपमेयके विशेष धर्म सादृश्य वाचक वा, यथा, इव इत्यादि शब्दोंके प्रयोग विद्यमान रहने पर पूर्णोपमालंकार होता है ॥२८॥

लुप्तोपमाका लक्षण—

उपमान, उपमेय साधारण धर्म और सादृश्यवाचक इव, वा आदि शब्दोंमें से एक, दो या तीनोंके लुप्त रहने पर उसे लुप्तोपमा कहते हैं ॥२९॥

---

१. गृहाद्यारोप –ख । २. वक्षोगृहनिवासिन्याम्–ख ।

साक्षात्सादृश्यसंवाचियथेवादिप्रयोगतः ।
श्रौती चार्थी तु संकाशनिकाशादिप्रयोगतः ॥३०॥

ते प्रत्येकं त्रिधा वाक्यसमासाभ्यां च तद्धितात् ।
पूर्णा षोढेति लुप्ता तु बहुधा कविना मता ॥३१॥

अथोदाहरणानि—

श्रौती वाक्यगता पूर्णा यथा षट्खण्डपालिनः ।
भरतस्य यथा कीर्तिश्चान्द्रीन्दोर्व्याप्तसर्वभूः ॥३२॥

श्रौती समासगा पूर्णा यथा स भरतो बभौ ।
भास्वानिवोदयाद्रिस्थस्तेजोनिवहभास्वरः ॥३३॥

अत्र भास्वानिवेति इवेन सह नित्यसमासः ॥

---

पूर्णोपमाके भेद—

पूर्णोपमाके दो भेद हैं—(१) श्रौती और (२) आर्थी ।

श्रौती और आर्थीके लक्षण—

साक्षात् सादृश्यवाचक इव, वा इत्यादि शब्दोंके प्रयुक्त होनेपर श्रौती और संकाश, निकाश इत्यादि शब्दोंके प्रयोगसे आर्थी उपमा होती है ॥३०॥

पूर्णोपमाके भेदोंका निरूपण—

वाक्यगा, समासगा और तद्धितगाके भेदसे वे दोनो श्रौती और आर्थी—तीन-तीन प्रकारकी है । इस प्रकार पूर्णोपमाके छह भेद है और लुप्तोपमा कई प्रकारकी मानी गयी है ॥३१॥

वाक्यगता श्रौती उपमाका उदाहरण—

षट्खण्ड पृथ्वीके पालन करनेवाले भरतकी कीर्ति चन्द्रमाकी किरण जैसी है, जिस प्रकार चन्द्रज्योत्स्नासे समस्त पृथ्वी व्याप्त रहती है, उसी प्रकार भरतकी कीर्तिसे समस्त पृथ्वी व्याप्त है ॥३२॥

श्रौतीसमासगताका उदाहरण—

वह भरत उदयाचलपर वर्तमान तेजके समूहसे चमकता हुआ सूर्यके समान सुशोभित हुआ ॥३३॥

यहाँ 'भास्वानिव' में इव के साथ नित्य समास हुआ ।

---

१. नीकाशादिप्रयोगतः—ख । २. बहुधा कविना मता क-ख ।

श्रौती तद्धितगा पूर्णा यथा भरतचक्रिणः ।
शेषवत् कूर्मवद्बाह्वोर्धुरीणे विबभौ धरा ॥३४॥
आर्थी वाक्यगता पूर्णा यथार्थिजनसंततेः ।
अभीष्टफलदत्वेन चक्री कल्पद्रुणा समः ॥३५॥
आर्थी समासगा पूर्णा यथा हेमाद्रिसंनिभः ।
जिनाभिषिक्तगन्धाम्बुपवित्रत्वेन चक्रभृत् ॥३६॥
आर्थी तद्धितगा पूर्णा यथा तेजसि सूर्यवत् ।
गाम्भीर्येऽम्भोधिवत् तोऽङ्ग्ये मेरुवच्चक्रवर्त्यभात् ॥३७॥

तेन समस्तेन सदृश इति सदृशार्थे[1] विहितस्य वत्प्रत्ययस्योपादाने आर्थी। तत्र तस्येवेतीवार्थे[2] विहितस्य वत्प्रत्ययस्य स्वीकारे श्रौती। एषामुदाहरणेषु भरतस्य कीर्तिरित्याद्युपमेयवाचिनामिन्दोश्चान्द्रीत्याद्युपमानवाचिना व्याप्तसर्वभूरित्यादिसाधारणधर्मवाचिना यथेत्यादिसादृश्यवाचिना च चतुर्णा रचितत्वेन पूर्णात्वम्[3] ।

---

तद्धितगता श्रौती उपमाका उदाहरण—

भरत चक्रवर्तीके शेष और कच्छपके समान भार धारण करनेमें समर्थ भुजदण्डोंमें पृथिवी सुशोभित हुई ॥३४॥

वाक्यगता आर्थी पूर्णोपमाका उदाहरण—

चक्रवर्ती अभिमत फलदायक होनेके कारण याचकगणोंके लिए कल्पवृक्षके समान है ॥३५॥

समासगता आर्थी पूर्णोपमाका उदाहरण—

चक्रवर्ती जिनेश्वर पर अभिषिक्त सुगन्धित जलसे पवित्र होनेके कारण सुमेरु पर्वतके समान है ॥३६॥

समस्त 'हेमाद्रिसन्निभ.' पदके कारण समासगता आर्थी उपमा है ।

तद्धितगता आर्थी पूर्णोपमाका उदाहरण—

वह चक्रवर्ती तेजमें सूर्यके समान, गम्भीरतामें समुद्रके समान और ऊँचाईमें मेरुके समान सुशोभित हुआ ॥३७॥

उसके समान या उसके सदृश इस प्रकार सदृश अर्थमें विहित 'वत्' प्रत्ययका कथन रहनेसे आर्थी तद्धितगता पूर्णोपमा है । 'तत्र तस्येव' इस प्रकार इवार्थमें विहित वत् प्रत्ययके स्वीकार करने पर श्रौती उपमा आती है। पूर्वोक्त समस्त उदाहरणोंमें भरत चक्रवर्तीकी कीर्ति इत्यादि उपमेयवाची; 'इन्दो., चान्द्री' इत्यादि उपमानवाची;

---

१. सदृशार्थे इत्यस्य स्थाने इवार्थे–ख । २. तस्य वेतीवार्थे–ख। ३. पूर्णत्वम्–क ।

लुप्ता वाक्यगतानुक्तधर्मा श्रौती मता यथा ।
चूते यथा पिका सर्वे तथा चक्रिणि ते जना ॥३८॥
लुप्ता समासगानुक्तधर्मा श्रौती मता यथा ।
पादपीठो नृपास्तस्य भेजिरे देवतामिव ॥३९॥
अत्र इवेन सह नित्यसमासः ॥
लुप्ता वाक्यगतानुक्तधर्मा चार्थी मता यथा ।
क्षीराब्धिध्वनिना[3] तुल्यमादिचक्रिवचो बभौ ॥४०॥
आर्थी समासगा लुप्तानुक्तधर्मा मता यथा ।
पुरोर्वारांशिसुध्वानसदृशं नोनुमो ध्वनिम् ॥४१॥

---

'व्याप्त सर्व भू' इत्यादि साधारण धर्मवाची और यथा, वा, इव इत्यादि सादृश्यवाची शब्द, इस प्रकार चारों अवयवोंके रहनेके कारण पूर्णोपमा है।

*वाक्यगता अनुक्तधर्मा श्रौती लुप्तोपमाका उदाहरण—*

जिस प्रकार आम्रवृक्ष पर कोकिल आश्रित है, उसी प्रकार चक्रवर्ती पर वे सभी मनुष्य आश्रित हैं ॥३८॥

यहाँ साधारणधर्म अनुक्त रहनेके कारण धर्मलुप्तोपमा है।

*समासगता अनुक्तधर्मा श्रौती लुप्तोपमाका उदाहरण—*

राजालोग चक्रवर्तीके पैर रखनेसे पवित्र हुई पीठिकाको देवताके समान आदरणीय मानकर पूजते थे ॥३९॥

यहाँ 'इव' के साथ नित्यसमास होनेसे समासगता उपमा है। समानधर्मका लोप होनेसे अनुक्तधर्मा लुप्तोपमा है।

*वाक्यगता अनुक्तधर्मा आर्थी लुप्तोपमाका उदाहरण—*

भरत चक्रवर्तीका वचन क्षीरसागरकी ध्वनिके समान सुशोभित हुआ ॥४०॥

यहाँ वाक्यगता अनुक्तधर्मा आर्थी लुप्तोपमा है। समानधर्मका कथन नहीं किया गया है।

*समासगता अनुक्तधर्मा आर्थी लुप्तोपमाका उदाहरण—*

समुद्रकी गम्भीर ध्वनिके समान ऋषभदेवकी गम्भीर ध्वनि—दिव्यध्वनिको हम बार-बार प्रणाम करते हैं ॥४१॥

---

१. यथा तथा–ख। २ पादपीठि–ख। ३. तुल्यमादी चक्री वचो बभौ–ख।

[1]लुप्ता सद्धितगानुक्तधर्मा चार्थी मता यथा ।
गौतम जिनदेशीय नमामि गणिन मुदा ॥४२॥
एकस्य धर्मस्यानुपादान लुप्तत्वमेषूदाहरणेषु ।
लुप्ता कर्मक्यचानुक्तधर्मवादिर्यथा तु सा ।
भरतेशयशोवृन्द कैलासीयति पर्वतान् ॥४३॥
[2]लुप्ताधारक्यचानुक्तधर्मवादिर्यथा पुन ।
चक्री लतागृहे वासगेहीयति सुभद्रया ॥४४॥
लुप्ता कर्मणमानुक्तधर्मवादिर्यथा मता ।
पुरोरङ्ग महामेरुदर्श पश्यन्ति साधव ॥४५॥
लुप्ता कर्तृणमानुक्तधर्मवादिर्यथा मता ।
भरतशयशो लोके ज्योत्स्नाचार चरत्यरम् ॥४६॥

---

*तद्धितगता अनुक्तधर्मा आर्थी लुप्तोपमा—*

जिनेश्वरसे ईषद् न्यून या उनके समान—केवलज्ञानकी प्राप्ति होनेपर समान ज्ञानी गौतम गणधरको प्रसन्नतापूर्वक प्रणाम करता हूँ ॥४२॥

उपर्युक्त उदाहरणोंमें एकधर्मके कथनाभावसे लुप्तोपमा है ।

अनुक्तधर्म और लुप्तोपमाका उदाहरण—

कर्मणि क्यच् होनेसे अनुक्तधर्म तथा इवादिके न होनेपर लुप्तोपमाका उदाहरण बतलाते है । भरतकी कीर्त्तिराशि अन्य पर्वतोंको कैलास पर्वतके समान बना रही है ॥४३॥

यहाँ कीर्त्तिराशिकी उज्ज्वलता अनुक्त है और सादृश्यवाचक इवादि शब्दोंका प्रयोग भी नही किया है, अत अनुक्तधर्मा लुप्तोपमा है ।

पुन आधार क्यच होनेसे अनुक्तधर्मा, इवादि लुप्तोपमाका उदाहरण बतलाते है । चक्रवर्ती सुभद्राके साथ लतागृहमें विलासभवनके समान आचरण करता है ॥४४॥

कर्मणमा अनुक्तधर्मा लुप्तोपमाका उदाहरण—

कर्ममें णम होनेसे अनुक्तधर्मा इवादिलुप्ता लुप्तोपमालंकार होता है । मुनिजन या साधुपुरुष पुरु—आदितीर्थंकर ऋषभदेवके शरीरको महान् मेरुके समान देखते हैं ॥४५॥

कर्तृणमा अनुक्तधर्मा लुप्तोपमाका उदाहरण—

कर्त्तामें णम् होनेसे अनुक्तधर्मा—सामान्यधर्मके लोप होने एव इवादिके लोप होनेपर लुप्तोपमा होती है । यथा—इस ससारमें चक्रवर्त्ती भरतका यश चन्द्रिकाके समान सर्वदा घूमता है ॥४६॥

---

१. लुप्ता–ख। २. लुप्ता दारुक्यचानुक्त–ख।

क्विपा चानुक्तधर्मवादिर्यथा जिनशासनम् ।
पीयूषति सुदृष्टीनां कालकूटति दुर्दृशाम् ॥४७॥

उदाहरणेष्वेषु द्वयोरनुपादानं कैलासीयति पर्वतानित्यत्र कर्मक्यचि कैलासमिव करोतीति वासगेहीयतीति आधारक्यचि वासगेहे इव वर्तत इति मेरुदर्शनं पश्यन्तीति कर्मकारकात् णमि सति मेरुमिव पश्यन्तीति ज्योत्स्नाचारमिति कर्तृणमि सति ज्योत्स्नेव चरतीति ॥ अत्र 'इव' शब्दोऽन्तर्गत इति लुप्तत्वम् ।

लुप्ता कर्मक्यचानुक्तधर्मवादिर्यथा मता ।
आदिब्रह्मगिरो लोके सुधीयन्ति महात्मनाम् ॥४८॥

लुप्ता क्यचापि चानुक्तधर्मवादिर्यथा मता ।
कल्पवृक्षायते धर्मो जिनप्रोक्तः सुखार्थिनाम् ॥४९॥

---

क्विपा अनुक्तधर्मा लुप्तोपमाका उदाहरण—

क्विप् के होनेपर सामान्यधर्म और इवादि लुप्त होनेपर लुप्तोपमा होती है। यथा—जिनेश्वरका शासन—सिद्धान्त सम्यग्दृष्टियोंके लिए अमृतके समान और मिथ्या दृष्टियोंके लिए विषके समान प्रतीत होता है ॥४७॥

उपर्युक्त उदाहरणोंमें सामान्यधर्म और इवादि इन दोनोंका कथन नहीं है। 'कैलासीयति पर्वतान'—में कर्मणि क्यच होनेपर कैलास शब्दसे 'कैलासीयति' रूप बनता है, जिसका अर्थ है—कैलासके समान आचरण करता है। 'वासगेहीयति' में आधार क्यच हुआ है और इसका अर्थ है वासगृहम जैसे। 'मेरुदर्शनं पश्यन्ति' में कर्मकारकसे 'णम' प्रत्यय होनेके कारण 'मेरुरिव पश्यन्ति' अर्थ है। "ज्योत्स्नाचारम" में कर्त्तामें णम प्रत्यय हुआ है और ज्योत्स्नाके समान घूमती है, अर्थ प्रकट होता है। इन सभी उदाहरणोंमें 'इव' शब्द लुप्त है, अतः लुप्तोपमालंकार है।

कर्मक्यच् अनुक्तधर्मा लुप्तोपमाका उदाहरण—

कर्मणि क्यच् होनेसे अनुक्त सामान्यधर्म इवादि लुप्त होनेके कारण उक्त उपमा होती है। यथा—संसारमें आदिब्रह्म—तीर्थंकर ऋषभदेवकी गिर्—दिव्यध्वनि महात्माओंके लिए अमृतके समान होती है ॥४८॥

क्यच् अनुक्तधर्मा लुप्तोपमाका उदाहरण—

क्यच्से अनुक्तधर्मा इवादि लुप्त होनेसे लुप्तोपमालंकार माना गया है। यथा—जिनेश्वरसे कथितधर्म सुखार्थियोंके लिए कल्पवृक्षके समान होता है अर्थात उनकी समस्त इच्छाओंको पूर्ण करता है ॥४९॥

---

१ मेरुदर्शं—ख। २ सुधीयन्ति—ख। ३ क्यजापि—ख।

लुप्तानुक्तोपमाना तु वाक्यगा सा मता यथा ।
भरतस्य समस्त्यागी नास्त्येव त्रिजगत्यपि ॥५०॥

लुप्तानुक्तोपमाना सा यथा सा तु समासगा ।
भरतेशसमो राजा नास्ति नास्त्येव विष्टपे ॥५१॥

यथा समासगा [2]लुप्ता वाक्यधर्मोपमानिका ।
भरतेशयशस्तुल्यं न किंचिदपि भूतले ॥५२॥

अत्र द्वये धर्मस्याप्यनुपादानम् । [3]अत्रोदाहरणचतुष्के न प्रतीपालंकार-शङ्का, [4]आक्षेपाभावादुपमानस्य चक्रिण ।

---

अकथित उपमान लुप्तोपमाका उदाहरण—

भरतके समान त्यागी तीनो लोकोंमें नहीं है। यहाँ भरतके लिए किसी भी उपमानका प्रयोग नहीं किया है ॥५०॥

समासगा लुप्तोपमा—

जो अकथित उपमानवाली उपमा है, उसे समासगा लुप्तोपमा कहते है। यथा—भरतेश—भरत चक्रवर्तीके समान सम्राट् संसारमे नही है, नही ही है ॥५१॥

वाक्य धर्मोपमानिका समासगा लुप्तोपमा—

समासमें लुप्त सामान्यधर्म और लुप्तोपमानवाली लुप्तोपमा वाक्य धर्मोपमानिका समासगा लुप्तोपमा कहलाती है। यथा—चक्रवर्ती भरतके यशके समान पृथिवीपर कुछ नहीं है ॥५२॥

उक्त दोनों पद्योंमें सामान्य धर्मका भी उपादान—कथन नहीं है। उपर्युक्त चारों उदाहरणोंमें प्रतीपालंकारकी भी आशंका नहीं की जा सकती है, क्योंकि उपमान-भूत चक्रीका आक्षेप नहीं हुआ है।

---

१. ५२ छन्दस पूर्वम्—क-ख। —एतदुदाहरणद्वये त्यागीति राजेति च शब्दाभ्यां क्रमेण वितरणशीलत्वप्रजारक्षकत्वरूपसादृश्यमुक्तम्। वाक्यगानुक्तधर्मोपमाना लुप्ता मता यथा। कीर्त्या निघोशिन तुल्य न किंचिदपि विष्टपे ॥ इति अधिक पाठ ॥ २ लुप्तानुक्तधर्मोपमानिका—क। ३ अत्रोदाहरणचतुष्केण प्रतीपालकारशंका—ख। ४ आक्षेपाभावादुपमानस्य, उपमानस्याप्याधिक्य न विवक्षितम्। यत्रोपमेयस्याधिक्यविवक्षयो-पमानत्वमुच्यते तत्र प्रतीपालङ्कार इति—क। ५ कप्रतौ चक्रिण इति पद नास्ति। ख-प्रतौ चक्रिण इति पद तथा ५३ सख्याक श्लोक न स्त ।

लुप्ता समासगाऽनुक्तेवादि सभाविना यथा ।
भरताधिपचारित्र मता शीतांशुशीतलम् ॥५३॥
लुप्ता समासगानुक्तधर्मवाद्युपमालिका ।
भरतेशो बभौ लोके सौधर्मेन्द्रपराक्रम ॥५४॥

अत्र सौधर्मेन्द्रपराक्रम इव पराक्रमो यस्येति धर्मवाद्युपमान लुप्तमिति लुप्तोपमा ॥ साधारणधर्मस्वीकारे द्वैविध्यमुपमेयोपमानत्वेन युगपत् साधर्म्य-निर्देश । तद्द्वयगतत्वेन पृथगुपादान वा । पुन. पृथगुपादान द्विधा । वस्तु-प्रतिवस्तुभावेन बिम्बप्रतिबिम्बभावेन चेति । अर्थस्यैकस्यैव शब्दद्वयेन कथन वस्तुप्रतिवस्तुभाव ॥ अर्थद्वयस्य पृथगुपादान बिम्बप्रतिबिम्बभाव[1] ॥ तत्र सकृत्साधर्म्यनिर्देशो यथा ।

राजानो नतमूर्द्धानः सेवन्ते भरतेश्वरम् ।
गुणानामाकर पूज्य पुर देवा इवाभित ॥५५॥

---

अनुक्तधर्मा इवादि सामान्यवाचक लुप्तोपमा—

समासमें रही हुई अनुक्त इवादि सादृश्यवाचक शब्दावली कही गयी है । यथा—भरतका चरित्र सज्जनोंके लिए चन्द्रकिरणके समान शीतल है ॥५३॥

समास स्थित अकथित इवादि शब्द तथा लुप्तोपमानवाली लुप्तोपमा—

समासस्थित अकथित इवादि शब्द तथा लुप्तोपमानवाला लुप्तोपमालकार कहा गया है । यथा—सौधर्म इन्द्रके पराक्रमके समान पराक्रमवाला भरतेश इस ससारमें सुशोभित हुआ ॥५४॥

यहाँ सौधर्मेन्द्रके पराक्रमके समान पराक्रम है जिसका पदम सामान्य धर्म, इवादि शब्द और उपमानके लाप होनेसे लुप्तोपमा है । साधारण धर्मके स्वाकार करन पर दो प्रकारका होता है । उपमय और उपमानमें रहनसे एक ही साथ सादृश्यका निर्देश किया गया है । अथवा उन दोनो—उपमेय और उपमानमें रहनेके कारण पृथक् कथन है । यह पृथक कथन भी दो प्रकारका है—(१) वस्तु प्रतिवस्तु भावसे और (२) बिम्ब प्रतिबिम्ब भावसे ।

एक ही अर्थको दो शब्दो द्वारा कथन करनेका वस्तु प्रतिवस्तुभाव होता है और दो अर्थोको पृथक्-पृथक् शब्द द्वारा कथन करनको बिम्ब-प्रतिबिम्ब भाव होता है ।

एकबार साधर्म्य निर्देशका उदाहरण—

नतमस्तक देवगण जिस प्रकार चारो ओरसे गुणोकी खान परम पूजनीय पुरुदेव—आदि तीर्थंकरकी सेवा करते है उसी प्रकार नतमस्तक नृपतिगण गुणोकी खान, परम पूजनीय भरतश्वर—भरत चक्रवर्तीकी सेवा करते हैं ॥५५॥

---

१ उपमानोपमेयगतत्वन युगपत्-ख ।

अत्र राज्ञा देवाना च नतमूर्धान इति युगपदेव सादृश्यमुक्तम् । तदा गुणानामाकर पूज्यमिति भरतस्य पुरोश्च समधर्मत्व सकृदेवोक्तम् ।

भूषितो भरताधीशो रत्नैरुरुसुखप्रदै ।
गुणैरलकृत सर्वैरादिब्रह्मेवभास्वर ॥५६॥

अत्र भूषितालकृतशब्दाभ्यामेकार्थत्वाद् वस्तुप्रतिवस्तुभाव ।

हारशोभितवक्ष श्रीरादिचक्री बभौ तराम् ।
महामेरुरिव स्वच्छनिर्मलायतनिर्झर ॥५७॥

अत्र हारनिर्झरयो सादृश्येन चक्रिमेर्वोः सादृश्यमिति बिम्बप्रतिबिम्बभाव । अन्यदपि द्वैविध्यमुपमालकारस्य समस्तविषया एकदेशवर्तिनी चेति ।

देशो नाक इवाभाति [1]विनीतेन्द्रपुरीव च ।
पौरा सुरा इवाभान्ति मघवानिव चक्रिराट् ॥५८॥

---

यहा राजाओ और देवताओका 'नतमूर्धान' इस शब्दसे एक ही बार सादृश्य कहा गया है और गुणोका आकर एव पूज्य इस प्रकार भरत और पुरुकी समधर्मता एक ही बार कही गयी है ।

वस्तु प्रतिवस्तुभावका उदाहरण—

सभी गुणासे सुशोभित देदीप्यमान आदि ब्रह्मा—आदि तीर्थंकरके समान अनेक सुखदायी रत्नोसे विभूषित भरत चक्रवर्ती है ॥५६॥

यहाँ विभूषित और अलकृत शब्दोके एकार्थक होनेके कारण वस्तु-प्रतिवस्तु-भाव है ।

बिम्ब प्रतिबिम्बभावका उदाहरण—

स्वत, स्वच्छ और विस्तृत झरनावाले महामेरु पर्वतके समान हारसे युक्त वक्ष-स्थलसे शोभित आदि चक्री भरत अतिशय सुशोभित हुए ॥५७॥

यहाँ हार और निर्झरके सादृश्यसे चक्री और मेरुका सादृश्य है, अतएव बिम्ब-प्रतिबिम्बभाव है । अलकारका द्वैविध्य भी है—(१) समस्तविषया (२) एकदेश-विवर्तिनी ।

समस्तविषयाका उदाहरण—

देश स्वर्गके समान सोभता है । अयोध्या नगरी अमरावती के समान सोभती है । नागरिक देवताओके समान सुशोभित हैं तथा इन्द्रके समान चक्रवर्ती सुशोभित हो रहे हैं ॥५८॥

यह पद्य समस्तविषयाका उदाहरण है ।

---

१ विनीता अयोध्यानगरी–प्रथमप्रतौ पादभागे ।

एषा समस्तविषया।
गिरिभिरिव चलद्भिर्वारणै श्रीतरंगै-
रिव चलिततुरङ्गैर्यानपात्रध्वजैर्वा।
प्रतिरथमुरुशोभैः केतनैर्व्यालजाले-
रिव धृतकरवालैश्चक्रिसैन्यं प्रतस्थे ॥५९॥

अत्र सैन्यं समुद्र इवेति सामर्थ्यात् [1]सिद्धेरेकदेशवर्तित्वम् ॥ इयमुपमा मालारूपेण दृश्यते॥

यथा—

पुष्पति हसति हारति कैलासति कुमुदति क्षपाकरति।
रजताचलति [3]मुकुन्दति यशोगणो भरतराजस्य ॥६०॥

[4]अत्रैकोप[5]मेयस्यानेकोपमानप्रदर्शनेन मालात्वम्। भेदाभेदसाधारणं साधर्म्यं प्रयोजकमुपमायाम् ॥ पुनरप्युपमाविशेषोऽयम्—

[6]चन्द्रबिम्बमिवास्य ते पुंश्चकोरदृगुत्सवम्।
साक्षात्सादृश्यधर्मोक्तेरिति धर्मोपमा तु सा ॥६१॥

---

एकदेशविवर्तिनोका उदाहरण—

चलते हुए पर्वतोंके समान हाथियोंसे युक्त, सुन्दर तरंगोंके समान चंचल अश्वोंसे युक्त, विमानोंमें लगी हुई ध्वजाओंके समान प्रत्येक रथमें लगी हुई सुन्दर ध्वजाओंसे युक्त, भयंकर सर्पसमूहके समान तलवारधारियोंके साथ शत्रु विजयके समय चक्रवर्तीकी सेनाने प्रस्थान किया ॥५९॥

इस पद्यमें वर्णित चक्रवर्तीकी सेना समुद्रके समान है, यह शब्द सामर्थ्यसे सिद्ध होनेके कारण एकदेशविवर्तिनी है। यह उपमा माला रूपसे देखी जाती है। यथा—

मालोपमाका उदाहरण—

महाराज भरतका कीर्तिसमूह हंस, हार, कैलाश, कुमुद, चन्द्रमा और सुन्दर कुन्द पुष्पके समान आचरण करता है ॥६०॥

यहाँ एक उपमेयको अनेक उपमानों द्वारा दर्शाया गया है। यह मालालंकार या मालोपमालंकार है। भेद और अभेद सामान्य साधर्म्य उपमामें प्रयोजक है, फिर भी यह उपमाविशेष है।

धर्मोपमाका उदाहरण—

नरचकोरके लोचनको प्रफुल्लित करनेवाले चन्द्रमाके बिम्बके समान तुम्हारा मुख है ॥६१॥

---

१ चरित–ख। २ सिद्धेरेकदेशविवर्तित्वम्–ख। ३. मुकुन्दति–ख। ४. अत्रेत्यादि पूर्वम् खप्रतौ "अथोपमालंकारभेदाः" इयमधिका पङ्क्तिः ॥ ५ अत्रैव उपमेयस्य–ख। ६. चन्द्रबिम्बमिवायन्ते–ख।

पल्लवाविव पाणी ते पादौ पद्माविव प्रिये।
इति या गम्यमानैकधर्मा वस्तूपमा तु सा ॥६२॥
[2]त्वद्बोध इव गम्भीरः क्षीराब्धिर्भाति भो जिन।
विपर्यासात् प्रसिद्धस्य विपर्यासोपमा मता ॥६३॥
त्वत्पदे इव नीरजे[3] नीरजे इव ते पदे।
[4]इत्यन्योन्योपमान्योन्यसमुत्कृष्टत्वशंसिनी ॥६४॥
त्वद्विधा दर्पणेनैव सदृङ् नान्येन केनचित्।
इतोतरसदृशत्वहानेः सा नियमोपमा ॥६५॥
चन्द्रोऽस्तु मुख तावदस्त्यन्यद् यदि तादृशम्।
तत्सादृश्यकर तत्स्यादित्युक्ता नियमोपमा ॥६६॥

इस पद्यमें साक्षात् सादृश्यधर्मका कथन है, अतः इसे धर्मोपमा कहा जायेगा।

वस्तूपमाका उदाहरण—

हे प्रियतमे! तुम्हारे हाथ दो पल्लवोंके समान और दोनों पैर कमलके समान है। यहाँ अनेक धर्मोंकी प्रतीति होनेके कारण वस्तूपमा है ॥६२॥

विपर्यासोपमालंकार—

हे जिनेश्वर! आपके बोधके समान गम्भीर महासागर सोभता है। यहाँ प्रसिद्धको उपमेय और अप्रसिद्धको उपमान बना देनेके कारण विपर्यासोपमालंकार माना गया है ॥६३॥

अन्योन्योपमालंकार—

तुम्हारे पैरोंके समान कमल है और कमलोंके समान तुम्हारे पैर है, इस प्रकार परस्परमें एक दूसरेकी श्रेष्ठताका प्रतिपादन करनेवाले होनेसे अन्यो योपमालंकार माना गया है ॥६४॥

नियमोपमालंकार—

तुम्हारी विद्या दर्पणके ही समान है दूसरे किसीके समान नहीं है, इस प्रकार अन्य सादृश्याभावके कारण इसे नियमोपमा कहते है ॥६५॥

अनियमोपमा—

यदि उसके समान दूसरा है, तो चन्द्रमा मुखका अनुगामी हो सकता है, उसकी समानता वह कर सकता है, इस प्रकारकी प्रतीति होने पर अनियमोपमालंकार होता है ६६॥

१ पल्लवेत्यादि पूर्वम् वस्तूपमा पदम्—ख। २ त्वदिति पूर्वं नियमोपमा—ख। त्वद्बोध इत्यस्य स्थाने तदबोध—ख। ३ नीरजे नीरेजे—ख। ४ इत्यन्योपमान्योन्यसमुत्कृष्टत्वशासिनी—ख।

समुच्चयोपमा क्षीरसिन्धुमन्वेति केवलम् ।
न गाम्भीर्येण बोधस्ते नैर्मल्येन च भो जिन ॥६७॥
नेत्रे त्वय्येव दृश्येते कासारे ललितोत्पले ।
इयमेव भिदा नान्या स्यादित्यतिशयोपमा ॥६८॥
स्वयोषिदास्यबुध्येन्दुमनुधावति नायक ।
प्रासादतलमारुह्येत्येषा मोहोपमा मता ॥६९॥
भ्रमद्भ्रमरमब्जं किं किं ते लोलाम्बकं मुखम् ।
मनो दोलायते मे भो इत्येषा संशयोपमा ॥७०॥
न पद्मे जडगे शोभा चन्द्रे नापि कलङ्किते ।
अतस्त्वदास्यमेवेति मता सा निश्चयोपमा ॥७१॥

समुच्चयोपमा—

हे जिनेश्वर, आपका ज्ञान केवल गम्भीरतासे ही नही, किन्तु स्वच्छतासे भी क्षीरसागरका अनुकरण करता है, इस प्रकारके सन्दर्भोंमें समुच्चयोपमा नामक अलकार होता है ॥६७॥

अतिशयोपमा—

तुममें ही ये दोनो नयन और तालाबमें सुन्दर दो कमल दीख पडते है, यही जहाँ भेद हो, दूसरा तनिक भी भेद प्रतीत न होता हो, वहाँ अतिशयोपमालंकार होता है ॥६८॥

मोहोपमा—

कोई नायक कोठे पर चढकर अपनी प्रियतमाका मुख जानकर चन्द्रमाके पीछे दौड रहा है, इस प्रकारके अलकारको मोहोपमालकार कहते हैं ॥६९॥

संशयोपमा—

घूमते हुए भ्रमरोवाला कमल है क्या ? अथवा चचलनयनवाला तुम्हारा मुख है क्या ? इस प्रकार मेरा मन भ्रान्त हो रहा है, इस तरहके अलकारको संशयोपमा अलंकार कहते है ॥७०॥

निश्चयोपमा—

अत्यन्त शीतल कमल-पुष्पमें ऐसी शोभा नही हो सकती और कलकित चन्द्रमामें भी ऐसी शोभा नही हो सकती, इसलिए यह तुम्हारा मुख ही है, इस प्रकारके अलकार-को निश्चयोपमालकार माना गया है ॥७१॥

१ इयमेवाभिधानान्या इति-ख । २. स्वयोषितास्य बुद्धेन्दु-ख । ३ इत्येषाम्-ख । ४. खप्रतौ ७१ श्लोको नास्ति ।

सुगन्धि परमाह्लादि [1]विकाशपरिमण्डितम् ।
शतपत्रमिवास्य ते इति श्लेषोपमा स्मृता ॥७२॥
समानशब्दवाच्यत्वे स्यात्सतानोपमा यथा ।
वधू राजकरस्पर्शाद्विकचोत्पलिनीव सा ॥७३॥
राजकर भूपतिहस्त चन्द्रकिरणश्च ॥
ई[2]न्दु क्षयी रज पूर्णं पद्म ताभ्यां मुख तव ।
सम तथा चोत्कृष्टमिति [3]निन्दोपमोदिता ॥७४॥
[4]शशी शम्भुशिरोवर्ती पद्मोऽब्जोत्पत्तिकारणम् ।
समौ तौ वदनेनेति सा प्रशसोपमा मता ॥७५॥
सममास्य तवाब्जेनेत्याचिख्यासु मनोहि मे ।
स दोषोऽस्तु गुणो वास्त्वित्याचिख्यासोपमोदिता ॥७६॥

श्लेषोपमा—

सुन्दर गन्धयुक्त, अत्यधिक आनन्ददायक, विकसित कमलके समान तुम्हारा मुख है, इस अलंकारको श्लेषोपमालंकार कहते हैं ॥७२॥

सन्तानोपमा—

जहाँ समान शब्दसे उपमान और उपमेय दोनोको कहा जाता है, वहाँ सन्तानोपमालंकार होता है। यथा—वह वधू राजा या चन्द्रके कर या किरणके स्पर्शसे विकसित—प्रफुल्लित कुमुदिनीकी भाँति सुशोभित हुई ॥७३॥

निन्दोपमा—

चन्द्रमा क्षय रोगसे ग्रस्त है और कमल धूलि—परागसे परिपूर्ण होता है, तो भी तुम्हारा मुख उन दोनोंके समान अथवा उन दोनोसे श्रेष्ठ है। इस प्रकारके अलंकारको निन्दोपमालंकार कहा जाता है ॥७४॥

प्रशंसोपमा—

चन्द्र शिवके मस्तकपर है और कमल ब्रह्माकी उत्पत्तिका कारण है। उन चन्द्र और कमलके समान सुन्दर तुम्हारा मुख है। इस सन्दर्भमें आया अलंकार प्रशंसित उपमान रहनेके कारण प्रशंसोपमा है ॥७५॥

आचिख्यासोपमा—

तुम्हारा मुख कमलके समान है, इस प्रकार कहने की इच्छावाला मेरा मन है। यह कथन दोषयुक्त हो अथवा गुणयुक्त पर मेरी इच्छा एसी है। इस प्रकारके अलंकारको आचिख्यासोपमालंकार कहा गया है ॥७६॥

१ विकारि–ख। २ इन्दुःक्षय–ख। ३ निन्दोपमा मता–खप्रतौ नास्ति। ४ शशी इत्यादि ७५ श्लोको खप्रतौ नास्ति।

शरदिन्दु स्फुटं[1] पद्म तवास्यमिति च त्रयम् ।
स्फुटान्योन्यविरोधीति सा विरोधोपमा मता ॥७७॥
प्रतिगर्जितुमास्येन[2] तवाब्जं जातु न क्षमम् ।
विषकण्टकसङ्गीति प्रतिषेधोपमा मता ॥७८॥
त्वदास्यमेणदृष्टयङ्कमेणेनैवाङ्कितो[3] विधुः ।
तुल्य एव तथाप्येष नोत्कर्षीति[4] चटूपमा ॥७९॥
न शशी वक्त्रमेवेदं नोत्पले लोचने इमे ।
इति सुव्यक्तसाधर्म्यात्तत्त्वाख्यानोपमैव सा ॥८०॥
इन्दुपङ्कजयोस्साम्यमतिक्रम्य तवाननम् ।
स्वेनैवाभूत्सम चेति स्यादसाधारणोपमा ॥८१॥

---

विरोधोपमा—

शरद् ऋतुका चन्द्रमा, विकसित कमल और तुम्हारा मुख ये तीनो स्पष्ट रूपमें परस्पर विरोधी हैं, अतएव इसे विरोधोपमालङ्कार कहते हैं ॥७७॥

प्रतिषेधोपमा—

विष और कण्टकका सगी कमल तुम्हारे मुखकी समता कभी नहीं कर सकता, इस प्रकारके अलकारको प्रतिषेधोपमालङ्कार माना गया है ॥७८॥

चाटूपमा—

तुम्हारा मुख मृगनयनसे चिह्नित है और चन्द्रमा मृगसे ही अंकित है, ये दोनो यद्यपि समान ही हैं, तो भी यह उत्कर्षी नहीं है अर्थात् चन्द्रमा श्रेष्ठ नहीं है, इसे चाटूपमालंकार कहते हैं ॥७९॥

तत्त्वाख्यानोपमा—

यह चन्द्रमा नहीं है, किन्तु मुख ही है, ये दोनो कमल नहीं हैं, किन्तु नेत्र ही हैं, इस प्रकार स्पष्ट सादृश्यके कारण तत्त्वाख्यानोपमा अलकार माना गया है ॥८०॥

असाधारणोपमा—

चन्द्रमा और कमलकी समताका अतिक्रमणकर तुम्हारा मुख तुम्हारे मुखके ही समान है, इस प्रकारके सन्दर्भको असाधारणोपमा कहते हैं ॥८१॥

अभूतोपमा—

सम्पूर्ण प्रकाशमान गुणोंसे युक्त सुन्दर चन्द्रमा एक स्थान पर एकत्र हुआ तुम्हारे मुखके समान सुशोभित होता है ॥८२॥

---

१ स्फुटत्–क ख । २ प्रतिगर्भितुमास्येन–ख । ३ त्वदास्यमेण' –ख ।
४. मोत्कर्षीति''–ख ।

एकत्र सचितो वेन्दु सर्वकान्तिगुणो वरः ।
वदनं ते विभातीति सात्वभूतोपमा मता ॥८२॥
सूर्यादिव जलं चन्द्राद्वाग्निर्वा विषतोऽमृतम् ।
त्वदास्यात्परुषा वाणी चेत्यसमावितोपमा ॥८३॥
उद्गत चन्द्रबिम्बाद् वा पद्ममध्यादिवोदितम् ।
भो सुभद्रे शुभ वक्त्रमिति सा विक्रियोपमा ॥८४॥
वस्तुपन्यस्य यत् किञ्चिन्न्यासस्तत्सदृशस्य तु ।
सादृश्यप्रत्ययोऽस्तीति प्रतिवस्तूपमा मता ॥८५॥
पुरोर्बहुसुतेष्वेव चक्री भरत एव च ।
किं ज्योतिषा गणः सर्व सर्वलोकप्रकाशकः ॥८६॥

अस्या समानधर्मेणैव न्यसनम् अर्थान्तरन्यासालकारे तु प्रस्तुतार्थसाधनक्षमस्य सदृशस्य वा असदृशस्य वा न्यसनमिति सा भिन्ना तस्मात् ॥

---

असम्भावितोपमा—

जैसे सूर्यसे जल, चन्द्रमासे अग्नि, विषसे अमृतकी उपलब्धि असम्भव है, वैसे ही तुम्हारे मुखसे कठोरवाणीका निकलना असम्भव है। इस प्रकारके अलकारको असम्भावितोपमा कहते हैं ॥८३॥

विक्रियोपमा—

हे सुभद्रा, तुम्हारा यह सुन्दर मुख चन्द्रमाके मण्डलसे निकला है अथवा कमलसमूहके बीचसे निकला है, इस प्रकारके अलकारको विक्रियोपमा अलकार कहते हैं ॥८४॥

प्रतिवस्तूपमा—

जिस किसी वस्तुको स्थापित कर उसके समान किसी दूसरी वस्तुके रखनेपर सादृश्यकी प्रतीति होती है, अत इसे प्रतिवस्तूपमालकार कहते हैं ॥८५॥

पुरु महाराज—ऋषभदेवके अनेक पुत्रोंमें चक्रवर्ती भरत ही हुए, क्या सम्पूर्ण नक्षत्रोंका समूह ससारको प्रकाशित करनेवाला होता है। आशय यह है कि जिस प्रकार सम्पूर्ण नक्षत्र मिलकर ससारको प्रकाशित नही कर सकते, केवल चन्द्रमा ही प्रकाशित करता है, उसी प्रकार पुरुदेवके अनेक पुत्रोंमें भरत ही चक्रवर्ती हुए, सभी पुत्र नही ॥८६॥

उपमा और अर्थान्तरन्यासमें अन्तर—

उपमामें सामान्यधर्मसे ही न्यास होता है, अर्थान्तरन्यासमें तो प्रस्तुत अर्थके साधनमें समर्थ, सदृश या असदृशका न्यास होता है, अतएव उपमालकार अर्थान्तरन्यास

---

१. सर्वलोकाप्रकाशक —ख।

एकया क्रियया हीनं समाहृत्याधिकेन तु ।
वदन्ति कवयो यस्तां तुल्ययोगोपमा यथा ॥८७॥
नाकस्येन्द्रः स जागर्ति रक्षणाय भुवो निधीट् ।[2]
निरस्यन्तेऽसुरास्तेन राजानोऽनेन गर्विता ॥८८॥
मेरुः[3] स्थैर्येण कान्त्येन्दुर्गाम्भीर्येणाम्बुधिं रविम् ।
तेजसानुकरोतीति मता हेतूपमा तु सा ॥८९॥
एषूदाहरणेषु क्वचिन्नामतः क्वचिदर्थतो वा भेदोऽस्ति ॥
न लिङ्गं न वचो भिन्नं नाधिकत्वं न हीनता ।
दूषयत्युपमा यत्र नोद्वेगो यदि धीमताम्[5] ॥९०॥
स्त्रीव षण्ड प्रयात्यत्र स्त्री पुमानिव भाषते ।
धनं वोपार्जिता विद्या प्राणा इव मम प्रियाः ॥९१॥

---

से भिन्न है । तात्पर्य यह है कि अर्थान्तरन्यासमें साधर्म्य अथवा वैधर्म्य द्वारा सामान्यसे विशेषका या विशेषसे सामान्यका समर्थन किया जाता है । इस अलंकारमें अन्य अर्थको स्थापित किया जाता है । अर्थात् इसमें एक अर्थके समर्थनके लिए अन्य अर्थ स्थापित किया जाता है । इसमें दो वाक्य होते हैं—एक सामर्थ्य वाक्य और दूसरा समर्थक वाक्य । इन वाक्योंमें सामर्थ्य समर्थकभाव-रूप सम्बन्ध रहता है ।

तुल्ययोगोपमा—

एक क्रियासे हीनको अधिकके समाहरण कर कवि लोग जो वर्णन करते हैं, उसे तुल्ययोगोपमालंकार कहते हैं ॥८७॥

तुल्ययोगोपमाका उदाहरण—

स्वर्गकी रक्षाके लिए इन्द्र और पृथ्वीकी रक्षाके लिए चक्रवर्ती सावधान हैं । इन्द्रसे राक्षस भगाये जाते हैं और चक्रवर्तीसे अभिमानी राजा ॥८८॥

हेतूपमा—

स्थिरतासे मेरु पर्वतका, सुन्दरतासे चन्द्रमाका, गम्भीरतासे समुद्रका और तेजसे सूर्यका अनुकरण करता है । इस प्रकारके सन्दर्भोंमें हेतूपमालंकार माना गया है ॥८९॥

उपर्युक्त उदाहरणोंमें कहीं नामसे अथवा कहीं अर्थसे भेद है ।

निर्दोष उपमाका औचित्य

न लिंग, न भिन्न वचन, न अधिकत्व और न हीनता उपमाको दूषित करते हैं, ( बशर्ते कि ) जहाँ बुद्धिमान लोग उदवग का अनुभव न करें ॥९०॥

स्त्रीके समान नपुंसक चलता है, यहाँ स्त्री पुरुषके समान बोलती है तथा अर्जित धन या विद्या प्राणोंके समान मेरे लिए प्रिय हैं ॥९१॥

---

१ समाहृत्यादिकेन तु–ख । २. निधिट्–ख । ३. मेरुम्–ख । ४ कान्त्येन्दुम्–ख । ५ धीमता–ख । ६ धनतोपार्जिता विद्या–ख ।

त्वद्वदाभाति देवेन्द्रस्त्वं मेरुरिव राजसे ।
इत्येवमादिकं योग्यं वर्णनीयं मनोषिभिः ॥९२॥

असम्मतिः क्वचित्तेषा धीमद्भिः क्रियते यथा ।
हंसीव चन्द्रमाः शुभ्रो नभः पद्माकरा इव ॥९३॥

शुनीव गृहदेव्यस्ति खद्योतो जिनबोधवत् ।
इत्यादिस्त्यज्यते सद्भिश्चिन्त्यता तत्र कारणम् ॥९४॥

इववायथासमानेनिभतुल्यसकाशं[1]नोकाशप्रतिरूपक-[2]प्रतिपक्षप्रतिद्वन्द्वप्रत्य-नीकविरोधी[3]सदृक्सदृक्षं[4]समसवादिसजातीयानुवादिप्रतिबिम्बप्रतिच्छन्दसरूपसंमित-सलक्षणाभसपक्षप्रख्यप्रतिनिधिसवर्णतुलितशब्दाः कल्पदेशीयदेश्यवदादिप्रत्यया-न्ताश्च चन्द्रप्रभादिशब्देषु समासश्च ॥

द्रुह्यति निन्दति हसति प्रतिगर्जति संरुणद्धि धिक्कुरुते ।
*अनुवदति जयति चेर्ष्यति तनुतेऽसूयति कदर्थयति ॥९५॥*

---

तुम्हारे समान इन्द्र शोभता है, तुम मेरुके समान शोभित हो; इत्यादिरूपसे मनीषियोंको यथायोग्य वर्णन करना चाहिए ॥९२॥

बुद्धिमान् व्यक्ति कहीं उपमा इत्यादिमें अपनी असम्मति प्रकट करते हैं, जैसे हँसीके समान चन्द्रमा श्वेत है, आकाश कमलयुक्त सरोवरके समान है ॥९३॥

गृहस्वामिनी कुतियाके समान है और खद्योत जिनेश्वरके ज्ञानके समान है, इत्यादि वाक्य उपमाविशिष्ट नहीं कहे जाते। विद्वानों और कवियोंको उपमेय और उपमानके साम्यका विचारकर ही उपमा प्रयोग करना चाहिए। क्रियासाम्य, गुणसाम्य और प्रभावसाम्यके औचित्यका ध्यान रखना अवश्यक है ॥९४॥

सादृश्यवाचक शब्द—

इव, वा, यथा, समान, निभ, तुल्य, संकाश, नीकाश, प्रतिरूपक, प्रतिपक्ष, प्रतिद्वन्द्व, प्रत्यनीक, विरोधी, सदृक्, सदृक्ष, सदृश, सम, संवादि, सजातीय, अनुवादि, प्रतिबिम्ब, प्रतिच्छन्द, सरूप, सम्मित, सलक्षण, सपक्ष, प्रख्य, प्रतिनिधि, सवर्ण, तुलित शब्द और कल्प, देशीय, देश्य, वत्, इत्यादि प्रत्ययान्त तथा चन्द्रप्रभादि शब्दोंमें समासका उपमामें प्रयोग करने योग्य शब्द सादृश्यवाचक हैं।

द्रोह करता है, निन्दा करता है, हँसता है, विरोधमें बोलता है, अच्छी तरह रोकता है, तिरस्कार करता है, पतला करता है, असूया करता है, कष्ट देता है ॥९५॥

---

१. निभमनिभतुल्य–ख। २. नीकाशप्रतिकाशप्रकाशतिरूपक–ख। ३. विरोधि–ख।
४. सदृक्षसदृशसम–ख।

स्पर्द्धते द्वेष्टि मुष्णाति विगृह्णात्यधिरोहति ।
तमन्वेति पदं धत्ते कक्ष्यां तस्य विगाहते ॥९६॥

तच्छीलमनुबध्नाति तन्निषेधति लुम्पति ।
लक्ष्मीं सानुकरोतीन्दुरास्यलक्ष्मीं समुच्छति[1] ॥९७॥

इत्याद्याः[2] शब्दाः सादृश्यवाचकाः ॥

[3]द्वितीयार्थनिवृत्त्यर्थं यत्रैकस्यैव रच्यते ।
उपमानोपमेयत्वं मतोऽनन्वय इत्यसौ ॥९८॥

यथा—

सुधासूतिसहस्रांशुरत्नाकरसुराद्रयः ।
सन्तु[4] सत्यपि नाभेयो नाभेय इव राजते ॥९९॥

---

बराबरी करता है, द्वेष करता है, चुराता है, बलात् ग्रहण करता है, ऊपर चढ़ता है, उसका पीछा करता है, स्थान लेता है, उसकी कक्षामें प्रविष्ट होता है ॥९६॥

उसके चरित्रका अनुकरण करता है, उसको मना करता है, उसे लुप्त करता है, उसकी शोभाका अनुकरण करता है एवं उसके मुखकी शोभाको प्राप्त करता है ॥९७॥

उपर्युक्त पद्योंमें प्रयुक्त शब्दोंकी गणना भी सादृश्यवाचक शब्दोंमें होती है। वस्तुतः सादृश्यकी सूक्ष्मता, विशदता, चमत्कारोत्पादकता और सटीकता आदिपर ही उपमाकी रम्यता और उत्कृष्टता निर्भर है।

उपमालंकारमें उपमेय और उपमानके बीच भेदका होना आवश्यक है। भेदके मिट जानेपर ही उपमा 'रूपक' हो जाती है। दूसरी ओर भेद यदि अधिक बढ़ जाता है तो उपमा अपना स्वरूप खोकर 'व्यतिरेक' का रूप ग्रहण कर लेती है।

अनन्वयालंकार—

द्वितीय अर्थकी निवृत्तिके लिए जहाँ एक ही वस्तुको उपमान और उपमेय दोनों बनाया जाता है, वहाँ अनन्वय नामक अलंकार होता है। आशय यह है कि श्रेष्ठ उपमानके अभावमें स्वयं उपमेयको ही उपमान कहा जाता है ॥९८॥

अनन्वयालंकारका उदाहरण—

चन्द्रमा, सूर्य, समुद्र और मेरु भले ही हों, किन्तु इनके रहनेपर भी नाभेय तो नाभेयके समान हैं ॥९९॥

---

१. समुच्छलति–ख। २. इत्याद्यास्च–ख। ३. द्वितीयार्थनिवृत्त्यम् ?–त्र्यम्। ४. सन्तु सन्त्येऽपि–ख।

पर्यायेणोपमानोपमेयत्वमवमृश्यते ।
द्वयोर्यत्र स्फुट सा स्यादुपमेयोपमा यथा ॥१००॥
अर्थ काम इव स्फीत कामोऽर्थ इव पुष्कलः ।
धर्मस्ताविव ससिद्धस्तौ धर्म इव चक्रिणि ॥१०१॥
एँषा केषाचिदन्योऽन्योपमैव ॥
सदृशस्य पदार्थस्य सदृग्वस्त्वन्तरस्मृति ।
यत्रानुभवत. प्रोक्ता स्मरणालक्रुतिर्यथा ॥१०२॥
भरताख्यमहीशेन पालितोऽय प्रजागण ।
पुरुराजस्य ता वृत्ति स्मरति स्म जगद्गुरोः ॥१०३॥
भेदाभेदसाधारणसाधर्म्यहेतुकालङ्कारास्तूक्ताः[3] ॥

---

**उपमेयोपमाका लक्षण—**

जिस अलकारम दो वस्तुओको पर्यायेण उपमानता और उपमेयता हो सकती है, उसे उपमेयोपमालकार कहते है ॥१००॥

आशय यह है कि जहाँ उपमेय और उपमान एक दूसरेके उपमान और उपमेय होते है, वहा उपमेयोपमा अलकार होता है ।

**उपमेयोपमाका उदाहरण—**

भरत चक्रवर्तीमें धन कामके समान बढा है तथा काम विपुल धनके समान बढा है। धन और काम, इन दोनोके समान धर्म बढा है और वे दोनो धर्मके समान बढे हुए हैं ॥१०१॥

मतान्तरसे उक्त उदाहरणमें अन्योऽन्योपमा भी मानी गयी है।

**स्मरणालकारका लक्षण—**

जिस अलकारमें समान पदार्थके अनुभवसे उसके समान दूसरे पदार्थका स्मरण हो जाय तो उसे स्मरणालकार विद्वानोने कहा है ॥१०२॥

अभिप्राय यह है कि किसी वस्तुके दर्शनसे तत्सदृश पूर्वानुभूतवस्तुका स्मरण होना ही स्मरणालकार है। जहाँ किसी सुन्दर या असुन्दर वस्तुके देखनेसे पूर्वानुभूत किसी सुन्दर या असुन्दर वस्तुका स्मरण हो जाय, वहाँ स्मरणालकार माना जाता है।

**स्मरणालकारका उदाहरण—**

भरत नामक नृपतिसे पालित प्रजागण जगद्गुरु पुरुदेव नामक नृपतिके व्यवहारका स्मरण करता है ॥१०३॥

भेदाभद साधारण साधर्म्यहेतुक अलकारोंका प्रतिपादन किया गया है ।

---

१. खप्रतौ अशुद्ध पाठ । २ एपु–ख । ३ तुक्ता इत्यस्य स्थाने खप्रतौ सूक्ता ।

अतिरोहितरूपस्य व्यारोपविषयस्य यत् ।
उपरञ्जकमारोप्य रूपकं तदिहोच्यते ॥१०४॥

मुखं चन्द्र इत्यादौ मुखमारोपस्य विषयः आरोप्यश्चन्द्रः अतिरोहितरूपस्येत्यनेन विषयस्य सन्दिह्यमानत्वेन तिरोहितरूपस्य सदेहस्य, भ्रान्त्या विषयतिरोधानरूपस्य भ्रान्तिमतः अपह्नवेनारोपविषयतिरोधानरूपस्यापह्नवस्यापि च निरासः । व्यारोपविषयस्येत्यनेनात्प्रेक्षादेरध्यवसायगर्भस्योपमादीनामनारोपहेतुकानां व्यावृत्तिः ॥ उपरञ्जकमित्येतेन परिणामालङ्कारनिरासः । तत्र प्रकृतोपयोगित्वेनारोप्यमाणस्यान्वयो न प्रकृतोपरञ्जकतया । विलक्षणमिदमितः सर्वेभ्य सादृश्यमूलेभ्यः । तच्च सावयवं निरवयवं परम्परितमिति त्रिधा । सावयवं पुनर्द्विधा समस्तवस्तुविषयमेकदेशविवर्ति चेति । निरवयवं च केवलं मालारूपं चेति द्विधा । परम्परितमपि श्लिष्टाश्लिष्टहेतुत्वेन द्विधा ॥ तद्द्वयमपि केवलमालारूपत्वेन चतुर्विधमित्यष्टविधं रूपकम् । यत्र सामस्त्येनावयवानामवयविनश्च निरूपणं तत्समस्तवस्तुविषयं यथा—

---

रूपकालङ्कारकी परिभाषा और उसकी व्यवस्था—

जहाँ प्रत्यक्ष अतिरोहित आरोपके विषयका आरोप्य विषय उपरञ्जक होता है, वहाँ रूपक अलंकार माना जाता है ॥१०४॥

आशय यह है कि जब प्रस्तुत या उपमेयपर अप्रस्तुत या उपमानका आरोप होता है तब रूपक अलंकार होता है। यह आरोप दो प्रकारसे सम्भव है—(१) अभेदताके द्वारा और (२) तद्रूपताके द्वारा। इसी आधारपर रूपकके दो भेद हैं—(१) अभेद रूपक, (२) तद्रूपरूपक।

"मुखम् चन्द्र" इत्यादि उदाहरणमें आरोपका विषय है मुख और आरोप्य है चन्द्रमा। 'अतिरोहित रूप' इस विशेषणका सन्निवेश होनसे, विषयके सन्दिह्यमान होनेके कारण तिरोहित रूप विषयवाले सन्देहालंकार भ्रान्तिके कारण विषयके तिरोधानवाले भ्रान्तिमानलंकार, अपह्नवसे आरोप विषयके तिरोधानके कारण अपह्नव अलंकारोंमें रूपकका लक्षण नहीं जायेगा।

'व्यारोपविषयस्य" इस पदके उपादानके कारण अध्यवसायगर्भ उत्प्रेक्षा आदि अलंकारोंकी एवं अनारोपहेतुक उपमादि अलंकारोंकी व्यावृत्ति हुई है।

'उपरञ्जकम्" इस पदके सन्निविष्ट होनेसे रूपकका यह लक्षण परिणामालंकारके लक्षणसे व्यावृत होता है। क्योंकि परिणामालंकारमें प्रकृतका उपयोगी होनेसे आरोप्यमाणका अन्वय होता है, न कि प्रकृतके उपरंजक होनेके कारण। अतएव सादृश्यमूलक अन्य सभी अलंकारोंसे रूपक अलंकार भिन्न है। रूपकके तीन भेद हैं—(१) सावयव (२)

---

१ मुखचन्द्र इत्यादौ–ख। २ अपह्नवेनारोप–ख।

देदीप्यमानचक्र्यर्कप्रतापातप उज्ज्वले[1]।
मीलिताक्षा रिपूलूका वनगुल्मगृहे स्थिताः ॥१०५॥

अवयवनिरूपणादवयविनो निरूपणं गम्यं यत्र तदेकदेशविवर्ति यथा—[2]

अनेकान्तात्मार्थप्रसवफलभारातिविनते[3]
वचः पर्णाकीर्णे विपुलनयशाखाशतयुते।
समुत्तुङ्गे सम्यक्प्रततमतिमूले प्रतिदिनं
श्रुतस्कन्धे धीमान्रमयतु[4] मनोमर्कटममुम् ॥१०६॥

अनेकान्तात्मार्था एव प्रसवफलानीति वचास्येव पर्णानीति विपुलनया[5] एव शाखा इति प्रसवाद्यवयवकथनात् ॥ श्रुतस्कन्धस्य शास्त्रस्य कल्पवृक्षत्व गम्यत इत्येकदेशवर्तित्वम्। अवयवनिरूपणादेव[6] अर्थसमाप्तिर्यत्र तन्निरवयवम्। अवयवनिरूपणमात्रेऽपि तदेव रूपकम्। तत्र केवलं यथा—

---

निरवयव (३) परम्परित। पुनः सावयव भी दो प्रकारका है—(१) समस्त वस्तु विषय, (२) एकदेशविवर्ती। निरवयव भी दो प्रकारका है—(१) केवल और (२) मालारूप। परम्परित भी दो प्रकारका है—(१) श्लिष्टहेतुक और (२) अश्लिष्टहेतुक। ये दोनो भी केवल और मालारूपत्वसे दो-दो प्रकारके है, अतएव चार प्रकारके हुए तथा संकलन करनेपर रूपक के कुल आठ भेद हुए।

जहाँ समस्त रूपसे अवयवो और अवयवीका निरूपण किया गया हो, उसे समस्त वस्तुविषय रूपक कहते हैं।

उदाहरण—

उज्ज्वलवर्ण प्रकाशमान चक्री भरतेशरूपी सूर्यके प्रतापरूपी घाममें बन्द किये हुए नेत्रवाले शत्रुरूपी उल्लू वनके लतागृहोंमें निवास करते है ॥१०५॥

एकदेशवर्ती रूपक—

अवयवके निरूपणसे जहाँ अवयवीका निरूपण व्यंजनावृत्तिसे प्रतीयमान हो, वहाँ एकदेशवर्तीरूपक अलंकार आता है। यथा—

बुद्धिमान् मनुष्य प्रतिदिन इस मनरूपी मर्कट—बन्दरको अनेकान्तात्मार्थवादसे उत्पन्नफलसमूहके भारसे विनम्र, वचनरूपी पत्तोसे भरपूर, अतिविस्तृत नीतिरूपी सैकड़ों शाखाओसे युक्त, अत्यन्त उन्नत, अच्छी तरहसे विस्तृत बुद्धिरूपी जड़वाले ऐसे जिनेश्वर द्वारा प्रोक्त शास्त्ररूपी वृक्षपर क्रीडा कराये ॥१०६॥

यहाँ अनेकान्तात्मार्थ ही उत्पन्न फल, वचन ही पत्ते, उदार नीति शाखा, उत्पन्न फल पुष्पादि अवयवके कहनेसे श्रुतस्कन्धकी कल्पवृक्षता प्रतीत होती है, अत. एकदेश-

---

१. उज्ज्वले–ख। २. तदेकदेशवर्ति यथा–ख। ३. फलाभाराशि–ख। ४ क्रमयतु–ख। ५. विमलनया–ख। ६. अवयवनिरूपणादेव–ख।

श्रीमद्भरतराजस्य महाज्ञासुमभञ्जरी।
अभान्मुकुटबद्धाना मणिराजितमौलिषु ॥१०७॥

मालानिरवयवं यथा—

दिङ्मातङ्गसुवर्णचामरततिः कल्पद्रुपुष्पावली
खस्य क्षौमवितानमुच्चहिमवच्छृङ्गोत्थगङ्गानदी।
श्रीकान्तोत्कटाक्षजालमतुलश्रीभूपमौलिस्रगा
दीशस्यात्मजकीर्तिविस्तृतिरमान्नेमेल्यगा भूतले ॥१०८॥
ब्रह्माक्षिप्तजगत्यधिष्ठितमणिज्योतिस्ततिर्भूवधू-
रागोद्रेकततिश्च दिक्करिलसत्सिन्दूरसान्द्रप्लवः।
वाभाच्छेषशिरोमणिद्युतिततिर्भानूद्रवाक्तातपः
[2]खे कौसुम्भवितानमुल्लसति सत्तेजस्ततिश्चक्रिण ॥१०९॥

परम्परित [3]रूपककारणरूपकम्। अस्य रूपकद्वितयमात्रपर्यवसितत्वेन [4]समस्तविषयान्तर्भावशङ्का न कर्तव्या। परम्परितं केवलं श्लिष्टं यथा—

---

वर्णित है। अवयवके निरूपणसे ही अर्थकी समाप्ति देखी जाय, वह निरवयव है। अव-यवके निरूपणमात्रमें भी यही रूपक है। वहाँ केवल यथा—

मुकुटधारी राजाओंके मणियोंसे सुशोभित मस्तकोंपर श्रीमान चक्रवर्ती भरतकी महती आज्ञाकी मंजरी सुशोभित हुई ॥१०७॥

मालानिरवयवका उदाहरण—

दिग्गजोंके सुवर्णचामरकी पंक्ति, कल्पवृक्षके पुष्पोंकी राशि, आकाशका रेशमी वितान, अत्युच्च हिमालयके शिखरसे निकली हुई गंगा, लक्ष्मीपतिके अत्यधिक कटाक्षका समूह, अनुपम शोभावाले राजाओंके मस्तकपर स्थित पुष्पहार और अत्यन्त स्वच्छ आदीश्वर भगवान्‌के तनय—भरतकी कीर्ति धरतीपर सुशोभित हो रही थी ॥१०८॥

ब्रह्मासे फेंकी तथा धरतीपर विद्यमान मणिकी दीप्तिकी राशि, पृथिवीरूपी नायिकाके रागकी अधिकताकी श्रेणी, दिग्गजके मस्तकपर सुशोभित सिन्दूरका अत्यधिक समूह, शेषनागके मस्तककी मणिकी राशि, सूर्यका अत्यधिक प्रातःकालिक घाम और आकाशमें विस्तृत कौसुम्भरंगके वितान-रूपमें विद्यमान भरतचक्रवर्तीका तेजसमूह सुशोभित हो रहा था ॥१०९॥

परम्परितरूपक और कारणरूपक। यह रूपकके दूसरे अवयवमें ही परिसमाप्त है, अतः समस्त विषयके अन्तर्गत आनेकी शंका नहीं करनी चाहिए। जहाँ प्रधानरूपक

---

१. छेव प्रथमप्रतौ पादभागे। २. भे कौ सुभवितानमुल्लसति ...—ख। ३ रूपककारणरूपकम् —ख। ४ समस्तवस्तुविषयान्त ... —ख।

पुरो शास्त्रविधः कार्यदक्षयुक्तिमहाद्युति ।
स्फार कुवलयाह्लाद करोति सतत भुवि ॥११०॥

श्लिष्टमालापरम्परित तु यथा—
सन्मार्गाचरणेन्दु[1]रुद्धकमलाह्लादोष्णभानुर्धरा-
भृद्वज्र सुमन. स्फुटत्वसुरभिर्देवागमास्थानभू ।
सत्पद्मामृतवार्धिरिन्दुदुदितज्योतिर्विराजन्नभो
वाभाति स्म विभु पुरु कुवलयानन्दैकचन्द्रो भुवि ॥१११॥

सन्मार्गाचरण रत्नत्रयाचरणम् । पक्षे नभ पर्यटनम् । प्रशस्तपद्म[2]विकाशो सूर्य पक्षे कमला लक्ष्मी । धराभृतो रिपुभूपा पर्वताश्च । [3]पुष्पविकाशवसन्त विद्वदानन्दकामधेनुश्च ॥

देवाना सुराणामागमनस्य सभामू । कल्पवृक्षस्थितिभूश्च । पद्मामृते अब्जपीयूषे लक्ष्मीसमुत्पादक्षीरवाराशिश्च[4] । इंदु[5] परमैश्वर्ये [6]इन्दन्ति ज्योतींषि

---

एक अन्य रूपकपर आश्रित रहता है, और वह बिना दूसरे रूपकके स्पष्ट नहीं होता, वहाँ परम्परितरूपक माना जाता है ।

केवलश्लिष्ट परम्परितका उदाहरण—

कार्यकुशलताकी युक्तिरूपी महाद्युतिवाला पुरुदेवका शास्त्ररूपी चन्द्रमा पृथ्वीपर निरन्तर अत्यधिक कुवलयको आह्लादित करता है ॥११०॥

श्लिष्टमाला परम्परितका उदाहरण—

सन्मार्गका आचरण करनेवाला चन्द्रमा, राशिवद्ध कमलोको आह्लादित करनेवाला सूर्य पर्वतोके लिए वज्र, पुष्पो—सज्जनोको विकसित करनेके लिए वसन्त, देवताओंके आगमनके लिए सभामण्डपस्थान उत्तम कमलोके लिए अमृत सरोवर, देदीप्यमान और उदित नक्षत्रादिकोसे सुशोभित आकाश एव कुवलयो—भव्योको आनन्दित करनेवाला अद्वितीय चन्द्रस्वरूप सर्वव्यापक पुरुदेव पृथ्वीपर सुशोभित हो रहे थे ॥१११॥

सन्मार्गाचरण—रत्नत्रयका आचरण, पक्षान्तरमे नभ —पर्यटन, उत्तम कमलको विकसित करनेवाला सूर्य, पक्षान्तरमें कमला—लक्ष्मी । धराभृत —शत्रुराजा अथवा पर्वत कुसुमोको विकसित करनेवाला वसन्तऋतु अथवा विद्वानोको आनन्दित करनेवाली कामधनु ।

देवताओके आगमनका सभास्थान कल्पवृक्षकी स्थितिका स्थान । पद्मामृते—कमल और अमृत अथवा लक्ष्माको उत्पन्न करनेवाला समुद्र । √इदु परम ऐश्वर्य

---

१. रुद्ध –ख । २ विकाश –ख । ३ पुष्पविकाश वसन्त –ख । ४ वाराशिश्च–ख । ५. इदि –ख । ६ इन्दन्तीति इन्दवीति. –ख ।

चन्द्रादयः । ज्योतिरवधिबोधः, राज्यकाले तस्यैव भावात् । [1]कूना भुवा वलयं उत्पलानि च । आश्लिष्टपरम्परितं केवलं यथा—

युगादिदेवसूर्यस्य दिव्यभाषोरुदीधितिः ।
सर्वकाष्ठाप्रकाशाय क्षमा मे भातु मानसे ॥११२॥

अथाश्लिष्टमालापरम्परितं यथा—

क्रोधाग्निजलदः श्लिष्टप्रजावाराशिचन्द्रमाः ।
असत्प्रजान्धकारे नः प्रभमौ चक्रभृद्भरः ॥११३॥

वैसादृश्येनाप्यश्लिष्टमालापरम्परितं भवति ।

मिथ्यात्वातपयामिन्यो मोहध्वान्तोरुवासराः ।
[2]श्रीमत्समवसृत्याप्तौ तादिग्ब्रह्मोक्तिकेलयः ॥११४॥

वाक्यगत्वसमासगत्वाभ्यामेतदष्टविधमपि षोडशविधं स्यात् ॥

---

अर्थमें प्रयुक्त है । इन्दवि ज्योतीषि—चन्द्रादि, ज्योति—अवधिज्ञान, क्योंकि पुरुदेव—ऋषभदेवको राज्य करनेके समय 'अवधिज्ञान' ही था । 'कूनाम्'—पृथ्वीका वलय—परिधि अथवा कमल ।

केवल अश्लिष्ट परम्परितका उदाहरण—

सभी दिशाओंको प्रकाशित करनेमें समर्थ भगवान् आदिनाथरूपी सूर्यकी दिव्यभाषारूपी किरण सर्वदा मेरे मनमें प्रकाशित हों ॥११२॥

अश्लिष्टमाला परम्परितका उदाहरण—

हम लोगोंके दुष्ट प्रजारूपी अन्धकारमें क्रोधरूपी अग्निको शान्त करनेके लिए मेघस्वरूप श्लिष्ट प्रजारूपी समुद्रके लिए चन्द्रस्वरूप श्रेष्ठ चक्रवर्ती भरत देदीप्यमान हुए ॥११३॥

सादृश्यके न होनेपर भी अश्लिष्टमाला परम्परित होता है । यथा—

मिथ्यात्व आतपरूपी रात्रियाँ और मोहान्धकाररूपी उरुवासर श्रीमान्‌के समवशरणमें आकर विरक्तिजन्य ब्रह्मोक्तिरूपी केलियाँ हैं ॥११४॥

यहाँ वैसादृश्यका प्रयोग है । रात्रियोंको आतपरूप, दिनको अन्धकाररूप और ब्रह्मोक्तियों को केलियोंरूप कहा गया है । रात्रिमें अन्धकार, दिनमें आतप और ब्रह्मोक्तियोंमें शान्ति या केलिका अभाव रहता है, इस सादृश्यका प्रयोग न कर वैसादृश्यका प्रयोग हुआ है ।

वाक्यमें और समासमें स्थित होनेसे आठ-आठ प्रकारका होने हुए सोलह प्रकार का रूपक होता है ।

---

१. ख्प्रतौ कूनामिति पदं नास्ति । भुवा वलयं उत्पलानि च–ख । २. श्रीमत्समवसृत्याश्रीदादि.... –क । श्रीमत्समवसृत्याश्रीपादिब्रह्मोक्तिकेवल. –ख ।

पल्लव. पाणिरेतस्याः पादौ पद्मौ मुख शशी ।
लोचने कैरवे चेति वाक्यगं रूपक मतम् ॥११५॥

व्यस्तरूपकमिति चास्य नाम ।
जिनार्को दिव्यवाग्दीप्त्या भव्यचेतोऽम्बुजानि वै ।
सुरेशकोकसंसेव्यो व्यकासयदनुत्तर. ॥११६॥

[1]समासगतमित्थमेव सर्वं योज्यम् । पुनरप्यस्य कश्चिद् विशेषो यथा—
[2]भारतीप्रसरो वक्त्रचन्द्रस्यादि जिनेशिन ।
ज्योत्स्नाप्रसर इत्येतत्समस्तव्यस्तरूपकम् ॥११७॥

[3]शोणाङ्गुलिलसत्पत्रनखभाभारकेसरम् ।
पादाम्बुज निधीशस्य स्वोत्तमाङ्गे धृत नृपै. ॥११८॥
सकलरूपकमिद तत्तद्योग्यस्थानविन्यासात् ।

---

व्यस्तरूपक या वाक्यगत रूपकका उदाहरण—

इस सुन्दरीका हाथ-पल्लव है, पैर-कमल है, मुख-चन्द्रमा है और नयन-कैरव-कमल हैं। यह वाक्यस्थित रूपकका उदाहरण है ॥११५॥

समासगतरूपक—

अनुत्तर विमानवासी देवरूपी चक्रवाकसे सेवनीय तीर्थंकररूपी सूर्यने सज्जन पुरुषोके चित्तरूपी कमलको विकसित किया है ॥११६॥

यह समासस्थित रूपकका उदाहरण है। इसी प्रकार अन्य सभी भेदोको समझना चाहिए। यहाँ अन्य कुछ भेदोके उदाहरण कहते हैं। यथा—

श्रीमान् प्रथम जिनेश्वरके मुखचन्द्रकी वाणीका विस्तार चन्द्रमाकी किरणोका विस्तार ही है।

यह समस्तव्यस्त रूपकका उदाहरण है ॥११७॥

चक्रवर्ती भरतके लाल अँगुलियोंसे सुशोभित पत्ररूपी नखकी कान्तिके समूहरूपी केसरवाले चरणकमलको राजाओने अपने मस्तकपर धारण किया ॥११८॥

उन-उन उचित स्थानोपर स्थित पत्र, पल्लव और पुष्पादिका वर्णन रहनेसे यह सम्पूर्ण रूपक है।

---

१. समासगमिदम् —ख। २. भारति .—ख। ३ शोणागुली.... —ख।

लोचनोत्पलमास्य ते स्मितचन्द्रार्कमुज्ज्वलम् ।
इत्येतयोरयुक्तत्वादयुक्त रूपक मतम् ॥११९॥
चलन्नेत्रद्विरेफ ते स्मितपुष्पोच्चय मुखम् ।
इति [1]पुष्पालिना योगाद्युक्तरूपकमिष्यते ॥१२०॥
कामदत्वेन कल्पद्रुर्गिरिर्धैर्येण [2]सौम्यत. ।
त्वमिन्दुरिति हेतूक्तेर्हेतुरूपकमिष्यते ॥१२१॥
[3]नैतदास्यमयं चन्द्रो नाक्षिणी भ्रमराविमौ ।
इत्यपह्नवपूर्वत्वात् तत्त्वापह्नुतिरूपकम् ॥१२२॥
सुभ्रूवल्ली नटी वक्त्रपद्मरङ्गे तव प्रिये ।
सलील नटतीत्येतन्मत रूपकरूपकम् ॥१२३॥

अयुक्तरूपक—

ईषद् हास्यरूपी चन्द्रकिरणवाला उज्ज्वल तुम्हारा मुख नयनकमल है। इन सादृश्योंके अनुचित होनेके कारण इस श्लोकको अयुक्तरूपक कहते हैं ॥११९॥

युक्तरूपक—

चंचलनेत्ररूपी भ्रमरवाला तुम्हारा मुख ईषद् हास्यरूपी विकाससे युक्त कुसुम-समूह ही है। इस प्रकार पुष्पस्थित भ्रमरके सम्बन्धसे इस रूपकका नाम युक्त-रूपक है ॥१२०॥

हेतुरूपक—

तुम मनोरथोंके पूरक होनेसे कल्पवृक्ष, धैर्यसे युक्त होनेके कारण पर्वत, और सुन्दरताके कारण चन्द्रमा हो। इस प्रकार हेतुके प्रतिपादनके कारण इसे हेतुरूपक कहते है ॥१२१॥

तत्त्वापह्नुतिरूपक—

यह मुख नहीं, किन्तु यह चन्द्रमा है, ये दोनों नयन नहीं किन्तु दोनों भ्रमर हैं। इस प्रकार यहाँ अपह्नव होनेके कारण इसे तत्त्वापह्नुति रूपक कहा गया है ॥१२२॥

रूपक-रूपक—

हे प्रिये! तुम्हारे मुखरूपी रंगभूमिपर सुन्दर भ्रूलतारूपी नटी लीलापूर्वक नृत्य कर रही है। इसे रूपक-रूपक माना गया है ॥१२३॥

१ पुष्पालिनाम् —ख। २ साम्यत —ख। ३ नैतदास्यसमम् चन्द्रो साक्षिणी ... —ख।

मुखचन्द्रोऽपि ते कान्ते दन्दहीति च माऽदयः।
दोष एव ममैवेति स्यात्समाधानरूपकम् ॥१२४॥

इत्यादिबहुभेदं बोद्धव्यम्।

आरोपविषयत्वेनारोप्य यत्रोपयोगि च।
प्रकृते परिणामोऽयो द्विधैकार्थेतरत्वतः ॥१२५॥

आरोप्य प्रकृतोपयोगीत्यनेन सर्वेभ्योऽलङ्कारेभ्यो वैलक्षण्यमस्य। स द्विधा सामानाधिकरण्यवैयधिकरण्याभ्यां क्रमेण द्वयं यथा—

[3]सुधा सर्वे जिनेशस्य दिव्यभाषामयी सुराः।
सदा मुखगतस्वान्ता सेवन्ते पुष्टतोषतः ॥१२६॥

[4]अत्रारोपविषयाया दिव्यध्वनिरूपेणारोप्यमाणायाः सुधायाः सामानाधिकरण्येन परिणामः।

---

समाधानरूपक—

हे सुन्दरी! परम दयालु तुम्हारा यह मुखचन्द्र भी मुझे अत्यधिक जला रहा है, यह दोष मेरा ही है, ऐसे रूपकको समाधान रूपकका नाम दिया गया है ॥१२४॥

इस प्रकार बहुत प्रकारके रूपकोंको समझना चाहिए।

परिणामालंकार स्वरूप और भेद—

जिस अलंकारमें आरोप्य-आरोप विषयतासे प्रकृतमें उपयोगी होता है, उसे परिणाम अलंकार कहते हैं। इसके दो भेद हैं—(१) एकार्थ और (२) अनेकार्थ ॥१२५॥

परिणामका अर्थ परिणति, परिवर्तन, बदलना या अवस्थान्तर होना है। इसमें उपमानके स्वभावका परिवर्तन दिखाना ही अभीष्ट होता है। जहाँ उपमान स्वत. कार्यके उपयोगमें असमर्थ होता है, वहाँ वह कार्य सम्पन्नताकी दृष्टिसे उपमेयके साथ अभिन्नता प्राप्त कर लेता है।

आरोप्य प्रकृतमें उपयोगी हो, इस कथनके द्वारा और सभी अलंकारोंसे इसकी विलक्षणता बतलायी गयी है। यह दो प्रकारका है—(१) सामानाधिकरण्यसे और (२) वैयधिकरण्यसे। क्रमशः दोनोंके उदाहरण दिये जाते हैं। यथा—

सुखसे युक्त अन्त.करणवाले सभी देवता भगवान् जिनेश्वरकी दिव्यध्वनिरूपी सुधाका सर्वदा पूर्ण सन्तोषसे सेवन करते हैं ॥१२६॥

यहाँ आरोप विषयका दिव्यध्वनिरूपसे आरोप्यमाण सुधाका सामानाधिकरण्यरूपसे प्रकृतमें उपयोगिताके कारण परिणामालंकार है।

---

१. एव –ख। २. विधम् –ख। ३. सुधा –ख। ४ अत्रारोपविषयभूताद्दिव्य ...–क-ख।

सुरा किरीटरत्नांशुनिवहेन जिनेशिन ।
पुष्पाञ्जलिं विधायाशु प्रणमन्ति पदद्वयम् ॥१२७॥
अत्र आरोपविषयकुसुमाञ्जलिरूपेणारोप्यमुकुटमण्यंशुगणस्य वैयधिकरण्येन परिणति ॥
समासोक्तेरारोप्यस्य प्रकृतोपयोगित्वेऽप्यवाच्यत्वान्न त्वन्तर्भाव परिणामे ।
स्याता विषयतद्वन्तौ सन्देहविषयौ[1] कवे ।
सादृश्यात्सम्मताद्यत्र सदेहालकृतिर्मता ॥१२८॥
शुद्धा निश्चयगर्भा च निश्चयान्त्येति[2] सा त्रिधा ।
शुद्धा यथा च सदेहमात्रपर्यवसायिनी ॥१२९॥
किमेष सिन्धु परमो गभीरः किमेष कल्पद्रुरभीष्टदायी ।
किमेष मेरु कनकाङ्गरम्य प्रजाभिरित्थ स पुरु सुदृष्ट ॥१३०॥

---

देवगण मुकुटके रत्नोकी किरणोंके समूहसे पुष्पाञ्जलिका विधानकर तुरन्त जिनेश्वरके दोनो चरणोको प्रणाम करते है ॥१२७॥

यहाँ आरोप विषय कुसुमाञ्जलिरूपसे आरोप्य मुकुटमणिके अशु समूहकी वैयधिकरण्यरूपसे परिणति हुई है ।

समासोक्ति अलकारमें आरोप्य प्रकृतमें आरोप होने पर भी प्रतीयमान होनेके कारण अवाच्य होनसे परिणामालकारमें समासोक्ति अलकारमें अन्तर्भाव नही होता है ।

सन्देहालकार—

जिसमें सज्जनोसे अभिमत सादृश्यके कारण विषय और विषयीमें कविको सन्देह प्रतीत हो तो उसे सन्देहालकार कहते है ॥१२८॥

आशय यह है कि किसी वस्तुको देखकर जहाँ साम्यके कारण दूसरी वस्तुका सशय हो जाता है, पर निश्चय नही होता, वहाँ सन्देहालकार होता है । किम, कथम जैसे शब्दोका व्यवहार भी पाया जाता है ।

सन्देहालकारके भेद—

(१) शुद्धा (२) निश्चयगर्भा और (३) निश्चयान्ता इन तीन भेदोके कारण सन्देहालकृति तीन प्रकारकी होती है । केवल सन्देहमें समाप्त होनेवाली सन्देहालकृतिको शुद्धा सन्देहालकृति कहते है ॥१२९॥

शुद्धा सन्देहालकृतिका उदाहरण—

क्या यह अत्यन्त गम्भीर समुद्र है ? क्या यह सम्पूर्ण अभिमत वस्तुओको देनेवाला कल्पवृक्ष है ? क्या यह सुवर्णके समान देह कान्तिवाला मेरु है इस प्रकार महाराज पुरुदेव प्रजाके द्वारा देखे गये ॥१३०॥

---

१ सन्देहविषयम् —ख । २ निश्चयान्तेति च त्रिधा—ख ।

निश्चयगर्भा यथा—

श्रीचन्द्रः किमिदं मलीमसमसौ धत्ते कलंकं पुनः ।
श्रीपद्मं किमिद दिवैव [1]विचकं वोभाति चैतत्पुनः ॥
किं प्रद्युम्नकरस्थदर्पणमिदं सोऽपि स्थितो नीरसः ।
इत्येवं सुविकल्पितं प्रियवधूवक्त्रं सखीभि. प्र[2]भोः ॥१३१॥

निश्चयान्ता यथा—

एते शारदचन्द्रनिर्मलकराः किं श्रीहृदः शुद्धयः ।
किं पीयूषरया सुरद्रुमलसत्पुष्पस्रजः किं पुरोः ॥
किं कारुण्यरसा इति स्वकहृदि व्यामृश्य सन्तश्चिरम् ।
व्याहारा [3]जिनशिक्षका इति विभोर्निरिचन्वते स्म स्फुटम् ॥१३२॥

पिहितात्मनि चारोपविषये सदृशत्वतः ।
आरोप्यानुभवो यत्र भ्रान्तिमान् स मतो यथा ॥१३३॥

---

निश्चयगर्भा सन्देहालङ्कृतिका उदाहरण—

क्या यह शोभा-सम्पन्न चन्द्रमा है ? नहीं, क्योंकि चन्द्रमा अपने भीतर काले कलकको धारण करता है । क्या यह सुन्दर कमल है ? नहीं, क्योंकि कमल दिनमें ही विकसित होता है । क्या यह प्रद्युम्नके हाथमें स्थित दर्पण है ? नहीं, क्योंकि वह भी नीरस है ।

इस प्रकार सखियोंके द्वारा महाराजकी प्रियाओंके मुखके विषयमें विकल्प किया गया है ॥१३१॥

निश्चयान्ता सन्देहालंकृतिका उदाहरण—

ये शरद् ऋतुके चन्द्रमाकी स्वच्छ किरणें हैं क्या ? ये स्वच्छ हृदयकी शुद्धियाँ हैं क्या ? क्या ये अमृतकी धाराएँ हैं ? क्या पुरुदेवकी कल्पवृक्षके सुन्दर पुष्पोंसे निर्मित मालाएँ हैं ? क्या कारुण्यरसके प्रवाह हैं ? इस प्रकार अपने हृदयमें बहुत समय तक सोचनेके अनन्तर सज्जनोंने यह स्पष्ट निश्चय किया कि जैनमतकी शिक्षा देनेवाली सर्वव्यापक परमज्ञानी भगवान् ऋषभदेवकी ये उक्तियाँ हैं ॥१३२॥

यहाँ सन्देहालकार निश्चयान्त है । आरम्भमें जो सन्देह उत्पन्न हुआ, उसका अन्तमें निराकरण हो जाता है और निश्चय होता है ।

भ्रान्तिमान् अलंकारका स्वरूप—

जहाँ विहित—आच्छादित आरोप विषयमें सादृश्यके कारण आरोप्यका अनुभव होता है, वहाँ भ्रान्तिमान् अलंकार होता है ॥१३३॥

---

१. विकचं वोभोति –ख । २. प्रभो –ख । ३. जन –क ।

चन्द्रप्रभ सौमि यदङ्गकान्ति ज्योत्स्नेति मत्वा द्रवतीन्दुकान्तः ।
चकोरयूथं पिबति स्फुटन्ति कृष्णेऽपि पक्षे किल कैरवाणि ॥१३४॥

अत्रारोपविषये जिनाङ्गकान्तौ चकोरादीनां ज्योत्स्नानुभवः ।

इदं न स्यादिदं स्यादित्येवं साम्यादपह्नुतिः ।
आरोप्यापह्नवारोपच्छलाद्युक्तिभिदा त्रिधा ॥१३५॥

आरोप्यापह्नव अपह्नवारोप [१]छलादिशब्दैरसत्यत्ववचनं चेति त्रिधा सा ।

---

तात्पर्य यह है कि प्रस्तुतके देखनेसे सादृश्यके कारण अप्रस्तुतका भ्रम हो जाये, वहाँपर भ्रान्तिमान् अलंकार होता है। दो वस्तुओंमें उत्कट साम्यके आधारपर वस्तुकी स्मृति आती है एवं इसके पश्चात् भ्रम उत्पन्न होता है। विशिष्ट मिथ्याज्ञान ही भ्रम है, इसमें ज्ञान तो होता है मिथ्या हो, पर मिथ्या होनेपर भी ज्ञाताके लिए यह मिथ्याज्ञान निश्चय कोटिका होता है। इसमें भ्रम स्थिति तो वाच्य होती है, पर सादृश्यकी कल्पना व्यंग्य।

भ्रान्तिमान् का उदाहरण—

कृष्णपक्षमें भी जिसके शरीरकी कान्तिको चन्द्रमाकी किरणें मानकर चन्द्रकान्तमणि पिघल रहा है, चकोरका समूह उसका पान कर रहा है और कुमुद विकसित हो रहे हैं ॥१३४॥

यहाँ आरोप विषय चन्द्रप्रभके अंगकी कान्तिमें चकोर आदिको चन्द्रकिरणकी भ्रान्ति हो रही है।

अपह्नुतिका स्वरूप और उसके भेद—

यह नहीं है, यह है इस प्रकार साम्यके कारण अपह्नुति अलंकार होता है। इसके तीन भेद हैं—(१) आरोप्यापह्नव (२) अपह्नवारोप और (३) छलादि उक्ति ॥१३५॥

आरोप्यापह्नव, अपह्नवारोप और छलादि शब्दोंके द्वारा असत्यवचनका निरूपण, इस प्रकार तीन प्रकारका अपह्नव अलंकार होता है।

आशय यह है कि जहाँ प्रकृत—उपमेयका निषेधकर अप्रकृत—उपमानका आरोप किया जाये, वहाँ अपह्नुति या अपह्नव अलंकार होता है। इस अलंकारमें आरोपपूर्वक निषेध भी हो सकता है और निषेधपूर्वक आरोप भी। वस्तुतः अतिसादृश्यके कारण सत्य होनेपर भी उपमेयको असत्य कहकर उपमानको सत्य सिद्ध करना अपह्नुति है।

---

१. छलादिशब्दैः सत्यवचनम् —ख।

आद्यद्वय यथा—
नाय वायुसमुत्थिताम्बुधिमहानिर्घोषकोलाहल
श्रीमा घोरसभासुरप्रहतसद्भेरीनिनादो महान् ।
नाय ब्रह्मसभासुरप्रहतसद्भेरी विराजध्वनि
श्रीवायूत्थितसारवारिधिमहानिर्घोषकोलाहल ॥१३६॥
अन्तिम यथा—
पुरो सुपार्श्वयुग्मेऽभूत् पुष्पवृष्टिच्छलाद्वरा ।
मुक्तिलक्ष्मीकटाक्षा श्रीधवलीकृतदिङ्मुखा ॥१३७॥
एकस्य शेषरुच्यर्थयोगैरुल्लखन बहु ।
ग्रहीतृभेदादुल्लखालङ्कार स मतो यथा ॥१३८॥
लक्ष्मीगृहमिति प्राज्ञा ब्राह्मीपदमिति प्रजा ।
कलाखनिरिति प्रोता स्तुवन्ति सुपुरो पुरीम् ॥१३९॥

---

आरोप्यापह्नव और अपह्नवारोपक उदाहरण—

यह पवनके वगसे उछलत हुए समुद्रके महानिर्घोषका कोलाहल नही है किन्तु बहुत बड लक्ष्मीपतिकी सभामें विद्यमान देवताओके द्वारा बजायी हुई उत्तम भरीकी ध्वनि है।

यह ब्रह्माकी सभामें स्थित देवगणके द्वारा बजायी हुई उत्तम भेरीकी सुन्दर ध्वनि नही है किन्तु सुन्दर पवनके वगसे समुत्थित समुद्रके महान शब्दकी ध्वनि है ॥१३६॥

छलादि शब्दों द्वारा असत्य प्रकाश—कैतवापह्नुतिका उदाहरण—

महाराज पुरुके दोनो ओर कुसुमवृष्टिके बहान सुन्दर शोभासे सभी दिशाओको श्वत कर देनवाले मुक्तिरूपी लक्ष्मीके कटाक्ष हुए ॥१३७॥

उल्लेखालकारका स्वरूप—

ग्रहण करनवालोके भेदसे एक वस्तुका अवशिष्ट रुच्यथके सम्बन्धसे अनेक प्रकारका जिसम उल्लेख किया जाय विद्वानोन उसे उल्लेखालकार माना है ॥१३८॥

अर्थात ज्ञातभेदसे अथवा विषयभेदसे जहाँ एक वस्तुका अनेक रूपोमें वर्णन किया जाय वहा उल्लेखालकार होता ह ।

उल्लेखका उदाहरण—

बुद्धिमान व्यक्ति लक्ष्मीका घर प्रजाजन सरस्वतीका स्थान और प्रसन्नतासे युवरजन कलाकी खान कहकर महाराज पुरुकी नगरीकी स्तुति—प्रशसा करत हैं ॥१३९॥

---

१ खप्रतौ एकस्य इत्यस्य पूर्व ( उल्लेख ) वतत ।

अत्र रुच्यर्थयोगाभ्यामुल्लेखः । श्लेषेण यथा—

जिष्णू रिपौ वैरिरणेषु भीमः कलासु राजा कमलातिहृष्टे ।
इनोऽचलश्रो भुवि भूमिभृत्सु इति स्तुवन्ति स्म नृपं कवीन्द्राः ॥१४०॥

उल्लिखन्ति स्वस्वभावनया आरोपयन्ति बहूनि रूपाण्यस्मिन्नित्युल्लेखः । अध्यवसायगर्भालङ्कृतिद्वयं यथा । अध्यवसायो नाम विषयविषयिणोरन्यतरनिगरणादभेदनिश्चयः ।

यत्राप्रकृतसबन्धात्प्रकृतस्योपतर्कणम् ।
अन्यत्वेन विधीयेत सोत्प्रेक्षा कविनोदिता ॥१४१॥

अप्रकृतगुणक्रियासबन्धात् प्रकृतस्याप्रकृतत्वेनारोपणं यत्र सोत्प्रेक्षा । अतथ्यं तथ्यप्रतिभासयोग्यमुत्प्रेक्षन्ते उद्भावयन्त्यस्यामिति उत्प्रेक्षा । वाच्या गम्यमाना चेति सा च द्विधा । विद्मः मन्ये नूनं प्रायः इत्यादीनामारोपणप्रातिपदिकानां प्रयोगे वाच्या । [3]प्रयोगस्य प्रतीयमानत्वात् ।

---

यहाँ रुचि और अर्थके योगसे पुरुकी नगरी अयोध्याका वर्णन अनेक रूपमे किया गया है । अतः उल्लेख है ।

श्लेषयोगजन्य उल्लेखका उदाहरण—

शत्रुओके विषयमे इन्द्र शत्रुओके साथ युद्धमे भीम कलाओमे चन्द्रमा अत्यन्त प्रसन्नावस्थामे लक्ष्मी, पर्वतोपर राजा एव पहाडोमे हिमालय इस प्रकार बडे बडे कवि राजाकी स्तुति करते थे ॥१४०॥

अपनी-अपनी भावनासे बहुत रूपोका जिसमे उल्लेख होता है उसे उल्लेखालकार कहते हैं । अध्यवसाय मध्यवाला दो अलकार हैं । विषय और विषयीमे से किसी एकके निगरणसे अभेद निश्चय करना अध्यवसाय है ।

उत्प्रेक्षालकारका स्वरूप—

जिसमे अप्रकृत अर्थके सम्बन्धसे प्रकृत अर्थका किसी दूसरे प्रकारसे वर्णन किया जाय उसे विद्वान् उत्प्रेक्षालकार कहा है ॥१४१॥

जहाँ अप्रकृत वस्तुके गुण और क्रियाके सम्बन्धसे प्रकृतवस्तुका अप्रकृतवस्तुस्वरूपसे आरोप किया जाय उसे उत्प्रेक्षालकार कहते हैं । असत्यको सत्य रूपसे उद्भावन करना भी उत्प्रेक्षा है । उत्प्रेक्षाके दो भेद हैं—(१) वाच्योत्प्रेक्षा और (२) गम्यमानोत्प्रेक्षा । विद्म —जानता हूँ मन्ये—मानता हूँ नूनम्—निश्चय ही प्रायः इत्यादि आरोपण

---

१ इति इत्यस्य स्थाने खप्रतौ चेति पाठः । २ बहून्यारोपाणि–ख । ३ प्रतीयमानत्व प्रयोग इति –क प्रयोग । प्रतिसमानत्वप्रयोग इति –ख ।

सम्प्रत्ययपापाः स्म इति [1]प्रतीत्यै
वह्नाविवाह्लाय मिथः प्रविष्टाः ।
यत्कायकान्तौ कनकोज्ज्वलाया
सुरा विरेजुस्तमुपैमि शान्तिम् ॥१४२॥

वह्नाविवेति [2]कविप्रौढिकल्पितत्वान्नोपमाशङ्का । तदुक्तम्—

कल्पना काचिदौचित्याद् यत्रार्थस्य सतोऽन्यथा ।
द्योतितेवादिभिः शब्दैरुत्प्रेक्षा सा स्मृता यथेति ॥

उत्प्रेक्षा बहुविधा संक्षिप्ता ग्रन्थविस्तारभीरुत्वात् । अतएव सर्वत्र संक्षेपः ।

[3]अस्याल्पप्रपञ्चो यथा—

इय जातिफलोत्प्रेक्षा नूनं चक्रिभुजद्वयम् ।
पट्खण्डपृथिवी [4]हतुस्तम्भौ भवितुमायतम् ॥१४३॥

अत्र स्तम्भस्य जातित्वेन स्तम्भौभवितुमिति जातेः फलत्वम् ।

---

क्रियाके प्रतिपादक शब्दोंका जिसमें प्रयोग रहता है, उसे वाच्योत्प्रेक्षा और जिसमें उपर्युक्त शब्दोंके प्रयोग न रहनेपर भी उनका अर्थ झलकता हो, उसे गम्यमानोत्प्रेक्षा कहते हैं ।

उदाहरण—

*जिनकी सुवर्णके समान उज्ज्वल शरीरकी कान्तिके मध्य देवलोक ऐसे सुशोभित होते थे, मानो इस समय हम निर्दोष हैं, ऐसा परस्परमें विश्वास करानेके लिए अग्निमें ही प्रविष्ट हुए हों—अग्नि-परीक्षा ही दे रहे हों, मैं उन श्री शान्तिनाथ भगवान्की शरणको प्राप्त होता हूँ ॥१४२॥*

'वह्नौ इव' में कवि प्रौढोक्ति कल्पित होनेके कारण उपमाकी शंका नहीं की जा सकती है । कहा भी है—

प्रस्तुत अर्थके औचित्यसे जिस अलंकारमें 'इव' इत्यादि अव्ययोंके द्वारा किसी अन्य अर्थकी कल्पना की जाती है, उसे 'उत्प्रेक्षा' कहते हैं ।

'उत्प्रेक्षा' के बहुत भेद हैं, किन्तु ग्रन्थ विस्तारभयसे उसे संक्षिप्त किया गया है । अतएव सर्वत्र अलंकारोंमें संक्षेप किया है । यहाँ 'उत्प्रेक्षा' का थोड़ा विस्तार भी वर्णित किया जाता है ।

जातिफलोत्प्रेक्षाका उदाहरण—

*निश्चय ही चक्री भरतके दोनों बाहु पट्खण्डवाली पृथ्वीको धारण करनेके लिए दो विशाल स्तम्भ हैं ॥१४३॥ यह जाति फलोत्प्रेक्षाका उदाहरण है ।*

यहाँ स्तम्भके जाति होनेके कारण 'स्तम्भौ भवितुम्' में जातिफलत्व उत्प्रेक्षा है ।

---

१ २ प्रतीतै—ख । २. कविप्रौढितकल्पित —ख । ३ अस्या अल्पप्रपञ्चो यथा' क-ख । ४ हर्म्य ख ।

जात्यभावफलोत्प्रेक्षा सेय चक्रेशवैरिण ।
गावोऽवध्या इति प्रापुरनृत्वाय तदाकृतिम्[१] ॥१४४॥
नृत्व मनुष्यत्वजाति अनृत्वायेति जात्यभावस्य फलत्वम् ।
क्रियास्वरूपगोत्प्रेक्षा सेय चक्रशवैरिणाम् ।
मरुभूरस्तगुल्मादिर्निवास प्रददाति वा ॥१४५॥
अत्र प्रददातीति क्रियास्वरूपमुत्प्रेक्ष्यम् ।
क्रियास्वरूपहोत्प्रेक्षा विमुखे चक्रिणि द्विप ।
वनमप्यददत्स्थान शिर कपति कण्टके ॥१४६॥
अत्र अदददित्यत्र क्रियास्वरूपस्य हा हान अभाव इत्यर्थं ।
क्रियाहेतुयथोत्प्रेक्षा प्रत्यह द्विटमदाङ्कुरा ।
म्लानाश्चक्रिप्रतापार्कतीव्रोष्माभिहतेरिव ॥१४७॥
अत्र अभिहतेरिति क्रियाहेतुत्वम् ।

---

जात्यभावफलोत्प्रेक्षाका उदाहरण—

भरत चक्रवर्तीके लिए गौ अवध्य ह इसी कारण उनके शत्रुओने मनुष्यत्वाभावको प्रकाशित करनेके लिए गो आकृतिको धारण किया ह और गौका भोजन तण अपने दातो तले दबाया है ॥१४४॥

नत्व जाति है अनृत्व कहनेसे जात्यभाव फलित हुआ है ।

क्रियास्वरूपगा उत्प्रेक्षाका उदाहरण—

जल, वनस्पति आदि रहित मरुभूमि—मारवाड भरतके शत्रुओको निवासके लिए स्थान देती है अर्थात भरतके शत्रु भागकर मरुभूमिमें चले जाते है ॥१४५॥

यहा प्रददाति क्रियास्वरूपकी उत्प्रेक्षा की गयी ह । अर्थात प्रददाति क्रिया द्वारा ही शत्रुओंके मारवाडमें भाग जानेकी उत्प्रेक्षा की ह ।

क्रियास्वरूपहा उत्प्रेक्षाका उदाहरण—

भरतके रुष्ट होनेपर वन भी स्थान न देता हुआ नाना कण्टकोसे शत्रुओंके सिर॰ को खीच रहा ह ॥१४६॥

यहाँ अददत' मे क्रियास्वरूपका हा=हानि अर्थात अभाव ह ।

क्रियाहेतूत्प्रेक्षाका उदाहरण—

भरतके प्रतापरूपी सूर्यकी तीव्र किरणोसे चोट खाये हुए के समान शत्रुरूपी हाथियोके मदके अकुर प्रतिदिन मलिन होते जा रहे हैं ॥१४७॥

यहाँ अभिहते इव क्रियाहेतुता हैं ।

---

१ तदाकृतिमित्यत्र तृणादनमिति पाठान्तरम् । इति प्रथमप्रतौ पादभाग ।

यथा क्रियाफलोत्प्रेक्षा चक्रियानानकध्वनिः ।
अन्वेष्टुं वा रिपून् लीनान् गुहामध्यं[1] विगाहते ॥१४८॥

अन्वेष्टुं वेति क्रियायाः फलत्वम् ।

क्रियाभावफलोत्प्रेक्षा तेजो दग्धे भुवः स्थले ।
आस्थातुमिव[2] चक्रीशद्विपो लोकान्तरं गताः ॥१४९॥

अत्रास्थातुमिवेति क्रियाभावस्य फलत्वम् ।

गुणस्वरूपगोत्प्रेक्षा वक्तुरास्याद्गणशिनः ।
कृपया[3] प्रसृता वाणी स्वशुद्धिरिव मूर्तिगा ॥१५०॥

अत्र शुद्धिर्बोधसम्यक्त्वरूपो गुणः ।

[4]कविप्रौढगिरा यत्र विषयी सुविरच्यते ।
विषयस्य तिरोधानात् सा स्यादतिशयोक्तिता ॥१५१॥
[5]भेदेऽभेदस्त्वभेदे तु भेदः संबन्धके पुनः ।
असंबन्धस्त्वसंबन्धे संबन्धस्सा चतुर्विधा ॥१५२॥

---

क्रियाफलो प्रेक्षाका उदाहरण—

शत्रुओंपर आक्रमण करनेके समय भरतकी वाद्यध्वनि मानो कन्दराओंमें छिपे हुए शत्रुओंको खोजनेके लिए उनमें प्रविष्ट होती है ॥१४८॥

अन्वेष्टुं वा यह क्रियाका फल कहा गया है ।

क्रियाभाव फलो प्रेक्षाका उदाहरण—

चक्री भरतके तेजसे पृथिवीपरके सभी स्थानोंके जल जानेपर उनके शत्रु अच्छी तरहसे रहनेके लिए मानो दूसरे लोकमें चले गये हैं ॥१४९॥

यहाँ आस्थातुमिव में क्रियाके अभावका फल है ।

गुणस्वरूपगा उत्प्रेक्षाका उदाहरण—

अच्छे बोलनेवाले भरतके मुखसे कृपया निकली हुई वाणी अपनी शुद्धिके समान शरीरधारिणी हुई ॥१५०॥

यहाँ शुद्धि ज्ञानका सम्यक्त्वरूप गुण है ।

अतिशयोक्ति अलंकारका स्वरूप—

जहाँ कविकी प्रौढवाणीसे उपमेयके निगरणपूर्वक उसके साथ विषयी उपमानकी अभेद प्रतिपत्ति हो वहाँ अतिशयोक्ति अलंकार होता है । अर्थात् उपमेयके छिपा देनेसे अभेदरूप उपमान सुन्दर बना दिया जाता है ॥१५१॥

---

१ विगाहायते —ख । २ चक्रद्विपो लोकान्तं गता —ख । ३ प्रकृता —ख ।
४ कवि इत्यस्य पूर्वम् —ख ( अतिशयोक्तिका ) विद्यते । ५ भेद भदेर वभदे —ख ।

तत्र भेदे अभेदो यथा—

इक्ष्वाकुकुलवारांशौ[1] बभूव शिशिरद्युतिः ।
महालक्ष्मीपतिः सोऽयं चित्रं श्लाघ्यतरो भुवि ॥१५३॥

भरतचक्रिचन्द्रयोरभेदाध्यवसायः । लक्ष्मीचन्द्रयोः सोदरत्वेऽपि पतित्वप्रतिपादनाच्चित्रत्वम् ।

श्रद्धान्यान्या तु विद्या समितिरपि परा गुप्तिरन्या तपोऽन्यत् ।
सानुप्रेक्षापि भिन्ना चरितमपि परं स्युर्दशान्येऽपि धर्माः ॥
नित्याश्लेषोत्थसौख्यप्रदपरमवधूसङ्गसम्पादने श्री-
ध्यानेनाधीश्वरस्य त्रिजगति कलिता कानु सामग्र्यतोऽद्धा ॥१५४॥

श्रद्धादेरभेदेऽपि भेदकल्पना एकस्यैव च अतिशयकथनाय भेदवचनात् स्वत

---

जहाँ उपमेयको छिपाकर उपमानके साथ उसका अभेदस्थापन किया जाता है, वहाँ अतिशयोक्ति अलङ्कार होता है। यहाँ उपमानमें उपमेयका अभेदाध्यवसान होता है—उपमेयको उपमान पूर्णत आत्मसात् कर लेता है। उपमेयके निगीरण या अध्यवसानसे यहाँ इतना ही तात्पर्य है कि वह वाच्य वाचक भावसे तो अप्रकाशित रहता है, पर लक्ष्य लक्षक भावसे नहीं। लक्षणासे उपमेयकी सत्ता स्पष्ट हो जाती है।

अतिशयोक्तिके भेद—

(१) भेदमें अभेद, (२) अभेदमें भेद, (३) सम्बन्धमें असम्बन्ध और (४) असम्बन्धमें सम्बन्ध वर्णन करना, इस प्रकार अतिशयोक्ति अलङ्कार चार प्रकारका है ॥१५२॥

भेदमें अभेद वर्णनारूप अतिशयोक्तिका उदाहरण—

इक्ष्वाकुवंशरूपी समुद्रमें महालक्ष्मीपति—अत्यन्त सम्पत्तिशाली, पृथ्वीपर अत्यधिक प्रशंसनीय चन्द्रमा—भरत उत्पन्न हुआ, यह आश्चर्य है ॥१५३॥

चक्रवर्ती भरत और चन्द्रमामें भिन्नता होनेपर अभेदाध्यवसाय है। लक्ष्मी और चन्द्रमा दोनों भाई-बहन हैं, फिर भी लक्ष्मीके पतित्वका प्रतिपादन किया है। इसलिए चित्र—आश्चर्य है।

अभेदमें भेद वर्णनारूप अतिशयोक्तिका उदाहरण—

श्रद्धा भिन्न है, विद्या भिन्न है, समिति और गुप्ति भी परस्पर भिन्न हैं तप और अनुप्रेक्षा भी भिन्न है। चरित्रका आचरण और दशविधिधर्म भी भिन्न-भिन्न हैं। सर्वदा आलिंगनजन्य सुखप्रद सर्वोत्कृष्टवधूके सगमवाले तीनों लोकमें अधीश्वरके (मुक्तिरमारूपी वधूके सग समालिंगित अधीश्वर) श्रीयुत ध्यानमें समागत कौन सामग्री भिन्न है, अर्थात् कोई सामग्री भिन्न नहीं है ॥१५४॥

---

१ वाराशौ–ख।

शब्दभेदे सिद्धेऽपि अभेदाध्यवसाय ।

चिन्तारत्न दृषदिह तरु· कल्पवृक्षोऽपि काम-
धेनु साक्षात्पशुरपि जगद्दोषयुक्त च दृष्टम् ।
वैधोसृष्टिश्चतुरवयवा सार्वभौम स्पृशेत् किं
लोकानन्दोप्रथमपुरुप रूपक दर्पदेवम् ॥१५५॥

कविसङ्केतेन विधिसृष्टिसंबन्धेऽप्यसबन्ध । अतिशयितब्रह्मसृष्टिना प्रथमपुरुषेणाधीशेन चक्रिण अभेदाध्यवसाय ।

श्रीशक्र शलमन्युराश्रितवपुर्दाह्यग्निरप्यन्तको
बालादेरपि घातकोऽपि निर्ऋति स्याद्राक्षस प्राप्तवान् ।
पाश्याशामपि वारुणो चलगतिर्वायु कुबेरो भवां ।
लुब्धो भैक्ष्यभुगित्यजेन हरिता पालादिम स्थापित ॥१५६॥

अष्टदिक्षु तत्पालसबन्धेऽप्यसबन्ध , आदिमस्य तत्पालनासबन्ध उक्त ।

---

श्रद्धा इत्यादिके अभेदमें भी भेदकी कल्पना एक ही पदार्थकी अतिशयता कथनके लिए है। भिन्नताके कथनसे स्वत शब्द भेद सिद्ध होनेपर भी अभेदका अध्यवसाय हुआ है।

सम्बन्धमें असम्बन्धवर्णनारूप अतिशयोक्तिका उदाहरण—

इस सृष्टिमें चिन्तामणि पत्थर है, कल्पवृक्ष भी वृक्ष ही है। कामधेनु साक्षात् पशु है। इस प्रकार इच्छाओंको पूर्ण करनेवाले सभी पदार्थ दोषयुक्त हैं। विधाताकी चतुरवयवरूप सृष्टिमें प्रसिद्ध, साक्षात् कामदेवके समान सुन्दर एवं आनन्दप्रद प्रथम तीर्थंकर आदिनाथका कोई दोष स्पर्श कर सकता है, अर्थात् कदापि नहीं ॥१५५॥

कार्य संकेतसे विधिसृष्टिके सम्बन्धमें भी असम्बन्ध कहा गया है और ब्रह्माकी सृष्टिसे अत्यधिक सुन्दर प्रथम तीर्थंकर गुरुदेवसे चक्रीका अभेदाध्यवसाय हुआ है।

इन्द्र शतमन्यु—अहंकारी है, अग्निदेव अपने आश्रित शरीरके जलानेवाले हैं, यमराज बच्चोंको भी हत्या करते हैं, निर्ऋति राक्षस हैं, वरुण भी वारुणी ( मदिरा ) दिशाको प्राप्त किये हुए हैं वायु चंचल गतिवाले हैं, कुबेर लोभी है, शंकर भिक्षान्नको खानेवाले हैं, अतएव दिशाओंके अधिपति इन आठों देवताओंमें दोषको देखकर विधाताने सम्पूर्ण दिशाओंको रक्षा करनेके हेतु आदिदेव—प्रथम तीर्थंकर ऋषभदेवको स्थापित किया है ॥१५६॥

आठ दिशाओंमें उनके मालिकोंके सम्बन्धमें भी असम्बन्ध और आदिदेवका उन दिशाओंको पालकताके असम्बन्धमें भी सम्बन्ध कहा गया है। दिशाओंके पालकको

---

१ लोकनन्दि ख। २. प्रथमपुरुषेणादोशो –ख।

अतिशयितदिक्पालवृत्तिनाऽऽधीशेनाभेदाध्यवसायश्चक्रिण[1] । असम्बन्धे सम्बन्धो यथा—

उद्वाहे वरसार्वभौमसुरसाक्रान्ताजनोद्घ[2]श्रियो ।
सर्वाधोऽवनिचञ्च[3]द्‍रतदधः[4]पर्वाङ्घ्रिविस्तारक ॥
तिर्यक्क्षेत्रकटिस्तदूर्ध्वमदुरा ब्रह्मान्तदिग्बाहुकः ।

संबन्धे ...

शोभनरसया अञ्जनया कुबेरदिक्करिण्या रसाश्रिय भूश्रियश्च ।

अन्यदपि—

आदिब्रह्मन् कृते किं त्रिजगति भवतो नो मुदे देव सत्यम्
सृष्टिस्ते स्यात्तु तुष्ट्यै नृपवर सकला यन्निघोशः कृतोऽरम् ।
किं मिथ्या श्लाघसे त्वं सकलमुरुजगत्त्रातुमिन्द्रोऽवतीर्णो
गौराङ्गलो मयेति स्वजनि वरकथाऽऽदीशनाथेशयोरसा ॥१५८॥

---

अपने व्यवहारसे जीतनेवाले अधीशके साथ चक्रीका अभेदाध्यवसाय हुआ है।

असम्बन्धमें सम्बन्धवर्णनारूप अतिशयोक्तिका उदाहरण—

श्रेष्ठ और प्रसिद्ध चक्रवर्ती भरतेशके भूमिश्रीके साथ सम्पन्न हुए विवाहके अवसर-पर पर्वाङ्घ्रि पर्यन्त व्याप्त समस्त अधोलोकने, कटिपर्यन्त विस्तृत तिर्यक्क्षेत्रने, ऊपर बाहुपर्यन्त व्याप्त ब्रह्मलोकने, ग्रीवासे ऊपर विस्तृत ग्रैवेयकने एवं शिरोपरि स्थित सिद्धलोकने नृत्य किया ॥१५७॥

यहाँ चक्री और भू रूपी नायिकाके विवाहावसरपर सात, एक, पाँच और एक-रज्जु प्रमित लोकरूपी नट और ताण्डव नृत्यके असम्बन्धमें सम्बन्ध दिखाया गया है। यहाँ सार्वभौम कुबेर सम्बन्धी दिग्गजके साथ निधीश भरतका अभेदाध्यवसाय हुआ है।

अन्य उदाहरण—

हे आदि ब्रह्मन्! तीनों जगतकी रचना कर लेने पर—केवलज्ञान द्वारा त्रिजगत को हस्तामलक कर लेनेपर भी, सचमुच आपकी प्रसन्नताके लिए वह पर्याप्त नहीं हुआ जो कि अरम-शीघ्र ही अमित निधीशकी रचना—भरत चक्रवर्तीको जन्म दिया, सम्भवत. यह आपकी तुष्टिके लिए हो। आप व्यर्थ ही श्लाघा करते हैं, क्योंकि इस सम्पूर्ण जगत्‌की रक्षा करनेके लिए यह इन्द्र—चक्रवर्तीभरत अवतीर्ण हो गये हैं ॥१५८॥

---

१. ऽऽदीशेना ... ख। २ जनोद्धश्रियो —ख। ३ चञ्चदुए —ख। ४ सर्वाङ्घ्रि-विस्तारत. —ख। ५ लोको नरो नृत्तवान् —क। लोको न चानृत्तवान —ख। ६ भेदोध्यवसाय —ख। ७ सत्या —ख। ८ कथादीशनाथेशयोरसा —ख।

अत्र आदीशनागराजयोरेवंविधकथासंबन्धेऽपि संबन्ध उक्तः। इन्द्रेण चक्रिणोऽभेदाध्यवसायः।

कार्यकारणयोर्विपरीतरूपाध्यवसायरूपत्वाभावेन भिन्नाऽपि प्रौढोक्त्याऽतिशयोक्तिरिष्यते। सा यथा—

[2]कथं प्राग्भो निधीट्दृष्टेः शराः स्माराः पतन्त्यमी।
स्मरोऽप्यस्य सुरूपेण जितस्तत्किङ्करोऽभवत् ॥१५९॥

कार्यभूतस्य स्मरशरपातस्य हेतुभूतात् प्रियावलोकनादुक्तं पूर्वकालत्व[1]मिति पौर्वापर्यकृतं विपरीतत्वम्। उक्तिसाम्यालङ्कारप्रस्तावे अतिशयोक्तिहेतुका[3] सहोक्तिः कथ्यते—

यत्रान्वयः सहार्थेन प्रोच्यतेऽतिशयोक्तितः।
औपम्यकल्पनायोग्या[4] सहोक्तिरिति कथ्यते ॥१६०॥

---

आदीश—ऋषभदेव और नागेशको अपने जन्मकी श्रेष्ठ कथा पूछे जानेपर कह सुनायी। उपरि निर्दिष्ट कथा आदीश और नागेशसे असम्बद्ध होनेपर भी सम्बद्ध की गयी है।

यहाँ आदीश्वर और नागराजके इस प्रकारके वार्त्तालापके असम्बन्धमें सम्बन्धका कथन है। इन्द्रके साथ चक्री भरतका अभेदाध्यवसाय हुआ है।

कार्यकारणभावनियम विपर्यय वर्णनारूप अतिशयोक्तिका स्वरूप—

कार्य और कारणके विपरीतरूप अध्यवसायके अभावसे भिन्न रहने पर भी कविकी प्रौढोक्तिसे अतिशयोक्ति अलंकारकी निष्पत्ति होती है।

उदाहरण—

अरे! भरत चक्रीके दृष्टिपथमें आनेके पूर्व ही ये कामदेवके बाण गिर रहे हैं। इसके सुन्दर रूपसे पराजित कामदेव भी इसका दास हो गया है ॥१५९॥

कारण भूत प्रियावलोकनसे कार्यस्वरूप कामदेवके बाणपतनको बताया गया है। यहाँ पौर्वापर्य कृत विपरीतता है। उक्ति साम्य होनेके कारण अलंकार क्रममें अतिशयोक्ति हेतुक सहोक्तिका लक्षण कहते हैं।

सहोक्तिका स्वरूप—

जिस अलंकारमें सह अर्थवाले शब्दोंसे अन्वय किया जाये और अतिशयोक्तिके बलसे उपमानोपमेयभावकी कल्पना हो, उसे सहोक्ति अलंकार कहते हैं ॥१६०॥

---

१. मूलत्वाभावेन –क-ग। २. कथ प्राग्भोगि धीट् दृष्टि ...–ख। ३. हेतुता–ख।
४. योग्य, ..–ख।

यत्रैकस्य [१]प्राधान्येनान्वये सत्यन्यस्य सहार्थेनान्वयेऽतिशयोक्त्या उपमानोपमेयत्वं परिकल्प्यते सा सहोक्तिः। कार्यकारणपौर्वापर्यविपर्ययरूपातिशयोक्तिमूला [२]अभेदरूपातिशयोक्तिश्लेषगर्भा चारुत्वातिशयहेतुरिति सा द्विधा। क्रमेण यथा—

चक्रेशगुह्योरुभटप्रयुक्तकृपाणधारा रिपुमस्तकेषु[३]।
पतन्ति सार्कं सुरचारुनारीकरप्रमुक्तोरुसुमप्रतानैः ॥१६१॥

अत्रासिपातोत्तरकालभाविनोऽमरसुमव्रजपातस्य। समकालत्वमिति-[५]पौर्वापर्यविपर्ययः॥

तेजोलक्ष्मी[६]र्निधीशस्य प्रतिवासरमृच्छति।
उदय द्योतिताशेषदिगन्ता [७]मनुना सह ॥१६२॥

---

*जिसमें एकका प्रधानके साथ तथा अन्यका सहार्थक शब्दके साथ अन्वय हो* जानेपर अतिशयोक्तिसे उपमानोपमेयभावको कल्पना की जाये, उसे सहोक्ति अलंकार कहते हैं। इसमें 'सह' शब्दके अर्थ—सामर्थ्यसे, एक शब्द द्वारा दो अर्थोंकी ऐसी वाचकतामें देखा जाया करता है, जिसके मूलमें अतिशयोक्तिका रहना आवश्यक है।

सहोक्ति अलंकारके भेद—

सहोक्ति अलंकारके मूलतः दो भेद हैं—(१) कार्यकारणके पौर्वापर्य विपर्ययरूपा अतिशयोक्तिमूलक और (२) अभेदाध्यवसाय अतिशयोक्तिमूलक। चारुत्वातिशयका कारण अभेदाध्यवसायमूलक 'श्लेषमूलक' और 'अश्लेषमूलक' दो रूपोंमें विभक्त किया जा सकता है।

प्रथमभेदका उदाहरण—

चक्रवर्ती भरतके विश्वसनीय सैनिकोंके द्वारा प्रयोग की गयी तलवारकी धारा देवताओंकी सुन्दरियोंके हाथसे छोड़े हुए पुष्पोंके समूहके साथ शत्रुओंके मस्तकपर गिरती है ॥१६१॥

यहाँ सैनिकों द्वारा तलवारका पतन और देवाङ्गनाओं द्वारा गिरायी गयी पुष्पावलिका पतन समकालत्वसे वर्णित है। अतः कार्यकारणभावके पौर्वापर्यका विपर्यय हुआ है।

द्वितीयभेदका उदाहरण—

सम्पूर्ण दिशाओंके प्रान्तभाग तकको प्रकाशित करनेवाली चक्रवर्तीकी तेजरूपी लक्ष्मी मनुके साथ प्रतिदिन उदयको प्राप्त करती है ॥१६२॥

---

१. प्राधान्येनान्वयेऽन्यस्य....–ख। २. मूला भेदे अभेद....–क –ख। ३. द्विपु –ख। ४. प्रयुक्तो –ख। ५. पूर्वापर्य....–ख। ६. लक्ष्मी,...–ख। ७. मानुना –क-ख।

उदयमृच्छतीति श्लेषेणोदयाद्रयभ्युदयस्याभेदो निश्चितः। सहोक्तिप्रतिपक्षभूता विनोक्तिरुच्यते ॥

असन्निधानतो यत्र कस्यचिद् वस्तुनोऽपरम्।
वस्तु रम्यमरम्यं वा सा विनोक्तिरिति द्विधा ॥१६३॥

अरम्यता यथा—

सम्यक्त्वव्रतशुद्धस्य विनोरुगुणवर्णनाम्।
क्लृप्तिः काव्यस्य कीदृक्षा शृण्वन्तु कविकुञ्जराः ॥१६४॥

व्रतेन वा सम्यक्त्वेन वा भद्रपरिणामेन वा [1]शुद्धस्य गुणवर्णनया विना [2]काव्यसंपदोऽशोभनत्वम्। एतेन काव्यशोभामिच्छता कविना तादृशस्य राज्ञो गुणा वर्णनीया इति [3]विधिरेव द्योतितः।

रम्यता यथा—

प्रकाशमाने भरताधिनाथे विना कलङ्केन सुलक्ष्मभाजि-
कलाप्रपूर्णे जगति प्रसन्ने नभःस्थितोऽपीन्दुरभून्मनोज्ञः ॥१६५॥

---

'उदयमृच्छति'में श्लेषके द्वारा उदय-पर्वत और अभ्युदय इन दोनोंमें अभेद निश्चित हुआ है।

सहोक्तिका प्रतिपक्षी विनोक्ति अलंकार है।

विनोक्तिका स्वरूप और भेद—

जिसमें किसी वस्तुके नहीं रहनेसे दूसरी किसी वस्तुका सौन्दर्य या असौन्दर्य वर्णित किया जाता है, उसे विनोक्ति अलंकार कहते हैं। और इसके दो भेद हैं ॥१६३॥

तात्पर्य यह है कि एक वस्तुके विना दूसरी वस्तुको शोभन या अशोभन बतलाया जाना, विनोक्ति अलंकार है। विनोक्तिके दो भेद हैं—(१) शोभन-विनोक्ति, (२) अशोभन-विनोक्ति।

अरम्यता या अशोभन-विनोक्तिका उदाहरण—

हे श्रेष्ठ कविवर, सुनो, सम्यक्त्वव्रतसे विशुद्ध काव्यके विस्तृत गुणोंके वर्णनके विना काव्य रचना कैसी होगी ? ॥१६४॥

व्रतसे या सम्यक्त्वसे अथवा अच्छे परिणामसे शुद्ध काव्यत्वके गुण वर्णनके विना काव्यरूपी सम्पत्ति अच्छी नहीं लग सकती है। अतएव काव्यकी शोभाको चाहनेवाले कविको सम्यक्त्व गुणविशिष्ट राजाके गुणोंका वर्णन करना चाहिए। जो सम्यक्त्व गुणसे रहित हैं, उसके गुणोंका वर्णन करनेसे सत्काव्य नहीं हो सकता है।

रम्यता विशिष्ट—शोभन विनोक्तिका उदाहरण—

कलंकहीन अच्छे लक्षणोंसे युक्त सभी कलाओंसे विशिष्ट चक्रवर्ती भरतके

---

१. शुद्धगुणवर्णनया.... –ख। २. काव्यसम्पदो शोभनत्व –ख। ३. विधेरिव –ख।

चक्रिणि प्रकाशमाने शशिन कलङ्केन विना रम्यता ।

प्रस्तुत वर्ण्यते यत्र [1]विशेषणसुसाम्यतः ।
अप्रस्तुत प्रतीयेत सा [2]समासोक्तिरिष्यते ॥१६६॥

श्लिष्टविशे[3]षणसाम्या साधारणविशेषणसाम्या चेति द्विधा क्रमेण यथा—

चक्रिदत्त[4] गुणारूढधर्मयुक्सुखगश्रिया ।
आलिङ्गितोऽरिवर्गोऽगाद्भाव कमपि चेतसि ॥१६७॥

[5]विभ्रमविलासशीलादिगुणस्वभावयुक्तसौख्यप्रापणलक्ष्म्याश्लिष्टा रिपवः स्वेदानन्दाश्रुदृष्टिनिमीलनादिभावमगुरित्यप्रस्तुत मौर्व्यारूढधनु प्रयुक्तशोभनबाणश्रिया शतच्छिद्रीकृताङ्गा मूर्च्छादिभावमगुरिति प्रस्तुतोक्त्या प्रतीयते ।

---

विद्यमान रहनेपर अतीव प्रसन्न जगत्‌म आकाशस्थित भी चन्द्रमा अत्यन्त मनोहर प्रतीत हुआ ॥१६५॥

चक्रवर्ती भरतके प्रकाशित रहने पर चन्द्रमाको कलकके बिना रम्यता प्रतीत हुई है ।

समासोक्ति अलकारका स्वरूप—

जहाँ विशेषणकी अत्यधिक समताके कारण प्रस्तुत वस्तुका वर्णन किया जाये और अप्रस्तुत वस्तुकी प्रतीति हो, वहाँ समासोक्ति अलकार होता है ॥१६६॥

समासोक्तिमे समानरूपसे समन्वित होनेवाले कार्य, लिङ्ग और विशेषणके बलसे प्रस्तुतपर अप्रस्तुतके व्यवहारका आरोप किया जाता है ।

समासोक्तिके भेद—

श्लिष्टविशेषणसाम्य और साधारण विशेषण साम्यके भेदसे समासोक्ति दो प्रकार की है ।

श्लिष्टविशेषणसाम्या समासोक्तिका उदाहरण—

भरतके द्वारा प्रदत्त अत्यधिक वैभवशाली सुखप्रद लक्ष्मीके द्वारा समालिङ्गित विलासीके समान शत्रुसमूहने भरतके चाप चढाये धनुषके तीक्ष्ण बाणके द्वारा विद्ध अग होनेसे विलक्षण प्रकारके भावोका अनुभव अपन चित्तमें किया ॥१६७॥

विभ्रम, विलास, शील इत्यादि गुण और स्वभावसे युक्त सुखप्रद लक्ष्मीसे आलिगित शत्रु, स्वद, आनन्दाश्रु, दृष्टिनिम लन इत्यादि भावोको प्राप्त हुए। इस प्रकारके अप्रस्तुत की प्रतीति चाप चढाय हुए धनुषसे छोड तीक्ष्ण बाणकी शोभासे सैकडा छिद्र किये हुए अंगवाले शत्रु मूर्च्छा आदिभाव रूप प्रस्तुत वर्णनसे हो रही हैं। इस प्रकार प्रस्तुत कथनसे अप्रस्तुतकी प्रतीति दिखलायी गयी है ।

---

१ विशेषण ...–ख। २ समासोक्तिरुच्यते –क-ख। ३ विशेषेण–ख। ४ गुणरूढ –ख। ५. विभ्रमविलासादिगुण (शीलादि) स्वभाव–ख।

व्रीडानिद्राभिमानच्युतिगलल्पनादीक्षितस्वेदबिन्दु-
श्लिष्टाङ्गं स्रस्तसर्वाभरणवरमहावस्त्रमाकम्पिताङ्गम् ॥
निर्यद्बाष्पाम्बुभापास्खलनयुतिमहाभीभिरालिङ्गितास्ते ।
[1]सद्घोपाघुट्टन श्रीनिधिपतिबलतस्तर्जिता रेमिरेऽरम् ॥१६८॥

अत्र [2]शृङ्गारभयानकसाधारणविशेषणबलादरीणा नायकत्वप्रतीतिः । समासोक्तौ द्वयोर्विशेषणविशेष्ययो स्वीकाराभावात् [3]श्लेषाभेद ॥ इयमपि समासोक्ति —

मन्द यातु गृहीतु कचमधरसुधा पातुमामोदमाशु ।
घ्रातु वक्षो विधातु स्वभुजशुभमहापञ्जरे चाटु वक्तुम् ॥
अन्या वृत्ति च कर्तु समरसपतिना पण्ड तस्मिन् मृगाक्ष्या ।
[4]बन्धावर्ते सुमग्ने रतसुखजलधौ स्थीयते किन्नु तूष्णीम् ॥१६९॥

समासोक्तिका उदाहरण—

श्री निधिपति—भरतचक्रवर्तीके बलसे, गर्वितसे अथवा सेनासे तर्जित होकर साथ ही बडी डाँटसे घबराकर लज्जा, नीद, अभिमानच्युति, गलल्पनादि—कण्ठसे भर्रायी आवाजका आना, ईक्षण, पसीनेकी बूँदोसे अग भर जाना, सभी प्रकारके आभरण, महावस्त्रका सरक पडना और अगोमें कँपकँपी हो जाना, आँखोसे आँसू निकल पडना, वाक् स्खलनसे युक्त महाभय आदिके कारण आपके शत्रुओकी नारियोने जो शत्रुओका आलिंगन कर लिया उस समय शीघ्र उन शत्रुओने एक प्रकारसे रमण कर लिया ॥१६८॥

इसमें व्रीडा, नीद इत्यादि सभी विशेषण शृगार और भयानक दोनो ही रसोमें समानरूपसे प्रयुक्त है। अत उक्त पद्यमें चक्रवर्तीकी डाँटके भयसे शत्रु-नारियोकी जो दशा हुई उससे रमणकी भी प्रतीति हो रही है।

समासोक्तिका उदाहरण—

अरे नपुसक ! कोई पति अपनी नायिकाके प्रति मन्द-मन्द गतिसे पहुँचने, केश पकडने, अधर सुधाका पान करने, सुगन्धको सूँघने, अपने भुजारूप शुभ पिंजरमें वक्षको बाँधने, चाटु-वाणी बोलने तथा अन्य प्रकारकी रतिकालिक क्रियाएँ करनके लिए तुल्यरति-युक्त होते हुए प्रवृत्त हो तो उक्त रतिसुखके समुद्रमे जहाँ आवर्त अर्थात् भ्रमी बँध रहा हो, फलत चकोहसे भरे रतिसुखके समुद्रमें डूबते समय मृगाक्षी नायिका द्वारा क्या चुपचाप रहा जाता है। अर्थात वह भी पूर्णरतिमे प्रवृत्त हो जाती है।

यहाँ आवर्तोसे पूर्ण जलधिमे सुमग्न होते समय तूष्णीभूत होकर नही रहा जा सकता। इसी अन्यत् 'वस्तु' को प्रतीति समासोक्ति द्वारा हुई है। इष्टवस्तु रति-सुख है ॥१६९॥

१. सदघाटाऽऽघट्टन —क-ख। २ भयानकशृगारसाधारण ..—ख। ३. श्लेषाद् भेद —क-ख। ४. बन्धावृत्ते—ख।

उक्तं च—

उच्यते वक्तुमिष्टस्य प्रतीतिजननक्षमम् ।
सधर्मं [1]यत्र वस्त्वन्यत्समासोक्तिरियं [2]यथेति ॥
अन्यथोदितवाक्यस्य काक्वा वाच्यावलम्बनात् ।
अन्यथा योजनं यत्सा वक्रोक्तिरिति कथ्यते ॥१७०॥

आसक्तो निर्भरत्वेन प्रिया मे वल्लभः [4]सखि ।
[3]अम्ब न्यूना प्रियोऽपि त्वं किं करोषि लघु स्वकाम् ॥१७१॥

त्वमपि प्रियः सकाशात् न्यूना न भवसि अतस्त्वय्यपि पतिरासक्त एव किमिति स्वकां लघुं करोषीति काक्वा प्रतीतिः ।

स्वभावमात्रार्थपदप्रक्लृप्तिः सा या स्वभावोक्तिरियं हि जातिः ।
जातिक्रियाद्रव्यगुणप्रभेदा[5] नीचाङ्गनात्रस्तसुताधिरम्या ॥१७२॥

---

समासोक्तिका लक्षण अन्यत्र बताया है—

विवक्षित अर्थमें प्रतीति उत्पन्न करनेके लिए जिस अलंकारमें उसके योग्य समानधर्मवाले किसी अन्य अर्थको उक्ति की जाती है, उसे समासोक्ति अलंकार कहते हैं ॥१७०॥

वक्रोक्ति अलंकारका स्वरूप—

किसी अन्य प्रकारसे कथित वाक्यको उसके वाच्यार्थके आधारपर काकुके द्वारा दूसरे प्रकारसे योजना कर देनेपर वक्रोक्ति अलंकार होता है ॥१७०॥

वक्रोक्तिका उदाहरण—

हे सखि ! मेरा प्रियतम लक्ष्मीमें सम्पूर्णतया आसक्त हो गया है । सखि, उक्त वार्तालापका उत्तर देती हुई कहती है कि हे अम्ब ! क्या तुम लक्ष्मीसे कम हो, तुम अपनेमें तुच्छ बुद्धि क्यों करती हो अर्थात् अपनेको छोटा क्यों समझती हो ॥१७१॥

तुम भी श्रीसे कम नहीं हो, अतएव तुममें तेरा पति आसक्त है ही तुम अपनेको तुच्छ क्यों समझती हो । काकुसे उक्त अर्थकी प्रतीति होती है ।

स्वभावोक्ति अलंकारका स्वरूप—

जो केवल स्वभावके वर्णन करनेवाले पदोंसे रचित हो, उसे स्वभावोक्ति अलंकार कहते हैं । निश्चय ही जाति है । जाति, द्रव्य और गुणके भेदसे यह अलंकार अनेक प्रकारका होता है । भयभीत पुत्रवाली अत्यन्त रमणीय यह अधना सुन्दरी है ॥१७२॥

---

१. ख्प्रतौ यत्रेति पदं नास्ति । २. यथा ॥ इति ॥ —ख । ३. सखी —ख ।
४ अम्ब इत्यस्य पूर्वम् ( स्वभावोक्तिः ) —ख । ५. प्रभेद ... —ख ।

अङ्गना प्रावृडारम्भे वनक्रीडापरायणा ।
घनाघनध्वनेर्भीताऽऽलिलिङ्गारमणं दृढम् ॥१७३॥

हुंभारवं वितन्वाना कुर्वाणा वल्गनं गवाम् ।
पुरो वत्सास्सुपुष्टाङ्गा गोकुले भान्ति चारवः ॥१७४॥

यत्र प्रकाशितं वस्तु साम्यगर्भत्वतः पुनः ।
[1]कुतोऽपिच्छाद्यते व्याजात् सा व्याजोक्तिरितीष्यते ॥१७५॥

श्रीभूमिपाणिग्रहकालजातरोमाञ्चवृन्दे सति चक्र्युदात्तः ।
राजाऽभिषिक्ताम्बुकणव्रजः किं कर्तव्य इत्यैक्षत मन्त्रिवर्गम् ॥१७६॥

उदाहरण—

वनक्रीडामें तत्पर, वर्षा ऋतुके आरम्भ हो जानेपर मेघके गर्जनसे भयभीत किसी रमणीने अपने पतिका दृढतापूर्वक गाढालिंगन किया ॥१७३॥

यहाँ रमणीके स्वभावका चित्रण होनेसे स्वभावोक्ति है ।

हुंकार करते और गायोके आगे सुन्दर ढगसे चलते हुए मजबूत अगवाले सुन्दर बछडे गोकुलमें शोभित हो रहे है ॥१७४॥

यहाँ पशु स्वभावका चित्रण है । बछडोंके स्वभावका वर्णन किया गया है ।

व्याजोक्ति अलंकारका स्वरूप—

प्रकट हो जाने वाली कोई बात अत्यन्त सादृश्य होनेसे किसी कारणवश बहाना करके छिपा दी जाये, उसे व्याजोक्ति अलंकार कहते है ॥१७५॥

व्याजोक्ति और अपह्नव परस्पर भिन्न-भिन्न अलकार है, क्योंकि व्याजोक्तिमें छिपानेवाला व्यक्ति विषय—उपमेयका निर्देश नही करता है अर्थात् वास्तविक वस्तु स्वय प्रकट नही होती, कवि द्वारा प्रकट की जाती है और बादमे कवि उसे छिपाता है, किन्तु व्याजोक्तिमें वास्तविक वस्तु स्वय प्रकट हो जाती है, पश्चात् कवि उसका गोपन करता है । निष्कर्ष यह है कि व्याजोक्ति गूढार्थ-प्रतीतिमूलक अर्थालंकार है, पर अपह्नुति सादृश्यगर्भ अभेद प्रधान आरोपमूलक है । वास्तविकताको विगीर्णकर अवास्तविकताका प्रकटीकरण दोनोंमें होता है ।

व्याजोक्तिका उदाहरण—

श्रीभूमिदेवीके साथ विवाहके अवसरपर अत्यधिक रोमाच हो जानेपर उदात्त चक्रवर्ती भरतने अभिषेक किये हुए इन जलकणके समूहका क्या करना चाहिए, इसे पूछनेके लिए मन्त्रियोंको ओर देखा ॥१७६॥

---

१. कुतो इत्यस्य पूर्वम् ( व्याजोक्ति ) पदम् —ख ।

भूमिपाणिग्रहजनित[1]रोमहर्षण घोरोदात्ततया भरतचक्रिणा महाभिषेकाम्बुकणव्याजेन प्रच्छादयता मन्त्रिणो वीक्षिता। व्याजोक्त्या किंचित्साम्योन्मीलन कथ्यते—

वस्तुना मीलनं यत्र प्रच्छाद्येतान्य[2] वस्तुवत्।
सहजागन्तुकाभ्यां तत्तिरोधानान्मिथो द्विधा ॥१७७॥

वस्तुना वस्त्वन्तरं यत्र प्रच्छादितं स मीलनालंकारः। स द्वेधा—[3]सहजेनागन्तुकतिरोधानं, आगन्तुकेन सहजतिरोधानं चेति।

क्रमेण यथा—

श्रीमद्दिग्विजयाभिमुख्यवति सच्चक्रेश्वरे शत्रुषु
क्वापि[4]त्रस्तवपुष्षु लीनतनुषु प्रध्वानकेदुन्दुभे[5]।
गम्भीरं परिगर्जितेषु[6]जनिता कामज्वरालिङ्गिता।
शत्रूणां मरुजोष्णता न च विदन्त्यङ्गेषु लग्नामपि ॥१७८॥

---

भूमिके करग्रहणमे उत्पन्न रोमावको घोरोदात्त होनेके कारण भरत चक्रवर्तीने महाभिषेक जलकणके बहानेसे छिपाते हुए मन्त्रियोंकी ओर देखा।

व्याजोक्तिसे कुछ समता रखनेके कारण मीलनालंकारका स्वरूप प्रतिपादित किया जाता है।

मीलनालंकारका स्वरूप—

जिसमें अन्य वस्तुके समान सहज और आगन्तुक वस्तुके द्वारा परस्पर कोई वस्तु छिपा दी जाय, वो भेद वाला मीलनालंकार कहा जाता है ॥१७७॥

एक वस्तुमे दूसरी वस्तु जहाँ आच्छादित कर दी जाय, वहाँ मीलनालंकार है। यह दो प्रकारका है—(१) सहज वस्तुसे आगन्तुक वस्तुका तिरोधान और (२) आगन्तुक वस्तुसे सहज वस्तुका तिरोधान।

रूप अथवा गुण साम्यसे दो पृथक वस्तुओंका एकाकार हो जाना ही मीलित या मीलनालंकार है। यह अभेद प्रधान आरोपमूलक अलंकार है। इसमें साधर्म्यके कारण निर्बल वस्तु इस प्रकार छिप जाती है कि उसका भेद कुछ भी लक्षित नहीं होता।

सहज वस्तुमे आगन्तुकका तिरोधानरूप मीलनका उदाहरण—

श्रीमान् भरत चक्रवर्तीके दिग्विजयके लिए तैयार होनेपर गम्भीर तथा विशेषध्वनिवाले युद्ध वाद्यके बज जानेपर भयभीत तथा कहीं अपने शरीरको शत्रुओंके द्वारा छिपा लेनेपर उत्पन्न कामज्वरसे युक्त शत्रुनारियाँ अपने शरीरमें लगती हुई मार्गश्रम जनित अन्य उष्णताका अनुभव नहीं करती हैं ॥१७८॥

---

१ रोमहर्षम —ख। २ वस्तु यत —क-ख। ३ आगन्तुकतिरोधान चेति—ख।
४ त्रस्तवपुष्षु —ख। ५ दुन्दुभे —ख। ६ वनिता ... —ख।

सहजेन रिपुवधूगतेन स्मरानलौष्ण्येन मार्गवशादागन्तुकं मरुभूमि-जातोष्णत्वं तिरोहितम्।

श्रीमच्चक्रेश्वरस्य प्रथितभुजमहातेजसान्तर्भयाना
नित्यं स्वेदाश्रुकम्पाद्युपचयमपि सत्कामगोष्ठ्या प्रजातम्।
[1]प्रेम्णोद्भूतं भवेदित्यवधृतमतितो विश्वसन्ति स्म नारम्।
काम्याक्रष्टिक्षमश्रीहसितयुतगुणश्रीकटाक्षाः वधूट्यः ॥१७९॥

भयजातेन स्वेदादिना आगन्तुकेन सहजं प्रेमजातं स्वेदादिकं तिरोहितम्।

वस्त्वन्तरैकरूपत्वं सामान्यालङ्कृतिर्यथा ॥१८०॥

भरतयशसि लोके जृम्भमाणेऽतिशुभ्रे
शशधररजताद्रिक्षीरवा[2]राशिमुख्ये।
भुवि [3]जनततिरीक्ष्याऽदृश्यमानेऽद्युताढ्या।
प्रमदमुलपितास्याऽन्योऽन्य[4]मस्थादतीढा ॥१८१॥

---

यहाँ स्वाभाविक शत्रुनारियोंमें स्थित कामाग्निकी उष्णतासे मार्गश्रम जनित *आगन्तुक मरुभूमिमें विद्यमान उष्णताका तिरोधान बताया गया है।*

आगन्तुकसे सहज तिरोधानका लक्षण—

श्रीमान् चक्रवर्ती भरतके प्रसिद्ध भुजदण्डके महान् तेजसे भयभीत शत्रुओंकी सुन्दर आकर्षणमें समर्थ हास्ययुक्त गुणवाली कटाक्षवाली युवतियाँ सर्वदा काम-गोष्ठीमें उत्पन्न स्वेद, अश्रु, कम्पन आदि लक्षण प्रेमके कारण उत्पन्न हुए हैं, ऐसा निश्चितरूपसे शीघ्र विश्वास नहीं करती हैं ॥१७९॥

*यहाँ भयसे उत्पन्न स्वेद आदि आगन्तुक वस्तुसे प्रेम आदिसे उत्पन्न स्वेद* आदि सहज वस्तुका तिरोधान हुआ है।

सामान्यालंकारका स्वरूप—

जहाँ अव्यक्त गुणवाले प्रस्तुत और अप्रस्तुतमें गुण-सादृश्यके कारण एक-रूपताका वर्णन किया जाय, वहाँ सामान्य अलंकार होता है ॥१८०॥

सामान्य अलंकारका उदाहरण—

अत्यन्त स्वच्छ भरत चक्रवर्तीके यशके फैल जाने पर चन्द्र, रजत, हिमालय, क्षीरसागर आदि श्वेत वस्तुएँ आँखोंसे इस पृथ्वीपर नहीं दिखाई देनेके कारण आश्चर्यचकित मदयुक्त मुखवाली जनता परस्पर एक दूसरेकी ओर देखती रह गयी ॥१८१॥

---

१. प्रेम्णोद्भूतो –ख। २. वाराशि... –ख। ३ जनततिरीक्ष्या दृश्यमाने –ख।
४. मस्थातीढा –ख।

यशसि जृम्भिते सति शशिप्रभृतीना निर्मलवस्तूना गुणसाम्येन तदैकात्म्यम् । अन्यगुणसंनिधानातिशयसाम्यात् तद्गुण. कथ्यते—

विहाय स्वगुण न्यून संनिधिस्थितवस्तुनः ।
यत्रोत्कृष्टगुणादान तद्गुणालङ्कृतिर्यथा ॥१८२॥

जिनाङ्घ्रिनखरुक्चान्द्रया नम्रत्रिदशमौलय ।
पद्मरागमणिद्योताः शुभ्रिमाढ्यतमोकृताः ॥१८३॥

तत्प्रतिपक्षोऽतद्गुण उच्यते ॥

---

यश श्वेत होता है, उसके व्याप्त होनेसे सभी वस्तुएं श्वेत हो गयी है, अतः चन्द्रमा, रजत, हिमालय, क्षीरसागर आदिमें भेद दिखलाई नही पड रहा है। श्वेत गुणसाम्यके कारण एकताका वर्णन किया गया है।

तद्गुण अलकारका स्वरूप—

अन्य गुणके सान्निध्यके कारण अतिशय साम्य होनेसे तद्गुण अलकार होता है। मीलित, तद्गुण और सामान्य इन तीना अलकारोमें वाच्यवैचित्र्यके कारण स्पष्ट अन्तर है। तद्गुणमें एक पदार्थ अपने समीपस्थ पदार्थके उत्कृष्ट गुणोको ग्रहण भर करता है, उसमें तिरोधान नही होता है। यहाँ केवल अपने गुणका त्याग अवश्य होता है।

सामान्यमें निजगुण त्यागनेकी बात आती ही नही है। यहाँ प्रस्तुत और अप्रस्तुतकी स्वरूपभिन्नता का आभास सदा बना रहता है, केवल उसे सिद्ध करनेवाला व्यावर्त्तक धर्म अलक्षित रहता है। मीलितमें एक पदार्थ दूसरे पदार्थसे इतना घुल मिल जाता है कि उनके भिन्न स्वरूपका आभास ही नही होता। निष्कर्ष यह है कि एक पदार्थके गोपनमें 'मीलित', गुणग्रहणमें 'तद्गुण' और एकरूपता वर्णनमें 'सामान्य' अलकार होता है।

जिसमें स्वरूप अपने गुणको छोडकर समीप स्थित वस्तुके श्रेष्ठ गुण ग्रहणका वर्णन हो, उसे तद्गुणालकार कहते है ॥१८२॥

तद्गुणका उदाहरण—

पद्मराग मणिसे प्रकाशित प्रणाम करनेके लिए झुके हुए देवताओके मुकुट जिनेश्वरके चरणके नखकी कान्तिरूपी चन्द्रिकासे बहुत अधिक शुभ्र बना दिय गये ॥१८३॥

तद्गुण अलकारका प्रतिपक्षी अतद्गुण अलकार होता है। अब उसका लक्षण कहते हैं—

यत्र सन्निधिरूपे तु हेतौ सत्यपि वस्तुन ।
नेतरस्य गुणादान सोऽलङ्कारो ह्यतद्गुणः ॥१८४॥
आदीशबाहुवल्यङ्गस्वर्णगारुत्मतत्त्विषा ।
लोके किं मीलिते चक्रिकीर्ति. शौक्ल्य न चात्यजत् ॥१८५॥
पुरुजिनस्य भुजबलिकेवलिनश्च कायप्रभाशबलिते जगति सर्वत्र व्याप्तस्य चक्रियशस स्वकीय एव धवलिमा जृम्भित । विरोधस्यातद्गुणेन किञ्चित्प्रारब्धत्वाद्विरोध उच्यते ॥
यत्राभासतया पूर्वं विरुद्धत्व प्रतीयते ।
परिह्रियेत पर्यन्ते विरोधालङ्कृतिर्यथा ॥१८६॥
चतुस्त्रिद्व्येके जात्याद्यैस्तद्भेदाश्चतुरादयः ।
जातिक्रियागुणद्रव्यविरोधे क्रमतो दश ॥१८७॥[1]

---

अतद्गुणका लक्षण—

जिसमें सामीप्यरूप हेतुके रहनेपर वस्तुके अपनेसे अतिरिक्त वस्तुके उत्कृष्ट गुण ग्रहणका वर्णन न किया जाता हो, उसे अतद्गुणालकार कहते हैं ॥१८४॥

आशय यह है कि जहाँ समीपस्थ वस्तुके गुणग्रहणकी सम्भावना होनेपर भी गुण न ग्रहण किया जाना वर्णित हो, वहाँ अतदगुण अलकार होता है।

अतद्गुणका उदाहरण—

आदीश्वर और बाहुबलीके स्वर्ण एव मरकतमणिकी शारीरिक कान्तिके मिलनेपर भी ससारमें चक्रवर्तीकी कीर्तिने शुक्लताका त्याग नही किया ॥१८५॥

पुरुदेव और केवली बाहुबलीके शरीरकी प्रभासे मिले हुए जगत्‌में सभी जगह व्याप्त चक्रवर्तीके यशका धावल्य ही वर्णित है। अर्थात स्वर्ण और गारुडमणिके मिश्रितरूपने भरतके यशधावल्यको तिरोहित या तद्गुणमय नही बनाया।

विरोधका अतद्गुणसे कुछ आरम्भ हो जानेके कारण विरोधालकारका वर्णन किया जाता है।

जिसमे आभास—असत्य प्रतीतिके कारण पहले विरोध प्रतीत हो, किन्तु अन्तमें उसका परिहार कर दिया जाय, उसे विरोधाभास या विरोधालकार कहते हैं ॥१८६॥

विरोधके भेद—

जाति, गुण, क्रिया और द्रव्यके साथ चार, तीन, दो और एक इस प्रकार दस भेद होते हैं ॥१८७॥

---

१. जात्यादेस ''' —ख।

जातेर्जातिक्रियागुणद्रव्यैर्विरोधे चत्वारो भेदाः ॥१८७३॥

[1]क्रियाया क्रियागुणद्रव्यैर्विरोधे त्रयो भेदाः । गुणस्य गुणद्रव्याभ्या सह-विरोधे द्वौ भेदौ । द्रव्यस्य द्रव्येण सार्धं विरोधे चैको भेदः ॥

एव विरोधभेदा दश ।

पद्माकरोऽपि चक्रेशो जडाशय इति स्तुत ।
जातेर्जात्या विरोधोऽय श्लेषेणेति [2]निरूपित ॥१८८॥

धीवरोऽपि न मीनादेर्बाधाकारी निधीश्वर ।
जाते. क्रियाविरोधोऽय श्लेषेणेति निरूपित ॥१८९॥

धीवरोऽपि रथाङ्गेश स्यादज्ञानीति नोदित ।
जातेर्गुणविरोधोऽय श्लेषेणेति निरूपित ॥१९०॥

---

जातिका जाति, क्रिया, गुण और द्रव्यके विरोधमे चार, क्रियाका क्रिया, गुण और द्रव्यके विरोधमे तीन, क्रियाका गुण और द्रव्यके विरोधमें दो एव द्रव्यका द्रव्यके विरोधमें एक, इस प्रकार विरोधाभासके दस भेद होते हैं ॥

जातिसे जातिका विरोधाभास—

पद्माकर होनेपर भी चक्रवर्ती भरत जडाशय ऐसा कहकर प्रशसित हुए हैं। यहाँ पद्माकर और जडाशयमें विरोध है, जो पद्मा नामक निधिका स्वामी है, वह जडाशय जडाशय—मन्दमति कैसे हो सकता है। पद्मनिधिका स्वामी जलाशय वाला सम्भव है अथवा भरत पद्माकर होनेपर भी जडाशय—उदासीन ससारकी प्रवृत्तियोसे उदासीन है। यहाँ श्लेष द्वारा जातिके साथ जातिका विरोध वर्णित है ॥१८८॥

जातिमे क्रियाका विरोधाभास—

धीवर होनेपर भी भरत मीन इत्यादिको कष्टप्रद नही है, जो धीवर-मछुआ होगा, वह मत्स्योके लिए कष्टप्रद क्यों नही होगा, अत विरोध है। परिहारके लिए धीवर—बुद्धिमान अर्थ किया जाता है। यह जातिका क्रियासे विरोध है ॥१८९॥

जातिका गुणसे विरोधाभास—

धीवर होनेपर भी चक्रवर्ती भरत मूर्ख नही हैं, यहाँ जातिका गुणके साथ विरोध है, श्लेष द्वारा अर्थ करनेपर—धीवर—बुद्धिशालीसे विरोधका परिहार हो जाता है ॥१९०॥

---

१ खप्रतौ 'क्रियाया' इति पद नास्ति । २ निरूपितम् –ख ।

रत्नाकरोऽपि सन्मार्गो भरतालयचक्रभृत् ।
जातेद्रव्यविरोधोऽयं श्लेषेणेति निरूपितः ॥१९१॥
सन्मार्गस्य गगनस्यैकत्वेन द्रव्यत्वं कथंचित् ।
तत्त्व सत्त्वादिना येन नैकेनाप्यवधारितम्[1] ।
तद्वित्तथाप्यसावेव स सुपार्श्वोऽस्तु मे गुरुः ॥१९२॥

[2]सत्त्वादिना अस्तित्वनास्तित्वादिना धर्मेण एकेनापि नावधारितं किंचिदपि न [3]ज्ञातं तथापि तत्त्ववेदी सर्वथास्तित्वादिना न वेत्ति कथंचिदस्तित्वादिना जानातीति परिहारः । [4]अनिश्चयक्रियाया विरोधः ।

विबुधेशविहारोऽपि गोनवात्सल्यमण्डितः ।
क्रियायास्तु गुणेनात्र विरोधः श्लेषतो मतः ॥१९३॥

---

जातिका द्रव्यके साथ विरोधाभास—

चक्रवर्ती भरत रत्नाकर—समुद्र होनेपर भी सन्मार्गगामी है, यह विरोध है, यत समुद्र उन्मार्गी होता है, सन्मार्गी नहीं। परिहारके लिए रत्नाकर—बहुत रत्नवाला होनेपर भी सन्मार्गी है, अर्थ करना चाहिए ॥१९१॥

सन्मार्ग और गगनमें एकत्व होनेसे कथंचित् द्रव्यत्व माना गया है।

अनिश्चय क्रिया विरोधका उदाहरण—

जिन्होंने अनेकान्तात्मक वस्तुमें सत्, या असत् आदिरूपसे वस्तुतत्त्वका निर्णय नहीं किया, तो भी तत्त्व—अनेकान्तात्मक वस्तुतत्त्वके ज्ञाता वे भगवान् सुपार्श्वनाथ मेरे गुरु हैं ॥१९२॥

अस्तित्व, नास्तित्व इत्यादिरूपमें जिसने एकान्तरूपसे वस्तु स्वरूपका निर्धारण नहीं किया, अपितु अनेकान्तरूपसे वस्तु स्वरूपका निर्धारण किया है, अर्थात् सर्वथा अस्तित्वरूपसे जो वस्तुस्वरूपको नहीं जानता, कथंचित्‌रूपसे अस्तित्व, नास्तित्व आदिका जो जानकार है। इस प्रकार विरोधका परिहार हो जाता है। यहाँ अनिश्चय—एकान्तरूपसे वस्तु अनिश्चय रूप क्रियाके साथ विरोध है, और इसका परिहार कथंचित्के द्वारा हो जाता है। यह अनिश्चय क्रिया विरोध है।

गुणसे क्रियाका विरोध—

इन्द्रका विहार होनेपर भी पर्वत प्रेमसे सुशोभित है। यहाँ गुणसे क्रियाका विरोध श्लेषके बलसे माना गया है। इन्द्रविहारका सम्बन्ध पर्वतोंके कष्टके साथ है, प्रेमके साथ उसका विरोध है। परिहारके लिए विबुधेशका अर्थ विद्वान् मानना उपयुक्त है ॥१९३॥

---

१. यवदारितम् —ख। २. खप्रतौ 'सत्त्वादिना' पदं नास्ति। ३. विज्ञातं तत्त्ववेदी —ख। ४. अनिश्चय क्रियायाः निश्चयक्रियया विरोध. —क। अनिश्चयक्रियाया. निश्चयक्रियया विरोध.—ख।

इन्द्रविहारस्य पर्वतवात्सल्यमिति क्रियागुणयोर्विरोधः । विबुधानां विदुषामीशोऽ[1]भीष्टदायी चक्री ॥

विकासमपि पद्मानां कुर्वन् राजा निधीश्वरः ।
द्रव्येणात्र क्रियायास्तु विरोधः श्लेषतो मतः ॥१९४॥

चन्द्रस्य परमतापेक्षयैकत्वे न द्रव्यत्वम् ॥

रञ्जितापि त्वया राजन् भूमिः शुभ्रा बभूव भो ।
[2]गुणेनात्र गुणस्यास्ति विरोधः कविसम्मतः ॥१९५॥

रक्तत्वशुभ्रत्वयोर्विरोधः ।

[3]क्षेपप्रतापयुक्तोऽपि कलानिधिरिति स्तुतः ।
द्रव्येणात्र गुणस्यास्ति विरोधः कविभाषितः ॥१९६॥

धर्मराजोऽपि चक्रेशो राजराज इति स्तुतः ।
द्रव्येणात्र विरोधोऽस्ति द्रव्यस्य श्लेषतः स्फुटम्[4] ॥१९७॥

---

इन्द्रविहार क्रियाका पर्वत वात्सल्य गुणके साथ विरोध है । विबुधानाम्—विद्वानोंका, ईश—अभीष्टदाता चक्री मान लेनेसे विरोधका परिहार हो जाता है ।

द्रव्यके साथ क्रियाका विरोधाभास—

चक्रवर्ती राजा अथवा चन्द्रमा लक्ष्मी अथवा कमलको विकसित करता है । यहाँ द्रव्यके साथ क्रियाका विरोध श्लेष माना गया है ॥१९४॥

मतान्तरसे चन्द्रमामें स्थित एकत्वके कारण द्रव्यत्व नहीं है ।

गुणके साथ क्रियाका विरोध—

हे राजन् ! आपके द्वारा लाल की हुई पृथिवी श्वेत है । यहाँ लाल करनेरूप क्रियाका श्वेत गुणके साथ कवियों द्वारा विरोध माना गया है ॥१९५॥

रक्तत्व और शुभ्रत्वका परस्पर विरोध है ।

द्रव्यसे गुणका विरोध—

क्षेप और प्रतापसे युक्त भी आप कलानिधि—चन्द्रमा हैं, ऐसा कहकर आपकी स्तुति की गयी है, यहाँ द्रव्यसे गुणका विरोध कवियोंके द्वारा कहा गया है ॥१९६॥

द्रव्यसे द्रव्यका विरोध—

धर्मराज—यमराज भी चक्रवर्ती राजराज—कुबेर अथवा राजाओंके राजा है, ऐसा कहकर चक्रवर्ती भरतको स्तुति की गयी । यहाँ द्रव्यसे द्रव्यका विरोध कहा गया है ॥१९७॥

---

१ –ऽभीष्टदायीत्वे चक्री –ख । २ गुणिनात्र –ख । ३ एष प्रताप ...ख ।
४ स्फुट –ख ।

एवं दशधा विरोधो दर्शितः श्लेषाश्लेषाभ्यां च विचारणीयः।
अथ विरोधगर्भालंकृतयः कथ्यन्ते।

आधारं विना यत्राधेयं विरच्यते स एको विशेषः। एकमनेकविषयमिति द्वितीयो विशेषः। प्रकृतस्याशक्यवस्त्वन्तरकरणमिति तृतीय इति विशेषालंकारस्त्रिधा। क्रमेणोच्यते—

आधाररहिताधेयविशेषालङ्कृतिर्यथा।
पुरुमापाश्रिता मैत्रीवाभाच्चक्रिगिरा चिरम् ॥१९८॥

अत्रादीशस्य प्राचीनस्याधारभूतस्य परममुक्तिं गतस्य तिरोधानेऽप्याश्रिताया उक्तेरुत्तर[1]कालवर्तिचक्रिभाषया सह स्थितिः।

एकस्यानेक[2]धात्वे तु विशेषालंकृतिर्यथा।
चक्र्यालोकेन सर्वत्र धावन्ति स्मारयो भयात् ॥१९९॥

---

इस प्रकार दस प्रकारका विरोध दिखलाया गया है। इसमें कहीं श्लेष है और कहीं नहीं भी है, उसका विचार कर लेना चाहिए। अब विरोधगर्भ अलंकार कहते हैं।

विशेष अलंकारका स्वरूप और भेद—

आधारके बिना आधेयकी स्थिति कही जाय, वहाँ प्रथम, जहाँ एक वस्तुका एक ही समयमें अनेकत्र वर्णन किया जाय, वहाँ द्वितीय एवं जहाँ एक कार्यके आरम्भसे किसी अन्य अशक्य कार्यकी सिद्धिका वर्णन किया जाय, वहाँ तृतीय विशेष अलंकार होता है। क्रमशः इनके लक्षण और उदाहरण—

प्रथम विशेषका लक्षण एवं उदाहरण—

आधाररहित आधेयका जहाँ वर्णन होता है, उसे प्रथम विशेष अलंकार कहते हैं। जैसे—पुरुभाषामें आश्रित मैत्रीचक्री भरतकी वाणीके साथ बहुत दिन तक रहे ॥१९८॥

यहाँ पूर्वमें आदीश्वर भगवान्‌के मुक्त हो जानेपर भी उत्तरकालमें होनेवाले भरतचक्रीकी भाषाके साथ उनकी दिव्यध्वनिकी मैत्री—स्थिति बतलायी है।

द्वितीय विशेषका स्वरूप एवं उदाहरण—

एक वस्तुका अनेक रूपसे वर्णन करनेसे द्वितीय विशेष अलंकार होता है। यथा—चक्रवर्ती भरतके सर्वत्र दिखलाई पड़नेसे शत्रु लोग भयके कारण सभी जगह दौड़ रहे थे ॥१९९॥

---

१. कालवर्ति चक्रिभाषया सह स्थितः—ख। २. नेकदात्वे तु—ख।

यत्र भयभ्रान्तानामरीणां सर्वत्र पुरोभागे पश्चाद्भागे पार्श्वयोरपि गृहस्य बहिरन्तर्वा धृतखड्गभरतेशदर्शनाद् धावनमिति एकोऽपि चक्री अनेकः प्रतीयते।

अशक्यवस्तुनिष्पत्तिविशेषालंकृतिर्यथा।

चक्रिदृष्टः सुरेन्द्रोऽपि कृतार्थः किं जनः परः ॥२००॥

चक्रिणः कृपाकोमलदृष्टिनिरीक्षितेः[1] शक्रोऽपि कृतार्थः। साधारणजनस्तत्प्रसाददृष्टः[2] किन्न प्राप्नोतीति अशक्यवस्त्वन्तरकरणम्।

आधाराधेयवैचित्र्येणाधिकालंकृतिर्यथा[3]।

यत्र नास्त्यनुरूपत्वमाधाराधेययोर्मता ॥२०१॥

[4]अधिकालंकृतिर्द्वेधा साधाराल्पबहुत्वतः।

ऊर्ध्वाधोमध्यभेदत्रिभुवनभरिता कीर्तिरादीशसूनोः

स्वैरक्रीडां विधातुं निकुचिततनुका गूढमूर्त्या प्रवृत्ता।

---

यहाँ भयसे भ्रान्त शत्रुओंको सभी जगह आगे, पीछे, अगल, बगल, घरके बाहर, भीतर, तलवार धारण किये हुए भरतके दिखाई पड़नेसे दौड़नेरूप कार्यका वर्णन होनेसे द्वितीय विशेष अलंकार है। एक भरतचक्री अनेकरूपमें प्रतीत हो रहा है। अतः वे सर्वत्र भाग रहे हैं।

तृतीय विशेषका स्वरूप एवं उदाहरण—

जिसमें अशक्य वस्तुकी उत्पत्तिका वर्णन हो, उसे तृतीय विशेषालंकार कहते हैं। यथा—चक्रवर्ती भरतके द्वारा कृपापूर्वक देखे हुए इन्द्र भी कृतार्थ हो सकते हैं, तब साधारण मनुष्योंके कृतार्थ होनेकी बात ही क्या है ॥२००॥

चक्रवर्तीकी कृपापूर्ण कोमलदृष्टिसे अवलोकित इन्द्र भी कृतार्थ है। साधारण मनुष्य उनकी प्रसन्न दृष्टिसे देखे जाने पर क्या नहीं प्राप्त कर लेते हैं, इस प्रकार अशक्य अन्य वस्तुका वर्णन है।

अधिक अलंकारका स्वरूप और भेद—

जिसमें आधार और आधेयकी विचित्रताके कारण आधार तथा आधेयमें अनुरूपता न हो, वहाँ अधिक अलंकार होता है। आधारके अल्प और बहुत्वके कारण उसके दो भेद होते हैं ॥२०१॥

आधेयकी बहुलताका उदाहरण—

ऊर्ध्व, पाताल और मध्यलोक भेदवाले तीनों भुवनोंमें व्याप्त, विक्रियाऋद्धि प्राप्त आदीश्वरके पुत्र भरतकी कीर्ति उनके शरीरसे स्वच्छन्दतापूर्वक क्रीडा करने लगी,

---

१. दृष्टिवीक्षित.—ख। २. तत्प्रासाददृष्ट.—ख। ३. रच्यते—ख। ४. अधिकालंकृति द्वे इत्यस्य अनन्तरम् २०२ श्लोकपर्यन्तं भागो नास्ति—ख। मत्राधारस्य इत्यारभ्य विद्यते—ख।

. . . . . . : जे ॥२०२॥

अत्राधारस्य भूम्याकाशजठरस्याल्पत्वम् आधेयस्य चक्रियशसो विपुलत्वम् ।

प्राच्योदीच्याः प्रतीच्याः स्वहिवनृपतयो दाक्षिणात्यास्च सर्वे ।
हस्त्यश्वादिस्वसेनाविभवगणसमाक्रान्तकाष्ठान्तरालाः ।
निर्मर्यादे बले श्रीभरतनिचिपते क्षीरसिन्धूयमाने ।
लीना. पूर्णत्वमापुर्न च बलजलधेरल्पकोणेऽपि चित्रम् ॥२०३॥

आधारस्य चक्रिसेनाब्धेर्वैपुल्यमाधेयाना प्राच्यादि-राजसेनानामल्पत्वम् ।

प्रसिद्धकारणाभावे कार्योत्पत्तिर्विभावना ।
विशेषोक्तिस्तु सामग्र्या सत्या कार्यस्य नोद्भवः ॥२०४॥

---

पुन मध्यलोकमें अप. शरीरको प्रकट करती हुई अपने ही घनीभूत रूपवाले चन्द्रमा, आकाशगंगा, लक्ष्मी, हिमी[illegible]लय, रजताद्रि या मेरु और क्षीरसागर इत्यादि प्रधानरूपोंमें सुशोभित हुई ॥२०२॥

यहाँ आधार भूमि, आकाश और पा[illegible]लकी लघुता तथा आधेयभूत भरत चक्रवर्तीके यशकी दीर्घताका वर्णन किया गया है। आ[illegible]धेय और आधारमें अनुरूपता नहीं है। आधेयकी अपेक्षा आधार लघु है, अत आधेयकी बहुल[illegible]ारूप अधिक अलकार है। आधारकी अधिकता और आधेयकी अल्पतारूप अधिक अलकार[illegible]

क्षीर समुद्रके समान प्रतीत होनेवाले सख्यातीत सेना समुद्र श्री[illegible]सान् राजा भरत-की सेनाके छोटे कोनेमें भी छिप जानेवाले हाथी, घोडा, सेना, सम्प[illegible]सि इत्यादिसे दिशाओंके मध्यभागको आच्छादित कर देनेवाले पूर्व, उत्तर, पश्चिम और[illegible] दक्षिणके सभी मित्र पूर्णताको प्राप्त नहीं कर सके, यह आश्चर्य है ॥२०३॥

यहाँ आधारभूत चक्री भरतके सेनासागरकी अधिकता और आधे[illegible]य पूर्वादि इत्यादि राजाओंकी सेनाकी अल्पताका वर्णन है।

विभावना अलकारका स्वरूप—

प्रसिद्ध कारणके न रहनेपर कार्यकी उत्पत्तिका जिसमें वर्णन हो, उसे *विभावनालकार कहते हैं ॥२०४॥*

विभावनाका अर्थ है विशिष्ट भावना या कल्पना। विभावनामें कारणके अभाव[illegible] अर्थ वास्तवमें कारणका न होना नहीं है, किन्तु तात्पर्य कारणान्तरसे है। कारण तो होता है, पर लोकप्रसिद्ध या सामान्य कारणका अभाव बताकर अप्रसिद्ध कविकल्पित कारणान्तर दिखाया जाता है। इस अलकारका मूल है अभेद अध्यवसान।

---

१ विमलत्वम् —ख। २ वैमल्यम्—ख। ३. प्राच्यसेनानामल्पत्वम् —ख।

चक्रिनिर्जितशत्रूणा[1] मुत्पेदेऽरात्रिकतमः ।
दिवसेष्वपि तेजांसि नोद्बभूवुस्तरां तदा ॥२०५॥

तिमिरोत्पादस्य [2]प्रसिद्धस्य कारणं रात्रिस्तदभावेऽपि तदुत्पत्तिरुक्ता अप्रसिद्धहेतुना भीतिशोकादिना दिङ्मूढत्वादिरूपस्य तमसः सद्भावात् । दिवसे किरणानां बाहुल्येऽपि तेजसामनुत्पाद इति विशेषोक्तिः । अत्रापि कोशदण्डधैर्यादि [3]विरहोऽप्रसिद्धो हेतुरस्त्येव ।

कार्यकारणविरोधप्रस्तुतेरसंगतिरुच्यते—
कार्यकारणयोरेकदेशसर्वर्तिनोरपि ।
भिन्नदेशस्थितिर्यत्र [4]तत्रासङ्गत्यलङ्कृतिः ॥२०६॥

---

विशेषोक्ति अलंकारका स्वरूप—

कारणरूप सामग्रीके रहनेपर भी जहाँ कार्यकी उत्पत्ति न हो, उसे विशेषोक्ति अलंकार कहते हैं । ॥२०४॥

यह विभावनाका प्रतिलोम है । विभावनामें चमत्कार 'फलसत्वके' कारण होता है और विशेषोक्तिमें फलाभावके कारण । विशेषोक्तिका अर्थ है—कारणके सद्भावमें भी कार्यकी उत्पत्ति और उक्तिका अर्थकथन ।

विभावना अलंकारका उदाहरण—

चक्रवर्ती भरतके द्वारा जीते गये शत्रुओंको रातके बिना भी घोर अन्धकार प्रतीत हुआ ॥२०४½॥

विशेषोक्ति अलंकारका उदाहरण—

भरतके शत्रुओंके समक्ष दिनमें भी प्रकाश प्रकट नहीं हुआ ॥२०५॥

*अन्धकारकी उत्पत्तिका मुख्य कारण रात्रि है, यहाँ रात्रिके अभावमें भी अन्धकारकी उत्पत्ति कही गयी है ।* अन्धकारके अप्रसिद्ध कारण भय और शोक इत्यादिके द्वारा दिङ्मूढत्वादिरूप अन्धकारका वर्णन होनेसे विभावनालंकार है । दिनमें सूर्यकिरणोंकी अधिकता रहनेपर भी प्रकाशको अनुत्पत्तिके वर्णन होनेसे विशेषोक्ति अलंकार है । इसमें भी कोश, दण्ड, धैर्य इत्यादिका अभाव स्वरूप अप्रसिद्ध कारण है ही ।

कार्य और कारणके विरोध प्रस्तुत होनेपर असंगति अलंकार होता है । इस अलंकारका स्वरूप निम्न प्रकार है—

असंगति अलंकारका लक्षण—

जिसमें एक स्थानमें रहनेवाले कार्यकारणकी पृथक्-पृथक् देशमें स्थितिका वर्णन हो, उसे असंगति अलंकार कहते हैं ॥२०६॥

---

१ उत्पेदे रात्रिकम् –ख । २ प्रसिद्धकारणम्–ख । ३ विरहो प्रसिद्धो –ख । खप्रतौ सर्वत्र अकार ( ऽ ) प्रश्लेषो नास्ति । ४ यथासङ्गत्य –ख ।

धुर्ये चक्रिणि षट्खण्डभारं वहति भूभुजि ।
राजानः शमितात्मानो बभूवुर्नतमौलयः ॥२०७॥

भारमन्यस्मिन्निबोढे बिभ्रति सति तदन्येषु रिपुषु नमनमिति । विरोध-प्रस्तुतेर्विचित्रमुच्यते—

स्वविरुद्धफलाप्त्यर्थमुद्योगो यत्र तन्यते ।
विचित्रालङ्कृतिं प्राहुस्तां विचित्रविदो यथा ॥२०८॥

पुरोरग्रे [1]त्रिलोकेशा मुमुचुः सपदोऽखिलाः ।
सुनिर्बाधनमादातुमखिला· सपदोऽनिशम् ॥२०९॥

---

तात्पर्य यह है कि असगतिमे कारण और कार्य भिन्न भिन्न आश्रयोमें वर्णित होते है। लोकप्रसिद्ध समति यही है कि जहाँ 'कारण' रहता है, 'कार्य' भी वही उत्पन्न होता है, पर यदि कवि लोकातिक्रान्त प्रतिभा द्वारा कारण और कार्यका स्थान भिन्न-भिन्न बताये, तो उसमें उत्पन्न काव्य-वैचित्र्य ही असगति कहा जाता है।

असगति अलकारका उदाहरण—

भार ढोनेमें समर्थ चक्रवर्ती भरतके षट्खण्डभूमिके भारको ढोते रहनेपर अपने को शान्त कर देनेवाले राजाओने मस्तक झुका लिया ॥२०७॥

यहाँ भार ढोना और मस्तक झुकाना, इस कारण कार्यको एकाश्रयमें रहना चाहिए था, पर उसका एकाश्रयमें वर्णन नही है। भार चक्रवर्ती ढोते है और मस्तक अन्य राजा झुकाते है, अत कारण-कार्यकी भिन्न-भिन्न स्थिति होनेसे असगति अलकार है।

विरोधके प्रस्तुत होनेपर विचित्र अलकार होता है। अब प्रसगप्राप्त विचित्र अलकारके स्वरूपका वर्णन करते है।

विचित्रालंकारका लक्षण—

जिसमें अपने अनभिमत फलकी प्राप्तिके लिए विस्तृतरूपसे उद्योग किया जाय, उसे विचित्र बातोके जानकार विद्वान् विचित्रालकार कहते है ॥२०८॥

*आशय यह है कि इसमें इष्टफलकी प्राप्तिके लिए विपरीत कार्यके किये जानेका* वर्णन रहता है।

विचित्रालकारका उदाहरण—

सभी देवगण बाधारहित सम्पूर्ण सम्पत्तिको प्राप्त करनेके लिए निरन्तर अपनी सम्पत्तिको पुरु महाराजके समक्ष रख देते थे ॥२०९॥

---

१. त्रिलोकोशा –ख।

अत्रादातुं त्यजन्ति स्मेति विपरीतफलप्राप्त्यर्थः प्रयत्नः । विरोधमूलत्वादन्योन्यस्यान्योन्यं कथ्यते—

परस्परक्रियाद्वारमुत्पाद्योत्पादकत्वकम् ।
यत्र सूरिभिरुक्तासावन्योन्यालंकृतिर्यथा ॥२१०॥

पुरुणारोहता मेरुं सिंहासनमलकृतम् ।
नानारत्नभृता तेन पुरुरापाधिका श्रियम् ॥२११॥

जन्माभिषेकावसरे आरोहता नाभिशिशुना हेममयवपुषा सिंहासनं भूषितं तेनायमिति पुरुपीठयोरन्योन्यभूष्यभूषकत्वम् । विरोधमूलं विषमं निरूप्यते—

हेतोर्विरुद्धकार्यस्य यत्रानर्थस्य चोद्भवः ।
विरूपघटना त्रेधा विषमालङ्कृतिर्यथा ॥२१२॥

---

यहाँ लेनेके लिए देते थे, इस विपरीत फलकी प्राप्तिके लिए प्रयत्न है। विरोधमूलक होनेके कारण अन्योन्यालंकारका वर्णन किया जाता है—

अन्योन्यालंकारका लक्षण—

जिसमें आपसमें एक क्रियाके द्वारा उत्पाद्य और उत्पादकत्वका वर्णन हो, विद्वानोंने उसे अन्योन्यालंकार माना है ॥२१०॥

तात्पर्य यह है कि जहाँ दो पदार्थ एक ही क्रिया द्वारा परस्पर एक दूसरेके उत्कर्षकारक रूपमें वर्णित किये जायँ, वहाँ अन्योन्य अलंकार आता है।

अन्योन्यालंकारका उदाहरण—

पुरुदेवने मेरुपर्वतके समान सिंहासनपर आरूढ होते हुए उसे सुशोभित किया और अनेक रत्नोंके धारण करनेवाले उस मेरुसे पुरुने अधिक सम्पत्ति—शोभाको प्राप्त किया ॥२११॥

जन्माभिषेकके अवसर पर मेरुपर चढते हुए नाभिपुत्र पुरुदेवने सुवर्णके समान शरीरसे सिंहासनको अलंकृत किया और उस सिंहासनने पुरुको शोभाको वृद्धिगत किया। अतएव पुरुदेव और सिंहासनका परस्परमें भूष्य-भूषकभाव होनेसे अन्योन्यालंकार है।

विरोधमूलक विषमालंकारका लक्षण—

जहाँ कारणसे विपरीत कार्यकी उत्पत्ति एवं अनर्थकी उत्पत्ति वर्णित हो, वहाँ विषमालंकार होता है। विरूपघटनावाली तीन प्रकारकी होती है, अतः विषमालंकार भी तीन प्रकारका माना जाता है ॥२१२॥

विषमालंकारके तीन भेद हैं—(१) दो बे-मेल पदार्थोंके सम्बन्धका वर्णन, (२) कार्य एवं कारणकी गुण-क्रियाओंका परस्पर वैपरीत्य प्रतिपादन, (३) कार्यानुकूल फलप्राप्तिके स्थानपर तद्विपरीत परिणामका निरूपण।

कालोरगाभखड्गेन कीर्तिगङ्गोपमोदभूत् ।
जयाशास्ता द्विपो युद्धे चक्र्यालोकात् पतन्त्यमी ॥२१३॥

नीलवर्णायुधेन गङ्गाशुभ्रं यशो जातमिति कारणाद्विरुद्धकार्योत्पत्तिरित्येका विषमालकृति ।[1] न केवलस्य रणोद्योगफलस्य जयस्य अनुत्पत्तिः किन्तु प्राणनाशरूपस्यानर्थस्योत्पत्तिरपीत्यकार्यभूतस्यानर्थस्योद्भवे द्वितीय विषमम् ।

नि शेषत्रिदशेन्द्रशेखरशिखारत्नै[2]प्रदीपावलि-
सान्द्रीभूतमृगेन्द्रविष्टरतटीमाणिक्यदीपावली ।
क्वेयं श्री क्व च निस्पृहत्वमिदमित्यूहातिगस्त्वा[3]दृश'
सर्वज्ञानदृशश्चरित्रमहिमा लोकेशलोकोत्तर ॥२१४॥

सस्पृहत्वयोग्यायाः श्रियो निस्पृहत्वस्य घटनमिति विरूपयोर्वस्तुनो' सघट्टने तृतीय विषमम् ।

[4]यत्रान्योन्यानुरूपाणामर्थाना घटना समम् ।
[5]सुभद्रा भरतेशस्य लक्ष्म्या सममभूद्वरा ॥२१५॥

---

विषमालंकारका उदाहरण—

काल सर्पके समान तलवारसे गगाके समान कीर्ति उत्पन्न हुई, युद्धक्षेत्रमें शत्रु चक्री भरतके देखते ही भयके कारण भूमिपर गिर पड़े ॥२१३॥

काले वर्णकी तलवारसे गगाके समान श्वेत यश उत्पन्न हुआ। यहाँ कारणसे विरुद्ध कार्यकी उत्पत्तिका वर्णन है। अत विषमालकार है। केवल युद्धके उद्योगफल जयकी उत्पत्तिका अभाव ही नही हुआ, किन्तु प्राणनाशरूप अनर्थकी उत्पत्ति भी हुई। अतएव अकार्यस्वरूप अनर्थकी उत्पत्ति होनेपर यह द्वितीय विषमालकार है।

तृतीय विषमालकारका उदाहरण—

सम्पूर्ण देवेन्द्रोके मुकुटमणि स्वरूप दीपपक्तिसे घनीभूत सिंहके निवास स्थान स्वरूप गुफाके आस-पासके माणिक्यरूपी दीपश्रेणीसे सुशोभित लक्ष्मी कहाँ और कहाँ यह निस्पृहता ? इस प्रकार कल्पनाका अतिक्रमण करनेवाले सर्वज्ञान दृष्टि सम्पूर्ण लोकके अधीश्वरके चरित्रकी महिमा कहाँ ? अर्थात् दोनोमें महान् भेद है ॥२१४॥

स्पृहायुक्त लोगोके योग्य लक्ष्मीका स्पृहारहितके साथ वणन होनेसे तृतीय प्रकार-विषमालकार है।

*सम अलकारका स्वरूप और उदाहरण—*

जिसमें परस्पर समानरूपवाले पदार्थोंका मिलाप वर्णित हो, उसे सम अलकार कहते हैं। यथा—भरतकी सुभद्रा लक्ष्मीके समान श्रेष्ठ प्रतीत हुई ॥२१५॥

---

१. न केवल रणोद्योगस्य —क। न केवल रणोद्योगफलस्य —ख। २ योत्पत्तिरचेत्यकार्य ... —ख। ३ प्रदीपावली —ख। ४. स्त्वादृश —क ख। ५ यत्रान्योन्यरूपाणा —ख। ६ सुभद्राम् —ख।

लक्ष्मीसुभद्रादेव्योरनुरूपयोर्योग इति समालंकारः।
विषमपर्यन्तं विरोधगर्भालंकारा दर्शिताः।
विषमवैसादृश्यात् सममुक्तम्। इदानीं गम्यमानौपम्यालंकारा उच्यन्ते।

केवलप्रस्तुतान्येषामर्थानां समधर्मतः।
यत्रौपम्य प्रतीयेत भवेत्सा तुल्ययोगिता ॥२१६॥

[1]केवलप्रकरणिकाणां यथा—

भरते सिंहपीठस्थे कीर्तयो द्विषदङ्गनाः।
नित्यभ्रान्तियुजो यान्ति सितिमानं प्रतिक्षणम् ॥२१७॥

यशसा रिपुयोषितां च प्रस्तुतत्व, शुभ्रता यान्तीति समानधर्मः। अन्येषां केवलाप्रस्तुतानां यथा—

इन्द्रनागेन्द्रसिंहाब्धि-दिग्दन्तिकुलपर्वताः।
चक्रिणि भ्राजमानेऽत्र मिथो नि सारतां गताः ॥२१८॥

---

यहाँ लक्ष्मी और सुभद्रादेवी इन दोनों समान योग्यतावाली वस्तुओंका वर्णन है, अत सम अलकार है।

विषमालकार तक विरोधमूलक अलकार वर्णित हैं। विषममें सर्वथा असदृश—विपरीत होनेके कारण समालकारका वर्णन किया गया है। अब प्रतीयमान उपमेयोपमानवाले अलकारोंका वर्णन करते हैं।

*तुल्ययोगिता अलंकारका स्वरूप—*

जिसमें प्रस्तुतसे भिन्न अर्थोंके सादृश्यके कारण सादृश्य प्रतीत हो, उसे तुल्ययोगिता कहते हैं ॥२१६॥

*तुल्ययोगिताका उदाहरण—*

चक्रवर्ती भरतके राजसिंहासनासीन होनेपर कीर्तिरूपी शत्रु-नारियाँ क्षण-क्षण शुभ्रताको प्राप्त करती हैं ॥२१७॥

प्रस्तुत यश और शत्रु नारियोंका शुभ्रताको प्राप्त करना सादृश्य है। अनेक प्रस्तुतोंका सम्बन्ध एक ही साधारण धर्मसे बताया गया है।

*अप्रस्तुतोंके सम्बन्धमें तुल्ययोगिताका उदाहरण—*

इस लोकमें चक्रवर्ती भरतके देदीप्यमान रहनेपर इन्द्र, ऐरावत, सिंह, समुद्र, दिग्गज और कुलपर्वत ये सभी पदार्थ निस्सारताको प्राप्त हुए ॥२१८॥

---

१. केवलप्राकरणिका.. —क।

इन्द्रादीनामप्रस्तुतत्वम्। निःसारता गता इति [1]समानधर्मः। अत्र गम्यमानौपम्यं वैवक्षिकं न वास्तवमिति कश्चित्। स न कविः। वन्ध्यासुतो निःसारता गत [2]इत्यपि वक्तुं शक्यत्वप्रसङ्गात्। इयमपि तुल्ययोगिता।

नाकस्येन्द्रः सुजागर्ति रक्षणाय भुवो निधीट्।
निरस्यन्तेऽसुरास्तेन राजानोऽनेन गर्विताः ॥२१९॥

तथा चोक्तं—

उपमेयं समीकर्तुमुपमानेन युज्यते।
तुल्यैककालक्रियया यत्र सा तुल्ययोगिता ॥२२०॥
तमसा लुप्यमानानां लोकेऽस्मिन् साधुवर्त्मनाम्।
प्रकाशनाय प्रभुता भानोस्तव च दृश्यते ॥२२१॥
सामस्त्ये प्रस्तुतान्येषां तुल्यधर्मात्प्रतीयते।
औपम्यं दीपकं तस्यादादिमध्यान्ततस्त्रिधा ॥२२२॥

---

इन्द्रादि यहाँ अप्रस्तुत हैं। निस्सारताको प्राप्त हुए, यह समानधर्म है। यहाँ प्रतीयमान उपमानोपमेय भाव विवक्षाधीन है, वास्तविक नहीं है, ऐसा किसीका मत है। किन्तु वस्तुतः वह कवि नहीं है, क्योंकि उक्त तथ्य स्वीकार कर लेनेपर वन्ध्याका पुत्र निस्सारताको प्राप्त हुआ, यह भी कहा जाने लगेगा।

अन्य उदाहरण—

इन्द्र स्वर्गकी और चक्रवर्ती भरत पृथिवीकी रक्षा करनेके लिए सावधान है। इन्द्र असुरोंको और यह घमण्डी राजाओंको दूर भगाता है ॥२१९॥

अन्य द्वारा कथित प्रकारान्तरसे तुल्ययोगिताका लक्षण और उदाहरण—

जिस अलंकारमें एक ही कालमें होनेवाली क्रियाके द्वारा उपमानके साथ उपमेयका समभाव स्थापित किया जाय, उसे 'तुल्ययोगिता' कहते हैं ॥२२०॥

इस संसारमें अन्धकार अथवा मोहसे आच्छादित सन्मार्ग किंवा सदाचारको प्रकाशित करनेके लिए भगवान् सूर्य और आपका प्रताप ही दिखलाई देता है ॥२२१॥

यहाँ प्रस्तुत राजा और अप्रस्तुत सूर्य एक समयमें एक ही क्रियाका अनुष्ठान कर रहे हैं, अतः तुल्ययोगिता नामक अलंकार है।

दीपक अलंकारका स्वरूप और भेद—

जिसमें प्रस्तुत और अप्रस्तुत पदार्थोंमें एक धर्मका अभिसम्बन्ध होनेसे उपमानोपमेयभाव प्रतीत होता है, वहाँ आदि, मध्य और अन्तदीपकके भेदसे तीन प्रकारका दीपक अलकार होता है ॥२२२॥

---

१. तुल्यधर्मः -ख। २. इति वक्तुमपि शक्यत्वात्–ख।

प्रस्तुताप्रस्तुतानां समस्तानामेव यत्र [1]समधर्मयोगेनौपम्यं तद्दीपकम् ।

भात्यधो विष्टपे नागराजः स्वर्गे सुरेश्वरः ।
आनन्दमन्दिरे क्षेत्रे भरते भरतेश्वरः ॥२२३॥

पद्यादिवर्तिनो भातीतिपदस्य प्रत्येकमभिसम्बन्धादादिदीपकम् ।

मौक्तिकैरुदधिर्भाति ज्वलत्तेजोभिरंशुमान् ।
शीतलैः किरणैरिन्दुः स्वगुणैर्भरतेश्वरः ॥२२४॥

मध्यदीपकम् ।

[2]ज्योत्स्नया वरया चन्द्रः सुरनद्या महाम्बुधिः ।
सुरेन्द्रो दिव्यया चक्री कीर्त्या [3]चारु विराजते ॥२२५॥

अन्त्यदीपकमिदम् । श्लोकत्रयेऽत्र यथा—

तथेत्यौपम्यं गम्यते । क्वचिदौपम्याभावेऽपि दीपकं यथा—

---

जहाँ समस्त ही प्रस्तुत और अप्रस्तुत पदार्थोंका समधर्मके सम्बन्धसे औपम्य प्रतीत होता है, उसे दीपक कहते हैं ।

आदि दीपकका उदाहरण—

पातालमें नागराज, स्वर्गमें इन्द्र और इस आनन्दनिकेतन भरतक्षेत्रमें चक्रवर्ती भरत सुशोभित हो रहे हैं ॥२२३॥

पदके आदिमें रहनवाले 'भाति' क्रियापदका प्रत्येकमें सम्बन्ध होनेसे यहाँ आदिदीपक है ।

मध्यदीपकका उदाहरण—

मोतियोंसे समुद्र, जलते हुए तेजोंसे सूर्य, शीतल किरणोंसे चन्द्रमा और अपने गुणोंसे राजा भरत सुशोभित हो रहे हैं ॥२२४॥

अन्त्यदीपकका उदाहरण—

सुन्दर चन्द्रिकासे चन्द्रमा, गंगासे समुद्र, सुन्दरमालासे इन्द्र तथा कीर्तिसे चक्रवर्ती भरत बहुत सुशोभित हो रहे हैं ॥२२५॥

यह अन्त्य दीपक है । तीनों पद्योंमें जिस किसी प्रकारसे उपमानोपमेयभाव प्रतीत हो रहा है ।

कहीं उपमानोपमेय भावके न रहनेपर भी दीपक अलंकार होता है । यथा—

---

१ समधर्मयोरेकौपम्यम्–ख । २ ज्योत्स्नाया –ख । ३ चक्री –ख । ४ त्रयेपि अत्र –ख ।

कैलासाद्रौ [1]मुनीन्द्रः पुरुरपदुरितो मुक्तिमाप प्रपूत-
श्चम्पाया वासुपूज्यस्त्रिदशपतिनुतो नेमिरप्यूर्जयन्ते।
पावायां वर्धमानस्त्रिभुवनगुरवे विंशतिः तीर्थनाथाः
समेदाद्रौ प्रजग्मुर्दधतु विनमता निर्वृतिं नो जिनेन्द्राः ॥२२६॥

इदमलंकारद्वयं [3]पदार्थद्वयगतम्। अधुना वाक्यार्थगतमलंकारद्वयं निरूप्यते।

वाक्ययोर्यत्र सामान्यनिर्देशः पृथगुक्तयोः।
प्रतिवस्तूपमा गम्यौपम्या [4]द्वेधान्वयान्यतः ॥२२७॥

पृथगुक्तवाक्यद्वये यत्र [5]वस्तुभावेन सामान्यं निर्दिश्यते तदर्थसाम्येन गम्यौपम्या प्रतिवस्तूपमा। अन्वयव्यतिरेकाभ्यां सा द्विधा क्रमेण यथा—

अमरेश्वर एवैकः शक्तः स्वर्लोकपालने।
भरतेश्वर एवैकः क्षमः षट्खण्डपालने ॥२२८॥

---

कर्मकलंक रहित परम पवित्र मुनीन्द्र पुरुदेव—ऋषभदेवने कैलासपर्वतपर मुक्तिको प्राप्त किया, देवेन्द्रोंसे पूजनीय वासुपूज्यने चम्पानगरीमें, नेमिनाथने ऊर्जयन्त गिरिपर, वर्द्धमानने पावापुरीमें और शेष बीस तीर्थंकरोंने समेदाचलसे मुक्तिको प्राप्त किया। अतः सज्जनो! इस त्रिभुवन श्रेष्ठ पर्वतको नमस्कार कीजिए ॥२२६॥

उक्त अलंकार दो पदार्थोंमें है। अब वाक्यार्थोंमें रहनेवाले अलंकारोंका निरूपण करते हैं।

प्रतिवस्तूपमाका स्वरूप—

*जिसमें अलग-अलग कहे हुए दो वाक्योंमें वस्तुकी समतासे निर्देश हो, और उनके अर्थकी समतासे उपमानोपमेय भावकी प्रतीति होती हो, उसे प्रतिवस्तूपमा अलंकार कहते हैं। यह अन्वय और तदितर व्यतिरेकके भेदसे दो प्रकारका होता है ॥२२७॥*

इस अलंकारके लिए चार बातें अपेक्षित हैं—(१) दो वाक्यों या वाक्यार्थोंका होना, (२) दोनों वाक्यों या वाक्यार्थोंमें एकका उपमेय और दूसरेका उपमान होना, (३) दोनों वाक्यों या वाक्यार्थोंमें एक साधारण धर्मका होना और (४) उस साधारण धर्मका भिन्न-भिन्न शब्दों द्वारा कथन किया जाना।

अन्वय प्रतिवस्तूपमाका उदाहरण—

एक ही इन्द्र स्वर्गके पालन करनेमें समर्थ है और एक ही भरतेश्वर छह खण्ड भूमिके पालन करनेमें समर्थ है ॥२२८॥

---

१. खप्रतौ मुनीन्द्र इति पदं नास्ति। २. गुरवो –क-ख। ३. पदार्थगतम् –क-ख। ४. द्वेधान्वयत –ख। ५. वस्तुप्रतिवस्तुभावेन –ख। ६. गम्यौपम्यौ–ख।

वृषभेश्वर एवैकः क्षत्तो भव्यप्रतोषणे।
सूर्याद् विना क्षमो नान्यः सरोजपरितोषणे ॥२२९॥
उभयत्र यथातथेत्यौपम्यं गम्यते[1]।
पुरोर्बहुसुतेष्वेव चक्री भरत एव च।
किं ज्योतिषां गणः सर्वं सर्वलोकप्रकाशकः ॥२३०॥
उक्तं च—
[2]अनुपात्तविवादीनां वस्तुनः प्रतिवस्तुना।
यत्र प्रतीयते साम्यं प्रतिवस्तूपमा तु सा ॥२३१॥
बहुवीरेऽप्यसावेको यदुवंशेऽद्भुतोऽभवत्।
किं केतक्या दलानि स्युः सुरभीण्यखिलान्यपि ॥२३२॥
वाक्ययोर्यत्र चेद् बिम्बप्रतिबिम्बतयोदितम्।
सामान्यं सह दृष्टान्तः साधर्म्येतरतो द्विधा ॥२३३॥

---

व्यतिरेक प्रतिवस्तूपमाका उदाहरण—

केवल एक ऋषभदेव भगवान् ही भव्योंको सन्तुष्ट करनेमें समर्थ हैं क्योंकि सूर्यके बिना अन्य कोई कमलोंको सन्तुष्ट करनेमें समर्थ नहीं हो सकता है ॥२२९॥

दोनों पद्योंमें जिस किसी प्रकारसे उपमानोपमेय भाव प्रतीत होता है। पुरु महाराजके अनेक पुत्रोंमें चक्रवर्ती यह भरत ही हुए क्या ज्योतिषियोंका समस्त गण सम्पूर्ण लोकको प्रकाशित करता है ॥२३०॥

कहा भी है—

जिस अलंकारमें 'इव' इत्यादि उपमावाचक शब्दोंके न रहने पर भी प्रस्तुत और अप्रस्तुतमें साम्य दिखाया जाता है, उसे प्रतिवस्तूपमा कहते हैं ॥२३१॥

उदाहरण—

यदुवंशमें अनेक योद्धा भरे पड़े हैं, तथापि श्रीकृष्ण उन सबसे अद्भुत ही हैं। क्यों न हो। क्या केतकीके सभी पत्ते सुगन्धित होते हैं ॥२३२॥

यद्यपि 'इव' इत्यादि उपमावाचक एक भी शब्द यहाँपर नहीं है, तो भी उपमेयभूत यदुवंश और उपमानभूत केतकीमें साधर्म्यकी प्रतीति होती है। अतएव यह 'प्रतिवस्तूपमा' है।

दृष्टान्तालंकारका स्वरूप और भेद—

जहाँ दो वाक्योंमें बिम्बप्रतिबिम्बभावरूप सामान्य धर्मका कथन हो वहाँ दृष्टान्तालंकार होता है। इसके दो भेद हैं—(१) साधर्म्य दृष्टान्तालंकार और (२) वैधर्म्य दृष्टान्तालंकार ॥२३३॥

---

१ गम्यते इत्यनन्तरं क-ख-प्रत्यो इयमपि सा अधिकः पाठः। २ अनुपात्तविवादीनाम् —ख।

वृक्षाश्चूतादयः श्रीफलकुसुममुखै स्वाश्रितानोपकारं
केचित् कुर्वन्तु कोऽपि स्फुटतरमहिमा कल्पवृक्षस्य दातुः ।
सर्वाभीष्टस्य [1]भूषाविभववितरणं कुर्वता चक्रपाणे-
र्जीवाजीवोरुरत्नप्रवरनिधिभृतः कोऽपि संपद्विशेषः॥२३४॥

कल्पशालिनश्चक्रिणश्च बिम्बप्रतिबिम्बभावादौपम्यं गम्यते ।

पुरुमायोदयेनैव जाताः सम्यक्त्वसंपदः ।
तावदब्जानि निद्रान्ति यावन्नोदेति भास्करः ॥२३५॥

यथा भानूदयमात्रेण पद्मोन्मीलनं तथा पुरुजिनदिव्यध्वन्युदयमात्रेण सम्यक्त्वानि जातानि भव्यानामिति वैधर्म्येण बिम्बप्रतिबिम्बभावः। वाक्यार्थयो-रसुद्रानिष्पादितयोर्वस्तुनोरिव स्फुटे सादृश्ये प्रतिवस्तूपमा। बिम्बप्रतिबिम्ब-योरिव [2]किंचिदस्फुटे तु दृष्टान्तः । न हि बिम्बप्रतिबिम्बयोः स्फुटतरं सादृश्यं नियमेन परस्परविरुद्धदिङ्मुखत्वात् ।

प्रतिबिम्बस्य हानोपादानयोग्यताविरहाच्च ।

---

उदाहरण—

कोई आम्र आदि वृक्ष अपने सुन्दर फल और फूल इत्यादिसे अपनी छायामें रहनेवालोंका उपकार भले ही करें, किन्तु सम्पूर्ण अभिमत वस्तुके प्रदान करनेवाले कल्पवृक्षकी महिमा स्पष्ट है। केवल अलंकार और सम्पत्तिके देनेवालों और जीव-अजीव समोंके लिए अत्यधिक सुन्दर रत्नादि निधिको धारण करनेवाले चक्रवर्तीकी सम्पत्तिमें कोई विलक्षण विशेषता है ॥२३४॥

यहाँ कल्पवृक्ष और चक्रीका बिम्ब-प्रतिबिम्ब भाव होनेसे उपमानोपमेय भाव प्रतीत होता है।

पुरुदेवकी दिव्यध्वनिके उदय होते ही सम्यक्त्व आदि सम्पत्तियाँ हो गयीं, वतः तभीतक कमलोंका विकास नहीं होता, जबतक सूर्य उदित नहीं होते। जैसे सूर्योदय होने पर कमल विकसित हो जाते हैं, उसी प्रकार पुरुदेवकी दिव्यध्वनिसे सम्यक्त्वादि सम्पत्ति हो जाती है ॥२३५॥

जिस प्रकार सूर्योदयसे कमलोंका विकास होता है, उसी प्रकार पुरुदेवकी दिव्य-ध्वनिके उदयसे भव्यजीवोंको सम्यक्त्वका आविर्भाव होता है। इस प्रकार यहाँ वैधर्म्य द्वारा बिम्ब-प्रतिबिम्ब भाव है। दो वाक्यार्थोंमें असुद्र और अनिष्पादित वस्तुओंके समान सादृश्यके सुस्पष्ट रहनेपर प्रतिवस्तूपमालंकार होता है। बिम्ब और प्रतिबिम्बके समान सादृश्यके कुछ अस्पष्ट रहनेपर दृष्टान्तालंकार होता है। परस्पर विरुद्धदिशामें मुख रहनेके कारण बिम्ब-प्रतिबिम्ब उतना सुस्पष्ट सादृश्य नियमतः नहीं होता है। प्रति-बिम्बमें त्याग और स्वीकारकी योग्यताका अभाव भी रहता है।

---

१. भूपा –ख। २. किञ्चित्स्फुटे –ख।

अत्र गम्यमानौपम्यप्रस्तावान्निदर्शनेष्यते ।

[1]उपमानोपमेयस्थौ यत्र धर्मावसंभवौ ।
सयोऽयाक्षिप्यते बिम्बक्रिया द्वेधा निदर्शना ॥२३६॥

उपमानोपमेयधर्मयोरुपमेयोपमानाभ्यामन्वयाभावादन्वयसबन्धार्थं प्रतिबिम्बकरणमाक्षिप्यते यत्र सा निदर्शना द्विधा । उपमानधर्मस्य निबद्धस्योपमेयगतत्वेनासभवात् प्रथमा । उपमेयधर्मस्योपमानगतत्वेनासभवा द्वितीया । सा क्रमेणोच्यते ।

सुमनोनिलयस्तुङ्गो भूभृदीशो निधीश्वरः ।
रत्नसानोरभिख्या स धत्ते विश्वंभराभृतः ॥२३७॥

मेरोः शोभायाश्चक्रिण्यसभवात्तदभिख्या सदृशशोभा धरतीति प्रतिबिम्बक्रियाक्षेप. ।

---

अब प्रतीयमान उपमानोपमेयका प्रकरण रहनेसे निदर्शनाका विचार प्रस्तुत करते हैं ।

निदर्शनालकारका स्वरूप और भेद—

जहाँ उपमान और उपमेयमें रहनेवाला धर्म सर्वथा असम्भव हो, वहाँ अन्वय करनेके लिए संयुक्तकर बिम्बक्रिया ( औपम्य ) का आक्षेप किया जाये, उसे निदर्शना कहते हैं । इसके दो भेद हैं—(१) उपमानका उपमेयगतत्वेन असम्भवा और (२) उपमेयका उपमानगतत्वेन असम्भवा ॥२३६॥

उपमान और उपमेय धर्मोका उपमान तथा उपमेयके साथ अन्वय न हो सकनेके कारण अन्वय सम्बन्ध करनेके लिए प्रतिबिम्ब करणका आक्षेप किया जाता है उसे निदर्शना कहते हैं । यह दो प्रकार को है—(१) कवि निबद्ध उपमान धर्मके उपमेयगतत्वेन असम्भव होनेसे (२) उपमेय धर्मका उपमानगतत्वेन असम्भव होने से ।

उदाहरण—

राजाधिराज चक्रवर्ती भरत देवताओंके निवास स्थान उन्नत सुमेरु पर्वतक समान है । यह सुमेरु पर्वत रत्न शिखरकी सज्ञाको धारण करता है और यह भरत पृथ्वीपालककी अभिख्याको धारण करता है । निधीश्वर पक्षमें सुमनस का अर्थ विद्वान् है ॥२३७॥

सुमेरुकी शोभा चक्रवर्तीमें असम्भव है, अतएव 'तदभिख्याम्'—समान शोभाकी सज्ञाको धारण करता है । इस तरह प्रतिबिम्ब क्रियाका आक्षेप हुआ है ।

---

१ उपमानोपमेयस्था –ख । २ उपमानोपमेयाभ्यामन्वया – –ख ।

कारुण्यनिधिचक्रेशकीर्तिधावल्यसंपदः ।
दुग्धाब्धिमुकुरे शुभ्रे दृश्यन्ते विस्तृतात्मनि ॥२३८॥

यशोधावल्यस्य क्षीराब्धावसंभवेन साम्यनिश्चयात् यत्र प्रतीयते ।

प्रतिबिम्बनं भेदप्रधान तु सदृक्षत्वं सधर्मणोः ।
अल्पाधिक्योक्तिभेदेन व्यतिरेको द्विधा यथा ॥२३९॥

सधर्मणोरुपमानोपमेययोरुपमानादुपमेयस्याल्पत्वेन आधिक्येन वा वचनेन भेदमुख्यं [1]सादृश्यं प्रतीयते स व्यतिरेकः ।

चन्द्रस्य त्वद्द्विषत्कीर्तेः क्षीणत्वेनास्तु तुल्यता ।
किंतु चक्रेश तत्कीर्तेर्नैव वृद्धिः पुनः सदा ॥२४०॥

चन्द्रस्य पुन पुन पुनर्वृद्धिसंभवेनाधिक्यमुपमेयभूतस्य तु वैरियशसः सदापि वृद्ध्यसंभव इति न्यूनत्वम् ।

---

अत्यन्त दयालु चक्रवर्तीकी कीर्तिकी उज्ज्वलतारूपी सम्पत्तियाँ अत्यन्त विस्तृत स्वरूपवाले स्वच्छ क्षीरसागररूपी दर्पणमें दिखाई पड़ती हैं ॥२३८॥

कीर्तिकी उज्ज्वलताके क्षीराब्धिमें असम्भव होनेके कारण साम्य निश्चय होनेसे प्रतिबिम्बभाव प्रतीत होता है ।

व्यतिरेकालंकारका स्वरूप और भेद—

जहाँ उपमान और उपमेयका भेद प्रधान सादृश्य प्रतीत होता हो, वहाँ व्यतिरेकालंकार होता है। इसके दो भेद हैं—(१) उपमानसे उपमेयकी अल्पता और (२) उपमानसे उपमेयकी अधिकता ॥२३९॥

आशय यह है कि व्यतिरेकमें उपमानकी अपेक्षा उपमेयका गुणोत्कर्ष दिखलाया जाता है। उपमानसे उपमेयका विशेष अतिरेक—गुणोत्कर्ष व्यतिरेक अलंकार है।

समानधर्मवाले उपमान और उपमेयमें उपमानकी अल्पता अथवा अधिकताके कथनसे भेदप्रधान सादृश्यकी प्रतीतिके वर्णनको व्यतिरेक कहते हैं।

व्यतिरेक अलंकारका उदाहरण—

हे चक्रवर्ती भरत ! चन्द्रमा और तुम्हारे शत्रुओंकी क्षीणताके साथ तुलना की जा सकती है, किन्तु चन्द्रमाकी शुक्लपक्षमें वृद्धि होती है, पर तुम्हारे शत्रुओंके यशकी कदापि वृद्धि नहीं होती ॥२४०॥

चन्द्रमाकी वृद्धि सम्भव है, अतः उपमानकी अधिकता है, पर शत्रुओंकी यशोवृद्धि कदापि सम्भव नहीं होनेसे उपमेयकी न्यूनता है।

---

१. साधर्म्यम् —क-ख।

तव सिंहस्य चक्रेश पौरुषेणास्तु तुल्यता
किं तु ते भयतोऽरण्यमन्याशङ्का द्विपो गताः ॥२४१॥

[1]वनस्थितमन्य सिंहमशङ्कमाना रिपवोऽरण्यं गता इत्युपमेयस्य चक्रिणो अधिकत्वम् ॥

पदैर्भिन्नैरभिन्नैर्वा वाक्यं यत्रैकमेव हि।
अर्थाननेकान् प्रब्रूते स श्लेषो भणितो यथा ॥२४२॥

भिन्नपदैरनेकार्थं वाक्यं यत्र वक्ति स श्लेषो यथा—

तन्वन् कुवलये तुष्टिं वारिजोल्लासमाहरन्।
कलानिधिरसौ रेजे समुद्रपरिवृद्धिदः ॥२४३॥

पक्षे भूवलये अधिजातहर्षं मुद्रया युक्तानाम्। द्वितीयश्लेषो यथा—

राज्ञस्तस्योदये तोपकरैस्तापहरैः करैः।
[2]सिन्धुनाथो महावेलां प्राप्य सववृधे तराम् ॥२४४॥

---

अन्य उदाहरण—

हे चक्रवर्तिन् ? सिंहके पराक्रमसे तुम्हारे पराक्रमकी तुलना सम्भव है, किन्तु तुम्हारे भयसे सिंहकी आशंकावाले शत्रु जंगलमें चले गये ॥२४१॥

वनमें रहते हुए दूसरे सिंहकी शंका नहीं करनेवाले शत्रु तुम्हारे भयसे जंगलमें चले गये। यहाँ उपमेय चक्रवर्तीकी अधिकताका वर्णन किया गया है।

श्लेष अलंकारका स्वरूप—

निश्चय ही जहाँ भिन्न या अभिन्न पदोंके द्वारा एक ही वाक्य अनेक अर्थोंको कहता हो, उसे श्लेष कहते हैं ॥२४२॥

भिन्न पदोंसे जहाँ अनेकार्थक वाक्य अनेक अर्थोंको कहता है, उसे श्लेष कहते हैं।

प्रथमश्लेषका उदाहरण—

कुवलयों—रात्रिविकासी कमलोंको सन्तुष्ट करता हुआ, वारिज—कमलोंके आनन्दका अपहरण करता हुआ—संकुचित करता हुआ एवं समुद्रके उल्लासको बढ़ाता हुआ चन्द्रमा शोभित हो रहा है ॥२४३॥

द्वितीय पक्षमें पृथिवी मण्डलपर आनन्दित मुद्रासे युक्तोंका आनन्दहरण कर रहा है।

द्वितीय श्लेषका उदाहरण—

चन्द्रमारूपी उस राजाके उदित होनेपर सन्तुष्ट करनेवाली तथा सन्तापहरण करनेवाली उसकी किरणोंसे नीचे विशाल तटपर पहुँचकर समुद्रने अत्यधिक वृद्धिको प्राप्त किया ॥२४४॥

---

१ नवस्थित ''' –ख। २. सिन्धुनाथो –ख।

विशेषणवैचित्र्यमूलपरिकरः कथ्यते ।

विशेषणे त्वभिप्राययुते परिकरो यथा ।
स्वयोगे चक्रिणस्तापमहृतेन्दुमुखो वधुः[1] ॥२४५॥

तापहारित्वे इन्दुमुखोति विशेषणं साभिप्रायम् ।

विशेष्ये साभिसंघौ तु मतः परिकराङ्कुरः ।
चतुर्णामनुयोगानां प्रणेतासौ चतुर्मुखः ॥२४६॥

चतुर्मुख इति विशेष्यं चतुरनुयोगोपदेशेन साभिप्रायं परिकराङ्कुरः। परिकरापेक्षया किंचित् गूढत्वात्तद्भेदः ।

वक्ष्यमाणोक्तयोर्यत्र निषेधाभासकथा ।
विशेषप्रतिपत्त्यर्थं साक्षेपालंकृतिर्यथा ॥२४७॥

उक्तविषये वस्तुनिषेधः कथननिषेधश्च वक्ष्यमाणविषये सामान्यप्रतिज्ञया[2] विशेषनिषेधः । अंशोक्तावंशान्तरनिषेध इत्याक्षेपश्चतुर्धा क्रमेण यथा ।

---

अब प्रसंग प्राप्त विशेषणकी विचित्रतासे होनेवाले परिकरको कहते हैं ।

**परिकर अलंकारका स्वरूप और उदाहरण—**

किसी विशेष अभिप्रायसे विशेषणके प्रयुक्त होनेपर परिकर नामक अलंकार होता है । यथा—चन्द्रमुखी वधूने चक्रवर्तीके तापका हरण किया ॥२४५॥

यहाँ तापहरण करनेमें चन्द्रमुखी विशेषण साभिप्राय प्रयुक्त है ।

**परिकरांकुर अलंकारका स्वरूप और उदाहरण—**

साभिप्राय विशेष्यके प्रयुक्त होनेपर परिकरांकुर नामक अलंकार होता है । यथा—चतुर्मुख—समवशरण सभामें चारमुख दिखलाई देनेवाले आदिब्रह्मा—ऋषभदेवने चारों अनुयोगोंका प्रणयन किया ॥२४६॥

यहाँ चतुर्मुख विशेषण चार अनुयोगोंके उपदेशसे अभिप्राय युक्त है, अतः परिकरांकुर अलंकार है । परिकरकी अपेक्षा कुछ गूढ होनेके कारण यह उससे भिन्न है । यों तो दोनों ही सादृश्यगर्भ गम्यौपम्याश्रयमूलक वर्गके विशेषण वैचित्र्यप्रधान अर्थालंकार हैं । दोनोंका चमत्कार गुणीभूतव्यंग्य और कभी कभी श्लेषसे पुष्ट होता है । परिकरमें साभिप्राय होता है विशेषण, पर परिकरांकुरमें साभिप्राय होता है विशेष्य ।

**आक्षेपालंकारका स्वरूप—**

जहाँ कहे जानेवाले तथा कहे हुए विषयोंके विशेष ज्ञानके लिए निषेधाभासकी चर्चा हो, उसे आक्षेपालंकार कहते हैं ॥२४७॥

**आक्षेपालंकारके भेद—**

आक्षेपालंकारके चार भेद हैं—(१) कथित विषयमें वस्तुका निषेध, (२) कथनका निषेध, (३) वक्ष्यमाण विषयमें सामान्य प्रतिज्ञाका विशेष निषेध और (४) एक अंशके कहनेपर दूसरे अंशका निषेध ।

---

१ वधूः –ख। २ सामान्यप्रतिज्ञाया –ख।

चक्रेशिन् राजसदेशहरा न वयमीश्वर।
त्रिलोकीबान्धवे नारिस्त्वयि कश्चिदिति कथ्यते ॥२४८॥

रिपुनृपसंधिविग्रहकारिवचोहराणामुक्ती न वयं सदेशहरा इति वस्तुनिषेध। स च सदेशः कलहाचितकपटवचनपरिहारेण सत्यवचःपर्यवसान।

भोः सर्वलोकरक्षक त्वया ते राजानः[1] शत्रवो नावलोकनीया। किंतु मे भृत्या इति पालनीया इत्यादिविशेष सूचयति।

मा पाहि जिनपेत्युक्तिर्जाघटीति कथं त्वयि।
स्वस्य किंचिदनुद्दिश्य त्रिलोकी रक्षके पुरो ॥२४९॥

अत्र मा पाहीत्युक्ते कथननिषेधाभासान्नियमेन रत्नत्रयद्रविणवितरणेन परिपालनीयोऽहमिति विशेष[2] आक्षिप्यते।

पृच्छामि किंचिदीशान तवाग्रे पुरुदेव भोः।
किं[3] पृच्छ्यतेऽथवा विश्ववस्तु[4] विद्योतभास्कर ॥२५०॥

---

प्रथमाक्षेपालंकारका उदाहरण—

हे चक्रवर्तिन! हे प्रभो! हम लोग किसी राजाके सन्देशको नहीं लाये हैं। तीनों लोकके बन्धुस्वरूप तुम्हारे विषयमें कोई शत्रु नहीं है, यही कह रहे हैं ॥२४८॥

शत्रु राजाके सन्धि या विग्रहकारी दूतोंके वचनोंमें हम सन्देश पहुँचानेवाले नहीं हैं, इस प्रकार यहाँ वस्तुका निषेध है और वह सन्देश कलहा योग्य कपट वचनके निषेधसे अन्तमें सत्यवचनके रूपमें परिणत हो जाता है।

हे सर्वलोक रक्षक! तुम्हें राजाओंको शत्रुरूपमें नहीं देखना चाहिए किन्तु तुमको समझना चाहिए कि वे तुम्हारे सेवक हैं, अतः तुम्हें उनका पालन करना है। इस प्रकार विशेषताका आक्षेप होता है।

द्वितीयाक्षेपालंकार—

हे जिनेश्वर, निःस्वार्थभावसे तीनों लोकोंकी रक्षा करनेवाले तुम पुरदेवमें मेरी रक्षा करो यह कथन किस प्रकार घट सकता है ॥२४९॥

यहाँ मेरी रक्षा करो ऐसा कहनेपर कथनके निषेधका आभास होता है। अतएव रत्नत्रयरूपी धनके वितरण करनेसे आपके द्वारा मैं पालन करने योग्य हूँ, इस प्रकारकी विशेषताका आक्षेप होता है।

तृतीयाक्षेपालंकारका उदाहरण—

हे प्रभो पुरुदेव! आपके समक्ष कुछ पूछना हूँ अथवा हे संसारकी समस्त वस्तुओं-को प्रकाशित करनेवाले सूर्य, सर्वज्ञ होनेके कारण आपसे क्या पूछा जाय ॥२५०॥

---

१ शत्रव इति नावलोकनीया क-ख। २ आक्षेप्यते ख-। ३ पृच्छते –ख। ४ विद्योतिभास्कर –क।

पृच्छामीति कथनसामान्यप्रतिज्ञया विशेषकथनेनिषेधाभासनादुत्तमधर्मप्रणयनेन पवित्रीकरणीयोऽहमित्यादिविशेषो गम्यते ।

त्वामाश्रिता वयं देव त्रिलोकीपालनक्षमम् ।
आदिब्रह्मन् किमुक्तेन बहुना कण्ठशोषिणा ॥२५१॥

त्वामाश्रिता इति अंशोक्तौ बहुनोक्तेन किमिति अशान्तरनिषेधाभासादभ्युदयनिःश्रेयसफलप्रदानेन रक्षणीया वयमिति मव्यार्थित्वविशेष आक्षिप्यते। [1]तुल्यार्थतया [2]अनिष्टविध्याभासोऽप्याक्षेप इष्टः । [3]निषेधस्यानुपपद्यमानत्वेनाभासत्वं यथा तथा [4]।

चक्रिशासनवैमुख्यं चेत्करोषि कुरु प्रिय ।
महाग्निकुण्डसंपातप्रकारोऽभ्यस्यते मया ॥२५२॥

---

पूछता हूँ, इस तरहका कथन सामान्यको प्रतिज्ञा करके विशेष कथनके निषेधका आभास होनेके कारण मैं उत्तम धर्मके प्रणयनसे पवित्र करने योग्य हूँ, इस प्रकारका विशेष कथन आक्षिप्त होता है ।

वस्तुथक्षेपालंकारका उदाहरण—

तीनों लोकोंके पालन करनेमें समर्थ हे देव, हम आपको शरणमें हैं। हे आदिब्रह्मन् ! कण्ठको अधिक सुखानेवाले वचन कहनेसे क्या लाभ है ॥२५१॥

तुम्हारी शरणमें हैं, इस एक भागके कहनेपर अधिक कहनेसे क्या, इस अन्य भागके कथनके निषेधका आभास होता है । अत अभ्युदय तथा मुक्तिरूपी फलके दानसे हम लोग रक्षा करने योग्य हैं, इस प्रकार भव्य याचक विशेषका आक्षेप होता है। तुल्यार्थक होनेसे अनिष्ट विधिके आभासका भी आक्षेप होता है । निषेधकी अनुपपद्यमानता होनेसे आभास होता है ।

अन्य उदाहरण—

हे प्रियतम ! यदि तुम भरत चक्रवर्तीके शासनसे विमुख होना चाहते हो, तो हो जाओ, पर मुझे अत्यन्त प्रज्वलित अग्निकुण्डमें कूदनेका अभ्यास करना पड रहा है अर्थात् चक्रीके आदेशको ठुकरानेसे तुम मारे जाओगे और मुझे प्रज्वलित अग्निकुण्डमे कूदना पडेगा ॥२५२॥

---

१ निषेधाभास–क । २. तुल्यार्थितया –ख । ३. अनिष्टविद्याभ्यासो –ख । ४ निषेध.... इत्यस्य पूर्वं क ख । इष्टपदमधिकं वर्तते । ५. तथा इत्यस्यानन्तरम् तथानिष्टविधेरनुपपद्यमानत्वेन आभासत्वं यथा–क-ख ।

अनिष्टमाज्ञाविमुखत्व तद्विधीयते स विधिरनुपपद्यमान आभासे पर्यवसित.। सपातप्रकारोऽभ्यस्यते इति रिपुस्त्रीवाण्या विध्याभास एवोक्तः।

उक्तिर्यत्र प्रतीतिर्वा प्रतिषेधस्य जायते।
आचक्षते तमाक्षेपमलकार बुधा यथा ॥२५३॥

[1]अल दम्भोलिना चक्र यद्ययोध्यापुरी यदि।
कि तयाप्यमरावत्या [2]किमिन्द्रेणापि चेन्निधीट् ॥२५४॥

यद्यस्त्यरण्यवासित्ववाञ्छा भो भूमिपालका ।
भवन्तु भरताधीशमहाज्ञाविमुखाश्चिरम् ॥२५५॥

लक्षणमिदमुक्तेऽन्तर्भवति।

निन्दास्तुतिमुखाभ्या तु स्तुतिनिन्दे प्रतीतिगे।
यत्र द्वेधा निगद्येत व्याजस्तुतिरिय यथा ॥२५६॥

---

आज्ञा विमुखत्वरूप अनिष्ट कार्यका विधान करते है। अत यह विधि अनुपपद्यमान होते हुए आभासके रूपमे परिणत हो गयी है। सम्पात प्रकारका अभ्यास किया जाता है, अतएव यह शत्रुनारीकी वाणीका विध्याभास ही कहा गया है।

अन्याचार्यद्वारा प्रणीत आक्षेपका लक्षण—

जिस अलकारमें प्रतिषेध-कथन अथवा प्रतिषेध-प्रतीति होती है, उसे बुद्धिमान् लोग 'आक्षेपालकार' कहते है ॥२५३॥

उदाहरण—

यदि चक्र है तो वज्रसे क्या प्रयोजन, यदि अयोध्यापुरी है तो उस अमरावतीसे क्या कार्य, यदि चक्रवर्ती भरत है, तो इन्द्रसे क्या ? ॥२५४॥

हे राजाओ, यदि बहुत दिनोतक वनमें रहनेकी इच्छा है, तो भरत चक्रवर्तीकी आज्ञासे विमुख हो जाइए अर्थात् उनकी आज्ञा मत मानिए ॥२५५॥

यह लक्षण पूर्वोक्त लक्षणमें अन्तर्भूत हो जाता है।

व्याजस्तुति अलकारका लक्षण और भेद—

जहाँ निन्दाके द्वारा प्रशसाकी प्रतीति होती है अथवा जहाँ स्तुतिसे निन्दाकी प्रतीति होती है, वहाँ व्याजस्तुति अलकार होता है। इसके दो भेद है—(१) निन्दासे स्तुति और (२) स्तुतिसे निन्दाकी प्रतीति ॥२५६॥

---

१ अल दम्भोलिका चक्रम्–ख। २ किमिन्द्रेणास्ति चेन्निधीट् क–ख।

निन्दामुखेन स्तुतिरेव यत्र प्रतीयते सा एका। स्तुतिमुखेन निन्दैव गम्यते यत्र सा द्वितीया व्याजस्तुतिरिति [2]द्विधा क्रमेणोच्यते—

सर्वजीवदयाधारः पुरुस्त्वं गीयसे कथम्।
येन ध्यानासिना घातिवैरिवृन्दं विदारितम् ॥२५७॥

तव स्याद्वादिनो देव द्विषः [3]साहसिका अहो।
दविष्ठाधोवनीं सर्वा निःसहायाः प्रयान्त्यरम् ॥२५८॥

गम्यप्रस्तुतेरप्रस्तुतप्रशंसा कथ्यते—

प्रकृतं यत्र गम्येताप्रकृतस्य निरूपणात्।
अप्रस्तुतप्रशंसा सा सारूप्यादेरनेकधा ॥२५९॥

सारूप्यात् सामान्यविशेषभावात् कार्यकारणभावाच्च प्रस्तुतप्रतीतिरप्रस्तुतकथनादित्यनेन समासोक्तिव्यवच्छेदः। न च कार्यादेः कारणादिप्रतीतावनु-

---

प्रथम व्याजस्तुतिका उदाहरण—

हे पुरुदेव, तुम समस्त प्राणियोंके दयाके आधार हो, इस रूपमें आपकी प्रशंसा कैसे की जाय क्योंकि आपने ध्यानरूपी तलवारके द्वारा घातिया कर्मरूपी शत्रुओंको विदीर्ण कर दिया है ॥२५७॥

यहाँ निन्दासे स्तुतिकी प्रतीति हो रही है।

द्वितीय व्याजस्तुतिका उदाहरण—

हे देव, तुम स्याद्वादीके शत्रु बड़े साहसी हैं, जो विना किसीकी सहायताके बहुत दूर नीचेकी पृथिवीपर—नरकमें शीघ्र चले जाते हैं ॥२५८॥

यहाँ शत्रुओंकी प्रशंसाके रूपमें निन्दा की गयी है।

अब प्रसंग प्राप्त प्रस्तुत अर्थके प्रतीयमान होनेपर अप्रस्तुत प्रशंसा नामक अलंकारको कहते हैं।

अप्रस्तुत प्रशंसाका स्वरूप—

जहाँ अप्रासंगिकके निरूपणसे प्रासंगिक अर्थकी प्रतीति होती है, वहाँ अप्रस्तुत प्रशंसा नामक अलंकार होता है और यह सारूप्य इत्यादिके भेदसे अनेक प्रकारका है ॥२५९॥

सारूप्य, सामान्य विशेषभाव और कार्य-कारणभावसे अप्रस्तुतके कथनसे प्रस्तुतकी प्रतीति होती है। इस कथनके द्वारा समासोक्तिसे भिन्नता दिखायी गयी है।

---

१ निन्दामुखेन इत्यस्य पूर्वं खप्रतौ निन्दास्तुतिस्तुतिनिन्दाभ्यां व्याजस्तुतिः द्विधा।
२ खप्रतौ द्विधा इति पदं नास्ति। ३ साहसिता –ख।

मानान्तर्भावशङ्का द्वयोरपि गम्यगमकयोरनुमानालङ्कारे [1]प्रकृतत्वोपगमनात्। एतेन पर्यायोक्तविच्छित्तिरपि।

पलाशे कोकिला माध्व सुस्वादुफलवर्जिते।
आध्व पक्वफलानम्रे सहकारे सुखप्रदे ॥२६०॥

अत्र कोकिलवृत्तान्तेनाप्रकृतेन [2]सर्वानाप्ताभासान् विहायानन्तसुखप्रद पुरुरेक एव भव्यै सेव्य इति प्रकृतं गम्यते। [3]सारोपा तु—

भूपालकुञ्जराः [4]श्रेष्ठा शौर्यवैभवशालिनः।
वेधसो महती सृष्टि सर्वमान्या प्रचक्रिरे ॥२६१॥

चक्रिणो गुणमहत्त्वे प्रकृते [5]नृपसामान्यविशेषप्रतीतिः।

वक्तुकामापि न ब्रूते द्रष्टुकामा न पश्यति।
स्पृशति स्प्रष्टुकामापि न कान्ता सावतिष्ठते ॥२६२॥

---

कार्य इत्यादिसे कारणकी प्रतीति होनेपर अनुमानालङ्कारमें अन्तर्भाव होनेकी आशंका भी नहीं की जा सकती है क्योंकि अनुमानमें गम्य और गमक दोनोंका प्रकृतमें उपयोग होता है। इस कथन द्वारा पर्यायोक्ति और विच्छित्तिमें भी अन्तर देखा जा सकता है।

अप्रस्तुत प्रशंसाका उदाहरण—

हे कोकिलाओ! स्वादिष्ट फलसे रहित पलाश वृक्षपर मत बैठो, किन्तु पक्व फलभारसे नम्रीभूत सुखदायी आम्रपर बैठो, इस अप्रकृतसे पुरु सेव्य है इस प्रकृतकी प्रतीति होती है ॥२६०॥

यहाँ अप्रकृत कोकिलके वृत्तान्तसे आप्तरूपसे प्रतीत होनेवाले सभी आप्ताभासोंको छोड़कर अनन्त सुखदायी केवल पुरु ही भव्य जीवोंसे सेव्य है इस प्रकृत अर्थकी प्रतीति होती है। सारोपा रूपमा द्वारा निष्पन्न अप्रस्तुत प्रशंसा—

उत्तम तथा वीरता और सम्पत्तिसे युक्त गजराजोंके समान प्रतीत होनेवाले राजाओंने आदिब्रह्माकी विस्तृत सृष्टिको सर्वमान्य बनाया ॥२६१॥

चक्रवर्तीके गुणोंका महत्त्व प्रकृत है इसमें नृप सामान्यकी प्रतीति होती है।

नवीन परिणीता वधू बोलना चाहती हुई भी नहीं बोलती है देखना चाहती हुई भी नहीं देखती है, एवं स्पर्श चाहती हुई भी स्पर्श नहीं करती है वह केवल स्थित है ॥२६२॥

---

१ प्रकृतत्वोपगमात क ख। २ सर्वानाप्तान विहाय –ख। ३ सारोपा तु इत्यस्य स्थाने सारूप्यात –क ख। ४ श्रेष्ठा इत्यस्य स्थाने सृष्टा –ख। ५ नृपसामान्यमुक्तमिति सामान्याद्विशेषप्रतीति –क ख।

मुग्धस्त्रीणा नूतनसगमे महति लज्जेति । सामान्ये प्रकृते विशेषात् सामान्यप्रतीति ।

सूर्यो तेजसा इवेन्दुश्च निष्कान्तिरिव जातवान् ।
भरतेशमहीनाथे शोभमाने भुवि स्फुटम् ॥२६३॥

[1]सूर्यादेरतेजस्त्वादिभि. कार्यभूते. [2]कारणभूत च प्रतापादि गम्यत इति कार्यात् कारणप्रतीतिः ।

भरतेशमहीभर्तु कामधेनोरनश्वरीम् ।
स्थिता मयि दयादृष्टि [3]पश्यन् विस्मयसे कथम् ॥२६४॥

पूर्वं दरिद्रस्त्वमिदानीमीदृशैश्वर्यवान्[4] कथ भवसीति कार्यं पृच्छते विस्मय गताय मित्राय [5]कारणभूतचक्रिकृपादृष्टिरुक्तेति कारणात् कार्यप्रतीति. गम्यत्वप्रस्तुते पर्यायोक्त [6]दीयते ।

प्रस्तुतस्यैव कार्यस्य वर्णनात् प्रस्तुत पुन ।
कारण यत्र गम्येत पर्यायोक्त मत यथा ॥२६५॥

---

मुग्धा नारियाको प्रथम प्रियतम सगमें बडी लज्जा होती है, इस सामान्यके कथनमें प्रकृतम विशेषरूपसे सामान्यकी प्रतीति की गयी है ।

पृथ्वीमण्डलपर चक्रवर्ती भरतके स्पष्टतया देदीप्यमान होनेपर सूर्य तेजाविहीन तथा चन्द्रमा कान्तिहीनके समान प्रतीत हुए ॥२६३॥

सूर्य इत्यादिके कार्यभूत 'तेजोराहित्य' इत्यादिके द्वारा कारणभूत प्रतापादिकी प्रतीति होती है, अत यहाँ कार्यसे कारणकी प्रतीति हुई है ।

भरत चक्रवर्तीरूपी कामधेनुकी मुझपर विद्यमान कभी न नष्ट होनेवाली कृपा-दृष्टिको देखकर आप क्यो आश्चर्यचकित होत है ॥२६४॥

पहले तुम दरिद्र थ, अब सम्पत्तिशाली कैसे हो गये, इस प्रकार पूछनेवाले आश्चर्यचकित मित्रको भरतचक्रवर्तीकी कृपादृष्टि बतलायी गयी है । अतएव यहाँ कार्यसे कारणकी प्रतीति हुई है ।

अब क्रमप्राप्त प्रस्तुतसे प्रतीयमान पर्यायोक्तका लक्षण कहते हैं—

पर्यायोक्त अलकारका स्वरूप—

जहाँ प्रस्तुत कार्यके वर्णनसे प्रस्तुत कारणकी प्रतीति हो, वहाँ पर्यायोक्त अलकार होता है ॥२६५॥

---

१ सूर्यादि —ख । २ कारणभूत चक्रिगत प्रतापादि —ख । ३ पश्यति स्मयत कथ —खप्रतौ । ४ ईदृगैश्वर्यवान् —ख । ५ कारणभूता चक्रि —ख । ६ गीयते —ख ।

शत्रूद्यानमहापक्वफलतृप्ता क्षुधार्तयः ।
चक्रिसेनाचरा युद्धे शान्ता शौर्यादिशालिन ॥२६६॥

रिपुपुरोद्यानपक्वफलानुभवेन चक्रिसेनाचरकृतेन कार्येण रणप्रारम्भे एव स्वपुराणि त्यक्त्वा पलायिता रिपव इति कारणं गम्यते ।

[2]आक्षिप्तिरुपमानस्य कैमर्थक्यात्विगद्यते ।
[3]तस्योपमेयता यत्र तत्प्रतीप द्विधा यथा ॥२६७॥

[4]लोकोत्तरस्योपमेयस्योपमानाक्षेपो यत्र तदेकम्। यत्र चोपमानस्योपमेयत्वकल्पना तद्द्वितीयमिति प्रतीप द्विधा यथा ।

त्रिलोकी द्योतयत्येता जिनेशे दिव्यभाषया ।
निर्लज्ज किमुदेत्येष सहस्रकिरणोऽधुना ॥२६८॥
शुभाणुपुञ्ज एवैष त्रिजगत्यपि दुर्लभ ।
अल्पज्ञै कथमेतेन हेमाद्रिरुपमीयते ॥२६९॥

---

क्षुधापीडित, अत्यन्त वीर भरत चक्रवर्तीके सैनिक शत्रूद्यानमे बडे बडे पके हुए फलोको प्राप्त कर शान्त हो गये ॥२६६॥

रिपुके नगर के उद्यानके पके फलोंके खानेसे सन्तुष्ट चक्रवर्तीके सैनिकोके द्वारा किये हुए कार्योंसे युद्धके प्रारम्भमें ही शत्रुगण अपने नगरको छोडकर भाग गये, इस कारणकी प्रतीति हो रही है ।

प्रतीप अलंकारका स्वरूप और उसके भेद—

जहाँ 'किम्', 'उत' इत्यादि शब्दोके अर्थसे उपमानका आक्षेप होता है अथवा उपमानको ही अनादराधिक्यके कारण उपमेय बनाया जाता है, वहाँ प्रतीपालकार होता है । इस अलकारके दो भेद है ॥२६७॥

अलौकिक उपमेयसे जहाँ उपमानका आक्षेप होता है, एक वह प्रतीप अलकार है और जहाँ उपमानकी उपमेयस्वरूपसे कल्पना की जाती है, दूसरा यह प्रतीप है । इस प्रकार प्रतीप अलकारके दो भेद है ।

प्रथम प्रतीपका उदाहरण—

दिव्य प्रकाशके द्वारा जिनराजके इस त्रिलोकको प्रकाशित करते रहनपर भी लज्जाविहीन यह सूर्य अब क्यो उदित होता है ॥२६८॥

द्वितीय प्रतीपका उदाहरण—

तीनो लोकोमें अलभ्य यह कल्याणप्रद तीर्थकरका औदारिक शरीर ही है, अल्पज्ञोके द्वारा सुमेरुके साथ इसकी उपमा क्यो दी जाती है ॥२६९॥

---

१ फलानुभवनेन –ख । २ आक्षिप्त .–ख । ३ तस्योपमेयता –क ख ।
४ लोकोत्तरत्वादुपमेयस्यो –ख ।

तर्कन्यायमालालंकार उच्यते—[1]

साधनात्साध्यविज्ञानमनुमानमिदं यथा ।

पदवाक्यार्थगो हेतुः काव्यलिङ्गं मतं यथा ॥२७०॥

पदार्थगतत्वेन वाक्यार्थगतत्वेन वा यत्र हेतुः प्रतिपद्यते स काव्यलिङ्गालंकारः ।

चन्द्रप्रभं नौमि यदीयभासा, नूनं जिता [2]चान्द्रमसी प्रभा सा ।

न चेत्कथं तर्हि तदङ्घ्रिलग्न-नखच्छलादिन्दुकुटुम्बमासीत् ॥२७१॥

इदमनुमानम् ।

म्रियमाणोऽपि भव्यौघः पुनरुज्जीवनं गतः ।

पुरुदेवप्रसादश्रीजीवनौषधपानवान् ॥२७२॥

[3]नरकादिघोरदुःखरूपमृतिप्राप्तानां भव्यानां पुनरुज्जीवने पुरुजिनधर्मार्पणोत्तिरूपप्रसादं[4]जीवनौषधं हेतुः । पदार्थगतहेतुरिति काव्यलिङ्गमिदम् । तस्य विशेषणगतत्वेन पदार्थगतत्वम् ।

---

अब तर्कन्यायमूलक अलंकारोंका प्रतिपादन किया जाता है ।

जहाँ कारणसे कार्यकी जानकारी प्राप्त की जाय, वहाँ अनुमान अलंकार होता है। आशय यह है कि जहाँ कवि-कल्पित साधनके द्वारा साध्यका चमत्कारपूर्वक वर्णन किया जाय, वहाँ अनुमान अलंकार होता है ॥२६९३॥

काव्यलिंग अलंकारका स्वरूप—

जहाँ पद और वाक्यार्थमें हेतु रहता है, वहाँ काव्यलिंग अलंकार माना जाता है। अर्थात् वर्णनीय विषयके हेतुरूपमें किसी वाक्यार्थ या पदार्थका प्रतीयमान प्रतिपादन किया जाय, वहाँ काव्यलिंग अलंकार होता है ॥२७०॥

अनुमानालंकारका उदाहरण—

मैं उन चन्द्रप्रभ स्वामीकी स्तुति करता हूँ, जिनकी प्रभासे चन्द्रमाकी वह प्रसिद्ध प्रभा चाँदनी जीत ली गयी थी, यदि ऐसा न होता तो चन्द्रमा समस्त परिवार नखोंके बहाने उनके चरणोंमें क्या आ लगता ॥२७१॥

काव्यलिंगका उदाहरण—

मरता हुआ भी भव्यसमूह पुरुदेवकी कृपासे सुन्दर जीवनरूपी औषधिको पी, पुनः जीवनको प्राप्त हुआ ॥२७२॥

नरक इत्यादि भयंकर कष्टरूपी मरणको पाये हुए भव्यजीवोंके पुनः जीवनमें पुरुदेवकी धर्मोपदेशरूपी कृपापूर्ण जीवनौषधि कारण है । पदार्थमें रहनेवाले हेतुके कारण यह काव्यलिंग है । हेतुके विशेषणमें रहनेसे पदार्थमें स्थिति मानी गयी है ।

---

१. तर्कन्यायमूलालङ्कारा उच्यन्ते —क-ख । २. चन्द्रमसि —ख । ३. नरकादिघोररूप.... —ख । ४. रूपसाधनजीवनौ —ख ।

नमः सिद्धेभ्य इत्येव[1] शुभा पञ्चाक्षरावली ।
बिभ्रतो हृदि या भव्या लोकाग्रपदमाश्रिता ॥२७३॥
वाक्यार्थगतो[2] हेतुरयम् ।
ससामान्यविशेषत्वात् कार्यकारणभावतः ।
प्रकृतं यत्समर्थ्येतार्थान्तरन्यसनं मतम्[3] ॥२७४॥
सामान्यविशेषभावेन कार्यकारणभावेन च प्रकृतस्य समर्थनं यत्र सोऽर्थान्तरन्यासः । सामान्याद्विशेषसमर्थनं यथा—
पलायमाना निधिपारिभूपा, भीताश्च चञ्चापुरुषेभ्य आरात् ।
अचेतनेभ्योऽपि तथाहि सर्वं मन्तभयाना भयमातनोति ॥२७५॥
अन्तःकरणे चकितानां सर्वं भयं करोतीति सामान्यं तृणकृतनरेभ्यो भीता इति विशेषं समर्थयति[4] ।
महापुरुषसंसर्गादधीरपि सुधी भवेत् ।
पुरुदेवपदाश्रित्या तिर्यग्जीवो मुनीयते ॥२७६॥

---

'नमः सिद्धेभ्यः' इस सुन्दर पाँच अक्षरवाले मन्त्रको हृदयमें धारण करते हुए भव्य जीवोंने संसारके सबसे ऊँचे पद मुक्तिको प्राप्त कर लिया ॥२७३॥

यहाँ वाक्यार्थमें हेतु है ।

अर्थान्तरन्यासका स्वरूप—

सामान्य—विशेषभाव या कार्य-कारणभावसे जहाँ प्रकृतका समर्थन किया जाय वहाँ अर्थान्तरन्यास अलंकार होता है ॥२७४॥

सामान्य-विशेषभाव या कार्य-कारण भावसे प्रकृतका समर्थन किया जाना, अर्थान्तरन्यास अलंकार है ।

सामान्यसे विशेषका समर्थनरूप अर्थान्तरन्यासका उदाहरण—

भागते हुए चक्रवर्ती भरतके शत्रु राजा समीपमें रहे हुए जड तथा पशुओंको डरानेके लिए बनाये हुए तृणमय पुरुषाकृतिसे भी डरते हैं, भीतरसे भयाक्रान्त मानवको सभी वस्तुएँ भयदायिनी प्रतीत होती हैं ॥२७५॥

अन्तःकरणमें भयान्वितके लिए सब कुछ भयप्रद होता है, इस सामान्य कथनसे तृणमय पुरुषसे भयभीत होनेपर विशेषका समर्थन किया गया है ।

विशेष द्वारा सामान्यसमर्थन रूप अर्थान्तरन्यासका उदाहरण—

महापुरुषके संसर्गसे मूर्ख भी विद्वान् हो जाता है । पुरुदेवके चरणोंका आश्रय लेनेसे तिर्यंच भी मुनिके समान आचरण करते हैं ॥२७६॥

---

१. इत्येषा –ख । २. वाक्यार्थगतो –क-ख । ३. मतम् इत्यस्य स्थाने, खप्रतौ ततः । ४. समर्थयते –ख ।

जिनपदाश्रयेण तिर्यग्जोदो मुनीयत इति विशेषेण अधीरपि सुधी. स्यादिति सामान्य समर्थ्यते । इति विशेषात्सामान्यसमर्थनम् ।

कण्ठस्थ कालकूटोऽपि शम्भो किमपि नाकरोत् ॥
सोऽपि दन्दह्यते स्त्रीभि स्त्रियो हि विषम विषम् ॥२७७॥

अत्र स्त्रियो होति विशेषात् स्त्रीभिरिति विशेष समर्थनमिति विशेषाद्-विशेषसमर्थनं च ज्ञेयम् । अथवा सामान्याद्विशेषसमर्थनमेव स्त्रियो होति सर्वस्त्री- सामान्येन गिरिजादिस्त्रीविशेषस्य दाहकत्वसमर्थनात् । कार्यकारणभावेन यथा—

भक्ता भवन्तु भो जीवा न निर्भक्ता जिनेश्वरे ।
सोऽभक्तसमभावोऽपि भवान् भाग्य नयत्यरम् ॥२७८॥

[1]भक्तिकार्येण भाग्यनयनेन भक्तत्व कारणं समर्थितम् । कारणात् कार्य-समर्थनं तु काव्यलिङ्गेऽन्तर्भूतमिति नोक्तमतोऽर्थान्तरन्यासस्य त्रयो भेदा. ।

---

जिनेश्वरके चरणो का आश्रय लेनेसे तिर्यंच भी मुनिके समान आचरण करते है, इस विशेष कथनसे मूर्ख भी विद्वान् हो जाते हैं, इस सामान्यकथनका समर्थन किया गया है । अत यह विशेषसे सामान्यके कथनका उदाहरण है ।

विशेषसे विशेषका कथन रूप अर्थान्तरन्यासका उदाहरण—

कण्ठमें विद्यमान विष भी शकरजीका कुछ भी करनेमें समर्थ नही हुआ, वे ही स्त्रियोसे अत्यन्त पीडित होते है । अत स्त्रियाँ अत्यन्त हलाहल है ॥२७७॥

यहाँ स्त्रियाँ भयकर विष है, इस विशेष कथनसे स्त्रियोसे पीडित इस विशेषका समर्थन किया गया है । अत विशेषसे विशेषके समर्थनका उदाहरण है । अथवा सामान्यसे विशेषका भी समर्थन होता है । यत सर्वस्त्री सामान्यसे पार्वती आदि विशेष स्त्रीमें दाहकत्वका समर्थन किया गया है ।

कार्य कारणभाव अर्थान्तरन्यासका उदाहरण—

हे भव्य जीवो ! जिनेश्वरके भक्त बनो, उनके अभक्त भी हो सकते है, क्योकि वे अभक्तमें भी समता रखनेवाले है । पर उनके भक्त हो सौभाग्यको प्राप्त होते है ॥२७८॥

भक्तिके कार्य भाग्य प्राप्तिमें भक्तित्वरूप कारणका समर्थन किया गया है । कारण-से कार्यका समर्थन होनेसे काव्यलिंग है, पर यहाँ कार्यमें कारणका समर्थ न होनेसे अर्थान्तरन्यास है ।

---

१ भक्तकार्येण भाग्यनयने भक्तत्वम् –ख ।

उद्दिष्टा ये क्रमैरर्था पूर्वं[1] पश्चाच्च त क्रमे ।
निरूप्यन्ते तु यत्नैतद् यथासख्यमुदाहृतम् ॥२७९॥
चित्त मुखे शिरसि पाणिपयोजयुग्मे
भक्ति स्तुति विनतिमञ्जलिमञ्जसैव।
चेक्रीयते चरिकरीति चरीकरीति ।
यश्चर्करीति तव देव स एव धन्य ॥२८०॥
[2]यत्र कस्यचिदर्थस्य निष्पत्तावन्यदापतेत् ।
वस्तु कैमुत्यसन्यायादर्थापत्तिरिय यथा ॥२८१॥
यत्रैकस्य वस्तुनो भावे तत्समानन्यायेन किमुतेत्यादिनार्थान्तरमापतति सार्थापत्ति ।
यात्रामात्रेण चक्रयङ्घ्री यो प्रणता मागधादय ।
सुरेशा कम्पितात्मान किमन्ये नृपमानिन ॥२८२॥

---

यथासख्य अलकारका स्वरूप—

पहले जिनक्रमोंसे अथ कह गय हो पीछे भी उन्ही क्रमासे उनको कहा जाय तो वहाँ यथासख्य नामक अलकार होता है। ॥२७९॥

यथासख्यका उदाहरण—

ह जिनश्वर जो मनुष्य अपन मन मुख मस्तक और दोना हस्तकमलाम भक्ति, स्तुति, नम्रता और अजलिब धन को बार बार करता है पुन पुन स्तुति करता ह सिर भुकाता है और हाथ जोडता ह वही ध य ह ॥२८०॥

अर्थापत्ति अलकारका स्वरूप—

जहा किसी अथकी निष्पत्तिमें कमुत्य यायसे अ य कोई दूसरी वस्तु आ पड उसे अर्थापत्ति कहत हैं। इस अलकारम एक अथके आधारपर दूसर अथका आक्षप होता है ॥२८१॥

जहाँ एक वस्तुकी सत्ताम उसीके समान यायसे या किमुत इत्यादिसे दूसरा अर्थ आ पड उसे अर्थापत्ति कहत ह ।

अर्थापत्तिका उदाहरण—

केवल दिग्विजय यात्रासे मगध इत्यादि देशके राजा चक्रवर्तीके चरणोमें झुक गय, सुरग—इन्द्र भो काप उठ। नपमा य—अपनको राजा माननवाले मूढ दम्भी राजाओंका कहना ही क्या ह ॥२८२॥

---

१ पूवपश्चाच्च —ख। २ यत्रैकस्यचिद —ख। ३ सन्यायाद —ख।

[1]पवौ आदौ येषां ते पवादयः। पकारादय ओष्ठ्यवर्णा न एषां तानि अपवादीनि च तेषां भावस्तत्ता निन्दावादिता च—

प्रश्नोत्तरे निबध्येते बहुधा चोत्तरादपि।
प्रश्न उन्नीयते यत्र सोत्तरालङ्क्रिया द्विधा ॥२९०॥

यत्रानेकवारमुत्तरं प्रश्ननिरूपणपूर्वकं तदेकमुत्तरं यत्र च निबध्यमानादुत्तरात्प्रश्न उन्नेय तदुत्तरं द्वितीयम्। क्रमेण यथा—

को लघुर्याचकः कोऽरिः पाप्मा को बन्धुरागमः।
का निद्रा मूढता धर्मे कस्त्राता जगतः पुरु. ॥२९१॥

किमद्य ज्ञातव्यं बुधवरमहाभाग जगति
प्रभु. श्रीवीराख्योऽजनि मुनि[2]र्यदा कल्पविटपी।
तदा जातो धर्मः परमविभव कामसुरभि-
र्महाजैनाश्चोद्यद्विविधचरिताः प्रादुरभवन् ॥२९२॥

यदा वीरजिनो जातस्तदा धर्म. सुलभो जातः। जैनोत्तमाश्च नानाचारित्रभाजो बहवो जाताः। किं पृच्छ्यते त्वयाधुनेत्युत्तरात् श्रीवीरप्रभौ सति

---

'प' और 'व' जिनके आदिमें हो, उन्हें पवादि पवार इत्यादि ओष्ठ्य वर्ण जिनमें न हो, वह अपवादि, उसमे स्थित कर्म विशेपको अपवादिता—निन्दावादिता—शिकायतवचन।

उत्तरालंकारका लक्षण—

जिसमें प्राय प्रश्न और उत्तर दोनो अंकित किये जायें अथवा उत्तरसे ही प्रश्नकी कल्पना कर ली जाये, उसे उत्तरालंकार कहते है और यह दो प्रकारका है ॥२९०॥

जहाँ अनेक बार उत्तर प्रश्न निरूपण सहित हो, वहाँ एक और जहाँ अंकित हुए उत्तरसे प्रश्नकी कल्पना की जाये, वहाँ द्वितीय उत्तरालंकार होता है। इन दोनोको ( १ ) प्रश्नोत्तर विशिष्ट और ( २ ) उत्तरपूर्वक कहा जा सकता है।

उदाहरण—

क्षुद्र कौन है ? याचक। शत्रु कौन है ? पाप। बन्धु कौन है ? शास्त्र। निद्रा क्या है ? धर्ममें विमुखता। जगत्का रक्षक कौन है ? पुरुदेव—ऋषभनाथ ॥२९१॥

हे बुद्धिशालियोंमें भाग्यशाली ! आज ससारमें जानने योग्य क्या है ? जब कल्पवृक्षके समान महावीर तीर्थंकरने इस भूमिपर जन्म लिया, तब सभी प्रकारकी कामनाओंको पूर्ण करनेमें समर्थ कामधेनु तुल्य परम सम्पत्तिशाली धर्मका प्रादुर्भाव हुआ और अनेक प्रकारके उत्तम चरित्रसे युक्त जैन प्रकट हो गये ॥२९२॥

जब महावीर तीर्थंकर पैदा हुए, तब धर्म सबके लिए सुलभ हो गया। श्रेष्ठ जैन अनेक प्रकारके चरित्रसे युक्त हुए। तुम क्या पूछते हो ? अधुना इस उत्तरसे

---

१. पवौ पवौ आदिर्येषाम्–ख। २. यथा –ख।

धर्मोदितोदितत्वमस्ति किं? किं जैनाश्च सम्पत्तिभाजः [1]सन्तीति? प्रश्न उन्नीयते।[2]

अथ वाक्यन्यायमूलप्रस्तावेन विकल्पं प्रस्तूयते—

विरोधे तु द्वयोर्यत्र तुल्यमानविशिष्टयोः।
औपम्याद्युगपत्प्राप्तौ विकल्पालंकृतिर्यथा ॥२९३॥

आज्ञा मन्दारमालास्य ध्रियतां मूर्ध्नि भो नृपाः।
खड्गजाताग्निसंदीप्तज्वालामालाथवा ध्रुवम् ॥२९४॥

चक्रिणि प्रभवति भूपानां सन्धिविग्रहशालिनाम्[3] तुल्यप्रमाणाभ्यामाज्ञाकुसुमधारित्वखड्गजाग्निज्वालामालाधारित्वे युगपदेव प्राप्ते विरोधाद्योगपद्यासंभवे विकल्पः। एतत्प्रतिपक्षभूतः समुच्चय उच्यते—

क्रियाणां चामलत्वादिगुणानां युगपत्ततः।
अवस्थानं भवेद् यत्र सोऽलंकारः समुच्चयः ॥२९५॥

---

श्रीवीर प्रभुके जन्म लेनेपर धर्मादिका अभ्युदय होता है क्या? क्या जैन सम्पत्तिशाली हैं? इन प्रश्नोंकी कल्पना की जाती है।

इसके पश्चात् वाक्यन्यायके मूल प्रस्तावानुसार विकल्पालंकारको प्रस्तुत करते हैं।

विकल्पालंकारका लक्षण—

जहाँ सम प्रमाणवाले उपमानोपमेयके औपम्यादिकी एक साथ प्राप्ति होनेपर विरोध प्रतीत होता हो, वहाँ विकल्प नामका अलंकार होता है ॥२९३॥

उदाहरण—

हे राजाओ! इस चक्रवर्ती राजाकी आज्ञारूपी मन्दारपुष्पकी मालाको अपने मस्तकपर धारण करो अथवा इसकी तलवारसे उत्पन्न अग्निसे प्रज्वलित ज्वालाकी पंक्तिको मस्तकपर धारण करो ॥२९४॥

चक्रवर्तीके समर्थ रहनेपर राजाओंके लिए तुल्य प्रमाणवाले सन्धि और विग्रहसे आज्ञारूपी पुष्पमालाको धारण करना तथा अग्निकी ज्वालामालाको धारण करना एक साथ प्राप्त है। विरोधी होनेके कारण दोनों एक साथ हो नहीं सकते, सन्धि और विग्रह दोनों विरोधी हैं, अतः यहाँ विकल्पालंकार है।

विकल्पकी विपरीत स्थितिवाले समुच्चय अलंकारका लक्षण निरूपित किया जाता है।

समुच्चयका लक्षण—

जिसमें क्रिया तथा अमलत्वादि गुणोंका साथ साथ वर्णन हो, उसे समुच्चय अलंकार कहते हैं ॥२९५॥

---

१ सन्त्विति–ख। २ अथ ...प्रस्तूयते इति वाक्य खप्रतौ नास्ति। ३ नामभ्याम् –ख।

[1]निष्क्रामति पुरु. स्वामी स्तुवन्ति स्तुतिपाठकाः
अनुयान्ति महीपाला वहन्ति शिबिका सुराः ॥२९६॥
उदिते [2]भासति ज्ञानदीधितौ पुरुभर्तरि ।
विशदं भव्यचेतोऽदृक् घूकानां कलुषं मनः ॥२९७॥

उदाहरणद्वयमुक्तं भिन्नविषयत्वे । एकविषयत्वे यथा—

आदिब्रह्महितोपदेशविमुखा [4]मिथ्यादृशो जन्तवः ।
श्वभ्रेषु प्रभवन्ति यान्ति दलनं वाञ्छन्ति सौख्यास्पदम् ।
भ्रश्यन्त्युत्पतनं च यान्ति निहताः क्रन्दन्ति मूर्च्छन्ति ते ।
घूर्णन्ते प्रलपन्ति दुःखनिवहं ते [5]भुंक्ष्वते सर्वदा ॥२९८॥

गुणक्रियासाकल्येन यथा—

आदिब्रह्मणि सूदिते विशदहृत्कौतूहलं निर्मल-
स्फाराक्षं वदनारविन्दविकचं भेरीरवव्यापनम् ।
नानाभूषणकान्तिपुञ्जविसरव्याप्ताशमिन्द्रादयः
साकेतं ययुरुत्तमाङ्गविनतिं कुर्वन्त आराद्वराः ॥२९९॥

---

उदाहरण—

पुरु स्वामी नगरसे बाहर निकलते हैं। स्तुतिपाठक उनकी प्रशंसा करते हैं, राजा लोग पीछे पीछे चलते हैं और देवता लोग उनकी पालकीको ढोते हैं ॥२९६॥

ज्ञानभानुस्वरूप पुरुस्वामीके उदित तथा देदीप्यमान होनेपर सज्जन पुरुषोंका चित्त स्वच्छ तथा दृष्टिविहीन उल्लू स्वरूप दुष्टोंका मन कलुषित हुआ ॥२९७॥

उपर्युक्त उदाहरण भिन्न विषयक है। एक विषयक उदाहरण निम्न प्रकार है—

आदिब्रह्मा—तीर्थंकर ऋषभदेवके हितकारी उपदेशसे विमुख मिथ्यादृष्टि नरक जाते हैं, जहाँ वे कूटे जाते हैं, सुखप्रद स्थानकी कामना करते हैं, गिरते हैं, उठते हैं, पीटे जानेपर वे रोते हैं, बेहोश हो जाते हैं, छटपटाते हैं, अप्रासंगिक बोलते हैं और वे सर्वदा दुःखको भोगते रहते हैं ॥२९८॥

गुण और क्रियाके समूहसे युक्त उदाहरण—

आदि ब्रह्माके अच्छी तरह उदित होनेपर इन्द्र इत्यादि देवगण स्वच्छ हृदय, कौतुक पूर्ण, स्वच्छ विकसित नयन तथा विकसित वदनारविन्द, भेरीकी ध्वनिके साथ अनेक प्रकारके आभूषणोंके कान्ति-समूहके विस्तारसे दिशाओंको व्याप्त करते हुए तथा शिर अवनत किये हुए बहुत दूर साकेतपुरी—अयोध्यामें चले आते हैं ॥२९९॥

---

१. निष्क्रामति ... इत्यस्य पूर्वम् –ख— 'आदिब्रह्महितोपदेशविमुखा' इति पाठोऽस्ति ।
२. भास्वति–ख । ३. चेतोदृक् –ख । ४. मिथ्याद्विषो –ख । ५. भुञ्जते –क-ख ।

अनेकेषां कारणानामहमहमिकया यत्रैकं कार्यं साधयितुमुद्यमः सोऽपि समुच्चय एव । यथा—

शौचं सत्यं क्षमा त्यागः प्रागल्भ्यं मृदुतार्जवम् ।
वृत्तं चारुविवेकित्वं दयां पुष्णन्ति चक्रिणः ॥३००॥

शौचादीनां कृपासंपादने प्रत्येकं कारणत्वेऽपि युगपदहमहमिकया संबन्धः ।

कार्यसिद्ध्यर्थमेकस्मिन् हेतौ यत्र प्रवृत्तिके ।
काकतालीयवृत्तोऽस्य समाधिरुदितो यथा ॥३०१॥

कार्यसिद्धये यत्रैकस्मिन् कारणे वृत्ते काकतालीयन्यायेन कारणमन्यदागत्य तत्कार्यं सुष्ठु करोति स समाधिः ।

चक्र्याश्लेषधियं कर्तुं विस्रस्तकुचवाससि ।
वध्वां पारावतस्तावच्चुकूज मणितध्वनिम् ॥३०२॥

तल्पस्थितचक्रिणः परिरम्भणयोजनार्थं कान्तया कुचवस्त्रविस्रंसने प्रवर्तिते काकतालीयतया जातेन पारावतध्वनिना आलिङ्गनलक्षणकार्यस्य सुकरत्वम् । लोकन्यायमूलालंकाराः कथ्यन्ते—

---

अनेक कारणोंके रहनेपर 'मैं पहले, मैं पहले' इस प्रकारकी क्रियासे एक कार्यको सिद्ध करनेके लिए जिसमें प्रयास दिखलाई पड़े, वह भी समुच्चयालंकार है । यथा—

पवित्रता, सत्य, क्षमा, दान, प्रगल्भता, मृदुता, सरलता, सुन्दरचरित्र और विवेक आदि गुण चक्रवर्तीकी दयाको पुष्ट करते हैं ॥३००॥

कृपा सम्पादनमें शौचादि सभी गुण कारण होनेपर भी एक साथ 'मैं पहले, मैं पहले' इस क्रियासे सम्बन्ध है ।

समाधि अलंकारका लक्षण—

जिसमें कार्यसिद्धिके लिए एक हेतुके प्रवृत्त होनेपर अचानक दूसरे ही हेतुसे सुन्दरता पूर्वक कार्य सम्पन्न हो जाये, वहाँ समाधि अलंकार होता है ॥३०१॥

उदाहरण—

चक्रवर्ती भरतमें आलिंगन विषयक बुद्धि उत्पन्न करनेके हेतु नायिकाके वक्षस्थलका वस्त्र हट हो रहा था कि कबूतर मधुर ध्वनिसे कूज उठा ॥३०२॥

पलंगपर स्थित चक्रीमें आलिंगन विषयक भावना उत्पन्न करनेके लिए कान्ताके द्वारा वक्षस्थलका वस्त्र हटाया जा रहा था कि अचानक कबूतरके शब्दने आलिंगन भावनाको सहजमें उत्पन्न कर दिया । अतः यहाँ समाधि अलंकार है ।

अब लोकन्याय मूलक अलंकारोंका निरूपण करते हैं—

यत्रात्यद्भुतचारित्रवर्णनाद् भूतभाविनोः ।
प्रत्यक्षायितता प्रोक्ता वस्तुनोर्भाविकं यथा ॥३०३॥

न चातीतानागतयोः प्रत्यक्षवदवभासित्वं विरुध्यते अत्याश्चर्यार्थवर्णनया भावकाना चेतसि भावनोत्पत्तेः । तथा च प्रत्यक्षायमाणत्वं भावनया पौनःपुन्येन चेतसि निदर्शनाद् घटत एव ।

पिहिते कारागारे तमसि च सूचीमुखाग्रनिर्भेद्ये ।
मयि च निमीलितनयने तथापि कान्ताननं व्यक्तम् ॥३०४॥

इत्याद्यदृश्यमानार्थेऽपि प्रत्यक्षायमाणत्वसंभवात् ।
चक्रिसेनाग्रतो रेजे चक्राब्जमरसद्दलम् ।
दलाग्रे यस्य वार्बिन्दुरिवालक्ष्यत सर्वभूः ॥३०५॥

सकलद्वीपसागरयुक्तायाः सर्वभुवश्च[1] धारायां जलबिन्दुरूपतेति अद्भुतवर्णनया तत्र सा बिन्दुरेवेति भावनया भावकस्य प्रत्यक्षवत् प्रतीति[2]-

---

भाविक अलंकारका लक्षण—

जहाँ अत्यन्त विचित्र चरित्रके वर्णनसे अतीत और अनागत वस्तुओंकी वर्तमानके समान प्रतीति होने लगे, वहाँ भाविक अलंकार होता है ॥३०३॥

यहाँ अतीत और अनागत वस्तुमें वर्तमानके समान प्रतीतिका होना विरुद्ध नहीं है, क्योंकि अत्यन्त आश्चर्यजनक वस्तुओंके वर्णनसे भावुकोंके चित्तमें भावनाकी उत्पत्ति हो सकती है । अतएव प्रत्यक्षके समान भावनाका बार-बार चित्तमें उत्पन्न होना विरुद्ध नहीं है ।

उदाहरण—

कारागारके बन्द रहनेपर सघन अन्धकारमें नेत्र बन्द कर लेनेपर भी प्रियतमाका मुख साफ दिखलाई पड़ता है ॥३०४ ।

भावनातिरेकके कारण वस्तुके अदृश्य रहनेपर भी उसको प्रत्यक्षके समान प्रतीति होती है ।

*चक्रवर्तीकी सेनाके आगे चक्राकार बलयुक्त चक्रकमल सुशोभित हुआ । इस* चक्रके दलके अग्रभागमें समस्त पृथ्वी जलबिन्दुके समान दिखलाई पड़ती थी ॥३०५॥

समस्त द्वीप और सागरोंसे युक्त सारी पृथ्वीका चक्रकी धारामें जलबिन्दुरूपसे विलक्षण वर्णन होनेके कारण वहाँ वह बिन्दुके समान प्रतीत होती है, यह प्रतीति भावुकको प्रत्यक्ष के समान है ।

---

१. सर्वभुवश्चक्रधारायाम् –ख । २. प्रतिसम्भव –ख ।

सभवः। न चेयं [1]स्वभावोक्तिरस्या विषयस्याद्भुतत्वेन भाव्यत्वाभावात्। नाप्युत्प्रेक्षा [2]भाविनो प्रत्यक्षत्वेनाध्यवसायाभावात्। नेय रसवदाद्यलङ्कृति अत्र विभावानुभावाद्यनुसन्धानेन रसादेर्भाव्यत्वेन अद्भुतत्वाभावात्। [3]भावनया अभ्रान्तिनिरूपणान्न भ्रान्तिमानपि।

यत्रेष्टतरवस्तूक्ति. सा प्रेयोऽलंकृतिर्यथा।
शृङ्गारादिरसोत्पुष्टिर्यत्र तद्रसवद् यथा ॥३०६॥

भो भव्या. पिबतादराच्छ्रुतिपुटैः कल्याणवार्तासुधा-
मादिब्रह्मजिनेशिनः सुरगिरौ जन्माभिषेकोत्सवः।
जातस्तेन सुरालयोऽजनि गिरिः स्वर्गायिता भूरपि
देवाः पावनमूर्तयो [4]जैनवरा सर्वे कृतार्थीकृता ॥३०७॥

विश्वलोकप्रियतरस्य पुरुजिनजन्माभिषेकस्य प्रतिपादनम्।

रहस्सु वस्त्राहरणे प्रवृत्ता सहासगर्जा क्षितिपालवध्वा।
सकोपकन्दर्पधनुःप्रमुक्तशरौघहुङ्काररवा इवाभु ॥३०८॥

इस वर्णनमें स्वभावोक्ति भी नही है, क्योंकि इस विषयके अद्भुत हानेसे भाव्यत्वका सर्वथा अभाव है। यहाँ उत्प्रेक्षा भी नही है, क्योंकि भावी वस्तुओंका प्रत्यक्षत्वके साथ अध्यवसाय नही है। रसवद् अलकार भी नही है, क्योंकि विभाव, अनुभाव इत्यादिके अनुसन्धानसे रसादिकी भाव्यताके कारण अद्भुतता नही है। भावनामें अभ्रान्तिका निरूपण होनेके कारण भ्रान्तिमान् भी नही है।

प्रेयस् और रसवत् अलंकारोंके लक्षण—

जिसमें अत्यन्त अभिमत वस्तुका कथन हो उसे प्रेयस् अलकार और जिसमें शृंगारादि रसकी विशेष पुष्टिका वर्णन हो उसे रसवद् अलकार कहते हैं ॥३०६॥

प्रेयस्का उदाहरण—

हे भव्यजीवो! आदिब्रह्मा जिनेश्वर भगवान्की कल्याणकारी उपदेशरूपी अमृतका आदरपूर्वक कानोंसे पान कीजिए। सुमेरु पर्वतपर उनका जन्माभिषेक हुआ इसलिए वह पर्वत भी देवताओंका निवासस्थान हो गया, पृथिवी भी स्वर्गतुल्य हो गयी तथा देव और मानव सभी पवित्र एव सफल जीवन बन गये ॥३०७॥

यहाँ सम्पूर्ण लोकके अत्यन्त प्रिय पुरु जिनके अभिषेकका प्रतिपादन किया गया है।

रसवद् अलकारका लक्षण—

एकान्तमें रानियोंके वस्त्रोंके आकर्षणमें प्रवृत्त, हास्ययुक्त शब्द क्रुद्ध कामके धनुषसे छोड़े हुए बाणके समूहमें हुकार शब्दके समान सुशोभित हुए ॥३०८॥

---

१. स्वभावोक्तिरस्याम् –ख। २. भूतभाविनो –ख। ३. भावनाया अभ्रान्तिरूपत्वात्न भ्रान्तिमानपि–क-ख। ४. जिनवरा –ख।

अत्र शृङ्गाररसस्य पोषणम् । एवं रसान्तरेऽपि योज्यम् ।

यत्रात्मश्लाघनारोहो यथा सोर्जस्वलंक्रिया ।
प्रत्यनीकं रिपुध्वंसाशक्तौ तत्सङ्गिदूषणम् ॥३०९॥

यत्र समर्थस्य प्रतिपक्षस्य [1]निराकरणासामर्थ्ये तत्सबन्धिनिराकरणं प्रत्यनीकालंकारः ॥ ।

यत्तेजोऽनलदग्धनाकपदिगाद्याब्धिस्थदेवाधिपा
यत्पादद्युतिवारिसिक्तदमिता मेघेश्वराख्या गताः ।
सहृत्ता मम गर्जितेन पतिता भूमौ कुलक्ष्माभृत-
श्चक्रेट्सन्निभमेरुमात्ररहिता श्लाघान्यघातेन का ॥३१०॥

अत्र जयकुमारस्यात्मश्लाघा ।
चक्रिकीर्तिपरिस्फूर्तिजितस्वमहिमा शशी ।
तत्सबन्धिमहापद्म पद्माकरमपास्यति ॥३११॥

चक्रिसबन्धिनी महालक्ष्मीर्यस्य अथवा महापद्मा निधय । पक्षे अम्बुजानि । [2]तवास्यादितुल्यपङ्कजाना तत्सबन्धित्व वा ।

---

यहाँ शृगाररसका पोषण हुआ है। इसी प्रकार अन्य रसोंमें भी योजना कर लेनी चाहिए।

ऊर्जस्वी और प्रत्यनीक अलकारोंके लक्षण—

जहाँ अपनी प्रशसा अत्यधिक की जाये, वहाँ ऊर्जस्वी और जहाँ शत्रुके वधमें असमर्थ रहनेपर सगीको दोष दिया जाये, वहा प्रत्यनीक अलकार होते हैं ॥३०९॥

उदाहरण—

जिसकी प्रतापरूपी अग्निसे जले हुए देवगण पूर्वी समुद्रमें स्थित हैं, जिसके पैरकी कान्तिरूपी जलके सिचनसे शान्त होनेके कारण मघश्वरकी सज्ञासे विभूषित हैं तथा गर्जनसे चक्रवर्तीके समान सुमरुसे भिन्न अन्य सभी पर्वत भूमिपर गिर गये हैं, अत सुमरुको खण्डित कर, अन्यके हनन करनेमें क्या वीरता है ? ॥३१०॥

*यहाँ जयकुमारकी आत्मप्रशसा है।*

चक्रवर्ती भरतकी कीर्तिकी महती दीप्तिसे पराजित महत्त्ववाला चन्द्रमा उससे सम्बद्ध महालक्ष्मीवाले कमलसमूहको दूर कर देगा ॥३११॥

चक्रवर्ती सम्बन्धी महालक्ष्मी अथवा महापद्मनिधिको, पक्षान्तरमें कमलोंको, तुम्हारे मुखके तुल्य पकजोंको अथवा उनसे सम्बन्धको।

---

१ निराकरणासामर्थ्ये तत्स —ख। २ तदास्यादि–ख।

यद्वस्तु केनचित्कर्त्रा येन साधितमन्यथा।
तत्तेनैवान्यकर्त्रा चेद् व्याघातः स प्रभाष्यते ॥३१२॥

यद्वस्तु येन केनापि कर्त्रा येन साधनेन साधितं तेनैव साधनेन तद्वस्तु अन्येन कर्त्राऽन्यथाक्रियते चेत् स व्याघातः।

बाहुभ्या लब्धमैश्वर्यं गर्वपर्वतवैरिभिः।
निःसारीकृतमेताभ्या महता चक्रपाणिना ॥३१३॥

क्रमेणानेकमेकस्मिन्नेकं वा यदि वर्तते।
अनेकस्मिन् [१]यदाधेयं पर्यायः स द्विधा यथा ॥३१४॥

अनेकमाधेयमेकस्मिन्नाधारे यदि वर्तते एकः पर्यायः। क्रमेणेत्यनेन समुच्चयालंकारव्यवच्छेदः तत्रैकत्रानेकेषां युगपद्वर्तनात्।

यत्रानेकस्मिन्नेक यदि स द्वितीयः। अत्रापि क्रमेणेत्यनेन विशेषालंकार-विच्छेदः। तत्र अनेकत्र एकस्य युगपद्वर्तनात्।

---

व्याघात अलंकारका स्वरूप—

जो वस्तु किसी कर्ताके द्वारा जिस साधनसे सिद्ध की गयी हो, वही वस्तु किसी दूसरे कर्ताके द्वारा उसी साधनसे दूसरे प्रकारसे सिद्ध की जाये, तो वहाँ व्याघात अलंकार होता है ॥३१२॥

जो वस्तु जिस किसी कर्ताके द्वारा जिस साधनसे सिद्ध की गयी हो, उसी साधनसे वह वस्तु दूसरे कर्ताके द्वारा विपरीत बना दी जाये, तो ऐसे स्थलपर व्याघात अलंकार होता है।

उदाहरण—

अत्यन्त गर्विष्ठ पर्वतके समान शत्रुओंने बाहुओंसे धनार्जन किया था, पर महान् शक्तिशाली चक्रवर्तीने बाहुओंसे ही उस धनको विपरीत नष्ट कर दिया ॥३१३॥

पर्याय अलंकारका स्वरूप और भेद—

क्रमशः एकमें अनेक तथा अनेकमें एक आधेयका जहाँ वर्णन हो, वहाँ पर्याय अलंकार होता है। इसके दो भेद है ॥३१४॥

अनेक आधेय एक आधारपर हो तो एक पर्याय होता है। यहाँ क्रमशः इस कथनसे समुच्चयालंकारसे व्यावृत्ति हुई, क्योंकि उसमें अनेकको एक साथ स्थिति रहती है।

जहाँ अनेक आधारमें एक आधेय हो, वहाँ द्वितीय पर्याय अलंकार होता है। यहाँ भी क्रमेण इस पदसे विशेषालंकारकी व्यावृत्ति होती है, क्योंकि विशेषालंकारमें अनेक आधारमें एक आधेयकी एक साथ अवस्थिति होती है।

---

१. यथाधेयम्–ख।

कुवादिनः स्वकान्ताना निकटे परुषोक्तयः ।
समन्तभद्रयत्यग्रे पाहि पाहीति सूक्तयः ॥३१५॥
अत्र विजिगीषोक्तिदैन्योक्तीना एकाधारे [1]अनेकेषां क्रमेण प्रवृत्तिः ।
लक्ष्मीः पद्माकरस्था जडगृहमिदमित्याश्रिता चन्द्रमत्र
स्थित्वा दोषाकरोऽय त्विति च पुनरतः संश्रिता मेरुमत्र ।
स्थित्वा गर्वोन्नतोऽय भवति पुनरिति प्राप्य तस्मान्निधीशं
तस्य श्रीवेक्षसोद्धे स्थिरतरमहसि स्थैर्यभागात्तदृष्टिः ॥३१६॥
एकस्या लक्ष्म्याः सर प्रभृत्यनेकत्र क्रमेण [3]प्रवर्तनम् ।
विदग्धमात्रबोध्यस्य वस्तुनो यत्र भासनम् ।
कायाकारेङ्गिताभ्या हि सा सूक्ष्मालङ्कृतिर्यथा ॥३१७॥
सुभद्रा नवससर्गे प्रिये क्षुतवति द्रुतम् ।
ईषदुद्भिन्नबिम्बोष्ठी स्वकर्णस्पर्शनं व्यधात् ॥३१८॥

---

उदाहरण—

कुवादियो—मिथ्यादृष्टियोकी उक्तियाँ अपनी प्रियतमाओके समक्ष पौरुषयुक्त और आचार्य समन्तभद्रके समक्ष 'रक्षा करो–रक्षा करो' इस प्रकारकी होती है ॥३१५॥

यहाँ विजिगीषा और दैन्यकथन रूप अनेक आधेय एक ही आधारमें है, अत. प्रथम पर्याय अलकार है ।

कमलसमूहसे युक्त सरोवररूपी गृहमें रहती हुई लक्ष्मीने उसे जडगृह मानकर चन्द्रमामें आश्रय लिया । अनन्तर उसे दोषाकर समझ वह वहाँसे हटकर मेरुपर्वतपर चली गयी । पश्चात् मेरुको गर्वोन्नत समझ वहाँसे हटकर वह चक्रवर्तीके पास आयी । यहाँ आकर उनके प्रदोप्त सुस्थिर तेजवाले वक्षःस्थलपर उन्हीकी ओर ताकती हुई स्थिरताको प्राप्त हो गयी ॥३१६॥

यहाँ एक ही लक्ष्मीकी सरोवर आदि अनेक आधारोमें क्रमश. स्थिति बतलायी गयी है, अत द्वितीय पर्याय है ।

सूक्ष्म अलकारका स्वरूप—

जहाँ आकार अथवा चेष्टासे पहचाना हुआ सूक्ष्म पदार्थ (अर्थ) भी किसी चातुर्यपूर्ण सकेतसे सहृदयवेद्य बनाया जाये, वहाँ सूक्ष्म अलकार होता है ॥३१७॥

उदाहरण—

चक्री भरतकी पत्नी सुभद्राने प्रियतमके प्रथम संसर्गके अवसरपर छीक देनेके कारण थोडा खुले-खुले अधर पुटवाली होती हुई कानका स्पर्श किया ॥३१८॥

---

१. नैकपाम्–ख । २ श्रीवक्षसिद्धे–ख । ३. वर्तनम् –ख ।

नूतनसंगे लज्जया दीर्घायुर्भवेति वक्तुमशक्तया स्वकर्णस्पर्शनेन तदर्थः प्रकाशितः।

महासमृद्धिरम्याणां वस्तूनां यत्र वर्णनम्।
विधीयते च तत्र स्यादुदात्तालंक्रिया यथा ॥३१९॥

समवसरणमध्ये [2]ब्रह्मपादप्रणम्रान्
मुकुटघटितरत्नान् दिग्विराजप्रभाङ्गान्।
त्रिदशमनुजराजान् स्तोत्रसंघट्टरम्यान्
प्रमुदितमनसस्तान् वीक्ष्य दृष्टः स चक्री ॥३२०॥

भवेद्विनिमयो यत्र समेनासमतः सह।
समन्यूनाधिकानां स्यात् परिवृत्तिस्त्रिधा यथा ॥३२१॥

समेन [3]समन्यूनाधिकयोरक्रमाभ्यामधिकन्यूनाभ्यां सह विनिमयः परिवृत्तिः। तत्र समेन सह परिवृत्तिर्यथा।

---

प्रथम समागममें लज्जाके कारण दीर्घायु होइए, यह कहनेमें असमर्थ होती हुई अपने कानके स्पर्शसे उक्त अर्थ सूचित कर दिया।

उदात्त अलंकारका स्वरूप—

जहाँ लोकोत्तर वैभव अथवा महान् चरित्रकी समृद्धिका वर्ण्यवस्तु अंगरूपमें वर्णन किया जाये, वहाँ उदात्त अलंकार होता है ॥३१९॥

उदाहरण—

वह चक्रवर्ती भरत समवशरणमें आदितीर्थंकरके चरणोंमें विनत, मुकुटोंमें जटित रत्नवाले, दिशाओंमें सुशोभित प्रभापूर्ण अंगवाले, स्तोत्रपाठमें संलग्न रहनेसे सुन्दर, प्रसन्न मनवाले देवराजों और नरेशोंको देखकर प्रसन्न हुआ ॥३२०॥

परिवृत्ति अलंकारका स्वरूप—

जहाँ सम, न्यून और अधिकका जो समान नहीं है, उसका समानके साथ विनिमय—आदान-प्रदान हो, वहाँ परिवृत्ति अलंकार होता है। परिवृत्तिका अर्थ है परिवर्तन विनिमय अर्थात् वस्तुओंका आदान-प्रदान। कवि प्रतिभोत्पन्न विनिमयके वर्णनसे चमत्कृति उत्पन्न होती है ॥३२१॥

इसके तीन भेद हैं—(१) समपरिवृत्ति (२) न्यून परिवृत्ति और (३) अधिक परिवृत्ति। सम न्यून और अधिकका क्रमरहित अधिक और न्यूनके साथ विनिमयको परिवृत्ति कहा जाता है।

---

१. नूतनसङ्गमे –ख। २. ब्रह्मपादे ...–ख। ३. समेन समस्य न्यूना...–ख।

स्तोत्रकोटिं वितीर्यास्मै चक्रिणे कविकुञ्जराः ।
[1]धनकोटी लभन्ते स्म दत्तां [2]चक्रीशना सता ॥३२२॥
नतिमूलधनं दत्वा भव्यजीवैः स्वयंभुवे ।
त्रीणि रत्नानि लभ्यन्ते दुर्लभानि जगत्त्रये ॥३२३॥
प्रणाममूलधनतो रत्नत्रयस्याधिक्यमिति न्यूनाधिकपरिवृत्तिः ।
युद्धे जयकुमारेण जिता गर्वितभूभुजः ।
भूषणानि किरातेभ्यो दत्वा गुञ्जादि भेजिरे ॥३२४॥
त्यज्यमानमण्डनवस्त्रादेः दीयमानगुञ्जामणिवल्कलादिकं न्यूनमिति अधिकेन न्यूनपरिवृत्तिः शृङ्खलामूलालंकारानाह—
प्रत्युत्तरोत्तरं हेतुः पूर्वं पूर्वं यथा क्रमात् ।
असौ कारणमालाख्यालंकारो भणितो यथा ॥३२५॥
धर्मेण पुण्यसंप्राप्तिः पुण्येनार्थस्य संभवः ।
अर्थेन कामभोगश्च क्रमोऽयं चक्रिणि स्फुटः ॥३२६॥

---

समपरिवृत्तिका उदाहरण—

श्रेष्ठ कविगण इस चक्रवर्तीको प्रदानमें करोड़ों स्तोत्र भेंटकर इससे करोड़ोंकी संख्यामें धनराशि प्राप्त करते हैं ॥३२२॥

न्यूनाधिक परिवर्तका उदाहरण—

भव्यजीवोंके द्वारा आदि जिनेश्वरको नमस्काररूपी मूलधन देकर तीनों लोकोंमें अलभ्य सम्यग्दर्शन, सम्यग्ज्ञान और सम्यक्चारित्ररूप तीन रत्न प्राप्त किये जाते हैं ॥३२३॥

रणमें जयकुमारसे पराजित हुए घमण्डी राजाओंने अपने बहुमूल्य आभूषणोंको किरातोंको देकर उनसे गुंजाफल प्राप्त किये ॥३२४॥

त्याग किये जाते हुए अलकार और वस्त्रादिसे लिये जाते हुए गुंजा, मणि, वल्कलादि न्यून हैं, अतएव यहाँ अधिकसे न्यूनका विनिमय हुआ है ।

शृंखला न्यायमूलक अलकारोंका वर्णन किया जाता है ।

कारणमालालंकारका स्वरूप—

जहाँ पूर्व पूर्व वर्णित पदार्थ उत्तरोत्तर वर्णित पदार्थोंके कारणरूपमें वर्णित होते चलें, वहाँ कारणमाला अलकार होता है ॥३२५॥

उदाहरण—

धर्मसे पुण्यकी प्राप्ति, पुण्यसे धनकी प्राप्ति और धनसे काम एवं भोगकी प्राप्ति, यह क्रम चक्रवर्ती भरतमें स्पष्ट था ॥३२६॥

---

१. धनकोटिम् ख–। २. चक्रेशिना ...–ख ।

यत्रोत्तरोत्तरं पूर्वं पूर्वं प्रति विशेषणम् ।
क्रमेण कथ्यते त्वेकावल्यलंकार इष्यते ॥३२७॥

[1]पुरुदेवपुरी चारुश्रावकव्रजशोभिता ।
श्रावकाः स्थितधर्माणो [2]धर्मो यत्र त्रयात्मकः ॥३२८॥

इदमुदाहरणं स्थापनेन अपोहेनापि स्याद् यथा—
न सा सभा कवित्वादिगुणिविद्वज्जनोज्झिता ।
विद्वज्जना न ते श्रद्धासम्यग्ज्ञानविवर्जिताः ॥३२९॥

यत्रोत्तरोत्तरं प्रयुत्कृष्टत्वावहता भवेत् ।
पूर्वपूर्वस्य वै चैतन्मालादीपकमिष्यते ॥३३०॥

आदिब्रह्मापसद्बोधं बोधः प्रापार्थसंचयम् ।
पदार्थनिवहोऽप्याप लोकालोकस्वरूपताम् ॥३३१॥

---

एकावली अलंकारका स्वरूप—

जहाँ पूर्व-पूर्व वर्णित वस्तुके लिए उत्तरोत्तर वर्णित वस्तुका विशेषणरूपसे क्रमशः विधान किया जाता है, वहाँ एकावली अलंकार होता है ॥३२७॥

उदाहरण—

पुरु भगवान्‌की नगरी—अयोध्या श्रेष्ठ श्रावक समूहसे सुशोभित थी, श्रावक धर्मात्मा थे और धर्म रत्नत्रयरूप स्थिर था ॥३२८॥

यह उदाहरण स्थापनाविधिका है ।

अपोह अर्थात्—निषेधका उदाहरण—

कवित्वादि गुणशाली विद्वानोंसे रहित वह सभा नहीं है, श्रद्धा और सम्यग्ज्ञानसे रहित वे विद्वान् भी नहीं हैं ॥३२९॥

मालादीपकालंकारका स्वरूप—

जहाँ उत्तरोत्तर वस्तुके प्रति पूर्व-पूर्व वर्णित वस्तु की अपेक्षा उत्कृष्टता प्रतीत हो वहाँ निश्चय ही मालादीपक अलंकार होता है ॥३३०॥

उदाहरण—

आदिब्रह्माने सद्बोधको प्राप्त किया, सद्बोधने अर्थसंचयको प्राप्त किया । पदार्थ-समूह भी लोकालोक स्वरूपताको प्राप्त हुआ ॥३३१॥

---

१. पूर्वदेवपुरीत्यस्य पूर्व-खण्डतो पूर्वं पूर्वं प्रति यत्र यथानरपा विशेषण-त्वस्यैकावली ।
२. धर्मो रत्नत्रयात्मकः—क-ख ।

यत्रोत्तरोत्तरोत्कर्षः सा सारालंकृतिर्यथा—

तत्त्वे जीवोऽत्र भव्यस्त्रसपरिणमनोऽत्रापि [1]पञ्चाक्षसंसी
मर्त्योऽरोगो विवेकी धनिक उरुकुलोऽत्रापि सम्यग्दृगत्र।
कारुण्याढ्यो व्रताढ्योऽत्र च सकलयमो धर्मसध्यानकोऽत्र
शुक्लध्यान्यत्र कर्मक्षपक इह वरः केवली सिद्ध एव ॥३३२॥

विश्वलोकसारभूतं सिद्धपरमेष्ठिनं विषयीकुर्वतः सार इत्यस्यालंकारस्यान्वर्थसंज्ञा। इत्यर्थालंकारान् निरूप्येदानीं संसृष्टिसंकरौ कथ्येते। यथा लौकिकानां कनकमयानां[2] च पृथक्-पृथक् सौन्दर्यकराणामपि हाराद्यलंकाराणामन्योन्यसंबन्धेन रम्यता दृश्यते तथैव रूपकादीनामलंकाराणामन्योन्यसंबन्धेन रम्यतातिशयो गम्यते। तिलतण्डुलन्यायेन संयोगरूपः [3]क्षीरनीरन्यायेन समवायरूपश्चेति स च संबन्धो द्विधा। आद्येन न्यायेन संसृष्टिरन्त्येन संकरः।

शुद्धिरेकप्रधानत्वमेकालंकारप्राधान्यरूपा स्यादिति शुद्धिमिच्छन्ति

---

सारालंकारका स्वरूप और उदाहरण—

जहाँ उत्तरोत्तर उत्कर्षकी प्रतीति हो, वहाँ सारालंकार होता है। यथा—

इस संसारमें भव्यजीव, उनमें भी मुक्तिप्रद पञ्चनमस्कारमन्त्रका पाठी, मनुष्य होनेपर भी नीरोग, विवेकशील, धनिक, उत्तमकुल, उसमें भी सम्यग्दृष्टि, महान दयालु, व्रती, उसमें भी समस्त व्रत-नियमोंका पालक, उनमें धर्मका अनुसन्धान करनेवाला, उनमें भी कर्मविनाशक शुक्लध्यानी और श्रेष्ठ केवलज्ञानी सिद्ध ही है ॥३३२॥

सम्पूर्ण लोकमें सारभूत सिद्धपरमेष्ठीको प्रत्यक्ष करना ही लोगोंके लिए 'सार' है, यह इस अलंकारकी अन्वर्थ संज्ञा है।

अब अर्थालंकारोंको निरूपित करनेके उपरान्त संसृष्टि और संकर अलंकारोंको कहते हैं। जिस प्रकार लोकमें होनेवाले सुवर्णमय तथा भिन्न-भिन्न अंगोंकी शोभा बढ़ानेवाले 'हार' इत्यादि आभूषणोंके परस्पर सम्बन्धसे रम्यता देखी जाती है, उसी प्रकार रूपक आदि अलंकारोंके परस्पर सम्बन्धसे अतिशय रम्यता प्रतीत होती है। यह सम्बन्ध दो प्रकारका है—(१) तिलतण्डुल न्यायसे संयोग स्वरूप, (२) और क्षीर-नीर न्यायसे समवाय स्वरूप। तिल-तण्डुल न्यायसे जहाँ अलंकारोंकी पृथक्-पृथक् प्रतीति हो, वहाँ संसृष्टि और क्षीर-नीर—दूध-पानी न्यायसे अलंकारोंकी अपृथक् रूपसे प्रतीति हो, वहाँ संकर अलंकार होता है।

प्रधानरूपसे एक अलंकारका रहना शुद्धि है, अतः शुद्धि अभीष्ट है, संसृष्टि

---

१ पञ्चाक्षसञ्ज्ञी–क-ख। २. कनकमयानां मणिमयानां च–ख। ३. क्षीरन्यायेन–ख।

संसृष्टिसंकरयो. पृथक्त्वं नेच्छन्ति। इह तु एतयोः पृथक् चारुत्वातिशयकारणत्वेन पूर्वोक्तालंकारेभ्यः पार्थक्यम्।

[1]तिलतण्डुलवच्छ्लेषा रूपकाद्या अलंक्रिया।
यत्रान्योन्य च ससृष्टि' शब्दार्थोभयतस्त्रिधा ॥३३३॥

तिलतण्डुलन्यायेन रूपकादयो यत्र परस्पर सबद्धा भवन्ति सा ससृष्टि। तत्र शब्दालंकारसंसृष्टिर्यथा—

वन्दे चारुरुचा देव भो वियाततया विभो।
त्वामजेय यजेम [2]त्वातमितान्त ततामित ॥३३४॥

अत्र चित्रयमकयो. ससृष्टि। [3]अर्थालंकारससृष्टिर्यथा—

रहस्सु [4]वस्त्राहरणे प्रवृत्ताः [5]सहासगर्जा क्षितिपालवध्वा।
सकोपकन्दर्पधनु प्रमुक्तशरोधहुंकाररवा इवाभु ॥३३५॥

---

और संकरकी पृथक्ता नहीं। यहाँ पृथक् चारुत्वकी अतिशयताके कारण पूर्वोक्त अलंकारोंकी अपेक्षा ससृष्टि और सकरकी भिन्नता है।

ससृष्टि अलंकारका स्वरूप और भेद—

जहाँ तिल-तण्डुल न्यायसे रूपकादि अलकारोंकी श्लिष्ट प्रतीति होती है, वहाँ ससृष्टि अलकार होता है। इसके शब्द, अर्थ और शब्दार्थनिष्ठके भेदसे तीन भेद है ॥३३३॥

तिल-तण्डुल न्यायसे रूपकादि अलकार जहाँ परस्पर सम्बद्ध हों, वहाँ ससृष्टि होता है।

शब्दालंकार संसृष्टिका उदाहरण—

हे अमित साहसित ! व्यापक सौन्दर्यधारक देव ! मैं आपकी वन्दना करता हूँ एव हे अज्ञानान्धकारके विनाशक, अजेय, विराट् देव ! मैं तुम्हारी अर्चना करता हूँ ॥३३४॥

यहाँ चित्र और यमककी ससृष्टि है।

अर्थालंकार ससृष्टिका उदाहरण—

एकान्तमें रानियोंके पटके आकर्षणमें प्रवृत्त हास्ययुक्त गर्जन शब्द क्रुद्ध कामके धनुषसे छोड़े हुए बाण जालके हुंकार शब्दके समान सुशोभित हुए ॥३३५॥

---

१. तिलतण्डुलवच्छ्लिष्टा–क। २. कप्रतौ तमिताम्ततताभित। खप्रतौ तमितान्त-ततमित। ३. –खप्रतौ-अर्थालंकारससृष्टिर्यथा इति वाक्यं नास्ति। ४ वस्त्राभरणे –ख। ५ सहासगञ्जा –ख।

उपमारसवदलंकारयोः संसृष्टिः । शब्दार्थोभयसंसृष्टिर्यथा—
एतच्चित्रं क्षितेरेव घातकोऽपि प्रपादकः ।
भूतनेत्रपतेऽस्येव शीतलोऽपि च पावकः ॥३३६॥

घातकोऽपि हिंसकोऽपि पक्षे घातिकर्मणां विनाशकः । प्रपादकः प्रपालकः । भूतानां जीवानां नेत्रं चक्षुः तस्य संबोधनम् । शीतलो भव्याह्लादकः दशमतीर्थंकरो वा । [1]अग्निः पवित्रश्च । एतद्वचनं भूलोकस्य विरुद्धमेव परिहारपक्षे क्षितेरेव न तु विदुषः । अत्र मुरजबन्धलक्षणचित्रालंकारविरोधालंकारयोः संसृष्टिः ।

क्षीरनीरवदन्योन्यसंबन्धा यत्र भाषिताः ।
उक्तालंकृतयः सोऽयं संकरः कथितो यथा ॥३३७॥
सजातीय[2]विजातीयाङ्गाङ्गीभावद्वयेन सः ।
एकशब्दप्रवेशेन संदेहेनेति च त्रिधा ॥३३८॥

---

शब्दार्थोभयसंसृष्टिका उदाहरण—

पृथिवीके घातक होनेपर भी पालक, हे प्राणिमात्रके नयन ! हे स्वामि पावक—अग्नि अर्थात् पवित्र, शीतल—विरोध परिहारपक्षमें शीतलनाथ तीर्थंकर, आप हैं; यह विलक्षण बात है ॥३३६॥

घातकः—हिंसक होनेपर, पक्षमें—घातिया कर्मोंके विनाशक, प्रपादकः—पालनकर्ता । हे प्राणियोंके नेत्र ! शीतलः—भव्यजनोंके आह्लादक, दशम तीर्थंकर । पावक—अग्नि अथवा पवित्र । यह वचन भूलोकके लिए विरुद्ध ही है, विरोध परिहारपक्षमें क्षितिका ही, विद्वानोंका नहीं । आशय यह है कि शीतलनाथ तीर्थंकर घातियाकर्मोंके विनाशक विश्वके पालनकर्ता, भव्यजीवोंके आह्लादक एवं पवित्र हैं ।

यहाँ मुरजबन्ध लक्षण चित्रालंकार और विरोधालंकारकी संसृष्टि है ।

संकर अलंकारका स्वरूप—

जहाँ रूपकादि पूर्वकथित अलंकार दूध और पानीके समान परस्पर एक दूसरेसे मिले हुए वर्णित हों, वहाँ संकर नामक अलंकार होता है ॥३३७॥

संकरके भेद—

वह संकर सजातीय-विजातीय-अंगांगिभाव, एक शब्दप्रवेश और सन्देहके भेदसे तीन प्रकारका होता है ॥३३८॥

---

१. पावकः अग्निः पवित्रश्च —क-ख । २. विजातीयाङ्गाङ्गिभाव....—ख ।

प्रत्यर्थिकुञ्जराश्चक्रिभटैः सिंहैरिवाहता ।
भूभृद्वप्रोपरिन्यस्तक्रमैरुन्नतलङ्घिभिः ॥३३९॥

अत्र सिंहैरिवेत्युपमालंकारेण प्रत्यर्थिकुञ्जरा इत्यत्र उपमा प्रसाध्यते इति सजातीययोरङ्गाङ्गिभावः[1]। कुञ्जरा[2] इति प्रत्यर्थिन इति [3]समासाश्रयणात् भूभृद्वप्रोपरीत्यत्र श्लेषमूलातिशयोक्तिः।

अरातिमहिषाः स्वैरं मज्जन्त्वत्रेति वाक्कृतः।
[4]तडागेऽजेन तत्कान्ताश्रुभिश्चक्रिभूतले ॥३४०॥

मज्जन्तु [5]तडागेऽत्रेति उत्प्रेक्षया अरातिमहिषा इत्यत्र रूपकं प्रसाध्यते इति विजातीययोरङ्गाङ्गिभावः।

बहुतेजाः स्फुरत्कायः [6]सर्वविद्योतनक्षमः।
भानुमानिव रेजेऽसौ पुरुनन्दनचक्रभृत् ॥३४१॥

बहुतेजाः इति शब्दसाम्येन श्लेषः। स्फुरदित्यादौ अर्थसाम्यादुपमा। तावुपमाश्लेषौ भानुमानित्येकस्मिन्नेव शब्दे अनुप्रविष्टाविति एकवाचकानुप्रवेशेन संकरः।

---

उदाहरण—

पर्वतरूपी चहारदीवारीपर पैर रखनेवाले तथा उन्नतशीलको लाँघनेवाले सिंहके समान चक्रवर्ती भरतके सैनिकोंके द्वारा शत्रुनृपतियोंके हाथी मारे गये अथवा गजराजके समान बलशाली शत्रु मारे गये ॥३३९॥

यहाँ सिंहके समान इस उपमा अलंकारसे 'शत्रुगजमें' उपमा सिद्ध होती है, अतः यहाँ सजातीयोंमें अंगांगिभाव है। 'कुंजरा इति प्रत्यर्थिन'में समासका आश्रय ग्रहण करनेसे 'भूभृद्वप्रोपरि'में श्लेषमूलक अतिशयोक्ति अलंकार है।

इस तालाबमें शत्रुनृपतियोंके भैंसे स्वतन्त्रतापूर्वक स्नान करें, इसलिए शत्रुओंकी नारियोंके नयनजल—अश्रुओंसे चक्रवर्ती भरतकी भूमिपर आज—किसी व्यक्ति-विशेषने तालाब बना दिया है ॥३४०॥

यहाँ तडागमें मज्जन करें इस उत्प्रेक्षासे 'आरातिमहिषामें' रूपक सिद्ध किया गया है। अतएव विजातीयका अंगांगिभाव है।

अत्यन्त तेजस्वी, देदीप्यमान शारीरिक कान्तिवाला तथा सभी प्रकाशित—उल्लसित करनेमें समर्थ वह पुरुदेवका पुत्र भरत चक्रवर्ती सूर्यके समान सुशोभित हुआ ॥३४१॥

'बहुतेजाः'में शब्दकी समतासे श्लेष है। 'स्फुरद्'में अर्थ-साम्यसे उपमा

---

१. रङ्गाङ्गिभावः—ख। २. खप्रतौ इति इत्यस्य स्थाने इव विद्यते। ३. समासाश्रयणात् —ख। ४. तटाकेऽजेन—ख। ५. तटाके—ख। ६. सर्वोर्वीद्योतनक्षम —ख।

श्रीमत्पार्थिवचन्द्रेण मुखपद्मेषु भूभुजाम् ।
किं भवेदिति तत्कान्ताश्चिन्तयन्ति स्म चेतसि ॥३४२॥

पार्थिवचन्द्रेण मुखपद्मेष्वित्यत्र [1]रूपकोपमयोस् संशयादिति संदेह-संकरः । [2]पार्थिव एव चन्द्रः चन्द्र इव पार्थिवः [3]मुखान्येव पद्मानि पद्मानि मुखानीव इति समासद्वयसंभवात् [4]स चात्र साधक बाधक वा प्रमाणम् [5]अन्यतरस्य नास्तीति संदेह एव पर्यवसितः । साधकबाधकयोः सत्त्वे तु संदेह-निवृत्ति ।

श्रीयशः पुण्डरीकाणि भरतस्यादिचक्रिणः ।
शेखरीचक्रिरे विश्वदिक्पाला अपि तोषतः ॥३४३॥

यशास्येव पुण्डरीकाणीति रूपकालंकारे शेखरीचक्रिरे इति साधक-प्रमाणम् । शेखरीकरणेन अभेदनिश्चयात् ।

शूरे रथाङ्गभृत्सिंहे षट्खण्डेषु विराजति ।
तद्द्विपत्कुञ्जरा भीता नाकलोकमशिश्रयन् ॥३४४॥

---

है । ये दोनों उपमा और श्लेष 'भानुमान्' इस एक ही शब्दमें प्रविष्ट हैं, अतः एक वाचकमें अनुप्रवेशसे यहाँ संकर अलंकार है ।

अति सुन्दर पार्थिव ही चन्द्र है अथवा चन्द्रके समान राजा है; राजाओंके मुखकमलोंमें क्या है, इस प्रकार उनकी स्त्रियाँ अपने मनमें सोचने लगीं ॥३४२॥

'पार्थिवचन्द्र'से 'मुखकमल'में रूपक और उपमाका संशय होनेसे यहाँ सन्देह संकर है । पार्थिव ही चन्द्र है अथवा चन्द्रके समान पार्थिव है; मुख ही कमल है अथवा कमल मुखके समान है, इस प्रकार यहाँ दोनों समास हो सकते हैं । अतः दोनोंमें साधक या बाधक प्रमाण न होनेसे सन्देहमें ही पर्यवसान होता है । साधक या बाधकके रहनेपर तो सन्देहकी निवृत्ति हो जाती है ।

आदिचक्री भरतके यशरूपी कमलको सभी दिग्गजोंने बड़े ही सन्तोषसे अपने मस्तकका आभूषण बनाया ॥३४३॥

यहाँ यश ही कमल है, इस रूपकालंकारमें 'शेखरीचक्रिरे' यह साधक प्रमाण है । शेखरीकरणसे अभेदका निश्चय हो जाता है ।

षट्खण्डोंमें भरतके सिंहरूपी वीरोंके सुशोभित रहनेपर डरे हुए उनके शत्रुरूपी हाथी स्वर्ग चले गये ॥३४४॥

---

१. रूपकोपमेययो –ख । २ पार्थिवचन्द्रः चन्द्र इव....–ख । ३. मुखान्येव पद्मानि, पद्मान्येव मुखानि इति समास....–ख । ४ न चात्र–ख । ५. अन्यतरस्यास्तीति–ख ।

सिंह इव रथाङ्गभृत् कुञ्जरा इव द्विषन्तः इत्युपमायाः शूरे भीता इति बाधकं प्रमाणं [1]व्याघ्रादिभिर्गौणैस् तदनुक्ता इति। कोऽर्थः। येन गुणेन ते व्याघ्रादयः प्रवर्तन्ते स चेद् गुणः शब्देन न प्रतिपाद्यते तदा उपमेयवाचि सुबन्त-मुपमानवाचिना व्याघ्रादिना[2] पुरुषसिंह इव समस्यते। यदा तु स गुणः शब्देन प्रतिपाद्यते तदा पुरुषव्याघ्रः शूर इति न भवतीति उपमासमासनिषेधात्। रथाङ्गभृदेव सिंहः द्विषन्त एव कुञ्जरा इति पारिशेष्याद्रूपकालकार एव।

[3]वाक्यार्थस्तबके खण्डवाक्यार्थस्तबके ध्वनौ।
वाक्यार्थेऽपि पदार्थेऽपि दृष्टान्तादेरियं स्थितिः ॥३४५॥

वाक्यार्थस्तबके दृष्टान्तादयः। खण्डवाक्यार्थस्तबके दीपकादयः। ध्वनावनुप्रासादयः। वाक्यार्थे उपमोत्प्रेक्षादयः पदार्थे रूपकादयः।

इत्यलंकारचिन्तामणावर्थालंकारविवरणो नाम
चतुर्थः परिच्छेदः ॥४॥

---

'सिंहके समान चक्री, हाथीके समान शत्रु' इस उपमाका 'शूरे भीता' बाधक प्रमाण है और गौण व्याघ्रादिसे अनुक्त हैं। इसका तात्पर्य क्या है? जिस गुणसे व्याघ्रादि प्रवृत्त होते हैं, वह गुण शब्दसे नहीं कहा जाता, तब उपमेयवाची सुबन्त उपमानवाची व्याघ्रादिके साथ 'पुरुषसिंह इव' समास होता है। किन्तु जब गुणका कथन शब्द द्वारा कर दिया जाता है, तब 'पुरुषव्याघ्र शूर' ऐसा नहीं होता है। उपमा समासके निषेधके कारण 'रथाङ्गभृद् एव सिंह' 'द्विषन्त एव कुञ्जरा' इस परिशेषसे रूपकालंकार ही घटित होता है।

वाक्यार्थसमूह, खण्डवाक्यार्थसमूह, ध्वनि, केवल वाक्यार्थमें भी और केवल पदार्थमें भी दृष्टान्त इत्यादिके होनेसे यह स्थिति है ॥३४५॥

वाक्यार्थसमूहमें दृष्टान्त इत्यादि, खण्डवाक्यार्थमें दीपक इत्यादि, ध्वनिमें अनुप्रास इत्यादि वाक्यार्थमें उपमा, उत्प्रेक्षा आदि एवं पदार्थमें रूपक इत्यादि अलंकार रहते हैं।

अलंकार चिन्तामणिमें अलंकार विवरणनामक
चतुर्थ परिच्छेद समाप्त हुआ ॥४॥

---

१ व्याघ्रादिभिर्गौणैस्तदनुक्ताविरयत्र सूत्रे तदुक्ताविति–ख। व्याघ्रादिभिर्गौणैरनद-नुक्तावित्यत्र सूत्रे तदनुक्ताविति–क। २. व्याघ्रादिना पुरुषः सिंह इव पुरुषसिंह इति समस्यते–क-ख। ३ वाक्यार्थ इत्यस्य पूर्वं–क-ख–एवं यथायोग्यं संसृष्टिसंकरौ बोद्धव्या-वितरालंकारेष्वपि विशेषान्तरमाह।

[1]श्रीवीतरागाय नमः

## पञ्चमः परिच्छेदः

क्षयोपशमने ज्ञानावृतिवीर्यान्तराययोः ।
इन्द्रियानिन्द्रियैर्जीवे त्विन्द्रियज्ञानमुद्भवेत् ॥१॥
तेन संवेद्यमानो यो मोहनीयसमुद्भवः ।
रसाभिव्यञ्जकः स्थायिभावश्चिद्वृत्तिपर्ययः ॥२॥

---

संवेदन या इन्द्रियज्ञानका स्वरूप—

ज्ञानावरण और वीर्यान्तराय कर्मके क्षयोपशमके होनेपर इन्द्रिय और मनके द्वारा प्राणीको इन्द्रियज्ञान उत्पन्न होता है ॥१॥

स्थायीभावका स्वरूप—

इन्द्रियज्ञानसे संवेद्यमान, मोहनीय कर्मसे उत्पन्न, रसकी अभिव्यक्ति करनेवाला जो चिद्वृत्तिरूप पर्याय है, उसे स्थायीभाव कहते हैं ॥२॥

तात्पर्य यह है कि रसकी अभिव्यक्ति एक अलौकिक व्यापार है। जैनदर्शन, ज्ञानावरण और वीर्यान्तराय कर्मके क्षयोपशम होनेपर इन्द्रिय और मनके द्वारा होनेवाले ज्ञानको इन्द्रियजन्य ज्ञान मानता है और यह इन्द्रियजन्य ज्ञान मोहनीय कर्मके उदय होनेपर चित्तको विशेष वृत्तिरूप परिणमन करता है। इसी चित्तवृत्तिको स्थायीभाव कहा गया है। यह स्थायीभाव रसका अभिव्यञ्जक है। वर्तमान मनोविज्ञान तीन प्रकारके अनुभव मानता है—(१) संवेदनात्मक (२) भावात्मक और (३) संकल्पात्मक। इन तीनोंको अंगरेजीमें क्रमशः Sensation, Feelings and conation कहते हैं। पुस्तक सामने है। यहाँ पुस्तककी स्थितिमात्रका अनुभव संवेदन है। जैनदर्शनकी दृष्टिसे यही इन्द्रियज्ञान है। व्यक्तिका ज्ञानावरण और वीर्यान्तराय कर्मका क्षयोपशम जिस कोटिका होगा उसी कोटिका यह ज्ञान भी स्पष्ट, स्पष्टतर और स्पष्टतम होगा। यदि वह पुस्तक स्वयं मेरे द्वारा लिखी गयी है तथा समाचार पत्रोंमें उसकी सुन्दर आलोचना प्रकाशित है तो उस आलोचनाके देखनेसे जो गौरव तथा हर्षका अनुभव होगा वह भाव या फीलिंग कहलायेगा। यदि वह पुस्तक ऐसे व्यक्तिके द्वारा लिखी गयी है जिसके प्रति मुझे घृणा है और उस पुस्तकके द्वारा उसने अनुचित ख्याति पायी है तो उस पुस्तकको देखकर जो घृणाका अनुभव होगा वह भी एक प्रकारका भाव है। वस्तुतः

---

१ सम्प्रतौ वृषभजिनाय नमः ।

रतिहासश्शुचः क्रोधोत्साहौ भयजुगुप्सने ।
विस्मय. शम इत्युक्ता. स्थायिभावा नव क्रमात् ॥३॥

संभोगगोचरो वाञ्छाविशेषो रति । विकारदर्शनादिजन्यो मनोरथो हासः। स्वस्येष्टजनवियोगादिना स्वस्मिन् दुःखोत्कर्षः शोक । [1]रिपुकृताप-

भाव भी एक प्रकारका सवेदन ही है, पर इस सवेदनमें दार्शनिक दृष्टिसे मोहनीय कर्मका उदय अपेक्षित है। फलितार्थ यह है कि जैनदर्शनमें मोहनीय कर्मके उदय होनेपर इन्द्रिय-जन्य ज्ञान या सवेदन भावके रूपमें परिणत होता है और इसी भावसे रसकी अभिव्यक्ति होती है।

हमारा अपना मत है कि सवेदनाओंके गुणका नाम भाव है। जिस प्रकार प्रत्येक सवेदनमें मन्दता या तीव्रताका गुण रहता है उसी प्रकार मोहनीय कर्मके सद्भाव के कारण सवेदनमें सुखमय या दुःखमय होनेका भी गुण रहता है। इसी गुणके कारण सवेदनाएँ भावात्मक रूप ग्रहण करती हैं। कविका मनोराज्य कल्पनाके ही सहारेसे सम्बन्ध रखता है। अतएव कल्पनाओंका मूलाधार सवेदनाएँ ही हैं।

सवेदनाओंके समान भावोंका कोई स्थान नहीं है। प्रत्येक सवेदन किसी न-किसी इन्द्रियसे सम्बन्ध रखता है और जब यह सवेदन मोहनीय कर्मके कारण हर्ष या विषादसे जुड़ जाता है तो भावका रूप ग्रहण कर लेता है। भाव विषयोंसे सम्बन्ध रखते हैं और सवेदन विषयसे। भावोंका उदय या अस्त किसी बाह्य पदार्थकी उपस्थिति या अनुपस्थितिपर निर्भर नहीं रहता, पर सवेदन सदा किसी अन्य पदार्थकी अपेक्षा रखता है। अत स्पष्ट है कि सवेदनके उत्तरकालमें ही भाव उत्पन्न होते हैं।

स्थायीभाव चित्तकी वह अवस्था है, जो परिवर्तन होनेवाली अवस्थाओंमें एक-सी रहती हुई उन अवस्थाओंसे आच्छादित नहीं हो जाती, बल्कि उनसे पुष्ट होती रहती है। मुख्य भाव स्थायीभाव कहा जाता है। अन्य भाव स्थायीभावके सहायक एव वर्द्धक होते हैं। साहित्यदर्पणकारने भी स्थायीभावकी व्याख्या करते हुए बताया है कि जो भाव अपनेमें अन्य भावोंको मिला ले और उनसे पराजित न हो वह स्थायीभाव है।

स्थायीभाव के भेद—

रति, हास, शोक, क्रोध, उत्साह, भय, जुगुप्सा, विस्मय और शम ये नौ प्रकारके स्थायीभाव होते हैं ॥३॥

स्थायीभावोंका स्वरूप—

सभोग विषयक इच्छाविशेषको रति कहते हैं। विकृत वस्तुओंके दर्शन आदिसे उत्पन्न मनोरथको हास कहते हैं। स्वइष्टजनके वियोग आदिसे अपनेमें उत्पन्न

१ रिपुकृतापकारेण चेतसि–क-ख। २ 'साहित्यदर्पण' चौखम्बा विद्याभवन, वाराणसी-१, सन् १९५७, ३।१।

कारिणश्चेतसि प्रज्वलनं क्रोधः। कार्येषु लोकोत्कृष्टेषु स्थिरतरप्रयत्न उत्साहः। रौद्रविलोकनादिना अनर्थाशङ्कनं भयम्। अर्थानां दोषविलोकनादिभिर्गर्हा जुगुप्सा। अपूर्ववस्तुदर्शनादिना चित्तविस्तारो विस्मयः। विरागत्वादिना निर्विकारमनस्त्वं शमः।

> शृङ्गारादिरसत्वेन स्थायिनो भावयन्ति ये।
> ते विभावानुभावौ द्वौ सात्त्विकव्यभिचारिणौ ॥४॥
> नाटकादिषु काव्यादौ पश्यतां शृण्वतां रसान्।
> विभावयेद् विभावश्चालम्बनोद्दीपनाद् द्विधा ॥५॥

---

दु:खके उत्कर्षको शोक कहते हैं। शत्रुओंके द्वारा किये हुए अपकारवालेके चित्तमें होनेवाले दाहविशेषको क्रोध, सांसारिक उत्कृष्ट कार्योंमें किये जानेवाले अत्यन्त सुस्थिर प्रयासको उत्साह, भयंकर वस्तुओंके दर्शन इत्यादिसे अनर्थकी आशंकाको भय, वस्तुओंके दोषावलोकन आदिसे उत्पन्न घृणाको जुगुप्सा, विलक्षण वस्तुओंके देखने इत्यादिसे उत्पन्न चित्तविस्तारको विस्मय एवं वैराग्य आदिके कारण मनकी निर्विकारताको शम कहते हैं।

जो स्थायी भावोंको शृंगार आदि रसोंके रूपमें भावित करते हैं, अर्थात् आस्वादगोचर बनाते हैं, वे दो हैं—(१) विभाव और अनुभाव, (२) सात्त्विक और व्यभिचारी ॥४॥

भाव, ज्ञान और क्रियाके बीचकी स्थिति है। यह एक प्रकारका विकार है। कोई विकार स्वयं उत्पन्न नहीं होता और न सहजमें उसका नाश होता है। एक विकार दूसरे विकारोंको उत्पन्न करता है। जो व्यक्ति, पदार्थ या बाह्य परिवर्तन या विकार मानसिक भावोंको उत्पन्न करते हैं उनको विभाव कहते हैं और जो शारीरिक विकार क्रियाके प्रारम्भिक रूप होते हैं उन्हें अनुभाव कहते हैं। स्थायीभाव, संचारीभाव, विभाव और अनुभाव ये चारों ही रसके अंग हैं।

सात्त्विकभाव और संचारीभाव प्रायः एक हैं। कई अलंकारशास्त्रियोंने सात्त्विकभावकी गणना संचारियोंके अन्तर्गत की है। सात्त्विकभावका अर्थ है कि जिनकी उत्पत्ति सत्त्व अर्थात् शरीरसे हो, वे सात्त्विकभाव हैं। इनकी संख्या आठ होती है।

विभावका स्वरूप—

नाटक इत्यादिके देखनेवालों तथा काव्य आदिके सुननेवालोंके चित्तमें स्थित रति आदि को जो आस्वाद उत्पत्तिके योग्य बनाते हैं, उन्हें विभाव कहते हैं। विभाव दो प्रकार हैं—आलम्बन और उद्दीपन ॥५॥

---

१. विलोकनादिभि –ख। २. चालम्बनोद्दीपनो–ख।

यानालम्ब्य रसो व्यक्तो भावा आलम्बनाश्च ते ।
अन्योन्यालम्बनत्वेन दम्पत्यादिषु ते स्थिता ॥६॥
[1]रसस्योपादानहेतुरालम्बनभावः । उदाहरणम्—
पादास्ताब्जा सुजङ्घास्तमदनशरधिश्चञ्चदूर्वस्तरम्भा-
स्तम्भाशुम्भन्नितम्बप्रजितमनसिजक्रीडनाद्रि [2]सुनाभि-
प्रत्याख्यातस्मरक्रीडनवरसरसी श्रीकुचाद्यस्तसर्व-
[3]कामश्रीस्सा सुभद्रा निधिपतिरभवत् तत्पतिः कैर्न वर्ण्यौ [4] ॥७॥
उद्दीप्यते रसो यैस्ते भावा उद्दीपना मता ।
शृङ्गारादौ स्युरुद्यानचन्द्रिकासर आदयः ॥८॥
[5]रसस्य निमित्तहेतुरुद्दीपनभावः ।
गुणालङ्कारचेष्टा स्युरालम्बनगतास्तथा ।
तटस्थाश्चेति सम्प्रोक्ताः [6]चतुर्धोद्दीपनस्थितिः ॥९॥

---

आलम्बन विभावका स्वरूप—

जिन्हें आलम्बन कर—आधार बनाकर रस अभिव्यक्त होता है, वह आलम्बन विभाव कहते हैं। ये आलम्बन विभाव परस्पर एक दूसरेके आधार—आलम्बन होनेके कारण दम्पति आदिमें रहते हैं ॥६॥

रसके उपादान हेतुको आलम्बन विभाव कहते हैं। यथा—अपने पैरोंसे कमलकी शोभाको तिरस्कृत करनेवाली, सुन्दर जंघासे कामदेवके तरकशको परास्त करनेवाली, सुन्दर ऊरुसे कदलीस्तम्भकी शोभाको हरण करनेवाली, कमनीय गोल नितम्बसे कामदेवके क्रीडा पर्वतको जीतनेवाली, गहरी नाभिसे कामदेवके अत्यन्त रमणीय सरोवरको तिरस्कृत करने वाली एवं अपने कमनीय स्तनोंसे कामदेवकी श्रीको समाप्त करनेवाली उस सुभद्रा और उसके पतिका कौन वर्णन कर सकता है ॥७॥

उद्दीपन विभावका स्वरूप—

जिन भावोंसे रस उद्दीप्त—आस्वादन योग्य होता है, उन्हें उद्दीपन विभाव कहते हैं। जैसे—शृंगार इत्यादि रसोंमें उद्यान, चन्द्रिका, सरोवर, एकान्त स्थान आदि उद्दीपन होते हैं ॥८॥

रसके निमित्तकारणको उद्दीपन विभाव कहते हैं।

उद्दीपनकी चार प्रकारकी स्थिति—

आलम्बन—नायक, नायिकामें स्थित गुण, अलंकार, चेष्टा तथा तटस्थता इस प्रकार चार प्रकारकी उद्दीपनकी स्थिति मानी गयी है ॥९॥

---

१ रसस्यालम्बनहेतु–ख। २ सरसि–ख। ३. कामश्री स्यात्–ख। ४ वर्ण्या–ख।
५ रसस्य उद्दीपनहेतु–ख। ६. चतुर्धा–ख।

आलम्बनगुणः कायवयोरूपादिशोभनम् । उदाहरणम्—
मुक्तागुणच्छायमिषेण तन्व्या रसेन लावण्यमयेन पूर्णे ।
नाभिह्रदे नाथनिवेशितेन विलोचनेनानिमिषेण जज्ञे ॥१०॥

मुक्तादामच्छविः । छायाशब्दस्य समासवशान्नपुंस्त्वे[1] ह्रस्वत्वम् । मिषेण व्याजेन । रसेन अमृतेन । अनिमेषेण निमेषरहितेन मत्स्येन च जज्ञे जातम् ।

हारनूपुरकेयूरप्रभृतिस्तदलंक्रिया । उदाहरणम्—
अमर्पणायाः श्रवणावतंसमपाङ्गविद्युद्विनिवर्तनेन ।
स्मरेण कोशादवकृष्यमाणं रथाङ्गमुर्वीपतिराशशङ्के ॥११॥

[2]अमर्पणायाः कटाक्षद्युतेः पुनर्व्यावर्तनेन रथाङ्गं चक्रायुधम् । तच्चेष्टा वयसा जातभावहावादिकं यथा—

रहस्सु वस्त्राहरणे प्रवृत्ताः सहासगर्जाः क्षितिपालवध्वाः ।
सकोपकन्दर्पधनुःप्रमुक्तशरौघहुंकाररवा इवाभुः ॥१२॥

---

आलम्बनके गुण—

सुन्दर शरीर, युवा अवस्था, विभिन्न सुन्दर शारीरिक चेष्टाएँ, रूप-लावण्य इत्यादि आलम्बनके गुण हैं । यथा—कृशांगीके मोतीकी चमकके प्रतिबिम्बके बहाने अत्यधिक लावण्ययुक्त रससे परिपूर्ण नाभिरूपी सरोवरमें प्रियतमके द्वारा प्रवेश कराये हुए नयन निमेषरहित हो गये ॥१०॥

मोतियोंकी मालाकी चमकके समान कान्ति । छाया शब्दको समासमें नपुंसक होनेसे ह्रस्व हुआ है । मिषेण = बहानेसे । रसेन = अमृतसे । अनिमिषेण = निमेष रहित । मीन हो गये ।

नायिकाओंके अलंकार—

हार, नूपुर, केयूर प्रभृति नायिकाओंके अलंकार हैं । उदाहरण—

राजाने विद्युत् रूपी नयन कोणके घुमानेसे असहनशील मानिनीके कर्ण भूषणको कामदेव द्वारा तरकशसे खींचा हुआ चक्रायुध है, ऐसी आशंका की ॥११॥

असहनशीलाका कटाक्ष कान्तिके परिवर्तन करनेसे चक्रायुध माना गया है ।

तच्चेष्टा—अवस्थाके अनुसार हावभाव आदि होते हैं । यथा—एकान्त में, रानीके वस्त्रोंके आकर्षणमें प्रवृत्त हास्य-युक्त शब्द, क्रुद्ध कामके धनुषसे छोड़े हुए बाणके समूहमें हुंकार शब्दके समान सुशोभित हुए ॥१२॥

---

१. नपुंसकत्वे-क-ख । २ अमर्पणायाः प्रणयकोपवत्या. श्रवणावतंसं कर्णपत्रम् । अपाङ्गे- त्यादि । निजपार्श्वस्थित पतिं सामर्षण निरीक्ष्य तदा क्वचित् कर्णावतंसाया. कटाक्षद्युतेः —क-ख ।

पिकेन्दुर्मन्दवाताद्यास्तटस्थाः कथिता यथा ।
चक्रयाश्लेषधिय कर्तुं विस्रस्तकुचवाससि ।
बध्वा पारावतस्तावच्चुकूज मणितध्वनोः[२] ॥१३॥
रसोऽनुभूयते भावैर्येरुत्पन्नोऽनुभावके ।
तेऽनुभावा निगद्यन्ते कटाक्षादिस्तनूद्भव ॥१४॥

उदाहरणम्—

श्रीमद्भिः सत्कटाक्षैर्मनसिजतरलैर्ह्रीजडैर्दन्तकान्ति-
श्रीमन्मन्दप्रहासद्विगुणधवलिमश्रीभिरङ्गेषु लग्नैः ।
श्रीवध्वा सत्सुसगंव्यपगमनभिया[३] रज्जुभी राजतीभि-
र्बद्धो[४] वासो रराजे शयनतलगतः सार्वभौम सुसौम्य ॥१५॥
सत्त्व हि चेतसो वृत्तिस्तत्र जातास्तु सात्त्विका ।
स्युस्ते च स्पर्शनालापनितम्बस्फालनादिषु ॥१६॥
रोमहर्षणवैस्वर्यस्वेदस्तम्भालयोऽश्रु च ।
कम्पो वैवर्ण्यमित्यष्टौ सात्त्विका परिभाषिता ॥१७॥

---

कोयल, चन्द्र, मन्द वायु इत्यादि तटस्थ कहे गये हैं । यथा—चक्रवर्ती भरत आलिंगन विषयक बुद्धि उत्पन्न करने हेतु नायिकाके वक्षस्थलका वस्त्र हटा ही रहा था कि पारावत मधुर ध्वनिसे कूज उठा ॥१३॥

अनुभावका स्वरूप—

उत्पन्न रस जिन अनुभव कराने वाले भावोसे अनुभूत होता है उन कटाक्ष इत्यादि शरीरमें उत्पन्न होने वाले भावोको अनुभाव कहा जाता है ॥१४॥

यथा—सुन्दर, कामसे चचल, लज्जासे जड, मन्द मन्द हास द्वारा दाँतोकी कान्तिकी दुगुनी धवलिमासे सुशोभित, अगोंमें लग हुए सुन्दर चाँदीकी डोरीके समान कटाक्षोसे उसके सगमके दूर होनेकी आशकासे सुन्दर वधू द्वारा बाँधे गयके समान बिछौना पर स्थित सौम्य वह सार्वभौम सुशोभित हुआ ॥१५॥

सत्त्व और सात्त्विकका स्वरूप—

चित्तकी वृत्तिको सत्त्व कहते है । उसमें होने वाले भावोको सात्त्विक कहते हैं । सात्त्विक भाव नायक नायिकाके परस्पर स्पर्श वार्तालाप, नितम्बस्फालन इत्यादिमें होते हैं ॥१६॥

सात्त्विक भावके भेद—

रोमाच ( रोमहर्षण ), वैस्वर्य, स्वेद, स्तम्भ ( जडता ), लय, अश्रु, कम्प और वैवर्ण्य ये आठ सात्त्विक भाव कहे गये हैं ॥१७॥

---

१ मन्दवराद्या—प । २ ध्वनि—ख, 'ध्वनोन्' होना चाहिए । ३ व्यपगतमनभिया—ख । ४ वासा—ख ।

एषां स्वरूपमुदाहरणं च—
रोमाञ्चः पुलकोत्पत्तिः सुखाद्यतिशयाद्यथा।
पुलकव्याजतस्तं सा द्रष्टुं सर्वाङ्गदृक्त्वभूत् ॥१८॥

वैस्वर्यं [1]तद्गदालापः प्रमोदाद्युद्भवो यथा।
[2]रत्यङ्गे गद्गदोक्त्यर्थः स्मरेणापि न निश्चितः ॥१९॥

रत्यातपादिसंजातः स्वेदस्तनुजलोद्गमः।
स्मरेण कीर्णपुष्पा वा तदङ्गे घर्मबिन्दवः ॥२०॥

भीतिरागादिना स्तम्भः कायनिष्क्रियता यथा।
चक्रिलग्नदृशः कान्ताः प्रतिमा इव भित्तिगाः ॥२१॥

सुखदुःखादिनाक्षाणां मूर्च्छनं प्रलयो दृढम्।
चक्र्यालोकनतः स्त्रीणां मूर्च्छितेन्द्रियसंचयः ॥२२॥

---

साहित्यदर्पणमें आचार्य विश्वनाथ ने (१) स्तम्भ (२) स्वेद (३) रोमांच (४) स्वरभंग (५) वेपथु (६) वैवर्ण्य (७) अश्रु और (८) लय इन आठ सात्त्विक भावोंका उल्लेख किया है।

सात्त्विक भावके भेदोंका स्वरूप—

रोमांच—हर्ष, विस्मय, भय आदिके कारण रोंगटोंके खड़े होनेको रोमांच कहते हैं। यथा—वह नायिका उस नायकको देखनेके लिए रोमांचके बहाने सर्वांगमें नयनमय हो गयी अर्थात् उसके शरीरमें रोंगटे नहीं खड़े हुए, अपितु उसका सारा शरीर ही नयनमय हो गया ॥१८॥

वैस्वर्य—अत्यधिक आनन्द, हर्ष, पीड़ा आदिके कारण उत्पन्न गद्गद आलापको वैस्वर्य कहते हैं। जैसे—सुरतिके समय होनेवाली गद्गद वाणीका अर्थ तो कामदेव भी नहीं जान सका ॥१९॥

स्वेद—रतिप्रसंग, आतप ( धूप ), परिश्रम आदिके कारण शरीरसे निकल पड़नेवाले जलको स्वेद कहते हैं। जैसे—उस नायिकाके अंगोंमें कामदेवने फूल बिछा दिये अथवा उसके अंगोंमें पसीनाके जलकण हैं ॥२०॥

स्तम्भ—भय, राग, हर्ष आदिके कारण शरीरके व्यापारोंके रुक जानेको स्तम्भ कहते हैं। जैसे—चक्रवर्ती भरतके शरीरकी ओर दृष्टिपात करती हुई रमणियाँ भित्तिपर उत्कीर्ण मूर्तियोंके समान सुशोभित हुईं ॥२१॥

लय—सुख या दुःख इत्यादिके कारण इन्द्रियोंकी मुग्धताको प्रलय या लय कहते हैं। यथा—चक्रवर्ती भरतके अवलोकन-मात्रसे स्त्रियोंकी इन्द्रियाँ मोहित हो गयीं ॥२२॥

---

१. गद्गदालाप–ख। २. रत्यन्ते–ख।

[1]दोषरोषातिदुःखाद्यैरश्रु नेत्रोदकं यथा ।
वासगेहं गते नाथे स्नातानन्दाश्रुभिः सती ॥२३॥
भीरोषतोषणादिभ्यः कम्पोऽङ्गोत्कम्पनं यथा ।
चक्रिभीतेऽब्धिगे शत्रौ तत्कम्पात् स च कम्पते ॥२४॥
मदरोषविषादाद्यैर्वैवर्ण्यं भिन्नवर्णता ।
चक्र्यर्के भासमानेऽरेरास्य [2]ध्वान्तग्रहं व्यभात् ॥२५॥
उद्भवन्त्य [3]प्रणश्यन्त्यो वीचयोऽब्धौ तथात्मनि ।
बहुधा संचरन्तो ये भावाः संचारिणो मताः ॥२६॥
भी शंका ग्लानि-चिन्ता श्रम-धृति-जडता-गर्व निर्वेददैन्य-
क्रोधेर्ष्या-हर्षितोग्रच स्मृतिमरण[4]मदोद्बोधनिद्रावहित्थाः ।
तर्कंव्याधावेगमोहाः सुमतिरलसता भ्रान्त्यपस्माररोगाः
सुप्त्यौत्सुक्ये विषादो भवति चपलता ते त्रयस्त्रिंशदुक्ताः ॥२७॥

अश्रु—दोष, रोष तथा अति दुःख इत्यादिसे उत्पन्न नेत्रजलको अश्रु कहते हैं। यथा—स्वामीके विलास भवनमें जानेपर पतिव्रता आनन्दके अश्रुओंसे नहा गयी ॥२३॥

कम्प—भय, क्रोध, सन्तोष इत्यादिसे उत्पन्न होनेवाली शरीरकी कँपकँपीको कम्प कहते हैं। यथा—चक्रवर्ती भरतके भयके मारे उनके शत्रु समुद्रमें डूब गये और उनके काँपनेसे समुद्रका जल भी कम्पित होने लगा ॥२४॥

वैवर्ण्य—मद, क्रोध, दुःख और आश्चर्य आदिके कारण मुखके वर्णमें विकृति हो जानेको वैवर्ण्य कहते हैं। यथा—चक्रवर्ती रूपी सूर्यके देदीप्यमान होनेपर शत्रुका मुख अन्धकारसे ग्रसित होनेके समान काला प्रतीत हुआ ॥२५॥

संचारी भावका स्वरूप—

जिस प्रकार समुद्रमें लहरें उत्पन्न होती हैं और नष्ट हो जाती हैं उसी प्रकार आत्मामें अनेक तरहसे सचरण करनेवाले भाव सचारी भाव कहलाते हैं ॥२६॥

सचारी भावोंको व्यभिचारी भाव भी कहा जाता है। ये स्थायी भावके अनुकूल रहते हुए भी कभी प्रकट और कभी विलीन हो जाते हैं। ये स्थायी भावके सहायक और पोषक होनेके कारण अनुकूलतासे व्याप्त रहते हैं। इनको व्यभिचारी भाव कहे जानेका कारण यही है कि एक ही भाव भिन्न-भिन्न रसोंके साथ पाया जाता है।

संचारीभावोंके भेद—

(१) भय (२) शंका (३) ग्लानि (४) श्रम (५) धृति (६) जडता (७) गर्व (८) निर्वेद (९) दैन्य (१०) क्रोध (११) ईर्ष्या (१२) हर्ष (१३) स्मृति (१४) मरण

१. दोषरोषादि-क। दोषरोषाति-ख। २ ध्वान्तगृहम्-क-ख। ३ प्रणश्यन्त्यै-ख।
४ मदोद्भेदनिद्रा-ख।

एषां स्वरूपमुदाहरणं च—
भीराकस्मिकसंत्रासाच्चित्तसंक्षोभणं यथा ।
क्रीडन्ती सरसीशान सालिलिङ्गघनध्वनेः ॥२८॥

रोषादिकारणं शङ्कानिष्टाभ्यागमशङ्कनम् ।
मनोऽस्तीशिनि रोमाञ्चादालिभिः[1] किमबोधि तत् ॥२९॥
मनो मे पत्यौ निष्पन्दमास्ते तन्मनः सखीभिः पुलकैरववुद्ध किमिति शङ्का ।
वैवर्ण्यारतिहेतुर्या ग्लानिः शक्त्यपचेतृता ।

भूभृज्जिष्णुसुपावकोरुयमरक्षःश्रीप्रचेतो जगत्-
प्राणश्रीदमहेडनेकपमहाभोगेश[2]सत्कच्छपाः ।
भर्त्तारः सकला भुवोऽपि विधिना ये स्थापितास्तेऽप्ययं
धर्तुं नोरसि तं क्षमास्मि कदलीगर्भातिमृद्वि ध्रुवम् ॥३०॥

---

(१५) उदबोध (१६) निद्रा (१७) अवहित्या (१८) तर्क (१९) लज्जा (२०) आवेग (२१) मोह (२२) सुमति (२३) अलसता (२४) भ्रान्ति (२५) अपस्मार (२६) चिन्ता (२७) रोग (२८) सुप्ति (२९) औत्सुक्य (३०) विषाद (३१) चपलता (३२) औग्र्य और (३३) कार्पण्य ये ३३ सचारीभाव हैं ॥२७॥

संचारीभावोंके स्वरूप और उदाहरण—

भी (भय)—अकस्मात् उपस्थित भयके कारण होनेवाले चित्तविक्षेपको 'भी' कहते हैं। जैसे—तालाबमें क्रीडा करती पार्वतीने मेघके गर्जनसे भयभीत होकर शिवका आलिंगन किया ॥२८॥

शंका—रोष इत्यादिके कारण अनभिमत वस्तुकी प्राप्तिके सन्देहको शका कहते हैं। यथा—मेरा मन चक्रवर्तीमें लगा है, इस तथ्यको मेरे रोमाचसे सखियोंने जान लिया है क्या ? ॥२९॥

मेरा मन पतिमें सुस्थिर है, मेरे इस मनको रोमाचके कारण क्या सखियोंने जान लिया है, यह शका है।

ग्लानि—चेहरेपर उदासी और दुःखके कारण जो शक्तिकी क्षीणता है, उसे ग्लानि कहते हैं। यथा—पर्वत, इन्द्र, अग्नि, महाशक्तिशाली यम, नैर्ऋत, वरुण, वायु, कुबेर, शिव, दिग्गज, शेष और कच्छप इत्यादि जो भी भुवनाधिपति ब्रह्माके द्वारा निर्मित हैं, वे सभी इस चक्रवर्तीके स्वरूप ही हैं। अतएव कदलीके भीतरी हिस्सेके समान कोमल शरीरवाली मैं इसे निश्चित रूपसे कैसे धारण कर सकती हूँ ॥३०॥

---

१ दलिभि—ख। २. भोगीश—ख।

कुलपर्वता भूपोपकाश्च । इन्द्रो जयशीलश्च । अग्नि पवित्रश्च । उरु यावज्जीवधृतव्रतश्च । नैर्ऋतं. रक्षतीति रक्षा श्रीर्यस्य । जरि जरस्त्वेवेति विकल्पितलुक्त्वात् । वरुण प्रकृष्ट चेतो यस्य च । वायु लोक प्राणयत्युज्जीवयतीति च । अनेकानाश्रितान् पातीति । कं सुख चठतीति कच्छ दरिद्रस्त पातीति च । सर्वभुवा पालका धर्त्तारश्च ये त एव चक्री ।

शून्यत्वतापकृच्चिन्ता स्वेष्टानभिगमस्मृति ।
प्रियानुबद्धचित्ता सा न पश्यति न वक्ति च ॥३१॥
स्वेदोऽङ्गपंणकृत्खेदो मार्गरत्यादिज श्रम ।
स्विन्नाङ्ग्यनिलवाञ्छागाद्रतान्ते लुलितालका ॥३२॥
वासगेहाद् बहिर्गता ।
बोधाभीष्टागमाद् येन मनोनि स्पृहता धृति ।
भरते कृतकृत्या सा मन्यते तृणवज्जगत् ॥३३॥
इष्टानिष्टागमोद्भूता जाड्यमप्रतिपत्तिधीः ।
चक्रिण्यभ्यागते तुष्टा नाभ्युत्थानोपचारकृत् ॥३४॥

---

भूभृत = कुलपर्वत, पृथ्वीपोषक । जिष्णु = इन्द्र तथा विजयशील । पावक = अग्नि, पवित्र । उरु = महान्, जीवन भर व्रतको धारण करनेवाला । रक्ष = निर्ऋति, रक्षा है श्री जिसकी । 'जरि जरस्त्वे वा' सूत्रसे विकल्पसे लुक् हुआ है । प्रचेत = वरुण अथवा प्रकृष्ट चित्त है जिसका । जगत्प्राण = वायु या लोकमें पहुँचाने या जिलानेवाला । अनेकप = दिग्गज या अनेकको पोसनेवाला । कच्छप = कमठ अथवा दरिद्रोंका पोषक । भुव भर्तार = सम्पूर्ण पृथ्वीका पालक या धारण करनेवाला । उक्त विशेषणोंसे विशिष्ट जो हैं, वे ही चक्री हैं ।

चिन्ता—अभिमत जनकी अप्राप्ति और उससे उत्पन्न शून्यता, ताप, उद्विग्न करनेवाली स्थिति विशेषको चिन्ता कहते हैं । यथा—प्रियतममें संसक्त चित्तवाली वह नायिका न तो देखती है और न बोलती है ॥३१॥

श्रम—मार्गमें चलने या सुरति इत्यादिसे उत्पन्न स्वेद, श्वासका तेजीसे चलना, शैथिल्य, थकावट इत्यादि उत्पन्न करनेवालेको श्रम कहते हैं । यथा—सुरतिके अन्तमें अस्त-व्यस्त केशवाली, स्वेदसे आर्द्र नायिका पवनसेवनकी इच्छासे वासभवनकी ओर गयी ॥३२॥

विलास भवनसे बाहर गयी ।

धृति—तत्त्वज्ञान, साहस एवं इष्टके आगमन इत्यादिसे मनकी निस्पृहताको धृति कहते हैं । यथा—भरतमें सफल मनोरथवाली वह नायिका संसारको तृणके समान समझती है ॥३३॥

जाड्य—अभिमत या अनभिमत वस्तुके आगमनसे उत्पन्न विवेकशून्यता—

आत्मोत्कर्षोऽन्यधिक्काराद् गर्वः शौर्यबलादिजः।
ममाग्रे नृपकीटाना स्थितिः केति जयोऽगदीत् ॥३५॥

निर्वेदोऽफलधीर्दुःखेर्ष्यातत्त्वप्रज्ञतादितः।
दैन्यचिन्ताश्रुनिश्वासाः संभवन्त्यत्र तद् यथा ॥३६॥

कर्पूरेण कृत हिमांशुकिरणैः किं चन्दनैः किं बिसैः
पर्याप्त मृगनाभिभि. किसलयैः किं मन्दवातैरलम्।
हारेणालमलं कुशेशयदलश्रीतालवृन्तेन किं
त चक्रेश्वरमौलिसर्वगुणिनं शीघ्रं त्वमाकारय ॥३७॥

कार्पण्यं स्यादनौद्धत्यं दैन्यं सत्त्वविमोचनम्।
नद पिकवर मा मा कूज पारावत त्वम्
चिरय सदुदयाढ्यस्तस्त्वमिन्दो सुवाहि।

---

किंकर्तव्यविमूढताको जाड्य कहते हैं। यथा—चक्रवर्ती भरतके आनेपर सन्तुष्ट नायिका स्वागत तथा उपचार न कर सकी, केवल टकटकी लगाकर देखती रह गयी ॥३४॥

गर्व—दूसरोंको धिक्कारने—दूसरोंको अतितुच्छ समझने तथा अपने पराक्रम और बलसे उत्पन्न अपने उत्कर्षको गर्व कहते हैं। यथा—मेरे आगे कीटोंके समान अन्य राजाओंकी क्या मर्यादा है, इस प्रकार जयकुमारने कहा ॥३५॥

निर्वेद—दुःख, ईर्ष्या, तत्त्वज्ञान, प्रज्ञा इत्यादिसे अपनेको व्यर्थ समझनेकी बुद्धिको निर्वेद कहते हैं। इस निर्वेदके होनेपर चिन्ता, दीनता, अश्रुपतन, दीर्घ निश्वास इत्यादि मनोविकार उत्पन्न होते हैं। यथा— ॥३६॥

हे सखि! कर्पूरकी कोई आवश्यकता नहीं, चन्द्रमाकी किरणोंसे क्या? चन्दनसे क्या? बिस—कमलतन्तुओंकी कोई आवश्यकता नहीं, नूतन रक्त आम्रपल्लवोंसे क्या? मन्द पवनकी क्या आवश्यकता? हार भी बिलकुल बेकार हैं, कमलके पत्तोंके पखेकी क्या आवश्यकता है? हे सखि! तू सर्वगुणसम्पन्न उस चक्रवर्ती भरतको शीघ्र बुलाकर ला ॥३७॥

कार्पण्य और दैन्य—

अनौद्धत्यको कार्पण्य और पराक्रमसे रहित होनेको दैन्य कहते हैं। तात्पर्य यह है कि प्रसन्नताका न रहना कार्पण्य है और दुर्गति आदिके कारण उत्पन्न निस्तेजस्विताको दैन्य कहा जाता है। कार्पण्यमें मुखपर प्रसन्नता नहीं रहती और दैन्यमें मुखपर मलिनता रहती है। यथा—हे कोयल! मत बोलो, मत कूजो। हे पारावत! तुम ध्वनि मत करो। हे चन्द्रमा! सुन्दर अभ्युदयसे युक्त जलके भीतर चिरकाल तक निवास

---

१. मौलि–स।

अनिल समुरभे त्वं मेऽतिसशिक्षयाशु
[1]स्मर पदनतिमेत्यानेतुमाली गतेशम् ॥३८॥
[2]क्रोधः कृतापराधेषु [3]पुनः प्रज्वलनं यथा ।
रे धावन्तु विदिक्षु दिक्षु यदि नो विक्षिप्यतेऽन्त्रोत्करः
श्रोकौक्षेयककुक्षिघोटनभवो भक्ष्येत पक्ष्यादिभि. ।
इत्याद्युक्तिकठोरताप्रकटितक्रोधानिलाः सङ्गरे-
[4]ष्वक्रेशो दियतोऽखिलास्तत इतः सकम्पयन्ति स्म ते ॥३९॥
ईर्ष्या सा स्यात् परोत्कर्षासहिष्णुत्वं स्फुटं यथा ।
तस्यां सर्वापि संपत्तिः किमत्रागम्यते सर ॥४०॥
स्वेदकम्पादिकृद्धर्षः प्रसादस्तूत्सवादिजः ।
कृतार्थाद्य भवाम्यस्य संगस्योत्सवतोऽचिरात् ॥४१॥
तर्जनादिकृदुग्रत्वं चण्डतागसि वीक्षिते ।
खण्डिताधर गच्छेति तर्जितोऽस्या. पदे नतः ॥४२॥

करो। हे सुगन्धित मन्द-मन्दवाही पवन ! तुम मुझे अच्छी तरह गति सिखलाओ। हे कामदेव ! तुम पैरोंपर गिरनेकी मुझे शिक्षा दो। स्वामीको लानेके लिए गयी हुई मेरी सखी आ रही है ॥३८॥

क्रोध—अपराध करनेवालोंपर पुन-पुन प्रज्वलित होनेको क्रोध कहते है अर्थात् अपराधीके प्रति पुन.-पुन रोष उत्पन्न करना क्रोध है। यथा—रे कायरो ! दिशाओं और विदिशाओंके कोनोंमें तब तक भागो, जब तक तुम्हारे आँतोंका समूह फाड़कर फेंक दिया नहीं जाता अथवा तलवारसे युक्त कुक्षिका काटा हुआ मांस इत्यादि पक्षियोंके द्वारा खा लिया नहीं जाता। इस प्रकार हे चक्रवर्तिन् ! कठोरतासे अपनी क्रोधाग्निको प्रकट करनेवाले सम्पूर्ण सैनिक शत्रुओंको इधर-उधर कँपा रहे है ॥३९॥

ईर्ष्या—स्पष्टतः दूसरोंकी उन्नतिकी असहनशीलताको ईर्ष्या कहते हैं। यथा—प्रतिनायिकापर नायकके प्रेमको न सहन करती हुई कोई नायिका नायकसे कहती है कि सारी सम्पत्ति तो उसीके पास है, यहाँ क्यों आते है ? वहीं जाइए ॥४०॥

हर्ष—उत्सव इत्यादिके कारण पसीना निकलना और कँपा देनेवाली प्रसन्नताको हर्ष कहते हैं। यथा—आज इस मिलनके उत्सवके पश्चात् मैं कृतकृत्य हो रही हूँ ॥४१॥

उग्रता—अपराध जान लेनेपर ताडनादि कार्यसे युक्त चण्डताको उग्रता कहते है। यथा—हे कटे हुए ओठवाले ! यहाँसे भागो। इस प्रकार नायिकासे डराया हुआ नायक उसके पैरोंपर गिर गया ॥४२॥

१. स्मर पदनति मे स्या नेतु–ख। २. कोप–ख। ३. मन प्रज्वलनम्– ख।
४. –खप्रतौ स्म पदं नास्ति।

स्मृतिः पूर्वानुभूतार्थविज्ञान कथितं यथा ।
चक्रिनित्यमहोरस्थश्रीसुखं कोऽनु वर्णयेत् ।
यत्सकृत्परिरब्धाया मे सुखं वर्णनातिगम् ॥४३॥

मरणाय प्रयत्नो यः सा मृतिः कथिता यथा ।
रथाङ्गेऽभियोगासहा कामिनी सा
विधत्ते [1]श्रुती कोकिलारावशक्ते ।
दृशाविन्दुदृष्टौ सनु मन्दवायु-
स्पृशं घ्राणमम्भोरुहाघ्राणशं[2]कम् ॥४४॥

मद्यादिविहितो मोहदृष्टिव्यतिकरो मदः ।
अयुक्तसजल्पनवान् प्रमत्तः सम्भ्रान्तिरस्या [3]मधुपः सुवक्षः ।
[4]प्रविष्टवान् रागगतः सलीलं यथा विसिन्या मधुपोऽन्तरङ्गम् ॥४५॥

---

स्मृति—पूर्व अनुभूत पदार्थोंकी यादगारको स्मृति कहते हैं। स्मृतिका अभिप्राय है कि पहले कभी अनुभवमें आयी हुई किसी वस्तुका पुनर्ज्ञान। इसकी उत्पत्ति सतत वस्तुके अनुभव अथवा चिन्तनसे होती है। कुछ विद्वान् स्वास्थ्य, चिन्तन, दृढ अभ्यास, सदृशावलोकन आदि कारणोंसे स्मृतिका उद्भव मानते हैं। यथा—चक्रवर्ती भरतके नित्य महावक्षपर स्थित लक्ष्मीके सुखका कौन वर्णन करे? जिसने एक बार ही मुझे आलिंगन किया था, वह सुख वर्णनातीत है ॥४३॥

मृति और मरण—वियोग इत्यादिसे उत्पन्न कष्टके कारण मरनेके लिए जो प्रयत्न किया जाता है उसे मृति कहते हैं। प्राणत्यागका नाम मरण है। शरीरादिके द्वारा यह सम्भव है और इसमें अगभंग, शरीरपात हुआ करते हैं। मरणरूप व्यभिचारी भावका वास्तविक अभिप्राय मृत्यु नहीं, अपितु मृत्युको पूर्व अवस्था है। यह अवस्था व्याधि, अभिघात आदि कारणोंसे उत्पन्न होती है। यथा—चक्रवर्ती भरतके वियोगको सहनेमें असमर्थ कोई कामिनी कोयलके शब्दोंमें अपने कानोंको, चन्द्रबिम्बमें अपनी आँखोंको, मन्द पवनके स्पर्शमें अपने शरीरको और कमलपुष्पोंके सूँघनेमें अपनी नासिका को लगा रही है ॥४४॥

मद—मद्यपान इत्यादिसे प्राप्त मोहके साथ आनन्दके सम्मिश्रणको मद कहते हैं। मद सौभाग्य, यौवन, गर्व आदि कारणोंसे उत्पन्न होता है। यथा—अनाप-सनाप बकता हुआ मतवाला घबराहट युक्त रागी कोई मद्यपायी उस नायिकाके सुन्दर वक्षस्थलमें लीलापूर्वक वैसे ही प्रविष्ट होता है जैसे मतवाला भ्रमर कमलके पुष्पके भीतरी भागमें प्रविष्ट होता है ॥४५॥

---

१. श्रुतिम्–ख। २. सकम्–ख। ३. मधुपस्य वक्ष.–ख। ४. प्रविष्टवासाग्रगत–ख।

उद्बोधश्चेतनाप्राप्तिर्जृम्भाक्ष्युन्मीलनादिकृत् ।
राज्युन्मिपन्ति सन्मार्गं गते कुवलयश्रियः ॥४६॥
चेतोनिमीलनं निद्रा स्वप्नेक्षितनृपाधरम्[1] ।
व्यादत्ते चुम्बितुं स्वास्यं गगने मीलिताक्ष्यसौ ॥४७॥
अवहित्थाकृतेर्गुप्तिः ।
हारच्छविप्रेक्षणदम्भभाजि प्रपश्यति प्रेमभरेऽधिनाथे ।
कुचौ नतास्या हृदयातिहृष्टा क्षौमाञ्चलेन स्थगितौ व्यधात्सा ॥४८॥
( अवहित्थाकृतेर्गुप्तिः ) संशयाद्बहुकल्पना ।
तर्कः संकोचनं चित्ते व्रीडा भङ्गकथादिभिः ॥४९॥

---

उद्बोध—निद्रा इत्यादिको दूर करनेवाले कारणोंसे उत्पन्न चैतन्य लाभको उद्बोध कहते हैं। उद्बोधमें चेतनाकी पुन प्राप्ति होती है। इसमें जंभाई लेना, आँख खोलना, अवलोकन करना इत्यादि कार्य होते हैं। यथा—राजाके सन्मार्गपर चलनेपर पृथ्वीमण्डलकी श्रीका विकास होता है अथवा चन्द्रमाके उदय होनेपर कुमुदिनीका विकास होता है ॥४६॥

निद्रा—परिश्रम इत्यादिसे उत्पन्न चित्तका बाह्य विषयोंसे पृथक् होना अथवा चित्तकी निश्चलता या निश्चेष्टता निद्रा है। यथा—आँखोंको बन्द की हुई कोई नायिका स्वप्नमें अवलोकित किसी प्रियतमके अधरका पान करनेके लिए आकाशमें अपने मुखको खोलती है ॥४७॥

अवहित्था—भय या लज्जा इत्यादिके कारण आकृतिके अवगूहनको अवहित्था कहते हैं। अवहित्थाका अभिप्राय है प्रसन्न मुद्रा, कामभुद्रा आदिको छिपाना। इसके कारण भय, लज्जा, गौरव आदि है। यथा—वक्षस्थलपर सुशोभित हारके देखनेके ढोंग करनेवाले प्रेमसे भरपूर प्रियतमके देखते रहनेपर हृदयमें अतिप्रसन्न होती हुई वह कामिनी नीचे मुख किये हुई रेशमी वस्त्रके अंचलके कोनेसे अपने स्तनोंको आच्छादित करने लगी ॥४८॥

तर्क—किसी प्रकारके विचार उठनेपर सन्देह होनेसे की जानेवाली अनेक प्रकारकी कल्पनाको तर्क कहते हैं। तर्कका अभिप्राय है सन्देहके कारण उत्पन्न विचार।

व्रीडा—पराजय इत्यादिकी चर्चाके कारण चित्तमें उत्पन्न होनेवाले संकोचको व्रीडा कहते हैं। यह दुराचरणके कारण शिष्ट व्यक्तिमें उत्पन्न होती है। सिर नीचा होना, मुँहका रंग उड़ना आदि विकार व्रीडामें उत्पन्न होते हैं ॥४९॥ यथा—

---

१. नृपाधरम्–ख।

लक्ष्मीर्वक्षसि भारती च वदने बाहौ च वीरेन्दिरा
कुत्रासा इति पृष्टया वरयशो दूत्या निधीनां पते. ।
सत्कायान्तरितोरितं न भणितस्तत्र प्रवेशक्रमः
कीदृक्ष स कियान् कियत्सदवधि. [१]कोऽयं त्वितीयं स्थिता ॥५०॥

त्रैलोक्य धवल मयाजनि तथाप्येषोऽमराद्रिश्छवि
हैमी न त्यजतीति दुग्धजलधौ स्वाङ्ग ह्रिया क्षालितम् ।
नो चेज्जन्मसेवेऽस्य वारिकलनात्सोऽद्रिर्वलक्षः कथं
कीर्तेरेवमभिष्टुतो निधिपतेर्युत्तमाङ्गैर्नतम् ॥५१॥

चेतः सम्भ्रम आवेग इष्टानिष्टागमोद्भव ।
धृत्वा दिग्विजयं पुरी प्रविशति ब्रह्मात्मजे वाचना-
द्वस्त्रस्तोरुकुचांशुकामणिमयस्तम्भं कराभ्यां धृतम् ।
भीत्यभ्यर्णगत स्वनायकमिव प्रोत्तुङ्गपीनस्तनी
श्रीकामागमवेदिनी वसुवधूरारुह्य त प्रेक्षते ॥५२॥

---

वक्ष स्थलपर लक्ष्मी, मुखमें सरस्वती, बाहुमें वीरश्री कहाँ है, इस प्रकार पूछो हुई यशोदूतीने निधिपतिके सुन्दर शरीरमें स्थित है ऐसा कहा, किन्तु उनके प्रवेशका क्रम नही बतलाया। वह निधीश कैसा है? कितना है? कितनी उसकी अवधि है? यह कौन है? इस प्रकार पूछनेपर मौन रह गयी ॥५०॥

मैंने तीनो लोकोको श्वेत कर दिया, तो भी यह सुमेरु सुवर्णमयी कान्तिको नही छोडता है। इस लज्जासे अपने अंगको क्षीर सागरमें धो लिया, नही तो जन्मके अभिषेकके समय इनके स्नानके जलके धारण करनेसे वह पर्वत श्वेत कैसे हुआ? इस प्रकार निधिपतिकी कीर्तिकी प्रशंसा होनेपर शत्रुओंका मस्तक झुक गया ॥५१॥

आवेग—अचानक इष्ट या अनिष्टकी प्राप्तिसे होनेवाली चित्तकी व्याकुलताको आवेग कहते हैं। आवेगके कई भेद है—(१) हर्षज आवेग, (२) उत्पातज आवेग, (३) अग्निज आवेग, (४) राजविद्रवज आवेग, (५) गजादि जन्य आवेग, (६) वायुज आवग, (७) इष्टज आवेग, (८) अनिष्टज आवेग। इस प्रकार भिन्न-भिन्न निमित्तो से उत्पन्न कई प्रकारके आवेग हो सकते हैं। यथा—दिग्विजय कर ब्रह्मतनय श्री भरतके अपनी नगरीमें प्रवेश करनेके समय विशाल स्तनोसे स्खलित हुए वस्त्रवाली तथा अत्यन्त उच्च, सुदृढ स्तनवाली, शोभा-सम्पन्न कामदेव आ गये, इस बातको समझनेवाली कोई वारांगना दोनो हाथोंसे पकडे हुए मणिमय स्तम्भको भयके मारे अपने पास आये हुए अपने नायकके समान उनपर चढकर देखने लगी ॥५२॥

---

१. कोऽय त्वितीयम्–ख। २ जन्मसवेच–ख। ३. स्तनि–ख। ४. वेदिनि–ख।

भीदुःखावेशचिन्ताभिः स्यान्मोहो मूर्च्छनं यथा ।
संप्रेक्ष्य दूतीश्चिरयत्यधीशे सदेन्दुपादैः प्रहता [1]लताङ्गी ।
संप्रेषिता [2]सान्तसखीव सं ताः सर्वजितु मूर्च्छितमूर्तिरासीत् ॥५३॥

मतिरर्थविनिर्णीतिस्तत्त्वमार्गानुसंधित. ।
प्रतापश्चक्रिणः सोऽयं वह्निरेव न संशय ।
यत्प्रवेशनमात्रेण निर्दग्धा रिपुसंततिः ॥५४॥

आलस्यं तु कर्तव्ये या मन्दोद्यमता यथा
[3]समास्तां गृहव्यापृतौ किंवदन्ती स्वकायोपचारेऽपि मन्दप्रयत्ना ।
पिकी पञ्चमोक्तिश्रुतिप्रेरिता सा बलात्कारतश्चक्रि कृत्ये प्रवृत्ता ॥५५॥

तुल्यवर्तनमुन्मादश्चेतनाचेतनेष्वपि ।
चक्र्यानकध्वनिभ्रान्ता मन्त्रयन्तेऽरयो द्रुमैः ॥५६॥

---

मोह—भय, दुःख, घबराहट, चिन्ता इत्यादि कारणोंसे मूर्च्छित हो जाने या चित्तकी विकलताको मोह कहते हैं। यथा—वापस लौटती हुई दूतियोंको देखकर तथा प्रियतमको विलम्ब करते हुए देख वह लताङ्गी चन्द्र किरणोंसे बहुत सन्तापित हुई और पुन उन्हें बुलानेके लिए मानो अन्तिम बार दूतीको उनके पास भेजा और उन्हें भयभीत करनेके लिए मूर्च्छित हो गयी ॥५३॥

मति—यथार्थ मार्गके अनुसन्धान इत्यादिके कारण किसी अर्थ-निर्णयको मति कहते हैं। मतिका वास्तविक अभिप्राय है वस्तुतत्त्वके निश्चयसे। इसके कारण नीति-मार्गके अनुसरण आदि हैं। इसके होनेपर मुसकराहट, धैर्य, सन्तोष और आत्मसम्मान आदि स्वभावतः हुआ करते हैं। यथा—वह यह चक्रवर्ती भरतका प्रताप अग्नि ही है, इसमें कोई संशय नहीं, जिसके प्रताप-मात्रसे शत्रु-समूह जलकर भस्म हो जाता है ॥५४॥

आलस्य—सामर्थ्य होनेपर भी अवश्य करने योग्य कार्यमें उत्साहहीनताको आलस्य कहते हैं। यथा—घरके कार्योंमें उसकी शिकायत है, यहाँ तक कि उसके शारीरिक कार्योंमें भी उसकी शिथिल प्रवृत्ति रहती है। कोयलके पंचम स्वरके सुननेसे प्रेरित वह बलपूर्वक चक्रवर्ती भरतके कार्योंमें प्रवृत्त हुई ॥५५॥

उन्माद—काम, शोक, भय इत्यादिके कारण चेतन और अचेतनमें समान व्यवहारको उन्माद कहते हैं। यथा—चक्रवर्ती भरतके रथवाद्यकी ध्वनिसे भ्रान्त शत्रु वृक्षोंके साथ परामर्श करते हैं ॥५६॥

---

१. लताङ्गि-ख । २ चित्तसखीव-ख । ३ खप्रतौ 'समास्ता' नास्ति ।

दु खमोहादिना वेगोऽपस्मारः कायतापकृत् ।
निधिपतिविरहिण्य स्वप्नतो वीक्ष्य चन्द्र-
मुदयगिरिनिषण्णं [1]रक्ष मा वीक्ष पासून् ।
[2]इति वचनविधानाः सम्भ्रमोत्या लुठन्त्य
स्वगृहभुवि सखोस्ता व्यस्तनाम्नाह्वयन्ति ।।५७।।
[3]व्याधिर्ज्वराधिकस्तापश्चेतसोऽभिभवाद्यथा ।
स्वर्गंगते चक्रिरणेऽरिवृन्दे सहप्रयातुं वनितास्तदोया ।
जाज्वल्यमाने मदनज्वराग्नि कुण्डे पतन्ति स्म वपुर्निराशाः ।।५८।।
निद्रायास्तु समुद्रेकः सुप्तिः सा कथिता यथा ।
राज्ये समस्तेऽरिजयान्निधोश सुस्थे रिपुस्त्री [4]श्वसितानिलेन ।
क्षोभर्द्धियुक्तोऽपि तदक्षिवार्भिर्वार्धिर्मुरारेर्न भिनत्ति निद्राम् ।।५९।।

अपस्मार—अवस्था विशेषम काम, दु ख, मोह इत्यादि शरीरमें ज्वलन उत्पन्न करनेवाले वेग विशेषको अपस्मार कहते हैं। अपस्मारका अर्थ चित्तकी विक्षिप्तता है। इसके कारण ग्रह, भूत, प्रेत आदिके आवेश हैं। अपस्मारके होनेपर पृथ्वीपर लोटना, मुँहसे झाग निकलना, पसीना निकलना, लार टपकना आदि हुआ करते हैं। यथा— निधिपति भरतकी विरहिणी स्त्रियाँ स्वप्नमें उदयाचलपर विद्यमान चन्द्रमाको देखकर कहती हैं कि हे चन्द्र ! अपनी किरणोंसे हमें मत जलाओ, बचाओ, हम पापिनी मत समझो, इस प्रकार कहती हुई घबराहटसे उठती हैं और अपने भवनकी भूमिपर लोटती हैं तथा अपनी सखियोंका ऊटपटाग नाम लेती हुई पुकारती हैं ।।५७।।

व्याधि—नायक इत्यादिके अस्वीकृति रूप अपमानके कारण चित्तमें ज्वरादिकी अपेक्षा भी अधिक तापदायक रोग विशेषको व्याधि कहते हैं। व्याधिका अभिप्राय है वात, पित्त आदिके प्रकोपसे ज्वर आदि रोगोंका होना। इसमें नीचे लोटना, कँपकँपी आदि विकार हुआ करते हैं। यथा—चक्रवर्ती भरत द्वारा युद्धमें शत्रु-समूहके मारे जानेपर अपने जीवनमें निराश उनकी स्त्रियाँ अपने पतियोंके साथ जानेके लिए अत्यन्त प्रज्वलित कामाग्नि कुण्डमें गिर रही हैं ।।५८।।

सुप्ति—निद्राके अतिशय आधिक्यको सुप्ति कहते हैं। यथा—हे निधीश ! शत्रुओंके ऊपर विजय प्राप्त कर लेनेके कारण सम्पूर्ण राज्यके सुस्थिर होनेपर शत्रु-नारियोंके नि श्वास-रूपी पवनसे क्षुब्ध एवं शत्रु-नारियोंके नयन जलसे वृद्धिगत समुद्र मुरारिकी निद्राको नहीं तोड़ रहा है ।।५९।।

---

१ रक्ष माविक्षिपाशून्-ख । २ इति चनविधानास्सम्भ्रमात्तो लुठन्त्य –ख । ३ व्याधिर्जरादिभिश्चेतस्तापार्थभिभवाद्यथा–ख । ४ श्वसितानलेन–ख ।

[1]कालासहनमौत्सुक्यं चेतस्तापत्वरादिकृत् ।
विनीता नगरीनार्यो विभूष्य कृतसंभ्रमाः ।
विलम्बितं सहन्ते स्म कृच्छ्रेण निधिपागमे ॥६०॥

उपायापायचिन्ताभिर्विषादो भञ्जनं हृदः ।
प्रेषितं चित्तमाह्वातुं लग्नं तत्रैव चक्रिणि ।
न स्मरो याति मां मुक्त्वा कर्तव्यं किं नु भोः सखि ॥६१॥

द्वेषरागादिसंभूता [2]चापल्यं त्वनवस्थता ।
विलोक्य चक्रिणं कान्ता लोलदृङ्मृदुहासिनी ।
काञ्चीव्यावर्तिनी कर्णपत्रसंस्पर्शिनी स्थिता ॥६२॥

सात्त्विका व्यभिचारिणश्चानेकरससाधारणत्वेन सामान्यापेक्षयोदाहृता । तत्र विशेषः कथ्यते । शृङ्गारे ते सर्वे संभवन्ति । हास्येऽवहित्थाग्लानिश्रमचापल्यहर्षाः । करुणे हर्षमदगर्वधृतिव्रीडोग्रतौत्सुक्यरहिताः शेषाः । रौद्रे

औत्सुक्य—अभीष्टकी प्राप्तिमें विलम्बके असहनको औत्सुक्य कहते हैं । इसमें चित्तसन्ताप, आतुरता, शीघ्रता इत्यादि होते हैं। यथा—अपनेको विभूषित कर आकुलता सहित विनम्र नगर-नारियाँ चक्रवर्ती भरतके आगमनके विलम्बको कठिनाईसे सहन करती थी ॥६०॥

विषाद—इष्टप्राप्ति या अनिष्ट-निवारणमें उपायाभावकी चिन्ता आदिके रहनेके कारण हृदयका टूट जाना अर्थात् उत्साहहीनताको विषाद कहते हैं। यथा—कोई नायिका कह रही है कि प्रियतम चक्रीको बुलानेके लिए अपने चित्तको भेजा, किन्तु वह वहीं जाकर चक्रवर्ती भरतमें रम गया और यहाँ काम मुझे छोड़कर अन्यत्र जा नहीं रहा है। हे सखि ! अब मुझे क्या करना चाहिए ॥६१॥

चापल्य—मत्सर, द्वेष, राग आदिके कारण चित्तकी अनवस्थिति—अस्थिरता-को चापल्य कहते हैं। यथा—चक्रवर्ती भरतको देखकर चंचल नयनवाली और कोमल हास्यसे युक्त कोई कामिनी अपनी करधनीको इधर-उधर घुमाते तथा कर्ण आभूषण आदिका स्पर्श करनेके कारण उनके सामने बहुत देरतक स्थित रह गयी ॥६२॥

सात्त्विक और व्यभिचारी भावोंके सम्बन्धमें विशेष कथन—सात्त्विक और व्यभिचारी भाव अनेक रसोंमें साधारणतया रहते हैं, अतएव सामान्यापेक्षया उनका सोदाहरण निरूपण किया गया है, अब उनमें विशेषता बतलायी जाती है—

शृंगार रसमें सभी सात्त्विक और व्यभिचारी भाव रह सकते हैं। हास्य रसमें अवहित्था, ग्लानि, श्रम, चापल्य और हर्ष पाये जाते हैं। करुण रसमें हर्ष, मद, गर्व, धृति, व्रीडा, उग्रता एवं औत्सुक्यके अतिरिक्त सभी पाये जाते हैं। रौद्ररसमें शङ्का,

१. वेलासहन–ख । २. त्वनवस्थिता–ख ।

शङ्काग्लानिदैन्यालस्यचिन्ताव्रीडावेगविषादजडतानिद्रासुप्तिभयापस्मारावहित्था-रोगोन्मादहीना शेषा । वीरे निर्वेदसहिता रौद्रोक्ताः सर्वे । भयानके धृतिमद-व्रीडागर्वसुप्तिनिद्राहर्षावहित्थामतीर्ष्योग्रतारहिता शेषा । बीभत्सेऽद्भुते च भय-चिन्तादयो यथासंभवमूह्या । शान्ते धृतिनिर्वेदौ ।

रसभावाभिनेतृत्वेऽधिकृते नर्तके रसाः ।
भावा न किं तु सभ्येषु स्मृतपूर्वरसादिषु ॥६३॥

उद्देशक्रमाभावेऽपि रसनिरूपणस्य भावनिरूपणपूर्वत्वात्[१] भावा उक्ता ।
अथ दशावस्था शृङ्गाररसस्य अङ्कुरितत्वपल्लवितत्वहेतवः[२] कथ्यन्ते ।

रत्युल्लाससमुद्भवा खलु दशावस्थाश्च चक्षुर्मन
प्रीत्यासक्तियुगं पुनर्भुवि तथा संकल्पको जागरः ।
सप्रोक्ता तनुता तथा च विषयद्वेषस्त्रपा नाशनं
मोहो मूर्च्छनमप्यतो मृतिरिति प्रोक्ता दशा विच्युते ॥६४॥

---

ग्लानि, दैन्य, आलस्य, चिन्ता, व्रीडा, आवेग, विषाद, जडता, निद्रा, सुप्ति, भय, अप-स्मार, अवहित्था, रोग और उन्मादसे भिन्न शेष सभी पाये जाते हैं। वीर रसमें निर्वेद-के साथ रौद्ररसमें गिनाये भावोंके अतिरिक्त अन्य सभी व्यभिचारी भाव मिलते हैं। भयानक रसमें धृति, मद, व्रीडा, गर्व, सुप्ति, निद्रा, हर्ष, अवहित्था, मति, ईर्ष्या और उग्रतासे रहित अन्य सभी व्यभिचारी भाव पाये जाते हैं। बीभत्स और अद्भुत रसमें भय, चिन्ता इत्यादि यथासम्भव अनेक रह सकते हैं। शान्त रसमें प्राय धृति और निर्वेद भाव पाये जाते हैं।

रसकी स्थिति—रस और भावका अभिनय करनेवाले अधिकारी नर्तकमें शृंगारादि रसोंकी स्थिति रहती है, पर पहले रस इत्यादिके स्मरण करनेवाले सभ्योंमें भाव नहीं रहते हैं ॥६३॥

उद्देश क्रमके नहीं रहनेपर भी रस-निरूपणमें भाव-निरूपण कारण है, अतएव भावोंका निरूपण पूर्व म किया गया है।

इसके अनन्तर शृंगार रसको अंकुरित और पल्लवित करनेवाली कामजन्य दस अवस्थाओंका वर्णन करते हैं।

कामकी दस अवस्थाएँ—रति और उल्लाससे उत्पन्न कामकी दस अवस्थाएँ हैं—(१) दृष्टिका अभीष्टमें लगना (२) मनका अभीष्टमें लगना (३) अभीष्टकी प्राप्तिके लिए मनमें संकल्पका होना (४) जागरण (५) कृशता (६) विषय-मात्रके प्रति द्वेषका होना (७) लज्जाका नाश (८) मोह (९) मूर्च्छा (१०) मृति—इस प्रकार आचार्योंने कामजन्य अवस्थाओंका वर्णन किया है ॥६४॥

---

१ पूर्वकत्वात्–ख । २ पल्लवितत्वपुष्पितत्वफलितत्वहेतव कथ्यन्ते–क–ख ।

आदरप्रेक्षण यत्र चक्षु प्रीतिर्यया[1] पुन ।
सक्तिर्मुहुर्मुहुश्चिन्ता प्रतिकृत्यादिभिर्यया ॥६५॥

अधरस्तननाभ्यन्तश्रोणीचरणवीक्षणैः ।
परावृत्तेक्षितैश्चक्रे सा तस्य स्मरदीपनम् ॥६६॥

त्वद्रूपसाम्यमनसा करिसत्करौ च
मेरोः प्रवाहशिखरे शशिन च[2] पद्मम् ।
मेरु नितम्बसुभग विलिलेख[3] कान्ता
त्वा लज्जिता मम पुरो विलिखन्त्यपीयम् ॥६७॥

वाञ्छा शुभप्रियावाप्तौ संकल्पो भणितो यथा।
निद्राक्षय. प्रियालाभादनिश जागरो यथा ॥६८॥

तावारूढौ च दुर्मोचप्रेमबन्धौ मनोरथम् ।
दुर्लभाश्लेषसंभोगफललाभार्थमर्थिनौ ॥६९॥

---

चक्षुप्रीति और आसक्ति—जहाँ नायक-नायिका परस्पर एक दूसरको अत्यन्त आदरपूर्वक देखें उसे चक्षु प्रीति कहते है। प्रतिकृति—चित्र इत्यादिके द्वारा नायकके रूप-लावण्यको देखकर बार-बार उसके सम्बन्ध चिन्ताको आसक्ति कहते है ॥६०॥ यथा—

उसने घूमकर अवलोकन, अधर, स्तन, नाभिका भीतरी भाग, कमर, चरण, इत्यादिके दर्शनसे उसके हृदयमें कामवासनाकी प्रवृद्धि की ॥६६॥

कोई सखी या दूती किसी नायकसे नायिकाका वर्णन करती हुई कह रही है कि तुम्हारी कान्ताने तुम्हारे रूपकी समताकी इच्छासे सुन्दर हाथीकी सूडके समान दो बाहुओंको मेरुके प्रवाह शिखरपर स्थित चन्द्रमा और कमलको नितम्ब भागसे अत्यन्त शोभित होनेवाले मेरु पर्वतका चित्र बनाया। इस प्रकार मेरे समक्ष सुमेरुके व्याजसे तुम्हारा चित्र बनाती हुई वह लज्जित हो गयी ॥६७॥

संकल्प और जागरण—सुन्दर प्रिया या प्रियतम द्वारा परस्पर एक दूसरेकी प्राप्तिकी इच्छाको संकल्प कहते हैं तथा प्रिया प्रियतमकी परस्पर प्राप्ति न होनेके कारण रात-दिन निद्राके न आनेका नाम जागरण है ॥६८॥ यथा—

अलभ्य आलिंगन और संभोग रूपी फलके चाहने तथा अत्यान्त प्रीति बन्धन-वाले वे दोनों अपनी मनोभिलाषाकी पूर्तिके लिए आग्रही हैं ॥६९॥

---

१ यदा मन –क। २. पद्मौ–ख। ३ कान्ता स्थाने–सप्रजौ 'तान्तौ' पाठ।
४ लाभत्व–ख।

[1]कामिनी विरहतस्त्वयाब्रवीदित्यसौ निशि सुजागरादपि ।
आलि मा रविकरात् स्[2]ुतादिनी रक्ष-रक्ष नृपशीतभानुना ॥७०॥
कामज्वरेण कायस्य तापन तनुता यथा ।
भिन्नवस्त्वसहिष्णुत्व विषयद्वेषण यथा ॥७१॥
नीलाब्जखण्डनृपते वनितेन्दुरेखा
तन्वङ्गिनी विबुधनुत्यमृतप्रपाना[3] ।
पक्षद्वयेऽपि विरहात् परिवृद्धिहीना
किं ते मन कुमुदमीप्सति सुप्रवेष्टुम् ॥७२॥
सगीतसगिरमसौ सुनिशम्य भीता
सख्यास्यदर्पणयुग[4]न च पश्यतीयम् ।
मुग्धा न निश्वसिति कोकिलचन्द्रबिम्ब-
मन्दानिलाशयगता नृप मन्मथार्ता ॥७३॥

---

कोई सखी या दूती किसी नायकसे कह रही है कि हे भाग्यशालिन् ! तुम्हारे विरह और रात्रि जागरणसे पीडित वह कामिनी सूर्य-किरणके सम्पर्कसे अत्यन्त कष्ट भोगती हुई कहती है कि हे सखि ! मुझे उस नृपति रूपी चन्द्रमासे बचाओ ॥७०॥

कृशता और विषय-विद्वेषण—कामजन्य व्याधिसे शरीरमें होनेवाली पीडाको कृशता कहते है अर्थात् काम पीडासे शरीरमें जो क्षीणता उत्पन्न होती है, उसीका नाम कृशता है ।

परस्पर नायक नायिकाके अभीष्ट वस्तुओसे भिन्न वस्तुओंके देखनेकी इच्छाके अभावको विषय विद्वेषण कहते है ॥७१॥ यथा—

हे नीलकमलके टुकडेके समान कान्तिवाले राजन् ! देवताओसे प्रशसित अमृत पानकी इच्छावाली कृशागी वनितारूपी पतली चन्द्ररेखा दोनो पक्षोंमें वृद्धिहीन होकर तुम्हारे मनरूपी कुमुदके भीतर प्रवेश करना चाहती है । क्या कुमुदके समान स्वच्छ और शीतल तुम्हारे मनमें प्रवेश करनेके लिए ही इतनी दुर्बलागी हो गयी है ॥७२॥

कोई सखी या दूती नायिकाकी अवस्थाओका वर्णन करती हुई कहती है कि हे राजन ! कामपीडित आपकी वह प्रेयसी सगीतकी मधुर ध्वनिको सुनकर भयभीत हो जाती है और सखीके द्वारा दिये गये दर्पणमें अपने मुखको नही देखती है । कामसे सतायी हुई वह मुग्धा कोयल, चन्द्र बिम्ब, मन्द पवन, जलाशयादिको देखनेपर भी श्वास नही लेती ।

अर्थात् ससारकी सभी सुन्दर वस्तुओके प्रति उसे अरुचि हो गयी है, पर वह मुग्धा है, अतएव उसकी यह अरुचि सर्व साधारण द्वारा प्रतीत होने योग्य नही ॥७३॥

---

१ त्वप्रतौ कामिनि । २. तानवम्–ख । ३ प्रपाना इत्यस्य स्थाने प्रवाहा–ख । ४ च न–ख ।

त्रपानाशो गुरुत्वस्यागणनान्मानमोचनम्[1]।
मनोवैकल्यतो मोहः स्यादुन्मादो यथा द्वयम् ॥७४॥

मन्दानिले[2] वहति गुञ्जति च द्विरेफे
मत्ते निकूजति पिके कलकूजनाढ्ये।
पारावते च नृप सा विजहाति मानं
गन्तुं पदे तव समिच्छति मन्मथार्ता ॥७५॥

[3]माकन्दमञ्जुललतामवलम्ब्य मुग्धा
जल्पे हि पश्य वचनादनुनीय खिन्ना।
आनेतुमक्षमतया गलदश्रुनेत्रा
कोपेन सा वसति भो वरचक्रपाणे ॥७६॥

मूर्च्छा सेन्द्रियवैकल्यान् मुहुरज्ञातृता यथा।
प्राणहानिः प्रियालाभात् तत् क्षण च मृतिर्यथा ॥७७॥

---

यह विषय विद्वेषणका उदाहरण है।

लज्जानाश और उन्माद—गुरुजनोंकी कोई परवाह न कर मान छोड देना अर्थात् गुरुजनोंके समक्ष ही कामाधिक्यके कारण प्रिया या प्रियतम द्वारा परस्पर एक दूसरेका गुणगान करना लज्जानाश है और मनकी अत्यधिक विकलताके कारण मोह बुद्धिसे विपरीत कार्य-सम्पादन करना उन्माद है ॥७४॥ यथा—

किसी नायिकाकी लज्जा-नाश अवस्थाका वर्णन करती हुई कोई दूती कहती है कि हे राजन्! मन्द-मन्द पवनके बहनेपर, भ्रमरोंके गुंजार करनेपर तथा मधुर कूजनसे व्याप्त मतवाले कोकिल और पारावतके कूजनेपर वह लज्जाको छोड देती है और काम-पीड़ित होकर तुम्हारे चरणोंकी सेवामें आना चाहती है ॥७५॥

*हे श्रेष्ठ चक्रवर्तिन्! तुममें आसक्त, उन्मादिनी वह तुम्हारी मुग्धा प्रेयसी आम्रकी सुन्दर लताको पकडकर निरथय ही मैं बोल रही हूँ देखो, इस प्रकार अनुनय करके अत्यन्त दुःखी हो रही है। क्रोधके कारण आँखोंसे निरन्तर आँसू बरसाती हुई समय-यापन कर रही है ॥७६॥*

मूर्च्छा और मृति—अभीष्टकी प्राप्ति न होनेपर इन्द्रियोंकी विकलताके कारण होनेवाली अचेतनताको मूर्च्छा कहते हैं।

प्रियजनकी प्राप्ति न होनेके कारण उसी क्षण होनेवाली प्राण-हानिको मृति कहते हैं ॥७७॥ यथा—

---

१. गुरुत्वस्य गणना-ख। २. -खप्रतौ वहति पद नास्ति। ३. माकुन्द-ख।

आमीलिताम्बकयुगा मलयोद्भवोरु-
श्चर्चा स्खलत् प्रलपिता गलितोरुहारा।
[1]मूर्च्छायुता कलयते सुरतान्त्यसौख्यं
श्रीराजराज[2]वनिता परिरभ्यतां सा ॥७८॥
अत्रान्तरे यदि न गच्छसि तत्समीपं
श्रीब्रह्मसूनुनृपते मदनः कृशाङ्गीम्।
नेष्यत्यशेषवनितातिलकायमाना-
मन्त्यां दशां सुमशरप्रतिजर्जराङ्गीम् ॥७९॥
प्रलापसज्वरयुक्ता द्वादशावस्था इति केचिदि[3]च्छन्ति।
प्रियस्य गुणसलापः प्रलापः कथितो यथा।
विरहात् तनुसतापः सज्वरः कथितो यथा ॥८०॥
कलासु निपुणः सौम्यो मधुरोक्तिर्मनोहरः।
स राजराज एवेति वचो गोष्ठी वधूष्वभूत् ॥८१॥
मोघोकृतमृणालादिशीतोपचरणा वधूः।
विरहज्वरसंतप्ता त्वन्मुखेन्दुं नृपेच्छति ॥८२॥

दोनों आँखोंको मूँदकर समस्त शरीरमें मलयगिरि चन्दनका लेप की हुई रुक-रुककर प्रलाप करनेवाली तथा वक्षस्थलसे गिरे हुए सुन्दर हारवाली मूर्च्छित वह प्रेयसी सुरतकी अन्तिम सीमाका सुख अचेतनावस्थामें भोग रही है। हे चक्रवर्तिन्! अपनी प्रियतमाका आलिंगन कीजिए ॥७८॥

हे आदिनाथ भगवान्‌के पुत्र भरत महाराज! इस स्थितिमें आप अपनी प्रियतमाके पास नहीं जाते तो कामदेव जगत्‌की स्त्रियोंमें सर्वश्रेष्ठ अपने बाणोंसे जर्जरीभूत शरीरवाली उस कृशांगीको अन्तिम दशा—मृतिमें पहुँचा देगा ॥७९॥

कोई-कोई आचार्य प्रलाप और संज्वरको भी मिलाकर बारह प्रकारकी कामदशाएँ मानते हैं।

प्रलाप और संज्वर—प्रियतम या प्रियतमाके गुणोंके विषयमें निरन्तर बोलते रहनेको प्रलाप और प्रियतम या प्रियतमाके विरहसे होनेवाले शरीरके तापको सज्वर कहते हैं ॥८०॥ यथा—

*सभी कलाओंमें कुशल, सुन्दर मृदुभाषी, मनको चुरानेवाला वह चक्रवर्ती ही* है, इस प्रकार अन्तःपुरकी नारियोंमें निरन्तर चर्चा हो रही थी ॥८१॥

हे चक्रवर्तिन्! जिसके विषयमें कमलका डंठल, पत्र, चन्दन इत्यादि शीतोपचार बिल्कुल व्यर्थ हो गये। अतएव तुम्हारे विरहसे अत्यन्त तीव्र ज्वरसे सन्तप्त अंगवाली वह तुम्हारी प्रियतमा केवल तुम्हारे मुख-चन्द्रका दर्शन करना चाहती है ॥८२॥

१. मूर्च्छायुतं कलयते सुरतान्त—ख। २. दयिता—ख। ३. ख प्रतौ वदन्ति।

रसं जीवितभूतं तु प्रबन्धानां ब्रुवेऽधुना ।
विभावादिचतुष्केण स्थायीभावः स्फुटो रस. ॥८३॥

नवनीतं यथाज्यत्वं प्राप्नोति परिपाकतः ।
स्थायीभावो विभावाद्यै. प्राप्नोति रसतां तथा ॥८४॥

अथ रसविशेषः ।
शृङ्गारो हास्यकरुणौ रौद्रवीरभयानकाः ।
बीभत्साद्भुतशान्ताश्च रसाः स्थायिक्रमान्नव ॥८५॥

पोष्यते या रतिर्भावैः स शृङ्गाररसो मतः ।
संभोगविप्रलम्भाख्यभेदाभ्यां स द्विधा मत· ॥८६॥

संपदन्वितयोः कान्ताकामिनोर्युक्तयोर्मिथः ।
संभोगः सन्निकर्षः स्यादुरुसौख्यप्रदो यथा ॥८७॥

मुरारिरपि रुक्मिणीतनुलताद्विरेफस्तदा
चिरं रमितया तया रमितरम्यमूर्तिर्निशि ।

---

रसका स्वरूप—काव्यके आत्मा-स्वरूप रसका वर्णन करते हैं। वस्तुत बड़े-बड़े प्रबन्धकाव्योंका आनन्द रससे ही प्राप्त होता हैं। विभाव, अनुभाव, सचारी आदि चारो भावोंके द्वारा व्यक्त स्थायी भाव ही रस रूपसे परिणत होता है ॥८३॥

जिस प्रकार परिपाक हो जानेसे नवनीत ही घृत रूपमें परिणत हो जाता है उसी प्रकार स्थायी भाव ही विभाव, अनुभाव और सचारी भाव इत्यादिके संयोगसे रस रूपमें परिणत हो जाता है ॥८४॥

रसभेद—( १ ) शृंगार ( २ ) हास्य ( ३ ) करुण ( ४ ) रौद्र ( ५ ) वीर ( ६ ) भयानक ( ७ ) वीभत्स ( ८ ) अद्भुत और ( ९ ) शान्त ये नव रस स्थायी भावोंके क्रमानुसार माने गये है ॥८५॥

जो रति नामक स्थायी भाव-विभावादिके द्वारा पुष्ट किया जाता हैं वही शृंगार रस रूपमें परिणत हो जाता है। शृंगार सम्भोग और विप्रलम्भके भेदसे दो प्रकारका माना गया है ॥८६॥

सम्भोग शृंगार—नाना प्रकारकी सम्पत्तिवाले तथा एक साथ रहनेवाले कान्त और कामिनीके अत्यधिक सुखप्रद सामीप्य सम्बन्धको सम्भोग शृंगार कहते हैं ॥८७॥ यथा—

तब श्री रुक्मिणी जी के शरीररूपी लताके अभिलाषी भ्रमरके समान रमण किये तथा सुन्दर शरीरधारी, सुगुप्त, सुदृढ प्रियतमाके कठोर पयोधर, भुजा, मुख

अशेत शयनस्थले मृदूनि गूढगूढाङ्गना-
घनस्तनभुजाननस्पर्शलब्धनिद्रासुखः ॥८८॥

संभोगस्यान्योन्यदर्शनस्पर्शनसंजल्पनचुम्बनालिङ्गनाद्यनेकव्यापारमयत्वेन बहुत्वादेकविधत्वेन गणना कृता।

अथालम्बनभेदाद् भेद —
प्रच्छन्नश्च प्रकाशश्च सभोगः स द्विधा मतः।
पण्याङ्गनायामन्यः स्यादनूढादिषु चादिमः ॥८९॥

स्वकीया परकीया च तथानूढा पणाङ्गना।
आद्या त्रिवर्गिणश्चान्याः [2]केवलस्मरसेविनः ॥९०॥

वन्धुपित्रादिसाक्ष्येण स्वकीया [3]स्वकृता वधूः।
दयाशौचक्षमाशीलसत्यादिगुणभूषिता ॥९१॥

---

इत्यादि अंगोके स्पर्शसे अच्छी तरह निद्राको प्राप्त करनेवाले श्रीकृष्णने रात्रिमें बहुत देर तक रमण की हुई उस प्रियतमा श्रीरुक्मिणीके साथ अत्यन्त मृदुल बिस्तरपर शयन किया ॥८८॥

नायक-नायिकाका परस्पर दर्शन, स्पर्शन, परस्पर प्रेमपूर्वक कथोपकथन, चुम्बन, आलिंगन इत्यादि अनेक व्यापारमय होनेके कारण सम्भोग शृंगारके असख्य भेद हो सकते हैं। अतएव विद्वानोंने इसे एक ही प्रकारका कहा है। यों तो आलम्बनके भेदसे सम्भोग शृंगारके भी दो भेद हैं।

सम्भोग शृंगारके भेद—सम्भोग शृंगार आलम्बनके भेदसे दो प्रकारका माना गया है—( १ ) प्रच्छन्न सम्भोग और ( २ ) प्रकाश सम्भोग। वेश्या इत्यादिमें प्रकाश सम्भोग और अविवाहिता—परकीयामें प्रच्छन्न सम्भोग माना गया है ॥८९॥

नायिकाओंके चार भेद—स्वकीया, परकीया, अनूढा और वारागना इन चार प्रकारकी नायिकाओंमेंसे धर्म, अर्थ और काम चाहनेवालोंके लिए केवल स्वकीया सेवनीय हैं और विषय-वासनाकी पूर्ति चाहने वालोंके लिए परकीया, अनूढा और वारागना भी अभिलषणीय हैं ॥९०॥

स्वकीया नायिका—वन्धु-बान्धव, माता-पिता इत्यादिके साक्ष्यमें परिणीत दया, पवित्रता, सहनशीलता, सच्चरित्रता, सत्यवादिता इत्यादि गुणोंसे विभूषित नायिकाको विद्वानोंने स्वकीया नायिका कहा है ॥९१॥

---

१. स्पर्श शब्दके कारण यहाँ छन्दोभंग हो रहा है। २ खप्रतौ केवलम्। ३. स्वीकृता —ख।

अनुरक्ते सुरक्ते न स्वीकृते स्वयमेव ये ।
अनूढापरकीये ते भाषिते शिथिलव्रते ॥९२॥

अपि द्व ते अनूढे च वाच्यभेदोऽस्ति चानया ।
प्रियमाल्यैव वक्त्येका स्वयमन्यापि कामुकी ॥९३॥

प्रिय वल्लभमुपपतिमेकानूढाल्यैव सखीमुखेनैव वक्ति अन्या परकीया अतिकामुकी सती स्वयमपि प्रिय वक्ति ।

साधारणाङ्गना वश्या कपटोक्तिर्धनिप्रिया ।
मर्त्यायितस्वसीत्कारनाट्यगीतादिवदिनी ॥९४॥

अभिलाषादिभिर्भेदैर्विप्रलम्भोऽप्यनेकधा ।
उदाहरणमेतेषामवस्थासु विलोक्यताम् ॥९५॥

स्वाधीनपतिकाद्यवस्थासु ।

हासाख्य स्थायिभावो यो विभावाद्यै प्रपाप्यते ।
विदूषकाद्यैरालम्बै प्रोक्तो हास्यरसो यथा ॥९६॥

---

परकीया और अनूढा—प्रेमाके द्वारा गुरुजनकी स्वीकृतिके विना स्वय स्वीकार की गयी, अत्यन्त प्रेम करनेवाली चरित्र हीन कामुकीका परकीया और अनूढा कहा गया है ॥९२॥

परकीयाके भेद—परकीया भी अनूढा ही होती है पर इसके दो भेद है—एक तो अपने प्रियतमसे स्वय कुछ नही कहती केवल विश्वसनीय सखी द्वारा ही सब कुछ कहती है । दूसरी परकीया अत्यन्त विषयाभिलाषिणी होती है और स्वय ही अपने प्रियतमसे बातचीत कर लेती है ॥९३॥

वाराङ्गना—नानाविध छल युक्त वचन बोलनेवाली धनिकोके साथ प्रेम करनेवाली विपरीत रतिका नाना सीत्कार ध्वनि करनेवाली नृत्य अभिनय गीत इत्यादि की ज्ञाता और सर्वसामान्यकी उपभोग्या नायिकाको वाराङ्गना कहा जाता है ॥९४॥

विप्रलम्भ शृङ्गार—अभिलाष इत्यादिके भेदसे विप्रलम्भ शृङ्गार अनेक प्रकार का होता है । इनके उदाहरण नायक नायिकाओकी कामावस्थाओके चित्रणमे विद्यमान है ॥९५॥

स्वाधीनपतिका आदि आठ नायिकाओकी अवस्थाओमे भी विप्रलम्भके उदाहरण आये हैं ।

हास्यरस—जो विदूषक इत्यादि आलम्बन विभावादिकोसे हास नामक स्थायी भाव परिपुष्ट किया जाता है वह हास्य रस रूपमे परिणत हो जाता है ॥९६॥ यथा—

---

१ अपि कामुकी—ख ।

कन्तो शास्त्रमधीत्य कोऽपि वृषलः पीनस्तनी स्वस्त्रियं
केदारान्तगता निधाय पशुवत् तद्योनिमाघ्राय च ।
[1]व्यादायास्यमुपर्यवेक्षितरदस्तावत्परेणायता–
गोवद्वृत्तिमता भुजेन निहतस्तत्तद्रतं दृष्टवान् ॥९७॥

तन्मुग्धत्ववेदिनाऽन्येन वृषलेन आगच्छता एकस्मिन् पशौ गामारोहति सति अन्य. समागत्य त निहत्य स्वयमारोहति यथा तथा वर्तमानेन निहत्य निष्कासित. तयोः [2]पशुवद्वृत्त दूरतो दृष्टवान् ।

अत्रोद्दीपनभावाः स्युस्तदालापकरक्रियाः ।
भावकेष्वनुभावाः स्युरक्षिविस्फालनादयः ॥९८॥

सात्त्विका अश्रुवैवर्ण्यवैस्वर्याद्या निरूपिताः ।
कपोलाक्षिविकासि स्यादुत्तमे मृदुभाषणम् ।
विदीर्णास्यशिर.कम्पि मध्यमे हसित मतम् ॥९९॥

शिर कम्पाश्रुमस्तकायचल सद्ब्रह्मबिन्दुकम् ।
आनन्दशपनध्वानमधमे हसित मतम् ॥१००॥

---

कोई शूद्र कन्तुके शास्त्र ( कामशास्त्र ) को पढकर कठोर पीनस्तनी अपनी पत्नीको क्यारीके पास स्थितकर पशुके समान उसकी योनिको सूँघकर तथा मुख खोलकर दाँत दिखा रहा था तब तक आते हुए पशुके समान व्यवहार करनेवाले किसी अन्य व्यक्तिने अपने बाहुसे उसे मारा और उसने उन-उन प्रकारके रतो—मैथुनाको देखा ॥९७॥

उसकी सरलताको जाननेवाले आते हुए दूसरे शूद्रने पशुवत् आचरण कर प्रथम व्यक्तिको मारकर भगा दिया, उसके बाद दूरसे प्रथम शूद्र व्यक्तिने दूसरे शूद्र व्यक्तिके नानाविध रतोको देखा ।

हास्यरसकी अन्य सामग्री—यहाँ हास्य रसमें आलम्बनका वार्तालाप और हाथकी क्रिया चेष्टाएँ उद्दीपन विभाव है और उन्ही आलम्बन विभावोमे आँख फाड-फाड-कर देखना और नाना प्रकारसे उसे वचाना अनुभाव है ॥९८॥

उत्तम पुरुषमें कपोल और आँखको विकसित कर देनेवाले कोमल भाषणका तथा मध्यममें मुख खोलकर सिरको कँपाते हुए हसित इत्यादिका वर्णन किया जाता है ॥९९॥

अधम पुरुषमें मस्तकको हिला देनेवाले, आँखोमें अश्रु ला देनेवाले, समस्त शरीरको कम्पित कर देनेवाले, आनन्द और गाली इत्यादिक शब्दसे युक्त हसित होता है ॥१००॥

---

१. व्यादायास्यमुपर्य–क-ख । २. पशुवद्रतम्–ख ।

पुष्ट शोको विभावाद्यैः स एव करुणो द्विधा ।
इष्टनाशादनिष्टाप्तेर्जातिरालम्बनं यथा ॥१०१॥

हा जगत्सुभग हा जगत्पते, हा जनाश्रयण हा जनार्दन ।
हापहाय गतवानसि क्व मां हानुजेहि रघु हेति चारुदत् ॥१०२॥

इष्टस्य विष्णोर्नाशेनात्र ।
हा निधीश करुणाकर त्वया मोच्यतां मम पतिं कुधीरयम् ।
त्वद्भटेन विहितासिपञ्जरे लग्नविग्रहतयातिदुःखितः ॥१०३॥

[1]अत्रानिष्टस्यासिपञ्जरलग्नत्वस्य प्राप्त्या ।
स्वजनाक्रन्दनाद्या स्युर्भावा उद्दीपना इह ।
अनुभावा विलापोष्णनिःश्वासरुदितादयः ॥१०४॥
सात्त्विकास्तम्भवैवर्ण्य[2]वैस्वर्याश्रुमुखा मताः ।
क्रोधः पुष्टो विभावाद्यैः स रौद्ररसतां गतः ॥१०५॥

---

करुणरस—विभाव, अनुभाव इत्यादिसे परिपुष्ट शोक ही करुण रसके रूपमें परिणत हो जाता है। यह दो प्रकारका होता है—( १ ) इष्ट जनके नाशसे उत्पन्न और ( २ ) अनिष्टके संयोगसे उत्पन्न करुण रसका आलम्बन जातिको माना गया है ॥१०१॥ यथा—

हाय ! संसारमें सबसे सुन्दर ! हाय ! पृथ्वीके स्वामी ! हाय ! मनुष्योंके आश्रय देनेवाले हाय ! जनार्दन ! मुझे छोड़कर कहाँ चले गये ! हे छोटे भाई ! जल्दी आओ। इस प्रकार अपने अनुजकी मृत्युपर बलरामने विलाप किया ॥१०२॥

यहाँ इष्टजन विष्णु—कृष्णकी मृत्युपर विलाप करनेके कारण करुण रस है।

हे निधिपति ! हे दयाके निधान ! तुम्हारे सैनिकोंके द्वारा बनाये हुए तलवारके पिंजड़ेमें लगे हुए—बन्द शरीरके कारण अत्यन्त दुःखी और बुद्धिहीन मेरे पतिको छुड़वा दीजिए ॥१०३॥

यहाँ अनिष्ट पंजरके शरीरमें लग्नतारूपी अनिष्ट प्राप्तिसे करुण है।

इस करुण रसमें आत्मीय मनुष्योंका विलाप आदि उद्दीपन हैं एवं विलाप गर्म निःश्वास, रुदन इत्यादि अनुभाव हैं ॥१०४॥

करुण रसके सात्त्विक भाव स्तम्भ वैवर्ण्य मुख, वर्णका परिवर्तित होना वैस्वर्य, गद्गद स्वर, अश्रुपतन इत्यादि करुण रसमें सात्त्विक भाव होते हैं।

रौद्ररस—विभाव आदिसे परिपुष्ट क्रोध नामक भाव ही रौद्र रसमें परिवर्तित होता है ॥१०५॥ यथा—

---

१ अत्रानिष्टस्यापि पञ्जर–ख। २ वैस्वर्यवैवर्ण्या–ख।

हस्ताभ्यां किमु मृद्नामि पूर्ववैरिणमेनकम् ।
खगेभ्यो नखनिर्भिन्नं खे बलिं विकिरामि किम् ॥१०६॥

[1]अत्रालम्बनभावाः स्युर्नराद्या [2]द्वेषगोचराः ।
तद्व्यापाराभिलाषाद्या भावा उद्दीपना मताः ॥१०७॥

अनुभावाः शिरोऽक्ष्योष्ठभ्रुकु[3]टीस्पन्दनादयः ।
सात्त्विकाः स्वेदवैवर्ण्यवैस्वर्यप्रमुखा मताः ॥१०८॥

उत्साहो यो विभावाद्यैः पुष्टो वीररसो मतः ।
सोऽपि दानदयायुद्धभेदेन त्रिविधो यथा ॥१०९॥

अन्यागोचरसंपदस्ति ममता धत्ता च सत्साधवो
नो [4]गृह्णन्ति गृहाश्रमी च कतमः पूज्यो महासंपदा ।
ये साणुव्रतवृत्तयो गृहिवरास्ते तर्पणीया धनै-
रित्याचिन्त्य धनित्वमेषु कृतवांश्चक्र्यन्यजन्मन्यपि ॥११०॥

---

इस क्षुद्र शत्रुको हाथोंसे मसल डालूँ क्या? अथवा नखोंसे फाड़े हुए इसे आकाशमें पक्षियोंके लिए बलिके रूपमें छोड़ दूँ क्या? ॥१०६॥

रौद्ररसके आलम्बन और उद्दीपन—इसमें शत्रुता करनेवाले मनुष्य आदि आलम्बन तथा उनके कार्य-कलाप और इच्छा इत्यादि उद्दीपन विभाव होते हैं ॥१०७॥

रौद्ररसके अनुभाव और सात्त्विकभाव—इस रौद्ररसमें सिर, आँख, ओष्ठ, भौंह आदिका फड़कना, स्फुरित होना प्रभृति अनुभाव होते हैं। स्वेद वैवर्ण्य, वैस्वर्य आदि सात्त्विक भाव होते हैं ॥१०८॥

वीररसका स्वरूप और उसके भेद—विभाव इत्यादिसे परिपुष्ट जो उत्साह नामक स्थायीभाव है वही वीररसके रूपमें परिणत हो जाता है। यह वीररस दान, दया और युद्ध वीरके भेदसे तीन प्रकारका होता है ॥१०९॥ यथा—

दूसरोंको न दिखलाई पड़नेवाली मेरे पास गुप्त सम्पत्ति है उसे ग्रहण करें। उसे यदि अपरिग्रही साधु ग्रहण नहीं करते हैं तो इतनी अधिक सम्पत्तिसे कौन गृहस्थप्रवर पूजने योग्य है। अणुव्रतको धारण करने वाले श्रेष्ठ गृहस्थोंको चक्रवर्तीने अच्छी तरह सन्तुष्ट किया। इस तरह दान द्वारा चक्रवर्तीने दूसरे जन्ममें भी अपनेको धनिक बनाये रखनेका उपाय किया ॥११०॥

---

१ अत्रालम्बना भावा–ख। २ नीराद्या–ख। ३. भृकुटि–ख। ४ गृह्णाति–ख।

श्रेयोमार्गानभिज्ञानिह भवगहने जाज्वलद्दुःखदाव-
स्कन्धे चक्रम्यमाणानतिचकितमिमानुद्धरेयं वराकान् ।
इत्यारोहत्परानुग्रहरसविलसद्भावनोपात्तपुण्य-
प्रक्रान्तैरेव वाक्यैः शिवपथमुचितान् शास्ति योऽर्हंन् स नोऽव्यात् ॥१११॥

यत्तेजोऽनलैर्दग्धनाकपतिगार्द्राब्धिस्थदेवाधिपा
यत्पादद्युतिवारिसिक्तशमिता मेघस्वराख्या गताः ।
तद्दत्ता मम गर्जितेन पतिता भूमौ कुलक्ष्माभृत-
श्चक्रेट्सन्निभमेरुमात्ररहिता श्लाघान्यघातेन का ॥११२॥

आलम्बस्तत्त्रये पात्रं दीनवैरित्रयं क्रमात् ।
उद्दीपो दानसुस्तोत्रैर्दानोक्त्याजिस्वनादयः ॥११३॥

---

अत्यधिक प्रज्वलित हुए दुःखरूपी वनाग्नि समूहवाले इस संसाररूपी घोर वन-में परिभ्रमण करनेवाले, कल्याणमार्गसे च्युत, दुःखियोंका अत्यन्त आश्चर्य पूर्वक कैसे उद्धार करूँ ? इस प्रकारके मस्तिष्कमें आनेवाले महान अनुग्रह रससे संयुक्त भावना द्वारा पुण्यसे प्राप्त वाक्यावलिसे ही भव्यजीवोंको मुक्ति मार्गका जो निर्देश करते हैं व भगवान् अर्हन् हम लोगोंकी रक्षा करें ॥१११॥

जिसके तेजरूपी अग्निसे प्रज्वलित स्वर्गके अधिपति रूपी समुद्रमें देवताओंके अधिपतियोंने निवास किया तथा जिसके चरणके कान्तिरूपी जलसिंचनसे शान्त मघेश्वर इस नामको प्राप्त किया । चक्रवर्तीके समान केवल मेघ पर्वतको छोड़कर अन्य कुलाचल गर्जनके साथ जमीनपर गिर पड़ें उन्हें खण्डित कीजिए । दूसराके वधकी क्या प्रशंसा की जाये ॥११२॥

वीररसके आलम्बन और उद्दीपन विभाव—

उक्त तीनों प्रकारके वीररसोंमें क्रमशः दान देने योग्य व्यक्ति, दया करने योग्य दीन और शत्रु ये तीन आलम्बन विभाव हैं । दानकी प्रशंसा, दीनकी उक्ति और युद्धके शब्द इत्यादि उद्दीपन विभाव होते हैं ॥११३॥

वीररसके अनुभाव—

प्रसन्नता, अस्त्र इत्यादिका ग्रहण करना तथा इसके अतिरिक्त रोमांच आदिका होना वीररसके अनुभाव हैं ।

---

१ शिवपदमुचिता नास्ति योऽर्हन् स नोऽव्यात्–ख । २ दग्धनाकपदिगाद्यब्धि–ख । ३ श्चक्रोट् । ४. दिन–ख । ५ दीनाक्त्या–क-ख ।

अनुभाव. प्रसादोऽस्त्रग्रहोऽन्ये पुलकादय ।
भीः पुष्टा या विभावाद्यैर्भयानकरसो यथा ॥११४॥

चक्रिवैरिनितम्बिन्यः सूच्यभेद्यतमस्तते ।
गुहाया नेत्रभाभार[1] समाहरममुक्षत ॥११५॥

वैरिभल्लूकसर्पाद्या भावा आलम्बना मताः ।
उद्दीपना विभावास्तु[2] मतास्तद्[3]गर्जितादयः ॥११६॥
अनुभावा दिगालोककण्ठशोषस्खलद्गिरः ।
*अष्टौ च सात्त्विकाः सर्वे दैन्याद्याः व्यभिचारिणः* ॥११७॥

जुगुप्सैव च तैः पुष्टा स बीभत्सरसो द्विधा ।
जुगुप्स्या. लोकवैराग्यभेदाभ्या स मता यथा ॥११८॥
भूप त्वद्पादसेवाविमुखरिपुगणस्त्वत्कृपाणप्रघात-
प्रोद्भूतासृ स्त्रवच्छोणितस[4]हितमहापूतिपूयार्द्रकायः ।

---

भयानकरस—

विभाव इत्यादिके द्वारा परिपुष्ट भय स्थायीभाव ही भयानक रसके रूपमें परिणत हो जाता है ॥११४॥ यथा—

चक्रवर्ती भरतके शत्रुओंकी युवतियोंने गाढ अन्धकार समूहवाली गुफाओंमें नेत्र कान्ति समूहरूपी प्रकाश—सूर्यको छोड़ा ॥११५॥

भयानक रसके आलम्बन और उद्दीपन विभाव—

शत्रु, भालू, सर्प इत्यादि भयानक रसमें आलम्बन होते हैं तथा इनके गर्जन आदि उद्दीपन विभाव माने गये हैं ॥११६॥

भयानक रसके अनुभाव और व्यभिचारी भाव—

*दिशाओंको देखना, कण्ठका सूखना, रुक-रुककर बोलना आदि आठों सात्त्विक*भाव भयानक रसमें अनुभाव होते हैं तथा दैन्य इत्यादि सभी व्यभिचारी भाव माने गये हैं ॥११७॥

बीभत्सरस—विभाव, अनुभाव आदिसे परिपुष्ट जुगुप्सा ही बीभत्सरस है। घृणायोग्य पदार्थोंके अवलोकन तथा वैराग्यके कारण इसके दो भेद माने गये हैं ॥११८॥ यथा—

हे राजन् ! तुम्हारे चरणोंकी सेवासे विमुख शत्रुगण तुम्हारी तलवारके आघातसे निकले हुए तथा बहुत अधिक रक्तके साथ अत्यन्त दुर्गन्धयुक्त पीबसे आर्द्र देहवाले, राज्य

---

१. तमोभरममुक्षत–ख । २. उद्दीपनविभावास्तु–ख । ३ गर्जनादय.–ख । ४ –खप्रतौ सहितपद नास्ति ।

नीराज्यो यत्र तत्र प्रवसति जनता दुर्जुगुप्स्यश्च तस्मा
त्तस्मान्निष्कासितोऽभूत्तनुमलकलितो विसयन् सवकाष्ठा ॥११९॥
वर्चोगृह विषयिणा मदनायुधस्य
नाडाव्रण विषमनिर्वृतिपर्वतस्य ।
प्रच्छन्नपातुकमनङ्गमहाहिरन्ध्र
माहुर्बुधा जघनरन्ध्रमद सुदत्या ॥१२०॥
आलम्बनविभावा ये जुगुप्स्यपुरुषादय ।
उद्दीपनविभावा स्युर्व्रणगन्धादयस्त्विह ॥१२१॥
नासाच्छादनवेगाद्या अनुभावास्तु सात्त्विका ।
पुलकाद्यास्तु निर्वेदप्रमुखा व्यभिचारिण ॥१२२॥
विभावाद्यैस्तु य पुष्टो विस्मय सोऽद्भुतो यथा ।
चक्र नेत्र च सूतोऽपरपरसमयो वाजिन सूतभेदा
सूताभिन्नो रथी च त्रिजगति भियता उग्रा रथो वायुतत्त्वम् ।

---

रहित जनतासे तिरस्कृत, इधर उधर मारे मारे फिरते है तथा य शरीरके मलको धारण किय हुए सभी दिशाओको दुगन्धमय बनात हुए उन उन स्थानासे निकल गय है ॥११९॥

विद्वानोंने रमणियोके वराङ्गको विषयी मानवोका वर्चोगृह—मलमूत्र त्यागस्थान, कामके अस्त्रका नाडीव्रण कठिन निवृत्तिरूपी पवतकी गुप्त कन्दरा तथा कामरूपी सपका भयकर बिल कहा है ॥१२०॥

बीभत्स रसके आलम्बन और उद्दीपन विभाव—

बीभत्सरसमें घृणा करने योग्य पुरुष आदि आलम्बन विभाव ह तथा व्रण दुर्गन्धि पीब इत्यादि उद्दीपन विभाव होते ह ॥१२१॥

बीभत्सरसके सात्त्विक और व्यभिचारी भाव—

बीभत्सरसम नाकको बन्द करना वेग इत्यादि तथा रोमाच आदि सात्त्विक भाव हैं। निर्वेद इत्यादि व्यभिचारी भाव होते हैं ॥१२२॥

अद्भुतरस—विभाव अनुभाव इत्यादिसे परिपुष्ट विस्मय स्थायीभाव ही अद्भुतरसके रूपमें परिणत हो जाता ह। यथा—

जिसम दृष्टि ही चक्र ह पूर्वापर समय ही सारथि ह शुद्धाशुद्ध सद्भूतासद्भूत निश्चय व्यवहाररूपी नय ही घोड हैं भावी जिन ही रथी हैं, तीनो लोकोम निश्चित दया ही धनुषकी प्रत्यचा है वायुतत्त्व—निश्चयतत्त्व ही रथ है अत्यन्त स्थिर ध्यान ही

वाण स्थेमस्थसूतो मनसिजजनक कार्मुक सूतदृश्य
स्वादृश्य लक्ष्यचक्र रणमिदमवतु प्रस्तुत प्राणिवृन्दम् ॥१२३॥

नेत्र दृष्टी भेदाभेदसम्यक्त्वे च। अपरपरसमय पूर्वापरकाल। अपरस्य स्वमतस्य परस्य परमतस्य समयो ज्ञान श्रुतज्ञानमित्यर्थ। सूतभेदा श्रुतविकल्पा शुद्धाशुद्धसद्भूतासद्भूतनिश्चयव्यवहारा नयाश्चत्वार। सूताभिन श्रुतात् कथचिदभिन्नो भाविजिन। त्रिजगति नियता सर्वत्र नियमेन वृत्ता दया। वायुतत्त्व वायोरिव निस्सगत्वमात्मन स्वरूपम्। स्थेमस्थसूत स्थिरतरश्रुतबोध ध्यानमित्यर्थ। मनसिजजनक विष्णु पक्षे मनसिजो [3]विशुद्धिपरिणामस्तदुत्पादकचित्तविशेष विशिष्ट मन इत्यर्थ। सूतदृश्य श्रुतज्ञानग्राह्यम्। स्वादृश्य स्वेन रथिना ध्यात्राऽदृश्य कम चक्षुराद्यगोचरत्वात्।

शास्त्रिणा चित्तचमत्कारि वस्त्वालम्बनमीरितम्।
उद्दीपनविभावाऽरमहोजल्पादिवर्णनम् ॥१२४॥
अनुभावा कपोलाक्षिविकासाद्यास्तु सात्त्विका।
प्रस्वेदपुलकाद्या स्यु प्रोक्ता हर्षादय परे ॥१२५॥

---

बाण ह कामको उत्पन करनवाला मन ही धनुष है, श्रुतिज्ञानसे द्रष्टव्य ध्यानसे अदृश्य, दिखाई देन योग्य चक्रवाला प्रस्तुत यह युद्ध प्राणिमात्रकी रक्षा कर ॥१२३॥

नत्र = दृष्टि भद अभद और सम्यक्त्व। अपरपरसमय = पूव और पर समय। अपरस्य = अपन मत का। परस्य = दूसरके मतका। समय = ज्ञान अर्थात श्रुतज्ञान। सूतभदा = श्रुत विकल्प या शुद्धाशुद्ध सदभूतासद्भूत, निश्चयव्यवहार आदि चार नय। सूताभिन = श्रुतसे कथचित अभिन्न—भाविजिन। त्रिजगतिनियता = तीनो लोकम निश्चित व्याप्त दया। वायुतत्त्वम = हवाके समान सग रहित अर्थात नि सगत्व। स्थमस्थसूत = सुस्थिर ध्यान। मनसिजजनक = मन या विष्णु। सूतदश्यम = श्रुतज्ञानसे प्रत्यक्ष। स्वादश्यम् = ध्यान करनेवालेसे अदश्य कमचक्षु इत्यादिसे अगाचर।

अद्भुत रसक आलम्बन और उद्दीपन विभाव—

विद्वानाके चित्तको चमत्कृत कर देनवाले पदार्थ इस अदभुत रसके आलम्बन तथा शीघ्रता उत्सव, जल्प—व्यर्थवार्तालाप इत्यादिके वणन उद्दीपन विभाव मान गय ह ॥१२४॥

अद्भुत रसक अनुभाव और व्यभिचारी भाव—

कपोल नत्र इत्यादिके विकास आदि तथा प्रस्वद, रोमाञ्च यद्गदस्वर इत्यादि इस अदभुत रसके अनुभाव है और हर्ष, औत्सुक्य आदि व्यभिचारी भाव कह गये है ॥१२५॥

---

१ सूतो इत्यस्य स्थान–ख प्रतौ भूतम। २ सम्यक्त्वसत्त्व च–ख। ३ शुद्धिपरिणामस्त..–ख। ५ चमत्कार–ख।

शमः पुष्टो विभावाद्यैरेव शान्तरसो यथा ।

पुत्र पौत्र कलत्र श्रियमपि निखिलां प्राणिनां भ्रान्तिहेतुं
मुक्त्वा लोलायमानं कपिवदपि मनः श्रीपुरोरङ्घ्रियुग्मे ।
रुध्वार्हन्त्यं सुसाढ्यं कलुषततिहरं भावयन्पापशत्रून्
जेतुं कोणे वसामि क्वचिदुरुशयतः किं परैः पापिसङ्गैः ॥१२६॥

आलम्बनविभावाः स्युरार्हन्त्यपदवीमुखाः ।
उद्दीपनास्त्वनेकान्तशास्त्रिसभाषणादयः ॥१२७॥

अनुभावोऽत्र भाव्येत सर्वत्र समदर्शिता ।
[3]निष्पन्दतादयः सूक्ताः सात्त्विका मुनिसत्तमैः ॥१२८॥

निर्वेदो धृतिरुद्बोधस्तर्कः स्मृतिमतो तथा ।
इति संचारिणो भावाः स्युः शान्तरसनामके ॥१२९॥

---

शान्तरस—विभाव, अनुभाव आदिसे परिपुष्ट 'शम' नामक स्थायी भाव ही शान्तरसके रूपमें परिणत हो जाता है । यथा—

प्राणियोको इस संसारमें भ्रान्त करनेके कारणस्वरूप पुत्र, पौत्र, भार्या, सम्पूर्ण-सम्पत्तिको भी छोड़कर वानरतुल्य चञ्चल मनको आदि तीर्थंकर भगवान ऋषभदेवके दोनो चरणोंमें अवरुद्ध करता हूँ और मुक्तशान्तिसे परिपूर्ण पाप समूहको नष्ट करनेवाले आगम शास्त्रको उपादेय मानता हूँ तथा कर्मरूपी शत्रुओको जीतनेके लिए शान्ति-परिपूर्ण किसी एकान्त स्थानमें निवास करता हूँ । अन्य शत्रुस्वरूप पापियोंकी संगतिसे क्या लाभ है ? ॥१२६॥

शान्तरसके आलम्बन और उद्दीपन विभाव—

जिनेन्द्र भगवान्‌के चरण आदि शान्तरसके आलम्बन विभाव तथा अनेकान्त शास्त्रके अध्ययन करनेवालोंके साथ वार्तालाप करना आदि उद्दीपन विभाव हैं ॥१२७॥

शान्तरसके अनुभाव और सात्त्विक भाव—

इस शान्तरसमें सर्वत्र समदर्शिता अनुभाव है और श्रेष्ठ मुनियोंने इसमें निष्प-न्दता आदिको सात्त्विक भाव कहा है॥१२८॥

शान्तरसके व्यभिचारी भाव—

शान्तरसके नायकमें निर्वेद, धृति, उद्बोध, तर्क, स्मृति और मति ये व्यभिचारी भाव होते हैं ॥१२९॥

---

१. कलुषतटहरम्–ख । २ वसाम –ख । ३ निष्पन्दत्वादय ख ।

उभौ शृङ्गारबीभत्सौ द्वौ च वीरभयानकौ ।
उभौ रौद्राद्भुतौ हास्यकरुणौ वैरिणौ मिथः ॥१३०॥

शृङ्गारजनितो हास्यो रौद्रोत्थ करुणो मत ।
अद्भुतो जायते वीराद् बीभत्साच्च भयानकः ॥१३१॥

शान्त सर्वोत्कृष्टत्वात् केनचिन्मैत्री विरोध च न लभते ।
जीवस्य [1]परिणामत्वान्न रसो रक्तादिभाक् ।
तथापि काव्यमार्गेण कथ्यते तत् क्रमोऽधुना ॥१३२॥

श्यामाभो विष्णुरिन्दुद्युतिरिभवदनस्त्वित्कपायो यमो वै
रक्तो रुद्रोऽपि गौरस्त्विडपि सुरपतिर्धूम्रवर्णो महादि ।
[2]कालो नीलश्च नन्दो कनकरुचिरज शुभ्रवर्ण परादि
ब्रह्मा शृङ्गारमुख्ये क्रमत इह मतो वर्णभेदोऽधि[3]दैवम् ॥१३३॥

---

*रसोंका परस्पर विरोध—*

शृगार और बीभत्स, वीर और भयानक, रौद्र और अद्भुत, हास्य और करुण ये परस्पर विरोधी रस हैं॥१३०॥

*रसोंकी निष्पत्तिका हेतु—*

हास्यरसकी निष्पत्ति शृगाररससे, करुणकी रौद्ररससे, अद्भुतकी वीररससे, और भयानककी निष्पत्ति बीभत्सरससे होती है ॥१३१॥

सभी रसोमें अत्यन्त श्रेष्ठ होनेके कारण शान्तरसका किसी रससे मैत्रीभाव या विरोध नही है ।

यद्यपि जीवका परिणाम होनेके कारण शृगार आदि रसोमें रक्त, श्याम आदि वर्ण नही हो सकते, तो भी काव्यकी पद्धतिके अनुसार उनका अब वर्णन करते है ॥१३२॥

*रसोंके वर्ण और देवता—*

शृगाररसका वर्ण श्याम और देवता विष्णु है । हास्यरसका वर्ण चन्द्रमाके समान शुभ्र और देवता गणपति है । करुण रसका वर्ण कपोत चित्रित और देवता यमराज है । रौद्ररसका वर्ण रक्त और देवता रुद्र है । वीररसका वर्ण गौरकान्ति और देवता इन्द्र है। भयानकरसका वर्ण धूम्र और देवता महाकाल है । बीभत्सरसका वर्ण नील और देवता काल है । अद्भुतरसका वर्ण सुवर्णके समान पीत और देवता ब्रह्मा है । शान्तरसका वर्ण श्वेत और देवता शान्तमूर्ति परादि ब्रह्म है ॥१३३॥

---

१ परिणमत्वात्–ख । २ कालोनिलश्च नन्दित–ख । ३ देवम्–ख ।

गुणसंश्लिष्टशब्दौघसन्दर्भो रीतिरिष्यते ।
त्रिविधा सेति वैदर्भी गौडी पाञ्चालिका तथा ॥१३४॥
मुक्तसन्दर्भपारुष्यानतिदीर्घसमासिका ।
उज्झिता कठिनै शब्दैर्वैदर्भी भणिता यथा ॥१३५॥
प्राज्ञः प्राप्तसमस्तशास्त्रहृदयः प्रव्यक्तलोकस्थितिः
प्रास्ताशः प्रतिभापरः प्रशमवान् प्रागेव दृष्टोत्तरः ।
प्रायः प्रश्नसहः प्रभुः परमनोहारी परानिन्दया
ब्रूयाद्धर्मकथां गणी गुणनिधिः प्रस्पष्टमृष्टाक्षरः ॥१३६॥
ओजःकान्तिगुणा पूर्णा या सा गौडी मता यथा ।
श्रीमन्नम्रसुरासुराधिपचलन्मौलिप्रभास्वन्मणि-
श्रेणी श्राणितसततार्घ्यविभवो यत्पादपीठीतटः ।

---

रीतिका स्वरूप और उसके भेद—

गुणसहित सुगठित शब्दावलियुक्त सन्दर्भको रीति कहते हैं। रीतिका अर्थ विशिष्टलेखन पद्धति है। संस्कृतके अन्य आचार्योंने भी विशिष्ट पद रचनाको रीति कहा है। यह विशिष्टता गुणोंपर आधारित है। वस्तुतः रीति वह रचना पद्धति है जिसका सम्बन्ध समाससे है।

रीतिके तीन भेद हैं—( १ ) वैदर्भी ( २ ) गौडी ( ३ ) पाञ्चाली ॥१३४॥

वैदर्भी रीति—सन्दर्भके पारुष्य—काठिन्यसे रहित छोटे छोटे समासवाली तथा कर्कश शब्दावलिसे रहित रीतिको वैदर्भी रीति कहते हैं ॥१३५॥ यथा—

जो त्रिकालवर्ती पदार्थोंको विषय करनेवाली प्रज्ञासे सहित है, समस्त शास्त्रोंको जान चुका है, लोक व्यवहारसे परिचित है, अर्थलाभ, पूजा प्रतिष्ठा आदिकी इच्छासे रहित है, नवीन-नवीन कल्पनाकी शक्तिरूप अथवा शीघ्र उत्तर देनेकी योग्यतारूप उत्कृष्ट प्रतिभासे सम्पन्न है, शान्त है, प्रश्न करनेके पूर्व ही वैसे प्रश्नके उपस्थित होनेकी सम्भावनासे उसके उत्तरको देख चुका है, प्रायः अनेक प्रकारके प्रश्नोंके उपस्थित होनेपर उनका सहन करनेवाला अर्थात् न तो उनसे घबड़ाता और न उत्तेजित ही होता है, श्रोताओंके ऊपर प्रभाव डालनेवाला है, उनके मनको आकर्षित करने वाला है अथवा उनके मनोगत भावोंको जाननेवाला है तथा उत्तमोत्तम अनेक गुणोंका स्थानभूत है ऐसा संघका स्वामी आचार्य दूसरोंकी निन्दा न करके स्पष्ट एवं मधुर शब्दोंमें उपदेश देनेका अधिकारी होता है ॥१३६॥

गौडी रीति और उसका उदाहरण—

जो ओज गुण और कान्तिगुणासे परिपूर्ण हो उसे गौडीरीति कहते हैं। यथा—

लक्ष्मीयुक्त, विनम्रदेव तथा दानवोंके अधिपतियोंके चञ्चल मुकुटोंमें जटित चमकती हुई मणियोंकी श्रेणीसे जिसका पादपीठ निरन्तर अर्घ देनेसे भास्वर सम्पत्तिवाला

वाचोयुक्तिविविक्तवस्तुविसरो दुष्कर्मनिर्मूलनो
जीयात्सूरिसुभावितार्जितमहः सोऽयं जिनेन्द्रप्रभुः ॥१३७॥

उक्तरीत्युभयात्मा तु पाञ्चालीति मता यथा।

न स्नेहाच्छरणं प्रयान्ति भगवन् पादद्वयं ते प्रजा
हेतुस्तत्र विचित्रदुःखनिचयः संसारघोरार्णवः।
अत्यन्तस्फुरदुग्ररश्मिनिकरव्याकीर्णभूमण्डलो
ग्रैष्मः कारयतीन्दुपादसलिलच्छायानुरागं रविः ॥१३८॥

प्रसादादिसर्वगुणपूर्णा [1]असमस्ता द्वित्रिपदसमस्ता वा वर्गद्वितीयाक्षरप्रचुरा स्वल्पघोषाक्षरा वैदर्भी। समस्तात्युद्भटपदा महाप्राणाक्षरा कान्त्योजोगुणा गौडी। समस्तपञ्चषपदा ओजःकान्तिसौकुमार्यमाधुर्यान्विता पाञ्चाली। सकलरीतिसमिश्रा [2]मृदुसमासा बहुयुक्ताक्षररहिता स्वल्पघोषाक्षरा लाटी।

---

होता है अर्थात् जिसके चरण नमस्कार करनेवाले देव-दानवाधिपतियोंके मुकुटोंमें लगी हुई मणियोंसे निरन्तर प्रकाशमान रहते हैं तथा वचनयुक्तिके द्वारा जो पदार्थोंके विस्तारको प्रकट करनेवाला है अर्थात् जिसकी दिव्य ध्वनिसे पदार्थोंका निरूपण हुआ है और जिसने दुष्कर्मोंकी जडको उत्पाटित कर दिया है अर्थात् जिसने कर्मकालिमाको नष्ट कर दिया है तथा जिसने आचार्योंके द्वारा स्तुति किये जानेसे महत्त्वको प्राप्त किया है वह जिनेन्द्र महाप्रभु सर्वत्र विजयी हो ॥१३७॥

पाचाली रीति और उसका उदाहरण—

पूर्वोक्त दोनों रीतियोंके सम्मिश्रणको पाचाली रीति कहते हैं। यथा—हे भगवन्! स्नेहके कारण मनुष्य आपके चरणोंकी शरणमें नहीं आते, किन्तु शरणमें आनेका विचित्र हेतु है कि सारे संसारके प्राणी भयंकर सांसारिक दुःखोंसे सतप्त हैं; अतः वे उस दुःखकी निवृत्तिके हेतु आपके चरणोंकी शरणमें आते हैं। अत्यन्त चमकते हुए तेज किरणसमूहसे व्याप्त भूमण्डलवाला ग्रीष्मकालिक सूर्य-चन्द्रमाकी किरणोंसे शीतल जलकी छायामें प्रीति करा देता है ॥१३८॥

प्रसाद इत्यादि सभी गुणोंसे युक्त, असमस्त अथवा दो या तीन पदोंके समाससे युक्त वर्गोंके द्वितीय अक्षरसे पूर्ण अति स्वल्प घोष वर्णवाली वैदर्भी रीति होती है। समस्त तथा अत्यन्त उत्कट पदवाली महाप्राण अक्षरोंसे युक्त कान्ति और ओजगुणसे मण्डित गौडी रीति होती है। समस्त पाँच-छह पदवाली ओज, कान्ति, सौकुमार्य, माधुर्य गुणयुक्त पाचाली रीति होती है। सम्पूर्ण रीतियोंसे मिश्रित कोमल समाससे युक्त

---

१. असमस्तादिपदसमस्ता वा—ख। २. मृदुगसमासा बहुयुक्ताक्षररहिता स्वल्पघोषा लाटी—ख।

इति रीतिचतुष्टयमिच्छन्ति केचित् तदपि ज्ञेयम् । अथ शय्या[1]पाकौ कथ्येते ।

पदानुगुण्यरूपा या मैत्री शय्येति कथ्यते ।
[2]पाकोऽर्थाना गभीरत्व द्राक्षापाकोऽपरो द्विधा ॥१३९॥

प्रावृट्काले सविद्युत्प्रपतितसलिले [3]वृक्षमूलाधिवासा
हेमन्ते रात्रिमध्ये प्रतिविगतभया काष्ठवत्यक्तदेहा ।
ग्रीष्मे सूर्यांशुतप्ता गिरिशिखरगतस्थानकूटान्तरस्था-
स्ते मे धर्म प्रदद्युर्मुनिगणवृषभा मोक्षनिःश्रेणिभूता ॥१४०॥

अत्र बन्धस्य पदविनिमयासहत्वेन पदान्योन्यमैत्रीरूपा शय्या ।
द्राक्षापाक स भण्येत बाह्याभ्यन्त स्फुरद्रस ।
स्यान्नारिकेलपाकोऽयमन्तर्गूढरसो यथा ॥१४१॥

रहस्सु वस्त्राहरणे प्रवृत्ता सहासगर्जा क्षितिपालवध्वा ।
सकोपकदर्पधनु.प्रमुक्त-शरौघहुकाररवा इवाभु ॥१४२॥

---

अधिक सयुक्त अक्षरोसे रहित अल्प व स्वल्प घोष अक्षरवाली लाटी रीति होती है । इस प्रकार अन्य आचार्योंके मतम चार रीतियाँ भी मानी गयी है ।

शय्या और पाक—

पदोके अनुगुण रूपवाली मैत्रीको शय्या कहते है और अर्थोकी गम्भीरताको पाक कहते हैं । पाक दो प्रकारका होता है—( १ ) द्राक्षापाक और ( २ ) नारिकेल-पाक ॥१३९॥

जो बिजलीके साथ गिरते हुए जलवाले वर्षा ऋतुके समय वृक्षोंके नीचे निवास करते है अर्थात् वर्षा ऋतुमें वृक्षोके नीचे रहनेसे वर्षा रुक जानेपर भी वर्षाका जल शरीरपर गिरता रहता है । हेमन्त ऋतुकी मध्यरात्रियोमे निर्भय होकर काष्ठवत शरीरको दृढ किये हुए खुले आकाशम जो तप करते है और ग्रीष्म ऋतुमें जो सूर्यकी किरणासे तपे हुए पर्वतोके शिखरोंपर निवास करते है ऐसे मोक्षकी सीढीके सदृश मुनिगण हमें धर्म प्रदान करें ॥१४०॥

इस रचनामें—पद्यमें पद परिवर्तन नही सह सकनके कारण पदोमें परस्पर मैत्री होनेसे शय्या है ।

द्राक्षापाक और नारिकेलपाकका स्वरूप—

बाहर और भीतर दृश्यमान रसवाले पाकको द्राक्षापाक और केवल भीतर छिपे हुए रसवाले पाकको नारिकेल पाक कहते है ॥१४१॥ यथा—रानियाके एकान्तमें वस्त्रोंके हटानेमें प्रवृत्त हास्यके साथ गर्जन करनेवाले क्रोधयुक्त कामदेवके धनुषसे छोडे हुए बाणसमूहके हुकारके समान सुशोभित हुए ॥१४२॥

---

१ शय्यापाकौ–ख । २ पाको–ख । ३ वृक्षमूलेऽधिवासा–ख ।

श्रेयोमार्गानभिज्ञानिह भवगहने जाज्वलद्दुःखदाव-
स्कन्धे चंक्रम्यमाणानतिचकितमिमानुद्धरेयं वराकान् ।
इत्यारोहत्परानुग्रहरसविलसद्भावनोपात्तपुण्य-
प्रक्रान्तैरेव वाक्यैः शिवपथमुचितान्शास्ति योऽर्हन् स नोऽव्यात् ॥१४३॥

अत्र न शीघ्रमर्थप्रतीतिः । एवं वस्त्वलकारप्रतिपत्तावपि पाकद्वयमिदं द्रष्टव्यम् । पुनरन्येऽपि पाका यथासम्भवमूह्याः । अथ सामग्री निरूप्यते ।

शोभा [1]साहायकश्रिप्रकृतय इव चोत्कर्षदा रीतयः स्युः
शौर्याद्या वा गुणाः स्युः पदसदनुगुणच्छेदरूपा तु शय्या ।
शय्येवालंक्रियास्त्वाभरणवदपि वा वृत्तयो [2]वृत्तये वा
पाकाः पाकारसास्वादनभिद इति सत्काव्यसामग्र्यसौ स्यात् ॥१४४॥

---

पुन-पुन अथवा अत्यन्त प्रज्वलित दुःखरूपी वनाग्निसे ग्रस्त स्कन्धवाले वृक्षोंके समान इस संसाररूपी काननमें निरन्तर भ्रमण करनेवाले इन बिचारे मोक्षमार्गके अनभिज्ञोंका अत्यन्त आश्चर्यपूर्वक कैसे उद्धार कर दूँ ? इस प्रकार मस्तिष्कमें उत्पन्न हुए विचारोंसे दूसरोंपर अनुग्रह करनेमें जिन्हें आनन्द प्राप्त होता है और निःस्वार्थ कल्याण भावनासे प्रेरित हो भव्य जीवोंको मोक्षमार्गका उपदेश देते हैं वे अर्हन्त भगवान् हमारी रक्षा करें ॥१४३॥

यहाँ शीघ्र अर्थकी प्रतीति नहीं होती । इस प्रकार वस्तु और अलंकारके ज्ञानमें भी समझना चाहिए । अन्य वस्तुओंके रूप, गुणोंके आधारपर अन्य पाकोंकी भी कल्पना की जा सकती है ।

काव्य-सामग्री—

सहायकमें आश्रित प्राकृतिक शोभाके समान रीतियाँ काव्यके उत्कर्षको बढ़ानेवाली होती हैं । जैसे—वीरता इत्यादि गुण आत्माकी शोभाको बढ़ाते हैं उसी प्रकार ओज इत्यादि गुण काव्यकी उत्कृष्टतामें वृद्धि करते हैं । जैसे—शय्या विश्रान्ति प्रदान करती है वैसे ही पदोंके अनुरूप रचना काव्यका उत्कर्ष बढ़ाती है । जिस प्रकार हारादि अलकार शोभाकी वृद्धि करते हैं उसी प्रकार उपमा आदि अलकार भी काव्य-शोभाके प्रवर्द्धक हैं । वृत्तियाँ अर्थ-प्रकाशनके कारण काव्यका महत्त्व सूचित करती हैं । रसके स्वादकी भिन्नताको प्रकट करनेवालेको पाक कहते हैं । ये सब पदार्थ काव्यकी सामग्री हैं ॥१४४॥

---

१. साहायिकश्रीप्रकृतय–ख । २ –ख प्रतौ 'वृत्तये' पद नास्ति ।

साहायक श्रिता शोभा आत्मोत्कर्षावहा [1]स्वाभा इव रीतय शौर्यादय इव श्लेषादयो गुणा । शय्येव पदानुगुण्यविश्रान्ति शय्या । अथनिरूपणात्पूर्वं वचन विचार्यते । तच्च ।

शब्द पद च वाक्य च खण्डवाक्य तथा पुन ।
[2]महावाक्यमिति प्रोक्त वचन काव्यकोविदै ॥१४५॥
त्रिसवत्युत्पत्तियोग्यो य [3]शास्त्रीय शब्द उच्यते ।
रूढयौगिकमिश्रेभ्यो भेदेभ्य स त्रिधा[4] पुन ॥१४६॥

शास्त्रीय इति शङ्खकाहलादिध्वनिनिवृत्ति । एतावता लिङ्गधातु[5]स्वरूपप्रकृतिः शब्द । रूढो यथा—

निर्योगास्फुटयोगाभ्या योगाभासात् त्रिधाऽदिम ।
तं च [6]भूवास्विवृक्षादिमण्डपाद्या क्रमान्मता ॥१४७॥

प्रकृतिप्रत्ययविभागो योग इष्यते । यस्मादर्थं शब्दो युज्यते स योग इति व्युत्पत्ते । निर्योगो भ्वादि । न हि सत्ताया कयाचिद् व्युत्पत्त्या भूधातु प्रवर्तते ।

---

सहायकार्में आश्रित शोभा आत्माके उत्कर्षको बढानवाली अपनी आभाके समान रीतियाँ है । शौर्य आदिके समान श्लेष इत्यादि गुण हैं । शय्याके समान पदोके अनुरूप विश्रान्ति देनवाली शय्या है । अब निरूपणके पूव वचनका विचार करत है —

काव्यशास्त्रके विद्वानोन शब्द पद वाक्य खण्डवाक्य और महावाक्य इन सबको वचन कहा है ॥१४५॥

जो सु औ इत्यादि विभक्तिकी उत्पत्तिके योग्य हो उसे शास्त्रके अनुसार शब्द कहत है । शब्दके तीन भद है—( १ ) रूढ ( २ ) यौगिक और ( ३ ) योग रूढ ॥१४६॥

शास्त्रीयपदके कथनसे शख, काहल इत्यादिकी ध्वनिको शब्द नही कह सकत है । इससे यह स्पष्ट है कि लिंग, धातुस्वरूप जो प्रकृति है उसे शब्द कहत है ।

रूढ—पहला अर्थात रूढ शब्द निर्योग अस्फुट योग और योगाभासके भदसे तीन प्रकारका होता है—( १ ) जिसम यौगिक अथकी प्रतीति न हो जैसे भू इत्यादि ( २ ) जिसमं यौगिक अथकी स्पष्ट प्रतीति न हो जसे वक्ष इत्यादि ( ३ ) जिसम वस्तुत यौगिक शब्दकी प्रतीति न होनपर भी यौगिक शब्दके समान प्रतीति हो जैसे मण्डप इत्यादि ॥१४७॥

प्रकृति प्रत्यय विभागको योग कहत है । जिससे अथम शब्दका योग किया जाता है उसे योग कहत है एसी व्युत्पत्ति है । योगहीन भू वा इत्यादि है । किसी

---

१ स्वभावा इव–ख । २ महावाक्यमिति–ख । ३ शास्त्रिय–ख । ४ त्रिधामत–ख ।
५ स्वरूपा प्रकृति –क ख । ६ भूवारवक्षादि ख । ७ यस्मादर्थेन शब्दो–ख ।

योग क्वचिद् विद्यमानोऽप्यस्फुट । [1]स हि वृक्ष इत्यत्र आतप वृश्चतीति व्युत्पत्ति. कस्यचिज्जायते । योगाभासो मण्डपादिः । मण्ड पिबतीति विद्यमानाऽपि व्युत्पत्तिरर्थासगतेराभासरूपा । मण्डपायित्वान्मण्डपो न हि । अपितु मड्ड भूषाया मण्डन मण्ड त पातीति व्युत्पत्तिर्वर घटते ।

[2]शुद्धतन्मूलसभिन्नभेदैस्त्रेधा स यौगिकः ।
ते च स्थितिलसद्दीप्तिमार्कण्डेयादयः क्रमात् ॥१४८॥

स्थान स्थितिरित्यत्र शुद्धो योग । निर्योग प्रकृतिप्रत्ययोत्पन्नत्वात् । लसद्दीप्तिरिति यौगिकमूल । लसद्दीप्तिशब्दाभ्या शुद्धयौगिकाभ्या निष्पादितत्वात् । अय तु विशेष । समासशब्दे प्रकृतिमात्रजन्यो योग अथवा प्रत्ययोपयोगस्तत्राप्यस्ति । मार्कण्डेयशब्दस्तु सभिन्न । मृकण्ड्वा अपत्यमिति योगस्य अव्यक्तयोगमूलमृकण्डुशब्दनिष्पाद्यत्वात् । रूढयौगिकयामिश्रं लक्षयति ।

तन्मिश्रोऽन्योऽन्यसामान्यविशेषपरिवृत्तितः ।
[3]जलधिर्जलज दुग्धवारिधिः स्वर्गभूरुहः ॥१४९॥

---

व्युत्पत्ति से भू धातु सत्ता अर्थमें नही है । योग कही रहनेपर भी स्पष्ट नही रहता है । जैसे—वृक्ष । इस शब्दमें आतपको दूर करता है ऐसी व्युत्पत्ति किसीकी हो होती है, सबकी नहीं । योगाभासमें मण्डप इत्यादिमें माडको पीता है यह व्युत्पत्ति है तो भी अर्थकी सगति न होनेसे आभास है । वस्तुत व्युत्पत्ति न रहनपर भी प्रतीत होती है । मण्ड पीनेके कारण मण्डप नही बना है, किन्तु √मड्ड भूषायाम् धातुसे मण्ड बना । इस मण्डको पाति रक्षति इस व्युत्पत्तिके अनुसार मण्डप बन जाता है ।

यौगिक—यौगिक शब्द भी शुद्ध, शुद्धमूलक और सभिन्न भदसे तीन प्रकारके होत है । इन तीनोके क्रमश उदाहरण स्थिति, लसद्दीप्ति और मार्कण्डेय इत्यादि शब्द है ॥१४८॥

'स्थान स्थिति' में शुद्ध योग है । निर्योग प्रकृति प्रत्ययसे उत्पन्न होनेके कारण । 'लसद्दीप्ति' यह शब्द यौगिक मूल है । शुद्ध यौगिक लसद्दीप्ति शब्दोसे बने हुए होनेके कारण यहाँ यह विशेषता है । समास शब्दमे केवल प्रकृतिसे उत्पन्न योग है अथवा प्रत्ययका उपयोग वहाँ भी है । मार्कण्डेय शब्द तो सभिन्न है । मृकण्डु'का अपत्य यह योग अव्यक्त योगमूलक मृकण्डु शब्दसे बना है । रूढ और यौगिकके मिश्रणको बतात है ।

परस्पर सामान्य और विशेषके परिवतनसे बने शब्दको मिश्रित—रूढ यौगिक कहत है । यथा—जलधि = समुद्र, जलज = कमल, दुग्धवारिधि = क्षीरसागर, स्वर्गभूरुह = कल्पवृक्ष इत्यादि ॥१४९॥

---

१ न हि वृक्ष—क ख । २ शुद्धसभिन्नतन्मूल—ख । ३ —ख प्रतौ 'जलधि' पद नास्ति ।

अन्योन्यमिति कोऽर्थः ? सामान्यस्य विशेषतया परिवृत्तितः[1] विशेषस्य तु सामान्यरूपतया। अयमेक एव भेदः, परिवृत्तिद्वय तु हेतुवशात्।

तत्र जलानि धीयन्तेऽस्मिन्निति योगस्य सामान्याश्रयत्वेऽपि विशेषपरिवृत्त्या समुद्र एव न तटाकादि। जलजशब्देन तु पद्ममेव न शाल्यादि। द्वितीयपरिवृत्तिं वक्ति। वारिधारणविशेषस्य तु सामान्यरूपतया परिवृत्तौ वारिधिशब्देन समुद्रमात्रमुच्यते। दुग्धवारिधिरित्यत्र यदि दुग्धमयस्तत्कथं वारिधिरिति न विरोधदोषावकाशः, एवं यदि स्वर्गप्रभवस्तत्कथं भूरुह इति। सुबन्तं पदं पदम्। पदव्यूहोऽर्थसमाप्तिनो वाक्यम्। उदाहरणम्—

कैलासाद्रौ मुनीन्द्रः पुरुरपदुरितो मुक्तिमाप प्रणूतः[2]।

अर्थसमाप्तियुक्तार्थता[3]मुक्तपदव्यूहः खण्डवाक्यम्। अर्थसमाप्तियुक्त इत्यनेन वाक्यनिरासः। युक्तार्थतामुक्त इत्यनेन समासपदनिरासः समासोपयुक्तः परस्परान्वयविशेषो युक्तार्थता। उदाहरणम्—देवानां प्रिय इति एतच्च पदमलुक्समासादेकमेव न खण्डवाक्यम्। चम्पायां वासुपूज्य इत्यादीनि खण्डवाक्यानि मुक्ति-

---

'अन्योन्यम्' इसका क्या अर्थ है ? सामान्यका विशेषमें तथा विशेषका सामान्यसे परिवर्तन। यह एक ही भेद है, किन्तु हेतुके कारण दो तरहका परिवर्तन है। जहाँ 'जलानि धीयन्ते अस्मिन' जल जिसमें रखा जाता है, इस योगका सामान्य आश्रय होनेपर भी विशेष परिवर्तनमें समुद्रका ही बोधक होता है, तटादिका नहीं। जलज शब्दसे कमलका ही बोध होता है, धान्य इत्यादिका नहीं। द्वितीय परिवर्तनके अनुसार—जल-धारण विशेषका सामान्य रूपसे परिवर्तन करनेपर वारिधि शब्दसे केवल समुद्रको कहा जाता है। 'दुग्धवारिधि' इस शब्द से यदि वह दुग्धमय है तो वारिधि कैसे होगा, इस विरोधका अवसर नहीं। इसी प्रकार यदि वह स्वर्गमें उत्पन्न है तो भूरुह—पृथ्वीमें उत्पन्न कैसे होगा।

सुप् जिसके अन्तमें हो उसे पद कहते हैं। अर्थकी समाप्तिमें पदसमूहको वाक्य कहते हैं। उदाहरण—

प्रशंसित, पापरहित मुनीन्द्र उस आदि तीर्थंकर पुरुदेवने कैलाश पर्वतपर मुक्तिको प्राप्त किया।

अर्थ-समाप्ति युक्त अर्थतासे रहित पदसमूहको खण्डवाक्य कहते हैं। अर्थ-समाप्तिसे रहित इस कथनसे वाक्य लक्षणमें दोष नहीं हुआ। युक्तार्थतासे रहित इस कथनसे समासपदमें खण्डवाक्यका लक्षण घटित नहीं हुआ। समासके उपयोगी परस्परमें अन्वय विशेषको युक्तार्थता कहते हैं। यथा—'देवानां प्रिय' यह पद अलुक् समास होनेके कारण एक ही है, खण्डवाक्य नहीं है। 'चम्पामें वासुपूज्य' इत्यादि खण्डवाक्य 'मुक्ति

---

१. परिवृत्ति—क ख। २ प्रणात—ख। ३ मुक्त पदसमूह—ख।

मापेत्यन्वय एव वाक्यानीति[1] स्थिति । [2]एकार्थविश्रान्तान्यनेकानि वाक्यानि महावाक्यम् ।

उदाहरणम्—

चन्द्रप्रभ नौमि यदङ्गकान्ति ज्योत्स्नेति मत्वा द्रवतीन्दुकान्त ।
चकोरयूथ पिबति स्फुटन्ति कृष्णेऽपि पक्षे किल कैरवाणि ॥१५०॥

वाच्यलक्ष्यव्यङ्ग्यभेदेन[3] त्रिविधोऽर्थः । वाचकलक्षकव्यञ्जकत्वेन शब्दाना त्रैविध्यात् । व्यङ्ग्यार्थ एव तात्पर्यार्थ । न पुनश्चतुर्थ । शब्दवृत्तयस्त्रिधा अभिधालक्षणाव्यञ्जनाभेदात् । लक्षणाविशेष एव गौणवृत्ति । तयो सबन्धमूलत्वाविशेषात् । गङ्गा मुख्यस्तटो लक्ष्यो[4] व्यग्य शीतलादिकम् । सिंहो माणवक इति केचिदिच्छन्ति । अत्र तु मुख्यो वाच्य एव । सिंहो माणवक इति सादृश्यसम्बन्धविशिष्टमाणवकप्रतीतेर्गौणो लक्ष्य एव । सङ्केतितार्थविषया शब्दव्यापृतिरभिधा । सा रूढादिभेदात् सूक्ता । वाच्यार्थघटनेन तत्सम्बन्धिनि समा-

पाया' के साथ अन्वित होनेपर ही वाक्य बनता है । एक अर्थमें विश्रान्त होनवाले अनेक वाक्योंका महावाक्य कहते हैं । यथा—

जिस चन्द्रप्रभ भगवान्‌के शरीरकी कान्तिको चन्द्रिका मानकर चन्द्रकान्तमणि द्रवित होने लगता है । चन्द्रिका मानकर ही चकोरका झुण्ड उस कान्तिका पान करने लगता है तथा उसे चन्द्रकिरण मानकर ही कैरव विकसित हो जाते हैं । उस चन्द्रप्रभ भगवान्‌को मैं नमस्कार करता हूँ ॥१५०॥

अर्थप्रकार एव वृत्तियोंक स्वरूप—

वाच्य लक्ष्य और व्यग्यके भेदसे अर्थ तीन प्रकारका होता है, क्योंकि वाचक, लक्षक और व्यजकके भेदसे शब्द तीन प्रकारके होते हैं । व्यग्यार्थको ही तात्पर्यार्थ कहते है । अत चार प्रकारके अर्थ नही है । अभिधा, लक्षणा और व्यजनाके भेदसे तीन प्रकारकी शब्द-वृत्तियाँ है । गौणवृत्ति लक्षणा ही एक प्रकारकी है, क्योकि वे दोनो ही सम्बन्धमूलक है । गगा मुख्य है तट लक्ष्य है और शीतलादि व्यग्य है । कोई 'सिंहो माणवक' का उदाहरण देते है, उसमें *मुख्य वाच्य अर्थ हो है* । 'सिंहो माणवक' इस पदमें सादृश्य सम्बन्ध से युक्त प्रतीति होनेसे जो गौण है वह लक्ष्य ही है । सकेतित अर्थका बोध करनवाली शब्द-व्यापृति—व्यापारको अभिधा कहते हैं । वह रूढ इत्यादिके भेदसे अनक प्रकारकी कही गयी है । वाच्य अर्थके अन्वित न होनसे वाच्यार्थ सम्बन्धीमें

१ स्थित—ख । २ वाक्यार्थविश्रान्त—ख । ३ व्यङ्ग्यत्वभेदेन—ख । ४ तटोपलक्ष्यो—ख ।

रोपितशब्दव्यापारो लक्षणा। सा द्विधासादृश्यहेतुका सम्बन्धान्तरहेतुका चेति। सम्बन्धान्तरहेतुकापि द्विधा जहद्वाच्या अजहद्वाच्या चेति सादृश्यहेतुका द्विधा। सारोपा साध्यवसाया चेति। एवं लक्षणा चतुर्धा। तत्र जहल्लक्षणा यथा—

उत्पन्ने पुरुदेवेऽत्र त्रिलोकीरक्षणक्षमे।

नृत्यद्गायज्जगज्जात रोमहर्षणजृम्भितम् ॥१५१॥

जगतोऽचेतनस्य नाट्यगानरोमाञ्चासम्भवाद् वाच्यस्याभाव। अजहल्लक्षणा यथा—

पुरो समवसृत्यन्तराश्रित सिंहविष्टरम्।

अलंचक्रु किरीटानि नानाग्लमरीचिभि ॥१५२॥

अत्र [2]अलंकारसिद्धये किरीटराश्रयभूता इन्द्रादयो लक्ष्यन्ते। विषयविषयिणोरुक्तयोरभेदनिश्चितिरारोप। सारोपलक्षणा यथा—

चक्रिकण्ठीरव शौर्यसंपदान्वितविग्रह।

परिपन्थिमहादन्तिनिवहभ्रमण व्यधात् ॥१५३॥

---

अच्छी तरहसे आरोपित शब्द व्यापारको लक्षणा कहते हैं। यह दो प्रकारकी है—सादृश्य हेतुका और सम्बन्धान्तरहेतुका। सम्बन्धान्तरहेतुका—सादृश्य सम्बन्धसे अतिरिक्त कारणवाली लक्षणा भी दो प्रकारकी है—(१) जहद्वाच्या—अपने वाच्यार्थको छोड़ने वाली (२) अजहद्वाच्या—अन्य अर्थ लेते हुए भी अपने वाच्यार्थको नहीं छोड़नेवाली। सादृश्य हेतुवाली लक्षणाके भी दो भेद हैं—(१) सारोपा और (२) साध्यवसाया। इस प्रकार लक्षणा चार प्रकारकी होती है।

जहल्लक्षणाका उदाहरण—

यहाँ तीनों लोकोंकी रक्षा करनेमें समर्थ पुरुदेवके उत्पन्न होनेपर रोमांच इत्यादिसे बढ़ा हुआ संसार नाचने गाने लगा ॥१५१॥

यहाँ अचेतन संसार का अभिनय गान रोमांच इत्यादि सर्वथा असम्भव होनेसे वाच्यका अभाव है।

अजहल्लक्षणाका उदाहरण—

पुरुदेवके समवसरणमें सिंहासनपर आरूढ़ होनेपर उन्हें नाना रत्नोंकी कान्तिसे मुकुटोंने विभूषित किया ॥१५२॥

यहाँ अलंकारकी सिद्धिके लिए किरीट पदसे उनके आश्रयभूत इन्द्रादिकका प्रतीति लक्षणाके द्वारा होती है। पूर्व कथित विषय और विषयीके अभेद निश्चयको आरोप कहते हैं। आरोपके साथ रहनेवाली लक्षणाको सारोपा कहा जाता है। यथा—

शूरता तथा सम्पत्तिसे युक्त शरीरवाले चक्रवर्तीरूपी सिंहने शत्रुरूपी गजराजोंके समूहको विचलित कर दिया ॥१५३॥

---

१ हेतुका स्थाने सप्रतौ हेतुना। २ अलंकारद्वय किरीटराश्रयभूता —रा।

अध्यवसायो विषयनिगरणेनाभेदप्रतीतिः ।

साध्यवसायलक्षणा यथा—

इक्ष्वाकुकुलवाराशिवृद्धये शिशिरद्युतिः ।

अभूदेष प्रजातोषकरणक्षयसत्कलः ॥१५४॥

भरतेश इन्दुत्वेनाध्यवसीयते । इक्ष्वाकुकुलवाराशीत्यारोपश्च । अनुगतेषु वस्तुषु वाक्यार्थोपस्काराय भिन्नार्थगोचरः शब्दव्यापारो व्यञ्जनावृत्तिः । सा त्रिधा ।

शब्दशक्तिमूला, अर्थशक्तिमूला, उभयशक्तिमूलेति । क्रमेण यथा—

वाहिन्यो व्याप्तमदिन्यश्चक्रिणः कृतसम्भ्रमाः ।

कबन्धापूर्णमातेनुः प्रत्यर्थिबलवारिधिम् ॥१५५॥

अत्र अथप्रकरणादिना वाहिनीकबन्धशब्दयोररिसेनायां छिन्नमस्तक-[2]क्रियायुक्तशरीरपूर्णत्ववाचकतया नियमेऽपि शब्दशक्तिमूलेति निम्नगाजलं प्रतीयत इति व्यञ्जनावृत्तिः ।

---

साध्यवसाया लक्षणाका स्वरूप और उदाहरण—

अध्यवसाय = विषयीके द्वारा विषयको कुक्षिस्थ कर लेनेपर अभेदरूपसे जो प्रतीति होती है उसे साध्यवसाया लक्षणा कहते हैं । यथा—

प्रजाको सन्तुष्ट करने में समर्थ सुन्दर कलावाला यह चन्द्रमा इक्ष्वाकुकुलरूपी समुद्रकी वृद्धिके लिए उत्पन्न हुआ है ॥१५४॥

यहाँ भरतेशका चन्द्ररूपसे अध्यवसाय किया गया है और इक्ष्वाकुकुलमें समुद्रका आरोप हुआ है ।

व्यञ्जनावृत्तिका स्वरूप और उसके भेद—

अनुगत पदार्थोंमें वाक्यार्थको आस्वादनीय बनानेके लिए भिन्नार्थके प्रत्यायक शब्दव्यापारको व्यंजनावृत्ति कहते हैं । यह तीन प्रकारकी होती है—(१) शब्दशक्तिमूला, (२) अर्थशक्तिमूला और (३) उभयशक्तिमूला । यथा—

शीघ्रता करनेवाली तथा पृथ्वीपर व्याप्त चक्रवर्ती भरतकी सेनाने शत्रुके सेनारूपी समुद्रको कबन्धोंसे पूर्ण कर दिया अर्थात् कबन्ध—मस्तकरहित धड़से सेनाको व्याप्त कर दिया ॥१५५॥

यहाँ अथके प्रसंग इत्यादिसे सेना और कबन्ध शब्दोंका शत्रुसेनामें कटे हुए मस्तक क्रियासे युक्त शरीरकी पूर्णता, वाचकताके कारण नियमबद्ध हैं, अतः शब्दशक्तिमूला व्यंजनावृत्ति है । यहाँ इस वृत्तिसे नदीजलकी भी प्रतीति होती है ।

---

१ इक्ष्वाकुकुलवाराशि—ख । अन्यत्रापि वारांशि इत्यस्य स्थाने वाराशि इति—ख ।

२ क्रिया—इत्यस्यानन्तरम् ख ।

अभिधा तु प्रकृतार्थपर्यवसिता अप्रकृतार्थं [1]ज्ञापयितु न शक्नोति। अप्रकृतार्थस्यापि वाक्यार्थे शोभार्थं कविना विवक्षणीयत्वात्। अर्थतस्तदप्रतिपत्तेः[2] शब्दस्यैव व्यापारो व्यञ्जनाख्यः।

श्रीमत्समन्तभद्राख्ये महावादिनि चागते।
कुवादिनोऽलिखन् भूमिमङ्गुष्ठैरानताननाः ॥१५६॥

कुवादिनो विषण्णा इत्यर्थशक्त्या व्यज्यते।

अर्थशक्तिमूलव्यञ्जनायामनुमानशङ्का न कर्तव्या। व्यङ्ग्यव्यञ्जकयोरविनाभावित्वासम्भवात्। [3]भूलेखनानतत्वादिकार्याणां विषाद एव कारणमिति नियमाभावात्।

अनन्तद्योतनः सर्वलोकभासकविग्रहः।
आदिब्रह्मजिनः सर्वश्लाघ्यमानमहागुणः ॥१५७॥

'अनन्तं सुरवर्त्म खमि'ति अनन्तद्योतनो रविः। पक्षे अनन्तबोध इति [4]व्याख्यानादनन्तद्योतन इत्यत्र शब्दशक्तिमूलत्वम्। सर्वलोकभासकविग्रहः सर्व

---

प्राकरणिक अर्थमें पर्यवसित होनेवाली अभिधावृत्ति अप्राकरणिक अर्थका बोध करानेमें समर्थ नहीं हो सकती है। वाक्यार्थमें शोभाके लिए अप्राकरणिक भी कविके द्वारा कथनीय है। अर्थसे उसका बोध नहीं होनेके कारण व्यञ्जना नामक व्यापार शब्दका ही माना गया है।

बहुत बड़े शास्त्रार्थी श्रीमान् समन्तभद्रके आ जानेपर मस्तक झुकाये हुए कुवादी असमर्थ प्रतिद्वन्द्वी लोग अँगूठोंसे पृथ्वीको खोदने लगे ॥१५६॥

यहाँ कुत्सित शास्त्रार्थी लोग उदास हो गये यह अर्थशक्तिसे अभिव्यक्त होता है।

अर्थशक्तिमूलक व्यञ्जनामें अनुमानकी शङ्का नहीं करनी चाहिए क्योंकि व्यङ्ग्य-व्यञ्जकभावमें अविनाभाव सर्वथा असम्भव है। जो जिसके विना न रह सके उसे अविनाभाव कहते हैं। भूलेखन और नताननत्व इत्यादि कार्योंमें विषाद ही कारण है, ऐसा निश्चित रूपसे नहीं कहा जा सकता।

समस्त संसारके प्रकाशक देहवाले सभीसे प्रशंसनीय अत्यधिक गुणगणशाली आदिब्रह्मा जिनदेव पुरुदेव सम्पूर्ण आकाश को प्रकाशित करनेवाले सूर्यके समान असीम बोधवाले हैं ॥१५७॥

अनन्त = देव मार्ग आकाश। द्योतन = प्रकाशक सूर्य पुरुपक्षमें असीम बोध। व्याख्यानसे अनन्त द्योतनमें शब्द शक्तिमूलता है। सर्वलोकभासक विग्रह' तथा

---

१ ज्ञापयितु न शक्नोति विद्यते। मध्यस्य पदानि न सन्ति। २ तदप्रतीत -ख। ३ भूलेखनत्वादि-ख। ४ व्याख्यादनन्त-ख।

श्लाघ्यमानमहागुण इत्यर्थशक्तिमूलत्वमित्युभयशक्तिमूल पुरुरव्योरुपमालंकार-ध्वनि ।

रसावस्थानसूचिन्यो वृत्तयो रचनाश्रया. ।
कैशिकी चारभट्यन्या सात्वती भारती परा ॥१५८॥

वृत्तयस्तु चतस्रो रचनाश्रितत्वेन रसावस्थितिसूचिता । रसरहित-वर्णनरचनाया दोषत्वेन प्रसिद्ध रचनाया अपि रसव्यञ्जकत्वम् ।

द्वावत्यन्तसुकोमलौ च करुण. शृङ्गार इत्याह्वयौ
द्वौ बीभत्सरसोऽपि रौद्र इति तत्त्वत्युद्धतौ भाषितौ ।
ईषत्प्रौढरसौ भयानकरसो वीरोऽस्ति सभाषितौ
स्यु किंचित्सुकुमारभावनियता हास्यश्च शान्ताद्भुतौ ॥१५९॥

अत्यन्तमृदुसदर्भे शृङ्गारकरुणौ रसौ ।
वर्ण्यते यत्र धीमद्भि कौशिकी वृत्तिरिष्यते ॥१६०॥

---

'सवश्लाघ्यमानमहागुण' में अर्थशक्तिमूलकता है । अतएव उभयशक्तिमूलकका उदाहरण है । यहाँ पुरु और रविमें उपमा अलंकारकी ध्वनि है ।

वृत्तिका स्वरूप और उसके भेद—

रसोंकी स्थितिका बोध करानेवाली तथा रचनाओंमें विद्यमान वृत्तियाँ होती हैं । इनके चार भेद हैं—( १ ) कौशिकी, ( २ ) आरभटी, ( ३ ) सात्वती और (४) भारती ॥१५८॥

रचनामें आश्रित होनेके कारण रसकी अवस्थितिसे सूचित वृत्तियाँ चार होती हैं । रसहीन वर्णनवाली रचनाको दोष माना गया है, अतएव रसकी अभिव्यंजिका रचना होती है यह सिद्ध हुआ ।

रसोंके स्वभाव—

करुण और शृंगार ये दोनों रस अत्यन्त कोमल हैं । बीभत्स और रौद्र ये दोनों अत्यन्त उद्धत हैं । भयानक और वीर कुछ प्रौढ स्वभाववाले कहे गये हैं तथा हास्य, शान्त और अद्भुत रस सुकुमार भाववाले होते हैं ॥१५९॥

कौशिकी वृत्तिका स्वरूप—

जिस रचना विशेषमें बुद्धिमानोंके द्वारा अत्यन्त सुकोमल सन्दर्भोंसे शृंगार और करुण रसका वर्णन किया जाता है वहाँ कौशिकी वृत्ति होती है ॥१६०॥

---

१ कौशिकी –क । २ सूचिका –ख । ३ रसरहितवर्णरचनाया –ख । ४ कैशिका –क ख ।

वृषभनृपतिकायः कान्तसूराशुहारो
मृदुललिततनूना लोचनैः कामिनीनाम् ।
स्थलमृदुलसराजे सारगन्ध किरद्भिः
सुरधरणिधरो वा सबभौ हेमकान्ति ॥१६१॥
वर्ण्यंत रौद्रवीभत्सौ रसौ यत्र कवीश्वरैः ।
अतिप्रौढैस्तु सदर्भैर्भवेदारभटी यथा ॥१६२॥
स्फूर्जच्छात्रवविच्छिदारुरनलज्वालौघमावर्षता
स्फूर्जत्खड्गविघट्टनोद्भवलसत्स्फारस्फुलिङ्गव्रजैः ।
गर्जन्मेघनिभेभरूढवपुषा श्रीमज्जयेन[1] द्विप-
च्छिन्नाङ्गा. स्रवदसृजालकलिता [2]भूताद्यजीर्णं व्यधुः ॥१६३॥
ईषत्प्रौढौ निरूप्येते यत्र वीरभयानकौ ।
अनतिप्रौढसदर्भात्सात्वतीवृत्तिरुच्यते ॥१६४॥

उदाहरण—

उत्तम सुगन्धिको विकीर्ण करनेवाली कोमल गुलाबके फूलोंके समान मृदुल एवं सुन्दर शरीरवाली युवतियोंके लोचनोंसे आदरपूर्वक देखा जाता हुआ श्रेष्ठ वृषभके समान पुरुदेव महाराज सुन्दर सूर्यकी किरणोंको हरण करनेवाले सुवर्णके समान कान्तिवाले देव या शेषनागके समान सुशोभित हुए ॥१६१॥

आरभटी वृत्तिका स्वरूप—

जिस रचना-विशेषमें श्रेष्ठ कवियोंके द्वारा अत्यन्त प्रौढ सन्दर्भोंमें रौद्र और वीभत्स रसोंका वर्णन किया जाता है, वहाँ आरभटी वृत्ति मानी गयी है ॥१६२॥

यथा—

चमकते हुए खम्भोंके परस्पर टकरानेसे उत्पन्न अत्यन्त तेजस्वी अग्निकणोंके समूहोंसे उछलते हुए शत्रुओंके रुधिरसे वृद्धिको प्राप्त अग्निज्वाला समूहकी निरन्तर वर्षा करते हुए गर्जनसहित मेघके समान कान्तिवाले श्रीमान् जयकुमार सुशोभित थे। इनके द्वारा काटे हुए अंगवाले तथा टपकते हुए रुधिरसमूहको धारण करनेवाले शत्रुओंने कच्चे मांस खानेवाले भूत-पिशाच इत्यादिकोंको अजीर्ण नामक व्याधिसे युक्त कर दिया ॥१६३॥

सात्वती वृत्तिका स्वरूप—

जिस रचना-विशेषमें कुछ प्रौढ वीर और भयानक रस साधारण प्रौढ सन्दर्भसे वर्णित होते हैं, वहाँ सात्वती वृत्ति मानी जाती है ॥१६४॥

१. द्विपा -ख । २. प्रेताद्य-ख ।

विश्वत्राणसमर्थजेतृनिधिपप्रस्थानभेरिध्वनिं
श्रुत्वा घोरमहाशनोयितममी प्रत्यर्थिनः पार्थिवाः ।
सत्रासज्वरपूर्णकर्णबधिराः शीघ्रं गताश्चक्रभृत्-
तेजोदुन्दुभिनादवाडवमहानिर्घोषमप्यम्बुधिम् ॥१६५॥
हास्यशान्ताद्भुता ईषत्सुकुमारा निरूपिताः ।
यत्रपरसुकुमारेण सदर्भेण हि भारती ॥१६६॥
त्वं शुद्धात्मा शरीरं सकलमलयुतं त्वं सदानन्दमूर्ति-
र्देहो दुःखैकगेहं त्वमसि सकलविद्कायमज्ञानपुञ्जम् ।
त्वं नित्यश्रीनिवासः क्षणरुचिसदृशाशाश्वतैकाङ्गमङ्ग
मा गा जीवात्र रागं वपुषि भज निजानन्दसौख्योदयं त्वम् ॥१६७॥
मध्याभारभरी मध्यकौशिकी[1] द्वे इमे पुनः ।
वृत्ती रसेषु सर्वेषु स्याता साधारणे मते ॥१६८॥

उदाहरण—

भयंकर महावज्रकी ध्वनिका अनुकरण करनेवाले, संसार रक्षणमें समर्थोंको भी जीतनेवाले चक्रवर्ती भरतके आक्रमणके समयकी रणभेरीकी ध्वनिको सुनकर भयके कारण उत्पन्न हुए ज्वरसे पीडित होनेके कारण शत्रुराजा बहरे हो गये और चक्रवर्ती भरतके तेजरूपी दुन्दुभिनादसे बडवानलकी ध्वनि व्याप्त हुई जिससे शत्रुराजा समुद्रमें चले गये। आशय यह है कि जैसे इन्द्रके वज्रके भयसे भयभीत पर्वत समुद्रमें जाकर छिप गये उसी प्रकार चक्रवर्तीकी रणभेरीकी ध्वनिको सुनकर शत्रुराजा डरकर समुद्रके किनारे चले गये ॥१६५॥

भारती वृत्तिका स्वरूप और उदाहरण—

जिस रचना-विशेषमें कुछ सुकुमार सन्दर्भ, हास्य, शान्त और अद्भुत रसमें वर्णित हो उस रचना विशेषको वृत्ति भारती मानी जाती है ॥१६६॥ यथा—

हे जीवात्मन्! तुम विशुद्ध आत्मस्वरूप हो। सदा आनन्दस्वरूप ही तुम्हारा शरीर है। तुम सब कुछ जाननेवाले ज्ञाता, द्रष्टा हो एवं सर्वदा तुम्हारे पास लक्ष्मीका निवास है। यह शरीर सभी प्रकारकी अपवित्र वस्तुओंसे भरा हुआ है, अज्ञानकी राशि है। इसका लावण्य विद्युत्के समान क्षणस्थायी है। अतएव इस शरीरमें प्रीति न करके निजानन्द सुखस्वरूप परमात्माका ही भजन करना चाहिए ॥१६७॥

वृत्तियोंका साधारणत्व—

मध्यमा आरभटी और मध्यमा कौशिकी ये दो वृत्तियाँ सभी रसोंमें रहती हैं, इसलिए ये दोनों ही साधारण मानी गयी हैं ॥१६८॥

1 कैशिकी—ख।

अनतिप्रौढसदर्भा मदुलार्थेऽपि मध्यमा ।
कौशिकी विपरीतातो[1] मध्यमारभटी यथा ॥१६९॥

ईषत्प्रौढरचना अतिसुकुमारयो शृगारकरुणयोर्न [2]दुष्यति किन्त्वति कठिनरचना मध्यमारभटी । अतिप्रौढयोरपि रौद्रबीभत्सयाल्पसुकुमारसदर्भो न दुष्यति । किन्त्वतिमृदुरचना विरुध्यते । [3]मध्यकौशिकी यथा—

सखीसभाया चतुरङ्गकेलौ चचुम्ब सरक्षितुमादृतस्य ।
हृयस्य [4]याञ्चाकपटेन कामी मुहुर्मुहु स्मेरमुखी कपाल ॥१७०॥

मध्यमारभटी यथा—

यस्यासिधाराविनिपातभीतास्त्यजन्तु पद्माकरमगमानि ।
विमुक्तवन्त किल राजहसा स्वमुत्तराशाथितमानस च ॥१७१॥

---

मध्यमा आरभटी और मध्यमा कौशिकीका स्वरूप—

कोमल अर्थ होनेपर भी साधारण सदर्भवाली रचनाको मध्यमा कौशिकी कहते हैं और ठीक इसके विपरीत स्वरूपवाली वत्तिको मध्यमा आरभटी कहा जाता है ॥१६९॥

अति सुकुमार शृगार और करुण रसमे कुछ साधारण प्रौढ रचना दूषित नही होती किन्तु अत्यन्त कठोर रचना मध्यमा आरभटीमे दूषित होती है । अत्यन्त प्रौढ रौद्र और बीभत्स रसमे भी सुकुमार रचना दूषित नही मानी जाती किन्तु अत्यन्त कोमल रचना दूषित मानी जाती है ।

मध्यमा कौशिकीका उदाहरण—

विजयके लिए यत्नपूर्वक सरक्षित धार्मिक मागनेके व्याजसे किसी कामी पुरुषने शतरज खेलनेके समय सखियोके बीचमे बैठी हुई और मन्द मन्द मुसकराहटसे विकसित मुखवाली प्रेयसीके गालपर बार बार चुम्बन किया ॥१७०॥

मध्यमा आरभटीका उदाहरण—

जिस विजिगीषु चक्रवर्तीकी तलवार-वृष्टिसे भयभीत बड बड राजाओने भविष्य मे होनेवाली उन्नतिसे उत्साहित मन और धनको उसी प्रकार छोड दिया जैसे अधिक वृष्टिके होनेके भयसे राजहस कमलोसे युक्त तालाबो और उत्तर दिशामे स्थित मान सरोवर आदिको छोड देते हैं ॥१७१॥

---

१ विपरीता तु— ख । २ दुष्यतीत्यनन्तरम्—कप्रतौ प्रौढेऽप्यर्थेऽल्पमृदुरचना मध्य मारभटी । खप्रतौ तु दुष्यतीत्यनन्तर किन्त्वतिकठिनरचना विरुध्यते । प्रौढेऽप्यर्थेऽल्प मृदुरचनामध्यमारभटी अतिप्रौढयोरपि । ३ मध्यमकौशिकी यथा ख । ४ याचात-प्रग्न कामि ख ।

एवं रसेषु सर्वत्रोदाहार्यम्। वैदर्भीप्रभृतिरीतीनामर्थविशेषनिरपेक्षत्वेन शब्दगुणाश्रयाणां केवलरचनासौकुमार्यप्रौढत्वमात्रगोचरत्वात् कौशिक्यादिवृत्तिभ्यो भेदः। असंयुक्तकोमलाक्षरबन्धोऽतिसुकुमारसंदर्भ उच्यते। परुषाक्षरविकटबन्धत्वमतिप्रौढत्वम्। संयुक्तसुकुमारवर्णत्वमोपन्मृदुत्वम्। [1]ईषत्प्रौढत्वमविकटसंदर्भपरुषवर्णता। शोभामाह—

शोभा सिद्धोऽपि चेद्दोषो गुणसूक्त्या निषिध्यते।
वृथा निन्दन्ति संसारं यत्र चक्री प्रपूज्यते॥१७२॥

सिद्धोऽपि संसारस्य दोषो [2]भरतेशप्रपूजागुणसंकीर्तनेन निषिध्यते।

गौणागौणास्फुटत्वेभ्यो व्यंग्यार्थस्य निगद्यते।
काव्यस्य तु विशेषोऽयं त्रेधामध्यो[3]वरोऽवरः॥१७३॥

व्यंग्यस्यामुख्यत्वेन मध्यमकाव्यं[4] गुणीभूतव्यङ्ग्यमित्युच्यते। प्राधान्ये उत्तमं काव्यं ध्वनिरितीष्यते। अस्फुटत्वे अधमं तत् चित्रमिति निरूप्यते। तथाहि—

---

इसी प्रकार सभी रसोंमें उदाहरण देना चाहिए। शब्द तथा गुणमें विद्यमान वैदर्भी इत्यादि रीतियाँ अर्थ विशेषकी अपेक्षा नहीं रखती हैं और शब्द तथा गुणमें आश्रित कौशिकी इत्यादि वृत्तियाँ केवल रचनाकी सुकुमारता और प्रौढताका बोध कराती हैं, यही रीति और वृत्तियोंमें भेद है। संयोगरहित कोमल अक्षरोंसे विरचित रचनाको अतिसुकुमार सन्दर्भ कहा जाता है। कर्कश अक्षर और विकट रचनाको अति प्रौढ सन्दर्भ कहते हैं। संयुक्त और सुकुमार वर्णवाली रचनाको ईषत् मृदु कहते हैं। थोड़ी प्रौढता और अविकट रचनाको परुष रचना कहते हैं।

शोभा और उसका उदाहरण—

जहाँ युक्तियोंसे सिद्ध भी दोष गुणकी सूक्तिसे निषिद्ध कर दिया जाता है, उसे शोभा कहते हैं। जैसे—जिस संसारमें चक्रवर्ती भरत पूजे जाते हैं उस संसारको व्यर्थ ही लोग निन्दा करते हैं॥१७२॥

यहाँ सिद्ध भी संसारका दोष भरत चक्रवर्तीकी पूजाके कथनसे निषिद्ध होता है।

काव्यके भेद—

व्यंग्यार्थके अप्रधान, प्रधान और अस्पष्ट रहनेके कारण काव्यके क्रमशः मध्यम, उत्तम और जघन्य ये तीन भेद कहे गये हैं॥१७३॥

व्यंग्यार्थके मुख्य न होनेपर मध्यम या गुणीभूत व्यंग्य, व्यंग्यार्थके मुख्य रहनेपर उत्तम या ध्वनिकाव्य और व्यंग्यार्थके अस्पष्ट रहनेपर अधम या चित्रकाव्य कहा जाता है।

---

१. प्रौढत्वमिति विकट—ख। २ भरतेशप्रजागुण—क। भरतेशपूजागुण—ख। ३ वरोऽवर. —ख। ४ खप्रतौ—मध्यमकाव्यं गुणीभूत इत्यस्यानन्तरं व्यङ्ग्यत्वं तदनन्तरं चन्द्रस्य निष्फला. .१७५ तम छन्दो वर्तते। मध्यस्य पाठ न विद्यते।

पट्खण्डभूमीवनिता नवोढामालोकमापे निषिपे सुपीठे ।
तिष्ठत्यशेषैरवनीश्वरैस्तत्कार्यं व्यधायि प्रमदोऽस्य येन ॥१७४॥

लब्धराज्याभिषेकस्य भरतेशिनोऽग्रेऽवनिपाना शरणार्थिना स्वोचितकार्पण्यवचन प्रणमनादिक व्यग्य तत्कार्यं व्यधायीति वाच्यादतिशयाभावेन गुणीभूतव्यंग्यत्वम् ।

चन्द्रस्य निष्फलस्याब्धेर्गाधस्य कुलभूभृताम् ।
[1]नीचै किं करणेनेति [2]सृष्टश्चक्री विरञ्चिना ॥१७५॥

चक्रिणश्चन्द्रातिशायि सकलकलापूर्णत्वमम्बुध्यतिशायि गाम्भीर्यं कुलाचलातिशायि समुत्तुङ्गत्व च व्यज्यते । कुलगिरिज[3]लनिधिकुलाचलनिर्माणसभ्रमातिशयितश्चक्रिनिर्माणविभव सर्वसभवाति व्यज्यते । [4]चित्र शब्दार्थोभयभेदेन त्रिधा । यथा—

---

गुणीभूत या मध्यम काव्यका उदाहरण—

तुरत अपने वशमें की हुई छह खण्डवाली वसुधारूपी कामिनीका अवलोकन करते हुए चक्रवर्ती भरतके सुन्दर राजसिंहासन पर बैठ जानेके पश्चात् सम्पूर्ण भूपतियोंने वह-वह काम किया जिससे उन्हें विशेष गर्व हुआ ॥१७४॥

राज्याभिषेकको प्राप्त करनेवाले चक्रवर्ती भरतके आगे राजाओंका शरणागतरूपमें अपने योग्य दीन वचनोंका उच्चारण और प्रणाम इत्यादि करना व्यग्य है और इस व्यग्यने ऐसा कार्य किया है जिससे वाक्यार्थकी अपेक्षा विशेष चमत्कार न होनेसे गुणीभूत व्यग्य है, अतएव मध्यम काव्य है ।

ध्वनिकाव्य—

कलाविहीन चन्द्रमा समुद्र और कुलपर्वतोंको नीचा करनेके लिए ब्रह्माके द्वारा भरत चक्रवर्ती बनाये गये हैं क्या ? ॥१७५॥

चक्रवर्तीमें चन्द्रमाकी अपेक्षा सम्पूर्ण कलाकी पूर्णता, समुद्रकी अपेक्षा अत्यधिक गाम्भीर्य और कुलपर्वतोंकी अपेक्षा अत्यधिक उत्तुगता व्यग्य है । चन्द्रमा समुद्र और कुलपर्वतकी रचनाके सभ्रमकी अपेक्षा चक्रवर्ती भरतके निर्माणकी विभूति सभी प्रकारसे अधिक सम्भव है, इस की अभिव्यक्ति होती है ।

शब्दचित्र, अर्थचित्र और शब्दार्थचित्रके भेदोंसे चित्रकाव्य तीन प्रकारका माना गया है ।

---

१ निचै –ख । २ सृष्टश्चक्री–क-ख । ३ जलधि–ख । ४ अत्र शब्दार्थो–ख ।

किं [1]मर्माण्यभिनन्नमोकरतरोर्दुष्कर्मगर्मद्गण: [2]
किं दुःखज्वलनावलीविलसितैर्नालेहि देहश्चिरम् ।
किं गर्जद्यमतूर्यभैरवरव नाकर्णयन्निर्णय
येनाय न जहाति मोहविहिता [3]निद्राममन्दा जन. ॥१७६॥
अर्थचित्र यथा—
निपीड्य लक्ष्मीमपहृत्य चक्रिरे ठका. [4] स्वक जीवनमात्र शेषकम् ।
अपीदमायान्त्यपहर्तु मित्यगादपानिधिर्वेपथु मूर्मिभिर्न नु ॥१७७॥
जन्माभिषेकाय क्षीरानयनार्थं सुरेष्वागच्छत्सु सरसु वारिधिरेवमभूत् ।
अरिष्टहर्म्यस्य मवज्रवेदेर्बालाङ्गनीलद्युतिपूरितस्य ।
मध्ये विरेजुर्नवदीपमाला माला मणीनामिव वारिराशे ॥१७८॥
अनुप्रासोपमाभ्यामुभयचित्रता । ध्वनिविशेष न ब्रूमो विस्तरत्वात् । संयोगादिभिरनेकार्थवाचक शब्दाऽभिधामूल अवाच्य व्यनक्तीति [6]व्यञ्जनाविशेष उच्यते ।

---

शब्दचित्रका उदाहरण—

पापरूपी बलमक्षिकाओके समूहने भयोत्पादक वृक्षके मर्मस्थलको नही काटा है क्या ? दु खाग्निसमूहकी चेष्टाओंसे यह शरीर नही चाटा—झुलसाया गया है क्या ? गरजते हुए यमराजके भयकर वाद्यका शब्द नहा सुना गया है क्या ? जिससे यह महामानव अज्ञानसे उत्पन्न महानिद्राको नही छोडता है ॥१७६॥

अर्थचित्रका उदाहरण—

पहले मन्थनकर लक्ष्मीका छीनकर दरिद्र कर दिया, अब मेरे बचे हुए इस जीवनको हरण करनेके लिए आ रहे है, इसलिए समुद्र चचल लहरोसे कॉप रहा है क्या ? ॥१७७॥

जन्मसमय अभिषेकके हेतु जल लानेके लिए देवताओके आनेपर समुद्रको ऐसी दशा हुई ।

शब्दार्थचित्रका उदाहरण—

बालकके अगकी नीलकान्तिसे युक्त प्रसूतिगृहकी मणिमय वेदीकी नूतन दीपमालिका समुद्रके मणियोकी मालाओके समान सुशोभित हुई ॥१७८॥

यहाँ अनुप्रास और उपमाकी योजना द्वारा शब्द और अर्थ चित्रित है । विस्तारके भयसे ध्वनि विशेषको नही कहा जा रहा है ।

---

१ मर्माण्यभिनन्म–ख । २. अवनमक्षिकाणा समूह । प्रथमप्रश्नो पादभागे । क-खप्रतौ गर्म्यद्गण । ३ निद्रामभद्रा जन –क । निद्रामनिद्रा जन.–ख । ४ स्वका –ख । ५ मूर्मिभिन्न क-ख । ६ व्यञ्जन इति विशेष उच्यते–ख ।

संयोगार्थविराधिते[1] प्रकरण स्यात् विप्रयोगौचितो
सामर्थ्यं स्वरसाहचर्यपरशब्दाभ्यर्णताव्यक्तय ।
देशो लिङ्गमतोऽपि काल इह चेष्टाद्याः कवीना मताः
शब्दार्थेष्वनवच्छिदे[2] स्फुटविशेषस्य[3] स्मृतेर्हेतव ॥१७९॥
सदम्भोलिर्हरिर्मातीत्यस्त्रसयोगतः सुरेट् ।
स[4] स्याद्वादे जिन सेव्य इत्यर्थादार्हतो मति. ॥१८०॥
हरि. पद्मविरोधीति विरोधाच्चन्द्रमा मत ।
मा वेत्ति देव इत्युक्ते. प्रस्तुतात् सत्यला गति ॥१८१॥
अपविर्हरिरित्यस्त्रायोगात् कृष्णः प्रतीयते ।
औचित्यात् स जिनोऽव्याद् व इति सम्मुखता गतिः ॥१८२॥
कोकिला रौति चेद्युक्तिसामर्थ्यान्मधुमासधीः ।
वेदे स्वरेण काव्येऽर्थधीर्न चेति कुदृष्टयः ॥१८३॥

व्यजनाका स्वरूप—

सयाग इत्यादिके कारण अनेकार्थ वाचक अभिधामूलक शब्द अवाच्य अर्थको अभिव्यक्त करता है अतएव उसे व्यजना कहते है ।

अर्थविशेषके कारण—

सयोग, अर्थ विरोधिता, प्रकरण, विप्रयोग, औचित्य, सामर्थ्य, स्वर, साहचर्य, अन्य शब्दसान्निध्य, व्यक्ति, देश, लिंग, काल और कवियोकी चेष्टा इत्यादि अर्थविशेषके कारण होते है ॥१७९॥

उदाहरण—

वज्रयुक्त हरि इस वाक्यमे वज्रके सयोगसे हरि शब्द इन्द्रका वाचक है । स्याद्वादमे वह जिनसेव्य है, यहाँ जिनका अर्थ अर्हन् है ॥१८०॥

पद्मविरोधी हरि , इस वाक्यमें पद्मविरोधी होनेके कारण हरिका अर्थ चन्द्रमा है । 'देव मा वेत्ति' इस वाक्यमें प्रकरणवश 'मा' से सत्यवादिताका बाध होता है ॥१८१॥

'अपवि हरि ' इस वाक्यमें अस्त्रयोग न रहनेसे कृष्णकी प्रतीति होती है । 'स जिन व अव्यात्' इस वाक्यमें औचित्यके कारण सम्मुखताका बोध होता है ॥१८२॥

'कोकिलो मधौ रौति' इस वाक्यमें मधुका अर्थ सामर्थ्यके कारण वसन्त माना जाता है । वेदमे जिस प्रकार स्वरके कारण अर्थ बदल जाता है उस प्रकार काव्यमें अर्थ परिवर्तन नही होता, ऐसा कतिपय कुदृष्टि ( गलत विचारको ) का मत है ॥१८३॥

१. विराधित्वे–ख । २ वच्छेदि–ख । ३. विशेषणस्य–ख । ४. स्याद्वादि ... ।

त्रीणि लोचनानीति प्रस्तुते द्वादशार्द्धार्द्धनेत्राणीत्यनुपयोगः।

यत्पादपूरणायैव निरर्थकमिदं यथा।
अहं जिनेश्वरं वन्दे तु हि वै च महाधियम् ॥१९४॥

प्रच्युतं व्यक्तरूढेर्यत्तदन्यार्थं मतं यथा।[1]
विदग्धधर्मसद्भावो मिथ्यादृष्टिरभूदयम् ॥१९५॥

विदग्धशब्देन विशेषेण दग्धधर्मास्तित्वस्य अवचनात्, विद्वानिव धर्मवानिति ( अ ) वचनात्।[2]

यदुक्तमप्रसिद्धार्थे सद्गूढार्थमिदं यथा।
मित्रोदयोऽब्जसंघातं विकासयति सर्वतः ॥१९६॥

मित्रशब्दः सुहृदर्थे प्रसिद्धः सूर्ये दुष्यति।

विपरीतार्थधीकारि यद्विरुद्धाशयं यथा।
भूतलोपकृदादीशः[3] प्रबभौ तीर्थकृज्जिनः॥१९७॥

---

प्रकृतमें तीन नेत्र कहना है, अतः यहाँ बारहके आधाका आधा कहना अनुपयुक्त है।

निरर्थकका स्वरूप और उदाहरण—

केवल पदकी पूर्तिके लिए ही जिसका प्रयोग हुआ हो, उसे निरर्थक कहते हैं, यथा—निश्चय ही मैं अत्यन्त बुद्धिशाली—केवलज्ञानी जिनेश्वर भगवान्‌की स्तुति करता हूँ ॥१९४॥

अन्यार्थका स्वरूप और उदाहरण—

स्पष्ट रूढिसे प्रच्युत अर्थको अन्यार्थ कहा गया है, यथा—उत्तम धर्म और स्वभाववाला यह मनुष्य मिथ्यादृष्टि हो गया है ॥१९५॥

यहाँ 'विदग्ध' शब्दसे, विशेष रूपसे दग्ध धर्मकी सत्ताके नहीं कहे जानेसे और विद्वान्‌के समान धर्मवान् कहनेसे अन्यार्थ दोष है।

गूढार्थ दोषका स्वरूप और उदाहरण—

जो अप्रसिद्ध अर्थमें कहा गया हो, उसे गूढार्थ कहते हैं, यथा—मित्रका उदय सभी प्रकारसे कमलसमूहको विकसित करता है। यहाँ 'मित्र' शब्द सुहृद् अर्थमें प्रसिद्ध है, अतः सूर्य अर्थमें प्रयुक्त होनेसे गूढार्थ नामक दोष है ॥१९६॥

विरुद्धाशयका स्वरूप और उदाहरण—

जो विपरीत अर्थका बोध कराता है, उसे विरुद्धाशय कहते हैं। यथा—सम्पूर्ण पृथिवीके प्राणियोंका उपकार करनेवाले आदि तीर्थंकर विशेष शोभित हुए ॥१९७॥

---

१ प्रस्तुतं त्यक्त ( व्यक्त ) रूढेर्यत् तदस्यार्थं यथा -ख। २. धर्मवानित्यर्थवचनात् -क। धर्मवानित्यवचनात् -ख। ३ कृतादीशः -ख।

भूतानां जीवानां लोपं करोतीति विरुद्धार्थमतिकृत् ।

यत्पामरप्रयोगे तु प्रसिद्धं ग्राम्यमिष्यते ।

योषितो गल्लमालोक्य दर्पणं स्मरति स्म सः ॥१९८॥

गल्लशब्दस्य कपोलवाचकतया ग्राम्यप्रयोगः ।

येत्रार्थनिश्चयो दूरदूरः क्लिष्टमिदं यथा ।

जिनो रात्रीश्वरापीडसमुत्पत्तिस्थलोद्भवाम् ॥१९९॥

ईश्वरस्यापीडचन्द्रसमुत्पत्तिस्थलं समुद्रस्तत्र जाता लक्ष्मीमित्यतिदूरत्वम् ।

कविभिर्न प्रयुक्तं तदप्रयुक्तं मतं यथा ।

प्रमाणाः पुरुषाः सर्वे स्याद्वादन्यायवेदिनः ॥२००॥

प्रमाणा इति कविप्रयोगाभावः ।

अर्थासंदिग्धकारि स्यात्तत्संदिग्धमिदं यथा ।

जायते नितरां क्रीडा नितम्बेषु महीभृताम्॥२०१॥

---

यहाँ भूतलोपकृत् अर्थात् प्राणियोंका लोप करनेवाला इस अर्थकी प्रतीतिकी सम्भावनाके कारण विरुद्धार्थमतिकृत् दोष है ।

ग्राम्यदोषका स्वरूप और उदाहरण—

जो शब्द तुच्छ व्यक्तियोंके प्रयोगमें प्रसिद्ध है, उसे ग्राम्यदोष कहते हैं । यथा—वह नारीके कपोलको देखकर दर्पणका स्मरण करता है ॥१९८॥

इस पद्यमें 'गल्ल' शब्दका प्रयोग कपोल अर्थमें किये जानेके कारण ग्राम्यदोष है ।

क्लिष्टार्थ दोष और उसका उदाहरण—

जिस पद्यमें अर्थका निश्चय दूर तक कल्पना करनेपर होता हो उसे क्लिष्ट कहते हैं । यथा—जिन भगवान् चन्द्रके उत्पत्तिस्थान समुद्रसे उत्पन्न लक्ष्मीको प्रदान करे ॥१९९॥

कवियोंके द्वारा जिसका प्रयोग न हुआ हो उसे अप्रयुक्त कहते हैं । यथा—स्याद्वादन्यायके जाननेवाले सभी पुरुष प्रमाण हैं ॥२००॥

'प्रमाणा' ऐसा प्रयोग कवि लोग नहीं करते हैं, यहाँ यह शब्द अप्रयुक्त है, अतएव अप्रयुक्त दोष है ।

संदिग्धत्व और उसका उदाहरण—

जो अर्थमें सन्देहजनक हो, उसे सन्दिग्धत्व कहते हैं । यथा—राजाओंको क्रीडा नितम्बोंपर सदा हुआ करती है ॥२०१॥

---

१ यत्रार्थयो दूरतरः –ख । २. चन्द्रस्तस्य समुत्प... ख । ३. अर्थसंदेहकारि.. क-ख ।

राज्ञा स्वस्त्रीजघनेषु क्रीडा वा आहोस्विद् गिरीणां सानुष्विति संशयात् ।

जुगुप्सामङ्गलव्रीडाधीकृदश्लीलकं त्रिधा ।

सोऽध उत्सर्गवांस्तन्त्र. कृतान्तस्य महात्रिकः ॥२०२॥

अधोगतिवर्जित. शास्त्रकृत्परः महानत्रिमुनिः । पक्षे—अध उत्सर्ग इत्यत्र अधोवायुप्रतीतेर्जुगुप्सा । कृतान्तस्य तन्त्र इत्यत्र यमाधीनत्वप्रतीतेरमाङ्गल्यम् । महात्रिक इति पृष्ठवशाधरे त्रिकमिति प्रतीतेर्व्रीडा ।

शास्त्रेणैव प्रसिद्ध तदप्रतीतमिद यथा ।

प्रशस्तौघ इवारीणा प्रशमाय क्षमो निधीट् ॥२०३॥

प्रशस्तौघ असंयतादिगुणस्थानमिति ओघ आगममात्रप्रसिद्ध ।

विरुद्ध शब्दशास्त्रेण च्युतसस्कारमीरितम् ।

वन्दन्ति भक्तिभारेण नम्रा देवा जिनेश्वरम् ॥२०४॥

---

यहाँ राजाओकी क्रीडा स्त्रियोके जघनस्थलोपर या पर्वतके शिखरोंपर हुआ करती है, इसमें सन्देह होनेसे सन्दिग्धत्व दोष है ।

अश्लीलत्वदोष और उसके भेद—

जुगुप्सा, अमगल और व्रीडा उत्पादक शब्द जब श्लोक या पद्यमें आते हैं तो वहाँ अश्लीलता दोष माना जाता है । यह तीन प्रकारका होता है—( १ ) जुगुप्सा उत्पादक, ( २ ) अमगल सूचक, ( ३ ) व्रीडा उत्पादक । यथा—अधोगतिसे रहित यमराजके शास्त्रके निर्माणकर्ता महामुनि अत्रि है ॥२०२॥

अधोगतिसे रहित शास्त्रनिर्माता महान् अत्रि मुनि । दूसरे पक्षमें अध उत्सर्ग यहाँ अधोवायुकी प्रतीति करानेसे जुगुप्सा सूचक है । 'कृतान्तस्य तन्त्र' इस पदमें यमाधीनताकी प्रतीति होनेसे अमगल सूचक है । 'महात्रिक' में पृष्ठवशके आधारकी प्रतीति त्रिक व्रीडाजनक है ।

अप्रतीतित्वदोष और उसका उदाहरण—

जो केवल शास्त्रमें ही प्रसिद्ध हो उसे अप्रतीतत्व दोष कहते है । यथा—असयत गुणोके शास्ता चक्रवर्ती भरत शत्रुओको शान्त करनेमें सर्वथा समर्थ हैं ॥२०३॥

'प्रशस्तौघ' इस पदमें ओघ शब्द असयतगुणका वाचक है, पर केवल आगममें ही यह शब्द उक्त अर्थका वाचक माना गया है । लोकमें इस अर्थमें ओघ शब्द प्रचलित नहीं है ।

च्युतसंस्कारका स्वरूप और उदाहरण—

जो व्याकरणके अनुसार अशुद्ध हो उसे च्युतसस्कार दोष कहते है । यथा—भक्तिभावनासे विनीत देवगण जिनेन्द्र भगवान्की वन्दना करते हैं ॥२०४॥

---

१ व्रीडाधिकृताश्लीलकम्–ख । २ शास्त्रकृतपर –क-ख । ३ उत्सर्गवानित्यत्र–ख । ४ तदप्रतीत यथा-ख । ५ प्रशस्ताघ ख ।

परुषाक्षरवल्प्तं यत् परुष कथित यथा।
[1]उर्वतिर्नोपदेष्ट्रा स्यात्स्रष्ट्रा धर्मान्निरूपितात् ॥२०५॥
अविमृष्टविधेयाश विधेयगुणता [2]यथा।
व्यर्थप्रतापशत्रूणा कथ वृत्तिस्तु सह्यते ॥२०६॥
प्रतापस्य व्यर्थत्वेन मुख्यतया विधेये तस्य गौणत्व प्रतीयते।
विशेषावचन यत्तदप्रयोजकमुच्यते।
तत्त्वोपदेशत पूर्वं मिथ्यादृष्टि जिन नमः ॥२०७॥
सुखप्रद जिन नम इति प्रकृते तत्त्वोपदेशश्रवणात् पूर्वं मिथ्यादृष्टिमिति [3]विशेषणेन विशेषाकथनात्।
प्रयुक्त यौगिकादेवासमर्थमिह तद्यथा।
अम्भोधर इवात्यन्तगम्भीरो भरतेश्वर ॥२०८॥
अम्भोधरशब्द समुद्रवाचकत्वेनासमर्थ।

---

वन्दति' यह पद व्याकरणकी दृष्टिसे अशुद्ध है, क्योंकि वदि धातु आत्मनपदी है। अतएव 'वन्दन्ते' पद होना चाहिए, वन्दन्ति नहीं।

परुषत्व दोषका स्वरूप और उदाहरण—

जो पद कर्कश अक्षरोंके योगसे निर्मित हो, उनमें परुषत्व दोष होता है। यथा—उपदेश देनेवाले एव स्रष्टा ( सर्जक ) द्वारा निरूपित धर्मसे अधिक कष्ट नहीं होता ॥२०५॥

अविमृष्टविधेयाश दोष—जहाँ विधेय गौण हो जाये वहाँ अविमृष्टविधेयाश दोष होता है। जैसे—*व्यर्थ प्रतापवाले शत्रुओंका व्यवहार कैसे सहा जा सकता है ॥२०६॥*

प्रतापके व्यर्थ होनेसे मुख्य होनेके कारण विधेय अर्थमें उसकी गौणता प्रतीत होती है।

अप्रयोजक दोष—जहाँ विशेषणसे विशेष कुछ न कहा गया हो वहाँ अप्रयोजक दोष होता है। यथा—तत्त्वोपदेशके पूर्व मिथ्यादृष्टि जिनको नमस्कार है ॥२०७॥

यहाँ सुखप्रद जिनको नमस्कार है, इस प्रकरणमें तत्त्वोपदेश सुननेके पहले मिथ्यादृष्टि इस विशेषणसे विशेष कुछ भी नहीं कहा गया है।

*असमर्थत्व दोष—जहाँ केवल यौगिकसे ही प्रयुक्त शब्द हो वहाँ असमर्थत्व* नामका दोष होता है। यथा—चक्रवर्ती भरत अम्भोधरके समान गम्भीर है ॥२०८॥

यहाँ अम्भोधर' शब्द मेघ अर्थमें प्रसिद्ध है। अत समुद्र वाचक अर्थमें असमर्थ है अर्थात समुद्रका बोध यौगिक अर्थ होने पर ही किसी प्रकार सम्भव है, अन्यथा नहीं।

---

१ उर्व्यतिर्नोप क। २ तथा–ख। ३ विशेषेण–ख।

छन्दोरीतियतिक्रमाङ्गरवसंबन्धार्थसंधिच्युतं
व्याकीर्णं पुनरुक्तमस्थितिसमासं सर्गलुप्तं तथा।
वाक्याकीर्णसुवाक्यगर्भितपतत्प्रोत्कृष्टताप्रक्रम-
भङ्गन्यूनपरोपमाधिकपदं भिन्नोक्तिलिङ्गे तथा ॥२०९॥

समाप्तपुनरात्तं चापूर्णमित्येवमीरिताः।
चतुर्विंशतिधा वाक्यदोषा ज्ञेयाः कवीश्वरैः ॥२१०॥

छन्दोभङ्गवदुक्तिर्या छन्दोभ्रष्टमिदं यथा।
जिनेश्वर वन्दामहे भव्यबन्धु त्वा विभवम् ॥२११॥

रसानुरूपरीतिर्नो यत्र रीतिच्युतं यथा।
अखण्ड[1]चण्डदोर्दण्डमण्डिता हा मृता इमे ॥२१२॥

करुणेऽक्षराडम्बरमनुचितम्।
विश्रान्तिभ्रंशनं यत्र यतिभ्रष्टमिदं[2]यथा।
जिनेशपदयुग्मं वन्दे भक्तिभरसंनतः ॥२१३॥

चौबीस वाक्य दोष—( १ ) छन्दश्च्युत, ( २ ) रीतिच्युत, ( ३ ) यतिच्युत, ( ४ ) क्रमच्युत, ( ५ ) अगच्युत, ( ६ ) शब्दच्युत, ( ७ ) सम्बन्धच्युत, ( ८ ) अर्थच्युत, ( ९ ) सन्धिच्युत, ( १० ) व्याकीर्ण, ( ११ ) पुनरुक्त, ( १२ ) अस्थिति-समास, ( १३ ) विसर्गलुप्त, ( १४ ) वाक्याकीर्ण, ( १५ ) सुवाक्यगर्भित, ( १६ ) पतत्प्रोत्कृष्टता, ( १७ ) प्रक्रमभग, ( १८ ) न्यूनपद, ( १९ ) उपमाधिक, ( २० ) अधिकपद, ( २१ ) भिन्नोक्ति, ( २२ ) भिन्नलिंग, ( २३ ) समाप्त, पुनरात्त और ( २४ ) अपूर्ण ॥२०९-२१०॥

(१) छन्दश्च्युत—जिस पद्यमें छन्दका भग हो उसे छन्दोभ्रष्ट या छन्दश्च्युत कहते हैं। यथा—भव्य बन्धु तथा तुम मुक्त जिनेश्वरको हम प्रणाम करते हैं। यहाँ छन्दोभग या छन्दश्च्युत दोष है ॥२११॥

(२) रीतिच्युत—जिस पद्यमें रसके अनुरूप रीति—पदगठन न हो वहाँ रीति-च्युत नामका दोष होता है। यथा—हा! खेद है कि अखण्ड और भयकर बाहुदण्डोसे सुशोभित ये वीर मृत्युको प्राप्त हुए ॥२१२॥

करुण रसमें अक्षरोका आडम्बर सर्वथा अनुचित है।

(३) यतिच्युत—जिस पद्यमें यतिका भग हो उसे यतिभ्रष्ट या यतिच्युत दोष कहते हैं। यथा—भक्तिके भारसे अच्छी तरह झुका हुआ मैं जिनेश्वरके दोनो चरणोको नमस्कार करता हूँ ॥२१३॥

१. दण्ड–ख। २. तथा–ख।

शब्दो [1]वार्थोऽक्रमो यत्र क्रमभ्रष्टमिद यथा ।
सुप्त्वा स्नात्वा गुरुं नत्वा जिन कश्चित् प्रवन्दते ॥२१४॥

अर्थक्रमः ।

गम्भीरिमोन्नतिद्वन्द्वे मग्नौ मेरूदधी अपि ।

[2]शाब्दोऽक्रमः । गम्भीरत्वे उदधिरौन्नत्ये मेरुरिति शब्दक्रमाभावात् । गम्भीरिमौन्नत्ययोर्मेरूदधी इति यथोचित्यमर्थान्वये सिद्धे अर्थविरोधा न किन्तु शाब्द एव क्रमभङ्ग ।

क्रियापदेन हीन यदशरीर मत यथा ।
भीतानरीन् रथाङ्गेश षट्खण्डपरिरक्षक ॥२१५॥

अवद्धशब्दवाक्य यच्छब्दहीनमिद यथा ।
सुख सगच्छते नात्र विषयान्ध्याच्च्युतव्रताः ॥२१६॥

---

(४) क्रमच्युत—जिस पद्यमें शब्द या अर्थ क्रमसे न हो उसम क्रमच्युत दोष होता है। यथा—कोई सोकर, स्नानकर, गुरुको प्रणाम कर जिनेश्वरकी वन्दना करता है ॥२१४॥

यहाँ अथका क्रमभग है ।

चक्रवर्ती भरतकी गम्भीरता और उन्नति इन दोनोमें मेरुपर्वत और समुद्र दोनों मग्न हो गये ।

यहाँ शब्द क्रमच्युत है । गम्भीरतामें समुद्र और ऊँचाईमे मेरु इस प्रकारका क्रम होना चाहिए था । 'गम्भीरिमा' और औन्नत्यमें मेरु और उदधिका यथायोग्य अर्थमें अन्वय करनेपर दोष नही है इसलिए अर्थ विरोध भी नही है । अत यह शब्द सम्बन्धी ही क्रमभग है ।

(५) अगच्युत—जो पद्य क्रिया पदसे रहित हो उसमें अगच्युत दोष मानत है । यथा—षट्खण्ड भूमिके सरक्षक चक्रवर्ती भरत डरे हुए शत्रुओको ॥२१५॥

(६) शब्दच्युत—जो अबद्ध शब्द वाला वाक्य हो उसे शब्दच्युत दोष कहते हैं । यथा—विषयान्धतासे नष्ट नियमवाला मनुष्य इस ससारमें सुख नही पाता है ॥२१६॥

'सुख न सगच्छते' इन दो पदो के प्रयोगमे दोष निश्चयके कारण वाक्य दोष ही है, पददोष नही । सम् पूर्वक√गम् धातुके आत्मनेपद होनेमें कर्मकारकका ग्रहण नही होता ।

---

१ वार्थक्रमो -ख । २. शाब्दोऽक्रम ख प्रतौ नास्ति । ३ गम्भीरिमौन्नत्य ख ।

सुख न समगच्छते इति पदद्वयप्रयोगे दोपनिश्चयाद् वाक्यदोप एव, न पददोषः। सम्पूर्वस्य गम्धातोरात्मनेपदत्वे कर्मकारकस्याग्रहणीय[1]मानत्वात्।

अनन्वयमिहोक्त यत्तत्संबन्धच्युत यथा।
पाठ शिला घटो राजा प्रतापो भूमिरन्धकः ॥२१७॥

वक्तव्य यत्र यन्नोक्त वाच्यच्युतमिदं यथा।
मत जीवितमस्माक दुश्चेष्टावशवर्तिनाम् ॥२१८॥

दुश्चेष्टावशवर्तिनामपीति अपिशब्दे वक्तव्ये नोक्त.।

सध्यभावो विरूपो वा सधिच्युतमिद यथा।
विद्या इह अमुत्र त्वा [2]पातु स्वेष्टमुपे जिन ॥२१९॥

सुसमर्थो हर्षायाभवदित्यर्थे स्वेष्ट इति सधिविरूपता।

मिथोऽन्वये विभक्तीना कोर्णे व्याकोर्णमिष्यते।
पुरोरुक्त्यमृत पश्यन् पिबन्नाननमास्थितः ॥२२०॥

---

(७) सम्बन्धच्युत—पद्यमें समागत पदोका परस्पर अन्वय जहाँ नही कहा गया हो वहाँ सम्बन्धच्युत नामक दोप होता है। यथा—पीठ, शिला, घट, राजा, प्रताप, भूमि, अन्धक इन शब्दोका परस्पर अन्वय नही है ॥२१७॥

(८) अर्थच्युत—जिस पद्यमें आवश्यक वक्तव्य न कहा गया हो उसे वाच्यच्युत या अर्थच्युत कहते हैं। यथा—दुष्टचेष्टाके अधीन हमलोगोंका जीवन माना गया है ॥२१८॥

यहाँ दुष्ट चेष्टाके वशमें रहनेवालेके पश्चात् अपि शब्दका प्रयोग करना चाहिए था, पर उस का प्रयोग नही किया गया है, अत अर्थच्युत दोप है।

(९) सन्धिच्युत—सन्धिका अभाव या विरूप सन्धिको सन्धिच्युत दोप कहते है। यथा—'विद्या इह' में सन्धिका अभाव है। यहाँ इस लोक और परलोकमें विद्या तुम्हारी रक्षा करे। जिन भगवान् आनन्ददायक है ॥२१९॥

अच्छी तरहसे समर्थ आनन्दके लिए हुआ इस अर्थमे यहाँ 'स्वेष्ट' शब्द है, अत 'स्वेष्ट'में सन्धि विरूपता है तथा 'विद्या इह अमुत्र' में सन्धिका अभाव है।

(१०) व्याकोर्ण—विभक्तियोंके आपसमें अन्वय व्याप्त रहनेपर व्याकोर्ण नामका दोप होता है। यथा—पुरुके उक्तिरूपी पीयूपको पीते तथा पुरुके मुखको देखते हुए रह गये ॥२२०॥

---

१. मानीयमानत्वात् –ख। २ पान्तु स्वेष्टमुदे जिन. –क-ख।

वाक्सुधा पिबन्नास्य पश्यन्नित्यन्वय ।
वाक्य शब्दार्थयो पौनरुक्त्ये तत्पुनरुक्तिकम् ।
भात्यास्थाने विभु [1]सायमास्थानविहितस्थिति ॥२२१॥

समासो नोचितो यत्र ह्यपदस्थसमासकम् ।
कुतोऽस्मासु विधिर्दुष्टो भिति रक्ताम्बकाननाः ॥२२२॥

कुतोऽस्मासु विमुखो निधिरिति ब्रह्मणे कुप्यता रिपुणा वचने न समास, अपि तु कविवचने समास कृत इत्यस्थानस्थसमास[2] ।

विसर्गो बहुधा यत्र लोपमोत्व च वाप्नुयात् ।
प्रोक्त लुप्तविसर्ग तद् वाक्यदोषविदा यथा ॥२२३॥

मनोहरो मनोऽभीष्टो वरो धर्मो जिनोदितः ।
पूज्या वन्द्या वरा वीरा गण्या वीरा जिना इमे ॥२२४॥

---

यहाँ पुरुके उचित अमृत और आनन दोनोंमें पिबन् ध्यास रहनेसे व्याकीर्ण दोष है अर्थात वाक्य रूपी अमृतको पीता हुआ और मुँहको देखता हुआ इस प्रकार अन्वय है ।

(११) पुनरुक्त दोष—शब्द और अर्थकी पुनरुक्ति होनेपर पुनरुक्तत्व नामका दोष होता है । यथा—सायकाल सभामण्डपमें स्थिति करनेवाले विभु सर्वव्यापक सभामण्डपमें सुशोभित हो रहे हैं । यहा 'आस्थान' शब्दकी पुनरुक्ति है ॥२२१॥

(१२) अस्थिति समास—जिस पदमें समास उचित नहीं है वहाँ अपदस्थ समास नामका दोष होता है। यथा—हम पर विधि रुष्ट है, अत हमारे पास रक्ताम्बकानन कहाँ है । २२२॥

क्या हमपर विधि विमुख है, इस प्रकार ब्रह्मापर कुपित होनेवाले शत्रुओंके वचनमें समास नहीं है, इसके विपरीत कविके वचनमें समास है, अत यह अस्थिति समास नामक दोष है ।

(१३) विसर्ग लुप्त—जहाँ विसर्ग अधिकतर ओत्व या लुप्तको प्राप्त हो उसे वाक्यदोषके जानकारोंने लुप्तविसर्ग नामक दोष कहा है ॥२२३॥ यथा—

जिनेश्वरसे कहा हुआ धर्म अच्छा, मनोहारी और मनकी अभिलाषाको पूर्ण करनेवाला है । यहाँ अनेक वार विसर्गका ओत्व हुआ है । 'मनोहरो मनोऽभीष्टो वरो धर्मो' आदिमें विसर्गका ओत्व है तथा पद्यके उत्तरार्धमें अनेक बार विसर्गका लोप हुआ है ॥२२४॥

---

१ सोयमा—ख । २ इत्यस्थानसमास —ख ।

पूर्वार्द्धे ओत्व विसर्गस्य [1]बहुधान्यत्र तु लोपः ।

अन्यवाक्यपदाकीर्णं वाक्यसंकीर्णमिष्यते ।

खड्गः प्राप्नोति तद्बाहौ यशो बाभाति दिक्तटम् ॥२२५॥

यशो दिक्तटं प्राप्नोति तद्बाहौ खड्गो बाभातीति वाक्यद्वयपदाना परस्परसङ्कीर्णता ।

यस्य वाक्यान्तर मध्ये भवेत् तद्वाक्यगर्भितम् ।

जिनेनोक्तो विधु खेऽभाद् धर्मो रक्षति विष्टपम् ॥२२६॥

जिनेनोक्तो धर्मो लोक पातीति वाक्यमध्ये खे विधुरभादिति भिन्न-वाक्यप्रवेश ।

पतत्प्रकर्षमेतत्स्यात्प्रकर्षो विश्लथो यथा। ।

धावदेणे चलद्व्याघ्रे विन्ध्यारण्येऽरय स्थिता ॥२२७॥

सचलद्व्याघ्रे पलायमानहरिणे इति वक्तव्ये न तथोदितम् ।

---

पूर्वार्धमें ओत्व और उत्तरार्धमें विसर्गलोप आया है ।

(१४) वाक्याकीर्ण—दूसरे वाक्यके पद दूसरे वाक्यमें व्याप्त हो वहाँ वाक्य-सकीर्ण नामक दोष होता है । यथा—उसके बाहुपर तलवार गिरती है और उसका यश दिशाओके अन्तमें बार-बार प्रकाशित होने लगता है ॥२२५॥

यश दिशाओके अन्तमें पहुँचता है और उसके बाहुओंपर तलवार चमकती है । इन दोनो वाक्योके पद परस्परमें मिले हुए हैं ।

(१५) सुवाक्यगर्भित—जिस वाक्यके बीचमें दूसरा वाक्य आ पडे, उसे सुवाक्यगर्भित कहते है । यथा—जिनेश्वरसे कहा हुआ धर्म तीनों लोकोकी रक्षा करता है, इस वाक्यके बीचमें चन्द्रमा आकाशमें चमकता है, यह वाक्य आ पडा है, इसलिए यहाँ वाक्यगर्भित नामका दोष है ॥२२६॥

जिनप्रोक्त धर्म 'लोक पातीति' वाक्यके मध्यमे 'खे विधुरभादिति' भिन्न वाक्य प्रविष्ट हो गया है ।

(१६) पतत्प्रकर्षता—जिस पद्यमें क्रमश प्रकर्ष शिथिल सा दीख पडे उसमे पतत्प्रकर्षता नामका दोष होता है । जैसे—घूमते हुए व्याघ्रवाले तथा दौडते हुए हिरण-वाले विन्ध्याचल पर्वतके जगलमें शत्रु भागकर छिप गये ॥२२७॥

यह अच्छो तरहसे घूमते हुए व्याघ्रवाले तथा दौडते हुए हिरणवाले विन्ध्य जगलमें कहना चाहिए था, किन्तु नही कहा गया, इसलिए दोष है ।

---

१ बहुधान्यस्य लोप —ख ।

प्रारब्धनियमत्यागि[1] भिन्नप्रक्रमकं[2] यथा ।
गुञ्जा मुक्ता लताः कान्ता विन्ध्यारण्यं पुरं द्विपाम् ॥२२८॥
बहुवचनत्वेन प्रारम्भे विन्ध्यारण्यं पुरमित्येकवचने[3] प्रक्रमभङ्ग ।
न्यूनं यत्रोपमानं तन्न्यूनोपममिदं यथा ।
स्त्रीबाहुनखपीडोऽरिर्वने कण्टकभेदवान् ॥२२९॥
स्ववध्वा बाहुभ्यां नखैः सपीडितश्चक्रिणोऽरिः तद्भयादरण्ये कण्टकैः पीडयत इत्यत्र नखस्थाने कण्टकवचनं बाहुस्थाने किमपि नोक्तमिति न्यूनोपमात्वम् ।
उपमानाधिक्यं तदधिकोपमकं यथा ।
[4]ग्लानास्याऽरिवधूर्ग्रीष्मे म्लानाऽब्जोत्पलसिन्धुवत् ॥२३०॥
ग्लानवक्त्रायाश्चक्रिरिपुयोषितः उपमाभूताया नद्या म्लानाब्जमात्रं वक्तव्यं म्लानोत्पलमित्यधिकम् ।

---

*(१७) प्रक्रमभंग—जिस पद्यमें प्रारम्भ किये हुए किसी नियमका त्याग होता है वहाँ भग्नप्रक्रम नामका दोष आता है। जैसे—चक्रवर्ती भरतके शत्रुओंके लिए गुंजाफल—मोती; लताएँ—स्त्रियाँ एवं विन्ध्याचलका अरण्य नगर हो गया। यहाँ 'गुंजाफल मुक्ता बन गये हैं', में गुंजा मुक्ता को बहुवचनसे प्रारम्भ किया गया है, किन्तु अन्तमें इसका त्यागकर 'पुर' में एकवचनका प्रयोग किया है, इसलिए यहाँ प्रक्रमभंग नामका दोष है ॥२२८॥*

*बहुवचनसे प्रारम्भकर एकवचनमें अन्त कर देनेसे क्रमका निर्वाह नहीं हुआ है, अतः प्रक्रमभंग नामक दोष है।*

*(१८) न्यूनोपमदोष—जहाँ उपमेयकी अपेक्षा उपमान न्यून जान पड़े वहाँ न्यूनोपमदोष होता है। जैसे—अपनी स्त्रीके बाहु और नखोंसे पीड़ित भरतका शत्रु जंगलमें कंटकोंसे छिद गया ॥२२९॥*

*अपनी स्त्रीके बाहु और नखोंसे सपीड़ित भरतका शत्रु उसके भयसे वनमें कण्टकसे पीड़ित हुआ। यहाँ नखके स्थानमें कण्टक तो कहा गया है, पर बाहुके स्थानमें कुछ नहीं कहा है, अतः न्यूनोपम दोष है।*

*(१९) उपमाधिक—जिस पद्यमें उपमेयकी अपेक्षा उपमानकी अधिकता हो वहाँ अधिकोपम नामक दोष होता है। जैसे—ग्रीष्मऋतुमें शत्रुकी पत्नी म्लानकमल और कुमुदवाली नदीके समान मुरझाये हुए मुखवाली हो गयी ॥२३०॥*

*भरतके शत्रुकी म्लान मुखवाली नारीको उपमा नदीमें केवल म्लान कमलके साथ देनी चाहिए थी, पर म्लानोत्पलका अधिक प्रयोग हुआ है।*

---

१. त्यागी–क। २. भग्नप्रक्रमकम्–क-ख। ३ वचनेन–ख। ४. ग्लानास्या... यथा पर्यन्त–खप्रतौ नास्ति।

वाक्येऽधिकपदानि स्युर्यत्राधिकपदं यथा।
धर्मं प्रणयति प्राज्यं धर्मराजस्तथागतः ॥२३१॥

लिङ्गोक्ति. चोपमाभिन्ने भिन्नलिङ्गोक्तिकद्वयम्।
मनो गम्भीरमब्धिर्वा हारस्ते निर्झरा इव ॥२३२॥

समाप्तपुनरात्तं स्यात् समाप्तस्वीकृतिः पुनः।
बहुदुःखास्पदेऽरण्ये तिष्ठामः क्रूरभल्लुके ॥२३३॥

बहुदु खास्पदेऽरण्ये तिष्ठाम इति समाप्य क्रूरभल्लुक इति पुनः स्वीकारात्।

*क्रियान्वयो न संपूर्णो यत्रापूर्णमिदं यथा।*
श्वभ्रेऽस्माकं स्थिति. क्रूरे. सखान् पश्यन् जिनः स्थितः ॥२३४॥

नारकक्रूरबान्धवान् नरकवासानस्मान् पश्यन्निति वक्तुमिष्टो न संपूर्णः।

---

(२०) अधिकपद—जिस वाक्यमें अधिक पद होवे, वह अधिकपद नामका दोष होता है। जैसे—तथागत धर्मराज बहुत अधिक धर्मका प्रवचन करते हैं ॥२३१॥

(२१-२२) भिन्नोक्ति और भिन्नलिंग—उपमाकी भिन्नतामें लिंगाक्ति और भिन्नलिंगोक्ति नामक दोष होते हैं। जैसे—मन गम्भीर है या समुद्र। यहाँ मन नपुसक है, अत. 'अब्धि' को भी नपुसक लिंग होना चाहिए तथा 'ते हारः निर्झरा इव'में हार एकवचन और निर्झरा बहुवचन है, अतः भिन्नवचनोक्ति दोष है। इसी प्रकार 'मनोगम्भीरमब्धि'में 'मन' नपुसक लिंग है और 'अब्धि' पुँलिंग है, अतः भिन्नलिंगोक्ति दोष है ॥२३२॥

(२३) समाप्तपुनरात्त—समाप्त वाक्यको पुन दूसरे विशेषणसे जहाँ कहा जाये वहाँ समाप्तपुनरात्त दोष होता है। जैसे—बहुत दु खके स्थान जंगलमें हमलोग रहते है, इस वाक्यके समाप्त हो जानेपर बहुत भालूवाले जंगलमें, यह विशेषण कहा गया है, अत यहाँ समाप्तपुनरात्त नामका दोष है ॥२३३॥

बहुत दु खके स्थान जंगलमे रहते है. इस वाक्यको समाप्तकर क्रूर भालूवाले यह विशेषण पुन' प्रयुक्त हुआ है, इसलिए उक्त दोष है।

(२४) अपूर्ण दोष—जिसमें सम्पूर्ण क्रियाका अन्वय न हो, वहाँ अपूर्ण दोष होता है। जैसे—नरकके क्रूर जीवोंके साथ हमारी स्थिति है, इसलिए नरकवासी हम लोगोंको देखते हुए ऐसा कहना इष्ट था, जो नही कहा गया, इसलिए अपूर्ण नामक दोष है ॥२३४॥

*नरकके क्रूर बन्धुओंको तथा नरकवासी हम लोगोंको देखते हुए यह कहना इष्ट* था, जो नही कहा गया है, अत अपूर्ण दोष है।

---

१ लिङ्गाक्तक ...ख। २. निर्झरास्तव-ख।

एकापव्यर्थभिन्नाक्रमपरुषगतालंकृतोन्यप्रसिद्ध-
सादृश्यं हेतुशून्यं विरससहचरभ्रष्टके संशयाढ्यम् ।
अश्लीलं चातिमात्रं विसदृशसमताहीनसामान्यसाम्ये
लोकाद्युक्त्या विरुद्धं स्युरिति कविमतेऽष्टादशैतेऽर्थदोषाः ॥२३५॥
अभिन्नार्थकमुक्तेन यदेकार्थमिदं यथा ।
तुष्टः पीनस्तनीं दृष्ट्वा हृष्टो वीक्ष्य पृथुस्तनीम् ॥२३६॥
वाक्यार्थरहितं यत्तदपार्थमिह तद्यथा ।
दाराः के मेरुरत्तुङ्गो नद्यः शुक्रास्तु के[1] गजाः ॥२३७॥
[2]अत्र कोऽपि समुदायार्थो न पुष्टः ।
[3]प्रयोजनोज्झितं प्रोक्तं यत्तद्व्यर्थमिदं यथा ।
शौर्याब्धिस्ते महान् वङ्ग किमु चक्री न सेव्यते ॥२३८॥
भो वङ्गदेशाधिप शौर्याब्धिस्ते महानिति स्तुतिश्चक्री सेव्यतामित्युपदेशो न युज्यते ।

---

अर्थदोष—अर्थदोष अठारह होते हैं—(१) एकार्थ (२) अपार्थ (३) व्यर्थ (४) भिन्न (५) अक्रम (६) परुष (७) अलंकारहीनता (८) अप्रसिद्ध (९) हेतुशून्य (१०) विरस (११) सहचरभ्रष्ट (१२) संशयाढ्य (१३) अश्लील (१४) अतिमात्र (१५) विसदृश (१६) समताहीन (१७) सामान्य साम्य (१८) विरुद्ध ॥२३५॥

(१) एकार्थ—कहे हुए अर्थ से जो भिन्न न हो, उसे एकार्थ कहते हैं । यथा—कोई व्यक्ति पीनस्तनीको देखकर सन्तुष्ट हुआ और पृथुस्तनीको देखकर प्रसन्न हुआ । यहाँ पीनस्तनीको देखकर सन्तुष्ट हुआ, इसी अर्थको पृथुस्तनीको देखकर प्रसन्न हुआ, द्वारा कहा गया है । अतः एकार्थ दोष है ॥२३६॥

(२) अपार्थ—जो पद्य वाक्यार्थसे रहित हो, उसे अपार्थ कहते हैं । जैसे—'दाराः' के इस पद्यमें शब्दोंका पृथक् पृथक् अर्थ तो है, किन्तु समुदायरूप वाक्यका अर्थ नहीं है, अतः अपार्थ दोष है ॥२३७॥

यहाँ किसी भी समुदायार्थकी पुष्टि नहीं होती है ।

(३) व्यर्थ—जो प्रयोजनसे रहित वाक्यार्थवाला हो, उसे व्यर्थ कहते हैं, जैसे—हे बंगनरेश, तुम्हारा शौर्यसागर महान् है, तुम चक्रवर्ती भरतकी सेवा क्यों नहीं करते ॥२३८॥

बंगदेशके अधिपति तुम्हारा शौर्यसागर महान् है, यह प्रशंसा है, चक्रीकी सेवा करो, यह उपदेश है । अतः प्रशंसाकी प्रयोजनरहितता होनेसे व्यर्थ दोष है ।

---

१. ते के इत्यस्य स्थाने ते-ख । २ अत्र कोऽपि सोऽपि समुदायार्थो पुष्ट -ख । ३ पवने-नोज्झित....ख ।

संबन्धेनोज्झितं यत्तद्भिन्नमित्युच्यते यथा ।
सत्यं नाराधितो धर्मो यदब्धिर्मणिभिश्चितः । ॥२३९॥
धर्माराधनाभावस्याब्धे रत्नपूर्णस्य च न संबन्धः ।
पूर्वापरत्वहानिः स्यादयत्रापक्रममिष्यते ।
जगदाह्लादनं कृत्वा पश्चादत्रोदितो [1]विधुः ॥२४०॥
अत्र उदयोत्तरकालभाविन आह्लादस्य पूर्वकालत्ववचनात् ।
अत्यन्तक्रौर्ययुक्तं यत्परुषं कथितं यथा ।
इमेऽपूपार्थिनो बालाः क्षिप्यन्तां दाववह्निषु ॥२४१॥
अलंकारोज्झितं यत्तन्निरलंकारकं यथा ।
दीर्घणोत्थाप्यमानेन मेहनेन तुरंगमः ।
पृथ्वग्रग्रन्थिनारुह्य वडवा क्लेशयत्यरम् ॥२४२॥
स्वभावोक्तिरपि न, श्लाघ्यविशेषणाभावात् ।
अप्रतीतोपमानं स्यादप्रसिद्धोपमं यथा ।
मुखानि भान्ति चारूणि कैरवाणीव योषिताम् ॥२४३॥

---

(४) भिन्नार्थ—जो परस्पर सम्बन्धसे रहित वाक्यार्थवाला हो, उसे भिन्नार्थ दोष कहते हैं । यथा—ठीक ही, धर्मकी आराधना नहीं की, समुद्रको मणियोंसे भर दिया ॥२३९॥

यहाँ धर्माराधनाका अभाव और समुद्ररत्न पूर्णत्वका कोई सम्बन्ध नहीं है ।

(५) अक्रमार्थ दोष—जिस वाक्यार्थमें पूर्वापरका क्रम ठीक न हो उसे अपक्रम दोष कहते हैं । यथा—प्रथम संसारको आनन्दित कर पश्चात् इस संसारमें चन्द्रमा उदित हुआ ॥२४०॥

यहाँ उदयके अनन्तर होनेवाले आह्लादको पहले कहा गया है ।

(६) परुषार्थ दोष—जो अर्थ अत्यन्त क्रूरतासे युक्त हो, उसे परुषार्थ कहते हैं । जैसे—अपूप माँगनेवाले इन लड़कोंको दावानलमें फेंक दो ॥२४१॥

(७) अलंकारहीनार्थ दोष—अलंकारसे परित्यक्त अर्थको निरलंकारार्थ कहते हैं । जैसे—यह अश्व विशाल उठाये हुए विस्तृत अग्रभागके गाँठवाले शिश्नसे चढ़कर वडवा—अश्वाको पीडित करता है ॥२४२॥

यहाँ स्वभावोक्ति अलंकार नहीं है, क्योंकि प्रशंसनीय विशेषणका अभाव है ।

(८) अप्रसिद्धोपमार्थ दोष—जिस वाक्यमें उपमान अप्रतीत अर्थात् अप्रसिद्ध हो उसे अप्रसिद्धोपम दोष कहते हैं । जैसे—स्त्रियोंके सुन्दर मुख कैरव-कुमुदके समान शोभित हो रहे हैं ॥२४३॥

---

१. विभु –ख ।

मुखानां कैरवाण्युपमानत्वेन कविजनेषु न प्रसिद्धानि ।
यत्रार्थकथनं हेतुरहितं हेतुशून्यकम् ।
वने [1]च्यूतादिरम्येऽत्र विहर्तुं न क्षमा वयम् ॥२४४॥
कुत इत्युक्ते हेतुर्नोक्तः ।
रसस्याप्रस्तुतस्योक्तिर्यत्र तद्विरसं यथा ।
गच्छत्सशोककामिन्यश्चुम्बिता शबरैर्वने ॥२४५॥
चक्रिरिपुकान्ता स्वपतिवियोगशोकिन्य चुम्बिता इति विरसत्वम् ।
शृङ्गारादिरसत्यागी वैसद्वा विरसं यथा ।
गौरेकवालधि साङ्घ्रिचतुष्को द्विखुरो व्यभात् ॥२४६॥
भवेत्सहचरभ्रष्टं तुल्यवस्त्वप्रबन्धतः ।
रतं स्मरेण [2]सद्बोधः शास्त्रेण वनिता ह्रिया ॥२४७॥
सद्बोधेन वनितारतयोरप्रकर्षात्ताभ्यां वा तस्याप्रकर्षात् ।

---

—कवि परम्परामें कैरव उपमान मुखके लिए प्रसिद्ध नहीं है ।

(९) हेतुशून्य दोष—जहाँ अर्थका कथन कारण बिना हो वहाँ हेतुशून्य दोष होता है । जैसे—आम्र इत्यादिसे रमणीय इस वनमें हम घूमनेमें असमर्थ हैं ॥२४४॥

—क्यों असमर्थ हैं, इसका कारण नहीं कहा गया है ।

(१०) विरस दोष—जहाँ अप्रस्तुत रसका कथन हो उसे विरस दोष कहते हैं । जैसे—वनमें गमन करती हुई पतिवियोगजन्य शोकसे पीडित शत्रुनारियोंका भिल्लोंने चुम्बन किया ॥२४५॥

—चक्रवर्ती भरतके शत्रुओंकी पतिवियुक्ता, शोकग्रस्त कामिनियोंका चुम्बन किया जाना शृंगार रसके स्थानपर विरसता उत्पन्न करता है ।

अथवा शृंगार इत्यादि रसोंके त्याग करनेवाले वाक्यायको विरस कहते हैं । जैसे—एक पूँछ, चार पैर और दो खुरवाला वृषभ सुशोभित हुआ । इसमें कोई रस न होनेसे विरस दोष है ॥२४६॥

(११) सहचरभ्रष्ट—जिस वाक्यार्थमें सदृश पदार्थका उल्लेख न हुआ हो वहाँ सहचरभ्रष्ट नामका दोष होता है । जैसे—कामसे सुरत, शास्त्रसे उत्तम ज्ञान तथा लज्जासे वनिता [ शोभित होते हैं ] यहाँ सदृश वस्तुका उल्लेख न होनेसे सहचरभ्रष्ट नामका दोष है ॥२४७॥

—सद्बोधसे वनिता और सुरतमें कोई प्रकृष्टता नहीं हुई है और न उन दोनों (वनिता और सुरत) से सद्बोधमें प्रकर्ष होता है ।

---

१ चूतादिरम्ये.. –ख । २ तद्बोध –ख ।

यत्र वाक्यार्थसंदेहः ससंशयमिदं यथा ।
उत्पलानि सरोजानि स्त्रीवक्त्राणि हसन्त्वरम् ॥२४८॥

अत्र केषां कर्मत्वं केषां कर्तृत्वमिति संशयात् ।
ह्रीकरो मुख्यतोऽन्योऽर्थो यत्राश्लीलमिदं यथा ।
स्तब्धं पतति रन्ध्रैषी[2] यः स नोन्नतिमान् पुनः ॥२४९॥

ध्वनिना मेहनप्रतीतेः ।
सर्वलोकव्यपेतं यदतिमात्रमिदं यथा ।
वैरिस्त्रीनयनाम्भोभिरसंख्याः सागराः कृता ॥२५०॥

यत्रातुल्योपमानं तदसदृक्षोपमं यथा ।
वडवानलदग्धोऽब्धिश्शारदेन्दुरिव व्यभात् ॥२५१॥

[3]हीनाधिकोपमाने ते हीनाधिक्योपमे यथा ।
विद्या शुनीव ते भाति वको मुनिरिव व्यभात् ॥२५२॥

---

(१२) ससंशयाढ्य—जहाँ वाक्यके अर्थमें सन्देह हो वहाँ ससंशयाढ्य नामका दोष होता है। जैसे—कुमुद, कमल और स्त्रीमुख शीघ्र हँसें ॥२४८॥

—यहाँ इन तीनोंमें किसकी कर्मता और किसकी कर्तृता है, यह निश्चय नहीं होता, इसलिए ससंशयाढ्य नामक दोष है।

(१३) अश्लील—जिसमें प्रधानतया दूसरा अर्थ लज्जाजनक हो उसे अश्लील दोष कहते हैं। जैसे—छिद्रान्वेषी शिथिल पड़ा हुआ जो गिर जाता है वह फिर उठता नहीं ॥२४९॥

—ध्वनिसे पुरुषचिह्नकी प्रतीति होती है, अतः अश्लील दोष है।

(१४) अतिमात्र दोष—जो सभी लोकोंमें असम्भव हो उसे अतिमात्र कहते हैं। जैसे—शत्रुओंकी नारियोंके नयनजलसे असंख्य समुद्र बना दिये गये ॥२५०॥

(१५) विसदृश—जहाँ उपमान असदृश हो वहाँ विसदृशोपम दोष होता है। जैसे—बडवानलसे जला हुआ समुद्र शरद् ऋतुके चन्द्रमाके समान सुशोभित हुआ ॥२५१॥

(१६-१७) समताहीन और सामान्य साम्य—जहाँ उपमान उपमेयको अपेक्षा बहुत अपकृष्ट या उत्कृष्ट हो वहाँ हीनाधिक्योपमान या समताहीन दोष होता है। जैसे—तुम्हारी विद्या कुतियाके समान शोभती है। बगुला किसी ध्यान लगाये हुए मुनिके समान शोभता है ॥२५२॥

---

१ यत्राश्लील -ख। २ रन्ध्रैषो.. .क-ख। ३ क-प्रतौ हीना इत्यस्य पूर्वं—नादृशाब्धिचन्द्रयोरसादृश्यात् विद्यते।

विरुध्येत दिगाद्येन विरुद्ध बहुधा यथा ।
उत्तरस्यां दिशि प्राज्यप्रभयोदेति भानुमान् ॥२५३॥
अत्र दिग्विरोध ।
मरुदेशे मरस्तृष्णाहर भाति सुशीतलम् ।
महीशाना विषाणेभ्यो मौक्तिकान्युद्भवन्त्यरम् ॥२५४॥
देशविरोधस्तदनु लोकविरोध ।
धर्मः पुरुषवर्तित्वात्पापहेतुरधर्मवत् ।
वन्ध्या मे जननी भाति शीतलो वह्निराबभौ ॥२५५॥
आगमस्ववचनप्रत्यक्षविरोधा ।
चुम्बनालिङ्गनाद्येन नीवीविस्रसनेन च ।
अन्तस्तुष्टा वधू रम्या शिशुराक्रीडति स्फुटम् ॥२५६॥
अवस्थाविरोध ।
दोषस्तु रसभावाना स्वस्वशब्दग्रहाद् यथा ।
शृङ्गारमधुरा तन्वीमालिलिङ्ग घनस्तनीम् ॥२५७॥

---

(१८) विरुद्ध—दिशा इत्यादिसे प्राय जो विरुद्ध प्रतीत हो उसे विरुद्ध दोष कहते हैं। जैसे—उत्तर दिशाम सूर्य बहुत अधिक प्रभासे उदित होता है। सूर्यका उत्तर दिशामें उदित होना विरुद्ध है, अत यहाँ विरुद्ध दोष हुआ ॥२५३॥

देशविरुद्ध और लोकविरुद्ध—

मरुभूमिमें अत्यन्त शीतल तालाब पिपासाको दूर करनेके लिए शोभित हो रहा है। राजाओंके शृंगोंसे शीघ्र मोती उत्पन्न होते हैं। प्रथम देशविरुद्धका और द्वितीय लोकविरुद्धका उदाहरण है ॥२५४॥

आगम-स्ववचन-प्रत्यक्ष विरोध—

पुरुषमें रहनेके कारण अधर्मके समान धर्म भी पापका कारण है। मेरी वन्ध्या माता शोभित होती है। शीतल अग्नि चमकती है ॥२५५॥

प्रथम उदाहरणमें आगम विरोध है, द्वितीयमें स्ववचन विरोध है और तृतीयमें प्रत्यक्ष अनुभूतिजन्य विरोध है।

अवस्था विरोध—छोटासा बच्चा भीतर ही भीतर अत्यन्त प्रसन्न हो कामिनीके साथ चुम्बन, आलिंगन एव नीवीस्खलन इत्यादि काम क्रीडाओंको स्पष्ट रूपसे करता है ॥२५६॥

यहाँ अवस्थाविरोध है, यत छोटा शिशु काम-क्रीडाओंको करनेमें असमर्थ है।

नामदोष—रस या भावोंका नामोल्लेख करनेसे नामदोष होता है जैसे—शृंगारसे मधुर और विशाल स्तनवाली कृशाङ्गीका आलिंगन किया ॥२५७॥

स्वशब्दग्रहणमत्र शृङ्गाररसे दुष्यति ।

सलज्जा पतिवक्त्राब्जे सेर्ष्या वक्षोरमास्त्रियाम् ।
सविस्मयेन्द्रनाट्येऽभून्मरुदेवी मनोहरा ॥२५८॥

अत्र संचारिभावे लज्जापदग्रहणं दुष्यति ।

श्रूयमाणैर्झणत्कारैरायुधाना परस्परम् ।
हत्याजाते रणे तस्याभूदुत्साहोऽन्यदुर्लभः ॥२५९॥

अत्र स्थायिभावस्योत्साहस्य स्वशब्दग्रहणेन दोषः ।

रतिं जहाति बुद्धिं स्वां लुनीते स्खलति स्फुटम् ।
करोति परिवृत्तिं च [1]सेत्यालीनामभूद्वचः ॥२६०॥

अत्र रत्यादित्यागस्य करुणेऽपि संभवाद् विप्रलम्भे रत्यादित्यागानुभावस्य कष्टकल्पना ।

आगः सहस्व पश्यास्यं प्रसीद प्रियमालप ।
मुग्धे गलति कालोऽत्र घटीयन्त्रजलं यथा ॥२६१॥

---

शृंगार शब्दका नाम लेनेके कारण नाम दोष है ।

प्रियतमके मुखकमलके सामने लज्जायुक्त सुन्दर वक्षवाली रमा इत्यादि स्त्रियोंमें ईर्ष्यायुक्त इन्द्रके नाट्यमें आश्चर्यचकित मरुदेवी अत्यन्त सुन्दर प्रतीत हुई ॥२५८॥

यहाँ संचारी भावमें लज्जाका नामोल्लेख होनेके कारण भावनामक दोष है ।

हथियारोंके परस्पर टकरानेके कारण सुनाई पड़ती हुई झनझनाहटसे हत्या होनेवाले युद्धमें दूसरोंमें नहीं पाया जानेवाला उसका उत्साह हुआ ॥२५९॥

यहाँ वीर रसके स्थायी भाव उत्साहका नामोल्लेख होनेसे भावनामक दोष है ।

वह रतिका त्याग कर रही है, अपनी बुद्धिको छिन्न कर रही है, स्पष्ट रीतिसे भ्रान्त हो रही है और करवट बदल रही है । इस प्रकार सखियोंकी परस्पर बातें हुईं ॥२६०॥

यहाँ रति इत्यादिके त्यागकी सम्भावना करुण रसमें भी हो सकती है । विप्रलम्भ शृंगारमें रति इत्यादिके त्याग स्वरूप अनुभावके कष्टप्रद कल्पना होनेसे दोष है ।

हे सरल चित्तवाली ! अपने प्रियतमके अपराधको सहन करो । उसके मुखको देखो । प्रसन्न हो जाओ । उससे मधुर वार्तालाप करो । यहाँ पानी भरनेवाले घटीयन्त्रके समान समय चला जा रहा है ॥२६१॥

---

१ सेव्यालीना-क-ख ।

कालस्यानित्यत्वं शान्तरसेऽनुभाव. स च शृङ्गारे प्रोक्त इति प्रतिकूल-ग्रहणम् । इत्यादयो रसभावगता दोषा बोध्या । लज्जारत्युत्साहादिशब्दग्रहण कैश्चिदिष्यते तथा बहुधा प्रयोगात् ।

क्वचित्क्वचिच्च चित्रादौ दोषा एव गुणा यथा ।

शास्त्रमध्यैष्ट षड्वर्गं व्यजेष्टायष्ट सज्जिनम् ॥२६२॥

क्रियापदोदाहरणकाव्यमेक[2] कृत चेत्परुषमपि न दुष्यति ।

यमकश्लेषचित्रादौ द्व्यक्षरादिनिबन्धने ।

क्लिष्टासमर्थनेयार्थपदादि न च दुष्यति ॥२६३॥

सुविम्बाधरेऽस्या नितम्बाम्बरेण गिरिस्था लता वा नितम्बाम्बरेण । अत्र यौगिकात्[3] प्रत्युक्तस्याम्बरशब्दस्य मेघार्थेऽसमर्थत्वेऽपि न दोष ।

राजीवराजीवतनौ मुराणा नेत्रालिनेत्रालिरवादितत्त्वम् ।

अत्र वाक्यसकीर्णत्वेऽपि न दोष । एव पूर्वोक्तशब्दालकारप्रकरणे दोषाणा-मपि गुणत्व द्रष्टव्यम् ।

---

समयकी अनित्यता शान्तरसमें अनुभाव है, वह अनुभाव यहाँ शृगार रसमें कहा गया है। अतएव प्रतिकूलता है —इत्यादि रस और भावमें विद्यमान दोषोको सम-झना चाहिए। लज्जा, रति, उत्साह इत्यादि शब्दोका उल्लेख कोई-कोई आचार्य उचित मानते है, क्योंकि उनका प्रयोग प्राय देखनेमें आता है।

कही दोष भी गुण होते हैं।

कही-कही चित्रादि काव्योमें रहनेवाले दोष भी गुण हो जाते हैं। जैसे—उसने शास्त्रों का अध्ययन किया, काम, क्रोध इत्यादि शत्रुसमूहोको जीता और उत्तमदेव जिन-श्वरकी पूजा की ॥२६२॥

क्रियापदोके उदाहरण—इस काव्यमें परुष दोष भी नही माना जाता है।

यमक श्लेष और चित्रकाव्य तथा दो अक्षरोसे निबद्ध रचनामें क्लिष्ट, असमर्थ और नेयार्थ इत्यादि दोष नही मान जाते है ॥२६३॥

किसी नायिकाके नितम्बके वस्त्रसे वैसी ही शोभा हुई जैसे पर्वतके नितम्ब भागपर अवस्थित मेघसे पर्वतपर उभरी हुई लताकी शोभा होती हैं।

यहाँ यौगिक शक्तिसे प्रयोग किये हुए अम्बर शब्दका मेघ अर्थमें प्रयोग करनेसे असमर्थ दोष नही हुआ। इसी प्रकार 'राजीवराजीवतनौ मुराणा नेत्रालिनेत्रालिरवादि तत्वम्' में वाक्य सकीर्ण होनेपर भी दोष नहीं माना जायेगा। पूर्व कथित शब्दालकार प्रकरणमें दोषोको भी गुण समझना चाहिए।

---

१ ख–प्रतौ कश्चिद्। २ काव्यमेवम्-क। ३ प्रयुक्तस्या.. क ख।

एकादश्या करजलिखितग्रीवमालिङ्ग्य गाढं
पायं पायं दशनवसनं किंचिदालोढलोला ।
घातं घातं हृदि सहसितं मन्मथागारमुद्रा
भङ्गक्रीडातरलितकरा कामिनो द्रावयन्ति ॥२६४॥

व्रीडाकराश्लीलमपि कामशास्त्रे न दुष्यति ।
वर्चोगृहं विषयिणां मदनायुधस्य
नाडीव्रणं विषमनिर्वृतिपर्वतस्य ।
प्रच्छन्नपातुकमनङ्गमहाहिरन्ध्र-
माहुर्बुधा जघनरन्ध्रमदः सुदत्याः[1] ॥२६५॥

जुगुप्साश्लीलमपि वैराग्यप्रस्तावे न दूषणम् ।
धन्विनः स्थानमन्यस्य सामान्यस्येदृशं कुतः ।
अहो दृष्टिरहो मुष्टिरहो सौष्ठवमित्यपि[2] ॥२६६॥

अर्जुनेन चापज्यासधाने कृते नृपस्तवे अहो पदानां बहुधा विस्मये प्रयोगे न दोषः ।

मुक्ताहार इति प्रोक्ते शेषरत्ननिवर्तनम् ।
कार्मुकज्यापदेनापि चापारोपणनिश्चयः ॥२६७॥

---

एकादशी तिथिको ग्रीवापर नखच्छेद पूर्वक गाढालिंगन करके अधर चुम्बन, वक्षस्थल पर मुष्टि प्रहार करते हुए, मदन मन्दिरको मुद्राका भग करनेमें चञ्चल हाथवाले विषयीजन कामिनियोको द्रवित करते है ॥२६४॥

यहाँ लज्जोत्पादक अश्लील वर्णन होनेपर भी कामशास्त्रका विषय होनेके कारण दोष नही माना जाता है ।

विद्वानोने सुन्दरीके जघन छिद्रको विषयीजनोका शौचालय, कामदेवके अस्त्रोको नाडीका व्रण, भयकर वैराग्यरूपी पर्वतकी गुफाको गिरानेवाला तथा कामदेवरूपी सर्पका महान् बिल कहा है॥२६५॥

वैराग्यके प्रकरणमें रमणीके वराङ्गका यह चित्रण जुगुप्सा रूप अश्लीलता उत्पन्न करनेपर भी दोषावह नही है ।

साधारण अन्य किसी धनुर्धारीका ऐसा स्थान कैसे हो सकता है । उसकी दृष्टिको आश्चर्य हैं, मुष्टिको आश्चर्य है और उसका सौष्ठव भी आश्चर्यजनक है ॥२६६॥

अर्जुनके द्वारा धनुषपर ज्यासन्धान करनेपर राजाओ द्वारा की गयी इस स्तुतिमें अनेक बार विस्मयके अथमें अहो पदका प्रयोग किया है, पर यह दोषजनक नही है ।

---

१ सुदत्या -ख । २ सौष्ठव ख-।

कलभे करिशब्देन तज्जन्यत्वं निवेद्यते ।
इत्यादियुक्तशब्दाना गणस्यार्थोऽपि बुध्यताम् ॥२६८॥

इति दोषप्रकरणम् ।

श्लेषो भाविकसम्मितत्वसमतागाम्भीर्यरीत्युक्तयो[1] [2]
माधुर्यं सुकुमारता गतिसमाधी कान्तिरौर्जित्यकम् ।
अर्थव्यक्तिरुदारता प्रसदनं सौक्ष्म्यौजसो विस्तर
सूक्तिः प्रौढिरुदात्तता पुनरपि प्रेयान्ससक्षेपक ॥२६९॥

अनेकेषा पदाना तु यत्रैकपदवत्स्फुटम् ।
भासमानत्वमारुभात श्लेषाख्यः कविना गुण ॥२७०॥

अशरणमशुभमनित्य दु खमनात्मानमावसामि भवम् ।
मोक्षस्तद्विपरीतात्मेति ध्यायन्तु सामयिके ॥२७१॥

---

मुक्ताहार इस शब्दके कथन मात्रसे अन्य रत्नोंके धारण करनेकी निवृत्ति हो जाती है । इसी प्रकार धनुष्पर ज्या शब्दसे हो चाप चढानेका निश्चय होने लगता है ॥२६७॥

कलभ शब्दमे करि शब्दसे उसकी जन्यता प्रतीत होती है, इत्यादिसे युक्त शब्दोंके समूहका अर्थ समझना चाहिए ॥२६८॥

दोष प्रकरण समाप्त ।

गुण—

( १ ) श्लेष, ( २ ) भाविक ( ३ ) सम्मितत्व ( ४ ) समता ( ५ ) गाम्भीर्य ( ६ ) रीति ( ७ ) उक्ति ( ८ ) माधुर्य ( ९ ) सुकुमारता ( १० ) गति ( ११ ) समाधि ( १२ ) कान्ति ( १३ ) औजित्य ( १४ ) अर्थव्यक्ति ( १५ ) उदारता ( १६ ) प्रसदन ( १७ ) सौक्ष्म्य ( १८ ) ओजस् ( १९ ) विस्तर ( २० ) सूक्ति ( २१ ) प्रौढि ( २२ ) उदात्तता ( २३ ) सक्षेपक और ( २४ ) प्रेयान् ये चौबीस काव्यके गुण माने गये हैं ॥२६९॥

१ श्लेषके गुण—

जहाँ अनेक पदोंको एक पदके समान स्पष्ट प्रतीति हो वहाँ श्लेष नामक काव्य-गुण माना जाता है ॥२७०॥ यथा—

शरण रहित, अशुभ, नश्वर, आत्मज्ञान विहीन ससारमें निवास करता हूँ । मोक्षका स्वरूप इसके विपरीत है । सामायिकमें ससार और मोक्षके इस स्वरूपका चिन्तन करे ॥२७१॥

---

१ भविक–ख । २ गाम्भीर्यरीत्युक्तयो–ख ।

अत्र [1]पठनसमये बहूना पदानामेकपदवदवभासनं न तु पदच्छेदकरण-कालादौ।

भावतो वर्तते वाक्यं यत्र तद्भाविक यथा।
तावदर्थपदत्व यत्, समितत्वगुणो यथा ॥२७२॥

श्लेपादिगुणाना मध्ये केषाचिद्दोषपरिहारद्वारेण [2]गुणत्वम्। केषाचित्तु स्वत एवोत्कर्षजोवत्वेन गुणत्वम्। तत्र ये स्वत एव चारुत्वातिशयहेतवः सन्ति ते गुणाः।[3] को गुणः कस्य दोषस्य परिहाराय प्रभवतीत्युक्ते तत्र तत्र गुणलक्षण-प्रतिपादनप्रस्तावे निगद्यते। यावत्प्रयोजनमस्ति तावत्प्रयोजनपदवत्त्वं समितत्व न्यूनाधिकपदपरिहाराय तत्।

तात नाथ रथाङ्गेश विनीतानगरीपते।
लवणाम्बुधिमेत त्व पश्य पश्य महामते ॥२७३॥

अत्र प्रीतिस्वरूपभाववशात् तात नाथेति [4]वाक्यवृत्तिः।

यावन्ति जिनचैत्यानि विद्यन्ते भुवनत्रये।
तावन्ति सतत भक्त्या त्रिः परीत्य नमाम्यहम् ॥२७४॥

---

यहाँ पढनेके समय एक पदके समान प्रतीति होती है। पदच्छेद करनेके समय एकपदवत् भास नहीं होता।

२-३ भाविक और सम्मितत्व—

जहाँ वाक्य भावसे [किसी इष्टके प्रति भक्ति प्रदर्शित] रहे उसे भाविक कहते है। जितने पद उतने ही अर्थ जिसमें समाहित हो उसे सम्मितत्व कहते हैं ॥२७२॥

—श्लेप इत्यादि गुणोंमेसे कुछमें दोषपरिहारक होनेसे गुणत्व है और कुछमें स्वय काव्योत्कर्षताके कारण गुणत्व है। कौन गुण किस दोषको दूर करनेमें समर्थ होता है, इस प्रश्नके उपस्थित होनेपर तद्-तद् गुण विवेचनके प्रसगमें इसका विचार किया जायेगा, जितना प्रयोजन हो उतना ही पदवाला सम्मितत्व न्यूनाधिक पदके परिहारके लिए कहा गया है।

हे तात ! हे नाथ ! हे चक्रवर्तिन् ! हे विनीता नगरीके अधिपति ! हे बुद्धि-शालिन् ! तुम इस लवणाम्बुधि—समुद्रको देखो ॥२७३॥

—यहाँ प्रीतिरूप भावके कारण तात, नाथ इत्यादि पद कहे गये हैं।

तीनो लोकोमें जितने जिनबिम्ब हैं उन सभीको भक्तिसे तीन वार नमस्कार करता हूँ ॥२७४॥

---

१ पठनसमये–ख। २ परिहारेण गुणत्वम्–ख। ३. गुणा. सर्वैरिष्टा दोषपरिहार-हेतवस्तु न सर्वे सम्मता' ये दोपाभाव गुणमिच्छन्ति तेषामेव सुकुमारत्वादयो गुणा.। को गुण . क-ख। ४. वाक्यप्रवृत्ति –ख।

रचनाया अवैषम्यमणन समता यथा ।
[1]प्रक्रान्तिदोषभङ्गस्य परिहाराय सा मता ॥२७५॥

अवनितलगताना कृत्रिमाकृत्रिमाणा
वनभवनगताना दिव्यवैमानिकानाम् ।
इह मनुजकृताना देवराजार्चिताना
जिनवरनिलयाना भावतोऽह स्मरामि ॥२७६॥

अत्र पादचतुष्केऽपि तुल्यवत्कथनात् समत्वम् ।

गाम्भीर्यं ध्वनिमत्त्व तु रीति प्रारब्धपूरणम् ।
पतत्प्रकर्षदोषस्य हानये रीतिरुच्यते ॥२७७॥

चन्द्रस्य निष्फलस्याब्धेर्गाढस्य[2] कुलभूभृताम् ।
नीचै कि करणेनेति सृष्टश्चक्री[3] विरञ्चिना ॥२७८॥

मुख्याद् व्यतिरिक्त प्रतीयमानो व्यङ्ग्यो ध्वनि ।

[4]समस्तदु पटच्छन्नजगदुद्योतहेतवे ।
जिनेन्द्रांशुमते [5]तन्वत्प्रभाभाभारभासिने ॥२७९॥

---

(४) समता—रचनाम विषमताहीन कथनको समता कहत हैं । प्रक्रान्ति नामक दोषको दूर करनके लिए यह गुण माना गया है ॥२७५॥ यथा—

मैं पृथ्वीपर विद्यमान कृत्रिम और अकृत्रिम वन भवनमें स्थित, दिव्य विमानाम स्थित मनुष्य, देव और राजाओ द्वारा अर्चित जिनमन्दिरोको भक्ति-भावसे नमस्कार करता हूँ ॥२७६॥

—यहा चारो चरणोंम समान कथनके कारण समता गुण ह ।

(५ ६) गाम्भीर्य और रीति—ध्वनिमत्त्वको गाम्भीर्य कहत हैं और प्रारम्भको पूर्तिमात्रको रीति कहत है । पतत्प्रकष दोषको दूर करनके लिए रीतिको कहा गया है ॥२७७॥

कलाहीन चन्द्रमा, गहर समुद्र और कुलपवताको नीचा दिखानके लिए ब्रह्मान चक्रवर्ती भरतको रचना की है क्या ? ॥२७८॥

—यहाँ मुख्यार्थसे भिन्न प्रतीयमान व्यग्यध्वनि है ।

सम्पूण पापरूपो कुवस्त्रसे आच्छादित ससारको प्रकाशित करनके कारण फैलती हुई प्रभाकी कान्तिके समूहसे चमकत हुए जिन द्रूपी सूयको नमस्कार हो ॥२७९॥

---

१ प्रक्रान्तिभङ्गदोषस्य-क ख । २ -र्गाधस्य-ख । ३ पृष्टश्चक्री क ख । ४ नमस्तम-पटच्छन्न क ख । ५ तन्वत्प्रभाभाभार क ख ।

भणितिर्या विदग्धानामसावुक्तिरितीष्यते ।
अश्लीलपरिहाराय स्वीक्रियेतात्र साऽपि च ॥२८०॥

राज्ञस्ते कमलासक्तिश्चित्तवृत्तेः समीक्षिता ।
[2]भास्वकाऽपि त्वया चारुकुमुदाभासनं कृतम् ॥२८१॥

पाठकालेऽपि वाक्येऽपि भिन्नभिन्नपदत्वतः ।
यत्प्रतीयेत तत्प्रोक्तं माधुर्यं विदुषा यथा ॥२८२॥

दानं ज्ञानधनाय दत्तमसकृत्पात्राय सद्वृत्तये
[3]चीर्णान्युग्रतपासि तेन सुचिरं पूजाश्च बह्व्यः कृताः ।
शीलानां निचयः सहामलगुणैः सर्वः समासादितो
[4]दृष्टस्त्वं जिन येन दृष्टिसुभगश्रद्धापरेण क्षणम् ॥२८३॥

वर्णकोमलता सानुस्वारत्व सुकुमारता ।
हान्यै श्रुतिकटुत्वस्य दोषस्य कथिता च सा ॥२८४॥

चन्द्रप्रभं चन्द्रमरीचिगौरं चन्द्रं द्वितीयं जगतीव कान्तम् ।
वन्देऽभिवन्द्यं महतामृषीन्द्रं जिन जितस्वान्तकषायबन्धनम्[5] ॥२८५॥

---

(७) उक्ति—जो काव्यकुशल कवियोंकी भणिति है उसे उक्ति कहते हैं । उक्ति गुण अश्लील दोषको दूर करनेके लिए माना गया है ॥२८०॥

तेरे राजाकी चित्तवृत्तिकी आसक्ति कमलामें दीख पड़ती है । तुमने अपनी ही कान्ति कुमुदकी कान्तिके समान कर दी है ॥२८१॥

(८) माधुर्य—पढ़नेके समय और वाक्यमें भी जो पृथक्-पृथक् पदसे प्रतीत होते हैं विद्वानोंने उन्हें माधुर्य गुण कहा है ॥२८२॥

उसने ज्ञानी, सच्चरित्र और सुपात्रको बार-बार दान दिया, कठिन तपस्याएँ कीं और बहुत पूजा की, स्वच्छ गुणोंके साथ सब प्रकारके सदाचार समूहको उसने पा लिया, जिसने हे देखनेमें रमणीय जिनेन्द्र भगवान् ! श्रद्धासे युक्त होकर एक क्षणके लिए तुम्हारा दर्शन कर लिया ॥२८३॥

(९) सुकुमारता—अनुस्वार सहित अक्षरोंकी कोमलताको सुकुमारता कहते हैं और यह गुण श्रुतिकटुत्व आदि दोषोंको दूर करनेके लिए माना गया है ॥२८४॥

मैं उन चन्द्रप्रभ जिनकी वन्दना करता हूँ जो चन्द्रकिरण सम गौरवर्णसे युक्त जगत्में द्वितीय चन्द्रमाके समान दीप्तिमान् है, जिन्होंने अपने अन्त.करणके कषाय बन्धनको जीता है और जो ऋद्धिधारी मुनियोंके स्वामी है तथा महात्माओंके द्वारा वन्दनीय है ॥२८५॥

---

१. दाक्तिम्–ख । २ भास्वतापि त्वया चारु....।–क-ख । ३ जीर्णान्युग्रतपासि....ख ।
४. दृष्टस्त्वम्–ख । ५. कषायबन्धम्–क-ख ।

स्वरारोहावरोहौ द्वौ रम्यौ यत्र गतिर्यथा ।
आरोप्यतेऽन्यधर्मोऽन्यत्र[1] समाधिर्यथा पुनः ॥२८६॥
सारा वाणी पुरुजिनपतेर्नाकिनाथाभिपूज्या
हीना[2] दोषैररुनयुता मोक्षमार्गविभासा ।
चञ्चच्छर्मप्रकटनमयप्रस्फुरच्छुद्धमुक्ति
तत्त्वज्ञप्तिं नयतु सकलं भव्यवृन्दं विगर्वम् ॥२८७॥
पूर्वार्द्धे दीर्घाक्षरप्रचुरत्वात्[4] स्वरस्यारोहः अपरार्धे ह्रस्वाक्षरत्वेन स्वरस्यावरोहः ।
कीर्तिः पल्लविता लोके सुतस्य वृषभेशिनः ।
मानो म्लानो द्विषां लोके [5]तदाज्ञाया विरोधिनाम् ॥२८८॥
रचनात्युज्ज्वलत्वं यत्काव्ये सा कान्तिरिष्यते ।
ग्राम्यदोषनिरासाय स्वीकृता सा पुनर्यथा ॥२८९॥
जयति भगवान्हेमाम्भोजप्रचारविजृम्भिता-
वमरमुकुटच्छायोद्गीर्णप्रभापरिचुम्बितौ ।
कलुषहृदया मानोद्भ्रान्ताः परस्परवैरिणो
विगतकलुषाः पादौ यस्य प्रपद्य विशश्वसुः ॥२९०॥

---

(१०) गति और (११) समाधि—जहाँ स्वरके आरोह और अवरोह दोनों ही सुन्दर हों, वहाँ गति नामक गुण होता है और जहाँ दूसरे धर्मका दूसरी जगह आरोप किया जाये वहाँ समाधिगुण होता है ॥२८६॥

इन्द्रादि देवताओंसे पूज्य, दोषोंसे रहित, अनुनय सहित, मोक्षमार्ग प्रकाशक जिनेश्वर पुरु महाराजकी वाणी उत्तम सुखको प्रकाशित करे और प्रकाशमान शुद्ध मुक्तिके अधिकारी, तत्त्वज्ञानसे युक्त सम्पूर्ण भव्य जीवोंको गर्व रहित करे ॥२८७॥

—पूर्वार्धमें दीर्घ अक्षरोंकी अधिकताके कारण स्वरका आरोह है और उत्तरार्धमें ह्रस्व अक्षरोंकी अधिकताके कारण स्वरका अवरोह है ।

ऋषभदेव भगवान्के पुत्रका यश संसारमें विस्तृत हुआ और उनकी आज्ञाको नहीं माननेवाले शत्रुओंका मान भी फीका पड़ गया ॥२८८॥

(१२) कान्ति—काव्यमें रचनाकी अत्यन्त उज्ज्वलताको कान्ति कहते हैं । ग्राम्यदोषको दूर करनेके लिए विद्वानोंने इस गुणको माना है ॥२८९॥

सुवर्णकमलके प्रचारसे बढ़े हुए, देवताओंके मुकुटमणिसे निकली हुई प्रभासे व्याप्त जिनके चरणोंको प्राप्तकर कलुषित हृदयवाले, उद्भ्रान्त चित्तवाले, परस्पर द्वेषी

---

१. समादिर्यथा–ख । २ नादाभिपूज्या–ख । ३. दोषैमरुनयन... ख । ४. प्रचुरस्यात्–ख ।
५. तदाज्ञया विरोधिना–ख ।

दृढबन्धत्वमौजित्यं विसन्धिविनिवृत्तये ।
वन्दारुवृन्दपरिघट्टविलोलिताक्ष-
वृन्दारकेश्वरकिरीटतटावकीर्णैः ।
मन्दारपुष्पनिवहैर्विहितोपहारं
वन्दामहे जिनपते. पदपद्मयुग्मम् ॥२९१॥
वाक्यान्तरानपेक्षत्वाद् यत्र सपूर्णवाक्यता ।
अर्थव्यक्तिर्गुण. सोऽयं सोऽपुष्टार्थनिवृत्तये ॥२९२॥
जयति जगदीशमस्तकमणिकिरणकलापकल्पितार्घविधि ।
जिनचरणकमलयुगल गणधरगणनीयनखरकेसरकम् ॥२९३॥
विकटाक्षरबन्धत्वं यत्रौदार्यं मत यथा ।
दोपान् काँश्चन तान् प्रवर्तकतया प्रच्छाद्य गच्छत्ययं
सार्द्धं तैस्सहसा मृते यदि गुरुः पश्चात्करोत्येप किम् ।
[2]तस्मान्मे न गुरुर्गुरुर्गुरुतरान्कृत्वा लघूश्च स्फुटं
ब्रूते यस्सतत समीक्ष्य निपुण सोऽय खल सद्गुरुः ॥२९४॥

---

मनुष्य भी पाप रहित होकर विश्वस्त हो गये, वे भगवान् सर्वश्रेष्ठ हैं अर्थात् उनकी जय हो ॥२९०॥

(१३) **औजित्य—दृढबन्धताको औजित्य कहते हैं,** विसन्धि दोषकी निवृत्तिके लिए यह गुण माना गया है ।

वन्दना करनेवालोके समूहकी भीड़से चचल नेत्रवाले देवाधिपतियोंके मुकुटतल-में व्याप्त मन्दारके पुष्पोसे उपहार प्राप्त जिनेश्वर भगवान्के कमलके समान दोनो चरणो-को नमस्कार करता हूँ ॥२९१॥

(१४) **अर्थव्यक्ति—**जहाँ दूसरे वाक्यकी अपेक्षा न रखनेपर वाक्य पूर्ण हो जाये उसे अर्थव्यक्ति कहते है । यह अपुष्ट दोषको दूर करनेके लिए माना गया है ॥२९२॥

देवराजोके–इन्द्रोके मस्तकमणिकी किरणोके समूहसे सम्पन्न अर्घविधिको प्राप्त करनेवाले जिनेन्द्र भगवान जयवन्त हो । इन जिनेन्द्र भगवान्के नख केशर गणधरोके द्वारा वन्दनीय हैं और जिनके दोनों चरणारविन्द जगत्में श्रेष्ठ है ॥२९३॥

(१५) *औदार्य—विकट अक्षरोकी बन्धताको औदार्य कहते हैं । यथा—*

यह प्रवर्तक होनेके कारण उन कुछ दोषोको छिपाकर जाता है । उन दोषोके साथ अचानक मर जानेपर यदि गुरु पीछा करता है तो यह क्या ? इसलिए मेरा गुरु गुरु नही है । अतिशय श्रेष्ठको भी स्पष्ट रीतिसे लघु बनाकर सर्वदा कुशलता पूर्वक जो बोलता है, वह खल सद्गुरु है । २९४॥

---

१ कल्पिनार्घ्यविधि क-ख । २ तन्मोनेन गुरुर्गुरु–ख ।

पदानामर्थचारुत्वप्रत्यायकपदान्तरैः ।
मिलितानां यदादानं तदौदार्यं स्मृतं यथा ॥२९५॥

इति वाग्भटोक्तिरपीष्टा ।

श्रीलीलायतनं महोकुलगृहं कीर्तिप्रमोदास्पदं
वाग्देवीरतिकेतनं जयरमाक्रीडानिधानं महत् ।
स स्यात्सर्वमहोत्सवैकभवनं यः प्रार्थितार्थप्रदं
प्रातः पश्यति कल्पपादपदलच्छायं जिनाङ्घ्रिद्वयम् ॥२९६॥

श्रियो लक्ष्म्या विलासगृहं स प्रातः जिनपदयुगं दृष्ट्वा स्याद्भवेत् भवितुमर्हतीत्यर्थः । स्यादित्यत्र[2] तृप्यप् चार्हे इत्यनेन लिङ् ।

शब्दार्थयोः प्रसिद्धत्वं झटित्यर्थार्पणक्षमम् ।
प्रसादं क्लिष्टदोषस्य परिहाराय स स्मृतः ॥२९७॥

यस्य विज्ञानकोणस्थौ लोकालोकावणूपमौ ।
तस्मै वीरजिनेन्द्राय नमस्तत्पदलब्धये ॥२९८॥

---

अर्थकी चारुताके प्रत्यायक पदके साथ वैसे ही अन्य पदोंकी सम्मिलित योजना-को औदार्य कहते हैं ॥२९५॥

इस प्रकार कहा हुआ वाग्भटका मत भी अभीष्ट है ।

जो मनुष्य इष्ट वस्तुको देनेवाले तथा कल्पवृक्षके कोमल पत्तोंकी कान्तिके समान सुन्दर जिनेश्वर भगवान्‌के चरणारविन्दोंका प्रातः दर्शन करते हैं, वे शोभा और सम्पत्ति-का क्रीडाभवन भूमि इत्यादि स्थायी सम्पत्तिका आश्रय, यश और आनन्दका पात्र, सरस्वतीके आनन्दका ध्वज, विशाल विजयरूपी लक्ष्मीका कोश और सभी प्रकारके उत्सवोंका अद्वितीय महान् स्थान बन सकते हैं ॥२९६॥

प्रातःकाल जिनेश्वरके चरणोंके दर्शनसे मनुष्य लक्ष्मीका विलासभवन हो सकता है अर्थात् उसके यहाँ लक्ष्मीका स्थायी वास सम्भव है । 'स्यात्' इस पदमें 'तृप्यप् चार्हे' इस सूत्रसे लिङ्लकार हुआ है ।

(१६) प्रसाद—शब्द और अर्थकी प्रसिद्धि तथा झटिति अर्थको समझा देनेकी क्षमताको प्रसादगुण कहते हैं । यह क्लिष्ट दोषको दूर करनेके लिए माना गया है ॥२९७॥

जिस जिनेश्वर भगवान्‌के केवलज्ञानके कोनमें लोक और अलोक परमाणुओंके समान भासित होते हैं उन वीर जिनपतिको उनके पदकी प्राप्तिके लिए मैं वन्दना करता हूँ ॥२९८॥

---

१ निदानम्-ख । २ त्व ध्य या हन् इत्यनेन लिङ्-ख ।

शब्दाना गूढसजल्परूपता सौक्ष्म्यमिष्यते ।
समासबहुलत्वं स्यादोजोगुण इह स्फुट. ॥२९९॥

[1]णूश्रीञ्पूजनम कर्मण्यत्र [2]वृत्ता न कर्तरि ।
जिने णिज्ञा[3]भिद. कर्तर्येव कर्मणि नो मताः ॥३००॥

जिनो नूयते [4]श्रीयते पूज्यते नम्यते स्तवनीयः आश्रयणीयः पूजनीयो नमनीय एव न तु स पुनरन्यं नुवति [5]श्रयति पूजयति नमतीति । [6]नयति तत्त्व-मुपदिशति जानाति भिनत्ति कर्माद्रिमिति गूढमन्तःसंजल्पमस्वरूपत्वेन सौक्ष्म्यम् ।

जयति जगदीशमस्तकमणिकिरणकलापकल्पितार्घनिधि[7] ।
जिनचरणकमलयुगलं गणधरगणनीयनखरकेशरकम् ॥३०१॥

[8]समर्थनार्थमुक्तार्थप्रपञ्चोक्तिस्तु विस्तरः ।
अभिषेक्तु पुरु द्रष्टुमिन्द्र एकः क्षमो जिनम् ।
यद्बाहव सहस्र यन्नेत्राण्यपि महोत्सवे ॥३०२॥

---

(१०) *सौक्ष्म्य और ओज—शब्दोंके गुण, रीतिके कथनको सौक्ष्म्य कहते है तथा* जिसमें समासकी बहुत अधिकता हो उसे स्पष्टतया ओजगुण कहते हैं ॥२९९॥

जिनेश्वरके विषयमें √णू स्तवने, √श्रीञ् श्रयणे, √पूज् पूजायाम्,√नम् स्तवने इन धातुओसे कर्ममें ही प्रत्यय होते है, कर्त्तामें नही तथा√णि प्रापणे, √ज्ञा अवगमने, √भिद् विदारणे इन धातुओसे कर्त्तामें ही प्रत्यय हो सकता है, कर्ममें नही ॥३०१॥

*जिनेश्वर स्तुति करने योग्य है, आश्रय करने योग्य है, पूजन नमस्कार करने* योग्य है। अर्थात् सभी उसे नमस्कार करते है वे किसीको स्तुति नही करते, आश्रय नही लेते, पूजा और नमस्कार किसीको नही करते । वे उपदेश देते हैं, सब कुछ जानते है और कर्मरूपी पर्वतको विदारण करते है। इस प्रकार भीतरी कथन अत्यन्त गुप्त है, अत सौक्ष्म्यगुण है।

*देवराजोंके मस्तकमणिकी किरणोसे अर्घविधिवाले गणधरोंसे पूजने योग्य नख-केशरवाले जिनेश्वर भगवान्के चरणकमल जय प्राप्त करें ॥३०१॥*

(११) *विस्तर*—किसी विषयके समर्थनके लिए कथित अर्थके विस्तारको विस्तर कहते हैं। जैसे—आदि तीर्थंकर भगवान् पुरुदेवके अभिषेक या दर्शनके लिए केवल इन्द्र ही समर्थ हैं, यत उसके बाहु और हजार नेत्र जन्माभिषेक उत्सवमें जिनेश्वरका अभि-षेक करने और देखनेमें समर्थ हैं ॥३०२॥

---

१ श्री नू जिनाय मम -ख । २ वृत्त-ख । ३. णिज्ञाभिधे । ४. श्रियते-ख । ५ श्रवति -ख । ६ -खप्रतौ नयति पद नास्ति । ७ कल्पितार्घ्यविधि-ख । ८. समर्थमुक्तार्थ-ख ।

सिडा सुपा परिज्ञानं सौशब्द्यं कथितं यथा।
च्युतसंस्कारहान्यर्थं तदिह स्वीकृतं पुनः ॥३०३॥

कवीनां गमकानां च वादिनां वाग्मिनामपि[1]।
यशः सामन्तभद्रीयं मूर्ध्नि चूडामणीयते ॥३०४॥

कविर्नूतनसदर्भो गमकः कृतिभेदकः।
वादी विजयवाग्वृत्तिर्वाग्मी तु जनरञ्जनः[2] ॥३०५॥

उक्तेर्यः परिपाकः सा प्रौढिरित्युच्यते यथा।

कल्पद्रोर्विभवो विधेः कुशलता भानोः सुतेजोगणो
हेमाद्रेः प्रतिबिम्बनं गुणगणः स्वायम्भुवोक्तेः स्फुटः।
गाम्भीर्यं जलधेर्विधोर्विलसनं चिन्तामणेर्दिरसनं[3]
जैनश्रीकरुणागणः[5] शमरसश्चैत्येषे[4] तत्कर्यो निधौट् ॥३०६॥

पदानि यत्र युज्यन्ते श्लाघ्यमानविशेषणैः।
उदात्तता मता सा चानुचितार्थत्वहानये ॥३०७॥

---

(२०) सुप्ति—सिड और सुपके उत्तमज्ञानको सौशब्द्य कहते हैं। यह च्युतसंस्कार दोपको दूर करनेके लिए माना गया है ॥३०३॥

समन्तभद्रका यश कवियों, ध्वनिके ज्ञाताओं, शास्त्रार्थियों और धर्मशास्त्रके व्याख्याताओंके मस्तकपर चूडामणिके समान प्रतीत हो रहा है ॥३०४॥

कवि, गमक, वादी और वाग्मीका स्वरूप—

नयी रचना करनेवालेको कवि, कृतिकी समालोचना करनेवालेको गमक, विजयी-वाणीसे जीविका करनेवालेको वादी अथवा शास्त्रार्थकी क्षमता रखनेवाले व्यक्तिको वादी और अपनी व्याख्यान कलासे जनताको मुग्ध करनेवालेको वाग्मी कहते हैं ॥३०५॥

(२१) प्रौढि—अपने कथनके सम्यक् परिपाकको प्रौढि कहते हैं। यथा—कल्पवृक्षकी सम्पत्ति, ब्रह्माकी कुशलता, सूर्यका महातेज, सुमेरुका प्रतिबिम्ब, स्वयम्भू भगवान्‌की उक्तिका सुस्पष्ट गुण समूह, चन्द्रमाका विलास चिन्तामणिकी दानशीलता, समुद्रकी गम्भीरता, जिनेश्वर भगवान्‌की शोभा, दया, और समदर्शिता इन सब बातोंकी सम्भावना चक्रवर्ती भरतमें है ॥३०६॥

(२२) उदात्तता—जहाँ प्रशंसनीय विशेषणामें पद युक्त होते हैं, वहाँ उदात्तता नामक गुण अनुचितार्थत्व नामक दोषको दूर करनेके लिए माना गया है ॥३०७॥

---

१ वाग्मिनामपि–ख। २ जनरञ्जक–ख। ३ –र्वितसनम–ख। ४ चैत्यपु–ख। ५ श्रीकरुणाङ्कुण–ख।

पठद्वन्दिकुलाकीर्णं चलच्चामरसंचयम् ।
विनमद्भूपसंघट्टं निर्घोशास्थानमाबभौ ॥३०८॥

[1]उदात्तत्वमौदार्येऽन्तर्भवति वाग्भटाद्यपेक्षया ।

चाटूक्तेः प्रियतरः प्रोक्तः प्रेयानित्युच्यते यया ।
पारुष्यस्य च दोषस्य परिहाराय स स्मृ[2]तः ॥३०९॥

कारुण्यं त्वयि धीरता त्वयि शमस्त्वय्युत्तमत्वं त्वयि
प्रागल्भ्यं त्वयि धीरता त्वयि महैश्वर्यंत्वयि प्राभवम् ।
गाम्भीर्यं त्वयि सत्कला त्वयि यश[3]स्त्वय्युत्तमत्वं त्वयि
क्षेम श्रीस्त्वयि चक्रभृद्भुवमिमा रारक्षयता ब्रह्मवत् ॥३१०॥

संक्षिप्यार्थो निरूप्येत यत्र संक्षेप उच्यते ।
[4]कुरुवंशोद्भवाज्जाता बहवो भूमिपाः पुरा ।
तेषां सौभाग्यसंदर्शी[5] ज्ञानचन्द्रो विभात्ययम् ॥३११॥

इति गुणप्रकरणम्

---

स्तुति पाठ करते हुए चारणोंसे व्याप्त, डुलते हुए चामरोंकी राशिसे भरपूर और झुकते राजाओंके समूहवाला चक्रवर्ती भरतका सभामण्डप सुशोभित हुआ ॥३०८॥

औदार्यमें उदात्तताका अन्तर्भाव है, यह वाग्भटका मत है ।

(२३) प्रेयान्—अत्यन्त अनुनयमय वचनोंसे जहाँ कोई प्रिय पदार्थ प्रतिपादित हुआ हो वहाँ प्रेयान्‌गुण पारुष्य नामक दोषको दूर करनेके लिए माना गया है ॥३०९॥

तुझमें करुणा धीरता, शान्ति, उत्तमता, धृष्टता, श्रेष्ठता, ऐश्वर्य, सामर्थ्य, गम्भीरता, उत्तमकला, यश, सर्वोत्तमता, क्षेम, लक्ष्मी इत्यादि सब कुछ विद्यमान है । अतएव हे चक्रवर्तिन् ! ब्रह्माके समान इस पृथ्वीकी बार-बार रक्षा कीजिए ॥३१०॥

(२४) संक्षेपक—जहाँ किसी अभिप्रायको बहुत संक्षेपसे कहा जाये वहाँ संक्षेप नामका गुण होता है । जैसे—पहले पुरुकुलमें बहुत राजा हुए । उनमें अत्यन्त भाग्यशाली यह ज्ञानचन्द्र विशेष शोभित हो रहा है ॥३११॥

गुण प्रकरण समाप्त ।

---

१-२. उदात्तप्रभृति स्मृत पर्यन्तं-ख प्रतौ नास्ति । ३ यशस्त्वय्युन्नतत्वम्-क-ख । ४. गुरुवंशोद्भवा जाता-ख । ५. सन्दर्शि-ख ।

माधुर्यं शौचशौर्ये स्मृतिधृतिविनया वाग्मितोत्साहमाना-
स्तेजोधर्मौ दृढत्वं प्रियवचनमपि प्राज्ञता दक्षता च ।
त्यागो लोकानुरागो मतिरुरुकुलता सत्कलावेदिता च
स्थैर्यं शास्त्रार्थसूक्तिर्[1]वयं इति च गुणा नेतृसाधारणास्ते ॥३१२॥
नायकस्तद्गुणोपेतः स चतुर्धा प्रभाष्यते[2] ।
उदात्तललितौ शान्तोद्धतौ धीरोक्तिपूर्वका. ॥३१३॥
दयालुरनहंकारः क्षमावानविकत्थनः ।
महासत्त्वोऽतिगम्भीरो धीरोदात्तः स्मृतो यथा ॥३१४॥
तान्म्लेच्छान् विहितागमोऽपि नमय प्राणैः सह श्रीजये-
रयात्तश्रीकरुणः[3] सुरेशहरिदाद्यब्धिस्थदेवानतिः ।
ध्यायन्नप्यनहङ्कृति. सकलदिग्भूमीशपूज्याङ्घ्रिक
श्रीपञ्चास्यपराक्रमो न विकृतिं सर्वत्र सोऽगान्निधीट् ॥३१५॥

नायकके गुण—

माधुर्य, शौच, शौर्य, स्मृति, धृति—धैर्य, विनय, वाग्मिता, उत्साह, मान, तेज, धर्म, दृढ़ता, मधुरभाषण प्राज्ञता-विद्वत्ता, दक्षता, त्यागशीलता, लोकप्रीति, मति—बुद्धिमत्ता, कुलीनता, सत्कलाविज्ञता, शास्त्रार्थकी क्षमता, सुभाषितज्ञता, तारुण्य आदि गुण नायकमे होते है ॥३१२॥

नायकके भेद—

उपर्युक्त गुणोसे युक्त नायक चार प्रकारके होते है—(१) धीरोदात्त (२) धीरललित (३) धीरशान्त (४) और धीरोद्धत ॥३१३॥

धीरोदात्तका स्वरूप—

दयालु, घमण्डरहित, क्षमाशील, अविकत्थन—अपने मुँहसे अपनी प्रशंसा नही करनेवाला, अतिबलशाली, अत्यन्त गम्भीर धीरोदात्त नायक होता है ॥३१४॥

उदाहरण—

अपराध करनेवाले उन म्लेच्छोको झुकाओ, प्राणोके साथ उनपर विजय प्राप्त करो, इस प्रकार श्री और करुणासे युक्त, इन्द्र, सूर्य आदि और समुद्रस्थ देवताओसे अभिवन्दित, ध्यान करते हुए भी अहङ्कारसे रहित, सम्पूर्ण दिशाओके राजाओसे वन्दित चरण, सिंहके समान पराक्रमी निधिपति भरत कही भी विकृति—विकारको प्राप्त नही हुए ॥३१५॥

धीरललित—

विविध प्रकारकी कलाओमें विशेष आसक्तिवाला, सुखी, मन्त्रियोंपर राज्यकार्य-

1. व्यय-ख । 2. प्रकाशते ( प्रभाषते )-ख । 3 करुणैर-ख ।

कलासक्तः सुखी मन्त्रिसमर्पितनिजक्रियः ।
भोगी मृदुरचिन्तो[1] यः स धीरललितो यथा ॥३१६॥

गवाक्षसंलम्बितपादयुग्मप्रदेदितात्मस्थितिरद्धहर्म्ये ।
चिक्रीड राजा परिरम्भचारुकटाक्षगीतादिभिरङ्गनाभिः ॥३१७॥

कलामार्दवसौभाग्यविलासो च शुचिः सुखी ।
*रसिकः सुप्रसन्नो यो धीरशान्तो मतो यथा ॥३१८॥*

कान्तास्यपद्मनयनद्युतिनालजाल[2]-
सपीयमानतनुम् पुरि पर्यटन्तम् ।
सौधस्थितापि वनिता नवकामदेवं
बाहू प्रसारयति तं परिरब्धुकामा ॥३१९॥

चपलो वञ्चको दृप्तश्चण्डो मात्सर्यमण्डितः ।
विकत्थनो ह्यसौ नेता मतो धीरोद्धतो यथा ॥३२०॥

---

कलामें आसक्त, सुखी, मंत्रियोंको अपना कार्य सौंपनेवाला, भोगी और चिन्तारहित जो नायक होता है, उसे धीरललित कहते हैं ॥३१६॥

उदाहरण—

किसी राजाने खिड़कीपर फैलाये हुए दोनों चरणोंसे अपनी स्थितिको सूचित करते हुए, सुन्दरतम कोठेपर अनेक प्रकारके आलिंगन और कटाक्षादि कलाओंकी जानकारी रखनेवाली सुन्दरियोंके साथ क्रीडा की ॥३१७॥

धीरशान्त—

कला, मृदुता, सौभाग्य और विलाससे युक्त, पवित्र, सुखी, रसिक और अत्यन्त प्रसन्न रहनेवाले नायकको धीरललित कहते हैं ॥३१८॥

उदाहरण—

सुन्दर मुखपद्म और नेत्रोत्पलकी कान्तिसमूहसे आदरपूर्वक देखी जाती हुई, लावण्ययुक्त, नगरमें घूमते हुए विलक्षण कामदेवके समान सुन्दर उस राजाको आलिंगन करनेकी इच्छावाली कोठापर बैठी हुई कामिनी अपने दोनों हाथोंको फैलाती है ॥३१९॥

धीरोद्धत—

चचल, वंचक, घमण्डी, द्वेष करनेवाला और अपनी प्रशंसा करनेवाला धीरोद्धत नायक होता है ॥३२०॥

---

१. मधुरचिन्तो य–ख । २. जालनाल ...–ख ।

अग्रेक्ष्योऽजनि राहुरप्यपि विधुः कार्स्न्येतरद्वन्द्वग
सूर्यः शून्यपदं गतश्च रिपवः संशेरते गह्वरे ।
गर्भस्थोऽतिसुकम्पते शिशुरर यस्यास्य मे गर्जनात्
कीटा[1] धावत मा म्रियध्वमिति तच्चक्रेऽद्भटो युद्धवान् ॥३२१॥
[2]सर्वेष्वपि रसेषूक्ता नायकास्ते चतुर्विधाः ।
प्रत्येकं तेषु शृङ्गारे चत्वारो भाषिता[3] बुधैः ॥३२२॥
दक्षिणः शठधृष्टावनुकूलश्चेति भाषिताः ।
दक्षिणो बहुसौम्यः स्याद् गूढविप्रीतिकृच्छठः[4] ।
[5]व्यक्तागा गतभीर्धृष्टस्त्वेकाधीनोऽनुकूलकः[6] ॥३२३॥

बह्वीषु नायिकासु अवैषम्येण स्नेहानुवर्ती दक्षिणः । नायिकामात्रज्ञाताप्रीतिकारो शठः । नखक्षतादिना व्यक्तापराधो धृष्टः । नायिकायाम् एकस्या विशेषानुरक्तोऽनुकूलः ।

---

उदाहरण—

चक्रवर्तीका एक सैनिक मेरे गर्जन करनेसे राहुके सदृश अदृश्य हो गया, प्रबल युद्धमें प्राप्त चन्द्र और सूर्य आकाशमें भाग गये, शत्रुगण गुफाओंमें शयन करते हैं, गर्भमें रहनेवाला शिशु शीघ्रतापूर्वक अत्यधिक काँप रहा है, हे कीटके समान शत्रुसैनिको, मैदानसे भागो, मरो मत, इस प्रकार कहते हुए युद्ध करने लगा ॥३२१॥

रसानुसार नायकोंकी व्यवस्था—

प्रायः सभी रसोंमें धीरोदात्त आदि नायक प्राप्त होते हैं, पर शृंगार रसमें चारों प्रकारके नायकोंके चार-चार भेद कहे गये हैं ॥३२२॥

शृंगार रसानुसार नायकोंके उपभेद—

शृंगार रसमें प्रत्येक भेदवाले नायकके चार भेद होते हैं—(१) दक्षिण (२) शठ (३) धृष्ट (४) अनुकूल । जो बहुत सौम्य होता है, उसे दक्षिण नायक कहते हैं । छिपकर अप्रिय कार्य करनेवालेको शठ नायक कहते हैं । प्रकट अपराधी होनेपर भी जो डरता नहीं है, उसे धृष्ट नायक कहते हैं । जो केवल अपनी प्रियतमाके ही अधीन हो उसे अनुकूल नायक कहते हैं ॥३२३॥

—बहुत नायिकाओंमें समान रीतिसे प्रेम करनेवालेको दक्षिण, सभी नायिकाओंमें विदित अप्रिय कार्य करनेवालेको शठ नायक कहते हैं । परनायिका कृत नखक्षत इत्यादिके द्वारा प्रकट अपराधवालेको धृष्ट और एक ही नायिकामें विशेष आसक्तिवालेको अनुकूल नायक कहते हैं ।

---

१ कीटाधावत मा—ख । २-३. सर्वेष्वपि इत्यारभ्य बुधैः पर्यन्त—ख प्रतौ नास्ति । ४ —ख प्रतौ इत्यस्यानन्तर दक्षिण इत्यादि ३२२ तमश्छन्दो वर्तते । ५-६ व्यक्ता इति आरभ्य अनुकूलकः पर्यन्त—ग प्रतौ नास्ति । ७ व्यक्तापराधो निर्भयो धृष्ट—क—ग ।

मत्क्रीडागृहवक्षसीतरवधूः स्वप्नेऽपि मास्तामिति
श्रीकान्ता सकलार्थसाधनपटो बाहौ च वीरेन्दिरा।
श्राह्मी[1] चोद्ध(?)मुखे कृतादरतया जागर्ति सा देव्यपि
तत्रैवेच्छुरिति प्रबुध्य निधिपोऽस्थाद् द्वित्रिनाडीविधिः ॥३२४॥
काञ्चीनूपुरकिङ्किणीमणिरवं श्रुत्वान्यकान्तागतं
गाढाश्लेषमहाश्लथीकृतभुजग्रन्थिः शठायासि भोः।
साक्षात्त्[3]न्मनसो गतं मम सखी ह्यज्ञातवत्यागता
त्वन्माधुर्यवचोभ्रमा मम [5]पुरस्ता श्लाघते स्मादरात् ॥३२५॥
तस्याश्चारुरते रदक्षतमहामुद्राङ्कितं स्वाधरं
धूर्त च्छादयसे किमङ्घ्रिनमनव्याजेन मे [6]रुट्श्रित।
इत्युक्तेन मया क्व चास्ति तदिति व्यामाष्टु[7]मिच्छावता
गाढाश्लिष्टतनुः सुविस्मृतवती तच्छर्मरोमाञ्चिता ॥३२६॥
सुखं त्वमसि चेदस्ति विश्वेन्द्रियसमुद्भवम्।
अन्याङ्गनाकटाक्षादीननिच्छोर्मम सुप्रिये ॥३२७॥

---

मेरे विलासभवनके भीतर कोई दूसरी स्त्री स्वप्नमें भी न रहे सम्पूर्ण कार्योंके करनेमें निपुण मेरे बाहुमें परम रमणीय वीर लक्ष्मीका निवास हो, मेरे मुखमें सर्वदा सरस्वती रहे। वह देवी भी वहीं रहना चाहती है, इस प्रकार जगकर सब कुछ विधान करनेवाले चक्रवर्ती भरत दो-तीन क्षण तक स्थिर रहे ॥३२४॥

कोई शठ नायक कह रहा है कि अन्य नारीकी रशना और नूपुरकी मणिध्वनि-को सुनकर गाढ आलिंगनसे ढीले किये हुए भुजबन्धनवाले हे शठ! तू शठतासे कहाँ जा रहा है, साक्षात् तुम्हारे मनकी बातको न जाननेवाली तुम्हारे मीठ वचनोंकी भ्रान्ति-में पड़ी हुई वह मेरी सखी आ गयी, इस प्रकार अत्यन्त आदरसे वह मेरे सामने सखी की प्रशसा करती रही ॥३२५॥

उसकी सुन्दर रतिक्रीडामें दन्त-क्षतरूपी मुद्रासे चिह्नित अपने अधरको चरणोंमें नमस्कार करनेके बहानेसे मेरे क्रोधके समक्ष अपनेको समर्पित करनेवाले हे धूर्त्त, क्यों छिपा रहे हो, ऐसा कहनेपर वह कहाँ है, उसे पोंछनेकी इच्छावाले नायकने उस नायिकाका शरीर गाढ आलिंगनमें बाँध लिया और उस सुखसे रोमांचित देहवाली वह नायिका सब कुछ भूल गयी ॥३२६॥

हे प्रियतमे! अन्य कामिनियोंके कटाक्ष इत्यादिको न चाहनेवाले मेरा सुख तुम ही हो। सम्पूर्ण इन्द्रियोंसे उत्पन्न सुखरूप तुम्हीं मेरे लिए सुख स्वरूप हो ॥३२७॥

---

१ चोद्धमुखे–ख। २ नादिविधि–ख। ३. साक्षात्त्वन्मनसो–क–ख। ४ सखि–ख। ५ पुरस्त्वम्–क–ख। ६ रुज्जत–ख। रुट्श्रित–क। ७ सुविस्मृतवति तच्चर्म –ख।

धीरोदात्तादिनेतृणामिति भेदास्तु षोडश ।
परमध्यावरत्वेन त्रित्वमेष्वेव बोधितम् ॥३२८॥
नायका भेदतस्त्वष्टचत्वारिंशदितीरिता ।
विदूषको विट पीठमर्दो नेतृसहायका ॥३२९॥
नेतुर्विदूषको हासकारी चारुप्रसङ्गत ।
नायकस्वान्तरागानुकूलविज्ञो विटो मत ॥३३०॥
मनागूनगुणो नेतु कार्ये दक्षोऽन्तिमो मतः ।
लुब्धघोरोद्धतस्तब्धाः पापिष्ठा प्रतिनायका ॥३३१॥
सत्त्वजा यौवने पुसा शोभाद्या ह्यष्टधा गुणा ।
गाम्भीर्यं स्थैर्यमाधुर्यं तेजः शोभाविलासनम् ॥३३२॥
औदार्यं ललित चेति तेषा लक्षणमुच्यते ।
गाम्भीर्यं या [2] प्रभावेनाविकृतिः क्षोभणेऽपि च ।
कार्यादिचलन स्थैर्यं विघ्ने महति सत्यपि ॥३३३॥

---

नायकोंके अन्य भेद—

धीरोदात्त, धीरललित आदि नायकोंके सोलह भेद है अर्थात मूल चार भेद और प्रत्येकके दक्षिण शठ, धृष्ट आदिकी अपेक्षा चार-चार भेद इस प्रकार कुल ४×४=१६ भेद हैं। ये सोलह प्रकारके नायक उत्तम मध्यम और अधमके भदसे तीन-तीन प्रकारके होते है ॥३२८॥

इस प्रकार नायकोके १६×३=४८ अड़तालीस भद मान गय है और इनके सहायक विदूषक, विट और पीठमद माने गये है। ३२९॥

विदूषक और विट—

सुन्दर प्रसङ्गसे नायकको हँसान तथा प्रसन्न रखनेवालेको विदूषक और नायकके भीतरी प्रम तथा अनुकूलताको जाननवालेको विट कहते है ॥३३०॥

पीठमर्द और प्रतिनायक—

नायकसे कुछ कम गुणवाला तथा कार्यमें जो कुशल हो, उसे पीठमद कहते है। लोभी, घोर, उद्दण्ड, स्तब्ध और महापापी प्रतिनायक होते हैं ॥३३१॥

सत्त्वोत्पन्न युवावस्थाके गुण—सात्त्विक गुण—

पुरुषोके युवावस्थामें सत्त्वसे उत्पन्न गम्भीरता, स्थिरता, मधुरता तज, शोभा, विलास, औदार्य और लालित्य य आठ गुण होत है ॥३३२॥

गम्भीरता—

पूर्व पद्यमें प्रतिपादित गुणोमें उदारता और लालित्य नही आय थे, जिनका

---

१ घोदितम्–क-ख। २ प्रभवेनाऽविकृति –ख।

माधुर्यं तर्केण सूक्ष्मकलासचयगोचरम् ।
प्राणनाशेऽपि धिक्काराक्षमत्व तेज उच्यते ॥३३४॥
शोभाया शौर्यदक्षत्वे स्पर्धा नीचेर्घृणाधिके. ।
[1]विलासो(?) सस्मितोक्तिस्सधैर्या [2] गति प्रसन्नदृक् ॥३३५॥
औदार्य स्वपरेषु स्याद् दानाभ्युपगमाधिकम् ।
ललित मृदुशृङ्गाराकृतो [3]सहजचेष्टनम् ॥३३६॥

---

उल्लेख इस पद्यमें है। क्षुब्धावस्थामें भी प्रभावके कारण जो विकृतिका अभाव है, उसे गम्भीरता कहते है ॥३३३॥

स्थैर्य, माधुर्य और तेज—

महान विघ्नके उपस्थित हो जानेपर भी कार्यसे विचलित न होनेको स्थैर्य कहते हैं। *सूक्ष्म कलाओंके समय प्रत्यक्ष और तर्कज्ञानको माधुर्य कहते है। माधुर्यका अभिप्राय* मन क्षोभके कारणोके रहते हुए भी मनकी स्वस्थता और शान्ति है। प्राणनाशके समय भी धिक्कारको नही सह सकनेको तेज कहते हैं। तात्पर्य यह है कि तेज वह सात्त्विक पौरुष गुण है, जिसे किसी दूसरेके द्वारा किये गये 'आक्षेप अथवा अपमानका प्राणसकट पड़नेपर भी सहन न करना कहा गया है ॥३३४॥

*शोभा और विलास—*

'शोभा' को दक्षता, शूरता आदि पौरुष गुणोंकी जननीके रूपमें देखा जा सकता है। इस गुणमे बड़ोके साथ स्पर्धा और नीचोंके साथ घृणा रहती है। हास्ययुक्त कथनको विलास कहते हैं। इसके कारण दृष्टिमें धीरता, चालमें विचित्रता और बोल-चालमें मन्दहासकी छटा छिटका करती है ॥३३५॥

औदार्य और *ललित—*

अपने या दूसरोके प्रति दान या आदानके आधिक्यको औदार्य कहते हैं। इस गुणमें प्रियभाषण पूर्वक दान अथवा शत्रु-मित्रके प्रति समदर्शिताका व्यवहार किया जाता है। कोमल और शृगारकृतिमें स्वाभाविक चेष्टाको ललित कहते है ॥३३६॥

नायिकाओंके भेद—

पूर्वोक्त नायकके गुणोसे युक्त स्वकीया, परकीया और सामान्या, ये तीन नायिकाएँ होती हैं।

---

१ विलासे सन्मतोक्तिस्-क। विलोकेन स्मितोक्ति-ख। २. सधैर्यगति-ख।
३ खप्रती सहज इति पद नास्ति।

स्वीयेतरा च सामान्या नायिका तद्गुणा त्रिधा ।
सशीला सत्रपा स्वीया प्रगुणा च सती यथा ॥३३७॥
व्रीडानतास्यामृजुचित्तवाणी, स्वशीलमालायितहारयष्टिम् ।
बभार वक्षस्युरुपट्टदेवीं लक्ष्मीमिव प्रेमकरीं निधीशः ॥३३८॥
अन्योढा कन्यका चेति सान्या तु द्विविधा मता ।
सशृङ्गाररसान्योढा कन्यका नीरसा यथा ॥३३९॥
इति स्वेष्टार्थसंवादे वनमाला स्मरातुरा ।
दूत्या [1]पत्यौ परोक्षे द्रागविक्षद्राजमन्दिरम् ॥३४०॥
स्वाङ्के समारोप्य धवेन केन कुमारि भाव्यं वद चेति सूक्ते ।
अधोमुखीभूय पितुः पुरस्ताल्लिलेख पादाङ्गुलिभिर्भुवं सा ॥३४१॥
सीत्काराश्लेषधाष्टर्याद्यैरनुरक्तेव रञ्जयेत् ।
दातारं नायकं वेश्या सा तु साधारणा यथा ॥३४२॥

स्वकीया—

शीलवती, लज्जायुक्त, विशेष गुणशालिनी और पतिव्रताको स्वकीया कहते हैं ॥३३७॥

उदाहरण—

चक्रवर्ती भरतने लज्जासे नीचेको ओर मुख किये हुए सरलचित्त और वाणी-वाली, अपने शीलसे मालाके समान आचरण करनेवाली हारसे सुशोभित और अधिक प्रेम करनेवाली लक्ष्मीके समान उस राजमहिषीको अपने वक्षस्थलपर धारण किया॥३३८॥

परकीयाके भेद—

परकीयाके दो भेद हैं—( १ ) अन्योढा और ( २ ) कन्या । अन्योढा—अन्य परि-णीता शृङ्गाररसे अत्यधिक सुसज्जित रहती है और कन्या शृंगारमें अधिक प्रेम नहीं करती, अतएव इसे रसरहित कहा गया है ॥३३९॥

उदाहरण—

किसी प्रकार अपने अनुकूल कार्यका सन्देश पाकर वनमालासे सुशोभित कामपीड़िता कोई परकीया पतिकी अनुपस्थितिमें तुरन्त दूतीके साथ राजमन्दिरमें प्रविष्ट हुई ॥३४०॥

'हे कुमारी, बोल, तेरा पति कौन होना चाहिए' अपनी गोदमें लेकर ऐसा अनु-रोध किये जानेपर पिताके सामने नीचा मुख किये हुए, वह पैरकी अंगुलियोंसे पृथिवीको कुरेदने लगी ॥३४१॥

गणिका धन देनेवाले नायकको सीत्कार, आलिङ्गन, धृष्टता आदि कार्योंमें प्रेम करनेवाली नायिकाके समान रञ्जित करती है, अत इसे सामान्या कहते हैं, क्योंकि वह सभीकी स्त्री हो सकती है ॥३४२॥

[1] पत्यपरोक्षे–ख । २. धाष्टर्यादिरनु–ख ।

पद्मरागमणिजातरक्तिमा स्फाटिकीव दृपदायताम्बका ।
जायते च गणिका यदा युता येन रागसहिता तदैव च ॥३४३॥

मुग्धा मध्या प्रगल्भेति स्वीया सा त्रिविधा मता ।
रते वामाल्पकृन्मुग्धा नवयौवनमन्मथा ॥३४४॥

नवाङ्कुरोद्भिन्नकुचा लताङ्गी मुखाब्जलोलालकचञ्चरीकाम् ।
[1]रतोररीकारमतिच्युता तां बहिः परं तुष्टिमितोऽनुगृह्य ॥३४५॥

मध्या [3]गूढवयः कामा मोहितान्त्यरते यथा ।
केशान् गृह्णति चुम्बति प्रतिलिखत्यास्फालयत्यादरा-
दुक्षो ह्यूरुतटे करं [4]रदनखं व्यापारयत्यात्मनः ।
तन्वाने रतचाटुकोटिमतुलं श्रीनायके भोः सखि
शापास्तन्न शतं व्यथामपि मया ज्ञातं न किंचित् तदा ॥३४६॥

---

गणिका—

पद्मराज मणिको लालिमाके समान प्रतीत होनेवाली तथा स्फटिक मणिके समान स्थिर और विस्तृत नेत्रवाली जब जिस पुरुषसे मिलती है, उसी समय प्रेमभावकी प्रतीति कराती है। ऐसी नायिकाको गणिका कहते हैं ॥३४३॥

स्वकीया नायिकाके भेद और मुग्धाका स्वरूप—

स्वकीया नायिकाके तीन भेद हैं—( १ ) मुग्धा ( २ ) मध्या और ( ३ ) प्रगल्भा। सुरतादि कार्योंमें असहमत, अल्प सुरतादि करनेवाली युवति और नूतन कामवासनावाली नायिकाको मुग्धा कहते हैं ॥३४४॥

उदाहरण—

नूतन विकासोन्मुख पयोधरवाली, लताके समान कृशाङ्गी, मुख कमलपर भ्रमरके समान पड़े हुए केशवाली, सुरत स्वीकृतिसे विमुख उस मुग्धाको आलिंगनकर किसी नायकने बहुत अधिक बाहरी सन्तोषको प्राप्त किया ॥३४५॥

मध्याका स्वरूप—

युवावस्थामें विद्यमान काम वासनावाली तथा सुरतके अनन्तर बेहोश हो जानेवाली नायिकाको मध्या कहते हैं। यथा—

केशोंके ग्रहण करने, चुम्बन करने, अंगोंको सहलाने, आदरपूर्वक वक्ष स्थलको ताडन करने तथा ऊरु तटपर अपने हाथोंको रखने, दन्त एवं नखक्षत करने और असीम

---

१ रतोररिका—ख। २ मितो निगूह्य—ख। मितो निगुह्य—क। ३ रूढवय —ख।
४ वरनखम्—ख।

अत्यन्तसुवय.कामा लीनेव प्रियवक्षसि ।
प्रगल्भा सुरतारम्भेऽ[1]प्यस्वाधीनमना यथा ॥३४७॥
गाढाश्लेषप्रलीनस्तनविसजयुगोद्भिन्न[2]रागोद्गमाढ्या
सान्द्रस्नेहातिरेकप्रगलितविरणत् काञ्चिसुश्रोणिवस्त्रा ।
मा माल मेति दैन्यप्रलपितवदना किं मृता [3]किं सुप्ता
काये किं सुप्रविष्टा मनसि समुपिता वेति सा रंरमीति ॥३४८॥
मध्या त्रेधा मता धीरा धीराधीरा तथेतरा ।
सागसं [4]भेदयेद्धीरा सोत्प्रासानृ[5]जुवाग्यया ॥३४९॥
केतक्या नवकण्टकैर्गलमुखं व्यापाटितं हन्त हा
प्रस्वेदक्लदमातपेन लपनं वातेन कीर्णाः कचाः ।

---

सुरतके लिए नायकके विशेष अनुरोध करनेपर हे सखि, मैंने सैकड़ों प्रकारकी शपथ खायी और उसके बाद मुझे होश न रहा, इस प्रकार कोई नायिका अपनी सखीसे अपने नायकके वृत्तान्तको कह रही है ॥३४६॥

प्रगल्भाका स्वरूप—

अत्यन्त प्रस्फुटित काम अवस्थावाली, प्रियतमके वक्षःस्थलसे चिपटी हुई, सुरतके प्रारम्भमें परतन्त्र चित्तवाली नायिकाको प्रगल्भा नायिका कहते हैं ॥३४७॥

उदाहरण—

गाढ आलिङ्गनके कारण प्रियतमके वक्षमें विलीन, कुचोंसे कमल सूत्रसे उत्पन्न रोमाञ्चसे अत्यधिक रागको सूचित करनेवाली तथा अत्यन्त प्रेमकी अधिकतासे गिरी हुई और शब्द करती हुई रशना—काञ्चीवाले तथा स्खलित हुए कमरके वस्त्रवाली कोई प्रगल्भा 'नहीं, नहीं बस करो' इस प्रकार दीनतासे युक्त वचन बोलती हुई 'मर गयी, सो गयी, शरीरमें घुस गयी, अथवा मनमें छिपकर रह गयी' इस प्रकार कथन करती हुई रमण की ॥३४८॥

मध्या नायिकाके भेद—

मध्या नायिकाके तीन भेद हैं—( १ ) धीरा ( २ ) अधीरा और ( ३ ) धीरा-धीरा । सरल बोलीवाली धीरा नायिका अपराधी प्रियतमको आलंकारिक भाषामें कष्ट देती है ॥३४९॥

धीरा मध्याका उदाहरण—

खेद है कि केतकीके नवीन कण्टकसे तुम्हारा गला और मुख फट गया है । धूपके कारण मुख पसीनेसे आर्द्र [illegible] गया है । केश पवनके कारण अस्त-व्यस्त हो गये हैं ।

---

१. खप्रतौ अपि पदं नास्ति । २. रोमोद्गमाढ्या–ख । ३. किं नु सुप्ता–ख । ४ खेदये-द्धीरा–ख । ५. –नृजुवान् यथा–ख ।

यातायातपरिश्रमाद् वपुरिदं क्लान्तं तवेवं त्वयि
तावत्तिष्ठ च तिष्ठ मा विश गृह धूल्या प्ररक्ताम्बका ॥३५०॥
धीराधीरा मता साश्रुवक्रसोत्प्रासवाग्यथा ।
दयिते किं नाथ कान्ते जहिहि मयि रुषं रोषतः किं कृतं ते
मम चेतो दन्दहीमि प्रियवठर कृतं किं त्वयागो मयैव ।
यदि चैवं रोदिषि त्वं किमिति रुदितहृत्त्वं[1] नु को मे प्रियोऽहं
नहि दग्धा मे मनस्त्वं रुदितमकृत[2] सा त्वं चमूरीशितेति ॥३५१॥
गलदश्रुप्रवाहेण कठोरवचसा क्रुधा ।
खेदयेत्सापराधं या स्यादधीरा च सा यथा[3] ॥३५२॥
दन्तोत्पीडगताधरामृतरसं स्वेदच्युतास्यद्युतिं
गाढाश्लिष्टभुजोरुपाशयुगलव्याबन्धनाशक्तिकम् ।
नेत्रैरीक्षितुमक्षमा वयममुं त्वं मुञ्च मुञ्चालि भो
किं तेनाद्रियतां च मा खलवरो यायातु यायातु सः ॥३५३॥

---

आने-जानेके परिश्रमसे यह शरीर थक गया है, अतएव ठहरो ठहरो घरमें मत घुसो, धूलिसे रँगी हुई आँखवाली किसी मध्या धीराने कहा ॥३५०॥

अश्रुयुक्त मुखवाली तथा सव्यङ्ग्य वचनवाली न यिका धीराधीरा मानी गयी है। धी.ाधीराका उदाहरण—

हे प्रिये ! क्या कहते हो स्वामिन्, प्रिये मुझपर क्रोध मत करो। क्रोधसे मैंने क्या तुम्हारा किया ? मेर चित्तको बार-बार जलाती हो। हे कठोर प्रेमी, तूने क्या किया है ? अपराध तो मैंने ही किया है। तब इस प्रकार रोती क्यों हो ? मेरी रुलाई रोकनेवाले तुम कौन हो ? मैं तुम्हारा प्रियतम हूँ। तुम मेरे मनको जलानेवाले नहीं हो, इसके बाद वह रो पडी कि तुम सेनाके स्वामी हो। शासक हो ॥३५१॥

अधी।ाका उदाहरण—

गिरते हुए आमुओंको धारासे तथा कर्कश वचनसे जो क्रुद्ध नायिका अपराधी प्रियतमको कष्ट पहुँचावे, उसे अधीरा कहते हैं ॥३५२॥

मध्या अधीराका उदाहरण—

परनायिका कृत दन्तक्षतके कारण नष्ट अधरामृत रसवाले, रतिजन्य पस नासे नष्ट मुख कान्तिवाले और गाढ आलिङ्गनके कारण, नष्ट भुजाकी शक्तिवाले, इसको हम नेत्रोंसे देखना नहीं चाहती। हे सखि ! इसे छोडो-छोडो, इससे क्या लाभ ? इसका आदर मत करो, यह महादुष्ट चला जाये–चला जाये ॥३५३॥

---

१. नु मे कोपे प्रियोऽहम्–ख। २. सान्त्व चमूरीशितेति–ख। ३. यथा इत्यस्यानन्तर खप्रतौ वठरस्यान्मातृमुख इत्यभिधानात् कर्णाटभाषायाम्।

प्रगल्भाऽपि त्रिधा मध्यावदेव परिभाविता ।
व्याजेनाद्या रतं त्यक्त्वा सागसं खेदयेद्यथा ॥३५४॥
कान्ताभ्यर्णस्थिता सा करधृतसुमनःकन्दुकानीतिदम्भा-
दाश्लेषं विघ्नयन्ती गलखलपितादीनि चालीजनेभ्यः ।
ताम्बूलं तालवृन्तं मुकुरमपि ममाशानयन्त्वित्युपात्त
नीतेभ्यः कोपजालं सफलमकृत तं चातुरी खेदयन्ती ॥३५५॥
दृष्ट्वा तं खण्डितोष्ठं कलहयति पुरैवाशु केशग्रहं नो
दत्ते गण्डं सदोष्ठं वितरति न च सञ्चुम्बितुं भुग्नसुभ्रूः ।
नीवीविस्रंसने वा वितरति न तनुं श्लिष्यतोऽप्यप्रहृष्टा
शिक्षां तन्वी स्वनेतुं कुरुत इति महाकोप एवोऽत्र नान्यः ॥३५६॥
धीराधीराप्रगल्भादि सारप्रासानुजुवाग्यथा— .
अन्योन्यस्मेरता च भ्रुकुटिविरचना दृष्टिपातः प्रसादो
गाढाश्लेषेऽपि मौनं भणितमनुनयो यत्र रोमाञ्चवृद्धि ।

---

प्रगल्भा नायिकाके भेद—

प्रगल्भा नायिकाके भी मध्यमा नायिकाके समान ही तीन भेद होते हैं। इनमे धीराप्रगल्भा अपराधी प्रियतमको किसी बहानेसे सुरत सुखसे वंचित करके दुःख देती है ॥३५४॥

प्राढा धीराका उदाहरण—

प्रियतमके पासमें खडी, वह हाथमें पकडे हुए पुष्पके कन्दुकको लानेका बहाना करनेवाली आलिंगन और गलेसे सटकर वार्तालापमें विघ्न पहुँचाती हुई पान, पंखा, दर्पणको मेरे पासमें लाओ और सखियोके लानेपर सखियोके द्वारा ही प्रियतमको कष्ट पहुँचाती हुई उस चतुर नायिकाने अपने क्रोधको सफल किया ॥३५५॥

प्रगल्भा धीराधीराका उदाहरण—

सुन्दर और टेढी भौंहवाली कोई नायिका कटे हुए ओष्ठवाले अपने प्रियतमको देखकर कलह करती है। प्रथम केशग्रह नही होने देती, चुम्बन करनेके लिए सुन्दर अधरसे युक्त कपोलको नही देती नीवीके स्खलित हो जानेपर भी शरीरको प्रदान नही करती, आलिंगन करनेपर भी प्रसन्न नही होती इस प्रकार कृशांगी वह अपने नायकको दण्ड देती है। इसमें कारण महान क्रोध ही है दूसरा कुछ भी कारण नही है ॥३५६॥

प्रगल्भा धीराधीरा रहस्यपूर्ण कुटिल शब्दका प्रयोग करती है।

परस्पर दर्शन होनेपर मुँहका विकसित होना, भौंहोका टेढा करना, दृष्टिका पडना, प्रसन्नता, गाढ आलिंगन करनेपर भी मौन अनुनय करनेपर भी अलकारकी ध्वनि, रोमाचकी वृद्धि स्नेहका आधिक्य भी कोपाधिक्यका कारण प्रेमकी विरसता होती है। देखो

---

१ ममास्वानयत्वि-क ।

स्नेहोद्रेकोऽपि कोपो भवति ननु सदा तस्य वैरस्यमासी-[1]
त्प्रेम्ण. पश्याद्य पादान्तग लुठसि तथाप्यस्ति मन्यु खलायाः ॥३५७॥
अधीरा तु प्रगल्भादिस्तर्जयेत्ताडयेद्यथा-
कोपादायान्तमुष्णश्वसितदयितया बाहुपाशेन बध्वा[2]
वासागार च नीत्वा परिजनपुरत. सूचयन्त्यापराधम् ।
नातो भूयो दुरात्मन्निति मधुरगिरा सरुदत्या[3] पदाभ्या
मञ्जीरासिञ्जिताभ्या हसति मुदमितस्ताडितो निह्नुतोऽङ्ग. ॥३५८॥
मध्या तथा प्रगल्भा च भिदा ज्येष्ठाकनिष्ठयो. ।
प्रत्येक षड्विधा प्रोक्ता कामितोपकरो यथा ॥३५९॥
कान्ते एकत्रसुस्थे स्वविदितचरमात्प्रेमतोऽभ्यपेत्य दृष्ट्वै-
कस्या नेत्रे पिधायापिहितवरमहाकेलिदम्भेन चान्याम् ।
ईषद्ग्रीवाप्रभङ्ग पुलकितसुतनू रोमहृष्टि दधाना
मन्तर्हासोरुगण्डा तरलतरदृश चुम्बति द्राक् च धूर्तः ॥३६०॥

---

आज उसके पैरोंके पासमें लोटता है, तो भी उस दुष्टाका क्रोध शान्त नही होता ॥३५७॥

प्रगल्भा अधीरा—

प्रगल्भा अधीरा नायिका अपराधी प्रियतमको डराती और मारती है ।

*क्रोधसे गर्म साँस लेती हुई नायिकाने अपराधी प्रियतमका बाहुबन्धनसे बाँधकर* तथा विलासभवनमें ले जाकर नौकरोंके समक्ष अपराधकी घोषणा करती हुई बोली—हे दुष्ट, ऐसा काम फिर कभी नही करना ऐसा कहकर रोती हुई मधुर ध्वनि करते हुए नूपुर युक्त चरणोंसे हँसते नायकको उसने चरण प्रहार द्वारा ताडित किया तथा आनन्दित और प्रदीप्त नायकने उसे छिपाया, चोटका खयाल न किया ॥३५८॥

मध्या और प्रगल्भा नायिकाके भेद—

मध्या और प्रगल्भा नायिकाके दो-दो भेद होते है । मध्या ज्येष्ठा, मध्या कनिष्ठा, प्रगल्भा ज्येष्ठा, प्रगल्भा कनिष्ठा—इस प्रकार उपर्युक्त धीरा अधीरा इत्यादिके भेदोको मिलाकर कामियोको सन्तुष्ट करनेवाली मध्या और प्रगल्भा नायिका छह-छह प्रकारकी होती है ॥३५९॥

कोई धूर्त नायक एक जगह बैठी हुई अपनी दो प्रियतमाओंको देखकर आवाजके विना पैरोंके द्वारा प्रेमसे उनके पास गया और अत्यन्त आदरसे एकके नेत्रोको हथेलीसे बन्द कर उत्तम खेलके बहाने गर्दनको थोडासा टेढा किया तथा रोमांचित होकर रोमाच-को धारण करनेवाली भीतरी हँसीसे पुलकित कपोलवाली और चचल नयनोवाली दूसरी नायिकाका शीघ्रतासे चुम्बन कर लिया ॥३६०॥

---

१. वैराग्यमासीद्-ख । २ खप्रतौ 'मुष्ण' इति नास्ति । ३. सरुदन्त्या-ख ।

अष्टावासामवस्थाः स्युः स्वाधीनपतिकादयः ।
स्वाधीनपतिका वासकसज्जिका कलहान्तरा ॥३६१॥

खण्डिता विप्रलब्धा तु तथा प्रोषितभर्तृका ।
विरहोत्कण्ठिता [1]चान्या तथान्या चाभिसारिका ॥३६२॥

स्वाधीनपतिका [2]सन्नायत्तनाथा मता यथा ।
यालकृता प्रियागत्या यथा वासकसज्जिका ॥३६३॥

[3]उरोजयोरेणमदेन तस्याः कुतूहली यं मकरं लिलेख ।
विभावयामास स भावयोनेः स्थूलाग्रजाग्रन्मकरध्वजस्य ॥३६४॥

काञ्चीसु नूपुरविसि[4]ञ्जितचित्तरम्या
गुञ्जद्‌द्विरेफमुखनीरजशोभमाना ।
भास्वत्युदेष्यति मृणालनिभोरुहारा
कान्ते समेष्यति बभौ नलिनीव तन्वी ॥३६५॥

---

उपर्युक्त नायिकाओंके स्वाधीनपतिका आदि आठ भेद होते हैं । (१) स्वाधीन-पतिका (२) वासकसज्जिका (३) कलहान्तरा (४) खण्डिता (५) विप्रलब्धा (६) प्रोषितभर्तृका (७) विरहोत्कण्ठिता (८) अभिसारिका ॥३६१-३६२॥

स्वाधीनपतिका और वासकसज्जिका—

सदा पतिके समीप और अधीन रहनेवाली नायिकाको स्वाधीनपतिका और जो प्रियतमके आगमनको सुनकर अपनेको सजाती है, उसे वासकसज्जिका कहते हैं ॥३६३॥

उदाहरण—

नायिकाके अधीन रहनेवाले किसी कौतुकी नायकने उस प्रियतमाके वक्ष स्थलपर कस्तूरीसे मकराकृति बनायी । वह आकृति भावसे उत्पन्न कामदेवके विशाल दाँतके समान शोभित होने लगी ॥३६४॥

रशना और नूपुरके शब्दसे प्रसन्न चित्तवाली तथा गूँजते हुए भ्रमरसे युक्त, कमलके समान मुखसे सुशोभित, कमलनालके समान श्वेत और शीतल हारसे युक्त वक्षः-स्थलवाली, विरहसे कृशांगी नायिका प्रियतमके आनेपर कमलिनीके समान शोभित हुई ॥३६५॥

---

१. ज्या तथा चान्याभिसारिका–ख । २. ऽसन्ना इति पद–खप्रतौ नास्ति । ३. उरोजरेण–ख । ४. सजित–ख ।

पश्चादार्ता निरस्येशं कलहान्तरिता यथा ।
विबुद्धाङ्कजचिह्नेशे खण्डितेर्ष्यावती यथा ॥३६६॥

अनुनेतुमनाः कान्तः परुषोक्त्या हृतो गतः ।
किमिन्दुरभ्रसच्छन्नो न संहरति कौमुदीम् ॥३६७॥

ओष्ठं सद्दन्तदष्टं स्थगयसि करतः कीर्णकेशान्सुमौल्या
सत्पीनोत्तुङ्गचञ्चत्कुचरचितमहाकुङ्कुमार्द्रं च वक्षः ।
वस्त्रेणास्या नखाग्रैर्लिखितगलतटं गोपयस्यच्छहारै-
र्दिग्व्यापी स्त्रीसुभोगव्यतिकरजनितः केन गोप्योऽङ्गगन्ध ॥३६८॥

वञ्चिता समयायानाद्विप्रलब्धेशिना यथा ।
देशान्तरस्थिते नाथे यथा प्रोषितभर्तृका ॥३६९॥

---

कलहान्तरिता और खण्डिता नायिका—

अपने प्रियतमको पाससे हटाकर पश्चात् जो अफसोस करती है, उसे कलहान्तरिता तथा प्रियतमको परनायिकाके साथ उपभोग करनेसे लगे हुए चिह्नको देखकर नायकसे ईर्ष्या करनेवाली नायिकाको खण्डिता कहते हैं ॥३६६॥

कलहान्तरिताका उदाहरण—

नायिकाको मनानेकी इच्छावाला कोई नायक, उस नायिकाके कर्कश वचनोंसे व्यथित होकर चला गया, इसपर वह नायिका उसी प्रकार दु:खी हुई, जिस प्रकार मेघाच्छादित चन्द्रमा कौमुदीको नष्ट कर देता है। आशय यह है कि जिस प्रकार मेघाच्छादित चन्द्रमा कौमुदीको नष्ट कर देता है, उसी प्रकार नायिका द्वारा कलह किये जानेपर नायकके वियोगसे नायिका दुःखी होती है ॥३६७॥

खण्डिताका उदाहरण—

कोई खण्डिता अपने प्रियसे कहती है कि आप उस परनायिकाके दाँतसे काटे ओष्ठको हाथसे ढँकते हो, अस्त-व्यस्त केशोंको सुन्दर मुकुटसे, उसके पीन और उन्नत स्तनोंसे संलग्न अधिक कुंकुमसे आर्द्र छातीको वस्त्रसे, उसके नखके अग्रभागसे चिह्नित कण्ठको स्वच्छहारसे छिपाते हो तो सर्वत्र फैलनेवाले, स्त्रीसुरतसे उत्पन्न शरीरकी गन्धको कैसे छिपाओगे ? ॥३६८॥

विप्रलब्धा और प्रोषितभर्तृका—

प्रियके द्वारा किये गये संकेत या आगमनसे ठगी हुईको विप्रलब्धा तथा जिसका प्रिय परदेश गया हो, उसे प्रोषितभर्तृका कहते हैं ॥३६९॥

आलि यामो गतो नाथस्तथाप्यायाति नाधुना ।
याम उत्तिष्ठ विश्वासः कोऽस्ति वञ्चकपूरुष (षे) ॥३७०॥

सौधोपरि स्थितवती सकरस्थगण्डा
दूरान्तरस्थपतिमात्मनि चिन्तयन्ती ।
तत्पाणिपीडितकुचा च तदङ्कनिष्ठा
स्वां मन्यते पतियुतां वियुतापि तन्वी ॥३७१॥

अव्यलीकविलम्बेऽपि विरहोत्कण्ठिता यथा ।
सर्तुं सारयितुं वेच्छुर्यया सा चाभिसारिका ॥३७२॥

[२]दूति प्रेयान् परिगतनटीदृग्वटीभिः प्रबद्धो
नूनं नो चेत् प्रसरति विधौ कौमुदी द्रावयन्[३]त्सोम् ।
प्रद्युम्नेन्दूपलमुरसरस्फारगन्धे प्रवाति
मन्दं मन्दं मरुति शिशिरे किं विलम्बेत कान्तः ॥३७३॥

---

विप्रलब्धाका उदाहरण—

हे सखि, एक प्रहर बीत गया, तो भी अभी प्रियतम नहीं आया। हे ठगपुरुष, हम चलें, उठो वंचक पुरुषमें क्या विश्वास हो ! ॥३७०॥

प्रोषितभर्तृकाका उदाहरण—

सुन्दर हथेलीपर गालको रखी हुई तथा कोठेपर स्थित विरहिणी तन्वी कोई नायिका दूर गये हुए अपने पतिका चिन्तन करती हुई, उसके हाथसे दबाये हुए स्तनवाली तथा उसकी गोदमें उपविष्ट अपनेको सयोगिनी मानती है ॥३७१॥

विरहोत्कण्ठिता और अभिसारिका—

वस्तुतः किसी कारणवश पतिके परदेसमे विलम्ब करनेपर विरहोत्कण्ठिता तथा स्वय प्रियतमके पासमें जाने या उसे बुलानेकी इच्छावाली नायिकाको अभिसारिका कहते हैं ॥३७२॥

विरहोत्कण्ठिताका उदाहरण—

कोई विरहोत्कण्ठिता अपनी दूतीसे कह रही है—हे दूति ! हमारा प्रियतम चारो ओर रहनेवाली नारियोकी दृष्टिरूपी मजबूत रस्सियोसे निश्चय ही बाँध लिया गया है, नहीं तो कामरूपी चन्द्रकान्तमणिको द्रवित करनेवाली चन्द्रकिरणके साथ चन्द्रमाके इस प्रकार उदित होने तथा बहुत अधिक गन्धवाले शीतलवायुके मन्द-मन्द चलनेपर इस समय प्रियतम विलम्ब क्यो करता ? अर्थात् तुरन्त आ जाता ॥३७३॥

---

१. वञ्चकपूरुषे-ख । २ दूती....ख । ३. द्रावयन्तीम्-ख ।

स्वापाङ्गाभेन्दुकान्तीक्षणपरि(वि)चितास्त्यक्तलज्जाः स्मरेषू-
त्पातथोजर्जरान्तःकरणविचलिताः फुल्लराजीवनेत्राः ।
*गाढाश्लेषाभिवाञ्छा गलरवमुखरा वञ्चितालीसमूहाः*
[4]श्रीकान्तान्सापराधानपि कठिनकुचाः स्निग्धकेशाः[3]सरेयु. ॥३७४॥

स्मरसि मनसि मात. कं सुरोमाञ्चिताङ्गी
मदविलुलितनेत्रा चित्रनारीपटस्था ।
इव दिगनभिवीक्षा किं ह्रिया ब्रूहि गूढं
[4]दहतकि मदनः (?) स्वद्रोहिणी शून्यचित्ता ॥३७५॥

लिङ्गिनी शिल्पिनी दासी धात्रेयी प्रतिवेशिनी ।
कारुः सख्यो सुदूत्यः स्युस्तदभावे स्वयं मता ॥३७६॥

विंशतिः स्त्रीष्वलंकाराः सत्त्वजा यौवने मताः ।
त्रयोऽप्यङ्गभवा भावो हावो हेलेति भाविताः ॥३७७॥

---

अभिसारिकाका उदाहरण—

अपने नयनके कोणकी कान्तिके समान चन्द्रकान्तितुल्य नयनोंसे परिचित, निर्लज्ज, कामके उपद्रवसे जर्जर, अन्त करणसे विचलित, विकसित नयन, गाढ आलिंगनकी इच्छावाली, कण्ठके शब्दसे मुखर, सखि-समूहको ठगनेवाली, कठोर स्तनवाली, चिक्कन केश या योनिवाली अभिसारिकाएँ अपराधी होनेपर भी प्रियतमके पास जायें ॥३७४॥

कोई नायिका अपनी धायसे कह रही है—हे मातः ! रोमांचयुक्त, मदसे नाचते हुए नेत्रोंवाली, वस्त्रपटपर चित्रित नारीके समान दिशाओंको न देखनेवाली, अपने ही साथ द्रोह करनेवाली, शून्यचित्त होकर किसे स्मरण कर रही हो, लज्जासे क्या लाभ ? गुप्तरीतिसे कहो, क्या कामदेव जला रहा है ॥३७५॥

दूतियाँ—

*संन्यासिनी, शिल्पिनी, दासी, धात्री*—धाय, पड़ोसिन, कारीगरीको जानकार, धोबिन, नाइन, तमोलिन इत्यादि सखियाँ तथा इन सबके अभावमें नायिका भी दूतीका कार्य करती है ॥३७६॥

*स्त्रियोंके सात्त्विक भाव*—

युवावस्था आनेपर स्त्रियोंमें बीस सात्त्विक भाव होते हैं । अंगोंसे उत्पन्न भाव, हाव और हेला तीन सात्त्विक भाव हैं ॥३७७॥

---

१. परिचकितास्-क । २. श्रीकान्तासापराधानपि....-ख । ३. स्मरेयु.-क । ४. दहतकिमधनः-ख ।

सप्तालंकृतयः शोभा कान्तिर्दीप्तिप्रगल्भताः।
[1]माधुर्यं धैर्यमौदार्यमित्येताः परिभाषिताः ॥३७८॥

लीलाविलासललिते किलिकिंचितविभ्रमौ च [2]कुट्टमितम्।
मोट्टायितविब्बोकौ विच्छित्तिर्विहृतमाविविच्यन्ते ॥३७९॥

सत्त्वं हि मनसो वृत्तिविशेषो [3]विकृतिच्युतिः।
भावो हि भाव्यलंकारकृदादिविकृतिर्यथा ॥३८०॥

बालक्रीडास्वबद्धादृ[4]तिरलसदृगाबद्धधम्मिल्लभारा
श्रोत्रे संभोगवार्तास्वपि नयति शनैराश्रितालीजनेभ्यः।
पुंसामङ्कं विशङ्कं तरलमृगदृगारोहति प्राग्यथा नो
साम्युद्भिन्नस्तनोद्यन्न[5]वमदनकलानम्यमाना कुमारी ॥३८१॥

भावो मानससंभूतः शृङ्गारो विविधास्त्रियाम्।
दृशा भ्रुवा विकारो यः स हावः स्मरजो यथा ॥३८२॥

---

शोभा, कान्ति, दीप्ति, प्रगल्भता, माधुर्य, धैर्य और औदार्य ये सात नारियोंके शोभावर्द्धक सात्त्विकभाव हैं ॥३७८॥

लीला, विलास, ललित, किलकिंचित, विभ्रम, कुट्टमित, मोट्टायित, विब्बोक, विहृत, सत्त्वज अलंकार हैं ॥३७९॥

सत्त्व और भावका स्पष्टीकरण—

मनकी वृत्तिको सत्त्व और विशेषकी विकृतिच्युति तथा भविष्यमें शोभा बढ़ानेवाली प्रभृति विकृतिको भाव कहते हैं ॥३८०॥

बालकोंके खेलोंमें आदर भावनावाली, अलसायी आँखोंसे युक्त, जूड़ाको ठीक तरहसे सजानेवाली, धीरेसे आश्रित सखियोंके द्वारा की जानेवाली संभोगकी बातोंको सुननेवाली, कुछ विकसित पयोधरावाली, उदीयमान नूतन कामकलाकी ओर झुकाववाली चंचल-नयना कुमारी बाल्यकालके समान पुरुषोंकी गोदमें शंकारहित आरोहण नहीं करती है ॥३८१॥

हाव-भाव—

मन से उत्पन्न स्त्रियोंके विविध शृंगारको भाव और कामसे उत्पन्न आँख या भौंहोंके विकारको हाव कहते हैं ॥३८२॥

---

१. माधुर्यधैर्य ...ख। २. कुट्टमितम्–ख। ३. विकृतिच्युत –ख। ४. धृतिरलस–ख। ५. नवमदनकला–ख।

लसत्पञ्चबाणस्य बाणैरशेषैः
स्फुरद्भ्रूधनुर्मुच्यमानैर्निशातैः ।
कटाक्षैर्हृदुद्भेदशक्तैः शरव्यं
सुभद्राङ्गना[1] विध्यति त्वां लताङ्गी[2] ॥३८३॥
शृङ्गारद्योतको व्यक्तो यथा हेला स एव च ।
वरतरमकरन्दास्वादमत्तां स्वदृष्टि
मधुकरवरमालां चारुनिष्पन्दवृत्तिम् ।
अलसलसदपाङ्गां[3] कामचञ्चत्पताका[4]
भवदनुनयदूती प्रेषयन्ती न ते स्यात्[5] ॥३८४॥
अङ्गालकरणं शोभा रूपतारुण्यतो[6] यथा ।
तामीषदुद्भिन्नकुचा मृगाक्षी
स्वाङ्गोरुशोभाजितसर्वभूषाम् ।
नेपथ्यगेहे पुरतो निषण्णाः
क्षण व्यलम्बन्त सुभूषयन्त्यः ॥३८५॥

---

चमकते हुए भौंहरूपी धनुपसे छूटे, हृदयको वेधनेमें समर्थ कटाक्षोंसे शोभित लताके समान कृशांगी सुभद्रा इत्यादि नारियाँ लक्ष्यस्वरूप तुझे कामके सम्पूर्ण बाणोंसे छेद रही हैं ॥३८३॥

हेला—

शृंगारके प्रकाशक व्यक्त हाव ही हेला है।

उदाहरण—

सुन्दर मकरन्दके पीनेसे मतवाली, सुन्दर निश्चेष्ट, मतवाली आँखोंवाली भ्रमरकी सुन्दर श्रेणीतुल्य अलसानेसे सुशोभित नेत्रकोणवाली, कामदेवकी फहराती हुई लताके समान आपको मनानेके लिए दूतीको भेजती हुई वह नायिका आपकी नहीं हो सकती ? ॥३८४॥

शोभा—

रूप और तरुणाईसे अंगोंके अलंकरणको शोभा कहते हैं।

उदाहरण—

अपने अंगोंकी अधिक सुन्दरतासे सभी आभूषणोंको जीत लेनेवाली, किंचित् विकसित पयोधरवाली उस सुन्दरीको, सामने बैठी हुई तथा अलकृत करती हुई सुन्दरियोंने नेपथ्यगृहमें क्षणमात्रका विलम्ब कर दिया ॥३८५॥

---

१. शुभाङ्गना–क। २. लताङ्गि–ख। ३. –दपाङ्गा–ख। ४. पताका–ख। ५. प्रेषयन्तीव तेऽस्यात्–क तथा ख। ६. तारुण्यता–ख।

अतिरागरसापूर्णा कान्तिः शोभैव सो यथा ।

वासागारासितायां ललितकुचरुचोत्सारित गण्डभासा
भग्नं कण्ठोपघूर्णत् कलरुचिरमहागानतो भर्त्सितं वा ।
अन्यासंसर्गरोधि स्वपतितनुमहाबन्धरज्जूयिताक्षी
प्रद्योते केशबन्धे निहितमिह तमो भारतेशो लुलोके ॥३८६॥

कान्तिरेव च विस्तारगता दीप्तिर्यथा मता ।

वालाङ्घ्रपुष्पमूले[२] बहलकिसलयच्छादिते कायकान्त्या
श्रीवल्लीमण्डपे सा स्वपतिभुजबलोत्सारितारातिमालाम् ।
ध्वान्तालीं दर्शयन्ती चरति घनकुचोत्सारयन्ती कृशाङ्गी
गुञ्जन्मञ्जीरनादभ्रमरपिकरवैः कायजोद्रेकयन्ती ॥३८७॥

त्रपोत्पन्नभयत्यागः प्रागल्भ्यं भणितं यथा ।

---

कान्ति—

अत्यन्त राग और रससे परिपूर्ण शोभाको ही कान्ति कहते हैं ।

उदाहरण—

केलिभवनमें स्थित नायिकाके सुन्दर कुचकी कान्तिसे खदेड़े हुए, उसके कपोलके तेजसे भागे हुए, कण्ठके पास नृत्य करते हुए सुन्दरतम महागानसे डराये हुए, अन्य रमणियोंसे अपने पतिके संसर्गको रोकने में रस्सीके समान प्रतीत होनेवाले, नयनोंके प्रकाशसे केशपाशमें रखनेके समान अन्धकारको श्रीभरतने देखा॥३८६॥

दीप्ति—

अत्यन्त विस्तृत हुई कान्तिको ही दीप्ति कहते हैं ।

उदाहरण—

शरीरकी कान्तिरूपी बहुत किसलयोंसे आच्छन्न पवनसे हिलते हुए पुष्प और मूल वाले लता मण्डपमें अपने प्रियतमको भुजाके बलसे हटाये हुए शत्रु समूह स्वरूप अन्धकार श्रेणीको दिखाती हुई तथा सुदृढ़ स्तनोंसे दूर भगाती हुई, शब्द करते हुए मंजीरके शब्दके समान भ्रमर और कोयलोंके शब्दोंसे शरीरमें उत्पन्न सौन्दर्यको बढ़ाती हुई वह कृशांगी घूमने लगी ॥३८७॥

प्रागल्भ्य—

लज्जासे उत्पन्न भयके त्यागको प्रगल्भता कहते हैं ।

---

१ –मिव–क ख । २ माले–ख ।

घर्मासारा प्रचञ्चन्मणितघनरवा मुक्तके[1]शौघमेघा
नेत्रप्रद्योतविद्युत्प्रसरसुरुचिरा सालकास्येन्दुरम्या।
आरक्ताक्षी प्रभाश्रीशबलितमहिमभ्रूसुत्रामचापा
प्रावृट्कालोपमा सा रतनैरचरिता [3]शिक्षिकाभूत्कलानाम् ॥३८८॥
माधुर्यं रम्यता श्लाघ्यवस्तुयोगेऽपि तद्यथा।
वल्काम्बरेणापि च चारुगुञ्जाफलोरुहारेण विभूषितापि।
वनेचरी कुम्भकुचा नितम्बभा[4]रेभयाना निरुणद्धि पान्थम् ॥३८९॥
चलनेनाहतं चित्तवृत्तं धैर्यं भवेद्यथा।
निशि निशि शशिबिम्बो जाज्वलीतु स्वगात्र-
ज्वरपरिचितहारो दन्दहीतु[5] प्रतप्तः।
अतनुरपि निहन्तु प्राज्यमेवं च भर्तुः
पितुरपि मम मातु श्लाघ्यता नन्वहाप्या ॥३९०॥

उदाहरण—

पसीनेसे स्नात, वृद्धिगत रत्नास्य मणियोंकी ध्वनियोंसे व्याप्त, मेघके समान खुले हुए केशसमूहसे युक्त, चमकती हुई विद्युत्‌के विस्तारसे सुन्दर, केशयुक्त मुखचन्द्रसे रमणीय, ईषत् रक्त नेत्रवाली, देहकी प्रभासे चित्रित, भौंहरूपी इन्द्रधनुषके चापसे विशिष्ट वर्षा ऋतुके समान, आसक्त मनुष्योंसे उपभुक्त वह सुन्दरी कलाओंकी शिक्षिकाके समान प्रतीत हुई ॥३८८॥

माधुर्य—

प्रशंसनीय वस्तुओंके योग न रहनेपर भी रम्यताको माधुर्य कहते हैं।

उदाहरण—

वृक्षके छालके वस्त्रसे तथा सुन्दर गुंजाफलके आभूषणोंसे सुशोभित, कुम्भके समान पयोधरवाली और नितम्बके भारसे हस्तिनीके समान मन्द-मन्द चलनेवाली वह वनेचरी पथिकको रोक रही है॥३८९॥

धैर्य—

अचंचल मनोवृत्तिको धैर्य कहते हैं।

उदाहरण—

धैर्यशालिनी कोई नायिका कह रही है—प्रति रात्रि चन्द्रमा बार-बार जले, प्रतप्त ज्वर अपने शरीरको खूब जलावे, कामदेव भी मार डाले, तो भी अपने पति, पिता और माताकी प्रतिष्ठा गँवाने योग्य नहीं है ॥३९०॥

१. केशाघमेघा–ख। २. वर–ख। ३. शिक्षिता–ख। ४ भारेभयानानि रुणद्धि–ख।
५ दन्दहीतु....–ख।

बह्वायासेऽपि चौदार्यं विनयोत्कर्षता यथा ।
प्रस्वेदबिन्दुवदना श्लथकेशबन्धा
क्रीडारुणाक्षियुगला रदपीडितोष्ठाम् ।
कण्ठस्तनादिनखरक्षतचन्द्रखण्डा
तुष्टो विलोक्य निधिपो विनयान्विता ताम् ॥३९१॥
चेष्टितैर्मधुरैर्लीला प्रियानुकरणं यथा ।
[1]उषित शयितं हसितं रमितं
भ्रमितं सुगतं सुकृतम् ( सुघृतम् ) ।
प्रियगं रमणोव नटी सरसा
वरवासगृहेऽनुचकार वरा ॥३९२॥
चेष्टातिशयनं गात्रे [2]विलापः प्रियवीक्षणात् ।
स्फुटन्नेत्रपद्मा स्मितोत्केसराढ्या
लसद् वाग् द्विरेफोरुझङ्काररम्या ।

औदार्य—

बहुत परिश्रम करने पर भी सदा विनय भाव रखनेको औदार्य कहते हैं ।

उदाहरण—

चक्रवर्ती भरत पसीनासे युक्त मुखवाली, शिथिल केश बन्धनवाली, क्रीडाके कारण रक्तनयन, दाँतसे पीडित ओष्ठवाली, कण्ठ और कुच इत्यादिपर नखक्षतसे खण्डिता, नम्रतासे युक्त उस प्रियतमाको देखकर परम प्रसन्न हुआ ॥३९१॥

लीला—

मधुर चेष्टाओं तथा वेषादिसे प्रियतमके अनुकरणको लीला कहते हैं ।

उदाहरण—

सरस नटीके समान किसी सुन्दरीने सुन्दर विलास भवनमें प्रियतमके रहने, सोने, हँसने, रमण करने, घूमने और गमन करने, आदि सुकृत्योंकी नकल की ॥३९२॥

विलास—

प्रियतमके दर्शनसे स्थान, आसन, मुख और नेत्रादि क्रियाओंकी विशेषताओंको विलास कहते हैं ।

उदाहरण—

विकसित नेत्रकमलवाली, ईषद् हास्यरूपी केशरसे भरपूर, सुन्दर वचनरूपी

१. उषितं हसितं शयित रमितम्–ख । हसितं गदित रमितम्–क । २ विलास –क ।

अपास्तोरुधैर्या मरालोरुयाना
स्मरं पद्मिनी स्वं बभौ व्यञ्जयन्ती ॥३९३॥

मसृणं सुकुमारोऽङ्गविक्षेपो ललितं यथा ।
पुष्पाञ्जलिं स्फुरदपाङ्गमुपक्षिपन्ती
श्रीहस्तपल्लवविवर्तनतो लपन्ती
पादारुणाम्बुजयुगं भुवि विक्षिपन्ती
भ्रूभङ्गमादिवयसा नृपमालुलोके ॥३९४॥

शुगुरुद्रोषादिसांकर्यं यथा तु किलकिंचितम् ।
[1]द्यूते भर्त्रा जिते व्यावितवसनकुचादर्शनेनास्य चित्तं
भ्रान्तं कृत्वा विजिग्ये पुनरपि विजिते सावधानेन भर्त्रा ।
कोपारक्ताक्षिवीक्षा भ्रमितपतिमना जेतुकामा लताङ्गी
तेनैवास्मिन् जिते सा रुदितनतमुखी तुष्टिगास्यं लुलोके ॥३९५॥

---

भ्रमरोंकी झंकारसे रम्य, अधिक धैर्यको छोड़ देनेवाली तथा हंसके समान सुन्दर चालवाली और अपने काम भावको प्रकट करती हुई पद्मिनी—नायिका सुशोभित हुई ॥३९३॥

ललित—

अंगोकी सुकुमारता, स्निग्धता, चापल्य इत्यादिको ललित कहते हैं ।

उदाहरण—

कम आयुवाली किसी नायिकाने चमकते हुए नयनकोणके साथ, पुष्पाजलिको ऊपर फेंकते हुए, सुन्दर हस्तकमलको नचाते हुए वार्तालापमें संलग्न, पृथ्वीपर चरण-कमलोंको रखती हुई, भ्रूविक्षेप पूर्वक राजाको देखा ॥३९४॥

किलकिंचित—

शोक, रोदन और क्रोध आदिके सांकर्यको किलकिंचित कहते हैं ॥

उदाहरण—

पतिके द्वारा द्यूतमें जीते जानेपर गिराये हुए वस्त्रसे पयोधरोंको दिखाकर पतिके मनको अनुरंजितकर जीत लिया । पुन सावधानी पूर्वक खेलकर नायकने उसे जीता, तब कोपके कारण रक्तनेत्रोंसे देखनेवाली तथा पतिके मनको भ्रान्तकर जीतनेकी इच्छावाली वह नायिका लताके समान काँपने लगी । पुन नायकके जीतनेपर रुदित तथा नीचे मुख की हुई वह नायिका सन्तुष्ट होकर उसका—नायकका मुख देखने लगी ॥३९५॥

---

१ द्यूते–ख ।

सम्भ्रमाद्विभ्रमो भूषाव्यत्यय पुष्पागमे ।
निशम्य कान्त बहिरागतं त
मञ्जीरयुग्म करयोश्च काञ्चीम् ।
कण्ठे च हार मुकटीतटे सा
भालेऽञ्जन दृक्तिलक करोति ॥३९६॥
कुप्येत् प्रान्तरालिङ्गमुखे कुट्टिमितं[1] यथा ।
आलिगन्त घटकुचयुग वक्षसीवातिलीन
चुम्बन्त त भ्रुकुटिरुचिरा वारयन्ती कराभ्याम् ।
अन्तस्तुष्टा बहिरुरुरपा मान्मथ व्यञ्जयन्ती
स्व भाव सा भवति पुलके फुल्लराजीवनेत्रा ॥३९७॥
मतिस्तत्त्वेन चित्रादावपि मोटटायित यथा ।
साङ्गभगादि वा नाथ स्मृत्वा मोट्टायित यथा ॥३९८॥

विभ्रम—

प्रियतमके आगमनादिके कारण हर्षवश नायिका द्वारा श्रृगार करना मूल वस्त्रादिको विपरीतक्रमसे धारण करनको विभ्रम कहत हैं ।

उदाहरण—

प्रियतमको बाहरसे आया हुआ सुनकर कोई नायिका हाथोंमें दो मञ्जीरोको गलेमें रशनाको कमरमें हारको, ललाटपर अजनको और आँखोम तिलकको लगा रही है ॥३९६॥

कुट्टमित—

केवल दिखावटके लिए जो नायिकाके द्वारा निषध—नही नही कहा जाता है, उसे कुट्टमित कहत हैं ।

उदाहरण—

प्रियतमके द्वारा कुचकलशोके आलिगन करनपर वह प्रियके वक्ष स्थलम लीन हो जाती है नायकके चुम्बन करनपर वह नायिका भौंहोको टेढाकर हाथोंसे निवारण करती हुई भीतर प्रसन्न होती है और ऊपरसे रोनकी इच्छाओसे रोमाचोमे अपन कामभावको प्रकट करती हुई विकसित कमलनयना हो जाती ह ॥३९७॥

मोट्टायित—

प्रियतमाको चित्र इत्यादिमें देखनपर उसे वस्तुत समस्त अग आदि तोडना,

१ कुट्टमितम्-ख ।

चारुचित्रगतं नाथं दृष्ट्वा राजीवलोचना ।
मृदुसंल्लापिनी व्रीडानतास्या रागिणी स्थिता ॥३९९॥

मदनदवशमाय प्रस्तुतायां कथायां
तव नृपवर सख्या जृम्भितैर्लोलनेत्रा ।
कठिनवरकुचाग्रोन्मेषमुत्कीर्णयन्ती
वलयितमृदुसारोदग्रबाहूज्ज्वलास्थात् ॥४००॥

गर्वावेशस्तु विब्बोक. कथितोऽनादरो यथा ।
ऊरुश्रोणिकुचान् स्पृशन् व्यपनयँस्तत्प्रोतचीनाञ्चलं
मृग्यास्ते तिलकालका इति पदालीलातिलोलाङ्गुलिः ।
भ्रूभङ्गोरुतरङ्गनर्तितदृशा दृष्टोऽत्यवज्ञं तया
गर्वविशविचित्तयानवरतेनाह कृतार्थीकृत. ॥४०१॥

---

अगडाई लेना, पसीना आना, अथवा प्रियतमके स्मरण करनेपर उक्त चेष्टाओंके होनेको मोट्टायित कहते हैं ॥३९८॥

कमलनयना मनोरम चित्रमें अपने प्रियतमको देखकर अत्यन्त मधुरभाषिणी प्रेमिकाके समान लज्जासे मुख झुकाकर खड़ी हो गयी ॥३९९॥

हे राजन् ! कामाग्निकी शान्तिके लिए सखीके द्वारा तुम्हारी चर्चा प्रस्तुत किये जानेपर चचलनयना, कठिन और रमणीय स्तनके अग्रभागपर विकासको प्रकट करती गलेमें लपेटे हुए कोमल और सुन्दर भुजासे परम कमनीय वह कामिनी जम्हाई लेती हुई खड़ी हो गयी ॥४००॥

विब्बोक—

गर्वके आवेश या प्रेमकी जाँचके लिए या दीप्तिके लिए नायिकाके द्वारा किये गये नायकके अपमानको विब्बोक कहते हैं ।

उदाहरण—

तुम्हारे कुछ श्वेतकेश खोजने लायक हैं, इस बहाने उसके श्रोणी और स्तनोंका स्पर्श करता हुआ तथा उन अंगोंपर से पतले वस्त्रको हटाता हुआ मैं भौंहोंको बहुत टेढ़ाकर आँखें नचाते हुए उसके द्वारा अत्यन्त अपमानपूर्वक देखा गया और गर्वके आवेशसे उसने चमत्कारपूर्ण नूतन रतिक्रियासे मुझे कृतार्थ किया ॥४०१॥

---

१. दिशा–ख ।

कार्ये स्वल्पोऽप्यलंकारो विच्छित्तिस्तुष्टिकृद्यथा ।

तस्या अलक्तरचितं मकरं कपोले
तद्योजतोऽन्तरितरागमुदुद्गतं वा ।[1]
दृष्ट्वान्तरङ्गपरितोषगतश्चुचुम्ब
प्रमातिरेकमधुराधरमुत्पलाक्ष्याः ॥४०२॥[2]

यन्नोक्तं व्रीडया वाच्यमपि तद् [3]व्याहृतं यथा ।

एणाक्षी लोलतारे मयि च शबलिते निक्षिपन्ती सुनेत्रे
पौनःपुन्येन लज्जास्मितनतवदना सामिभिन्नस्फुटोष्ठम् ।
जिह्वाग्रोक्तिं दधाना भुवमपि चरणाङ्गुष्ठतः [4]सल्लिखन्ती
[5]स्वान्तस्थं तद्दुनोति स्वहृदयमपि मे न ब्रवीति स्फुरन्ती ॥४०३॥

---

विच्छित्ति—

आवश्यकता पड़नेपर थोड़े ही आभूषणोंसे सन्तोषजनक कार्य हो जाय, तो उसे विच्छित्ति कहते हैं ।

उदाहरण—

किसी नायिकाके कपोलपर महावरसे बनाया हुआ मकरका आकार और उसकी रचनासे प्रकट रागको देखकर अत्यन्त भीतरी आनन्दवाले किसी नायकने प्रेमाधिक्यसे उस कमलनयनाके अत्यन्त मधुर अधरका चुम्बन किया ॥४०२॥

व्याहृत—

अत्यन्त आवश्यक और कहने योग्य बात भी जब लज्जाकी अधिकताके कारण नहीं कही जाये, तो उसे व्याहृत कहते हैं ।

उदाहरण—

कोई मृगाक्षी चचल पुतलीवाले तथा चित्र-विचित्र नयनोंको मुझपर फेंकती, बार-बार सलज्ज-सहास, झुके हुए मुखवाली, अधखुले हुए अधरोंपर तथा जिह्वाके अग्रभागपर कहने योग्य बातको धारण करती, पैरके अगूठेसे पृथ्वीको खोदती, पर अपने भीतर रही हुई हृदयकी बातको मुझसे नहीं कहती, अतएव मेरे मनको बहुत कष्ट दे रही है ॥४०३॥

---

१. तद्व्याजतो–क । २ –मुत्पलाक्ष्या. क-ख । ३ विहृतम् –क । ४ सलिखन्ती–ख ।
५. स्वन्तस्थम् –ख ।

लक्ष्मोदाहृतितः प्रोक्तो नेतृभेदो मनागिति।
शेषस्तु कामशास्त्रादौ [1]निस्तरेण विबुध्यताम् ॥४०४॥

वक्तुमिच्छति चेद् ब्रूयाद् राजससदि कोविद ।
*गलावलम्ब्यलकारचिन्तामणिविभूषण ॥४०५॥*

अल्पज्ञत्वात् प्रमादाद् वा स्खलित तत्र तत्र यत् ।
सशोध्य गृह्यतां सद्भि श्लिष्टावकरदृष्टिवत् ॥४०६॥

इत्यलकारचिन्तामणौ रसादिनिरूपणो नाम पञ्चम परिच्छेद ।

---

लक्षण और उदाहरणो द्वारा सक्षेपमें नायिकाभेद कहा गया है, विस्तारसे जानना हो तो कामशास्त्र आदि ग्रन्थोको पढना चाहिए ॥४०४॥

गलेमें अलकारचिन्तामणि' नामक अलकार ग्रन्थको हारके समान धारण किया हुआ विद्वान् यदि राजसभामें बोलना चाहे, तो बोल सकता है ॥४०५॥

अल्पज्ञता या प्रमादसे जहाँ तहाँ भूल हुई हो तो सज्जन व्यक्ति इसका सशोधन-कर तथ्योको इस प्रकार ग्रहण करे, जिस प्रकार आँखोसे देखकर कूड करकटके ढेरमेसे अच्छी वस्तुको ग्रहण कर लिया जाता है ॥४०६॥

अलकारचिन्तामणिमें रसनिरूपणनामका पचम परिच्छेद समाप्त हुआ।

---

१ विस्तरेण निबध्यताम् –ख ।

जगत्प्रपूज्य विन्ध्याग्रे इक्ष्वाकुवरवंशजम् ।
सुरासुरादिवन्द्याङ्घ्रि दोर्बलीशं नमाम्यहम् ॥१॥

राजाधिराजचामुण्डराजा निर्मितपत्तनम् ।
तत्पुरे स्थितवतां चारुकीर्तिपण्डितयोगिनाम् ॥२॥

प्लवसंवत्सरे मासे शुक्ले च सुशरदृतौ ।
आश्विने च चतुर्दश्या युक्तायां गुरुवासरे ॥३॥

एतद्दिनेऽलङ्कारचिन्तामणिसमाह्वयम् ।
सम्यक् पठित्वा श्रुत्वाहं संपूर्णं शुभमस्तु नः ॥४॥

काश्यपे नाम्नि गोत्रे च सूत्रे चाह्वाननाम्नि च ।
प्रथमानुयोगशाखाया वृषभप्रवरेऽपि च ।
एतद्वंशेषु जातोऽहम्[1]—

मैं संसारमें पूजनीय विन्ध्यपर्वतपर विराजमान, इक्ष्वाकुवंशोत्पन्न, देव-दानवोंके द्वारा वन्दनीय चरण और अत्यन्त बलशाली भुजावाले बाहुबलीको नमस्कार करता हूँ ॥१॥

राजाधिराज चामुण्डराजके द्वारा निर्मित नगरमें पण्डित योगिराट् चारुकीर्ति निवास करते थे ॥२॥

प्लव नामक संवत्सर शरदृतु आश्विनशुक्ला चतुर्दशी गुरुवारके दिन चिन्तामणिके समान इस अलंकारचिन्तामणि नामक ग्रन्थको अच्छी तरह पढ़ा सुना। हमलोगोंका कल्याण हो ॥३-४॥

काश्यपगोत्र, चाह्वानसूत्र, प्रथमानुयोग शाखा, और वृषभ प्रवर—इस वंशमें मैं उत्पन्न हुआ।

१ एतावत् पर्यन्तमेव प्राचीनपुस्तके लभ्यते। इति उत्तरं एतच्छ्लोकपूर्तिपर्यन्तमेव स्यादिति भाति इति शुभम्। इति प्रथमप्रतौ। शाकाब्दे नगसूपभाजि विभवे माघे सिते फाल्गुन समभ्य मुरुपद्मपण्डितिरिदं मे शान्तराजो लिखं। शास्त्र सत्कविचक्रवर्त्यभिधयाख्यातो· ग्रजन्मार्हतो भारद्वाजकुलो ह्यदोषिवसतात् सद्वृत्तकुमार्कैन्दुभम् ॥

## परिशिष्ट १

# पारिभाषिक शब्दकोष

### [ अ ]

[ ओ ]



[ औ ]



[ क ]



[ ख ]



[ ग ]

[ श ]

## परिशिष्ट २

# पद्यानुक्रमणिका

[ आ ]



[ इ ]

[भ]





[म]

●

# परिशिष्ट ३

## उद्धरण सूची

| | | |
|---|---|---|
| आसते सतत | २।१५६ | स्तुति ४ पद्य, पृ ६ |
| चारुश्रीशुभदौ | २।१५७ | स्तुति ३६ पद्य, पृ ४९ |
| हरतोऽप्याञ्जिहीता | २।१५८ | स्तुति ४३ पद्य, पृ ५२ |
| सज्जोतिता | २।१५९ | स्तुति १३ पद्य, पृ १९ |
| येयायायाययेयाय | २।१६० | स्तुति १४ पद्य, पृ २० |
| मानोनाना | २।१६१ | स्तुति ९७ पद्य, पृ ११९ |
| भासते विभुतास्तोना | २।१६२ | स्तुति, १० पद्य, पृ १६ |
| नतपाल महाराज | २।१६३ | स्तुति ५७ पद्य, पृ ६८ |
| वन्दे चारुरुचा | २।१६४ | स्तुति २८ पद्य, पृ ३५ |
| पारावाररवारापारा | २।१६५ | स्तुति ८४ पद्य, पृ १०३ |
| वर्णभार्याति | २।१६६ | स्तुति ५८ पद्य, पृ ६५ |
| श्लोकपादपदावृत्ति | ३। १९ | स्तुति पृ. ९ |
| अभवत्पूर्वमुदारव | ३। २७ | हरि. ५५।१११ |
| चन्द्रप्रभ नौमि ४।२५, ४।१३४, ५।१५० | | मुनि १। २ |
| सप्रत्ययभावा | ४।१४२ | धर्म १। ४ |
| कल्पना | ४।१४३ | वाग्भटालङ्कार ४।८९ |
| उच्यते वक्तुमिष्टस्य | ४। ७० | वाग्भ ४।९४ |
| नि दीपनिर्दलेन्द्र | ४।२१४ | भूपालजिनचतुर्विंशतिका ४ पद्य |
| उपमेय समीकर्तुं | ४।२२० | वाग्भट ४।८७ |
| समसा लुप्यमानाना | ४।२२१ | वाग्भट ४।८८ |
| अनुपात्तविवादीना | ४।२३१ | वाग्भट ४।५० |
| बहुवीरेऽप्यसाविको | ४।२३२ | वाग्भट ४।७१ |
| उक्तिर्यत्र प्रतीतिर्वा | ४।२५३ | वाग्भट ४।७४ |
| चन्द्रप्रभ नौमि | ४।२७१ | धर्मशर्माभ्युदय १।२ |
| कण्ठस्थ कालकूटोऽपि | ४।२७७ | आत्मानुशासन १३५ पद्य |
| अवटुतटमटति | ४।२८३ | विक्रान्त कौरव नाटककी प्रशस्तिमें तथा जिनेन्द्र कल्याणाभ्युदय ग्रन्थकी प्रशस्तिमें एव मल्लिषेण प्रशस्ति |
| यथार्थवस्व | ४।२८९ | मुनिसुव्रत १।३४ |
| पिहिते कारागार | ४।३०४ | प्रमेयरत्नमालामें प्रयुक्त |
| अधरस्तन | ५। ६६ | हरिवंश १४।४४ |
| मुरारिरपि | ५। ८८ | हरिवंश ४२।१०४ |
| हा जगत्सुभग | ५।१०२ | हरिवंश ६३।२० |
| प्राज्ञ प्राप्तसमस्त | ५।१३६ | आत्मानुशासन ५ पद्य |

| | | |
|---|---|---|
| न स्नेहाच्छरण्यं | ५।१३८ | शान्तिभक्ति १ पद्य |
| प्रावृट्काले सविद्युत् | ५।१४० | लघु आचार्य भक्ति |
| धर्मोगृह विपयिणा | ५।२६५ | आत्मानुशासन १३३ पद्य |
| यावन्ति जिनचैत्यानि | ५।२७४ | अकृत्रिमचैत्यालय अर्घ |
| अवनितलगताना | ५।२७६ | पूजा, अकृत्रिम जिनालय अर्घ |
| शान ज्ञानधनाय | ५।२८३ | भूपाल जिनचतुर्विंशतिका ६ पद्य |
| चन्द्रप्रभ चन्द्रमरीचिगौर | ५।२८५ | स्वयम्भूस्तोत्र, चन्द्रप्रभस्तुति |
| जयति भगवान् | ५।२९० | चैत्यभक्ति |
| पद्मानामर्थचारत्व | ५।२९५ | वाग्भट, ३।३ |
| श्रीलीलायतन | ५।२९६ | भूपाल, जिनचतुर्विंशतिका १ पद्य |
| जयति जगदीश | ५।३०१ | शाकटायन प्रक्रियाका मगल पद्य |
| सर्वांना गमकाना च | ५।३०४ | आदि १।४४ |

## परिशिष्ट ४

# चित्रबन्ध सूची

पृष्ठम् १९, श्लोक ८३, अष्टदलपत्रबन्ध ।




पृष्ठम् १९, श्लोक ८३, गोमूत्रिकाबन्ध ।




पृष्ठम् १९ श्लोक ८३ प्रकारान्तरेण गोमूत्रिकाबन्ध ।



पृष्ठम् ४८, श्लोक ७६, चक्रबन्ध ।



पृष्ठम् ५०, पंक्ति ५ पद्मप्रश्नबन्ध ।



पृष्ठम् ५१, पक्ति ३, गोमूत्रिकाबन्ध ।

| रा | ज | त | र | व | रा | ज | व | म | लः | रा | ज | स | व | धः |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| रा | ज | त | र | व | रा | ज | व | म | लः | रा | ज | स | व | धः |

पृष्ठम् ५२, पक्ति ९, गोमूत्रिकाबन्ध ।

| रा | | वो | | म | | स्वा | | स | | ते | | व | | स | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | जो | | प | | स | | व | | भ | | कु | | शा | | तम |
| आ | | र्गो | | ल | | स्खे | | ज | | मेंऽ | | दा | | स | |

पृष्ठम् ७६, श्लोक १५०, अनन्तरपादमुरजबन्ध ।

अभिपिबत सुरैर्गैकै
त्रिभिर्भमितपर्वतै कैः ।
वासपूज्य मयीशेद्ध
त्व सुपूज्य. कपीवृक्ष. ।

पृष्ठम् ७५, श्लोक १४८, गोमूत्रिकाबन्ध ।

स्ना स्व ल्ल म्भी जि नि गु र्ण

त म ग र ना त णा वम्

पू श्री ज्ञ त्सा ज धा क्ष च्छि

पृष्ठम् ७७, श्लोक १५१, इष्टपादमुरजबन्ध ।

क्रमतामक्रम क्षेम धीमतामर्च्यमश्रमम्

श्रीमद्विमलमर्च्चेमं वामकाम नमक्षमम्

पृष्ठम् ७८, श्लोकः १५२, अनन्तरपादमुरजबन्ध. ।



पृष्ठम् ७८, श्लोकः १५३, षोडशदलपद्मबन्ध. ।



पृष्टम् ७८, श्लोक १५३, गोमूत्रिकाबन्ध ।



पृष्ठम् ७८ श्लोक १५३, अन्तरितमुरजबन्ध ।

ज्ञा न चै न श्च न स्ये न
हा न ही न ध न जि न
अ न न्ता न श न ज्ञा न
स्थान स्था न त न द न

पृष्ठम् ७९ श्लोक १५४ प्रकारान्तरेण मुरजबन्ध ।

दिव्यैर्ध्वनिसितच्छत्र
चामरैर्दुन्दुभिस्वनैः ।
दिव्यैर्विनिर्मितस्तोत्र
श्रमदर्दुरिभिर्जनैः ।

पृष्ठम् ८०, श्लोक १५५ अर्धभ्रमबन्ध ।

| धि | या | ये | जि | त | ये | ता | र्यो |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| या | नु | पा | गा | न्व | त | न | त |
| प्रे | ऽपा | पा | या | न | पा | रा | धे |
| त्रि | माऽऽ | मा | ता | न | त | न्व | त |

पृष्ठम् ८७, श्लोक १६५, सर्वतोभद्रबन्ध ।

| | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| पा | रा | वा | र | र | वा | रा | पा | |
| रा | क्ष | मा | क्ष | क्ष | मा | क्ष | रा | |
| वा | मा | ना | म | म | ना | मा | वा | |
| र | क्ष | म | दुर्च | दुर्च | म | क्ष | र | |
| र | क्ष | म | दुर्च | दुर्च | म | क्ष | र | |
| वा | मा | ना | म | म | ना | मा | वा | |
| रा | क्ष | मा | क्ष | क्ष | मा | क्ष | रा | |
| पा | रा | वा | र | र | वा | रा | पा | |

पृष्ठम् ८८
श्लोक १६६
चक्रबन्ध ।




पृष्ठम् ८९,
श्लोक १६७
दर्पणबन्ध ।



पृष्ठम् ९४, श्लोक १८४३, भृङ्गारबन्ध ।



